आदि सरदारो का बादशाह की बात सुन आक्रोश मे आना ४८९, सब सरदारों का सज कर धावा करना ४८९, सेना की चढाई का आरम्भ होना ४९०, चौहान की सेना का पूर्व और पश्चिम दोनो ओर से चढ कर मिलना ४९१, खुरामानियों का चौहानो पर टूट पडना ४९१, शाह की सेना का युद्ध वर्णन ४९१, दोनों सेनाओ का मुठभेड होना, सलष राज का भी आकर मिलना ४९१, सलष की प्रशंसा ४९२, आजानबाहु लोहाना का मार कर भागना ४९२, सलष राज की वीरता का वर्णन ४९२, बड गुज्जर और तातार खाँ का युद्ध वर्णन ४९३, दोनों सेनाओ का एक घडी तक एकमेक हो जाना और घोर युद्ध होना, आकाश न सूझना ४९३, कैमास का साथ छोड कन्ह चौहान का भी साह्के मे आ जाना ४९४, कान्ह का बडी वीरता से धावा करना ४९४, दोनो ओर के सरदारो का महा क्रोध कर करके युद्ध करना ४९४, आकाश मे देवांगनाओ का वीरो को वरन करना ४९५, गुरु राम का एक मन्त्र लिख कर म्लेच्छों की सेना पर डालना ४९५, मत्र के बल से शाह की सेना का माया मे मोहित हो जाना, इधर से काजी खा का मंत्र बल करना और युद्ध होना ४९६, मारफ खाँ का शाह से कहना कि अब बडी भीड पडी जिन काजी खा पर खुरामान का दार मदार था उन्होने तसबीह छोड दी, हिम्मत हार दी ४९६, खुरासान खाँ आदि सरदारो का फिर एकत्र होना और लडने को तयार होना ४९६, अपनी सेना के बीच मे पृथ्वीराज की शोभा वर्णन पृथ्वीराज का विजय पाना, शहाबुद्दीन का बाधा जाना ४९९, इस युद्ध मे सलष राज की वीरता का वर्णन ४९९, मजपराज का घार युद्ध करना, उनकी वीरता की बडाई ५००, पृथ्वीराज का सलष की सहायता करना ५००, पृथ्वीराज की वीरता की प्रशसा ५००, मलष राज के युद्ध की धारता का वर्णन ५००, म्लेच्छों की सेना का मुँह मोडना, सुलतान का हाथी छोड घाडे पर चढ कर भागना ५०१, म्लेच्छ सेना और सुलतान की भगेड का वर्णन ५०१ इस युद्ध मे सलष राज के यश पाने का वर्णन सुलतान का बंधा जाना ५०१, सुलतान का जीत कर मलषराज का लूट मचाना ५०१, सुलतान की सेना का भागना चौहान का पीछा करना पृथ्वीराज की दोहाई फिरना ५०२, पृथ्वीराज के जीत की जय जय कार मचना ५०२, पृथ्वीराज के सरदारो की वीरता की प्रशसा ५०२, पृथ्वीराज का जीतना तेरह खाँ सरदारो का पकडा आना सारण्ड का टूटना ५०२, इधर शहाबुद्दीन को दण्ड देने उधर कैमास का चालुक्यो को जीतने का वर्णन ५०२, शाह के बाँधने भीमदेव के जीतने और इन्छिनी के व्याह की प्रशसा ५०२, सं० ११३६ के माघ सुदी मे सुलतान का बाँधना माघ ब० ३ को इच्छनी का पाणि-ग्रहण करना, दण्ड लेकर सुलतान को छोड़ना और फिर खट्टूवन मे शिकार को जाना ५०३, शुकी से शुक ने जो कथा चालुक्यो के जीतने की कही उसे साटके मे कवि चन्द ने वर्णन किया ५०३ ।

## [ समय १४ ] अथ इंछिनी ब्याह कथा लिख्यते

[ पृष्ठ ५०४-५२३ ]

शुकी के प्रश्न पर शुक का चालुक्य के जीतने, शहाबुद्दीन के बांधने और इच्छिनी के ब्याह का वर्णन करने लगा ५०४; शाह को दंड देकर छोड़ने पर राजा सलष ने पृथ्वीराज के यहां लग्न भेजा ५०४, पृथ्वीराज का ब्राह्मण से इंछिनी का रूप नाम आदि पूछना ५०४, पृथ्वीराज का ब्याहने के लिये यात्रा करना ५०५, पृथ्वीराज के साथ सामंतों का वर्णन ५०६, पृथ्वीराज की बारात की शोभा वर्णन ५०६, पृथ्वीराज को आते हुए सुनकर सलषराज का धूमधाम से अगवानी करना ५०६, दोनों राजाओं की सेना के मिलने की शोभा का वर्णन ५०७, सलषराज की प्रशंसा ५०७, तोरन आदि बांधकर, कलस धरकर, मोती के अक्षत छिड़क कर मंगलाचार होना ५०७, नगर में स्त्रियों का बारात की शोभा देखना ५०७; सुहासिनी स्त्रियों का कलश लेकर द्वार पर आरती उतारना ५०८, सलष की रानी दूलह की शोभा देख प्रसन्न होना ५०८, स्त्रियों का महल में जाना और बारात का जनवांसे आना ५०८, जनवांसे की तयारी का वर्णन ५०८, जनवांसे में भोजन का नेवता देकर सलषराज का लौटना ५१०, ब्राह्मण लोग विवाह की विधि करने लगे ५११, पृथ्वीराज के रहने को जो बाग सजा गया था उसकी शोभा का वर्णन ५१२, ब्राह्मणों का मंडप स्थापन करना ५१३, दूलह का मंडप में आना ५१३, स्त्रियों का दूलह की शोभा देख मग्न होना ५१३, स्त्रियों का मंगल गीत और गाली गाना ५१३, दूलह दुलहिन का पट्टे पर बैठकर गंठ जोड़ा होकर गणेश पूजन करना ५१४, नवग्रह, कुलदेवता, अग्नि, ब्राह्मण की पूजा कर शाखोच्चार होना ५१४, ब्राह्मणों का आशीर्वाद के मंत्र पढ़ना ५१४, सलषराज का कन्या दान देकर विनय करना ५१४, कान्ह चौहान का कहना कि जैसे शिव के साथ गौरी है वैसे ही यह होगी ५१४, लग्न साधकर तब राजा का ज्योनार करना ५१४, ज्योनार के पकवानों का वर्णन ५१४, पृथ्वीराज के विवाह का वर्णन कविचन्द अपनी सामर्थ्य से बाहर बतलाता है ५१५, नव दुलहिन की शोभा का वर्णन ५१५, प्रथम समागम का वर्णन ५१६, दुलहिन को लेकर दूलह का जनवांसे में आना और हाथी घोड़े धन आदि लुटाना ५१६, दहेज में सलषराज का बहुत कुछ देकर भी संकुचित होना ५१७, पांच दिन तक सब जातियों को भोजन कराया गया ५१७, बारात की विदाई का वर्णन ५१८, बारात का बिदा होकर अजमेर की ओर चलना ५१८, बारात के अजमेर पहुंचने पर मंगलाचार होना ५१९, शुकी पूछने पर शुक का इच्छिनी के नखशिख का वर्णन करना ५१९, शोभा कहते कहते रात बीत गई ५२३ ।

## [ समय १५ ] अथ मुगलजुद्ध प्रस्ताव लिष्यते

[ पृष्ठ ५२४–५२८ ]

इंछिनी को ब्याह कर लाने पर मेवात के राजा मुदगल का पूर्व वैर निकालने का विचार ५२४, मेवात राजा का विचारना कि रास्ते में पृथ्वीराज को मारना चाहिए ५२४, पृथ्वीराज के डेरे में कैमास को छोड़ सब का सो जाना कैमास का उल्लू की बोली सुनना ५२४, कैमास का बाईं ओर देवी को देखना ५२५, देवी की बोली सुनकर कैमास का गुरुराम पुरोहित से सगुन पूछना, पुरोहित का कहना कि इसका सगुन चन्द से पूछिए ५२५, चंद का पृथ्वीराज के वंश की पूर्व कथा वर्णन कर मेवातियों के साथ वैर का कारण कहना ५२५, सवेरे उठकर पृथ्वीराज का अपने सामंतों के साथ शिकार को निकलना ५२६, मुगलराज का आकर रास्ता रोकना ५२६, तुरंत पृथ्वीराज का शत्रुओं के बीच में घुसना, मानों बड़वानल समुद्र पीने के लिये घुसा हो ५२६, पृथ्वीराज की वीरता का वर्णन ५२७, युद्ध का वर्णन ५२७, मुगलराज को चारो ओर से घेर कर बांध लेना ५२८, मुगल को कैद करके इंछिनी को साथ लिये पृथ्वीराज आनंद से घर आए ५२८।

## [ समय १६ ] अथ पुंडीर दाहिमी विवाह नाम प्रस्ताव लिष्यते

[ पृष्ठ ५२९–५३१ ]

राजा सलष की बेटी के ब्याह के वर्ष दिन बडे सुख के साथ बीते ५२९, चंद पुंडीर की कन्या का रूप गुण सुनकर पृथ्वीराज का उस पर प्रेम होना ५२९, चंद पुंडीर की कन्या का रूप वर्णन ५२९, पुंडीर का कन्या का देना स्वीकार करना ५२९, शुभ लग्न विचार कर चंद पुंडीर का कन्या विवाह देना ५३०, पुंडीर दाहिमी की कन्या के साथ पृथ्वीराज के आनंद विलास का वर्णन ५३०, विवाह का वर्णन ५३०, विवाह का फेरा फिरना ५३०, दहेज में आठ सखी, तिरसठ दासी, बहुत से घोड़े हाथी देना ५३१, पृथ्वीराज और पुंडीरनी की जोड़ी की शोभा का वर्णन ५३१।

## [ समय १७ ] अथ भूमि सुपन प्रस्ताव लिष्यते

[ पृष्ठ ५३२–५४१ ]

पृथ्वीराज का कुँअरपन में शिकार खेलना ५३२, हाथी घोडे आदि का इतना कोलाहल होना कि शब्द सुनाई नही पड़ता ५३२, सिंह का क्रोधित होना ५३२, सिंह का महा क्रुद्ध होना ५३२, सिंह पर तीर का निशाना चूकना, पृथ्वीराज

का तलवार से सिंह को मारना ५३३, पृथ्वीराज के शिकार की धूम धाम का वर्णन, पृथ्वीराज का एक पेड़ की छाया मे अपने सरदारों के साथ बैठना ५३४ संजम राय के बेटे का वीरता दिखलाना ५३ , पृथ्वीराज का प्रसन्न होना और उसकी पीठ ठोंकना ५३५, सब लोगो का आगे बढना, एक शकुन मिलना ५३५, शकुन को देख कर सब को आश्चर्य होना ५३५, एक सर्प को नाचते हुए देखना ५३६, पृथ्वीराज का इस सर्प की देवी के शकुन का फल पूछना ५:६, ब्राह्मणों का फल बतलाना कि बिना युद्ध पृथ्वी से आपको बहुत धन मिलैगा ५३६, पृथ्वीराज का देखना कि सर्प आधा बिल मे है और आधा बाहर, उसके फन पर मणि के ऐसी देवी चारो ओर नाचती है और राजा पर प्रसन्नता दिखलाती है ५३७, देवी का इतने मे उडकर आम की डार पर बैठना और साग गिराना, पृथ्वीराज का बड़ा शकुन मानना ५३७, इस शुभ शकुन का फल वर्णन ५३७, शिकार बंद करके बन मे पृथ्वीराज का डेरा डालना ५३८, डेरों की शोभा, बिछौने पलंग आदि की तयारी वर्णन, पृथ्वीराज का शिकार की बातें करना, सरदारों का सत्कार करना, सब का ठढा होना, भोजन की तयारी ५३८' सब लोगो के साथ पृथ्वीराज का भोजन करना ५३९, पृथ्वीराज का घर पहुंच कर भूमि देवी ( पृथ्वी ) को स्वप्न मे देखना ५३९, भूमि देवी के रूप सौन्दर्य का वर्णन ५३९, पृथ्वीराज का पूछना कि तुम कौन हो और इस समय यहा क्यो आई हो ५४०, भूमि देवी का कहना कि मैं वीरभोग्या हूँ, मेरे लिये सुर असुर सब शंकित रहते हैं पर जो सच्चा वीर मिलै तो मैं बहुत रस श्रवती हूं ५४०, राजा का विचार मे मग्न होना ५४०, पृथ्वीराज से भूमि का कहना कि षट्टू बन मे अगानित धन है ५४०, अजयपाल चक्रवर्ती राजा द्वापर में था, उसने वहां असंख्य धन रक्खा हैं ५४०, ।

## [ समय १८ ] अथ दिल्ली दान प्रस्ताव लिष्यते

[ पृष्ठ ५४२–५५१ ]

अनंगपाल के दूत का कैमास के हाथ में पत्र देना ५४२, पत्र मे अनंगपाल का अपनी बेटी के बेटे पृथ्वीराज को लिखना कि मैं बूढा हुआ, बद्रिकाश्रम जाता हूं मेरा जो कुछ है सब तुम्हें समर्पण करता हूँ ५४२, पत्र पढकर सब का विचार करना कि क्या करना चाहिए ५४२, कोई कहता है कि दिल्ली चलना चाहिए, कोई कहता पहिले पृथा कुंआरि का ब्याह रावल समर सिंह के साथ करना चाहिए ५४२, राजा सोमेश्वर सब सामंतों को एकत्र कर परामर्श करता है कि क्या कर्तव्य है पुण्डीर राय ने सलाह दी कि आता हुआ राज्य न छोड़ना चाहिए ५४२, चन्द बरदाई का मत पूछना ५४३, चंद ने ध्यान करके देवी का आह्वान किया और देवी की आज्ञा से कहा ५४३, व्यास ने जो भविष्यत बानी कही थी वह सुनाकर

चंद का कहना कि आप का राज्य खूब तपैगा ३४३, दूत से पृथ्वीराज का पूछना कि नाना को वैराग्य क्यो हुआ ५४३, दूत का अनंगपाल की प्रशंसा ५४३, अनंगपाल का प्रताप कथन ५४३, अनंगपाल के राज्य मे दिल्ली की शोभा वर्णन ५४४, अनंगपाल का वृद्धावस्था में सपना देखना कि सब तोअर लोग दक्षिण दिशा को जा रहे है ५४४, स्वप्न से जाग कर अनंगपाल का हरि स्मरण करना ५४४, दो घड़ी रात रहे स्वप्न देखा कि एक सिंह जमुनाजी के किनारे आया है, दूसरा उस पार से तैरकर आया दोनो सिंह आमने सामने बैठ गए और प्रेमालाप करने लगे, इतने में नीद खुल गई सवेरा हो गया ५४४, अनंगपाल का व्यास जगजोति को बुला कर स्वप्न का प्रष्ण करना ५४५, व्यास ने ध्यान करके कहा कि दिल्ली में चौहान का राज्य होगा जैसे सिंह आया था सो तुम भला चाहो तो अब तप करके स्वर्ग का रास्ता लो ५४५, इस भविष्यबानी को सोचकर विचार करना कि दिल्ली का राज्य अपने दौहित्र चौहान को देना चाहिए ५४५, अनंगपाल का मन में यही निश्चय कर लेना कि पृथ्वीराज को राज्य देकर बनवास करना चाहिए ५४५, अनंगपाल का मन्त्रियो को बुलाकर मत पूछना ५४५, मन्त्रियो का मत देना कि राज्य बड़ी कठिनता से होता है इसे न छोड़ना चाहिए ५४६, मंत्रियों की बात न मानकर अनंगपाल का अजमेर पत्र भेजना ५४६, कवि चंद का मत सुनकर पृथ्वीराज का दिल्ली जाना निश्चय करना ५४६, कैमास का भी यही मत होना ५४६, दूत ने आकर समाचार दिया पृथ्वीराज का धूम धाम से दिल्ली की ओर यात्रा करना ५४७, अनंगपाल ने दौहित्र से मिलकर बड़ा उत्सव किया और अच्छा दिन दिखा कर दिल्ली का राज्य लिख दिया ५४७, पृथ्वीराज के राज्याभिषेक का वर्णन ५४७, शुभ लग्न दिखा कर बड़ी तयारी और विधि के साथ अनंगपाल का पृथ्वीराज को पाट बैठाकर अपने हाथ से राज्य का तिलक करना ५४८, दिल्ली के सब सर्दारों का आकर पृथ्वीराज को जुहार करना ५५०, बड़ी तयारी के साथ सजकर पृथ्वीराज की सवारी निकलना ५५०, पृथ्वीराज का रनिवास मे आना रानियो का मंगलाचार करना ५५१, दिल्ली चौहान को देकर अनंगपाल का तीर्थवास के लिये जाना ५५१, यह सब समाचार सुनकर सोमेश्वर का प्रसन्न होना ५५१, पृथ्वीराज का प्रताप वर्णन ५५१, आशीर्वाद ५५१।

## [ समय १९ ] अथ माधो भाट कथा लिख्यते

[ पृष्ठ ५५२-५७८ ]

पृथ्वीराज का दिल्ली आकर रहना ५५२, शहाबुद्दीन के कवि माधो भाट का गुण वर्णन ५५२, माधो भाट का दिल्ली आना और यहां की शोभा पर मोहना ५५२, पृथ्वीराज के इन्द्र के समान राज्य करने का वर्णन ५५२, माधो भाट

का पृथ्वीराज के दर्बार में भेद लेने को आना और अपने गुणों से लोगों को रिझाना ५५३, धमाइन कायस्थ का माधो भाट को सब भेद देना ५५३, पृथ्वीराज का माधो भाट को बहुत कुछ इनाम देना ५५३, बहुत कुछ दान देकर एक महीना तक माधो भाट को दिल्ली में रखना ५५४, बहुत सा दान ( जितना कभी नहीं पाया था ) लेकर माधो भाट का गजनी लौट आना ५५४, माधो भाट का शहाबुद्दीन के दर्बार में पृथ्वीराज के दिल्ली पाने आदि का वर्णन करना ५५४, अनंगपाल के बनवास का वर्णन ५५४, यह समाचार सुनकर शहाबुद्दीन को बड़ी डाह होना ५५५, शहाबुद्दीन क्रोध करके घोड़े पर चढ़कर लड़ने के लिए चलना, फौज की शोभा वर्णन ५५५, शहाबुद्दीन का तातार खां आदि सरदारों को इकट्ठा करके सलाह पूछना ५५५, शहाबुद्दीन का पृथ्वीराज के दिल्ली पाने का समाचार कहकर उसके जोर तोड़ने का मत पूछना ५५६, तातार खां का सलाह देना कि दिल्ली पर चढ़ाई करना चाहिए ५५६, तातारखां की बात का सब लोगों का सकारना रुस्तम खां का मंत्र देना कि जब तक सेना तयार हो तब तक एक दूत दिल्ली जाय सब समाचार हिंदुओं के ले आवै ५५६, माधव भाट की बात पर विश्वास न करके शाह का दूत भेजना ५५८, दूतों के लक्षण का वर्णन ५५८, दूत भेज कर अपनी सेना की तयारी करना ५५९, शाह का फर्मान लेकर दूत का दिल्ली की ओर जाना ५६०, दूत को दिल्ली पहुँच कर अनंगपाल के बनवास और पृथ्वीराज के न्याय राज का समाचार विदित होना ५६०, धमान कायस्थ का सब समाचार लिख कर भेजना ५६०, सब समाचार लेकर दूत का लौटना ५६०, दूत ने छ महीने रहकर जो बातें देखी थी सब शाह को जा सुनाईं ५६१, शहाबुद्दीन का लड़ाई के लिए प्रस्तुत होना उमरावों की तयारी का वर्णन ५६१, दूत का ब्योरेवार दिल्ली का समाचार कहना ५६२, संवत् ११३८ में पृथ्वीराज का दिल्ली पाना ५६३, दूत का पृथ्वीराज का चरित्र कहना शाह का खुरासान खां आदि से मत पूछना ५६३, तातार खां का दिल्ली पर चढ़ाई करने का सलाह देना ५६३, ततार खां का मत मान कर सुलतान का सेना सजने के लिए आज्ञा देना ५६४, शाह की सेना का धूम धाम से कूच करना ५६४, शाह की दो लाख सेना का सिंधु के पार उतरना ५६५, पृथ्वीराज का यह समाचार सुनकर अपने सरदारों से परामर्श करना ५६५, कैमास का मत देना कि हम लोग आगे से बढ़ कर रोकें ५६६, इस मत को सब का मानना ५६६, पृथ्वीराज का सबेरे उठ कर कूच करना ५६६, पृथ्वीराज की सेना का वर्णन ५६७, युद्धारम्भ होना ५६७, युद्ध वर्णन ५६७, घोर युद्ध होना सुलतान की सेना का भागना ५६९, फौज को भागते देख कर सुलतान का क्रोध करना ५७०, सेना को ललकार शाह का फिर जोर बांधना ५७०, तातार खां का मारा जाना, सुलतान का हिम्मत हारना पृथ्वीराज की विजय ५७०, पृथ्वीराज का सुलतान की सेना का पीछा करना

५७२, चामंडराय का सुलतान को पकड़ कर पृथ्वीराज के हाथ समर्पण करना ५७४, सुलतान को एक महीना दिल्ली में रख कर छोड़ देना ५७४, इस विजय पर दिल्ली में आनन्द मनाया जाना, बहुत कुछ दान दिया जाना ५७४।

## [ समय २० ] अथ पद्मावती समय लिख्यते

[ पृष्ठ ५७५-५८३ ]

पूर्व दिशा में समुद्र शिषर गढ के यादवराजा विजयपाल का वर्णन ५७५, विजयपाल की सेना, कोष, दस बेटे, बेटी का वर्णन ५७५, कुंअर पद्मसेन की बेटी पद्मावती के रूप गुण आदि का वर्णन ५७५, पद्मावती एक दिन खेलते समय एक सुग्गे को देख कर मोहित हो गई और उसने उसे पकड़ लिया और महल में पिंजरे मे रखा ५७५, पद्मावती कीर के प्रेम में खेल कूद भूल कर सदा उसी को पढ़ाया करती ५७६, पद्मावती के रूप को देख कर सुग्गे का मन में विचार करना कि इसको पृथ्वीराज पति मिले तो ठीक है ५७६, पद्मावती का सुग्गे से पूछना कि तुम्हारा देश कौन है ५७६, सुग्गे का उत्तर देना कि मैं दिल्ली का हूँ वहां का राजा पृथ्वीराज मानों इन्द्र का अवतार है ५७६, पृथ्वीराज के रूप, गुण और चरित्र का विस्तार से वर्णन करना ५७६, पृथ्वीराज का रूप, गुण सुनकर पद्मावती का मोहित हो जाना ५७७, कुंवरी के स्यानी होने पर विवाह करने के लिये मा बाप का चिंतित होना ५७७, राजा का वर ढूंढने के लिये पुरोहित को देश देशांतर भेजना ५७७, पुरोहित का कमाऊँ के राजा कुमोदमनि के यहाँ पहुँचना ५७७, पुरोहित ने कन्या के योग्य समझ कर कमोदमनि को लग्न चढ़ा दिया ५७७, कुमोदमनि का बड़ी धूम से ब्याह के लिये बारात लाना, पद्मावती का दुखित हो कर सुग्गे को पृथ्वीराज के पास भेजना ५७८, सुग्गे से संदेसा कहलाना और चिट्ठी देना कि रुक्मिन की तरह मेरा उद्धार कीजिए ५७८, शिव पूजन के समय हरन करने का संकेत लिखना ५७८, सुग्गे का पत्र पृथ्वीराज को देना और पृथ्वीराज का चलने के लिये प्रस्तुत होना ५७८, चामंड राय को दिल्ली में रख कर और सरदारो को साथ लेकर उसी समय पृथ्वीराज का यात्रा करना ५७९, जिस दिन समुद्र शिषर गढ में बारात पहुँची उसी दिन पृथ्वीराज भी पहुँच गया और उसी दिन गजनी मे शहाबुद्दीन को भी समाचार मिला ५७९, यह समाचार पाते ही अपने उमरावों के साथ शहाबुद्दीन ने पृथ्वीराज का रास्ता आगे बढ़ कर रोका और इधर इसकी सूचना चंद ने पृथ्वीराज को दी ५७९, बारात का निकलना, नगर की स्त्रियो का गोष आदि से बारात देखना, पद्मावती का पृथ्वीराज के लिये व्याकुल होना ५७९, सुग्गे का आकर पद्मावती को समाचार देना, उसका प्रसन्न होकर शृंगार करना और सखियों के साथ शिव जी की पूजा को जाना वहां पृथ्वीराज का उसे उठाकर अपने पीछे घोड़े पर बैठाकर

दिल्ली की ओर रवाना होना, नगर में यह समाचार पहुँचना, राजा की सेना का पीछा करना, पृथ्वीराज के साथ घोर युद्ध होना ५७९, पृथ्वीराज का जय करके दिल्ली की ओर बढ़ना ५८०, पद्मावती के साथ आगे बढ़ने पर शहाबुद्दीन का समाचार मिलना ५८०, अवसर जान कर शहाबुद्दीन का पृथ्वीराज को पकड़ने के विचार से सेना सजना ५८०, शहाबुद्दीन की सेना का वर्णन, पृथ्वीराज को चारों ओर से घेर लेना ५८१, पृथ्वीराज को तेग संभाल शत्रुओं पर टूटना ५८१, दिन रात घोर युद्ध हुआ, पर किसी तरह जीत न हुई ५८१, युद्ध का वर्णन ५८१, पृथ्वीराज की बीरता का वर्णन, शहाबुद्दीन को कमान डाल पृथ्वीराज का पकड़ लेना और अपने साथ लेकर चलना ५८१, पृथ्वीराज का जीत कर गंगा पार कर दिल्ली आना ५८२, पद्मावती को वर कर गोरी शाह को पकड़ कर दिल्ली के निकट चत्रभुजा के स्थान में पृथ्वीराज का पहुँचना ५८२, लग्न साध कर धूम धाम से विवाह करना ५८२, पृथ्वीराज का शहाबुद्दीन को छोड़ देना और दुलहिन के साथ अपने महल में आना ५८२।

## [ समय २१ ] अथ प्रिया व्याह वर्णनं लिख्यते

[ पृष्ठ ५८४–६०६ ]

चित्तौर के रावल समर के साथ सोमेश्वर की बेटी के विवाह की सूचना ५८४, सोमेश्वर का अपनी कन्या समर सिंह को देने का विचार करके पत्र भेजना ५८४, समर सिंह के गुणों का वर्णन ५८४, पत्र लेकर गुरुराम पुरोहित और कन्ह चौहान का जाना ५८५, पृथा कुँअरि के रूप का वर्णन ५८५, पृथा कुँअरि और समर सिंह के उपयुक्त दम्पति होने का वर्णन ५८५, लग्न का शोधा जाना ५८५, कबि चंद का कहना है कि मैं पूरा वर्णन तो कर नहीं सकता पर जहां तक बनेगा उठा न रक्खूंगा ५८६, स्त्रियों के शरीर की उपमाओं का वर्णन ५८६, पृथा कुँअरि के रूप तथा नव यौवनावस्था का वर्णन ५८६, रावल समर सिंह का गुण वर्णन ५८७, श्रीफल देकर पुरोहित को तिलक चढ़ाने को भेजना और इस सम्बन्ध से अपने को बड़भागी मानना ५८७, पुरोहित का चित्तौर में पहुँच कर बसन्त पंचमी को तिलक देना ५८७, पृथ्वीराज के विवाह की तयारी करने का वर्णन ५८७, पृथ्वीराज ने ऐसी तयारी की मानो इन्द्रपुरी है ५८८, पृथ्वीराज का चारो दिशा में निमन्त्रण भेजना घर घर में तयारी होना ५८९, हाथी घोड़े सेना आदि की तयारी का वर्णन। पृथ्वीराज के सामंतों की तयारी का वर्णन ५९०, रावल समर सिंह का ब्याह के लिये पहुँचना रावल की शोभा वर्णन ५९०, नगर नगर में स्त्रियों की शोभा देखने की शोभा बर्णन ५९०. समर सिंह के पहुंचने पर मङ्गलाचार होना ५९१, शृंगार का वर्णन ५९१, पांच सौ वैदिक पंडित:

दो सहस्र कोविद, एक सहस्र मागध आदि गुण गाते हुए, ऐसी धूमधाम से रावल समर सिंह का मण्डप में आना ५९३, विवाह मण्डप की शोभा का वर्णन ५९३, कवि कहता है कि पृथ्वीराज के यहां विवाह मण्डप में इन्द्रादिक देवता जय जय कर रहे हैं और लग्न का समय ज्यों ज्यों पास आता है आनन्द बढ़ता है ५९४, सामंतों और राजाओं ने जो जो दहेज दिया उसका वर्णन ५९४, पृथ्वीराज और चित्तौर के रावल का सम्बन्ध बराबरी का है दोनों की प्रशंसा ५९६, पृथ्वीराज और पृथा बाई के नाना अनंगपाल का वर्णन ५९७, विवाह का वेद विधि से होना बहुत सा दान दहेज देना ५९७, ब्याह के पीछे दर्बार में आना ५९८, पृथ्वीराज की प्रशंसा ५९८, रावल का रनिवास में जाना ५९८, तिलक होना और भांवरी फिरना ५९९, ऋषीकेश वैद्य और चन्द के बेटे जल्ह आदि को दिया तब रावल फेरा फिरे ५९९, प्रत्येक भावरी मे बहुत कुछ दान देना ५९९, रावल समर सिंह के पुरुषों को चित्तौर मिलने का इतिहास वर्णन ६००, विवाह की शोभा का वर्णन ६०१' पृथ्वीराज के दान दहेज देने का वर्णन ६०२, रावल का बारह सामंतो ने अपने यहां नेवता किया ६०३, बारह दिन तक रह कर रावल का कूच की तयारी करना ६०३, बरात लौटने की शोभा का वर्णन ६०३, अनंगपाल का बहुत कुछ दान देना ६०४, व्यास जगजोति की भविष्यवाणी ६०५, सभों का अपने अपने घर लौटना ६०५, शाह गोरी का रावल का दहेज देना ६०६, पृथा ब्याह की फल स्तुति ६०६ ।

## [ समय २२ ] अथ होली कथा लिख्यते

### ( पृष्ठ ६०७–६०९ )

पृथ्वीराज का चन्द से पूछना कि होली में लोग लज्जा और छोटे बड़े का विचार छोड़ कर अबोल बकते है इसका वृत्तान्त कहो ६०७, चन्द का कहना कि चौहान वंश का ढुंढा नामक एक राक्षस था उसकी छोटी बहिन ढूंढिका थी ६०७, ढुंढा ने काशी में जाकर सौ वर्ष तप किया यह सुन ढुंढिका भी भाई के पास गई ढुंढा भस्म हो गया तो भी ढुंढिका बैठी रही उसे सौ वर्ष योंही सेवा करते बीता ६०७, तब गिरिजा ने प्रसन्न होकर ढुंढिका से कहा कि मैं प्रसन्न हूं वर मांग ६०८, ढुंढिका ने कहा कि यह वर दो कि बाल वृद्ध सब को मैं भक्षण कर सकूं ६०८, गिरिजा ने शिव जी से कहा कि ऐसा उपाय कीजिए कि ढुंढिका की बात रहे और वह नर भक्षण न कर सके ६०८, शिवजी ने आज्ञा दी कि फागुन में तीन दिन जो लोग गाली बकें गदहे पर चढ़ें तरह तरह के स्वांग बनावें उनको छोड़ और जिसको पावै वह भक्षण करै ६०८, ढुंढिका ने जब आकर देखा तो सभों को गाली बकते पागल से बने, गाते, बजाते, आग जलाते, धूल राख उड़ाते पाया ६०८,

इस प्रकार से लोगों ने इस आपत्ति को टाला, चैत का महीना आया घर घर में आनन्द हो गया ६०९, जाड़ा बीतने और बसन्त के आगमन पर लोग होलिका की पूजा करते और ढुंढिका की स्तुति करते हैं ६०९ ।

## [ समय २३ ] अथ दीपमालिका कथा लिख्यते

[ पृष्ठ ६१०–६१३ ]

पृथ्वीराज ने फिर चंद से पूछा कि कार्तिक में दीपमालिका पर्व होता है उसका वृत्तान्त कहो ६१०, चंद का दीपमालिका की उत्पत्ति कहना ६१०, सुर नर उसकी सेवा करते थे, वह प्रजा पालन में दक्ष था, सब लोग उससे प्रसन्न थे ६१०, उस नगरी में समुद्र तट पर बहुत अच्छे बाग लगे थे वहां एक वैदिक ब्राह्मण रहता था, उसकी स्त्री छल रहित थी ६१०, स्त्री ने पति से कहा कि धनहीन दशा में जीना और दुःख भोगने से मरना अच्छा है, सो इसका कुछ उपाय करे ६१०, सत्यश्रम ब्राह्मण ने ज्ञान ध्यान की ओर चित्त दिया ६११, सत्याश्रम ने सौ वर्ष तक विष्णु का ध्यान किया, विष्णु ने ब्रह्मा को बताया, ब्रह्मा ने रुद्र को कहा, रुद्र ने कहा कि माया का प्रसन्न करो हमारा सब काम वही करती है ६११, तीन वर्ष तीन महीना तीन घडी में वह प्रसन्न हुई और उसने चौदह रत्न दिए ६११, ऋषि सिद्धि से क्या होता है ६११, ब्राह्मण की बुद्धि मे प्रकाश हुआ कि कार्तिक की अमावस सोमवार को लक्ष्मी उसके पास आती है ६१०, ब्राह्मण को चार वर्ष राजा की सेवा करते बीता तब राजा ने कहा कि वर मांग ६१२, ब्राह्मण ने दीपदान वर मांगा अर्थात् कार्तिक की अमावस को उसके अतिरिक्त संसार में दीपक न जलै ६१२, राजा ने कहा कि तुमने क्या मांगा ब्राह्मणो की पिछली बुद्धि होती है, अन्न धन गांव मांगना था, अस्तु अब घर जाओ ६१२, ब्राह्मण ने घर आकर एक मन तेल और सवा सेर रुई मंगाई ६१२, कार्तिक आया, ब्राह्मण ने उत्साह के साथ राजा से कहा कि जो मांगा था सो दीजिए ६१२, राजा ने आज्ञा प्रचार कर दी कि उस दिन कोई दीपक न बाले ६१२, लक्ष्मी समुद्र से निकली तो उसने सारे नगर में अंधेरा पाया केवल ब्राह्मण के घर दीपक देखकर वहीं आई और विचार किया कि यहीं सदा रहना चाहिए ६१२, लक्ष्मी ने प्रसन्न होकर उसका दारिद्र काट कर वर दिया कि सात जन्म मैं तेरे घर बसूंगी ६१३, तब दरिद्र भागा ब्राह्मण ने उसे पकड़ा कि मैं तुझे न जाने दूं । ६१३, दरिद्र ने वाक्य दिया कि मुझे जाने दो मैं कभी इस नगर में न आऊंगा ६१३, उसी घडी से उसके यहां आनन्द हो गया, हाथी घोड़े झूमने लगे, उसी दिन से यह दीपमालिका चली ६१३, चारो दिशा में दीप मालिका का मान्य है, यह कथा कवि चंद ने कह सुनाई ६१३ ।

## [ समय २४ ] अथ धन कथा लिख्यते

[ पृष्ठ ६१४-६७७ ]

खट्टू बन मे शिकार खेलने और नागौर में शाह गोरी के कैद करने की सूचना ६१४, पृथ्वीराज का कैंमास की वीरता, बुद्धिमत्ता आदि की प्रशंसा करके प्रश्न करना ६१४, पृथ्वीराज का प्रश्न करना कि तालाब के ऊपर एक विचित्र पुतली है जिसके सिर पर एक वाक्य खुदा है, इसके अर्थ करने में सब भटकते हैं, सो तुम इसका अर्थ करो ६१४, पुतली के सिर का लेख 'सिर कटने से धन मिलै सिर रहने से धन जाय' ६१५, पृथ्वीराज का मंत्री के कर्तव्यों का वर्णन करके कैंमास से परामर्श करना ६१५, पृथ्वीराज का कहना कि सुना है कि बीर बाहन कोई राजा था वह बड़ा प्रजा पीडक था और धन बटोरता था सब प्रजा ने उसे शाप दिया कि तू निर्बंश मरैगा और राक्षस होगा सो यह उसी का धन है ६१५, कैंमास का कहना कि इस काम में अकेले हाथ न डालिए चित्तौर के रावल समरसिंह को बुलवा लीजिए क्योंकि जयचंद, शहाबुद्दीन भीमदेव आदि शत्रु चारों ओर हैं ६१६; पृथ्वीराज का कैंमास की इस सलाह को मानकर उसको सिरोपाव देना और उसकी बड़ाई करना ६१६, पृथ्वीराज का चंद पुंडीर को बुलाकर चिट्ठी दे समरसिंह के पास भेजना ६१६, रावल की भेट को घोड़े हाथी आदि भेजना ६१६, चंद पुंडीर का रावल के पास पहुंच कर पत्र देना और गड़े धन के निकालने में सहायता के लिये रावल से कहना, क्योंकि पृथ्वीराज के शत्रु चारो ओर है ६१७, रावल समरसिंह के योगाभ्यास और जल कमल की तरह राज्य करने की प्रशंसा ६१७, पत्र पढ़कर समरसिंह ने हंसकर चन्द पुंडीर से कहा कि संसार की यही गति है कि मांस के एक लोथड़े को एक गिद्ध लाता है और दूसरा खाता है, कोई कमाता है कोई भोगता है यह दैव गति है ६१७, चन्द पुंडीर ने कहा कि आपने ठीक कहा पर पृथ्वीराज आपका बड़ा भरोसा रखते हैं सो चलिए ६१७, शहाबुद्दीन आदि पृथ्वीराज के प्रचंड शत्रुओं का सामना है इस लिये सहायता मे आपको चलना चाहिए ६१८, रावल समरसिंह का सेना आदि सजकर चलना सेना की तैयारी का वर्णन ६१८, परामर्श करके रावल समरसिंह पृथ्वीराज के पास नागौर को चले ६१९, धर्मायन कायस्थ ने यह समाचार चुपचाप दूत भेजकर शहाबुद्दीन को दिया कि दिल्लीश और चितौरपति धन निकालने नागौर आए हैं ६१९; समरसिंह का दिल्ली के पास पहुंचना और दूत का पृथ्वीराज को समाचार देना ६१९, पृथ्वीराज का आध कोस आगे से बढ़कर आगवानी करना ६१९, समरसिंह का बनकूपाल के घर में डेरा देना, दो दिन रहकर सब सामतों को इकट्ठा करके सलाह पूछना कि अब धन निकालने का क्या उपाय करना चाहिए ६१९, कैंमास ने कहा कि मेरी सम्मति है कि शहाबुद्दीन के आने के रास्ते पर दिल्लीपति रोकें

और भीमदेव चालुक्य का मुहाना रावल समरसिंह रोकें और तब घन निकाल लिया जाय ६२०, रावल समरसिंह का इस मत को पसंद करना और मंत्री की प्रशंसा करना ६२०, नागौर के पास सब का पहुंचना, सुलतान के दल पर पृथ्वीराज का अड़ना, शाह के चरों का पता लेना ६२०, दो दो कोस पर पृथ्वीराज और समरसिंह का डेरा देना ६२१, दूत का शाह को समाचार देना कि नागौर में घन निकालने के लिये दिल्लीपति आ गए ६२१, नागौर के समाचार पाकर सुलतान का उमरा खां के साथ डङ्का निशान के सहित पृथ्वीराज पर चढ़ाई करना ६२१, शाह का चक्रव्यूह रचना करके चलना, सेना की सजावट का वर्णन ६२१ पृथ्वीराज को बाईं ओर से बचाता सुलतान धूमधाम से चला शेषनाग को कंपाता पृथ्वी को धमाता रात दिन चलकर नागौर से आध कोस पर जा पहुंचा ६२१, यह समाचार सुन समरसिंह का धन पर मंत्री कैमास को रखकर आप सुलतान पर क्रोध के साथ चढ़ाई करना ६२२, जैसे समुद्र में कमल फूले हों इस प्रकार से सुलतान की सेना ने डेरा दिया ६२२, सवेरे उठते ही समरसिंह आगे सुलतान के दल की ओर बढ़ा, उसकी सेना के चलने से धूल उड़ने लगी ६२२, धूल उड़ने से सब दिशा धूंधरी हो गई, दोनों दलों का हथियार सज सज कर लड़ने के लिये तैयार हो जाना ६२२, लड़ाई का आरम्भ होना ६२२, युद्ध का वर्णन ६२३, रावल समरसिंह के युद्ध का वर्णन ६२५, पृथ्वीराज की विजय, शहाबुद्दीन की सेना का भागना ६२७, सूर्यास्त होना ६२७, रात होना। सेना का डेरे में आना ६२७, चामंडराय आदि सरदारों का रात भर जागकर चौकसी करना ६२७, शहाबुद्दीन के सरदारों का रात को चौकी देना ६२८, पृथ्वीराज की सेना की शोभा का वर्णन ६२८, शहाबुद्दीन के सेना का वर्णन ६२८, सुलतान के सरदारों के क्रम से सजकर खड़े होने का वर्णन ६२९, घड़ी दिन चढ़े सुलतान का सामना करने के लिये पृथ्वीराज का आगे बढ़ना, दोनों सेना का सामना होना ६२९, प्रातःकाल के समय दोनों सेनाओं की शोभा का वर्णन ६२९, रावल समरसिंह का सब सरदारों से पूछना कि क्या हाल है कौन दृढ़ है और डरता है। सभों का उत्साह पूर्ण वीरता का उत्तर देना ६३०, रावल का कहना कि ऐसे समय में जो प्राण का मोह छोड़कर स्वामी का साथ देता है वही सच्चा वीर है ६३०, दोनो सेनाओं का उत्साह के साथ बढ़ना ६३०, पृथ्वीराज का सेना के साथ बढ़ना ६३०, सुलतान का रणसज्जा से सजकर सवार होना ६३१, हिन्दुओं के तेज के आगे भीरों का धीर छूटना ६३१, एक ओर से पृथ्वीराज और दूसरी ओर से रावल समरसिंह का शत्रुओं पर टूटना ६३१, युद्धारम्भ, युद्ध वर्णन, अरब खां का मारा जाना ६३१, पांच घड़ी दिन चढ़े वीरता के साथ लड़ कर अरब खां का मारा जाना ६३२, खुमान खां का क्रोध करके लड़ने को आना ६३२, युद्ध का वर्णन ६३२, ग्यारह दिन

युद्ध होने पर सुलतान की सेना का निर्बल होना। रावल समरसिंह का तिरछी ओर से शत्रु सेना पर टूटना ६३२, युद्ध वर्णन ६३३, खुरासान का घोर युद्ध करना ६३३, समरसिंह की वीरता का वर्णन ६३३, बड़े बड़े बीरों का मारा जाना, ६३४, गष्बर खां और तातार खां दोनों का मारा जाना ६३४, याकूब खां का घोर युद्ध वर्णन ६३४, जब आधी घड़ी दिन रह गया तो निसरत खां और तातार खां ने सेना का भार अपने ऊपर लिया ६३४, घोर युद्ध होना, पृथ्वीराज का स्वयं तलवार लेकर टूट पड़ना ६३५, रावल की बीरता का वर्णन ६३५, शाह का प्रबल पराक्रम करना हिन्दू सेना का घबड़ाना ६३५, रावल का क्रोध कर स्वय सिंह के समान टूट पड़ना ६३५, दोनों सेनाओं का लथ्थ पथ्थ होकर घोर युद्ध करना ६३६, रावल के क्रोध कर लड़ने का वर्णन ६३६, युद्ध की शोभा का वर्णन ६३६, रावल का शत्रु सेना को इतना काट कर गिराना कि सुलतान और उसके सेनानियों का घबड़ा जाना ६३७, पृथ्वीराज का अपनी कमान संभाल कर शत्रुओं का नाश करना ६३८, सुलतान का अपनी सेना को ललकारना कि प्राण के लोभ से जिसको भागना हो तो भाग जाओ मैं तो यही प्राण दूंगा ६३८. सब लोगो का सुलतान की बात सुन बड़ाई करना ६३८, सुलतान का तातार खां से कहना कि संसार मे सब स्वार्थी हैं मरने पर कोई किसी के काम नहीं आते ६३८, शाह का कहना कि सच्चा सेवक, मित्र, स्त्री वही है जो स्वामी के गाढ़े समय मुंह न मोड़ै ६३९, सुलतान की सेना का फिर तमक कर लौट पड़ना और लड़ाई करना पांच खां और पांच खवासों का घोर युद्ध मचाना ६३९, युद्ध का वर्णन ६४०, कन्ह का खुरासान खा को मारना ६४१, खुरासान खा के गिरते हिन्दुओं की सेना का फिर तेज होना ६४१, पृथ्वीराज का ललकारना कि सुलतान जाने न पावै इसको पकड़ो सब सरदारों का टूट पड़ना ६४१, घोर युद्ध होना, साह और पृथ्वीराज का सम्मुख युद्ध ६४२, शहाबुद्दीन का तलवार से और पृथ्वीराज का कमान से लड़ना ६४२, दोनों नरेशों का युद्ध वर्णन ६४२, घोर युद्ध वर्णन शाह की सेना का भागना ६४३, शाह की सेना का भागना और शाह का पकड़ा जाना ६४४, सुल्तान की सेना के भगेड का वर्णन ६४४, रविवार चतुर्दशी को समर सिंह का यह युद्ध जीतना और धन निकालने को चलना ६४५, पृथ्वीराज के सुल्तान को पकड़ने पर जय जयकार होना ६४५, इस विजय पर चारों ओर आनन्द ध्वनि होना ६४५' राजगुरु का कहना कि अब विजय कर के एक बेर दिल्ली चलिए फिर मुहूर्त बदल कर आइएगा ६४५, राजा का पूछना कि पीछे लौटने की क्यों कहते हो इसका कारण कहो ६४५, उनका उत्तर देना कि इस विजय का उत्सव घर पर चल कर करना चाहिए ६४६, यहां राव दाहिम के साथ सेना चन्द भट्ट और सामंतों को छोड़ कर शुभ काम कीजिए ६४६, वहां से लौट कर तब धन

निकालना चाहिए ६४६, पृथ्वीराज का दाहिम का मत मानकर दिल्ली चलना स्वीकार करना ६४६, फागुन सुदी तेरस को दिल्ली यात्रा करना ६४६, रावल के साथ दहिम आदि सरदारों और सेना को छोड़ कर और कुछ सामंतों और सेना को लेकर दिल्ली यात्रा करना ६४६, राव पज्जून कन्ह आदि राजा के साथ चले ६४६, शत्रु को जीत कर होलिका पूजन के निकट राजा चले ६४७, होलिका की पूजा विधि से करके शाह को लिए घर की ओर चले ६४७, कुमार का पैनल आध कोष आगे बढ़ कर मिलना ६४७, राजा का कुमार को सवार होने की आज्ञा देना ६४७, चैत बदी सप्तमी को महलों में पहुंचे ६४७, महल में सब स्त्रियों ने आकर निछावर किया ६४७, स्त्रियाँ अपने अपने घर गईं राजा ने विश्राम किया और वे नाना भोग विलास कर सुखी हुए ६४७, शहाबुद्दीन की डोली मंगाकर उसे भोजन कराया और आज्ञा दी कि इन्हें सुख से रक्खा जाय ६४७, शाह के पकड़े जाने और दिल्ली पहुँचने का समाचार पाकर उनके अनुचरों का आतुर होना ६४८, एक बीर ने दौड़ आकर यह समाचार तातार खां को दिया ६४८, ततार खाँ ने खत्री को तुरन्त पत्र देकर दिल्ली भेजा कि आप बड़े भारी राजा हैं अब कृपा कर शाह को छोड़ दीजिए ६४८, खत्री का पाँच सौ सवार लेकर दिल्ली की ओर चलना ६४८, खत्री शकुनों का विचार करता बारह कोस नित्य चलता हुआ दिल्ली की ओर बढ़ा ६४८, खत्री लोरक का दिल्ली के पास पहुँचना ६४८, लोरक खत्री का दिल्ली के फाटक पर एक बाग में ठहरना और वहीं भोजन करना ६४९, दो घड़ी दिन रहे दिल्ली मे प्रवेश किया ६४८, नगर में घुसते ही फूल की डाली लिए मालिन मिली यह शुभ शकुन हुआ ६४९, खत्री का पृथ्वीराज की सभा में पहुँचना ६४९, ड्योढ़ी पर से समाचार भिजवाया कि तातार खाँ का भेजा वकील आया है राजा ने तुरन्त साम्हने लाने की आज्ञा दी लोरक ने दर्बार में आकर सलाम किया ६४९, सभा में बैठे सामंतों का वर्णन राजा की आज्ञा से लोरक का सलाम कर बैठना ६४९, लोरक ने तीन सलाम करके तातार खां की अर्जी राजा को दी ६५०, मद्धु शाह प्रधान को पत्र दिया कि पढ़ो ६५०, तत्तार खां की अर्जी में शहाबुद्दीन के छोड़े जाने की प्रार्थना ६५०, राजा ने अर्जी सुनकर हँस दिया और खत्री को विदा किया ६५०, दूसरे दिन लोरक फिर दर्बार में आया ६५०, लोरक का पृथ्वीराज की बड़ाई करके शाह को छोड़ने की प्रार्थना करना पृथ्वीराज का पूछना कि गोरी नाम क्यों पड़ा? ६५०, लोरक का इतिहास कहना कि असुरों के राज्य पर शाह जलालुद्दीन बैठा वह बड़ा कामी था पांच सौ दस उसके हरम थीं पर संतान न हुआ तब शाह निजाम की टहल करने लगा ६५१, शेख निजामुद्दीन ने प्रसन्न होकर आशिर्वाद दिया कि तुम्हें ऐसा प्रतापी बेटा होगा कि चारों ओर असुरों का राज्य फैलावेगा और हिन्दुओं को

जीत दिल्ली पर तपैगा ६५१, शाह घर आया चित्त मे चिन्ता हुई कि जो यह लड़का ऐसा प्रतापी होगा तो मुझे मार कर राज्य लेगा। इतने में ही बेगम के गर्भ रहने का समाचार मिला। शाह ने सिर ठोंका और उस बेगम को निकाल दिया पांच वर्ष बीते शाह मर गया वजीर लोग सोच में पड़े किसे गद्दी पर बैठावें एक शेख ने गोर में रहने वाले एक सुन्दर बालक को दिखलाया ६५१, उस बालक का प्रताप सूर्य के समान चमकता दिखाई दिया ६५२, ज्योतिषी को बुला कर जन्म पत्र बनवाया उसने कहा कि यह जलालुद्दीन से भी बढ़कर प्रतापी होगा इस की जाति गोरी है यह हिन्दुस्तान पर राज्य करैगा ६५२, लोरक ने शाह की पूर्व कथा इस प्रकार कह सुनाई ६५२, पृथ्वीराज का कहना कि शाह के पास एक महा बलवान शृङ्गारहार नाम का हाथी है उसको शाह बहुत चाहता है उसको और तीस हजार उत्तम घोड़े दो तो शाह छूटै ६५२, खत्री ने कहा कि जो आप मांगेंगे वही दूंगा पर शाह छूटना चाहिए ६५३, पत्र लिख कर दूत को दिया कि जो इकरार हुआ है वह भेजो ६५३, पत्र पाते तातार खां ने हाथी घोड़े भेज दिये जो दस दिन मे रात दिन चल कर पहुंचे ६५३, दण्ड पाने पर सुलतान को छोड़ देना ६५३, सुलतान का गजनी पहुंच कर अपने उमराओं से मिलना ६५३, शाह के महल मे आने पर तातार खां खुरासान खां का बड़ा आनन्द मनाना ६५३, पृथ्वीराज का शृङ्गारहार को सामने रखना हाथी को बड़ाई और राजा की सवारी की शोभा का वर्णन ६५३, हाथी के रूप और गुणो का वर्णन ६५४, सब सामंतो को साथ ले एक दिन शिकार के लिए राजा का जाना वहां कन्ह चौहान का आना ६५४, एक अनुचर का आकर एक सूअर के निकलने का समाचार देना ६५ , राजा का आज्ञा देना कि उसे रोको भागने न पावै ६५४, चारो ओर मे नाका रोक कर सूअर को खदेरना और उसके निकलने पर राजा का तीर मारना ६५४, सूअर का मरना सरदार का राजा की बड़ाई करना ६५५, बड़े आनन्द से राजा राज को लौटता था कि एक पारधी ने एक शेर निकलने का समाचार दिया ६५५, एक नदी के किनारे वृषभ को मार कर सिंह खाता था राजा ने पारधी को आज्ञा दी कि तुम उसको हांको ६५५, राजा का शृङ्गारहार गज पर चढ़कर सिंह को मारने चलना और सिंह को हंकारने की आज्ञा देना ६५५, कोलाहल सुन सिंह का क्रोधकर निकलना। राजा का तीर मारना और तीर का पार हो जाना। कूरम्भ का बढ़ कर तलवार से दो टूक कर डालना। सब का प्रशंसा करना ६५५, राजा के शिकार करने पर बाजे बजने लगे ६५६, सब सरदारो मे शिकार बँटवा दिया ६५६, राजा का दिल्ली लौटना, कवि चन्द का आकर फूलो को वर्षा करना ६५६, राजा का गुरु से धन निकालने चलने का मुहूर्त पूछना ६५७, राजगुरु का बैसाख सुदी तीज को मुहूर्त निकालना ६५७, पृथ्वीराज का मुहूर्त पर धूमधाम से यात्रा

करना ६५७, एक वेश्या का शृङ्गार किए मिलना। राजा का शुभ शकुन मानना ६५७ रात दिन कूच करते हुए राजा का चलना ६५७, रावल और सामंतों तथा सेना का आगे बढ़कर राजा से मिलना ६५७, सब सरदारों और रावल के मिलने से बड़ी प्रसन्नता का होना ६५७, रावल से मिलकर राजा का प्रेम पूर्वक शिकार और शाह के दण्ड का समाचार कहना ६५८, शाह के पकड़ने और दण्ड देकर छोड़ने आदि का सविस्तार समाचार कहने पर बड़ा आनन्द उत्साह होना ६५८, राजा का गुरु से लक्ष्मी निकालने के विषय में अरिष्टों का प्रश्न करना ६५८, धन निकालने के विषय में राजा ने कैमास को बुलाकर परामर्श किया। कैमास ने कहा कि मैं चौहानों की पूर्व कथा सब जानता हूं, आप को देवी का वर है यह निश्चय जानिए। इस धन के निकलने के समय देव प्रगट होगा, उससे लोग डर कर भागेंगे ६५९, पृथ्वीराज शिकार खेलते खट्टू बन मे चले, वहां एक पत्थर का शिलालेख कैमास को दिखलाई दिया ६५९, उस शिलालेख को देखकर सब प्रसन्न हुए और आशा बंधी ६५९, कैमास उस बीजक को पढ़ने लगा ६५९, उसे पढ़कर उसी के प्रमाण से नाप कर खोदवाना आरम्भ किया ६६०, दुष्ट ग्रह और अरिष्ट दूर करने के लिये रावल समरसिंह पूजा करने लगे ६६०, चन्द यह पहिले ही कह चुका था कि व्यास जगजोति कह गए हैं कि पृथ्वीराज सब अरिष्टों को दूर करके नगर बन के धन को पावेंगे ६६०, राजा ने रावल से कहा कि अरिष्ट दूर करने के लिये पूजा करनी चाहिए, रावल ने उत्तर दिया मैं पहिले ही से पूजा कर रहा हूं ६६०, तब चन्द को बुलाया, उसने कहा कि आप लक्ष्मी निकालिए, जो ध्रुव हो चुका है उसे मिटाने वाला कौन है ६६०, रात को सब सामंतों को रखकर रखवाली करो ६६१, कुछ सरदार साथ रहे कुछ सोए। सवेरे वह स्थान खोदा गया, वहां एक पुरुष की मूर्ति निकली उस पर कुछ अक्षर खुदे थे, उनको कैमास ने पढ़ा ६६१, उस पर लिखा था कि हे सूर सामंत सब सुनो जो मुझे देखकर तुम न डरो तो पाखान को देखो ६६१, सब लोग कैमास की बड़ाई करने लगे ६६१, शुभ मुहूर्त आते ही कमान की मूठ में ताली थी वह देखो ६६१, उसे शस्त्र से तोड़ते ही एक बड़ा भारी सर्प दिखलाई पड़ा जिसे देख सब भागे ६६१, विक्रम संवत ग्यारह सौ अड़तीस को सोमेश्वर के बेटे पृथ्वीराज ने असंख्य धन पाया ६६१, चन्द ने मन्त्र से कीलकर सर्प को पकड़ लिया तब धन देखने लगे ६६१, चन्द की बात मानकर धन निकालने के लिये स्वयं राजा वहां आए ६६१, राजा ने आज्ञा दी कि इस शिला का सिर काटकर धन निकालो ६६१, शिला काटकर भूमि खोदने की आज्ञा दी कि इतने में पृथ्वी कांपने लगी ६६२, शस्त्र की नोक से तीस अंगुल मोटा, बारह अंगुल ऊंचा खोदा तब खजाने का मुंह खुल गया ६६२, बारह हाथ खोदने पर एक भयानक देव निकला ६६२, उस राक्षस ने माया करके लड़ना आरम्भ किया ६६३, जब बहुत उपद्रव मचाया तब चन्द ने देवी की स्तुति

की कि मां अब सहाय हो कि लक्ष्मी निकले ६६३, देवी की स्तुति ६६३, देवी ने प्रसन्न होकर दानव को मारने का बरदान दिया ६६४, बर पाकर पृथ्वीराज ने राक्षस को ललकारा और घोर युद्ध हुआ। दानव मारा गया ६६४, चन्द ने स्तुति करके इस राक्षस और धन की पूर्व कथा पूछी ६६४, देवी ने कहा कि जी लगाकर तू इसकी पूर्व कथा सुन ६६४, सतयुग मे मंत्र, त्रेता मे सत्य, द्वापर में पूजा और कलयुग में वीरता प्रधान है ६६४, रघुवंश में आनन्द नामक एक राजा हुआ है उसी कथा कहती हूँ ६६५, वह राजा बड़ा अन्यायी था धर्म विरुद्ध काम करता था ६६५, यज्ञ विध्वंस करता था ऐसे बुरे कर्मों को देख ऋषियों ने शाप दिया कि जा तू राक्षस हो जा ६६५, उसका शरीर भस्म हो गया और वह दैत्य होकर यहीं रहने लगा ६६५, इसको बहुत काल बीता, इसके पीछे रामचन्द्र हुए, काल पुराना हो गया पर यह लक्ष्मी पुरानी न हुई ६६६, तब पृथ्वीराज और चन्द ने प्रार्थना की कि अब धन निकालने मे दैत्य दुख न दे ६६६, इष्ट मंत्र का साधन करते यज्ञ करते हुए खोदकर लक्ष्मी निकालना आरम्भ किया ६६६, देव ने चन्द से कहा मेरे पिता रघुवंशी धर्माधिराज थे मैं उनका बेटा आनन्दचन्द बड़ा अन्यायी हुआ मैं ने न्याय से संसार को जीता, इस लिये शाप से मैं दैत्य हुआ और मेरा नाम वीर पड़ा ६६६, वीर ने कहा कि इस लक्ष्मी को मैंने ही यहा रक्खा था। दैवगति से इसी को लेकर मेरी यह गति हुई ६६९, बीर का अपने पिता रघुवंश राज की प्रशंसा करना ६६७, चारो युगो के धर्म का वर्णन ६६७, बीर का अपने बल का वर्णन करके अपने सामने धन निकालने को कहना ६६७। चन्द ने कहा कि हे बीर तुम सब समर्थ हो तुम्हारे कहने से अब राजा धन निकालेंगे ६६७, चन्द की सुंदर बानी सुनकर वीर ने प्रसन्न होकर धन निकालने की आज्ञा दी ६६८, बीर की बात सुनकर चन्द ने राजा से कहा कि होम आदि शुभ कर्म कराओ और आनन्द से धन निकालो ६६८, चन्द का बीर से पूछना कि हमारे राजा तुम्हारी प्रसन्नता के लिये जो कहो वही करैं ६६८, वीर का कहना कि मेरी प्रसन्नता के लिये पंडित से जप कराओ और महिष का बलि देकर धन निकालो ६६८, दानव यह कहकर स्वर्ग गया। चन्द का राजा से कहना कि शाह को तो तुम बांध चुके अब रावल के साथ धन निकालो ६६८, राजा ने रावल को बुलाकर ज्योतिषी पंडित को बुलाया, पंडित ने होम की सामग्री मंगाकर वेदी आदि बनवाकर शुभ अनुष्ठान का प्रारम्भ किया ६६०, छ. प्रधानो को पास रखकर राजा ने पत्थर खोदकर हटवाया ६६९, वह स्थान खोदने पर एक बड़ा भारी पत्थर का अद्भुत घर निकला, उसमें एक सोने के हीराजटित हिंडोले पर सोने की पुतली सोने की वीणा बजाती और नाचती हुई निकली, उसका नाच देखकर आश्चर्य होने लगा ६६९, पुतली को देख गुरुराम का आश्चर्य करना ६७०, चन्द का कहना कि यह मायारूपी है ६७१, रावल का फिर चन्द से पूछना कि यह पुतली किसका अवतार

है ६७०, चन्द ने कहा कि ठहरिए तब कहूँगा और उसने बीर को स्मरण करके पुतली का भेद पूछा ६ ०, देव का उत्तर देना कि यह ऋद्धि रानी है ६७०, यह ऋद्धि साक्षात लक्ष्मी का रूप है इसे तुम बे खटके भोग सकते हो। यह देव बानी सुनकर चन्द प्रसन्न हुआ और रावल का संशय मिटा ६७०, इस हिंडोले को पूजन में रखना यह कहकर देव अन्तर्ध्यान हो गए। राजा फिर धन निकालने लगे ६७१, कुबेर के से भण्डार मे धन निकलना, सब को आश्चर्य होना और तब सुरँग को देखना ६७१, पुतली का बिना कुछ बोले चन्द और रावल की ओर तीक्ष्ण कटाक्ष से देखना ६७१, चन्द और रावल का मूर्छित होकर गिरना। कुछ देर मे सँभल कर उठना ६७१, उठने पर राज गुरु का पृथ्वीराज से पूछना कि असंख्य धन निकला अब क्या आज्ञा है ६७२, धन के कलश आदि का वर्णन। रावल और पृथ्वीराज का एक सिंहासन पर बैठना ६७२, एक दिन संध्या के समय देवी के मठ के पास पृथ्वीराज और रावल आए ६७२, पृथ्वीराज और रावल के शोभा और गुण का वर्णन ६७२, देव मंत्र से दोनों राजाओं के लिये पूजा की और दस महिष बलि चढ़ाया। चतुःषष्टि देवि ने प्रसन्न होकर हुङ्कार किया ६७३, राजा ने सिंहासन हाथ मे लेकर देवी की स्तुति की देवी ने प्रसन्न होकर हुङ्कार किया ६७३, देवी पृथ्वीराज को आशीर्वाद देकर अन्तर्ध्यान हो गई ६७३, पृथ्वीराज ने सिंहासन और लक्ष्मी मँगाकर रावल के साम्हने रक्खी। रावल ने कहा कि यह लक्ष्मी तुम्हारे पास आई है तुम्हारी है। पाटन के यादव राजा की कुवँरि समित्रता की सगाई का विचार ६७३, रावल समरसिंह का धन लेने से इन्कार और कहना कि यह धन तुम्हें प्राप्त हुआ है सो तुम्ही लो ६८४, पृथ्वीराज ने जब देखा कि धन लेने की बात मे रावल को क्रोध आ गया तब उन्होने अनुचरों को धन ले लेने को कहा ६७४, पृथ्वीराज से रावल का घर जाने के लिये सीख मांगना पृथ्वीराज का कहना कि दस दिन और ठहरिए शिकार खेलिए। रावल का आग्रह करना ६७४, प्रेमाश्रु भरकर रावल ने विदा मांगी, पृथ्वीराज उठकर गले से गले मिले ६७४, पृथ्वीराज ने जाने की सीख देकर कहा कि हम पर सदा सदा ही स्नेह बनाए रहिएगा ६७४, रावल ने कहा कि हम तुम एक प्राण दो देह हैं, हमको तुम से बढ़कर कोई प्रिय नही है ६७५, रावल समरसिंह गदगद हो विदा हुए और अपने देश की ओर चले ६७५, रावल को विदा कर राजा ने चन्द और कैमास को बुलाया और रावल के यहा हाथी आदि भेट भेजा ६७५, रावल ने चन्द को मोती की माला देकर विदा किया और आर चित्तौर को कूच किया ६७५, कैमास और चन्द का राजा के पास आना और राजा का दिल्ली चलना ६७५, कैमास ने सब धन हाथियों पर लदवाया। राजा खट्टू वन में शिकार खेलता चला ६७५, पृथ्वीराज ने बहुत से धन को बराबर भाग करके सब सामंतों को बांट दिया

सरदारों का बांट का वर्णन ६७६, बड़ी धूमधाम से दिल्ली के पास पहुंचे, राजकुमार ने आगे से आकर दण्डवत किया। बड़ा आनन्द उत्सव हुआ ६७६, जेठी सुदी तेरस रविवार को राजा दिल्ली आए ६७६, महल में आने पर रानियों ने मुजरा किया ६७६, दाहिमा, आदि रानियां न्योछावर कर राजा की सीख पा अपने महल में गईं ६७६, रात को राजा पुण्डीरी के महल में रहे। सबेरे बाहर आए, मन में शाह के दण्ड का विचार उठा ६७७, बादशाह से जो घोड़े आदि दण्ड लिया था सब सरदारों में बांट दिया। अपने पास केवल यश रक्खा ६७७।

## [ समय २५ ] अथ शशिवृतावर्णनं नाम प्रस्ताव

[ पृष्ठ ६७८–७६३ ]

शशिव्रता की आदि कथा वर्णन की सूचना ६७८, ग्रीष्म में पृथ्वीराज का विहार करना ६७८, ग्रीष्म बीतकर वर्षा का आरम्भ होना ६७८, राजा सभा में बैठे थे कि एक नट आया, राजा ने आदर कर उसका परिचय पूछा ६७८, नट को गुण दिखलाने की आज्ञा देना ६७८, नट का कहना कि मैं नाटक आदि सब गुण जानता हूँ और देखिए सब दिखाता हूँ ६७९, देवी की वन्दना करके नृत्य आरम्भ करना ६७९, नट का नाच के आठ भेद बतलाना ६७९, आठो भेदों के नाम ६७९, नृत्य देख कर बैठने का हुक्म देना ६७९, राजा का नट से उसके निवास स्थान का नाम पूछना ६७९, नट का कहना कि देवगिरि में मैं रहता हूं वहां का राजा सोमवंशी जादव बड़ा प्रतापी है। राजा की बड़ाई ६७९, मैं उनका नट हूँ आपका नाम सुन यहां आया ६८०, राजा का पूछना कि उनकी कन्या का विवाह किसके साथ निश्चय हुआ है ६८०, नट का कहना कि उज्जैन के कमधज्ज राजा के यहां सगाई ठहरी है ६८०, यादव राजा ने सगाई के लिये ब्राह्मण उज्जैन भेजा है पर लड़की को यह सम्बन्ध नहीं भाया ६८०, नट का शशिव्रता के रूप की बड़ाई करना ६८०, सभा उठने पर राजा का नट को एकान्त में बुलाना ६८१, नट का शशिव्रता का रूप वर्णन करना ६८१, उसका रूप सुन राजा का आसक्त हो जाना और नट से पूछना कि इसकी सगाई मुझसे कैसे हो ६८१, नट का कहना कि इसका उत्तर पीछे दूंगा मुझसे इस में जो हो सकेगा उठा न रक्खूंगा ६८१, राजा का नट को इनाम देकर विदा करना, नट का कुरुक्षेत्र की ओर जाना ६८१, ग्रीष्म बीतकर वर्षा का आगमन हुआ, राजा का मन शशिव्रता की ओर लगा रहा ६८१, राजा का शिव जी की पूजा करना, शिव जी का प्रसन्न होकर आधी रात के समय दर्शन देना ६८२, शिव जी का मनोरथ सिद्ध होने का बर देना ६८२, राजा का स्वप्न में बर पाकर प्रसन्न होना और किसी तरह वर्षा ऋतु काटना ६८२, वर्षा

की शोभा का वर्णन राजा का शशिव्रता के विरह में व्याकुल होना ६८२, वर्षा वर्णन-राजा का विरह वर्णन ६८२, वर्षा बीत कर शरद का आगमन ६८३, शरदागमन-शरद वर्णन ६८३, राजा का अपने सरदारों के साथ शिकार के लिये तय्यारी करना ६८३, राजा का शिकार के लिये सवार होना ६८४, माघ बदी मङ्गलवार को शिकार के लिये निकलना ६८४, राजा की धूमधाम का वर्णन ६८४, बन में जानवरों का वर्णन ६८४, शिकार का वर्णन ६८४, शिकार पर जानवरों का छोड़ा जाना ६८५, भालू, सूअर आदि का आगे होकर निकलना ६८५, राजा के बन मे घुमने पर कोलाहल होने से शूकरों का भागना ६८५, सब सरदारों का भी वहां पहुंचना, एक वधिक का आकर शूकर का पता देकर राजा से पैदल चलने का निवेदन करना ६८५, राजा का तुरन्त घोड़ा छोड़ तुवक कन्धे पर रख बाराह की खोज मे चलना ६८५, सूअर को राजा ने मार कर बधिक को इनाम देकर सुन्दर बारी मे विश्राम किया, समय होने पर भोजन की तय्यारी होना ६८६, चारों ओर राजा के शिकार की बड़ाई होना ६८६, राजा का अकेले बधिक के साथ शिकार के पीछे चलना और सरदारों का राजा के पीछे चलना ६८६, शुकी का शुक से पूछना कि दिल्ली के राजा के गन्धर्व विवाह का समाचार कहो शुक ने कहा कि जादव राजा ने नारियल देकर ब्राह्मण को भेजा ६८७, ब्राह्मण का जैचन्द के यहाँ जाकर उसके भतीजे वीरचन्द से सशिव्रता की सगाई का संदेसा देना। एक गन्धर्व यह सुनता था वह तुरन्त देवगिरि की ओर चला ६८७, गन्धर्व का शशिव्रता के पास आना, वह बन में विचर रही थी ६८७, सोने के हंस का रूप धरकर गन्धर्व का दिखलाई देना, शशिव्रता का उसको पकडना और पूछना कि तुम कौन हो। हंस का कहना कि मैं गन्धर्व हूँ देवराज के काम को आया हूँ ६८७, शशिव्रता का पूछना कि हम पहिले कौन थी और हमारा पति कौन होगा? हंस का कहना कि तू चित्ररेखा नाम की अप्सरा थी, अपने रूप और गान के गर्व मे इन्द्र से लड़ गई इससे दक्षिण के राजा की बेटी हुई ६८८, हंस ने कहा कि पङ्ग अर्थात् कन्यकुब्ज नरेश के भतीजा वीरचन्द्र के साथ तुम्हारे मा बाप ने सगाई की है वह तुम्हारे योग्य बर नही है ६८८, उसकी आयु एक ही वर्ष है, इस लिये दया करके राजा इन्द्र ने मुझको तुम्हारे पास भेजा है ६८८, शशिव्रता ने कहा कि तुमने मां बाप के समान स्नेह किया सो तुम जिससे कहो उसी से मैं ब्याह करूं ६८८, हंस का कहना कि दिल्लीपति चौहान तुम्हारे योग्य बर है ६८८, उसके सौ सरदार हैं, उसने गजनीपति को पकड़कर दण्ड लेकर छोड़ दिया ६८८, महाबली चालुक्य भीमदेव को जीता है यह सुन शशिव्रता का प्रसन्न होकर कहना कि तुम जाओ और उन्हें लाओ जो वह न आवैंगे तो मैं शरीर छोड़ दूंगी ६८८, हंस वहां से उड़कर दिल्ली आया ६८८, बन

में शिकार के समय हंस का आना उसे देख कर आश्चर्य में आकर पृथ्वीराज का पकड़ लेना ६८९, बन में शिकार के समय हंस का आना उसे देखकर आश्चर्य में आकर पृथ्वीराज का पकड़ लेना ६८९, संध्या को हंस रूपी दूत का सबको हटा कर राजा को पत्र देना दूत का कहना कि एकान्त में कहने की बात है इतना कह कर चुप हो जाना ६८९, हंस का कहना कि शशिव्रता का गुण कहने को शारदा भी समर्थ नहीं है ६९०, चन्द्र और सूर्य के बीच मे शशिव्रता ऐसी सुशोभित है मानों शृङ्गार का सुमेर हो ६९०, शशिव्रता के रूप का वर्णन ६९०, पृथ्वीराज का शशिव्रता का रूप सुनकर उसके मिलने की चिन्ता में रात दिन लगे रहना सबेरे उठते ही राजा के दूत से पूछना ६९१, हंस का राजा देवगिरि का जैचन्द के यहां सगाई भेजने और शशिव्रता के पण ठानने का वृतान्त कहना ६९१, शशिव्रता की विरह जल्पना का वर्णन ६९१, शशिव्रता का चित्ररेखा के अवतार होने तथा पृथ्वीराज के पाने के लिये रात दिन शिव जी की पूजा करने का वर्णन ६९२, वह आप अब मिल गए देर न कीजिए चलिए ६९२, मै महादेव जी की आज्ञा से तुम्हारे पास आया हूं ६९२, शशिव्रता के रूप गुण का वर्णन ६९३, पृथ्वीराज का पूछना कि तुम सब शास्त्र जानते हो सो चार प्रकार की स्त्रियों के गुणादि का वर्णन करो ६९३, हंस को देर होने के भय से कोई बात अच्छी नही लगती ६९३, हंस कहता है कि स्त्रियो की बहुत जाति हैं पर शशिव्रता पद्मिनी है ६९३, राजा का उत्तम स्त्रियो का लक्षण पूछना ६९३, हंस का पद्मिनी, हस्तिनी, चित्रणी, और संखिनी इन चारो का नाम गिनाना ६९३, राजा का चारो के लक्षण पूछना ६९३, हंस का लक्षण वर्णन करना ६९३, स्त्रियो के उत्तम गुणों का वर्णन ६९४, पद्मिनी का वणन ६९४, हस्तिनी का बर्णन ६९४ चित्रनी का वर्णन ६९४, संखिनी का वर्णन ६९४, शशिव्रता के रूप तथा नखशिख शोभा का वर्णन ६९५, राजा का पूछना कि अप्सरा का अवतार क्यों हुआ ६९६, हंस का विवरण कहना ६९६, इन्द्र और चित्ररेखा के झगडा तथा शाप का वर्णन ६९६, पृथ्वी पर जन्म लेने का शाप इन्द्र का देना ६९६, अनेक स्तुति करने पर शिव जी का प्रसन्न होना ६९७, शिवजी का प्रसन्न होकर वर देना कि तेरा जन्म राजकुल में होगा और ब्याह भी छत्रधारी से होगा पर तेरा हरन होगा और तेरे कारण घोर युद्ध होगा। शिव की उसी बानी के अनुसार वह अपने समान पति चाहती है ६९७, दिन पूरा होने पर उत्तम पति पाकर फिर अप्सरा मृत्युलोक मे गिरी वही जादव राज की कन्या शशिव्रता है और तुम्हे उसने पति वरन किया है ६९७, हंस कहता है कि इस अप्सरा का अवतार तुम्हारे लिए हुआ है ६९८, हंस कहता है कि राजा जादव ने शशिव्रता को कान्यकुब्जेश्वर को ब्याहना बिचारा है पर शशिव्रता ने तुम्हें मन अर्पण कर शिव की आराधना की। शिव की आज्ञा से मैं हंस रूप धर तुम्हारे पास आया

हूं शीघ्र चलो राजा का प्रस्तुत होना। दस सहस्र सेना सजना ६९८, राजा का कहना कि जादव राजा के गुणों का वर्णन करो ६९८, हंस का राजा भानु जादव के गुण प्रताप का वर्णन करना ६९९, उनके बेटे और बेटी के रूप गुण का वर्णन ६९९, एक आनन्दचन्द खत्री था उसकी बहिन चन्द्रिका कोट में ब्याही थी वह विधवा हो गई और भाई उसको अपने यहां ले आया ६९९, वह गान आदि विद्या में बड़ी प्रवीणा थी ६९९, उसके पास शशिव्रता विद्या पढ़ती थी उसी के मुख से आपकी प्रशंसा सुन कर वह आप पर मोहित हो गई है ७००, यों ही दो वर्ष बीत गए बाल्यावस्था बीतने पर काम की चटपटी लगी ७००, तभी से नित्य शिव को पूजा करके वह तुम्हें मिलने की प्रार्थना करती रही ७००, शिव पार्वती का प्रसन्न हो कर सपने में वर देना ७००, प्रसन्न होकर शिव पार्वती ने मुझे तुम्हारे पास भेजा है कि जयचन्द ब्याहने आवेगा सो तुम रुक्मिणी हरण की भांति इसे हरण करो ७०१, राजा ने फिर पूछा कि उसके पिता ने क्यों ब्याह रचा और क्यों प्रोहित भेजा ७०१, हंस का कहना कि राजा ने बहुत ढूंढा पर दैव की इच्छा उसे जयचन्द ही जंचा वहां श्रीफल ले प्रोहित को भेजा ७०१, प्रोहित ने जयचन्द को जाकर श्रीफल और वस्त्राभूषण आदि अर्पण किया ७०१, टीका देकर प्रोहित ने कहा कि साहे को दिन थोड़ा है सो शीघ्र चलिए ७०२, प्रसन्न होकर जयचन्द का चलने की तयारी और उत्सव करने की आज्ञा देना ७०२, हंस कहता है कि वह पचास सहस्र सेना और सात सहस्र हाथी लेकर आता है अब तुम भी चलो पृथ्वीराज ने दस सहस्र सेना लेकर चलना विचारा ७०२, पृथ्वीराज का शशिव्रता से मिलने के लिये संकेत स्थान पूछना ७०३, ब्राह्मण का संकेत स्थान बतलाना ७०३, राजा का कहना कि मैं अवश्य आऊंगा ७०३, हंस का कहना कि माघ सुदी १३ को आप वहां अवश्य पहुंचिए ७०३, इतनी वार्ता करके हंस का उड जाना ७०३, दस हजार सेना सहित पृथ्वीराज का तैयारी करना ७०३, राजा का सब सामंतों को हाथी घोडे इत्यादि वाहन देना ७०३, माघ बदी पंचमी शुक्रवार को पृथ्वीराज का यात्रा करना ७०५, चन्द का सेना की शोभा वर्णन करना ७०५, चलने के समय राजा को भय दिलाने वाले शकुनों का होना ७०६, राजा का इन शकुनों का फल चन्द से पूछना ७०६, चन्द का कहना कि इस शकुन का फल यह होगा कि या तो कोई झगड़ा होगा या ग्रहविच्छेद ७०६, चन्द ने राजा को जैचन्द के पूर्व वैर स्मरण दिला कर कहा कि इस काम में हाथ देना मानों बैठे बैठाए भारी शत्रु को जगाना है ७०६, वय, पराक्रम, राज और काम मद से मत्त राजा ने कुछ ध्यान न दिया और दक्षिण की ओर शीघ्रता से वह चला ७०६, पृथ्वीराज से पहिले जैचन्द का देवगिरि पहुंचना ७०७, जैचन्द के साथ एक लाख दस हजार सेना का वर्णन जैचन्द का आना सुन शशिवृता का दुखी होना ७०७, शशिवृता मन ही मन

देवताओं को मनाती है कि मेरा धर्म न जाय और उसका प्राण देने को प्रस्तुत होना ७०७, सखी का समझाना कि व्यर्थ प्राण न दे देख ईश्वर क्या करता है ईश्वरी लीला कोई नही जानता सखियो का श्री रामचन्द्र, पाण्डव आदि के प्राचीन इतिहास सुना कर धीरज धराना ७०७, राजा का पृथ्वीराज के आने और शशिव्रता के प्रेम का समाचार जानकर हमीर समीर ( ? ) से मत पूछने लगा ७०८, हमीर समीर का मत देना कि वीर चन्द को कन्यादान दीजिए ७०८, कन्या के प्राण देने के विचार और शकुन विचार से राजा भानु ने चुपचाप पृथ्वीराज के पास दूत भेजा ७०८, राजा ने पत्र मे लिखा कि शिव पूजा के बहाने शिवाले मे तुम को शशिव्रता मिलेगी ७०९, इधर पृथ्वीराज के सरदारो का उत्साहित होना ७०९, कवि कहता है गन्धर्व ब्याह शूरवीर ही करते है ७०९, पृथ्वीराज का आना सुनकर मन ही मन राजा भान का प्रसन्न होना, परन्तु वीरचन्द का सशंकित होना ७०९, पृथ्वीराज का नगर मे होकर निकलना स्त्रियो का झरोखो मे देखना शशिव्रता का प्रसन्न होना ७१०, राजा भान के हृदय मे पृथ्वीराज का आना सुनकर हर्ष शोक साथ ही उदय हुआ ७१०, पृथ्वीराज की सेना का उमङ्ग के साथ नगर मे घूमना ७११, देवालय मे शिव पूजा के लिये शशिव्रता का जाना पृथ्वीराज का वहाँ पहुँचना ७११, पृथ्वीराज की प्रशंसा ७११, सखी का शशिव्रता से कहना कि तू जिसका ध्यान करती थी वह आ गया देख ७११, शशिव्रता का आँख उठा कर देखना दोनों की आँखें मिलना ७११, मारे लाज के कुछ बोल न सकी पर नैन की सैन से बात हो गई ७१२, नैन श्रवण का संवाद ७१२, हंस ने पहुच कर शशिव्रता से कहा कि ले पृथ्वीराज शिवालय मे तुझ से मिलने आ गया ७१२, माता पिता की आज्ञा ले शशिव्रता का देवालय मे जाना ७१२, शशिव्रता के रूप का वर्णन ७१३, दस दासियो के साथ शशिव्रता का शिवालय मे आना ७१३, शशिव्रता का रूप वर्णन ७१३, शशिव्रता का चडोल पर चढ कर देवी की पूजा को आना ७१५, तेरह चडोलो को चारो ओर से घेरकर राजा भानु की सेना का चलना ७१५, सूर्योदय के समय पूजा के लिये आना राजा की सेना का वर्णन ७१५, मन्दिर के पास पहुँच कर शशिव्रता का पैदल चलना ७१५, शशिव्रताके उस समय की शोभा का वर्णन ७१५, कान्यकुब्जेश्वर को देख कर शशिव्रता का दुखी होना और मन मे चिन्ता करना ७१६, एक ओर कान्यकुब्जेश्वर की सेना का जमाव होना और दूसरी ओर पृथ्वीराज की सेना का घेरना ७१६, पृथ्वीराज की सेना का चारो ओर से घेरना ७१६, जैचन्द और पृथ्वीराज की सेना की तुलना ७१७, दोनों सेनाएं तलवार लिए तैयार है। जिसने द्रोपदी का पण रक्खा वही शशिव्रता का पण रक्खेगा ७१७, मठ को देख कर शशिव्रता के मन मे काम उत्पन्न हुआ और उसने मन ही मन शिव को प्रणाम किया ७१७, सीस

चातुरी से राजा भान का उत्साह बढ़ना और तिरछे दल पर पृथ्वीराज का आक्रमण करना ९१२, चंदेरी की सेना का तुमुल युद्ध करना ९१२, रावल समरसिंह जी और चंदेरी के राजा का द्वन्द्व युद्ध और चंदेरी के राजा ( बीर पंचाइन ) का मारा जाना ९१२, युद्ध के अन्त में रणथंभ गढ़ का मुक्त होना। हुसैन खां और कन्हराय का घायल होना ९१३, पृथ्वीराज का स्वप्न मे एक चन्द्रवदनी स्त्री के साथ प्रेमालिङ्गन करना और नींद खुलने पर उसे न पाना ९१३, पृथ्वीराज से कविचन्द का कहना कि वह स्त्री आपकी भविष्य स्त्री हंसावती है कहिये तो मैं उसका स्वरूप रंग कह डालूं ९१३, हंसावती के स्वरूप गुण और उसकी वयःसन्धि अवस्था की सुखमा और उसके लालित्य का वर्णन ९१४, पृथ्वीराज उन बातों को सुन ही रहा था कि उसी समय भान के भेजे हुए प्रोहित का लग्न लेकर आना ९१४, और उक्त रनथंभ के युद्ध की रत्नाकर से उपमा वर्णन ९१५, लग्न के समय के अन्तरगत पृथ्वीराज का बारू बन को शिकार खेलने के लिये जाना ९१५, पृथ्वीराज के बारू बन मे शिकार करते समय सारंग राय सोलंकी का पितृबैर लेने का विचार करना ९१५, सारंगदेव का कहना कि पितृबैर का लेना वीरों का मुख्य कर्तव्य है ९१५, सारंग राय का नागौद के पास मंगलगढ़ के राजा हाड़ा हम्मीर से मिल कर उसे अपने कपट मत में बांधना ९१६, सारंग राय का पृथ्वीराज और समरसिंह जी के पास न्योता भेजना ९१६, यहां एक एक मकान में पांच पांच शस्त्रधारी नियत करके कपट-चक्र रचना ९१७, हाड़ा राव का पृथ्वीराज और समर सिंह से मिल कर शिष्टाचार करना ९१७, कवि का हाड़ा राव पर कटाक्ष ९१७, पृथ्वीराज को नगर में पैठते ही अशकुन होना ९१७. ज्योनार होते हुए वार्तालाप होना ९१७, इसी समय किले के किवार फिर गए और पृथ्वीराज पर चारों ओर से आक्रमण हुआ ९१७, सारंगदेव के सिपाहियों का सबको घेरना और पृथ्वीराज के सामंतों का उनका साम्हना करना ९१८, रावल जी और भीम भट्टी का द्वन्द युद्ध ९१८, पृथ्वीराज का नागफनी से शत्रुओं को मारना ९१८, घोर घमसान युद्ध होना और समस्त राज्य महल में खरभर मच जाना ९१८, रामराय बड़ गूजर का हाथी पर से किले के भीतर पैठ कर पारस करना ९१९, कविचन्द द्वारा ",युद्ध" एवं सारंग देव के कुकृत्य का परिणाम कथन ९१९, पज्जून राय के पुत्र कूरंम राय का बडी वीरता के साथ मारा जाना ९१९, इस युद्ध में एक राजा तीन राव सोलह रावत और पंद्रह भारी योद्धा काम आये ९२०, रेन पवार ( सामंत ) की प्रशंसा ९२०, रेन पंवार के भाई का सारंग को पकड़ना और पृथ्वीराज का उसे छुड़ा कर हम्मीर को तलाश करके उससे पुनः मित्र भाव से पेश आना ९२०, तेरह तोमर सरदार और अन्य बारह सरदार सारंग की तरफ के काम आये ९२०, हुसेन खां का अमर सिंह की बाहिन को पकड़ लेना और रावल जी का उसे छुड़ा देना ९२१, रावल अमर सिंहजी की प्रशंसा और अमर सिंह का उनको अपनी बहिन ब्याह देना ९२१.

आधी रात को समाचार मिलना कि रणथंभ के राजा को चन्देल ने घेर लिया है ९२१, घुमान और "प्रसंगराय" खीची का रणथंभ की रक्षा के लिए जाना ९२१, पृथ्वीराज का रणथंभ ब्याहने जाना ९२२, पृथ्वीराज की स्तुति वर्णन ९२२, पृथ्वीराज का आगवन सुनकर उन्हें देखने की इच्छा से हंसावती का झरोखे से झाकना ९२२, गौख मे से देखती हुई हंसावती की दशा का वर्णन ९२२, हंसावती के शृंगार की तय्यारी ९२३, हंसावती की अवस्था की सूक्ष्मता वर्णन ९२३, हंसावती का स्वाभाविक सौन्दर्य वर्णन ९२३, नेत्रों की शोभा वर्णन ९२३, हंसावती के स्नान समय की शोभा ९२३, हंसावती के शरीर मे सुगंधादि लेपन होकर सोलहो शृंगार और बारहो आभूषण सहित शृंगार की उपमा उपमेय सहित शोभा वर्णन ९२४, हंसावती के वस्त्र आभूषणो की शोभा वर्णन ९२५, हंसावती के केशरकलित हाथ पावों की शोभा वर्णन ९२६, पृथ्वीराज का विवाह मण्डप मे प्रवेश ९२६, पृथ्वीराज के रत्नजटित मौर ( ब्याह मुकुट ) की शोभा और दीप्ति वर्णन ९२६, हंसावती का सखियो सहित मडप मे आना ९२६, पृथ्वीराज का हंसावती का सौन्दर्य देख कर प्रफुल्लित होना ९२७, पृथ्वीराज का हंसावती के साथ गठबन्धन होना ९२७, हंसावती के अंग प्रत्यंग मे काम की अलौकिक लालिमा का वर्णन ९२७, इसी समय दिल्ली पर मुसल्मान सेना का आक्रमण करना और ५० सामन्तो का उस आक्रमण को रोकना ९२७, पृथ्वीराज के सामन्तो और मुसलमान सेना का युद्ध वर्णन ९२७, दूसरे दिवस प्रातःकाल सुरतान खां का आक्रमण करना ९२८, हिन्दू मुसल्मान दोनो सेनाओ की चढाई के समय की शोभा वर्णन ९२८, तब तक पृथ्वीराज का भी युद्ध के लिये तैयार होना ९२८, थोडी देर युद्ध होने पीछे मुसलमान सेना के पैर उखड गये ९२८, युद्ध के अन्त मे लूट मे एक लाख का असबाब हाथ लगना और पीरोज खां का मारा जाना ९२९, पृथ्वीराज का सब सामन्तो को हृदय मे लगा कर कहना कि मैं आपका बहुत ही अनुगृहीत हू ९२९, पृथ्वीराज का रावल समर सिंह के पौत्र कुमा जी को समर की जागीर का पट्टा लिखना ९२९, समर सिंह का उस पट्टे को अस्वीकार कर लौटा देना ९२९, समर सिंह का चित्तौर जाना ९३०, पृथ्वीराज का हंसावती के प्रेम मे मस्त हो जाना ९३०, हंसावती के प्रथम समागम का वर्णन ९३०, मुग्धा हंसावती की कोक कला मे पृथ्वीराज का मुग्ध होकर कामान्ध वृषभ की नांई मस्त होना ९३०, हंसावती के मन का पृथ्वीराज के प्रेम मे निर्म्मल चन्द्रमा की भांति प्रफुल्लित हो जाना ९३१, शनैः शनैः हंसावती के डर और लज्जा का ह्रास होना और उसकी कामेच्छा का बढ़ना ९३१, हंसावती के बढते हुए प्रेम रूपी चन्द्रमा को देख कर पृथ्वीराज के हृदय समुद्र का उमड़ना ९३१, दिवस के समय रात्रि को पृथ्वीराज से मिलने के लिये हंसावती ऐसी व्याकुल रहती जैसी चकोर चन्द्र के लिये ९३१, पावस का अन्त होने पर शरद का आगमन और शीत का बढ़ना ९३२, शीत काल की बढ़ती हुई

रात्रि के साथ दंपति में प्रेम बढ़ना ९३२, हंसावती पृथ्वीराज की ओर पृथ्वीराज हंसावती की चाह में अहिर्निसि मस्त रहते थे। इस समय की कथा का अंतिम परिणाम वर्णन ९३३, समर सिंह जी और पृथ्वीराज की अवस्था वर्णन ९३३।

## [ समय ३७ ] अथ पहाड़राय सम्यो लिख्यते

[ पृष्ठ ९३४-९८८ ]

कविचंद की स्त्री का पूछना कि पहाड़राय तोंअर ने शहाबुद्दीन को किस प्रकार पकड़ा ९३४, शहाबुद्दीन का ततार खां से पूछना कि पृथ्वीराज का क्या हाल है ९३४, ततार खां का उत्तर देना ९३४, शहाबुद्दीन का पृथ्वीराज पर चढ़ाई करने की सलाह करना ९३४. दूसरे दिन गजनी राजमहल के दरवाजे पर सहस्रों मुसलमान सेना का सज कर इकट्ठा होना ९३५, समस्त सेना का दस कोस पूर्व्व को बढ़ कर पड़ाव डालना ९३५, शहाबुद्दीन की आज्ञानुसार दीवान खास में गोष्ठी के लिये उपस्थित हुए सरस्य योद्धाओं के नाम ९३६, सभा में ततार खां का नियमित कार्य के लि[illegible] करना ९३६, विनण्ड खां का सगर्व अपना पराक्रम कहना ९३६, खुरमान खां का राजनीति कथन ९३६, बादशाह का ( लोरक राय ) खत्री को पत्र देकर धर्म्मायन के पास दिल्ली भेजना ९३७, दूत का दिल्ली जाना और इधर चढ़ाई के लिये तैयारी होना ९३६, दूत का दिल्ली पहुँचना ९३७, दूत का धर्म्मायन से मिलना ९३८, धर्म्मायन का पत्र पढ़ कर बादशाह के मन पर शोक करना ९३८, धर्म्मायन का दरबार में जा कर यह पत्री कैमास को देना ९३८, शहाबुद्दीन की पत्री का लेख ९३८, धर्म्मायन का कैमास के हाथ म पत्र देना ९३८, कैमास का पत्र पढ़ कर सुनाना ९३८, पत्री सुनकर पृथ्वीराज का सामंतों की सभा करना ९३८, पृथीराज का उक्त पत्री का मर्म सब सामंतों को समझाना ९३९, सामंतों का उत्तर देना ९३९, पृथ्वीराज का पचीस हजार सेना के साथ आगे बढ़ना ९३९, कूच के समय सेना की शोभा और उसका आतंक वर्णन ९३९, पृथ्वीराज का पड़ाव डालना ९३९, अरुणोदय होते ही पृथ्वीराज का शत्रु पर आक्रमण करना ९४० हिन्दू और मुस्लमान दोनों सेनाओं का परस्पर मिलना ९४०, शहाबुद्दीन का अपने सैनिकों को उत्तेजित करना ९४०, सूर्य्योदय होते-होते दोनों सेनाओं में रणवाद्य बजना और कोलाहल होना ९४०, दोनों सेनाओं का एक दूसरे पर धावा करना ९४०, दोनों सेनाओं के उत्कर्ष से मिलने की शोभा और यवन सेना का व्यूह वर्णन ९४०, हिन्दू सेना की शोभा और उपस्थित युद्ध के लिये उसके अनी भाग और व्यूह बद्ध होने का वर्णन ९४१, दोनों सेनाओं की अनियों का परस्पर यथाक्रम युद्ध होना ९४१, युद्ध का दृश्य वर्णन ९४२, सायंकाल होने पर दोनों सेनाओं का विश्राम करना ९४२, प्रातःकाल होते ही इधर से कैमास और उधर शहाबुद्दीन का अपनी-अपनी सेना को सम्हालना ९४२. सूर्य्योदय होते ही दोनों सेनाओं का आगे बढ़ना

और अपने अपने स्वामियों का जैकार शब्द करना ९४२, दोनों सेनाओं का परस्पर एक दूसरे पर बाणों की वर्षा करना ९४३, दोनों सेनाओं का एक दूसरे मे पैठ कर शस्त्रों की मार करना ९४३, युद्ध भूमि में वैताल और योगिनियों के नृत्य की शोभा वर्णन। योगिनी भूत वैताल और अप्सराओं का प्रसन्न होना शूरवीरों का वीरता के साथ प्राण देना ९४३, युद्ध रूपी समूद्र मंथन को उक्ति वर्णन ९४४, इस युद्ध मे जो जो वीर सरदार मारे गये उनके नाम और उनका पराक्रम वर्णन ९४४, युद्ध होते होते रात्रि हो गई ९४५, उपरोक्त वीरों के मारे जाने पर पहाड़ राय तोमर का हरावल में होकर स्वय सेनापति होना ९४५, पहाड़राय तोमर का बल और पराक्रम वर्णन ९४५, दुतिया का चन्द्रमा अस्त होने पर युद्धका अवसान होना ९४६ तृतीया को दोनों सेनाओ मे शान्ति रही और चतुर्थी को पुन: युद्धारंभ हुआ ९४६, चतुर्थी के युद्ध मे वीरों का उत्साह क्रोध उत्कर्ष वर्णन और युद्ध का जलमय वीभत्स दृश्य वर्णन ९४६, मौका पाकर पहाड़ राय का शहाबुद्दीन के हाथी पर तलवार का वार करना और हाथी का भहरा कर गिरना ९४७, मुसलमान सेना का घबरा कर भाग उठना ९४७, अपनी सेना भाग उठने पर शहाबुद्दीन का चकित होकर रह जाना और पहाड़ राय का उसका हाथ जा पकड़ना और लाकर उसे पृथ्वीराज के पास हाजिर करना ९४७, मुलतान सहित पृथ्वीराज का दिल्ली को लौटना और दंड लेकर उसे छोड़ देना ९४८।

## [ समय ३८ ] अथ बरुण कथा लिख्यते

[ पृष्ठ ९४९-९५६ ]

"सोमेश्वर" सांसारिक सम्पूर्ण सुखो का आनन्द लेते हुए स्वतंत्र राज्य करते थे ९८९, चन्द्र ग्रहण पर सोमेश्वर जी का समाज सहित यमुना जी पर ग्रहण स्नान करने जाना ९४९, सोमेश्वर जी के साथ मे जाने वाले योद्धाओ के नाम और पराक्रम वर्णन ९४९, उक्त समय पर पूर्णमा की शोभा वर्णन ९४९, अर्द्ध रात्रि के समय ग्रहण का लग्न आने पर सबका यमुना किनारे पर जाना ९५०, बरुण के वीरों का जागृत होना ९५०, इधर सामंत लोग शस्त्र रहित केवल दूब और अक्षत आदि लिए हुए खडे थे ९५१, वीरों का गहरे जल मे शब्द करना ९५१, जलवीरों के सहज भयानक और विकराल स्वरूप का वर्णन ९५१, सामंतों का ग्राव पर चला जाना ९५१, जलवीरो के उछारने के वेग से जो जल ग्राव पर पड़ता था उसका दृश्य वर्णन ९५१, जलवीरों के बहुत उपद्रव करने पर भी सोमेश्वर के सामंतों का भयभीत न होना ९५२, वीरो को स्वयं अपना पराक्रम वर्णन करके सामंतों का भय दिखाना ९५२, वीरों का राजा सहित सामंतों पर आसुरी शस्त्र प्रहार करना ९५२, सामंतों का वीरों से

यथाशक्ति युद्ध करना ९५२, इसी प्रकार अरुणोदय की लालिमा प्रगट होते देख बीरों का बल कम होना और सामंतों का जोर बढ़ना ९५३, प्रात:काल के बाल सूर्य्य की प्रतिभा वर्णन ९५३, सूर्योदय होते ही बीरों का अन्तर्ध्यान होना और सोमेश्वर सहित सब सामंतों का मूर्छित होना ९५३, सब मूर्छित पड़े हुए थे उसी समय पृथ्वीराज का वहां पर जाना ९५३, निज पिता एवं सब सामंतों की ऐसी दशा देख कर पृथ्वीराज के हृदय में दुःख होना ९५४, यमुना के सम्मुख हाथ बांधकर खड़े हो पृथ्वीराज का स्तुति करना ९५४, यमुना जी की स्तुति ९५४, स्तुति के अन्त में पृथ्वीराज का यमुना जी से वर मांगना ९५५, सोमेश की मूर्छा भंग होने पर पृथ्वीराज का पुन. ब्रह्मज्ञान की युक्तिमय स्तुति करना ९५५, इस प्रकार मूर्छा जगने पर पृथ्वीराज का गन्धर्व यन्त्र का जप करना जिससे मूर्छित लोगों का शिथिल शरीर चैतन्य होना ९५५, पृथ्वीराज का सोमेश्वर को सिर नवाना ९५६, सोमेश्वर को लिवा कर पृथ्वीराज का राजमहल में आना ९५६ ।

## [ समय ३६ ] अथ सोमबध सम्यो लिख्यते

[ पृष्ठ ९५७–९७८ ]

भीम देव की इच्छा ९५७। भीमदेव का दिल्ली पर आक्रमण करने की सलाह करना ९५७, सब सरदारो का कहना कि वैर का बदला आवश्य लेना चाहिए ९५८, भीमदेव के सैनिक बल की प्रशंसा ९५८, भीमदेव की सेना का इकट्ठा होना ९५८, भीमदेव की सेना की सजावट और सैनिक ओजस्विता का दृश्य ९५८, भोलाराय भीम का साम दाम दंड और भेद स्वरूप अपने चारों मन्त्रियों को बुलाकर उचित परामर्श की आज्ञा देना ९५९, मन्त्रियों का कहना कि इस कार्य्य में विलंब न करना चाहिए ९६०, राज्य प्राप्त करने की लालसा से गत भीषण घटनाओं का ऐतिहासिक उदाहरण ९६०, पुनः मंत्रियों का आख्यान कहना ९६०, भोलाराय का सेनासज कर तय्यारी करना ९६०, सेना के जुड़ाव का वर्णन ९६०, कवि की उक्ति कि मंत्री सदैव भला मंत्र देते है परन्तु वे होनहार को नही जानते ९६१, सेना का श्रेणीवद्ध खड़ा होना ९६१, सेना समूह का क्रम वर्णन ९६१, उक्त सेना समूह की सजावट के आतंक की पावस ऋतु से उपमा वर्णन ९६१, इसी अवसर मे मुख्य सामंतों सहित पृथ्वीराज का उत्तर की तरफ जाना और कैमास के संग कुछ सामंतों को पंक्ति सेना की तरफ आने की आज्ञा देना ९६२, पृथ्वीराज के चले जाने पर उन सब सामंतों का भी चला जाना जिनके भुजबल के आश्रित दिल्ली नगर था ९६२, उसी समय पूर्व बैर का बदला लेने के लिये भीमदेव का अजमेर पर चढ़ आना, प्रात:काल की उसकी तयारी का वर्णन ९६२, इधर कन्ह और जैसिंह के साथ सोमेश्वर

का भीमदेव के सम्मुख युद्ध करने के लिये तैयार होना ९६२, सोमेश्वर की सेना की तैयारी वर्णन ९६३, सैनिकों का उत्साह सोमेश्वर की वीरता और कन्हराय का बल वर्णन ९६३, युद्ध आरंभ होना ९६३, कन्ह का वीरमत और तदनुसार सेनापति उसका व्याख्यान ९६४, कन्ह की आंखों की पट्टी खुलना ९६४, दोनों हिंदू सेनाओं की परस्पर ओजस्विता का वर्णन ९६४, कन्हराय के युद्ध का पराक्रम वर्णन ९६४, कन्ह राय का कोप ९६५, अपनी सेना को छितर बितर देख कर भीम देव का रोष में आकर स्वयं युद्ध करना ९६५, कन्ह और भीम देव का परस्पर घोर युद्ध होना ९६६, कवि की उक्ति ९६६, युद्ध स्थल की उपमा वर्णन कन्हराय का भीमदेव के हाथी को मार गिराना ९६६, दोनों सेनाओं में परस्पर घोर युद्ध ९६७, जामराय यद्दव और उसके सम्मुख खंगार का युद्ध करना, दोनों की मनवाले हाथियों से उपमा वर्णन ९६७, उक्त दोनों वीरों की मदान्ध बैल से उपमा वर्णन ९६८, इन वीरों का युद्ध देखकर देवताओं का विस्मित होना और पुष्प वृष्टि करना ९६८, सोमेश्वर जी के वाम सेनाध्यक्ष बलभद्र का पराक्रम वर्णन ९६८, भीमदेव की सेना का भी मावस की रात्रि के समान जुट कर आगे बढ़ना ९६८, भीमदेव की सेना का चारों ओर से सोमेश्वर को घेर लेना ९६ , उस समय चहुआन वीरों का जीवन की आशा छोड़ कर युद्ध करना ९६९, सोमेश्वर और भीमदेव का परस्पर साम्हना होना ९६९, भीमदेव और सोमेश्वर दोनों की सेनाओं का परस्पर युद्ध करना ९६९, अपना मरण निश्चय जान कर सोमेश्वर का अतुलित वीरता से युद्ध करना और उसका मारा जाना ९७०, सोमेश्वर के साथ मारे गए हाथी घोड़े पदाती एवं रावत सामंतों संख्या कथन ९७०, सोमेश्वर का मरना और भीमदेव का घायल होकर मूर्छित होना ९७१, सोमेश्वर को मुक्ति सहज ही मिली ९७१, पृथ्वीराज का सोमेश्वर की मृत्यु सुन कर भूमि शय्या धारण करना और षोड़सी आदि मृत्युकर्म करना ९७१, पृथ्वीराज का भूमि गो स्वर्णादि दान करना और प्रण करना कि जब तक भोराराय को न मार लूंगा न पाग बांधूंगा न घी खाऊंगा ९७१, पृथ्वीराज का भोराराय पर चढ़ाई करने की इच्छा करना परन्तु मंत्रियों का पृथ्वीराज को अजमेर की गद्दी पर बैठाने का मंत्र देना ९७२, पृथ्वीराज का राज्याभिषेक ९७२, पृथ्वीराज का दरबार में बैठना और विप्रों का स्वस्त्ययन पढ़ कर तिलक करना ९७२, पृथ्वीराज का ब्राह्मणों को दान देना और दरबार में नृत्य गान होना ९७३, दर्बार में सब सामंतों सहित बैठे हुए पृथ्वीराज की शोभा वर्णन ९७३, ईकड़नी से गठबन्धन हो कर पृथ्वीराज का कुलाचार संबन्धी पूजन विधान करना ९७४, पृथ्वीराज का राज गद्दी पर बैठना पहिले कन्ह का और तिस पीछे क्रमानुसार अन्य सब सामंतों का टीका करना ९७४, पृथ्वीराज की शोभा का वर्णन ९७४, ।

## [ समय ४० ] अथ पज्जून छौंगा नाम प्रस्ताव लिष्यते

[ पृष्ठ १७५-१७७ ]

पृथ्वीराज का पिता की मृत्यु पर दिल्ली आना १७५, पज्जून राय कछवाहे की पट्टन के संग्राम मे वीरता वर्णन १७५, पृथ्वीराज का पज्जून राय के सिर पर छौगा बांध कर लड़ाई पर जाने की आज्ञा देना १७५, दूत का समाचार देना कि भोलाराय इस समय मोनिगर के किले मे हैं और यहां पर पज्जूनराय का चढ़ाई करना १७५, पज्जून राय की चढ़ाई की शोभा वर्णन १७६, पज्जूनराय का घेरा डालना मलय सिंह का मुकाबला करना १७६, भू पज्जू राय का चाबुक भूल जाना औ [illegible] कर चाबुक ले जाना १७६, चाबुक [illegible] का पीछा करना और पज्जूनराय का उस परास्त करना १७७, छौगा देकर भीमदेव का पट्टन को जाना और मलय सिंह और पज्जूनराय की कीर्ति का स्थापित होना १७७ पज्जून राय का पृथ्वीराज को छौगा नजर करना १७७, पृथ्वीराज का पज्जून राय को ही छौगा दे देना और [illegible] घोड़ा और देना १७७, चन्द कवि की उक्ति मे पज्जून राय के वीरनिरामणि होने की प्रशंसा १७७।

## [ समय ४१ ] अथ पज्जून चालुक नाम प्रस्ताव लिष्यते

[ पृष्ठ १७८-१८२ ]

जैचन्द के उभाड़ने से बालुका राय सोलंकी और शहाबुद्दीन की सेना का दिल्ली पर आक्रमण करना १७८, दूत का पृथ्वीराज को यह खबर देना १७८, पृथ्वीराज का विचार करना की पज्जून राय से यह कार्य्य होना सम्भव है १७८, पृथ्वीराज का पज्जूनराय को बुलाना १७८, पृथ्वीराज का सभा मे बीड़ा रखना और किसी का बीड़ा न उठाना, सबका पज्जूनराय की प्रशंसा करना १७८, पज्जूनराय का भरी सभा मे बीड़ा उठा कर दोनों शत्रुओ का ध्वंस करने की प्रतिज्ञा करना १७९, मुलतान और कमधुज्ज के दल की सर्प और अफीम से उपमा और पज्जूनराय की गरुड़ और ऊंट से उपमा वर्णन १७९ पज्जूनराय के बीड़ा उठाने पर सभा मे आनन्द ध्वनि होना १७९, पृथ्वीराज का पज्जूनराय को घोड़ा देना १७९, चढ़ाई के लिये तय्यार होकर पज्जूनराय का अपने कुटुम्ब से मिलना और उसके पांचो भाइयों का साथ होना १७९, पज्जूनराय की चढ़ाई की शोभा वर्णन १८०, पज्जूनराय के युद्ध की तिथि वर्णन १८०, पज्जूनराय का कुल गोरनाओ का वर्णन १८०, पज्जूनराय की चढ़ाई का आतंक वर्णन १८०, पज्जूनराय का यवन सेना के मुकाबिले पर पहुंचना १८०, कमधुज्ज और यवन सेना से पज्जूनराय का साम्हना होना १८१, दोनो प्रतिपक्षी सेनाओं का आतंक वर्णन १८१, पज्जून सेना के व्यूहबद्ध होने का स्पष्टीकरण १८१, युद्ध की विधि १८१, पज्जूनराय की सेना का बड़ी वीरता से युद्ध करना

९८२, इस युद्ध में पज्जूनराय के भाइयों का मारा जाना पज्जूनराय की जीत होना और शत्रु सेना का माल मता लूटा जाना ९८२, पृथ्वीराज के प्रताप की प्रशंसा ९८२, पज्जूनराय का भाइयों की क्रिया करना और २५ दिन गमी मना कर दान देना ९८२।

## [ समय ४२ ] अथ चंद द्वारका समयो लिख्यते

[ पृष्ठ ९८३–९९२ ]

कविचन्द का द्वारिका को जाना ९८३, कविचन्द का यात्रा समय का साज समान और उसके साथियों का वर्णन ९८३, चंद का चित्तौर के पास पहुँचना ९८३, चित्तौर गढ़ की स्थापना का वर्णन ९८३, चित्रकोट गढ़ की पूर्व कथा ९८४, उक्त मोरी का गोमुख कुंड बनवाना ९८४, एक सिंहनी का ऋषि के शिष्य को खालेना ९८४, सिंहनी की पूर्व कथा ९८४, कविचन्द का आना सुन कर पृथाकुमारी का कवि के डेरे पर जाना ९८५, कवि का चित्तौर जाना ९८५, कवि का किले में भोजन करने जाना पृथा का उसे भोजन परोसना ९८५, कन्ह अमरसिंहादि सामंतों का पृथा कुमारी को उपहार देना ९८६, चंद का चित्तौर से चलना ९८६, द्वारिकापुरी में पहुंच कर श्रद्धा भक्ति से दर्शन और यथाशक्ति दान करना ९८६, कविचंद कृत रणछोड़ जी की स्तुति ९८६, देवी की स्तुति ९८७, कवि का होम करके ब्राह्मण भोजनादि कराना ९८७, द्वारिकापुरी में छाप लगवाने का महात्म्य ९८७, द्वारिकापुरी से लौट कर चन्द का भीमदेव की राजधानी पट्टनपुर में आना ९८८, पट्टनपुर के नगर एवं धान्य की शोभा वर्णन ९८८, पट्टनपुर के आनन्दमय नगर और वहां की सुन्दरी स्त्रियों की शोभा वर्णन ९८९, राज्य उपवन में चन्द का डेरा दिया जाना ९८९, भीमदेव का कविचंद के पास अपने भाट जगदेव को भेजना ९८९, जगदेव का कविचन्द से मिलना ९९०, जगदेव का अपने स्वामी भीमदेव के बल वैभव की प्रशंसा करना ९९०, कविचन्द का पृथ्वीराज की कीर्ति का उच्चार करना ९९०, जगदेव का कहना कि अच्छा तो तुम अपने पृथ्वीराज को लिवा लाओ ९९१, भोराराय भीमदेव का चन्द के डेरे पर आना ९९१, कविचन्द का भीमदेव को अगवानी देकर मिलना ९९१, कविचन्द का भोराराय भीमदेव को आशीर्वाद देना ९९१, कविचन्द और अमरसिंह सेवरा का परस्पर वाद होना और कविचन्द का जीतना ९९२, भीमदेव का अपने महल को लौट जाना ९९२, कविचन्द का सुरतान की चढ़ाई की खबर सुनकर दिल्ली को प्रस्थान करना ९९२।

# पृथ्वीराजरासो

## आदि पर्व लिख्यते

## ( पहिला समय )

आदिदेव गुरु, वाणी, लक्ष्मीश, सुरनाथ और सर्वेश का मंगलाचरण ॥

टक ॐ आदी देव प्रनम्य नम्य गुरयं, वानीय वंदे पयं ।
सिष्टं धारन धारयं वसुमती, लच्छीस चर्नाश्रयं ॥
तं गुं तिष्टति ईस दुष्ट दहनं, सुर्नाथ सिद्धिश्रयं ।
थिर्चंजगम जीव चंद नमयं, सर्वेस वर्दामयं ॥छंद॥१॥रूपक॥१॥

---

१ यह मंगलाचरण जिस छंद में चंद कवि ने कहा है उसका नाम उसने साटक
ाग किया है और इस नाम से यह छंद आज कल जो छंद ग्रंथ प्राय उपलब्ध हैं,
ाम नहीं मिलता । यद्यपि उसकी परीक्षा करने से वह निःसंदेह शार्दूलविक्रीडित्
मक छंद मालूम होता है परंतु जबतक उसका लक्षण अथवा नामान्तर होने का
ई प्रमाण नहीं दिखलाया जाय तब तक पुरातत्त्ववेत्ता विद्वान् संतुष्ट नहीं हो
ते । अतएव बहुत खोज करने से गुजराती भाषा के काव्यों में इस नाम का छंद
ला और The Revd Joseph Van S Taylor साहब अपने गुजराती भाषा
करण के पद्यखण्ड अथवा छंदविन्यास नामक प्रकरण के पृष्ठ २२३ में उसका
टक नाम से कुल ३८ अक्षरों की दो तुक का छंद होना लिखते हैं कि जिसकी
येक तुक में १२ + ७ = १९ अक्षर होते हैं । इसके सिवाय प्राकृतभाषा के किसी
ग्रंथ से अनुवादित होकर सं० १७७६ में जो एक रूपदीप पिंगल नामक छंद ग्रंथ
ा है उसमें केवल ५२ छंदों के लक्षण कहे हैं । उसमें भी साटक का यह लक्षण
ला है

**साटक छंद लक्षण**

कर्मै द्वादश अंक आद संज्ञा, माथा मिथो सागरे ।
दुज्जी श्री करिके कलाष्ट दस श्री, अर्को विरामाधिक ॥ १ ॥
अंते गुर्व निहार धार सबके, औरो कछू भेद ना ।
तीसो सत्त उनीस अंक धरले, सेसो भणी साटिकं ॥

हम इस साटक छंद को पिंगल छंद सूत्रम् नामक ग्रंथ में कहे शार्दूलविक्रीडित छंद का समानान्तर होना मानते है और उसका लक्षण बहुत प्राचीन अमर और भरत-कृत छंद ग्रंथों में अवश्य होना अनुमान करते हैं क्योंकि चंद कवि ने भी अपने इसी ग्रंथ के आदि पर्व के रूपक ३७ मे जो कुछ कहा है उससे स्पष्ट मालूम होता है कि उसने अपने इस महाकाव्य की रचना मे पिंगल अमर और भरत के छंद ग्रंथों का आश्रय लिया है ।।

इस छंद के लक्षण का पता लगाकर अब हम इस रूपक के पाठ को शोधते हैं। उस की पहिली पंक्ति का पाठ A S B की छपी हुई पुस्तक की Fasciculus I जिसको Mr. John Beames साहब ने शोध कर छपाया है उसमें "आदि प्रनम्य नम्य गुरयं वानीय वंदे पयं" ऐसा पाठ है और जो Mr F S Growse, C S M.A ने रासो के प्रारंभ के छंदो का अनुवाद करने में पाठ लिखा है वह भी ऐसा ही है। निदान साटक के लक्षण के अनुसार इस तुक मे १२ + ७ - १९ अक्षर होने चाहिए परंतु उसमें १० + ७ = १७ अक्षर हैं। अब यह अत्यावश्यक है कि घटते हुए दो अक्षरों का पता लगाया जाय। यह कल्पना करनी कि चंद कवि अथवा उसके नाम से कोई यह जाली ग्रंथ बनानेवाला छंद ग्रंथो मे भले प्रकार व्युत्पन्न न होने के कारण मूल में ही भूल गया है, सर्वरीत्या अयोग्य और आश्चर्य दायक बात है। क्योंकि वर्तमान पृथ्वीराजरासो का बिगडा हुआ काव्य भी अपने कर्ता का एक बडा व्युत्पन्न कवि होना स्वयम् स्पष्ट प्रकाश करता है अतएव उसका ऐसी भूलो का करना निर्मल प्रज्ञावाले विद्वानो के ध्यान मे सर्वथा असंभव है।

इस प्रथम तुक मे जो दो अक्षर घटते हैं वे पंक्ति भर मे किस स्थान मे लेखक अथवा शोधक की भूल मे लोप हो गए है इस बात की शोध लेने के लिये यह एक बड़ी सरल युक्ति है कि हम इस तुक के अर्थ का ध्यान मे लेकर उसके वाक्यखंडो को पृथक-पृथक कर दे कि जिस मे अपूर्ण वाक्यखण्ड अपने आप हमको घटते हुए बतला देवें; जैसे कि वानीय वंदे पयं और नम्य गुरयं और आदि प्रनम्य ऐसा करने से हमको मालूम हो गया कि आदि प्रनम्य वाक्य खंड अपूर्ण है और उसमें कोई संज्ञावाचक शब्द घटता है। अब विचारना चाहिए कि वह संज्ञावाचक शब्द आदि शब्द के पहिले घटता है अथवा पीछे। जो हम आदि शब्द के पहले उसीका होना मानें तो "आदि: पदान्ते गण सूचक." मे दोष प्राप्त होकर हमारी कल्पना अन्यथा हो जाती है अतएव मानना चाहिए कि आदि शब्द के पीछे कोई संज्ञावाचक शब्द है; क्योंकि ऐसा मानने में आदि शब्द उस शब्द के साथ मिलकर हमको कर्म्मधारय समास का होना स्पष्ट विदित करता है। जब कि यह निश्चय हो गया कि आदि शब्द के पीछे अर्थात् आदि और प्रनम्य के बीच में कोई संज्ञावाचक शब्द रह गया है तब हमको फिर सूक्ष्म विचार में निमग्न होना चाहिए कि वह संज्ञावाचक शब्द कौन सा है कि जिसको चंद कवि ने प्रयोग किया था। हम

संदेह कल्पना करते है कि यहां देव शब्द था अर्थात् आदी देव ऐसा पाठ चंद
प्रयोग किया था, क्योंकि प्रथम तो "आदिः कारण स च देवश्चेति
ःमधारयः" तथा जगदुपादानादि गुणवान नारायण.", दूसरे, आदि देव
द हमारी संस्कृत भाषा के प्रामाणिक ग्रंथो के मंगलाचरणों तथा ईश्वर की
ति तथा ईश्वर के ध्यान के वाक्यो मे बहुधा प्रयोग किया गया है कि हम उदा-
ण के लिये केवल दोही प्रमाण यहां दिखाते हैं, जैसे —"परं ब्रह्म परं धाम ।
त्रं परं भवान् ॥ पुरुषं शाश्वतं दिव्यमादिदेवमज विभु" तथा "त्वमा-
देव: पुरुषः पुराणस्त्वमस्य विश्वस्य परं निधान"॥ तीसरे, चंद कवि ने
र इस महाकाव्य मे इस आदि देव शब्द का प्रयोग अनेक स्थानो मे किया है
। कि "प्रनम्य प्रथम मम आदि देव ऊंकार शब्द जिन करि अछेव", चौथे
तुक मे प्रथम मगण होने के कारण तीनो अक्षर दीर्घ होने चाहिए अतएव कवि
आदी देव ऐसा पाठ कहा है। आदि शब्द संस्कृत मे इकारान्त है परन्तु उस
। ने यहां मगण होने के कारण के अतिरिक्त गानविद्या संबंधी दोष दूर करने के
प्राय से भी ईकारान्त किया है, क्योंकि चंद गानविद्या मे भी निपुण था और
र के गाने मे तुक की पहली तीनो मात्रा पर ताल आता है। यद्यपि हमारी
[illegible] रहे है परन्तु जब हमने इस ग्रंथ का कुछ भाग कोटा राज्य के विद्वान
[illegible] श्री चंडीदानजी से पढ़ा था तब उन्होने यह बतलाया था कि आदि के
ओ३म् शब्द का प्रयोग कवि चंद ने किया था और उसका अर्थ आदि ओ३म्
म्य अर्थात् पहिले ओंकार को नमन करके किया था। यद्यपि यह प्रयोग भी
[illegible] जाता है और ठीक सा मालूम होता है और जितनी पुस्तके हमारी हमारे
न मे आई है उनमे प्रायः ऐसा ही पाठ मिलता है परन्तु हम उसकी अपेक्षा
नी कल्पना को अधिक बलवान और युक्त मानते है और आशा करते है कि यदि
[illegible] विद्यमान होते तो हमारी इस कल्पना को प्रसन्नतापूर्वक मान लेते। यदि
ओ३म् आदि प्रनम्य ऐसा भी पाठ माने तथापि कुछ हानि नहीं है। और जब
कि किसी बहुत प्राचीन पुस्तक मे हमारे इस मानने के विरुद्ध कोई अन्य पाठ
मत आवे तब तक हम इस को मानना अयोग्य नहीं समझते है॥

अब दूसरी पंक्ति का पाठ "मिष्ट धारन धारय वसुमती लच्छीस
नाश्रय' है। इसमें १२+८ २० अक्षर है कि यहां चरनाश्रय शब्द को
चर्नाश्रय किया है क्योंकि कोई छंद गान से खाली नहीं है और नाटक की
रीत के अनुसार उच्चारण मे यहां रकार स्वररहित हो जाता है और जैसा
चारण और गान में रूप हो वैसा काव्य मे लिखने मे भी कोई दोष नहीं है। जो
गान के नियमों से अपरिचित है उनके काव्य मे ऐसे स्थलो मे अनेक दोष रह
है क्योंकि गान छंद के लिये एक कसौटी है और ऐसे ही मौकों को कवि का
धिकार अर्थात् Poetical License कहते हैं। कोई कोई विद्वान कवि के अधिकार

की छूट अर्थात् Poetical License को दोष मानते हैं परंतु वह एक भ्रम है, क्योंकि सस्वर अक्षर का खोडा कर देना और खोडे को सस्वर कर देना व्याकरणादि भिन्न शास्त्रों मे दोष समझना चाहिए परंतु छद रचना और गान मे तो यह दोष नहीं कहाता है। देखो, चंद के इन वचनो के भीतरी आशयो मे भी हम यही अनुमान कर सकते है --

लहु गुर मंडित खंडियहि। पिंगल अमर भरत्थ ॥ ३७ ॥ १
चरन नीम अच्छिर सुरंग। पाटलहु गुरु विधि मंडिय ॥
सुर विकास जारी सु सुष। उक्ति रम गौरव नि छंडिय ॥ ४० ॥ १

तीसरी पंक्ति के पाठ तम गुन तिष्टति ईस दुष्ट दहनं। सुरनाथ सिद्धिश्रयं में १४+८=२२ अक्षर हैं। इनमें ऊपर कही हुई युक्तियो के सिवाय थोड़ा सा और ध्यान देने से ज्ञात हो सकता है कि ग्रंथकर्त्ता ने तम गुन और सुरनाथ पाठ नहीं प्रयोग किए थे किंतु जैसे हम ने अनुमान कर शुद्ध किये है तं गुं और सुर्नाथ; क्योंकि प्रथम तो इस साटक छंद में मगण होने के कारण तं और गुं ही होने चाहिए और दूसरे चंद के ऐसे प्रयोग इस काव्य में बहुत से स्थलो पर देख पड़ेंगे। यह भी हमारे देखने मे आवेगा कि त्वम् और अहम् के स्थान में तं और हं जैसे प्रयोग चंद ने किए हैं। इसमें हम को कुछ भी आश्चर्य नहीं करना चाहिए, क्योंकि चंद के इस नीचे लिखे वाक्य से हम अच्छी तरह समझ सकते है कि उसने अपने इस महाकाव्य की भाषा में षट भाषा और पुरान की भाषा का आश्रय लिया है -

श्लोक॥ उक्ति धर्म विशालस्य। राजनीति नव रसं।
षट भाषा पुराणं च। कुरानं कथितं मया॥ १ ॥

अब शेष चौथी पंक्ति का पाठ "थिर चर जंगम जीव चंद नमयं सर्वेस बरदा मयं" मे १४+८=२२ अक्षर हैं। इसके स्थान में जो यह पाठ "थिर्चर्जंगम जीव चंद नमयं सर्वेस वर्दामयं" शुद्ध किया गया है उसके लिए ऊपर कही हुई युक्तियों से ही हमारा शोधन करना ठीक मालूम हो सकता है। इसमें इतना और भी आवश्यक है कि सोसाइटी की मुद्रित की हुई पुस्तक में जो चंदनमयं पदच्छेद किया है वह अयुक्त है और मस्टर एफ० ग्राऊज साहब ने जो चंद और नमयं पदच्छेद किए हैं वे ठीक हैं और हम भी मिस्टर ग्राऊज के पदच्छेद से सम्मत हैं॥

जो पाठ हमने जिस रीति से इस रूपक में शुद्ध किए हैं वे अथवा वैसे ही पाठ जो कहीं आगे इस ग्रंथ भर में आवेंगे तो हम उन पर सर्वत्र टिप्पण नहीं करेंगे किंतु वहां का मूल पाठ हमारे यहा पर वर्णन किए शोधन के प्रकार के अनुसार शुद्ध रहेगा। पाठक महाशय इन ही नियमों से उन पाठों को सिद्ध कर समझ लें अर्थात् जिस नियम को एक स्थान पर टिप्पण में वर्णन कर देंगे वह अन्यत्र नहीं कहा जावेगा। किंतु जहां कोई नवीन प्रयोग आवेगा वहां उसका वर्णन कर दिखावेगे॥

जैसे चंद के प्रयोग किए हुए छंदों के नाम और उनके लक्षणों के शोध करने में पुरातत्ववेत्ताओं को परिश्रम पड़ता है वैसे ही उसके इस महाकाव्य के अर्थ लगाने में भी अनेक प्रकार की अड़चनें उपस्थित होती है । यद्यपि हमारा मुख्य काम इस ग्रंथ के मुद्रित करने में केवल इतना ही है कि उसके मूलपाठ को सार्थक शोध दें परंतु यह महाकाव्य वर्तमान समय में ऐसी बिगड़ी हुई दशा मे उपस्थित है कि उस पर इतना परिश्रम न किया जाय कि जितना हम यह करते है तो हमारा किया हुआ शोधन पुरातत्ववेत्ता विद्वानों को भली भांति संतुष्ट नही कर सकता । अतएव हम चंद के काव्य की अर्थ संबन्धी कठिनता को दिखलाने के लिये केवल इस मंगला-चरण के रूपक का अर्थ उदाहरण के लिये करते है कि जिससे हमारे पाठकों को मालूम हो कि मूल पाठ का शुद्ध होना अर्थ पर दृष्टि दिए बिना असंभव है । महाकवि चंद अपने इस महाकाव्य के आरंभ में इस मंगलाचरण के रूपक में आदि-देव, गुरू, वाणी, लक्ष्मीश, सुरनाथ और सर्वेश को नमस्कार करता है । वह कहता है कि "आदिदेव को नमन कर के और गुरु को नमस्कार करके, वाणी के पदों को वंदन, स्वर्ग, पाताल (और) पृथ्वी के स्रष्टा लक्ष्मीश के चरणों का आश्रय, दुष्टो के दहन करने को नम गुण (जिस) ईश मे रहता है [उस] सुरनाथ की पादुका का सेवन [और] थिर, चर, जंगम, [और] जीव के वरदामय सर्वेश को [मैं] चंद नमन करता हूँ"

हमारे किए इस अर्थ के विचार से विद्वानो को मालूम हो सकेगा कि यद्यपि इस के अनेक प्रकार के अर्थ हो सकते है परंतु यह अर्थ चंद के व्याकरण शास्त्र संबंधी जो नियम उसके इस ग्रंथ से मालूम होते हैं उनके अनुसार सरल और कवि की युक्ति के अनुकूल है । इसमें कितनेक शब्द ऐसे भी है कि जो अर्थ करनेवाले को चमका और भड़का देते हैं, परंतु हम इस रूपक के सब शब्दों के विषय में अर्थात् जिसके विषय में जितना कहना आवश्यक है कहते हैं —

आदिदेव — [सं. पु. आदिदेवः । आदौ दीव्यति स्वयं राजते] नारायण । इस शब्द के विषय मे हमने ऊपर कहा है अतएव यहां विशेष नही कहते, किन्तु उसके प्रयोग के दो प्रमाण और भी यहां देते हैं—सहस्रात्मा मयायोव आदिदेव उदाहृतः ॥ या. स्मृ. ॥ वासुदेवो बृहद्भानुरादि देवः पुरंदर. ॥ वि. सहस्रनाम ॥

प्रनम्य — ( सं. प्रणम्य ) नमन करके अथवा प्रणाम कर के ॥

नम्य —( सं. अ. नमः अथवा नम् = नमना ) नमस्कार करके । इस शब्द के भी म्य पर साटक की ध्वनि के अनुसार ताल है अर्थात् यहां भी स्वर उदात्त है ॥

गुरुयं —गुरू को । यह चंद की हिन्दी के पुलिंग गुरू शब्द की द्वितीया का निज प्रयोग है । चंद के ऐसे निज प्रयोगों को देख कर हमको आश्चर्य के वस न हो जाना चाहिए किन्तु इस बात की खोज करनी चाहिए कि चंद की हिन्दी के व्याकरण संबंधी नियम क्या और कैसे हैं । और ऐसे अनुस्वार सहित शब्दों को

देख कर यह अनुमान भी नहीं करना चाहिए कि रासो का ग्रंथकर्त्ता ऐसा निर्बोध था कि उसको अनुस्वार और विसर्ग तक का ज्ञान नही था। ये हमारे अन्वेषण ध्यान मे लाने योग्य है कि प्रथमत चद की हिन्दी तीन प्रकार की है—षट भाषा और पुरान की भाषा की योनिवाली १ षट-भाषा और पुरान की भाषा के सम २ और देशी प्रसिद्ध३। दूसरे, साम्प्रत हिंदी मे तो नपुसकलिग नही है परतु चद की हिंदी मे तीनो लिंग है। तीसरे, जितनी सज्ञा अनुस्वार सहित उसमे प्रयोग हुई है वे पुल्लिग अथवा नपुसकलिग ही है। देखो, यहा नम्य गुरुय वाक्य खड मे कवि के अर्थ को ध्यान मे लाने मे गुरुय शब्द पुल्लिग मे प्रयोग किया गया मालूम होता है और पाचवे रूपक की इस तुक गुर सव्व कव्वी लहू चद कव्वी जिन दर्सिय गेवि साअग हव्वी मे गुर शब्द चद ने अपनी हिन्दी के नपुसकलिग की प्रथमा मे प्रयोग किया है। और जहा क्रिया शब्दो मे अनुस्वार है, जैसे इसी प्रमाण मे प्रवेश की गई तुक मे दसिय शब्द है वह सस्कृत दर्शित मे है। बहुत से शब्दो पर लेखको ने अपने अव्युत्पन्न होने के कारण जो अनुस्वार लगा दिये है उनका सूक्ष्म विचार करने से विद्वान स्पष्ट जान सकते है कि यहा कवि ने अनुस्वार का प्रयोग नही किया था किन्तु लेखको ने अपनी अज्ञानता से लगा दिए है और कही-कही उन्होने कवि के प्रयोग किए हुए अनुस्वारो को उड़ा दिया है जैसे पाचवे रूपक के भुजगप्रयात छद की पहिली तुक मे चद ने ऐसा प्रयोग किया था कि प्रथम भुजगी सुधारी ग्रहन जिनै नाम एक अनेक कहन ॥ उसके स्थान मे एसियाटिक सोसाइटी की छापी हुई पुस्तक १ के पत्र ३ मे देखो कि जिस लिखित पुस्तक मे वह छापी गई है उसके लेखक ने प्रथम भुजगी सुधारी ग्रहन जिनै नाम एक अनेक कहन पाठ कर दिया है। इसके अतिरिक्त चद के अनुस्वार सहित शब्दो के प्रयोग करने के और भी अनेक कारण है परतु वह जब अपने सकलित किये हुए चद के व्याकरण सबधी नियम हम कुछ समय मे प्रकाश करेंगे तब स्पष्ट रीति से हमारे पाठको को हमारे बडे परिश्रम से सिद्ध किये हुए अन्वेषण मालूम हो जायगे ॥

**वानीय**—( स स्त्री वाणि = सरस्वत्याम् ) सरस्वती के। यह चद की हिंदी मे षष्ठी के एक वचन का रूप है और जैसे सस्कृत मे श्री शब्द के रूप मे षष्टी का श्रिय होता है उसी तरह चद ने अपनी हिन्दी मे वानीय किया है।

**बंदे**—वदन करता हूं ॥ चेत रखना चाहिए कि हम ऊपर गुरुय शब्द की व्याख्या मे चद की हिन्दी तीन प्रकार की होना बतला आए है उसमे से यहा यह वदे सस्कृत-सम के रूप का प्रयोग चद ने किया है ॥

**पयं** ( सं० पय = गतौ ) चरणो को ।। यह चंद की हिन्दी के पुल्लिग की द्वितीया का रूप है । कोई-कोई कवि जो पय शब्द को पैर का वाचक होना बिलकुल नही बताते और उसका अर्थ यहा "दूध जैसी श्वेत अथवा जल जैसी निर्मल सरस्वती को वदन करता हू" करते है, वे भूलते हैं । पय शब्द पैर का वाचक सामत हिन्दी मे भी रात्रिदिन बोलचाल मे आता है जैसे पयलगी, पैलगी, पालागन, पाय और पयदल, इत्यादि । और सस्कृत मे भी पय = गतौ है । ग्राऊज साहब ने जो इस शब्द को पैर का वाचक अपने अंग्रेजी अनुवाद मे माना है वह बहुत ठीक है और हम उनसे इस विषय मे सम्मत है ।।

**सिष्ट** ( स० त्रि० सृष्ट निर्मिते । रचिते ) सृजनेवाला । चद की हिन्दी मे स० सृष्ट सृजनेवाले का नपुसकलिंग की प्रथमा का एकवचन है । इसको शिष्ट अथवा श्रष्ठ आदि शब्दो का अपभ्रश मानना अयुक्त है किन्तु वह चद की हिन्दी मे स० त्रि० सृष्ट का सिष्ट बना है । इसी तरह स० भृष्ट, भ्रष्ट, धृष्ट दृष्ट, के अपभ्रश रूप हिन्दी मे भिष्ट घिष्ट, दिष्ट होते है ।।

**धारण** [ स० पु० धारण स्वर्लोके ] स्वर्गलोक ।। **धारय** [ स० त्रि० धारय = धारके । नाग देशे ।। धार्य्यै कुसुमोम्मणाम् । भट्टि ] पाताल लोक ।। **वसुमती** [ स० स्त्री भूलोक । स्पष्टम् ] भूलोक यहा थोडा सूक्ष्म विचार कर हमारे किए अर्थ की सत्यता जाचने का काम है क्योकि सिष्ट धारण धारयं वसुमती लच्छीस चर्नाश्रय का अर्थ अनेक कवि अनेक प्रकार का करते हैं परन्तु हम उनको चद के अभिप्राय के अनुकूल नही समझते । इन शब्दो के पृथक् पृथक् अर्थ तो हमने सस्कृत कोशो मे लेकर वर्णन कर ही दिए है । इसके सिवाय लच्छीस शब्द जो विष्णु का वाचक है वह हमको यह अर्थ करने की स्पष्ट लक्षणा कराता है कि धारण स्वर्गलोक । धारय पाताल-लोक ।। और वसुमती भूलोक का सिष्ट सृजनेवाला [ जो ] लच्छीस = विष्णु [ उसके ] चर्नाश्रय = चरणो का सेवन [ करता हू ] यही बहुत ठीक अर्थ है क्योकि यहा तत्पुरुष समास है और लक्ष्मीश का अर्थ विष्णु शास्त्रो मे नीचे लिखे प्रमाण से स्पष्ट है । उससे भी हमारा किया हुआ अर्थ अच्छी तरह पुष्ट होता है

> यस्मात् विश्वमिद सर्वं तस्य शक्त्या महात्मन ।
> तस्मात् देवोच्यते विष्णु विशधातो प्रवेशनात् ।।
> ज्योतीषि विष्णुर्भुवनानि विष्णुर्वनानि विष्णुर्गिरयो दिशश्च ।
> नद्य समुद्राश्च स एव सर्वो यदस्ति यन्नास्ति च विप्रवर्येति ।।
> अनादि निधन विष्णु । सर्वलोक महेश्वर ।
> लोकाध्यक्ष स्तुव नित्य । सर्व दु खाति गो भवेत् ।। ९ ।।
> लोकनाथं महद्भूतं । सर्वभूतभवोद्भवं ।। १० ।।

लोकाध्यक्षः सुरध्यक्षां । धर्माध्यक्षः कृतः कृतः ॥ ३१ ॥
लक्ष्मीवान् समिर्तिं जयः ॥ ५६ ॥ श्रीमाल्लोक चयाश्रयः ॥ ८२ ॥
त्रिलोकात्मा त्रिलोकेशः । केशवः केशिहा हरिः ॥ ८६ ॥
लोकस्वामी त्रिलोक धृत् ॥ ८० ॥ लोकाधिष्ठानमद्भुतः ॥ ११२ ॥
त्रीन् लोकान् व्याप्य भूतात्मा । भुंक्ते विश्व भुगव्ययः ॥ १४४ ॥
वामनाद्वासुदेवस्यः । वासितं भुंवन चयं ॥ १५३ ॥

**चर्नाश्रयं**—( सं० चरण + आश्रयं = ) चरणों का सेवन ॥ यह अनुस्वार सहित शब्द भी चंद की हिन्दी का संस्कृत–सम नपुंमकलिंग है।

**तं । गुं** [ सं० न० तम. और पु० गुणः ] तम । गुण । चंद की हिन्दी के नपुंसकलिंग ॥ प्राकृत—भाषा सम का प्रयोग ॥

**तिष्ठति**—( सं० तिष्ठति ) रहता है। चंद की हिन्दी के संस्कृत–समभेद का रूप है ॥

**ईस**—( सं० पु० ईश = महादेव ) सदाशिव ॥

**दुष्ट**—( सं० न० दुष्ट = अधमो वंचके ) दुष्ट दहनं = दुष्टों का दहन करने के लिये अथवा दुष्टों के दहनार्थ ॥

**दहनं**—( स० पु० दहनः = दाहे। भस्मी करणे। ) दहन के लिये चंद की हिन्दी का नपुं० है ॥

**सुर्नाथ**—( सं० पु० सुर + नाथ = रुद्र ) महादेव को ॥

**सिद्धि**—( सं० स्त्री० = सिद्धिः = पादुकायाम् ) पादुका का ॥

**श्रयं**—(सं० पु० श्रयः = श्रयणे। श्राये ॥ श्रिञ् = सेवायाम्) सेवन ॥ सिद्धि श्रयं = पादुका का सेवन ॥

**थिर**—( सं० पु० स्थिरः = स्थिर पदार्थाः ) स्थिर वस्तु; जैसे—पर्वत और पृथ्वी आदि ॥

**चर**—( सं० पु० चरः = चले ) चर वस्तु अथवा पदार्थ, जैसे. वस्तु और जलादि।

**जंगम**—( सं० त्रि० जंगमः = पशुपक्षी ) कीट पतंगादि ॥

**जीव**—( सं० पु० जीवः = प्राणिनि ) मनुष्यादि ॥ ध्यान में लेने की बात है कि पंडितों ने सब पदार्थों को स्थावर और जंगम नामक दो भेदों में ही विशेष करके विभक्त किया है। परन्तु चंद ने सब पदार्थों के चार भेद माने हैं। प्रथम स्थिर, जो सदैव स्थिर रहते हैं; जैसे पर्वतादि; दूसरे चर, जो सदैव स्थिर नहीं रहते; जैसे स्थानादि; तीसरे जंगम जो जीव दूध नहीं पीते; जैसे कीट पतंगादि; और चौथे जीव, जो दूध पीते हैं; जैसे मनुष्यादि। हम ने किसी किसी कवि को इन चारों शब्दों के प्रयोग करने के कारण चंद कवि का दोष देते हुए सुना है परन्तु यह उनकी भूल है, क्योंकि उन्होंने कवि के सूक्ष्म आशय को ध्यान देकर नहीं समझा है ॥

## धर्म-स्तुति

बथूआ—प्रथम सुमंगल मूल श्रतबिय। स्मृति सत्य जल सिंचिय।
सुतरु एक घर ध्रम्म उभ्यौ ॥
चिषट साष रम्मिय त्रिपुर। बरन पत्त मुख पत्त सुभ्यौ ॥
कुसुम रंग भारह सुफल। उकति अलंब अमीर ॥
रस दरसन पारस रमिय। आम असन कवि कीर ॥
॥छं० २॥ रू० २॥

---

चंद बरदई—इस महाकाव्य का ग्रंथकर्त्ता कि जो हिन्दुओ के अंतिम बादशाह पृथ्वीराज जी चौहान का लंगोटिया मित्र और उनके दरबार का कविराज था। वह भट्ट जाति जो आज कल राव करके कहलाती है, उसके जगात नामक गोत्र का था और उसके पूर्वा पजाब देश के लाहौर नगर के रहनेवाले थे और उनकी यजमानी अजमेर के चौहानो की थी। उसकी जैसी शूरवीरता इस काव्य मे विदित होती है उसका मुख्य कारण यही है कि वह पजाब देश की अद्यावधि प्रसिद्ध वीरभूमि के तत्वो मे उत्पन्न हुआ था और राजपूताने के हृदयरूपी अजमेर नगर मे बड़ा हुआ था। वह षट-भाषा, व्याकरण, काव्य, साहित्य छद शास्त्र, ज्योतिष, वैद्यक, मत्रशास्त्र, पुराण, नाटक, और गान आदि विद्याओ में अच्छा व्युत्पन्न पडित था। उसके पिता का नाम वेण और विद्यागुरु का नाम गुरुप्रसाद था। उसकी दो स्त्रियो के नाम कमला अर्थात् मेवा और गौरी अर्थात् राजोरा और एक लडकी का नाम राजबाई और दस लडकों के नाम सूर १ सुन्दर २ सुजान ३ जल्ह ४ बल्ह ५ बलिभद्र ६ केहरि ७ वीरचंद ८ अवधूत अर्थात् योगराज ९ और गुनराज १० थे। इस महाकाव्य के विषयों को वैसे तो उसने समय-समय पर बनाकर कठ कर रक्खा था परन्तु उनको ग्रंथाकार में उस ने ६० ॥ दिन मे रचा था और अत को उसने रासो की पुस्तक अपने लडके जल्ह को दी थी। इस रासो के अतिरिक्त उस के रचे और भी कई एक ग्रंथ सुनने में आते है परन्तु उन में सब से बड़ा ग्रंथ यही है और अन्य सब ग्रंथ अब बिलकुल नही मिलते है। उसका सविस्तर जीवनचरित और वंशावली जहां तक हमारे जानने मे ख्यातादि से आई है वह हम इस ग्रंथ के समाप्त होने पर छाप कर प्रसिद्ध करेंगे ॥

नमयं—नमस्कार अथवा नमन करता है अथवा करता हूँ ॥

सर्वेस—( सं० सर्वेशः = ब्रह्मा ) ब्रह्मा ॥

वर्दामयं—वरद—स्वरूप ॥

२ इस रूपक के छंद का बथुआ नाम चंद कवि ने तो अपने समय का प्रसिद्ध ही लिखा है परन्तु वह सांप्रत काल में पुरातत्ववेत्ता और कविराजाओं को भी पूरा

परिश्रम देनेवाला एक छद है। हमने इस छद के लक्षण के लिये अपने अंग्रेजी भरत-खड के कवियो के अतिरिक्त राजपूताने के कवियो से भी पूछा और सब ने आज कल के उपलब्ध छदग्रथो मे भी उसे ढूंढा परन्तु जो कवि पक्षपातरहित और सज्जन है उन्हो ने तो स्पष्ट कह दिया कि इस नाम का कोई छद हमारे जानने मे नही आया है किन्तु चदकृत इमी महाकाव्य मेइस छद का नाम देखने मे आता है, परन्तु जो कवि ऐसे है कि अपनी हठ-उक्ति के आगे और कुछ ध्यान मे नही लाते उनमें से किमी ने आर्य्या का एक भेद और किसी ने कहा कि इनमे लेखक और शोधक कवि के दोष से काव्य छद मे अथवा उगाहा मे दोहा मिल गया है परन्तु किमी का भी कहना पुरातत्त्ववेत्ताओं का सन्तोष देनेवाला नही हो सकता है। इस छद के विषय मे हमारा कहना यह है कि जो आज अमर और भरतकृत छद ग्रथ उपलब्ध होते कि जिनका आश्रय चद ने लिया है ता उसके शोध मे कुछ कठिनता नही पडती। हम इस छद को रूपदीप पिगल म वर्णन किये हुए रिड्डक का नामान्तर होना नि सदेह मान कर उसका शोधन करते है। देखो रूपदीप पिगल मे रिड्डक छद मे ही रिड्डक का यह लक्षण कहा है

रिड्डक नाम छद लक्षण।

कीजे कला प्रथम तिथ मान, दश एको दूसरे,<br>
तीजे गिन दश पाचरिये ॥<br>
फिर चोथे दस एकं। परख्यन मे पाच मे करिये ॥<br>
रोडा सठ मत मन है। कीनो मेम बखान।<br>
तामे फिर दोहा मिले। रिड्डु छद पहिचान ॥

इससे मालूम होगा कि यह बथुआ छद कैसा एक विचित्र छद है कि जिसकी पहिली तुक मे दो यति होने के कारण १५ + ११ + १५ = ४१ मात्राए होती हैं और दूसरी मे एक यति होने से ११ + १५ = २६ मात्राएँ और सब मिलकर ६०। इन दो तुको के पीछे एक दोहा होता है। जो इसमे दोहा न लगावें तो जहां तक ६० मात्राएँ होती हैं वहा तक का रोडा नामक छद होता है।

इस छद की प्रथम तुक की गति के प्रथम टुकडे मे बीय पाठ अशुद्ध है, उसके स्थान में हमने बिय किया है। और दूसरी यति के दूसरे टुकडे मे मिंचियइं के स्थान मे मिंचिय और ध्रम्म के स्थान ध्रम्म और यत के स्थान मे पत्त, भारहै को भारह, और परस को पारस शुद्ध किया है और ये शोधन ऐसे साधारण हैं कि जिनके लिये कोई तर्क लिखने की आवश्यकता नही है ॥

## कर्म-स्तुति

कविता— प्रथम मंगल प्रमान। निगम संपजय वेद धुर ॥
त्रिगुन साख चिहूं चक्क। वरन लग्गो सु पत्त छूर ॥
त्वचा ध्रम्म उड्वरिय। सत्त फूल्यौ चावद्दिसि ॥
क्रम्म सुफल उदयत्त। अम्रत सुम्रत मध्य वसि ॥
डुलै न वाय नृप नीति धति। स्वाद अमृत जीवन करिय ॥
कलि जाय न लगै कलंक इहि। मत्ति मत्ति आढति धरिण ॥
॥छं० ३॥ रू० ३॥

---

३ इस रूपक में ग्रंथकर्ता वृक्ष के रूपकालंकार में धर्म की स्तुति करता है ॥

कवि ने इस रूपक के छंद को कवित्त संज्ञा दी है। सांप्रत काल में यह छप्पय, छप्पै षटपद, षटपदी आदिक नामों से प्रसिद्ध है, परन्तु सत्रहवीं शताब्दी के पहिले यह कवित्त नाम से ही प्रसिद्ध था। रूपदीप पिंगलवाले ने भी जो नीचे लिखा छप्पय का लक्षण कहा है उसमें उसने भी यह कहा है कि—"सुन गरुड पंख पिंगल कहै छप्पै छंद कवित्त यह" इससे सिद्ध होता है कि इस ग्रंथ के बनने के समय तक छप्पै का नामान्तर कवित्त करके प्रसिद्ध था।

छप्पै

लघु दीरघ नहिं नेम। मत्त चौबीस करीजे॥
ग्यारै ही तुक सार। धार तुक चार भरीजे॥
नाम रसावल होय। और वस्तु कवि जानहु॥
उल्लाला को विरत। करि तिथि तेरह आनहु॥
द्वै तुक्क बनाओ अंत की। यत यत में अठ बीस गहु॥
सुन गरुड पंख पिंगल कहै। छप्पै छंद कवित्त यह॥

इसके अतिरिक्त मंछ कवि-कृत रघुनाथ-रूपक में भी उसने छप्पै छंदों को कवित्त करके ही लिखा है।

इसके पाठ को शोधन करने में ध्यान में लेने जैसी बात है कि **प्रथम** और **मंगल** शब्दों के बीच में जो बहुत सी पुस्तकों में **किय** शब्द है वह अधिक होने से अशुद्ध है, क्योंकि उस पाद में कुल ११ मात्राएं होनी चाहिए। बेदलेवाली पुस्तक में **संपजप** शब्द है और एशियाटिक सोसाइटी की छापी हुई पुस्तक में जो **संपूजय** किया गया है, इसमें मेरी सम्मति यह है कि पाठ में तो **संपजय** ही रखना चाहिये परंतु अर्थ करने में **संपूजय** समझना चाहिए, क्योंकि **संपूजय** पाठ करने से छंद टूटता है। गुजराती भाषा में ऐसे शब्द बहुत आते है, जैसे मुकुन्दराम का मकन्दराम, तुलसी का तलशी, और शिव का शव। ऐसे मुख-दोष के कारण से बिगड़े हुए शब्दों के रूपों के लिये एक यह श्लोक भी प्रसिद्ध है--

गुर्ज्जरो मुखदोषेण। शिवोपि शवतां गतः ॥
तुलसी तलशी जाता। मुकुन्दोपि मकन्दतां ॥

## मुक्ति-स्तुति

कवित्त—भुगति भूमि किय क्यार। वेद सिंचिय जल पूरन ॥
बीय सुवय लय मध्य। ग्यांन अंकू रस जूरन ॥
त्रिगुन साख संग्रहिय। नाम बहु पत्त रत्त छिति ॥
सुक्रम सुमन फुल्लयौ। मुगति पक्की द्रव संगति ॥
दुज सुमन डसिय बुध पक्व रस। वट विलास गुन पिस्तरिय।
तरु इक्क साख त्रयलोक महि। अजय-विजय गुन विस्तरिय ॥
॥छं० ४॥ रू० ४॥

### पूर्व कवियों की स्तुति और उच्छिष्ट संज्ञा कथन

भुजंगप्रयात ॥

प्रथंमं भुजंगी सुधारी ग्रहंनं। जिनें नाम एक अनेक कहूंनं ॥

---

इसके अतिरिक्त चंद की हिन्दी मे ऐसे प्रयोग बहुत से आवेंगे, जैसे "बिन्दलालाट प्रसेद कियो" यहा प्रस्वेद का प्रसेद हुआ है। चिहुं के स्थान मे चिहुँ किया है, क्योकि यहा अर्ध अनुस्वार प्राप्त है। लगो के स्थान मे लग्गो, उदयत के स्थान मे उदयत्त। लग्गौ के स्थान मे लगै और सति मति के स्थान मे सत्ति मत्ति सुधारे है, क्योकि ऐसे पाठ सुधारने मे छद के टूटने का दोष हम को स्वयम् सचेत करना है ॥

४ इस रूपक मे भी चद कवि रूपकालकार से कर्म की स्तुति करना है ॥

इसके पाठ मे एशियाटिक सोसाइटी आदि की पुस्तको मे जो अंकूर सजूरन पाठ हैं वे, एक बालक भी जान सकता है कि, बडे ही अशुद्ध है, किन्तु दृष्टि देने से हमारे किए पदच्छेद मे सार्थक पाठ हो जाते है अर्थात् अकू रस जूरन। हमने रत के स्थान में रत्त, छित्ति के स्थान मे छित पाठ किए हैं। हमारे डसिय पाठ के स्थान मे आगरा कालेज और बेदले आदि की पुस्तको मे झसिय पाठ है, परतु वह अशुद्ध है। मालूम होता है कि उनके लेखको ने ड को ऐसा झ समझकर अशुद्ध पाठ लिख दिया है और अर्थ पर दृष्टि देकर प्रतिलिपि नही की है ॥

५ स्मरण मे रखना चाहिए कि इस रूपक में कवि रूपकालंकार से मुक्ति की स्तुति करता है अर्थात् चंद ने दूसरे, तीसरे और इस चौथे रूपको मे क्रम से धर्म्मेश्वर, कर्म्मेश्वर और मुक्तेश्वर नामक ईश्वरों के मंगलाचरण किए हैं ॥

इस भुजंगप्रयात नामक छंद का लक्षण चंद कवि के माने हुए छंद ग्रंथों में से पिंगलमुनि यह लिखते हैं कि 'भुजं प्रयातं य: ॥ ३८ ॥ अर्थात् जिसके पाद में चार यकार ( यगण ) हों वह भुजंगप्रयात नामक छंद कहाता है।

इस पांचवें रूपक के जो पाठ एशियाटिक सोसाइटी की और अन्य पुस्तकों में बहुत अशुद्ध हैं वे ये हैं:—प्रथम। ग्रहूनं। कहूनं। लबूभयं। भारथ। उत-

दुती लभायं देवतं जीवतेसं। जिनें विश्व राख्यौ वली मंच सेसं ॥
चवं वेद बंभं हरी किर्त्ति भाखी। जिनें ध्रम्म साध्रम्म संसार साखी ॥
तृती भारती व्यास भारत्थ भाख्यौ। जिनें उत्त पारथ्थ सारथ्थ साख्यौ ॥
चवं सुक्खदेवं परीखित्त पायं। जिनें उड्यौ श्रब्ब कुर्वं सरायं ॥
नरं रूप पंचम्म श्रीहर्ष सारं। नलैराय कंठं दिने पद्व हारं ॥
कूटं कालिदासं सुभाषा सुबद्वं। जिनें वागवानी सुबानी सुवद्दं ॥
कियो कालिका मुक्ख वासं सुमुद्दं। जिनें सेत बंध्योति भोज प्रबंधं ॥
सतं डंडमाली उलाली कवित्तं। जिनें बुद्धि तारंग गंगा मसित्तं ॥
जयदेव अट्ठं कवी कब्बिरायं। जिनें केवलं किर्त्ति गोविंद गायं ॥
गुरुं सब्ब कब्बी लहू चंद कब्बी। जिनें दर्सियं देवि सा अंग हब्बी ॥
कवी किर्त्ति कित्ती उकत्ती सुदिख्खी। तिनें की उचिष्टी कवी चंद भख्खी॥
॥छं० १० ॥ रू० ५ ॥

---

पारथ। सारथ। सुखदेव। परीषत। उद्धयौं श्रव। कुरुवंस षद्ध। कालिदास। मुष्य। सुसुद्ध। बंध्यौ। तिभोजन। बुद्धितारंग। गंगासरित्त जयदेव। अठं। केवल। दरसिय। उकति। तिन। कवि और भर्ष्या। इनमें से प्रत्येक को सिद्ध करने के लिये जो हम मनके विवेचना करें तो बहुत स्थान चाहिए, परंतु आशा करता हूं कि पुरातत्त्ववेत्ता इनको हमारे शुद्ध पाठों से मिलाकर और जो कुछ चंद कवि की हिन्दी के नियम हमने संक्षेप पहिले प्रकाश किए हैं उनसे विचार कर सिद्ध कर लेंगे।

इस रूपक में चंद कवि अपने से पहिले हुए मुख्य मुख्य कवियों की स्तुति करके अंत की दो तुकों में उनको अपने गुरु मान कर और आप निरभिमान होकर अपने काव्य को उनके कहे काव्य की उच्छिष्टी होने की संज्ञा देता है : जैसे कि इस महाकाव्य के किसी किसी रूपक में चंद के समय के पीछे बरते हुए वृत्त लिखे प्राप्त होते हैं और उनपर से इस ग्रंथ की प्रामाणिकता में संदेह किया जाता है, वैसे ही यह रूपक क्या इस ग्रंथ की प्रमाणिकता को सिद्ध करनेवाला एक प्रमाण रूप नहीं है ? और अन्य कवि जैसे श्रीहर्ष और जयदेवादि का समय निश्चय और निर्णय करने में पुरातत्त्ववेत्ताओं का सहायक और उपकारी नहीं हो सकता है ?

इसके अतिरिक्त इस छंद की तीसरी तुक मे जो एक बंभं शब्द चंद कवि ने प्रयोग किया है उसको देखकर चारण राव और भाट जाति के अच्छे अच्छे कवियों को हमने आश्चर्य करते हुए देखा है और वे उसका अर्थ अंड बंड करते हैं। कोई उसको ब्रह्म शब्द का अपभ्रंश बतलाता है और कोई चारों वेदों के ग्रंथों का वाचक बतलाता है और कोई कहता है कि महादेव की मूर्ति के आगे जो गाल बजा के बंबं शब्द मुख से कहते हैं और ऐसा करने से महादेव प्रसन्न हो जाते हैं उसका

चंद की स्त्री अपने पति के उच्छिष्ट संज्ञा कथन में शंका करती है।

दूहा—उचिष्ट चंद छंदह बयन। सुनत सु जंपिय नारि॥
तनु पवित्र पावन कविय। उकति अनूठ उधारि॥
छं० ॥ ११ ॥ रू० २ ॥ ६ ॥

कवित्त—कहैं कंति सम कंत। टंत पावन बड़ कब्बिय॥
तंत मंत उच्चार। गेवि दरसिय मझि हब्बिय॥

---

वाचक है, परन्तु हम शब्द का पता लगाकर बताते हैं कि यह बभं चंद की हिंदी का भूतकालिक क्रियावाचक शब्द है और संस्कृत भाषा में यङ्लुगन्त प्रक्रिया के प्रयोगों मे जो बंभणीत बभंति प्रयोग प्रसिद्ध होता है उससे बना है और उसका यहां फिर फिर बार बार पढ़ा वा भणाका अर्थ है। क्योंकि "चवं वेद बभं हरी कित्ति भाख्वी" इस तुक का अर्थ यह है कि इस "जीवतेस ने चारो वेदों को बार बार पढ़ा वा भणा और हरी की कीर्ति को भाखा"। जो मनुष्य संस्कृत भाषा में अच्छा व्युत्पन्न और पक्षपात और हठ जैसे दोषों से विमुक्त और सत्य का दृढ़ अवलंबन करनेवाला है वह, हम आशा करते हैं कि, ऐसे प्रयोगों को देख कर कदापि यह नहीं कहेगा कि इस महाकाव्य का ग्रंथकर्ता चंद संस्कृत भाषा में अव्युत्पन्न था।

इस रूपक मे चंद कवि आठ कवियों को अपना गुरु मान कर उनकी स्तुति और उनकी काव्य-रचना-शक्ति का वर्णन करता है। वह सबसे पहले भुजंगी नाम से परमेश्वर को कवि ग्रहण करता है क्योंकि वेदादिक मे उसका कवि नाम कहा है; यथा

"होता वा दैव्या कवी०" यजु 'प्रथम वरज भेषज कविम्०' यजु
"कविर्मनीषी परिभू स्वयम्भू" ईशोपनिषत्
"कवि क्रान्तदर्शी सर्वज्ञः नान्यतोऽस्ति द्रष्टा" इत्यादि ॥ शा० भा०
"कविं पुराणमनुशासितारम्०" गीता ॥

दूसरे जीवनेश से प्राणनाथ अर्थात् ब्रह्मा कि जो आदि कवि कहाता है जैसे भागवत में कहा है कि "तेने ब्रह्महृदा य आदि कविये मुह्यन्ति यत् सूरय" ॥

बाकी सब कवियों के विषय मे कुछ विशेष कहने की आवश्यकता नहीं है क्योंकि सर्व साधारण लोग व्यासादि के नाम से भले प्रकार विज्ञ है ॥

६–७ कवि चंद ने जो पहिले रूपक मे अपने काव्य को अपने से पहिले हुए कवियों के काव्य का उच्छिष्ट होना कहा है उस सुनकर उसकी स्त्री उच्छिष्ट संज्ञा में आश्चर्य के साथ शंका और अपने पति के गुणों का वर्णन करती है अर्थात् इन रूपकों में कवि चंद ने अपनी स्त्री के प्रश्नोत्तर के प्रसंग से अपने काव्य की उच्छिष्ट संज्ञा के हेतु और अपने गुण प्रकाश किए हैं। इनमें सम, कांति और कंत

तंत वीर उग्रत । रंग राजन सुख दाइय ॥
बाल केल प्रत्यंग । सुरनि उड्वरि कविताइय ॥
अवलंब उकति उच्चार करि ॥ जिहित मोहि कोविद रहै ॥
सम ब्रह्मरूप या सब्द कहुँ । क्यों उचिष्ट कवियन कहै ॥
छं० ॥ १२ ॥ रू० ७ ॥

चद अपनी स्त्री की शंका का समाधान करता है ॥

कवित्त —सम बनिता बर बदि । चंद जपिय कोमल कल ॥
सबद ब्रह्म इह सत्ति । अपर पावन कहि निर्मल ॥
जिहित सबद नहि रूप । रेख आकार ब्रन्न नहिँ ॥
अकल अगाध अपार । पार पावन त्रयपुर महिँ ।
तिहिं सबद ब्रह्म रचना करें । गुरु प्रसाद सरसै प्रसन ॥
जद्यपि सु उकति चूको जुगति । तौ कमल बदनि कवितह हँसन ॥
छं० ॥ १३ ॥ रू० ॥ ८ ॥

चद की स्त्री पुनश्च शका करती है ॥

कवित्त तुम बानी बरबद । नाग देखन विमल मति ॥
छद भग गन रहित । कठ कौमार काव्य कृत ॥

---

शब्दों के प्रयोग विद्वानो की दृष्टि म रहने योग्य है । सम ( स० अ० सम सगे - सबन्धे, समच्चये, ) को अथवा प्रति और सम ब्रह्मरूप मे सम तुल्य के अर्थ मे कवि ने प्रयोग किया है, कति ( स० स्त्री कम ति ) पत्नी अथवा स्त्री और कत ( स० पु० कम् + त) पुरुष अथवा पति, यह तीनो चद की हिन्दी के सस्कृत-सम प्रयोग है । और तत और मत शब्दो के प्रयोग भी दृष्टि देने जैसे है तत पावन मे तत = तत्त्व और तत मत मे तत तत्र और मत मत्र के वाचक कवि ने प्रयोग किए हैं ।

अन्य पुस्तको मे यह अशुद्ध पाठ है -सु, जपिय, कवि, सुख, दाईय, कबिता-ईय, को, विद, समब्रह्मरूप, कहु कविय और न ॥

८ चद इस रूपक मे अपनी शका का उत्तर देकर समाधान करता है ॥ शब्दब्रह्म ( स० शब्दात्मक ब्रह्म ) शब्द का प्रयोग चद के व्याकरण और वेदान्त दिशा के ज्ञान का द्योतक है । गुरुप्रसाद शब्द यहा श्लेषार्थ मे कवि ने प्रयोग किया है क्योकि ख्यातियो के अनुसार चद के विद्या-गुरु का नाम गुरुप्रसाद था । यद्यपि कुछ विशेष वृत्त नही मिलते तथापि यह गुरु प्रसाद नामक पजाब देश का रहनेवाला एक बडा पडित हुआ है । कवितह चद की हिन्दी का निज प्रयोग है और उसका अर्थ कवित्त अर्थात् काव्य रखनेवाले कवि का है । किसी किसी पुस्तक मे जो बरबदि, अमल, त्रयपूर, महि, तिहि, और प्रसन्न पाठ है वे अशुद्ध है ॥

बुधि तरंग सम गंग । उकति उच्चार अमिय कल ॥
सुरन सुनत विहसंत । मंत जनु वस्यकरन बल ॥
अवतार भूप प्रिथिराज पहु । राज सुख तिन सम लहहि ॥
बीगधि वीर सामंत । सब तिन सु गल्ह कच्छी कहहि ॥
छ० ॥ १४ ॥ रू० ॥ ९ ॥

चद अपनी स्त्री की शका का पुनश्च समाधान करता है ॥

कवित्त गज गवनी प्रति चद । छद कोमल उच्चारिय ॥
मनहरनी रस बेलि । सुरन सागर रस धारिय ॥
बक नयन बय बाल । प्रानवल्लभ सुखदाइय ॥
अगुन निगुन गुरु ग्रहनि । गवरि पूजा फल पाइय ॥
भए आदि अत कविता जिने । तिन अनत गति मति कहिय ॥
अनेक ग्रंथ तिन बरनबन । यौ उचिष्ट मनि मै लहिय ॥
छ० ॥ १४ ॥ रू० ॥ १० ॥

चंद अपनी स्त्री के आगे ईश्वर के ऐश्वर्य का वर्णन करना ॥

॥ प्रहर ॥

प्रनम्भ प्रथम मम आदिदेव । उंकार शब्द जिन करि अछेव ॥
निरकार मध्य साकार कीन । मनसा बिलास सह फल फलीन ॥१६॥
त्रयगुनह तेज त्रयपुर निवास । सुर सुरग भूमि नर नाग भास ॥
फुनि ब्रह्मरूप ब्रह्मा उचार । कथि चतुरवेद प्रभु तत्त सारि ॥ १७ ॥

---

९ जिन पुस्तको मे ये पाठ हैं—अमीय, सुनर और ममल्हहि, वे अशुद्ध हैं । इसमे दूसरी तुक का दूसरा पाद "कठ कौमार काव्य कृत" विद्वानो के ध्यान देने योग्य है । इसका आशय यह है कि चंद की स्त्री अपने पति से कहती कि तुम कंठ कौमार काव्य कृत हो अर्थात् तुम को कौमार काव्य कंठ है । क्या यह भी चंद के संस्कृत भाषा मे व्युत्पन्न होने का एक अच्छा प्रमाण नही है ?

१० अन्य पुस्तकों मे ये पाठ अशुद्ध हैं—बेली सुखदाईय, जिनै, बरन, बन और में । इस रूपक मे गवरि शब्द श्लेषार्थ मे कवि ने प्रयोग किया है क्योकि ख्यातियों में चंद की स्त्री का नाम गौरी करके प्रसिद्ध है ॥

११ इस रूपक के छद का नाम पद्धरा है और उसका लक्षण यह है—

दस करो प्रथम फिर षट मिलाय । गिन षोडश मत्ता पाय पाय ॥
इम जगन अंत मे धरत सोय । भमि रोग पद्धरी छंद होय ॥ [illegible]

इस रूपक मे चद अपनी स्त्री को ईश्वर का ऐश्वर्य वर्णन कर बताता है और पहिली तुक मे प्रनम्य पाठ नही ग्रहण करना चाहिए किन्तु प्रनम्म पाठ ठीक है । अर्थात् चद अपनी स्त्री को कहता है कि तू प्रथम मेरे आदिदेव को प्रनमन कर कि

बरनयौ आदि करता अलेख। गुन रहित गुननि नह रूप रेख॥
जिहि रचे सुरग भू सत पताल। जम ब्रह्म इन्द्र रिषि लोकपाल॥ १८॥
पवन अग्गि जल धर अकास। सरिता समुद्द तिथि गिर निवास॥
असि लक्ख चार रच जीव जंत। बरनंत ते नहीं लहों अंत॥ १९॥
अठ्ठार बन्न बेली सु कीन। नाना प्रकार सब गुन अधीन॥
करि सकै न कोइ अग्याहि भंग। धरि हुकुम सीस दुख सहै अंग॥ २०॥
दिनमान देव रवि रजनि भोर। उग्गैइ बनै प्रभु हुकम जोर॥
ससि सदा राति अग्या अधीन। उग्गैं अकास होय कला हीन॥ २१॥
द्रिगपाल दाबि रहै सबरि भूमि। चमकें न कार रहै चांपि चूमि॥
परिमान पवन करि गवन गाह। घटि बढि अंग मंडै उछाह॥ २२॥
इन्द्र सुर्ग मेघ अग्या अकास। बरखा सु बरख रक्खे इलाम॥
धर रहि अचल होय प्रभु प्रताप। हलि चलि न निमख सक्कै स ताप॥ २३॥
उठ्ठंत लहरि लग्गी अकास। तठ ममुद मत्त नहिं खोज तास॥
परिमान अप्प लंघै न कोइ। करै सोइ कम प्रभु हुकम जोइ॥ २४॥
अग्यान मेटि को सकै ताहि। भूत न भविष्य को ब्रन माहि॥
बग्नयौ वेद ब्रह्मा अछेह। जल थलह पूरि रह्यौ देह देह॥ २५॥
पुनि कहे व्यास दसअठ पुरान। अवतार रचित नाना निधान॥
बरनयौ विमल मति देव देव। सब रहै सोधि नह लह्यौ भेव॥ २६॥
फुनि मालमीक रामावतार। शत कोटि ग्रथ कथि तत्त सार॥
विध्वंसि सीय कज देव दाद। प्राक्रंम रीछ कपि दयित वाद॥ २७॥
पुनी पंच काव्य कवितान कीन। अग्यान नरन उर दीप दीन॥
कित्तीक बात मो मति प्रकास। करि सकों ग्रंब्ब तो होइ हास॥
॥ छ० २८॥ रू० ११॥

---

जिसने ऐसा ऐसा किया है। हमारा यह कहना अर्थ पर दृष्टि देने से बहुत ठीक प्रतीत हो सकता है। अन्य पुस्तकों में जो ये मिलते हैं वे अशुद्ध हैं जैसे—प्रनम्य, मन, ब्रह्माड, चार, सत्त, पाताल, पवनह, अरु, अस्मि, च्यार, कोई, सबर, कोर; बढी, मंतार, महिं, व्रत्तमां, हि, कहै, न, हलह्यौ, सीयक, जदेप, प्राक्रम और अब्ब॥

इस रूपक के छंद २३ की पहिली तुक के पहिले पाद में जो हमारे सबरि पाठ के स्थान में एशियाटिक सोसाइटी की छापी हुई पुस्तक में सबर पाठ है और उसको मिस्टर जान बीम्स साहब ने जो अरबी सब्र शब्द होना अनुमान किया है वह अयुक्त है, क्योंकि अरबी सब्र शब्द का अर्थ यहाँ सर्वरीत्या अघटित है, किन्तु मानना चाहिए कि चंद ने हिन्दी सबरि शब्द का छंद टूटने के कारण

**चंद की स्त्री अपने पति से अष्टादश पुराणों की अनुक्रमणिका पूछती है।**

दूहा—सुनत काव्य कवि चंद को। चित आनन्दी नारि॥
तुम बानी बानो प्रसन। हसन हुवंत निवारि॥
॥ छं० २९ ॥ रू० १२ ॥

कवित्त—कहै कंति मतिवंत। तंत रसना रस सागर॥
तुम गुन श्रवन सुहंत। जानि चमकंत कलाधर॥
तुम देवी वरदान। दान दीजै मुहि कब्बिय॥
अष्टादसह पुरान। नाम परिमानह सब्बिय॥
तुम कथन कथन आनन्द मुहि। अग्ग पच्छ भर सुड्वरै॥
अग्यान तिमर नठ्ठय सुनत। अब्व कमल हिय उड्वरै॥
॥ छं० ३० ॥ रू० १३ ॥

**चंद अष्टादश पुराणों की अनुक्रमणिका का कथन करता है॥**

पड्वरी - ब्रह्मन्यदेव सम वासुदेव। अष्टदस पुरान तिन कहि सुभेव॥
तिन कहों नाम परिमान अन्न। जिन सुनत सुड्व भत्र होत तन्न॥ ३१॥
व्रह्मह पुरान दम सहम जुट्टि। जिहि पढत सुनत तन तप्प छुट्टि॥
पच्चाम पंच हज्जार गन्नि। पद्मह पुरान तिन कह्यौ ब्रन्नि॥ ३२॥
तेतीम सहम से चारि जानि। विष्णू पुरान विष्णू समानि॥
चौवीस सहम कहि शिव पुरान। तिहि पढ़त सुनत सम अमिय पान॥ ३३॥
अठ्ठारह सहस भाग्वत्त भेव। कहि पार परिक्खत सुक्कदेव॥
नारद पुरान कहि पाव लाख। तहं मुक्ति मोद आनन्द भाख॥ ३४॥

---

सबरी प्रयोग किया है और रासो की किसी किसी पुस्तक मे ऐसा पाठ भी मिलता है। जो इस शब्द को रकार और बकार के उलट पुलट लिखे जाने से बरस शब्द होना भी हम माने तथापि यह कुछ असंगत नही है॥

१२ इसमें प्रसन्न शब्द का पाठ किसी किसी पुस्तक में मिलता है, परंतु यहां छंद टूटने के कारण कवि ने प्रसन करके प्रयोग किया है॥

१३ इस कवित्तके भिन्न भिन्न पुस्तकों में जो पाठ मिलते हैं; जैसे—कहे, बरदानि, पछू, नट्ठ, य, अंब्वक और मल॥

१३ इस रूपक के अशुद्ध पाठान्तर अन्य पुस्तकों में ये हैं—अष्टादस, कहै, सभेव, बन्निहो, तन्ननि, तप्य, पंचास, पंचह, च्यारि, तिष्णु, अठार, भागवत, तहां, तेईस, दुख, संपूर, अग्नि, पठि इग्यार, अछ, प छ, कूरभ, मछ, भक्ति हरांन, सहंस, और नंम॥

इस रूपक के ४१वें छंद की एक तुक भाषा के कवि घटती बताकर चंद पर दोषारोपण करते हैं, परंतु यह उनकी भूल है; क्योंकि चंद ने इस छंद को एक

मारकंड नाम तेइस हजार। पौरान पवित्र मो दुख जार॥
पंद्रह हजार संख्या सनूर। अग्नी पूरान पढ़ि पाप दूर॥ ३५॥
चवदै हजार मैं पांच पड्डि। भविषित पुरान मो पाप जड्डि॥
ब्रह्मवैव्रत सहसं अठार। केवल गिनान कथि भक्ति सार॥ ३६॥
रुद्रह हजार लिंगह पुरान। आनन्द अर्थ आगम गुरान॥
चौबीस सहस बाराह भक्ति। पौरव पुरान तिन अमित सक्ति॥ ३७॥
हजार इक्यासी कहि विवेक। स्कंदह पुरान भव भक्ति एक॥
ग्यारह सहस बावन सु अच्छ। पौरान सुनत सुधि अग्ग पच्छ॥ ३८॥
सत्रह हजार कूरंम पुरान। भाषा विनोद प्राक्रम पुरान॥
विद्या हजार मित मच्छ देव। विधि संख उड्वरे सेव भेव॥ ३९॥
उनईस सहस गरुड़ह पुरान। श्रोतान वक्त भक्ती उरान॥
ब्रह्मांड पुरान बारह सहस्स। करि व्यास भक्ति प्रभु कंस नस्स॥ ४०॥
पंद्रह हजार अरु चार लाख। मम ब्रह्म व्यास कहि चंद भाख॥
॥ छं० ४१॥ रू० १४॥

**चंद अपनी लघुता वर्णन करता है॥**

दूहा-कूलि किति चहुआन की। जुगनि जुग निवास॥
अप्प मन्ति गरमे मवल। मनी करे हवि हास॥
॥ छं० ४२॥ रू० १५॥

गाहा---पय सक्करी सुभत्तौ। एकत्तौ कनय राय भोयगी॥
कर कंमी गुज्जरीय। रब्बरिय नैव जीवति॥
॥ छं० ४३॥ रू० १६॥

सत्त खनै आवासं। महिलानं मद्द सद्द नूपरया॥
सतफल बज्जुन पयमा। पब्बरिय नैव चालति॥
॥ छं० ४४॥ रू० १७॥

---

ही तुक में कहा है और श्लोकार्ध कहने और लिखने की रीति संस्कृत भाषा के काव्यों में प्रचलित है। चंद की यह संस्कृत-काव्य-सम शैली इस महाकाव्य में बहुत स्थानों पर देखने में आवेगी अतएव हमको इस पर आश्चर्य नहीं करना चाहिए। ऐसे उदाहरण पुराणों में बहुत मिलेंगे, परन्तु जिनके पढ़ने में माघ काव्य भी आया होगा वे जानते होंगे कि माघ ने पहिले सर्ग के दूसरे श्लोक के साथ नीचे लिखा अर्द्धश्लोक कहा है—

"द्विधा कृतात्मा किमयं दिवाकरो। विधूम रोचिः किमयं हुताशनः॥
गतं तिरश्चीनमनूरु सारथेः। प्रसिद्धमूर्ध्व ज्वलनं हविर्भुजः॥ २॥
पतत्यधोधाम विसारि सर्वतः। किमेतदित्याकुल भीक्षितं जनैः॥

१५ इसमें अशुद्ध पाठान्तर ये हैं :—अप्य और मति॥

रब्बरियं रस मंदं। क्यू पुज्जति साध अमियेन ।
उकति जुकत्तिय ग्रंथं । नथि कत्थ कवि कत्थिय तेन ॥
॥ छ० ४५ ॥ रू० १८ ॥

याते वसंत मासे । कोकिल झंकार अंब बन करयं ॥
बर बब्बूर विष्यं । कपोतय नैव कलयंति ॥
॥ छं० ४६ ॥ रू० १९ ॥

सहसं किरन सुभाउ । उगि आदित्य गमय अंधरं ॥
अय्यं उमा न सारो । भोडलयं नैव झलकति ॥
॥ छ० ४७ ॥ रू० २० ॥

कज्जल महि कस्तूरी । रानी रेहत नयन श्रगार ॥
कां मसि घसि कुंभारी । कि नयने नैव अजति ॥
॥ छं० ४८ ॥ रू० २१ ॥

ईस सीस अममान । सुर मुरी मलिल निष्ट नित्यान ॥
पुनि गलती पूजारा । गडुवा नैव ढाल्कति ॥
॥ छ० ४९ ॥ रू० २२ ॥

**चंद उत्तापित होकर अपने को पूर्व कवियों का दास होना, उनकी उक्ति को कहना और अपनी को बकना कहता है ॥**

दूहा—कहां लगि लघुता बरनवो । कविन दास कवि चद ॥
उन कहि ते जो उब्बरी । मो बकहो करि छद ॥
॥ छ० ५० ॥ रू० २३ ॥

---

**१६-२२** गाहा छद का लक्षण यह है —

गाहा पहिले बारह । दूजे अठारहै कला गाजै ॥
तीजै बारह धारहु । पद्रह चौथे तहा छाजै ॥

इन गाहा छदो में अशुद्ध पाठान्तर ये है—मनफल, क्यू राने, बड़ू, रवि, रष्यं नगय, सुरीस लिल्ल, और फुनि ।

बाइसवें गाहा के "ईम मीम आममान" मे जो आममान शब्द है उसको जो मिस्टर जान बीम्म साहब फारमी आसमान होना अनुमान करने है उससे हम बिलकुल असम्मत है । हम इसको म० असमान, त्रि० ( नास्ति समानो यस्य । ) अतुल्यं, विजातीय, सजातियभिन्नं का वाचक समझते हैं अर्थात् ईस=परमेश्वर का सीस=शिर, आसमान =अतुल्य है ।

**२३-२५** इनमे जो किमी किमी पुस्तक मे तेजो पाठ है वह अशुद्ध । कवि चंद ने अपनी लघुता वर्णन करते करते अन को उत्तापित होकर जो य दो दोहे ( २४।५२॥ +२५-५३ ) कहे हैं वे इस महाकाव्य के पाठकों और खंडन करनेवालों के ध्यान मे रहने योग्य हैं ॥

**चंद खलों का स्वभाव वर्णन करके सुजनों के निमित्त अपना काव्य-रचन करना चाहता है ।।**

दूहा—सरस काव्य रचना रचौं । खल जन सुनि न हसंत ।।
जैसे सिंधुर देखि मग । स्वान सुभाव भुसंत ।।
।। छं० ५१ ।। रू० २४ ।।

तौ पनि निमित्त सुजन गुन । रचिये तन मन फूल ।।
जूका भय जिय जानिकैं । क्यौं डारियै दुकूल ।।
।। छं० ५२ ।। रू० २५ ।।

## सरस्वती की स्तुति ।।

साटक—मुक्ताहार बिहार सार सुबुधा, अबधा बुधा गोपिनी ।।
सेतं चौर सरीर नीर गहिरा, गौरी गिरा जोगनी ।।
बीना पानि सुबानि जानि दधिजा, हंसा रसा आसिनी ।।
लंबोजा चिहुरार भार जघना, बिघ्ना घना नासिनी ।।
।। छं० ५३ ।। रू० २६ ।।

## गणेश की स्तुति ।।

छत्रंजा मद गंध राग रुचयं, अलिभूराछादिता ।।
गुंजा हार अथार सार गुनजा, झंझा पया भासिता ।।
अग्रेजा श्रुति कुंडलं करि कर, स्तुद्दीर उद्दारयं ।।
सोयं पातु गनेस सेम सफलं, पृथ्राज काव्यं कृतं ।।
।। छं० ५४ ।। रू० २७ ।।

## गणपति की उत्पत्ति कथा ।।

विराज—रतं रत्न भारी । करुना विचारी ।।
लियो मात नक्खं । बियो संख लक्खं ।। ५५ ।।

---

२६-२७ इन रूपकों मे यह अशुद्ध पाठान्तर है—गोपनी, गिराजोगनी, सुबानी, दधि, जाहं मरसा, लंबी, जा, विघना, छत्र, मदं, जा, करः, स्तु, दीर, पृथिराज, काव्य और कृते । इनमे एक पृथीराज शब्द के स्थान मे जो हमने पृथ्राज पाठ रक्खा है वह एक रासो की पुस्तक में है और चंद का ऐसा प्रयोग देखकर राजपुताने और बृज की ग्रामीण भाषाओं से परिचित विद्वानों को कुछ आश्चर्य न होगा, क्योकि उन्होने ऐसे ही गजराज के स्थान मे गज्राज बोलते और खेलते लोगों को देखा और सुना होगा । यह चद की हिंदी के देशी प्रसिद्ध नामक भेद का उदाहरण है ।।

२८ अन्य पुस्तकों में पाठान्तर ये है - करुना, मात, नष्ष, दिये, रिषि, अवल्लाइ, कल्ली, पुरुष, डोर, धर्यो, तुहि, दद्ध, दैहै, देह, भगतं, लछी, लच्छी,

मिले एक दीहं । रमै काम सीहं ॥
इकं रिष्ष आयौ । दियौ काम चायौ ॥ ५६ ॥
खिज्यौ रिष्षि भारी । दियौ काम डारी ॥
भयौ पुत्र तब्बं । धजा मोद सब्बं ॥ ५७ ॥
सिरो मालधारी । गनेसं बिचारी ॥
खिजे तब्ब ईसं । भयौ रोम बीसं ॥ ५८ ॥
अबल्ला इकल्ली । वियौ पुर्ष भिल्ली ॥
डके डोर नद्दं । हन्या पुत्र बद्दं ॥ ५९ ॥
खिजी मात भारी । सरायं बिचारी ॥
करी जाकु ईसं । धरयौ पुत्र सीसं ॥ ६० ॥
सबै कज्ज अग्गै । तुही नाम लग्गै ॥
कलानंद रूपं । गनेसं सभूपं ॥ ६१ ॥
इकं दन्त दन्ती । विराजंत कंती ॥
सुभै दंत ऐसै । कबिंदं प्रसंसै ॥ ६२ ॥
मनो भूमि धारी । बाराहं उपारी ॥
इमी नठ्ठ तेज । कला सोम केजं ॥ ६३ ॥
नमो देव कद्दं । प्रजा ईस मद्दं ॥
भखै भूत प्रेतं । तिजारी न हेतं ॥ ६४ ॥
इकं दोह एकं । दुती दोह मेकं ॥
भगन्नं मुचक्री । दियो लच्छि वक्री ॥ ६५ ॥
इकं चोख अथ्थं । करै नाक नथ्थं ॥
सुभत्ती सुमत्ती । जल्ल माहि पत्ती ॥ ६६ ॥
धरै आक मीसं । त्रिलोकेस ईसं ॥
त्रयं वेद जक्की ॥ प्रियं चंद भक्की ॥ छं० ६७ ॥ रू० २८ ॥

## शंकर की स्तुति ॥

दूहा —नमस्कार संकर कियो । मरसैं बुधि कवि चंद ॥
सति लंपट लंपट नवा अबुधि मंच सिमु इंद ॥
॥ छं० ६८ ॥ रू० २९ ॥

---

अथं, नथं, समती, पती, धरे, त्रिलोक और ईसा । इस रूपक के छंद का नाम चंद ने विराज कहा है परंतु उस का नामान्तर सखा नारी और उस का लक्षण यह है—

छई वर्ण धारो । यगन्नं दुधारो ॥
रचो पाव चारी । करो संखनारी ॥ श्रीधर कवि-कृत पिंगल ॥

साधन भोग संयोग रजि । मंडन आव अखूट ॥
नमो उमा उर आभरन । जय बंधन जट जूट ॥
॥ छं० ६९ ॥ रू० ३० ॥

विराज - जटा जूट बंदं । लिलाटंत चंदं ॥
बिराजंत छंदं । भुजंगी गलिंदं ॥ ७० ॥
शिरो माल इंदं । गिरीजा अनंदं ॥
सिरै सिंघि नद्दं । रनै बीर मद्दं ॥ ७१ ॥
करी चर्म सद्दं । करं काल खद्दं ॥
उनै गंग हद्दं । चखी अग्गि दद्द ॥ ७२ ॥
प्रलै जानि जद्दं । जयो जोग सद्दं ॥
घटा जानि भद्दं । जरै काम तद्दं ॥ ७३ ॥
हरै त्राहि बद्द । रचै मोह कद्दं ॥
बचै दूरि दद्द । नटे भेख रद्दं ॥ ७४ ॥
नमो ईश इंदं । बदै भद्द चंदं ॥ छं० ७५ ॥ रू० ३१ ॥

दूहा - करिये भक्ति कवि चंद हर । हरि जंपिय इह भाइ ॥
ईम स्याम जू जू कहै । नरक परंतह जाइ ॥
॥ छं० ७६ ॥ रू० ३२ ॥

श्लोक - परात्परतरं यानि । नारायण परयाणं ॥
न ते तत्र गमिष्यंनि । ये दुष्यंति महेश्वरं ॥
॥ छं० ७७ ॥ रू० ३३ ॥

साटक - गगाया भ्रगुलत्त वमन्न ममन, लच्छी उमा दोवरं ॥
संखं भूत कपाल माल अमितं, वैजंति माला हरी ॥
चर्मे मध्य विभूनि भूतिक युगं, विब्भूति माया क्रमं ॥
पापं विहरति मुक्ति अप्पन वियं, वीयं वरं देवयं ॥
॥ छं० ७८ ॥ रू० ३४ ॥

---

३० पाठान्तर - मग्गै । सनी । मजोग ॥

३१ पाठान्तर - गिरिजा । रनै । वीर । मद्ध । गंगहद्दं । हद्दं ॥ मद्दं ॥ इस इस रूपक का छंद ७५ चंद की संस्कृत काव्य-सम श्लोकार्द्ध शैली का दूसरा उदाहरण है । देखो टिप्पण १४ को ॥

३२ पाठान्तर - करिये ।

३३ पाठान्तर—यांति । यह श्लोक चंद के शुद्ध संस्कृत काव्य-रचन का प्रथम उदाहरण है ॥

३४ पाठान्तर - प्रगुलत्त । वसनमसनं । लछी । कपालमाल । चमभूनिकियुगं । मायात्र मं मुक्ति । वरदेवयं ॥

**कवि की आशा का स्वरूप वर्णन ॥**

गाहा—आमा महीव कब्बो । नव नव कित्तीय संग्रहं ग्रंथं ॥
सागर सरिस तरंगी । वोहथ्थयं उक्तिय चलयं ॥
॥ छं० ७९ ॥ रू० ३५ ॥

**चंद का काव्य समुद्र कैसा है ॥**

दूहा—काव्य समुद्र कवि चंद कृत । मुगति समप्पन ग्यान ॥
राजनीति बोहिथ सुफल । पार उतारन यान ॥
॥ छं० ८० ॥ रू० ३६ ॥

छंद प्रवध कवित्त जति । साटक गाह दुहथ्थ ॥
लहु गुर मडित खडिय हि । पिगल अमर भरथ्थ ॥
॥ छं० ८१ ॥ रू० ३७ ॥

**कोई अशुद्ध पढ़ने वाला चंद को काव्य-संबंधी दोष न दे ॥**

कवित्त अति ढक्यौ न उघार । सलिल जिमि सिष्ष सिवालह ॥
वरन वरन सोभंत । हार चतुरंग विसालह ॥
विमल अमल वानी विसाल । बयन बानी वर ब्रनन ॥
उक्तिन वयन विनोद । मोद श्रोतन मन हर्नन ॥
युत अयुत जुक्ति विचार विधि । वयन छद छुट्यौ न कह ॥
घटि बढ्ढ मति कोई पढइ । तौ चंद दोस दिज्जो न वह ॥
॥ छं० ८२ ॥ रू० ३८ ॥

**इस ग्रंथ में चंद ने क्या क्या कथन किया है ॥**

श्लोक उक्ति धर्म विशालस्य । राजनीति नव रसं ॥
षट् भापा पुराणं च । कुरान कथिन मया ॥
॥ छं० ८३ ॥ रू० ३९ ॥

---

३५ पाडान्तर —किन्नी ॥

३६ पाठान्तर —ग्यान । यान ।

३७ पाठान्तर -भरथ्थ ।

३८ पाठान्तर —सिष्षि । विशाल्ल । विच्चार । पढई । दिज्जो । दिज्जे ।

३९ —कवि का यह संस्कृत श्लोक हमारे पाठको के सदा ध्यान मे रखने योग्य है । इस के सूक्ष्म विचार से हम सकते हैं । कि षटभाषा और कुरान की भाषा के जो जो शब्द इस महाकाव्य मे प्रयोग हुए हम देखते है वह कवि ने जान कर प्रयोग किए है और कुरान की भाषा शब्दो के प्रयोग का विषय कोई आश्चर्यदायक भी नही है क्योकि मुसलमानो का प्रवेश भारतखड मे शहाबुद्दीन गोरी के बहुत ही पहिले हो गया था । इस के अतिरिक्त हम को यह भी निश्चय मानना चाहिए

**रासो को रसिया सरस उच्चारें ॥**

कवित्त - चरन नीम अच्छिर सुरंग । पाट लहु गुरु विधि मंडिय ॥
सुर विकास जारी सु मुष्ष । उक्ति रस गौरवनि छंडिय ॥
जुगति छोह विस्तरिय । सीढियन घाट सु बद्दिय ॥
महि मंडन मेधान । याहि मंडन जस मद्दिय ॥
घन तर्क उतर्क वितर्क जति । चित्र रंग करि अनुसरिय ॥
विश्वकर्म कवि निर्मइय । रसियं सरस उच्चरिय ॥
॥ छं ८४ ॥ रू० ४० ॥

**रासो का तत्वज्ञान कैसे होगा ॥**

अरिल -तर्क वितर्क उतर्क मु जत्तिय । राज सभा सुभ भामन भत्तिय ॥
कवि आदर मादर बुध चाहौ । पडि करि गुन रासौ निर्वाहौ ॥
॥ छं० ८५ ॥ रू० ४१ ॥
धर्म्म अधर्म्म न बुद्धि बिचारौ । नयन नारि निय नेह निहारौ ॥
कोक कला कल केलि प्रकासौ । अरथ करौ गुन रासौ भासौ ॥
॥ छं० ८६ ॥ रू० ४२ ॥
परासर जो पुत्त विहामह । मतवंती ग्रम्भं गुर भासह ॥
प्रब्ब अठार मवा लष लष्पै । तौ भारथ गुर नत्त विमष्पै ॥
छं० ८७ ॥ रू० ४३ ॥

---

कि चद मस्कृत भाषा मे निपुण था और षट्भाषा और कुरान की भाषा मे भी अपरिचित नही था और जो जो छद इस महाकाव्य म सस्कृत भाषा मे लिखे हमारे दृष्टि आते है वे उसकी सस्कृत-काव्य-रचनशक्ति के उदाहरण रूप है । यह श्लोक चंद के माने हुए पिगल छदसूत्रम् के अनुसार लौकिक अनुष्टुप अर्थात् अष्टाक्षर पद छद है । इस रूपक के विशेष पाठान्तर अन्य पुस्तको मे दृष्टि नही आते किंतु केवल विशाल के स्थान मे विसाल और पुराण के स्थान मे पुरान पाट है ॥

४० पाठान्तर अछिर । सुरग । ममुष्प । मुष्प । गौषिन । सीढियन । मेधान । याहि । नित्ररग । विश्वकर्म कर्म । उच्चारिय ।

४१-४३ इस रूपक के छद का नाम कवि ने अरिल्ल प्रयोग किया है कि जिस का लक्षण यह है—

अरिल्ल —लघु दीरघ को नेम न कीजै । ऐसे ही तुक चार भरीजै ॥
षोडश कला कली बिच धारै । छद अरिल्ला शेष उच्चारै ॥

पाठान्तर —सुजत्तिय । मतिय । पढि शब्द के पहले तौ शब्द का पाठ पुस्तकान्तर मे विशेष है । पटि । नारिनिय । कौक । कलाकल । अरथ शब्द के पहिले तौ शब्द किसी किसी पुस्तक मे विशेष है । ग्रभ । लष्प लष्पै । नारथ ।

**जो रासो को सुगुरु से पढ़ता है वह कुमति नहीं बरसाता ॥**

**कवित्त**—रासौ बर बुद्धि सिद्धि। सुद्धि सो सब्ब प्रमानिय ॥
राजनीति पाइयै। ग्यान पाइयै सु जानिय ॥
उकति जुगति पाइयै। अरय घटि बढ़ि उन मानिय ॥
या समान गुन आप। देव नर नाग बखानिय ॥
भविछत भूत ब्रतह गुनित। गुन त्रिकाल सरसइय ॥
जो पढ़य तत्त रासौ सुगुर। कुमति मति नहि दरसाइय ॥
॥ छं० ८८ ॥ रू० ४४ ॥

**रासो किसको अच्छा और किसको बुरा प्रतीत होता है ॥**

**दूहा**—कुमति मति दरसत तिहिं। बिधि विना न श्रब्बान ॥
तिहिं रासौ जु पवित्र गुन। सरसौ ब्रन्न रसान ॥
॥ छं० ८९ ॥ रू० ४५ ॥

**इस ग्रंथ के काव्य की संख्या का कथन ॥**

**दूहा**—सत सहस नष सिष सरस। सकल आदि मुनि दिष्य ॥
घट बढ मत कोऊ पढौ। मोहि दूसन न वसिष्य ॥ छं० ९० ॥ रू० ४६ ॥

**रासो के ढंके हुए अर्थ के विषय में कवि का कथन ॥**

**गाहा**—अरथं ढंकिन सहसा। उघारै बनथ्यि एकलया ॥
मज्झं मज्झ प्रमानं। चतुर स्त्री हारयं जेमं ॥ छं० ९१ ॥ रू० ४७ ॥

**इस ग्रंथ के विषय का संक्षेप कथन ॥**

**कवित्त**—दानव कुल छत्रीय। नाम ढूंढा रुष्षम बर ॥
तिहिं सुजोत प्रथिराज। सूर सामंत अस्ति भर ॥
जीह जोति कवि चंद। रूप संजोगि भोगि भ्रम ॥
इक्क दीह ऊपन्न। इक्क दीहै समाय क्रम ॥

४४ पाठान्तर—राज। नीति। पाई। उक्ति। पाइयै। उन मानिय। व्रतह। सरस इय शब्द के पहिले किसी किसी पुस्तक में मध्य शब्द का विशेष पाठ है। सरसईय। दरसईय।

४५ पाठान्तर—दर्सन। तिहि। तिहि। रसान ॥

४६ पाठान्तर—कोऊ ॥ इस में "सत सहस" से कवि एक लाख की ग्रंथ संख्या बताता है और यह भी कहता है कि घट बढ पढ करके मुझे दोष मत देना। कोई कोई कवि जो यहां सत शब्द से सात का अर्थ अनुमान करते हैं वह हमारी सम्मति में अयुक्त प्रतीत होता है ॥

४७ पाठान्तर—ढकिन। नवथ्यि। मझ। मझ।

४८–५० पाठान्तर—रुष्षम। तिहिं। जिह। संजोगी। भोगी। उपन्ने।

जथ कथ्थ होइ निर्मंये । जोग भोग राजन लहिय ॥
बज्र ंग बाहु अरि दल मलन । तासु कित्ति चंदह कहिय ॥
॥ छं० ९३ ॥ रू० ४८ ॥

अरिल्ल—प्रथम राज चहुवांन पिथ्थ वर । राजधान रंजे जंगल धर ॥
मुष सू भट्ट सूर सामंत दर । जिहि बंध्यो सुरतांन प्रान भर ॥
॥ छं० ९३ ॥ रू० ४९ ॥

अरिल्ल—हं कवि कंद मित्त सेवह पर । अरु सुहित सामंत सूर बर ॥
बंधौं कित्ति प्रसार सार सह । अष्षों बरनि भंति थिति थह ॥
॥ छं० ९४ ॥ रू० ५० ॥

**राजा परीक्षित को तक्षक वंशन और जन्मेजय की सर्पसत्र कथा ॥**

हनुफाल - इति हनूफालय छंद । कल बरनि बरनि सुकंद ॥
नहि नाल पिंगल जोर । दुज हूँतो दुजनिय भोर ॥ ९५ ॥
संसार बंधन दोय । इक पढ्यौ विद्य समोय ॥
तन देइ अच्छर एक । नहि पिंग पिंगल मेक ॥ ९६ ॥
किहि काल मरन सुविप्प । लहि नाग रूप सु अप्प ॥
हरि हरचो बाहन आइ । तिहिं कह्यौ पिंगल चाइ ॥ ९७ ॥
दै विद्य रूप सु अद्ध । सो गयौ छल करि मद्ध ॥
सो तच्छ बीर प्रमान । जुग जुगनि निश्चल ध्यान ॥ ९८ ॥
इक हुतो सिंगिय रिष्य । तप करै बाल विसिष्य ॥
नृप गयो बर आखेट । दिषि श्रप्प मृतक बेट ॥ ९९ ॥
बाराह रूप प्रमान । लग्यौ सु ब्रह्म धियान ॥
दह बार बुझ्यौ राज । दुज दिय न उत्तर काज ॥ १०० ॥
लखि चित्त चित्र सपूत । यों भयो रिष अवधूत ॥
भयो ताम तामस राज । लियौ गोन मंच बिराज ॥ १०१ ॥

---

जोगराज । नालहिय । वज्रङ्गवाहु । अरि दल मलन । कुन्नी । चंद ॥ ४७ ॥ सुर ॥ ४८ ॥ मित । बंधो । किन्ति । अष्यो । निथि ॥ ४९ ॥

५० दृष्टि में रखने की बात है, जैसे महाभारतादि महा पुराणों में समग्र ग्रंथ के आशय का सार एक अथवा दो अथवा तीन अथवा चार श्लोकों में वर्णन किया गया है, वैसे ही चंद ने भी अपने इस महाकाव्य का सार इन ( ४८ से ५० तक ) तीन रूपकों में वर्णन किया गया है ॥

**५१** पाठान्तर —हनु फाल । हनूफाल । विद्यम । मोय । न । न । अछर । हयों । तिहिं । चायि । दे । तछा । जुगिनि । हुंतो । रीष्ष । बालवि । सिष्य ।

कम्मान कोनक संधि । नृपराज दुज गलबंधि ॥
फिरि गयो ग्रह प्रमान । आयो सु बालक थान ॥ १०२ ॥
खिजि कह्यौ नैन भरीव । तप्त ताम रूप सरीव ॥
पै जुन्न बालक बुल्लि । गलि गर्भ क्यौं न बितुल्लि ॥ १०३ ॥
तिहि तजिय तात हमान । धरि कोप अंग निधान ॥
करि क्रोध अंखि सुरत्त । हविजानि लग्गिय लत्त ॥ १०४ ॥
जिति जियत गुत्रह अप्य । को तात लभ्भय दप्य ॥
रिस करौं जोव प्रमान । जरै तीन लोक अमान ॥ १०५ ॥
रिस तेज कंपत बाल । दिष्यौ सु तात विसाल ॥
वह लग्गि ब्रह्म धियान । भयौ कोटि तामस नाम ॥ १०६ ॥
अति ना रत्न दिखि रिखि लोइ । दिक्या सु तात समोइ ॥
॥ छं० १०७ ॥ रू० ५१ ॥

कवित्त —जोरि हथ्थ थुति मंत्र । फिरयौ पर दच्छि लग्गि पय ॥
रुधिर नयन आरक्त । कंठ लग्ग्यौ सु मुक्कि भय ॥
भूत हार वोभार । गाजि आये सुत मग्गं ॥
भर भर भर उच्चार । रोस दावानल लग्गं ॥
जिहि हह्यो श्रप्प सो तात गर । गनिव सत्त दिन में प्रमति ॥
जो हत्यो श्रप्प तक्षक सुब्रत । कै काया अव्रत सुगति ॥
॥ छं० १०८ ॥ रू० ५२ ॥

साटक —धंन्यो धंन्य सु बाल तापन तपं । बाऊं बलं विव्हलं ॥
मोयं पुत्र कि सोम दोम त्रिविधं । बानीय गद् गद् गलं ॥

---

बुभयौ । दियऊ । चित्र । चित्रम । कोनक । नत्रि । तुल्लि । तिहि । अति लोल दिष्षि गिषि लोइ । लोई । ममोई ॥

हमारे पाठकों को ध्यान मे रखना चाहिए कि चद कवि ने इस कथा को महाभारत के आदि पर्व के अध्याय ४९ मे ५८ तक और भागवत मे पहिले स्कंध के अध्याय १८ और १९ और दूसरे स्कंध के पहिले १ अध्याय मे उद्धृत और संक्षिप्त करके वर्णन किया है। यदि कोई इस कथा और चंद के काव्य को उक्त भारत और भागवत से मिलाकर सूक्ष्म विचार कर देवे तो वह निःसंदेह यह अनुमान कर सकता है कि चंद संस्कृत भाषा अच्छी जानता था और ये बड़े बड़े ग्रंथ भी उसके पढ़े हुए थे, क्योंकि चंद के कोई कोई छंद उक्त ग्रंथों के श्लोकों के ठीक अनुवाद प्रतीत होते हैं। इस हनूफाल छंद के चारों पाद बारह बारह मात्रा के होते हैं॥

५२ पाठान्तर - फियौं । लग्यौ । विभार । जाजि । आइय । आईय । हृत्यो । प्रमत्ति । प्रमित्त कैकाया । सुग्रति ॥

५३ पाठान्तर —धन्यो धन्य । तनं । बाल । भरनं । तेजंन । विचोर । विघन ॥

एनं भूप विसाल भूमि भरतं । धम्मं धरा राजनं ॥
तं तेजं नवि चोर व्याघ्र विघनं । नैवापि सतापयं ॥
॥ छ० १०९ ॥ रू० ५३ ॥

दत्वा श्राप मिदं श्रुतं गुरु वरं । मृत्यं च राजा नय ॥
सत्यं सप्त दिनानि पानि पवरं । नैवं चलंते पयं ॥
त्वं श्राप त्रय लोक जालति बरं । भुल्ले बग तुत्रयं ॥
एकं दोह सुतप्प प्रापति पद । त्रैलोकय त्रासयं ॥
॥ छं० ११० ॥ रू० ५४ ॥

दूहा सब रिखि मे मो पुत्र तू । बय दिक्खौ परमान ॥
मानहु डम्बर मे उदै । बढति कला वर भान ॥
॥ छ० १११ ॥ रू० ५५ ॥

कवित्त पुत्र छडि रिखिराज । जाइ नृप थान सु वत्ता ॥
पंथ कुलह सग्रह्यो । रिष्षि श्रापान विरत्ता ॥
अति सु दीन ।सर नीच । ऊच नहि भाल उचाइय ॥
दिष्टि दिष्ट राजन चरित । मगन नृव आइय ॥
एकग एक जोगिन्द्र वर । धातु न बधे हथ्थ पर ॥
करि काज रिष्षि आयौ घरहि । उरह धरड्वर लग्ग डर ॥
॥ छ० ११२ ॥ रू० ५६ ॥

गाहा जो जप्यो रिष पुत्त । प्रलय होइ सत्तिय काल ॥
ज भावइ त ध्रम्म । सो किज्जै राजन बलय ॥
॥ छ० ११३ ॥ रू० ५७ ॥

त्रोटक—नृप छडि प्रजक प्रजंक पला । मुहु मुदिरु भानक मोद कला ॥
नृप दीन हल्यौ बहु चिन्त चितं । मुहल्या जनु पोनय पीप पत ॥
॥ छं० ११४ ॥

पतन गुर जानि चरन्न लग्यौ । बहुस्या रिषिराज सु प्रान दग्यौ ॥
॥ छं० ११५ ॥ रू० ५८ ॥

**५४** पाठान्तर—म्रतच । म्रत्यच । पानिपवर । पय । श्राप ह्वालति । तैलाकय ॥

**५५** पाठान्तर -मै । मे । तु । परसान । सवत् १६४७ की पुस्तक मे हमारा लिखा पाठ है और इतर पुस्तको मे "मानहु इदी वर उदै" है ॥

**५६** पाठान्तर – जाय । सपत्तो । श्रापन । ऊच । नह । नहि । द्रिष्ट । नृप । जोगिन्द । हथ । किहि । घरह । उर । घर । अद्धर । लग्गि ॥

**५७** पाठान्तर—जो । जंप्यो । पुत्र । भावै । भाव । इत । जो । कीजै ॥

**५८** पाठान्तर—न्रिप । नृप । फला । इला । मुहुमदिरु । भान । कमोद । नृप । बहुचित । जुनु । योनय । बहुयौ । किसी पुस्तक मे सु शब्द नही है ॥

गाहा— मनो रिषि हथ्थं प्रानं । वल्लीकं जीवनं गुरयं ॥
जो फल लग्यौ पच्छ । तौ कालं रिष सो बरयं ॥
॥ छं० ११६ ॥ रू० ५९ ॥

दूहा—इय चिंतय रिषि राज गुर । पुच्छिय अन रिष राज ॥
क्यौं उधार होई श्राप बर । करो कृपा करि आज ॥
॥ छं० ११७ ॥ रू० ६० ॥

कवित्त— मद भंडी इक पुरुष । निसा भइव अध रत्ती ॥
वरगना अंगने । डस्यौ अहि परत धरत्ती ॥
सुरापान आमिष्ष । गयौ करहुं तब छुट्टिय ॥
उच्चारत हा राम । जाय वैकुंठ सु ठट्टिय ॥
परताप नाम सद् गति भइय । कीर कहत परिषत सम ॥
भागवत्त मुनहि जो इक्क चित । तौ सराप छुट्टय अक्रम ॥
॥ छं० ११८ ॥ रू० ६१ ॥

ज दिन श्राप तुहि भयौ । न दिन परसोक घर ध्घर ॥
पसु पषि जल छडि मुनिवर समाधि उर ॥
छडि चक्र हरि रष्षि । कूप तूं मात परिष्यत ॥
पडव वम प्रतप्प । नषन ध्रम धारी दिष्पत ॥
अचग्जिज कहा तुम उद्धरन । होइ प्रसन सुकदेव कहि ॥
दिन सत्त अवधि अंतर बहुत । हरि सु उड्वरै छिनक महि ॥
॥ छं० ११९ ॥ रू० ६२ ॥

धरनि रूप करि धेन । ध्रम्म बछरा संग लीयैं ॥
झारषंड महि चरत । देषि कल्युग कुपि हीयैं ॥
चरन तीन भज्जंन । प्रजा सब आय पुकारिय ॥
चढि करि तें नृपराज । वध्थ परि ताहि बछारिय ॥

---

**५९ पाठान्तर** - प्रान । वलीक । लगौ । पछ् । पछ । तो । इस के छंद का नाम सं० १६४७ की पुस्तक में गाथा है ॥

**६० पाठान्तर** चिंतन । रिषिराज । पुछिय । होय । आप ॥

**६१-६३** ये तीन रूपक सं० १७३० और सं० १६४७ की पुस्तकों के अतिरिक्त उनसे पीछे की जितनी पुस्तकें अब तक हमारे देखने मे आई हैं उन सब में हैं, परन्तु जब तक उन से भी पहिले की पुस्तकें न प्राप्त हो तब तक इन रूपको को हम निश्चय रूप से क्षेपक नही कह सकते । इनके पाठान्तर ये हैं— अधरत्ती । बारंगन । अंग । ने । काहुं । भगवत्त । जोइ क्कचित ॥ ६१ ॥ जदि । स । तदि ।

किहि कीर अंग लग्गौ परस । तिहि कारन इह उपज्जिय ॥
आषेट जाय पन्नग मृतक । सिगी, गर घतिय, षिज्जिय ॥
॥ छं० १२० ॥ रू० ६३ ॥

त्रोटक—इति त्रोटक छंद सुमंत गुरं । दिन सात पढ्यौ हरि गंग कुरं ॥
त्रितकाल विकालह चित्त धरं । क्रित पत्त छिमा पिबु लाइ भरं ॥
॥ छं० १२१ ॥

नृपराज परीछत तत्त गुरं । धरि ध्यान कह्यौ बदलीष धरं ॥
इन काल सु तप्पय देव नरं । नृप ग्यान सुन्यौ बपु व्याम वरं ॥
॥ छं० १२२ ॥ रू० ६४ ॥

साटक —या विद्या बदलीत राजन गुर । श्रापो रिषं तारय ॥
शून्य राज सु इन्द्र धारन धर । विद्या अमारा पुरं ॥
ग्रम्भोयं मुघन तु मातुल इय । मोह हरित्तारयं ॥
सो ध्यानं रिषिराज राजन वर । पापापहार पर ॥
॥ छं० १२३ ॥ रू० ६५ ॥

चौपाई अति किसलय सुम कोमल अग । जानु कि मुक्किय देहिय अंग ॥
किष्ण दिपायन दीपन व्याम । कोपिन एकिन मडल त्रास ॥
॥ छं० १२४ ॥ रू० ६६ ॥

दूहा- किसनदीप दीपायनह । कही रिषी सब बत्त ॥
जु कछु मराप सु उच्चया । परनराज गुरु गत्त ॥
॥ छं० १२५ ॥ रू० ६७ ॥

कवित्त तितै आय बर ब्रह्म । अप्प रिषि रिषि सु पुकार ॥
कै तच्छक नृप हतहु । न तरु तच्छक मर धार ॥
उभय चित्त चितयौ । भइय श्री नाग सु मान ॥
नृप न हतो तौ मरन । अहित नृप रिष्ष निधानं ॥

---

न । परिसोक । घर । रषि । परीषत । प्रतप्य । प्रतषि । प्रमन्न । धम । सग । लियै । हियै । बप्य । परिताहि । घतिय ॥ ६३ ॥

६४ पाठान्तर - तोटछद । किल । पिबुलाइ । त्रितकाल । नत । नृन ।

६५ पाठान्तर - गुरु । ग्रम्भोयं । मुधन । मातुल । तारय । ध्यान । राज ॥

६६ पाठान्तर —सु । सकोमल । देहीय । अय॰ ' किम्वा । दीपायन । चन्द्रायना ॥

६७ पाठान्तर —रषी । वत । जु । उधर्यो । आगत्त ।

६८ पाठान्तर—तछक । हतहु । तजक । भई । भइय । मान । तो । निधान । धरि । चित । ध्यान ।

दुअ भंति चित्त चिंता सुचित । धरिय ध्यान चित जान जिय ॥
सत विप्प आइ लिय बोर बर । आय हथ्थ राजन सु दिय ॥
॥ छं० १२६ ॥ रू० ६८ ॥

कवित्त दिय हथ्थं मधि कीट । सुफल लेइ राजन धारिय ॥
क्रल लंछन लागंत । निकरि कीटं क्रित कारिय ॥
क्रिकनक मधि बाढंत । भए फुनि पंचनि नारिय ॥
नृपय हुकम मुष दियौ । कतौ सो काम करारिय ॥
फिरि आय राय दिष्टह बचिय । क्रम्म महि उसनह फनिय ॥
जं जाह जोह कलि हंस कृत । भइय देह ब्रन श्रप्यनिय ॥
॥ छं० १२८ ॥ रू० ६९ ॥

तब जनमेजय पुत्त । दिहा दच्छिन जन मुक्किय ॥
तहां धन अंतर वेद । दरक चढ़ि लेन सु तक्किय ॥
करिय षेद चलि अप्प । सहम चेला मंग धारिय ॥
आस्तीक जु धुर नाग । तब सु तच्छक विच्चारिय ॥
छल तक्कि रूप लकुटी भइय । ग्रहिय गुरु पुठ्ठें डसिय ॥
भष काज सिष्ष सिप्यां दइय । विप्र रूप तच्छक हँसिय ॥
॥ छं० १२७ ॥ रू० ७० ॥

दूहा—आस्तीक जु गूर वैर कजि । पढ़ि विद्या ग्रह नाग ॥
जनमेजय न्रिप सों मिलिय । मंड्या श्रप्पन जाग ॥
॥ छं० १२९ ॥ रू० ७१ ॥

कवित्त— ति ह्रित वैर सिहु बरन । सपत विप बोल मु चारव ॥
नृप जनमेजय नाम । भयौ तामम उत गारव ॥
तात वैर सिसु दष्षि । जियन सोइ लोइ विचारै ॥
जानिहु वातन हृरिय । मच्छ बंध्यौ जनु जारै ॥
होमंत सक्ति तच्छक सु नग । इन्द्र सरन पत्तौ तबै ॥
सुनि कन्न राज तामस भयौ । करहु मंत्त साधन सबै ॥
॥ छं० १३० ॥ रू० ७२ ॥

---

६९ पाठान्तर— भरा । किसी किसी पुस्तक में सो शब्द का पाठ नहीं है । आई राइ । दिष्ट । भईय । भईये ॥

७० पाठान्तर—दछिन । जनमु । किय । धन । अंतरवेद । सुत । किय । तिछक । छलन । कि । भईय । युद्धे । सिष्य । सिष्या । दरहू । तछक ।

७१ पाठान्तर—निहित । बदस । यत । विप्यं । मचारत्र । रांष्य । आनलु । बात । नृहरिय । मछ । होम । मंत । तछक । पतौ । कनी । मंत्र ॥

७२ पाठान्तर— करि । अस्तुति । स्वाहा । सारन । तिन । सह ॥ इस

भुजंगी —करी अस्तुती यं स्वहा इंद्र जोगं । तहा इंद्र आयो सुरं नाग भोगं ॥
इतं देव सादेव सारन्न आयौं । तिन काटि दीयंत सो पाप पायै ॥
॥ छ० १३१ ॥ रू० ७३ ॥

कवित्त अभय दान आतुरह । अनं उग्राह पान दत ॥
मरन रष्षि भय नरन । कढ्ढि मुक हित्त छडि मत ॥
तय लगि कग्ग कराल । स्वान मसन ऊ बामै ॥
रुधिर चरम अरु असति । वस्त वस्तन ऊ नासै ॥
जो इय जोइ जग उच्चरै । जननि जाय ग्रम्भह गरै ॥
तिन काज राज प्रारथ्थिये । जियन तछक तन उब्बरै ॥
॥ छ० १३२ ॥ रू० ७ ॥

दूहा -नृप चिंता बहु लग्गि मन । ज्यौ जुथ वाय त्रिकाल ॥
यौ नृप गजत राज कुल । पुनर जनम दुप ज्वाल ॥
॥ छ० १३३ । ।रू० ७५ ॥

## वर्तमान आबू पर्वत के उद्धार की कथा ॥

### उस तक्षक का आबू पर अपना अर्बुद नाम धर रहना ॥

कवित्त स तछ आबू प्रमान । मडीयौ सू अचल कर ॥
गरब गरुर ते बिडुरि । सुडरु रष्यौं जु मत धुर ॥
अचल ईस प्रति ताम । अचल आचित्त अचल धर ॥
देव देव प्रारथ्थि । इन्द्र मुक्किय छड्डिय धर ॥
अरबुद नाम धर जुत्तिया । दूर तषित थहराइया ॥
कलपान पुहप अरु बस्त गुरु । छाह गुरू गुर छाइया ॥
॥ छं० १३३ ॥ रू० ७६ ॥

---

रूपक के छद का नाम हम ने शोध करके भुजगी रक्खा है और स० १६४७ की तथा स० १७७० की पुस्तको मे भी यही नाम लिखा है किंतु इतर पुस्तकों में चंद्रायना नाम लिखा है वह अशुद्ध है ॥

७३ पाठान्तर—आतुर है । अन । कढि । मु । कहित । तुय उ । उं । जोइयै । सभइ । कारज । प्राथिय । उबरै ॥

७५ पाठान्तर— त्रिम । पुनरजनम ॥

७६ पाठान्तर—सो । तक्षक । आ । चित । बर । नुकिय । छडीय । जुतिय । तष्यित । छाईया । स=वह का वाचक और तछ=सर्प=तक्षक का वाचक, जैसे, रू० है ५१ की ८ तुक में तच्छ प्रयोग हुआ हैं ॥

## गालव ऋषि के शिष्य उत्तङ्क का उपाख्यान

दूहा—सो आबू उद्धार विधि। कहों कथा * परबंध ॥
ज्यौं अनादिआ रिष्य मुष। सुनी सु गुर समबंध ॥
॥ छं० १३४ ॥ रू० ७७ ॥

गुरु गालब उत्तंग सिष। बहु विद्या पढ़ि जाम ॥
पय लग्गौ गुर राज कें। कहौ दछछना कम ॥
॥ छं० १३५ ॥ रू० ७८ ॥

वाघा—गालव रिषि सिष्य उत्तंग। दिय विद्या बुध क्रम क्रम अंग ॥
गुर दष्षिन कज्जै गुर जच्चै। गुर पतनी तब मंगि बिरच्चै ॥ १३६ ॥
कुंडल जच्चि षित्रिया कानं। अप्यौ जासु दष्षिना दानं ॥
दिवस अठ्ठमो ब्रत अषंडै। चरचों दान विप्र श्रुत मंडै ॥ १३७ ॥
चल्यौ रिष्षि चमंके ताम। गुर गुरनी कों करै प्रनाम ॥
चिंतत इष्ट चल्यौ बर राहं। संपत्तौ यौं सद नृप टाहं ॥ १३८ ॥
जच्च कुंडल षित्रिय पासं। सोइ समप्पै बिधि वर तासं ॥
विप्र प्रसंसै समपे कुंडल। कहि डर तच्छक बीच नीच षल ॥ १३९ ॥
लै कुंडल चल्यौ हरषे मन। श्राप्यौ राज विप्र अन्यो अन ॥
क्रम्यौ विप्र राह चंचल चर। छलि तच्छक लीनें कुंडल वर ॥ १४० ॥
क्रमयौ बिप्र पुठ्ठि अति चंचल। धरि अहि रूप सु गयौ रसातल ॥
बिल इच्छै ठढ्ढौ रिषि तामं। दुमन चिंत भय विहत विरामं ॥ १४१ ॥
अस्तुति इन्द्र करन लग्गौ रिषि। नंप्यौ वासव पिनक वज्र सिषि ॥
ब्रित अग्निन दीयौ आषंडल। धर रिषि तक्कि षात बिल मंडल ॥ १४२ ॥

---

७७ पाठान्तर—रिष्य ॥

७८ पाठान्तर—उतंग। जाम कै। दछना ॥

* हमारे पाठकों को ध्यान में रखना चाहिए कि चंद अर्बुद के उद्धार की कथा अर्बुद खण्ड अर्थात् आबू माहात्म्य नामक संस्कृत ग्रंथों में संग्रह करके वर्णन करता है। जिन पाठकों के पढ़ने में अथवा सुनने में ये ग्रंथ आए हैं वे जान सकते हैं कि कवि ने थोड़े में बहुत ही आशय लिया है और उत्तङ्क का उपाख्यान महाभारत के आदि पर्व के पौष्यपर्वाध्याय नामक द्वितीय अध्याय में से भी कवि ने संगृहीत किया है ॥

७९ पाठान्तर—उत्तंग। दछिन। गुरपतनी। दक्षिना। अषंडे। मंडे। करे। संपतो। निप। प्रसंसे। समप्पै। तच्छक। बीच। रषै। अंचल। इषै। इषे। ठढौ। ताम बिराम। वज्ज। आग्रत। दियौ। रिकि। पैठो। बैठो। धोमं। ठांम। बिराम। फेरै। वाहु। जो। तामं। बे। हुय। वे। ईस। मकामं। बेइम। सठि।

पैठो बिप्र नागपुर ठामं । धोम प्रगट्टै मंत्र विरामं ॥
इष्षौ पुरुष एक षट आरं । फेर चक्र तास फिरि तारं ॥ १४३ ॥
इष्षौ बाह् बाह् सत बारं । उंच तेज आजेज अपारं ॥
यौं नर नारि अषै बर नामं । वे अह् हथ्थ वेई सम कामं ॥ १४४ ।
त्रिसत सट्ठि तां तंति ठायं । अद्ध सेत्त स्यामं अध तायं ॥
अहि धुत्तेन उपाइ सुवाहं । फुंकत पुंछ सधुम्म सराहं ॥ १४५ ॥
पुंकत पुंछ धार धुस चल्ली । लग्गै नाग अंग सह् थल्ली ॥
प्रगटे अंसू पलक उघ धत्ति । अप्यौ कुंडल नाग मान हति ॥ १४६ ॥
ग्रिह कुंडल अप्पे गुर वामं । गुर विद्या अप्यी अभिरामं ॥
दुज वर बज्र पैठ जेहा धर । बिल्ल अभ्रित तिह थांन मंडि थिर ॥
॥ छं० १४७ ॥ रू० ७९ ॥

दूहा —बिल अथाह निहि थान भय । बहु संवछर वित्त ॥
पृथुल कराल कराल भो । जिम जिम काल बितित्त ॥
॥ छं० १४८ ॥ रू० ८० ॥

**वशिष्ठ ऋषि का आबू पर तप करना और उनकी नंदनी गौ का अथाव बिल में गिरना ॥**

पद्धरी-किहि समय ताम वाचिष्ट रिष्षि । धर अटन करन सम आइ सिष्ष ॥
सिवपुरि सु सोभ तारन्न व्रन्न । सुभ थान इष्ष आमोद मन्न ॥ १४९ ॥
बर इष्षि ठाम विश्राम ताम । अनेक रिष्षि किय तह विश्राम ॥
तिहि समय चरनिय होम धेन । सामीप समंपी बिलह तेन ॥ १५० ॥
अध इष्षि इष्षि भ्रमेव गाव । मुछेव परिय मझि बिल्ल अथाव ॥
हुअ होम काल आवी न धेन । चिन्नै सु रिष्षि कारन्न केन ॥ १५१ ॥
वल जंप लह्यौ गो पात थान । तहां गयौ रिष्षि सिष्पह समान ॥
उतकंठ बिलह ठढ्ढो सु रिष्षि । नंदिनिय नाम कहि सदिनि सिष्षि॥१५२॥
क्रन्दन्न गाव संपत्त वच्च । हंभार कियौ सुर उच्च तच्च ॥
सुन्ने वचन्न सावच्छ भ्रम्म । चित्ते सु रिष्षि निक्कास क्रम ॥ १५३ ॥
॥ छं० १५३ ॥ रू० ८१ ॥

---

ता । तति । ठाय । उपाय । स्याम । धुत्तंन । फूकत । सधुम । धुन लगे । गली । अंशू । कुंड । अप्यौ । हित्ति । मनि । यही । राम । पेठि । आभ्रेन । अभ्रित ।

८० पाठान्तर —वित । प्रिथुल । प्रथार विवित ॥

८१ पाठान्तर —वासिष्ठ । सिव । पुरिस । सपन्न । इषि । भ्रमेव । सपतीय । । परित । हबिल । आवीत । ध्रीन । चितै । गोपात । सिष्पहि । उतकंठ । । सदति । क्रन्नेन । व्रन्नेन । क्रनेव । संभार । रंभार । ऊंच वचन । सावछ । । चितै । रष्षि । निरक्कास । क्रम ॥

**वशिष्ठ ने अपनी गाय निकालने को गंगा का आह्वान किया ॥**

दूहा—चिंत अनेकह बिधि विवर। विल नंदिनी निकास ॥
मंत्र रूप गंगा तवन। लगो करन रिष तास ॥
॥ छं० १५४ ॥ रू० ८२ ॥

भुजंगी—नमो देवि गंगे जयो मात गंगे। द्रवै रूपका मंडलं ब्रह्म संगे ॥
त्रयं पथ्थ त्रेयं गुनं ते निवासं। वसं वृंद वृंदारका सेव जासं ॥ १५५ ॥
हिमं सैल भेदे सु भेदे धरायं। सजै रूप कायं सुरायं नरायं ॥
मधू छेदनं पाय प्रावेस कारी। सतं मुष्ष सामुष्ष सामुद्र धारी ॥ १५६ ॥
हली सेत झल्ली जलद्धी समुद्दं। अवै सेष षीरं सु मानौ समुद्दं ॥
धराचल्लि भागीरथी विश्व भागं। मिटै अघ्घ ओघं तनं दुष्ष दागं ॥१५७॥
सुभं उच्च अंदोल बीचं बिराजं। मनो स्तुग्ग आरोह सोपान साजं ॥
नरं नीच नीरं तटं श्रोन प्रम्मं। तवै श्रग्ग देवं गुनं श्रब्ब श्रम्मं ॥१५८ ॥
परै मझ्झ कल्लेवरं धंषि छुट्टी। भषी कावलं गिद्धि गोमाय लुट्टी ॥
तटं श्रोन झल्लै थलं वारि हल्लै। षिनं मझ्झि अंदोल बीचं वहल्लै॥१५९॥
तिनं आतमं देह आनूप धारै। वरं उर्वसी चामरं बिम्ब नारै ॥
धरै ध्यान भावं तिनं दुक्ख दब्बै। मिटै मज्जनं अघ्घ साजंम सब्बै ॥१६०॥
झलक्कंत गंगा तनं तेज सोहै। मनौ दाहनं दाह दाहंस्र जो है ॥
सुयं गंग गंगे सु गंगा प्रकारं। हरै नाम गंगा जमं किं करारं ॥ १६१ ॥
त्रिपथ्थी त्रिगामी विराजंत गंगा। महा स्वग्ग लोकं नरं नारि अँगा ॥
रहट्टं घरी ज्यौं फिरै तीन लोकं। महा दिव्य धुन्नी तवं निग्म लोकं॥१६२॥
कलाली गुहीरं गुफा फारि नागं। प्रगट्टीय मातंगि मानुष्य भागं ॥
रही नष्ष अष्षी सुयं ताप भंजै। महा वद्दराजं दिवं दुर्ग रंजै ॥ १६३ ॥
भयं भीषमं मात बहु पाप षडं। जमं ज्वाल ज्वालं तमं तेज चंडै ॥
रहं रोह रंगो हरं सीस गंगे। महा मोहनी मात दुग्गा उतंगे ॥ १६४ ॥
बरं काल काला जलं स्वेत रूपं। तहां उप्पनी मात आभंग नूपं ॥
भई गाम सद्दं सु हामुद्द मेतं। डस्यो नाम गंगा उतंगा विहेतं ॥ १६५ ॥
हरद्वार द्वारं कलां तूं प्रगट्टी। करी मुक्ति मग्गं महा पाप मट्टी ॥
तिनं नाम लीनैं कियं तोय पीजै। कियं संभ्रनं देव संज्यान कीजै ॥ १६६ ॥

---

८२ पाठान्तर—अनेक। ह। निकामी लगो।

८३ पाठान्तर—देव। द्रवे। रूषका। पृथ। गुनंत्रै। निकाम। व्रंद। व्रंदारका। मुष। सामुष। जलधी। समद्दं। मामुनो। धरा। वल्ली। नीर नीचं। स्रग। कलेवरं। मधि। बीचिव। मंजने हल्लै। अप सा। जम। दाहनं। जोहै। त्रिपंथी। नाग। घटा ताम। मंगा। महादिव्य। नवं। निगम। महावद्दराजं। वदिव दुर्गं। भीषम। ज्वालं। महामोहनी। अनूपं। धर्यौ। समरनं मंस्या। मोछ। मोक्ष। दुपस्र ॥

**कियौ गाहि तें पंथ उग्गाहि राजं । तुंही तारिनी तेज तूं तेज राजं ॥**
**तुंही मध्य वारानसी मोक्ष देनी । कली काल दुष्षं कठन्नं क्रपैनी ॥**
॥ छं० १६७ ॥ रू० ८३ ॥

दूहा -जब लगि रज तन मात की । रहै अंग सो लाइ ॥
तब लगि काल न संपजै । क्रम्म पाप सब जाइ ॥
॥ छं० १६८ ॥ रू० ८४ ॥

गाथा -क्रम्मं अघं सब भंजै । दिव्यं करै देह सा रूपं ॥
सुरगं करै सु गामी । अद्धं नाम रसन उच्चारं ॥
॥ छं० १६९ ॥ रू० ८५ ॥

**मंदाकिनी गंगा का उभरना और गौ का निकलना ॥**

दूहा -सुनि गंगा सुवयन्न रिष । उभरी आय प्रमान ॥
ताहि तिरंनह नंदिनी । आई तट बिल थान ॥
॥ छं० १७० ॥ रू० ८६ ॥

रिष्ष सिष्ष ध.ये सु सब । सब घर कड्ढी तेंह गाव ॥
सो कड्ढवि मंदाकिनी । गइ पयाल फिरि ठाव ॥
॥ छं० १७१ ॥ रू० ८७ ॥

विल अथाह दिष्यो सु रिष । चित चिंता पर पत्त ॥
को निकसै या माधिगत । गात भयानक षत्त ॥
॥ छं० १७२ ॥ रू० ८८ ॥

**वशिष्ठ ऋषि का उस अथाह बिल बूरने को हिमालय के पास एक पुत्र मांगने जाना ॥**

बिअष्षरी-चिंते रिष्षि देखि बिल दुक्रित । उर लग्गी अति चिंत मज्झि हित ॥
पूछवि रिष्ष सिष्ष क्रत कामं । लहै न कोइ बुद्धि बल तामं ॥ १७३ ॥
चिंते ध्यान अप्प रिष्षि राजं । याहि सपूरन को थिर काजं ॥
चिंतत रिष्षि ध्यान उर भासं । है सत पुत्र हेम गिरि जासं ॥ १७४ ॥
एक पुत्र जाचों तिन पासं । बिल पूरै पूरै उस आसं ॥
क्रम्यौ राज रिषी दिसि उत्तर । देषी मन आनंद दिव्य धर ॥ १७५ ॥

---

८४ पाठान्तर -सोलाइ ।

८५ पाठान्तर -क्रम । सारूपं । सुगाभी ॥

८६ पाठान्तर -सुनयन । तिरत ॥ ८६ ॥ धाए । कढी । तहां । कढवि । गई । ठांव ॥ ८७ ॥ परयत । मधि । षत ॥ ८८ ॥

८९ पाठान्तर -चिंते इक्रन । कोई । संपूरन । नासं । हेमगिरि । पुत्र एक । पू । पूरं । रिषि । उत्तर । मान । रिषिराज । गिरि राजं । इच्छे । मेना । पय । आगे ॥

गो रिषि राज पास गिर राजं । इष्ष अग्ग पति आसन साजं ॥
मैंना सहित आप पग लग्गे । अरघ पाद करि अचवन लग्गे ॥
॥ छं० १७६ ॥ रू० ८९ ॥

दूहा सुनि सुवचन गिरि राज कौ । कहि रिषि कारन षात ॥
पुत्र एक जच्चं तुमहि । गरित सपूरन गात ॥
॥ छं० १७७ ॥ रू० ९० ॥

**हिमालय का अपने सब पुत्रों से ऋषि का अभिप्राय कहना ॥**

कवित्त- तव सुचिंत गिर ईस । पुत्र सद्दे निज सब्बं ॥
कहि कारन षिति षात । अप्प रष्षौ कुल अब्बं ॥
इह सुरिष्षि सुत ब्रह्म । नाम वाचिष्ट महामति ॥
धर्म पार तप पार । पार श्रुत कर्म परम गति ॥
जच्चे सु सोइ तुम एक कहुँ । चिंतिय चत कारज्ज रिषि ॥
मंव सो वास विल्ल उद्धरौ । पद पामौ परमुच्च अषि ॥
॥ छं० १७८ ॥ रू० ९१ ॥

**हिमालय के बड़े पुत्र का उत्तर देना।**

कवित्त- तब अष्षहि अग्र पुत्त । सुनहु गिरि राज चिंत चित ॥
पिना वाच रिष काज । कोइ छंडहि सुक्रम्म हित ॥
उह सु भूमि निषेद । थान जानहु तुम सब्बं ॥
ध्रंम क्रंम अरु देव । सेव जाजन नहि अब्बं ॥
कुच्छित्त देम कारन विक्रम । तहँ मु केम किज्जै गमन ॥
अप्पियै प्रान मांगै जो रिषि । पै दुष्ट थन थप्पहिँ न तन ॥
॥ छं० १७९ ॥ रू० ९२ ॥

**वशिष्ठ का प्रत्युत्तर दे कहना कि वह भूमि बड़ी रम्य है**

कवित्त—तव जपे सुत ब्रह्म । सुनौ गिरि राज पुत्र सम ॥
इहि सु भौमि बिल थान । रम्य मंडहि सु तप्प हम ॥
मबै देव इहि वास । तिथ्थ सब्बै रिषि सब्बं ॥
विप्र ब्रक्ष बर वल्लि । सु गुनि गध्रव सब कब्बं ॥

---

९० पाठान्तर—गिरिराज । संपूरन ।

९१ पाठान्तर—ईसं । रष्यो महामति । परमगति । कहु । संव । संवसौ : परमुच ।

९२ पाठान्तर—गिरिराज । मुक्रम । हब्ब । अब्ब । तहा । कहहां । पै ॥

९३ पाठान्तर—जंपे । सुअ । गिरिराज । तिथ । गंध्रर्व । मूर्तिमाम । सज्बै । बिसर । धाम । महि ॥

किन्नरंह क्रंम सुत धर्म धर । मुरति मान सज्जैति सिर ॥
हरि ब्रह्म ईस संवास सह । जो आश्रम हि एक्क गिर ॥
॥ छं० १८० ॥ रू० ९३ ॥

**और वहां आगे वाल्मीकि ऋषित्व को प्राप्त हुए हैं**

पद्धरि--रमनीक ठाम वाचिष्ट राज । तहां बसहि देव देवह बिराज ॥
इहि थान पुव्व क्रत युग प्रमान । रिषि कियो तप्प ज्जर्जित विधान ॥१८१॥
बाल्मीक वीर एक वधिक रूप । अति पाप क्रंम आघात कूप ॥
भंजै सु मग्ग तिन ध्रम्म थान । पायौ सु हरिय दरसन विधान ॥ १८२ ॥
चित संष चक्र गद पदम बाहु । तन स्याम सुभित पीतह प्रवाहु ॥
दिष्ष्यौ सु लछो तन रूप भील । कीनी नह तन तिन निमष ढील ॥ १८३ ॥
आयौ सु दिट्ठ गोबिन्द वीर । जानी न पुव्व ध्रम्मह सरीर ॥
छिति दिष्षि दिट्ठ कामह करूर । बिद्यो सु पाप मथ्थां समूर ॥ १८४ ॥
तब आय रिष्ष उपदेस दीन । किहि काज इहां यह क्रंम कीन ॥
भग्नी रु वंध निय मात पुत्त । बंटहि कि पाप पापह सजुत्त ॥ १८५ ॥
तिहि जाई कह्यौ वर भील मान । बंट्यौ न पाप किन अंग थान ॥
लग्यौ चरन्न कर धनुष तोरि । आघात घात बानी सजोरि ॥ १८६ ॥
व्याघात नाम सों व्रधिक थान । भ्रम भ्रम्यौ इक्क वृछ्छह निधान ॥ *
॥ छं० १८७ ॥ रू० ९४ ॥

गाथा यों कहियं रिषि राजं । तुम कोइ दिवस भ्रमन करि अथ्थं ॥
फुनि हम दरसन प्रायं । सथ्थं गुर मंच दे कानं ॥
॥ छं० १८८ ॥ रू० ९५ ॥

मरां मरां यह कहिं । गहियं भगताय अंगयं नेहं ॥
भिद्दे तु चक्रम मंटी । दट्टी निय श्रब यो देहं ॥
॥ छं० १८९ ॥ रू० ९६ ॥

दूहा -बांबी फिर अंगह वली । अंग उदैही जाम ॥
झीन सवद मुष निक्कसे । धीर धीर कै राम ॥
॥ छं० १९० ॥ रू० ९७ ॥

९४ पाठान्तर - जु । धर्म । दर्सन । लछि । वीर । धर्मह । धरमह । विद्ध्यौ । मथांम । भूर । रिषि । इह्यां । रह्यां । क्रम । त्रिय । पुत । संजुत । चरन । तोरी । भ्रम्यो । इक । वृछ ।

* यह पंक्ति कर्नेल टाड साहब वाली पुस्तक में नहीं है ॥

९५ पाठान्तर --कोई । प्रमं । समथ्थ । मरा । मरा । गहिय । भद्दे । अब । अबयो ॥

९६ पाठान्तर—बांकी । निकसी । कै ॥ ९७ पाठान्तर—दिषि । रिषि ॥

**तब धरि मधि कढ्यो सु रिषि । दिष्षि प्रबल तप पार ॥**
**बालमीक रिषि सो भयो । सुनि गिरि सुअन बिचार ॥**
॥ छं० १९१ ॥ रू० ९८ ॥

**हिमालय के मध्यम पुत्र नंद का वशिष्ठ के साथ**
**आना स्वीकार करना ॥**

कवित्त— सुनि सु वचन गिरि सुअन । सर्व बिधि राम बाच रहि ॥
मध्य पुत्र गिरि नंद । सोय उच्चयो वाच सहि ॥
हौं सु पंग बिन पाय । क्रंम्मि सक्कों न राह दुर ॥
जाय परौं षित षात । करो उद्धार वाच धुर ॥
पित बाच राम सज्यौ सु बन । बाच मु हरिचंद्र अव्व वहि ॥
सोइ बाच तात क्रत कज्ज रिषि । कोइ सचुक्कहि मुष्ष महि ॥
॥ छं० १९२ ॥ रू० ९९ ॥

**वशिष्ठ का अबूर्द नाग से कहना कि जो तू नन्द गिरि को**
**उठा ले चले तो हमारा कार्य सिद्ध हो ॥**

पद्धरी अर्बुदा अचल अर्बुदति नाम । क्रित काम पयह षोरो सु काम ॥
धर नंद नंद नंदन प्रमान । उच्चार सार लै जाहु थान ॥ १९३ ॥
रुंधी सु गाय वन व्याघ्र क्रोध । आयौ मु राज राजन समोध ॥
कुरु लाय करिय करुना मु धेन । छंडाय राज राजन बलेन ॥१९४॥
तन धरिग कर्यो जज्जर सरीर । दिष्ष्यो न सिघ तहां निमप तीर ॥
सु प्रसन्न गाय धेनक सु रिष्षि । कीनौ जु अंग द्रप्पक विसिष्ष ॥ १९५ ॥
थन थान दिष्षि अर्बुदा राज । रिष कहै जोग हो चलन साज ॥
॥ छं० १९६ ॥ रू० १०० ॥

**अर्बुद नाग का कहना कि जो मेरे नाम से तीर्थ प्रसिद्ध**
**हो तो मैं नंदगिरि को उठा ले चलूं ॥**

कवित्त तब तवि अर्बुद नाग । मित्र गिर नंद हित्त हिय ॥
हौं उद्धरी लै जाउं । तिथ्थ मो नाम नाम दिय ॥

---

९८ पाठान्तर —गिगिरं । मोइ । हो । उच्चर्यो । गाइ । क्रमि । क्रंमि । सकों । सक्कों । मक्कै । परों । करों । कोई । चुकहि । मुख ॥ इस रूपक की पांचवी तुक के बाच और सज्ज्यौ शब्दों के बीच में राम शब्द किसी किसी पुस्तक में लेखक ने लिखना छोड दिया है । तथा इसी तुक के दूसरे पाद का पाठ हमारे पाठ के सिवाय किसी किसी पुस्तक में "पिता वाच सिर अबु वहि" करके भी है ॥

१०० पाठान्तर —इस की पहिली तुक के पहिले पाद का पाठ हमने स० १६४७ की पुस्तक से रक्खा है । सोसाइटी की छापी हुई तथा अन्य पुस्तकों में "अर्बुदा सकल अर्बुद्द नाम" करके पाठ है । क्रत । पोरौ । गाव । बिन । कुरुना । कर्यो । सीह । तिहां । कितौ । द्रपक । द्रप्यक । जो । गहूं ॥

तब नंदी उच्चरयौ। होहि तो नाम तिथ्थ हित ॥
सु रिष्षि कज्ज सुद्धरहि। सु रिन उद्धरहि वाच पित ॥
थप्पी सुबत्त अर्बु उरग। सु रनि सीस नंषे सु मन ॥
पय परसि मात पित बंध अग। सुअ सुहेम कीनों गमन ॥
॥ छं० १९७ ॥ रू० १०१ ॥

**अर्बुद नाग का नंदगिरि को उठा लाकर बिल में रख देना ॥**

कवित्त -तब नियं अर्बुद नाग। कंध उद्धरयौ नंदि नग ॥
मग्ग अग्ग गिरि राज। रिष्षि संचरयौ सथ्थ अग ॥
साध सिद्ध सुर सुरह। सुमन नंषे उच्चरि सह ॥
रिषि अग्ग गिरि पच्छ। आय संपत्त तथ्थ षह ॥
प्रविस कियो गारत्त गिरि। जय जय वचन सरीर हुअ ॥
भौ मगन सुतन सव्वै सु गिरि। उबरयौ नाक सुनाग धुअ ॥
॥ छं० १९८ ॥ रू० १०२ ॥

**बिल का पुर आना और पुष्पवृष्टि सहित जयजयकार होना ॥**

दूहा -उबरयौ नाक सु नाग धुअ। दिव अस्तुति परमान ॥
पुहप वृष्टि हथ्थां करिय। जयजय बंध्यौ तान ॥
॥ छं० १९९ ॥ रू० १०३ ॥

**नग का हिलना ॥**

दूहा -गात सकल गिरि जात को। सब बूड्यो सम नाग ॥
उबरि नास सैलह तहां। सो हलही बिन लाग ॥
॥ छं० २०० ॥ रू० १०४ ॥

---

१०१ पाठान्तर -हित। तिथ। उच्चयौं। हो। हितो। सुरसि। सुद्ध। रहि। उद्ध। रहि। वत। अरवुद। धय। इस रूपक की दूसरी तुक का दूसरा पाद और तीसरी तुक जो वेदले वाली पुस्तक सोसाइटी में है उस में लेखक की भूल से नहीं है; अन्य सब में हमारा लिखा पाठ है ॥

१०२ पाठान्तर -उद्धयौं। नन्दिग। अग्गा। गिरिराज। रिषि। संचयौं। अग्ग। सिद्ध। उचरि। अग्गै। पछ। संपन। तय ॥ इस की अंत की तुक का पाठ किसी किसी पुस्तक में "भू मग सुतन सवै सुगिरि। उव्रयौ नाक सु नाक धुअ" है ॥

१०३ पाठान्तर -उबयौं नाक। हथां ॥

१०४ पाठान्तर -यह रूपक सं० १६४७ की पुस्तक में नहीं है और जब तक कि वह इस से भी प्राचीन पुस्तक में नहीं मिले तब तक उस को क्षेपक नहीं कह सकते। सोह। लही। बुड्यौ ॥

**नग के हिलने से वशिष्ठ चिंता कर ईश आराधान करने लगे ।।**

दूहा — नास सुहल हल्यौ सुनग । उर अति चिंता जग्ग ।।
अति आतुर वाचिष्ट रिषि । ईस अराधन लग्ग ।।
।। छं० २०१ ।। रू० १०५ ।।

**वाचिष्ठ ऋषि ने महादेव का यह आराधन किया ।।**

साटक — ईसंजा गिरिजानने वगरचं । उच्छंग मातंगिनी ।।
चर्मेजा वइजामवं जलजं । बुंदं तयं उज्जलं ।।
रच्यं जारति कर्न कामति मलं । दलयंति तीयं पुरं ।।
त्रिपुरारि तन तुग तारन गुरं । जैजै हरं ईमयं ।।
।। छं० २०२ ।। रू० १०६ ।।

भुजंगी — नमो आदि नाथं स्वयंभू सनाथं । नहीं मात तातं न को मंगि वातं ।
जटा जूठयं सेषरं चंद्र भालं । उरं हार उद्दारयं रुंड मालं ।। २०३ ।।
अनीलं असन्नं उपव्बीत राजं । कलं काल कुटं करं सूल साजं ।।
वरं अंग ओधून विभ्भूत ओपं । प्रलै कोटि उग्रंसि कालं अनोपं ।।२०४।।
करी चर्म कंधं हरी परिधानं । वृषं वाहनं वास कैलास थानं ।।
उमा अंग वामं सु काल पुरष्षं । सिरं गंग नेत्रं त्रयं पंच मुष्षं ।।२०५।।
नमः संभवायं सरव्वाय पायं । नमो रुद्रयायं वरद्दाय सायं ।।
पसूपत्तए नित्तए मुग्गयाए । कपर्द्दी महादेव भीमं भवाए ।।२०६।।
मषघ्नाय ईमानए त्रबकाए । नमो ध्रम्मए धातए अद्धकाए ।।
कुमारो गुरब्वे नमो नील ग्रीवे । नमो व्याधए बाधए दिच्छ जीबे ।।२०७।।
नमो लोहिते नील मिष्षंडण तं । नमो शूल्लिने चक्षुषे दिव्याए तं ।।
बसूरेतषे स्रव्वदेवम्नुतेव । नमो पिंग जटिल्लए देव देवं ।।२०८।।
नमो तप्प मानाय व्रष्षं धुजाए । नमो ब्रह्मचारी त्रयंब्रह्मकाए ।।
सिवं चातमे गातगे श्वर्गचाए । नमो विश्वमावित्तए विश्वराए ।।२०९।।

---

**१०५ पाठान्तर** — नाग । वाशिष्ठ । आराधन । लय ।।

**१०६ पाठान्तर** — उछंग । चलजं । जलदं । रिष । करन । दलयंति ।।

**१०७ पाठान्तर** — स्वंभू । ममाथं । नही । मंगी । चंदमालं । उर । रुंडमालं । असनं । उपंवीत । कलंकालकूटं । विभूत । सिकालं । अलोपं । करि । बधं । वृषवाहनं । वासं । थानं । दामं । कुरष्षं । गंगा । नेंनं । उद्रायं । सरवाय । बरदाय । पसू । पत्त । ए । नित । ए । मुग्ग । जाए । कपद्दी । कर्पद्दी । मषंघ्नाय । ईसं । नप । ध्रम्म । ए । धात । ए । गुर्व्वें । नल । व्याध । ए । बाध । ए । द्रिच्छ । सिष्षंड । एतं । दिव्य । एतं । बसूदेवते के स्रवदेवं । स्तुतेवं । व्रषंध । जाये । त्रयब्रह्म । काए । स्वर्ग । चाये । विश्वमा । वित्तए । नमस । ते नमस । ते । सीत । काए । साहस्र । एनीत । एसं । सहस्र । नैन । सहस्र । आसंष । कर्नें । हिरण्य । संभा

नमस्ते नमस्ते नमो सीतताए । नमो सर्ववक्तायने संकराए ।।
नमो ब्रह्मवक्ताय भूतं पिताए । नमो वाचपे विश्वपे भूतपाए ।।२१०।।
नमो सीससाहस्रए नीतएसं । सहस्रं भुजा नैंन साहस्र तेसं ।।
नमो पादसाहस्र आसंखकर्नें । नमो वन्हि हीरन्य हीरन्यवर्नें ।।२११।।
नमो भक्ति आकंपनं संभु देवं । थिरं रिद्धि दाता मनं वच्च सेवं ।।
प्रसन्नो भवो ईस तब्बै न कब्बै । तनं ताप विन्नासए चित्त तब्बै ।।
।। छं० २१२ ।। रू० १०७ ।।

**वशिष्ठ के वचन सुन महादेव का प्रत्यक्ष हो वर मांगने को कहना**

चौपाई- सुनि मुनि वचन मोद मन ईसं । आय परो ग्ह्यौ उद्धरि सीसं ।।
बर ! बर ! बानि जानि मन मंग्गहु । जंपहि ईस आस जिहि जग्गहु ।।
।। छं० २१३ ।। रू० १०८ ।।

मंगहु मुनि सज्जन गुन गुन बर । चलै कित्ति जित्ती जिहि धुर धर ।।
ता कित्ती मुकत्ती[?] मों लिज्जै । ब्रह्मासन आसन डोलिज्जै ।।
।। छं० २१४ ।। रू० १०९ ।।

**ईस का स्वरूप देख ऋषि का मुदित होना ।।**

चौपाई – देषि सरूप ईस मन उम्मदि । जै भै जीह धन्य बानी बदि ।।
गौर कपूर तेज नन उद्दित । रिषि रोमंचित ब मन मुद्दित ।।
।। छं० २१५ ।। रू० ११० ।।

मुद्दित मन उद्दित तन भारी । हरि वैकुंठ ईस मनचारी ।।
अबुंद गिरि धरि ध्यान सु ईसं । करैं काल तिहि काल जगीसं ।।
।। छं० २१६ ।। रू० १११ ।।

**वशिष्ठ ऋषि का महादेव को नमस्कार करना ।।**

साटक - त्रैनैनं त्रिजटेव सीस त्रितयं । त्रैरूप त्रीसूलयं ।।
त्रदेवं त्रिदिसा त्रिभू त्रिगुनयं । त्रीसंधि वेदत्रयं ।।
त्रैरग्निं त्रयलच्छि काल त्रितयं । ग्रामं त्रयं त्रैववं ।।
गंगा त्रै त्रिपुरारि भासित तनूं । सोयं नमः संभवे ।।
।। छं० २१७ ।। रू० ११२ ।।

---

विनास । ए चित ।। सं० १६४७ की पुस्तक मे इस छंद की ८वी तुक में का उत्तर खण्ड नहीं है ।।

१०८–१०९ पाठान्तर – मंगहुं । जग्गहुं ।। चलै और कित्ति शब्दों के बीच में "ई" शब्द पाठ सं० १६४७ की पुस्तक में नही है और इधर के समय की लिखित पुस्तकों में है । धुर धुर । किती । मुक्तीह ।।

११०–१११ पाठान्तर—उंमदि । गौरक । पूर ।।

११२ पाठान्तर—त्रिजटेवसीस । त्रयलछिकाल । त्रितयंग्राम ।।

**प्रमथाधिपति ने आनन्दित होकर वर मांगने को कहा**

दूहा —आनंद्यौ प्रथमाधिपति। बर! बर! बंद्यौ बानि ॥
रिषि मंगहु उतकंठ मन। सोइ समप्पौं आनि ॥
॥ छं० २१८ ॥ रू० ११३ ॥

**वशिष्ठ ऋषि का नंदगिरि को अचल करने का वर मांगना ॥**

दूहा —फिरि रिषि जंप्यो संभु सों। जो तुट्ठौ मुझ भास ॥
नग्ग चलंतौ अचल करि। फुनि सज्जो सिर बास ॥
॥ छं० २१९ ॥ रू० ११४ ॥

सो आबू गिरि राज गुरु। सुर गिर सम सैलास ॥
त्रिपथ ताम मुनि देव का। बसि रु कियो कैलास ॥
॥ छं० २२० ॥ रू० ११५ ॥

**महादेव का पर्वत को अचल कर उस में अचल नाम से विराजना ॥**

कवित्त तब सु ईस मन मुदित। पानि चंप्यौ गिर गौरव ॥
अचल अचल कहि अचल। भयौ अचलेस नाम तब ॥
सुथिर भयौ नग नंदि। अप्प सिर वास सु सज्यौ ॥
उभय आय तिहि थान। सगन प्रमथाधिप रज्यौ ॥
गिरि नंद नाम हेमह सुतन। अबुद नाग सु मित्र मन ॥
तिहि नाम त्रिविध भय तिथ्थ हर। पारस अप्पन अर्थ तन ॥
॥ छं० २२१ ॥ रू० ११६ ॥

कवित्त --अचल नाम कहि अचल। अचल विद्या अभ्यासिय ॥
अर्बुद गिरि थिर धस्यौ। बियौ बानारम बासिय ॥
उहित नाम इक बरष। मुत्ति लब्भेति जगत गुर ॥
इहत नाम इक दीह। करैं उपबास सोइ नर ॥
बाना रमंति बारानसिय। आबू अर्बुद उद्धरिय ॥
जट विकट जाल बिम्भूति रंग। मुरग मुकति ढिग ढिग फिरिय ॥
॥ छं० २२२ ॥ रू० ११७ ॥

---

**११३-११५ पाठान्तर** --प्रथमाधिपति। बानी। समप्पौं। ११३ ॥ सों। भग्ग घास ॥ ११४ ॥ गुरं। सं० १६४७ कीप्रतिमें "सुदगिरि सम सैलास" और सं० १७७० की प्रति में "सुर गिर सम सैलास" और सं० १८५९ में "मेर समक सैलास" पाठ है ॥ त्रिपथा। ताप। मुनि बसि। रुकियौ ॥ ११५ ॥

**११६ पाठान्तर** --अच। प्रथमाधिपं। रंज्यौ। नम। तिथ। अधि ॥

**११७ पाठान्तर** --धर्यौ। बोयो। लभ्यौ। तिजगत। बानार। बसि। बानारसीय। उद्दरीय। मुति ॥

### आबू को अचल देख कर वशिष्ठ का प्रसन्न होना और अन्य ऋषियों को वहां यज्ञ के लिये बुलाय जप तप और वास करना

पद्धरी-अग अचल दिष्षि वाशिष्ट रिष्ष। मन मुदित भयौ सम आय सिष्ष।।
हर वासदेव सब गुन समान। आवरन रिद्धि चित चिंत थान।।२२३।।
आभासि रिष्ष गौतमह तथ्थ। आचरयौ बास अनि रिष्ष सथ्थ।।
आभासि रिष्ष अनेक तान। संबोध बोलि प्रथू प्रिथुक नाम।।२२४।।
देवलह असित अंबावि सूअ। सौमित्र सर्प्प माली विभूव।।
मह महन सनक जैनेय पैल। दालभ्य बक्क सुमंत अैल।।२२५।।
दीपाय किस्र थूलंसि राय। तैतरिय जअवक्री सुताय।।
जैमनिय ध्रव्व वैसंपायन। हर्षनह लोम असुहोत्र जान।।२२६।।
मंडव्य अरति कौसिक्क दाम। उप्णीष त्रिवन पर्णाद बाम।।
घटजात सुबल मोजायनेय। बलव'क परासर वायवेय।।२२७।।
मच्चिवाक जात क्रन क्रन्न माल। सनिवाक क्रिताश्रम सुच्चि पाल।।
सिषि वांनमु पर्वत पारिजात। अगस्ति मा'कंडे सुभाति।।२२८।।
पावित्र पानि सर्वन्य रभ्य। किरनाषकेत भ्रगु मेप मभ्य।।
जंघाव भालकी कोप वेग। गालम हरीय ब्रह्म भ्रगेग।।२२९।।
कौडिन्न बंध माली मनक्क। सानंद सनातन कक्ष वक्क।।
सांडिल करक वाराह पंग। कौमार अश्व हय घोष मंग।।२३०।।
वेनीय जघन जघ नासकेत। कन्हं कलाप वक्रीव सेत।।
अष्टाहवक्र उद्दालकेय। च्यवनह कपिल मानंग जेय।।२३१।।
माधव्व गरग अनेक रिष्ष। आए सु अन्य तहां समह सिष्ष।।
आहवान मंत्र वल तप्प सथ्थ। सब देव रिप्षिआए सु तथ्थ।।२३२।।
कालिंद्र गंग सरसत्ति आय। अनुसरिय वद्ध सब सीय ताय।।
ऊषधी स्रब्ब मनि सब्ब धात। बर वृष्ष लता फल पुहप पात।।२३३।।
जाजन्य जजन अधियन अध्याय। लग्गेमु करन रुचि रिष्ष आय।।
आहवान बान उचान जाप। लग्गे सु करन रुचि इष्ट ताप।।२३४।।
जप होम मंत्र धारना ध्यान। आरंभ रिष्ष लग्गे सु ग्यान।।

---

११८ पाठान्तर—दिषि। वाचिष्ठ। सिष। आय।। प्रिथक। अंकवा। विसूअ। सप्प। ध्रुव। हरष। नह। मंडप। कौसिक। उष्णीक। पनदिवाम। घट। जात। वाल। वाक। वालजाक। वाय। वेय। सचि माक। क्रन्न। क्रनमाल। सनि। वाक। क्रिताश्री। सिषि। वांनस। पर्वत। भाल। की। गालं। महि। रिय। कौंडिन। सांडिल्ल। बेनी। जय। घन। घना। सकेत। कन्ह। वसेत अष्टाह।

आराधि सकति आभासि ताम। संचास कीन गिर उंच धाम ॥२३५॥
आदरस रिष्ष संक्रास कीन। आश्रम्म श्रब्व क्रम काज चिन्ह ॥
जगनह जाप अध्याप होम। आराध उंच आयास धोम ॥२३६॥
प्रीनंत दे सुब्वास आय। सब मिले वृंद वृंदार काय ॥
वीसेष मंत्र जंत्रं गुरेन। बंधे जु मंत्र कर आप देन ॥२३७॥
करि भसम देव देवल लहीव। विस्माह अमृत पावै सु पीव ॥
अति ध्रम्म क्रम्म इष्षे अनंद। आए सु निसाचर छलन मंद ॥२३८॥
भररंत रिष्ष मंगिय करूर। तिन समत भूमि षह नग्ग नूर ॥
चित अचित पंच आभासि देह। रस दुग्ध सही षुद्धा अछेह ॥२३९॥
के भषैं वाय के ध्यान देव। जल दूध कंद मूलह सु केव ॥
॥ छं० २४० ॥ रू० ११८ ॥

गाहा कंदं फलानि फच्यं। कद्धंतं मुनिय काल बेकालं ॥
एकोपि धार धरयं। संतोषं सर्वं निधानं ॥
॥ छं० २४१ ॥ रू० ११९ ॥

संतोषं विना न लब्भै। कलपंतं राजनं सुष्षं ॥
जो संतोषं देहं। तौ सुष इय मूल काम लया ॥
॥ छं० २४२ ॥ रू० १२० ॥

### यज्ञ का अनुष्ठान सुन कर राक्षसों का एकत्र हो आना

दूहा जंत्रकेन दानव दुमह। अरु रप्पम ध्रुमकेन ॥
अप्प मथ्थ लीने सकल। आए दुग्गह हंत ॥
॥ छं० २४३ ॥ रू० १२१ ॥

### ऋषियों का अनलकुंड चरन कर ब्रह्म कर्म प्रारंभ करना

कवित्त -आव्रू करि रिषि जग्य। मत्र कारन सु मत्र जपु ॥
पंड हत्थ नग उंड। अष्ट अगुल उर्द्ध वपु ॥
हथ्थ तीन अरु अद्ध। मंडि चवकून समा मम ॥
स्रप्प समति सम कियौ। फनति वचयौ देव क्रम ॥

---

वक्र। उद्दाल। केय। व्यत्र। नह। मानग। जेय। नहा। नथा। मथ। देवगिष्य।
कल्द्रि। मरमनि। ऊपची। स्रव। अधनय। अध्याय। लगे। आय। लगे। धारना
ध्यान आदर। मग्गिय। क्रम। अध्याय। मु बाम मिले विसेष। गत्र अन्नन। इष्ये।
भषैं। कंध। सकेव ॥

**११९-१२०** पाठान्तर —कद्धतं। कालवेकाल। ए कोपि। सतोस। सब्ब।
तिहाणं ॥ ११९ ॥ संतोसन। विण। लभइ। कल पतं। स तोस। तो ॥ १२० ॥

**१२१** पाठान्तर —यंत्रकेत। रायेम। ध्रुम्रकेत। अप। मथ। अहेत ॥

**१२२** पाठान्तर —आब्बू। रिष्षि। नष। हथ। वर। उग्द्ध। वप। अद्धे।

अगिनेव थान अगिनेव धर। बाय कुंड दष्षिन दिसा ॥
नैरत निवर्तं धज मंडि कैं। ब्रह्म क्रम्म लग्गे रिसा ॥
॥ छं० २४४ ॥ रू० १२२ ॥

## दैत्यों का ऋषियों के यज्ञ में विघ्न करना

कवित्त पंच पर्व्व जग्योपवीत। पंच पर्व्वी अधिकारिय ॥
देवो मुनि दुजराज। वैश्य शूद्रह चितकारिय ॥
चर बिडाल पशु म्लेछ। क्रंम चंडाल षंड करि ॥
इह प्रमान दस विधि * सुक्रम। जग्ग मंडे सुमंडि हरि ॥
दानव सु दुष्ट दुष्टंसु क्रम। दुष्ट भूत्र वरिषा करै ॥
पसु मंम रुधिर नंषै सु जल। क्रंम विप्र संमुह डरै ॥
॥ छं० २४५ ॥ रू० १२३ ॥

चौ बेदी चौ विप्र। गीत गायत्र मंत्र जप ॥
ता मंद्धौ घन विघन। करै आरिप्ट असुर कुप ॥
कबक भूमि हल्लवै। कबक पर्वत हल्लावै ॥
अग्नि वृष्टि कव करै। कवक बुल्लै बुल्लावै ॥
मोहनी रूप कबहुक करै। कवक सिंघ नद्दह करै ॥
तुष्णीक रहै गावै कबहु। बे हथ्थो तालह धरै ॥
॥ छं० २४६ ॥ रू० १२४ ॥

## ऋषियों का संतापित होकर वशिष्ठ के पास जाय पुकारना

दूहा—दिष्षि रिष्ष मंडी सु रिध। जग्गिन होमह जाप ॥
ताहि विगारन मन मुदित। लगे सकल संताप ॥
॥ छं० २४७ ॥ रू० १२५ ॥

---

संमति। स्रप। कीयो। बंधयो। अग्गिनेव। आगे। नेव नांथ। अगि। नेव। वाह। क्रुंड। दषिन। किमा रसा।

**१२३ पाठान्तर**—जग्गोपवीत। जुग्यौपवीत। सं० १६४७ और १७७० की पुस्तकों में यह पाठ है "इह विधि प्रमान दस विधि सुक्रम"। जंग। जग। सुमंडि। सुदुष्ट। दुष्ट। सुक्रम। वसु। मंमु। सुजल। कर्म। समुह॥ * विधि विशेष है॥

**१२४ पाठान्तर**—गाइत्र। मंड्ध। मंडे। पर्वत हलाव। मोहनी। रूप कबहिक धरै। नद्दहि। कबक। वै। "वै हथिन तालि न धरै" भी सं० १६४७ की प्रति में पाठ है। हथ्थें।

**१२५ पाठान्तर**—दिष्वी दिष्षि। दिष दिष। दिषि। दिष। लग्गे। संताप। संताप॥

पद्धरी— रज वृष्टि उपल त्रिन नंषि थान। त्रासना बार पहु लगि भयान ॥
रिष गये सब्ब वाचिष्ट पास। रष्षसन कह्यौ मंड्यो विनास ॥२४८॥
रिष राज दुष्ट बध चिंत आय। छंड्यो जजन्न बल मंत्र भाय ॥
॥ छं० २४९ ॥ रू० १२६ ॥

**जिस पर वशिष्ठ का प्रतिहार चालुक्य और पंवार को प्रगट करना ॥**

कवित्त— तब सु रिष्ष वाचिष्ठ। कुंड रोचन रचि रचि तामहु ॥
धरिय ध्यान जजि होम। मध्य वेदी सुर सामहु ॥
तब प्रगट्यौ प्रतिहार। राज तिन ठौर सुधारिय ॥
फुनि प्रगट्यौ चालुक्य। ब्रह्मचारी व्रत धारिय ॥
पांवार प्रगट्या बीर बर। कह्यौ रिष्ष परमार धन ॥
त्रय पुरष जुद्ध कीनौ अतुल। मह रष्षस षुट्टंत तन ॥
॥ छं० २५० ॥ रू० १२७ ॥

**तथापि राक्षसों का उपद्रव शमन न होना**

मलया— कारयं जग्य बंभान निमानयं। रच्चियं कुंड षंडं थिरं थानयं ॥
आमनं दिव्य देवान आह्वानयं। आसुरं कीन उच्चिष्ट ऊथानयं ॥
॥ छं० २५१ ॥ रू० १२८ ॥

**तब वशिष्ठ का स्वयं कुंड रचन कर यथार्थ बैठना और चितवन करना**

दूहा— जब वाचिष्टह जग्य कजि। सजि कुंडह सुभ थान ॥
तव असुर अन संक से। किय उचिष्ट उतान ॥
॥ छं० २५२ ॥ रू० १२९ ॥

---

**१२६ पाठान्तर**—लग्नि। यान। सब। सर्व। राष्यसन। राषिमन। वध। चिंति। जजन। बलं ॥

**१२७ पाठान्तर**—रिषि। वासिष्ठ। राचेता। तहि। ध्यान। मध्यवदी। सरसा। महि। प्रिगटयौ। परिहार। राहु। चालुक। सं० १६४७ में "ब्रह्म विन चाल सुमारिय", सं० १८५९ की में "ब्रह्म तिन चाल सुमारिय" पाठ हैं। रष। रष। पंमार। घनु। धनु। रषस। तनु ॥

**१२८** इस रूपक के छंद का नाम जो चंद ने मलाया प्रयोग किया है वह स्रग्वणी नामक चार रगण का छंद है ॥

**पाठान्तर**—बंभाननि। मानयं। रच्चियं। आहुवानयं। उचिष्ट।

**१२९ पाठान्तर**—वाशिष्ठ सुथांन। अर्न।

कवित्त – तब चिंतिय वाचिष्ट । एक आसुर अविचारिय ॥
जग्य जीह उच्चिष्ट । करैं कातर क्रत हारिय ॥
सुरन अंम संग्रहे । हवै नह हव्य हुआवह ॥
सो उपाव संचियै । जो * याहि सवरै असुर सह ॥
निंम्यौ मु मूर सग्राम भर । अरि अलंघ पंडन मु षल ॥
सम धरहि जग्य कारन सकल । विमल सिष्ट सोभै सयल ॥
॥ छ० २५३ ॥ रू० १३० ॥

अरिल्ल -अघट घाट रिषिइष्षि निमाचर । परिमि च्यार धरि ध्यान ग्यान बर॥
चिंतिय ब्रह्म करम किहि कामह । भयौ रूप रिषि ब्रह्म मुतामह ॥
॥ छ० २५४ ॥ रू० १३१ ॥

**वशिष्ठ का चाहुवानजी को उत्पन्न करना**

कवित्त – अनल कुंड किय अनल । सज्जि उपगार सार सुर ।
कमलासन आमनह । मंडि जग्योपवीत जुरि ॥
चतुरानन स्तुति सद्द । मंत्र उच्चार सार किय ॥
सु करि कमंडल बारि । जुजित आह्वान थान दिय ॥
जा जन्नि पानि ध्रव अहुति जजि । भजि सु दुष्ट आह्वान करि ॥
उप्पज्यौ अनल चहुवान तब । चव सु बाहु असि बाह धरि ॥
॥ छं० २५५ ॥ रू० १३२ ॥

दूहा – भुज प्रचंड चव च्यार मुष । रत्त व्रन्न तन तुंग ॥
अनल कुंड उपज्यौ अनल । आहुवान चतुरंग ॥
॥ छं० २५६ ॥ रू० १३३ ॥

---

१३० पाठान्तर—चितिय । जिष्ट । जिह । करै । हवै न हव्यहु आवह । संयाम । षंडं । समं । सोभै ॥ ( जो * ) विशेष है ॥

१३१ पाठान्तर—ईषि । निमाचरं । वरं । ब्रह्मकरम ॥ सं० १७७० की पुस्तक मे "ग्यान" शब्द नही है ॥

१३२ पाठान्तर—अनलकुंड सजि । जग्योपवीत । आहवान । जाजाने । आवहान । उपज्यौ । चहुआन ॥ पुरातत्त्ववेत्ताओ के स्मरण मे रहै कि प्रायः यह कहा जाता है कि अग्निकुलों की कब उत्पत्ति आबू पर हुई उसका कोई पौराणिक प्रमाण भी नही मिलता । अतएव हम एक यह प्रमाण विदित करते हैं कि कालिंदिका प्रकाश नामक ग्रंथ में पुराणोक्त यह श्लोक लिखा है-

श्लोक – दूषयिष्यन्ति यवना स्सहस्राब्दे गते कलौ ।
तदा रक्षां करिष्यति याज्ञिकाः क्षत्रियर्षभाः ॥

१३३ पाठान्तर—रत । व्रन । बन्न ।

**ऋषियों का चाहुवानजी का स्वरूप देख कर उन को चाहुवान कहना। उनको राक्षसों से युद्ध करने की शक्ति देने को आशापूरा देवी का स्मरण करना। देवी का प्रत्यक्ष होकर चाहुवानजी को राक्षसों से युद्ध करने में सहायता देना। राक्षसों का रसातल को जाना। देवी का चाहुवान जी को अपनी कुलदेवी मानने की आज्ञा करना और उनका अपने वंश भर की कुलदेवी मानना स्वीकार करना। देवी का उनको वर देकर पधारना। वशिष्ठ का चाहुवानजी को आशीर्वाद देकर अन्य अनलों का वर्णन करना और दुर्वासा को शाप देकर पठाना ॥**

बाघा -उपज्यौ अनल अनूपम रूपं। नहि आकृति अवर नर दूपं॥
ब्रंन अभूत सु उन्नत जिष्टं। वंदन भर कि बद्ध मनु पिष्टं॥ छं० २५७॥
स्याम रोम कपोल विसालं। उन्नित कंध छतिय दूमालं॥
लाल माल सोभं उर सोभं। मथु प्राकृष्ट दिच्छ कर दोभं॥छं० २५८॥
नयन प्रथुज भ्रकुटी सु करूरं। मुख आकृत्ति बाल हर नूरं॥
कवच त्रोन उर त्रान मरीसं। दल आकृत्ति भयानक दीसं॥छं० २५९॥
तोन पूरि सर बद्धि मु कासं। धरिय पांन सरबी रबि रासं॥
षेटक पग्ग उनंगी धारं। चाहिवान दिष्यो रिष सारं॥छं० २६०॥
चाहि आइ रिषि आइ ममंगे। चहुआन कहि सद सुरंगे॥
समरी सकनि रिष्पि गिर वामी। दिय माहाय युद्ध कजि तामी॥छं०२६१॥
आई सकति सिंघ आरोही। द्वादस भुजा सु आयुद्ध सोही॥
षेटक षग्ग बरद्दह पासं। घंटा बान क्रती सिर आसं॥छं० २६२॥
षप्पर सकति शूल मद पात्रं। देषे रूप क्रंम क्रम छात्रं॥
आसा पूरि कहै रिषि राजं। चाहुवान मंडी क्रत काजं॥छं० २६३॥
चाली सकति सहाई अनलं। छल्ले सूर सबै कसि बल्लं॥
सब आए छढि रष्षस ठानं। मंड्यो जुद्ध सबै असमानं॥छं० २६४॥

---

**१३४** इस रूपक के छंद २५७ के पाठ मे बड़ी गड़बड़ है। एशियाटिक सोसाइटी की छापी हुई पुस्तक मे "उपज्यौ अनल अनूपम रूप। नहि आकृति अवरन रूपं॥ व्रन अभ्रन सू उंनन जिष्ट। वदन भर कि बद्धम नुपिष्ट"॥ और सं० १७७० की पुस्तक में 'उपज्यौ अनल अनोपम स्नपं। महि आकृति अवरम रूपं। चंन अभून अमु उनमा जिष्टं। वंदन भार कि बद्ध मन मिष्टं" और संवत् १७४७ की में "उपज्यौ अनल अनूपम रूपं। नहि आकृति अवरम् स्तूपं। व्रत अबूत अमु उन्नत जिष्टं। वंदन भरा के बद्ध मन पिष्ट"॥ किन्तु हमारा पाठ कर्नल टाडा साहब के गुरु बारहट कृष्णसिंहजी ने जिस सं० १८५९ की पुस्तक से रासो पढ़ा था उसके अनुसार है॥ इसमें "दूपं" शब्द हमारे पाठकों को अर्थ करते समय परिश्रम देगा जिस संस्कृत शब्द "दूप" का यह अपभ्रंश हिन्दी है वह संस्कृत के

बाहै आवधि सकती सारं। धड आवद्दि पडै धर भारं ॥
सद्धे धुमरकेत सकतीयं। जंत्रकेन चहुआन सु * हतीयं ॥छं० २६५॥
अद्ध सु रष्षस दानव सद्धे। गण रसानल नठ्ठे अद्ध ॥
देवी आइ अनल्लह पासं। जंपी तथ्थ प्रमन्नी तासं ॥छं० २६६॥
आसापूर कहै मो नामं। पुज्ज पुत्र पौत्र परिनामं ॥
कुलह गोत्र झुझ थप्पै नामं। अप्पों रिद्धि अचल्लह तामं ॥छं० २६७॥
धास्यौ सिर लै कर चहुवानं। ब्रद्धहु बंस अम जम मानं ॥
जीती अप्प देवी चहुवानं। दिय बर दान गई अममानं ॥छं० २६८॥
गइ असमान कियौ सद भारी। धुं! धु! कार जै! जया मारी ॥
है! है! करि हं! हं! चहुवानं। अनल कुंड उपजे परिमानं॥छं० २६९॥
चौ मुष्यौ चौ वेद प्रकारं। अैसो मुष देष्यौ अधिकारं॥
वेदं स्यांम अथर्बन रूपं। रिगु जिजु वेद देव गुन नूपं ॥छं० २७०॥
चित चमकार चिहूं दिमि लग्गिय। पढत ताहि ब्रह्मंड सु जग्गिय।
वानी धुनि मुनि हरषि वमीमं। वर बचिष्ट तहां दई अमीसं॥छं० २७१॥
तोहि वंस होइ कुंडल धारी। जनु कि अर्क राका विस्तारी।
थुनि करि सेव देव तिहि पानं। जै जै नष्प जिने चहुवानं ॥छं० २७२॥
परहरि वीर वीर नर केकं। तिहि चालुक्क भयौ गुन मेकं ॥
परिहरि वर पावार ति वारं। क्रोध रूप जाजुल्य निधारं ॥छं० २७३॥
जाजुल्लति परिहार न दिष्ष्यो। षिजि करि विप्र पौरि तह रष्ष्यौ ॥
तिन कारन वाचिष्ट रिषीसं। अबुद नाम गिरि नंद जगीसं ॥छं० २७४॥
ता ऊपर दुरवासा आए। दै सराप वाचिष्ट पठाए ॥
अब वे दानव दुष्ट सु दाषै। तो रष्या चव कुली मु राषै ॥छं० २७५॥
बंस छत्तीस गनीजे भारी। च्यार कुली कुल तिन अधिकारी ॥
सब सु जात जोनी मग दिष्षिय। ए ब्रह्मा अविसेष विसिष्षिय ॥
॥ छं० २७६ रू० १३४ ॥

---

अच्छे विद्वानों के पढ़ने में भी उसका बहुधा प्रयोग न होने के कारण बहुत ही कम आया होगा और वह वाचस्पत्यबृहद्भिधान और शब्दार्थ चिन्तामणि जैसे बड़े कोशों मे भी नही मिलेगा परन्तु प्रोफेसर बिलसन साहब के कोश में मिलेगा। वे इसको त्रिलिंग में Strong अर्थात् बलवान अथवा पुष्ट का वाचक लिखते हैं॥

पाठान्तर —उनित। उंनित। उन्नत। दुसालं। प्राकुष्ट। दिछ। आकृति। बालहर। आकृति। सरि वीर विरासं। उनंगी। चाहि। बान। गिरवासी। ह। कर्ता। क्रम। मंडौ। सहाई। ठानं। आबटि। धुंमकेत। सकतिय सहुतिय। । पास। तास। तछ्थ्य। पसंनिय। थप्पे। नाम। ताम। संवत् १६४७ और

## क्षत्रियों के छत्तीस वंशों की नामावली

**कवित्त**—रवि ससि जादव वंस। ककुस्थ परमार सदावर ॥
चाहुवान चालुक्क। छंद सिलार आभीयर ॥
दोय मत्त मकवांन। गरुअ गोहिल गोहिल पुत ॥
चापोत्कट परिहार। राव राठौर रोस जुत ॥
देवरा टांक सैंधव अनिग। योतिक प्रतिहार दधिषट् ॥
कारट्टपाल कोटपाल हुल। हरितट गोर कलाप मट ॥
॥ छं० २७७ ॥ रू० १३५ ॥

**दूहा**—धन्यपालक निकुंभ वर। राजपाल कविनीस ॥
काल छुरक्कें आदि दै। बरने वंस छत्तीस ॥
॥ छं० २७८ ॥ रू० १३६ ॥

---

संवत् १७७० की मे "धान्यो कर मिर लै चहुवानं" पाठ है। धर्यौ। चाहुवान। ब्रघहु। वंम। मान। चहुवान। अममान। गई। हे है। चहुवानं। उपज्जि। चिहू। पद्य। हरपिध्र। सीसं। वशिष्ट। रामा। नप। नरकेकं। तिवारं। पारहारन। तहं। उपर। रुप्य। छत्तीम। गनि। जै। जेत्ती। (मु०) विशेष है।

**१३५-३६** पाठान्तर—यादव। परमार-र। तोवर। चालुक। छिद्र। छंदक। आभीवर। गुरुअ गोह। गही भुत। राठोर। सिंधव। अनग। अनंग। योतिक। प्रतिहा। दध्रीषट। करेटपाल। हुन। हरीनट। गोरक। भाड। जट ॥ १३५ ॥ ध्यानपालक। ध्यान पालकनि। कुंभ। कविनीम। दे। छत्तीम ॥

कवि चंद के समय मे जो छत्तीम कुल क्षत्रियों के प्रसिद्ध थे उनके नाम उसने वर्णन किए हैं अर्थात् रवि = सूर्यवंशी १ ममि = चंद्रवंशी २ यादव = यदुवंशी ३ ककुस्थ = कछवाहे ४ परमार ५ सदावर = तोवर ६ चौहान ७ चलुक = सोलंकी ८ छंद = गंदल ९ सिलार १० आभीयर ११ दोयमत्त = दाहिमा १२ मकवान १३ गोहिल १४ गहिलोत १५ चापोत्कट = चावडा १६ परिहार = पढियार १७ राठौर १८ देवडा १९ टाक २० सैंधव = सिंधव २१ अनिग = अनग २२ योतिक २३ प्रतिहार २४ दधिषट २५ कारट्टपाल = काठी २६ कोटपाल २७ हुल = हुन, हुण २८ हरितट = हाडा २९ गोर = गोड ३० कमाप = कमाड, जेठवा ३१ मट = जट ३२ ध्यानपालक वा ध्यानपालव ३३ निकुंभ ३४ राजपाल ३५ कलछुरक्कें = काछछर ३६। इनके विषय मे कवि दलपत रामजी अपने जाति निबंध नामक ग्रंथ में लिखते हैं कि रत्नकोश नामक संस्कृत ग्रंथ की टीका में लिखा है कि क्षत्रिय कुल का आदि पुरुष मनु उसके वंश मे से ये छत्तीम हुए हैं।

सं० १६४७ और सं० १७७० की पुस्तकों में इन रूपकों के स्थान में रूपक १३७ और उसके स्थान में इनको लिखा है अर्थात् उलट पुलट हैं। हमने उसका

**चारों अग्निकुल क्षत्रियों ने वशिष्ठ का यज्ञ निर्विघ्न किया ॥**

कवित्त—पढ़न मंत्र रिष जाय। च्यार षित्री उप्पाए ॥
कुचिल दीन परिहार। पौरि रष्षु सत भाए ॥
चतुर बीर चहुवान। च्यार मुष्षौ चौबाहं ॥
अष्ट अअ आरिष्ट। देव चारिष्ट मु स्राहं ॥
पंमार वाह धन धन करह। कह्यौ रिष्प परमार धन ॥
चालुक्क वाह चालुक्क दुज। कुमित कुमन मंडित तन ॥
॥ छं० २७९ ॥ रू० १३७ ॥

अनल कुंड आभंग। उपजि चौहान अनिल थल ॥
सुकर संठि करि वार। धनुष संग्रह्यौ बान बल ॥
तिन रष्षिस परिवार। धार मुष धरनि नि धट्टिय ॥
षल जुषित्त संमुहे। तिनह सिर सरअन तुट्टिय ॥
बंभान जग्य निर विघन किय। पुहप वृष्टि सुर सीम रजि ॥
रष्षि सु धरनि षग भुज्ज वर। रिष्ट निवारिय इष्ट भजि ॥
॥ छं० २८० ॥ रू० १३८ ॥

**जिन्होंने द्विजों की रक्षा की उनके वंश में पृथ्वीराज हैं ॥**

दूहा—तिन रक्षा कीनी सु दुज। तिहि सु वंस प्रथिराज ॥
सो सिरपत पर वादनह। किय रासो जुविराज ॥
॥ छं० २८१ ॥ रू० १३९ ॥

## चाहूवानजी के वंश के राजाओं की कथा ॥

**चाहुवानजी से माणिकराजजी पहिले तक तेरह पीढ़ी का वर्णन ॥**

पद्धरी—ब्रह्मान जग्य उतपन्न सूर। चहुवान अनल अरि मलन सूर ॥
उत्तंग अंग प्रच्चंड बाह। पहुमीस इंद अरि गिलन राह ॥छं० २८२॥
प्रतिपाल धरनि अंगह सु धम्म। श्रुत मान कीन उत्तंग क्रम्म ॥
रत्तो सु जोग भव भोग रास। पुर अमर नाग नर कित्ति जास ॥छं० २८३॥

---

क्रम इसलिये ग्रहण नही किया है कि रूपक १३८ के छंद २७६ की पहिली तुक का अर्थ उसके पीछे इन रूपकों का ही होना प्रकाश करता है ॥

**१३७-१३८** पाठान्तर—जाय कुलिल। चहुवान। मुषो। सुसाहं। वाह। रिषि। पंमार। मंडि। ततन ॥ १३७ ॥ कुंद। चौहांन। र[illegible]। सपरिवार। मुष। निषट्टिय। जुषित। निरविघन। भुज्जवर ॥ १३८ ॥

**१३९ पाठान्तर**—रक्ष्या। निहिं। पृथ्वीराज। पृथिराज। प्रवादनह ॥

**१४० पाठान्तर**—ब्रह्मान। उत्पन्न। चहुवांन। मल। मसूर। उतंग। पहुबीसु। इंद्द अरिगिलन। धरनी। अंग। श्रुतमान। उतंग। रतो। सुजोग।

ता सुअन सूर सामंतदेव । अरिमंत मत्त मत्ता जु रेव ॥
महदेव सुअन मोहंत तास । सु प्रसन्न ईस सेवंत जास ॥छं० २८४॥
बर अजयसिंह सिंघह सु राम । नर बीरसिंह संग्राम ताम ॥
सुअ बिंदसूर उद्दारहार । आसोक श्रोय संकाविडार ॥छं० २८५॥
सुअ बैरसिंघ वैरी विहंड । ध्रुव बोरसिंघ अरि बीर डंड ॥
अरिमंत सकल कलि कलनचूर । मानिक्क राव चहुआन सूर ॥छं० २८६॥

**महिसिंह जी से धर्म्मधिराजजी तक का वर्णन**

राजन्त * मुअन ता सहम मथ्थ । महसिंघ सिंघ संग्रम 'थ्थ * ॥
सुअ चंद्रगुपन सम चंद्ररूप । प्रतापसिघ आरेन दूप ॥छं० २८७॥
मुत मोह सिंघ बर मोह रूप । भूतह भयंक रन रत्त भूत ॥
सुत सेनराइ वह सेन वंत । संप्रत्ति राइ सुभ तत्त मंत ॥छं० २८८॥

---

मास । किति । तासू । अन । सु । अन । मोहत । संका । विण्डार । मानिक । राजत । सु । अन । माह । भूत । भयंकर । रत । नूप । तत । पूर । बालन । प्रथम । जग्ग । दुप । पहु । मंह । रत । कोडी । किये । चल्यौ । प्रमान । मांन । थान । चल्यौ । मुकजो । मुकमौ । निगम । मुक्कयो । निगम । मुक्कयो । जिन । किनि । चौसठि । चिन । पायौ । जम । विप । जम । कदंम । कदम । दानेवमल । थान । स । आनि । बग्गन । उगान । उनंग । पुकस्या । जरन जाहुजाहु । जाह जाह । इन्द । सं० १७७० और १६८७ मे 'नैंग पुर रुद्र डरि हक बजि । मानि । अर्जरी । जज्जरीय । पानि । लगे । इके । सुरूप । मृग । मर्प । श्रप्प । श्रप । रद । पुज ॥

* * पक्षपातरहित वृद्ध और विद्वान कवि कहते है कि यहा अर्थात् छंद २८६ और २८७ के बीच मे कितनेक छंद लोप हो गए हैं किन्तु चंद कवि ने तो मूल पुरुष श्री चाहुवान जी से लेकर पृथ्वीराजजी तक पीढ़ावली वर्णन की थी जिनको सब ऐतिहासिक ग्रंथ और सर्वसाधारण मनुष्य हिन्दुओं का अन्तिम बादशाह होना प्रकाश करने और मानते हैं और क्वचित् चंद का नाम विध्वंस करने वाले यह कहते है कि ग्रंथकर्ता ने अपने अज्ञान होने के कारण स्वकल्पित वंशावली वर्णन की है। इन दोनों सम्मतियों में से हम पहिली से सम्मत है क्योकि प्रथम तो चंद कवि अपनी वंश परम्परा से इस राजकुल का मुख्य कवि और ख्यात वर्णन करने वाला था और यह कदापि संभव नहीं है कि आज हम चौहान वंश की शुद्ध अथवा अशुद्ध पीढ़ावली जान सकें और हम से सात सौ वर्ष पहिले जो उक्त राजकुल का निज कवि हुआ वह न जानता हो और न वर्णन करे। दूसरे चाहुवान वंश की पीढ़ावली जो श्रीमान श्री बूंदी राव राजा जी महोदय ने निश्चय कराया है और जो

सुअ नागहस्त सम नाग राज । अस्थूल नंद आनंद राज ॥
गिर लोहधीर सुत धम्मसार । सुअ वीरसिंघ संकाबिडार ॥छं० २८९॥
सुअ बिबुधसिंघ सम जोगसूर । जस चंदराय वर अजस दूर ॥
सुत किस्नराज जस किस्न चित । हरहरहराइ नर बुद्धिमंत ॥छं० २९०॥
बालन्न राइ बलि अंग तास । सुअ प्रथव राइ पहुमी प्रहास ॥
तिन अनुज अंग राजत अनेय । कलि अलप आउ कित्ती अछेय ॥छं० २९१॥
धर्माधिराज रति जोग भोग । षट षुंट पित्ति षग्गह सु भोग ॥

---

एक चाहुवान वंश मात्र की पीढ़ावली हम भी सन् १८७३ में सिद्ध कर रहे हैं और वह बूंदीवाली से विशेषांश में मिलती हुई है । उन दोनों के अनुसार श्री चाहुवानजी से पृथ्वीराजजी एक सौ सतत्तरवीं १७७ पीढ़ी में हुए सिद्ध होते हैं । अब यहां सूक्ष्म बुद्धि से विचार कर देखने की बात है कि छंद २८२ से २८६ तक म जो तेरह १३ नाम क्रम से कवि ने कहे हैं वे उक्त दोनों वंशावलियों में बराबर मिलते हैं और "राजत सुग्रन त: ग.. । मध्य" का अर्थ इन प्रथम माणिक्यराजजी के विषय में घट नहीं सकता क्योंकि इतना वंश यहां तक बढ़ नहीं सकता । इसके सिवाय जो पाठक चाहुवान वंश की इस परम प्रसिद्ध कथा को मानते होंगे कि तीसरी पीढ़ी में महादेवजी (जिनका उपनाम परभंजनजी भी है) के हाथ से अनजाने प्रमति ऋषि की एक गाय मर गई थी कि जिस पर ऋषि ने शाप दिया था कि "तुमारा वंश नाश हो" तदनन्तर ऋषि को मनाने पर उन्होंने अपराध क्षमा करके कहा कि कितनीक पीढ़ियों तक तो तुम्हारे वंश में एक ही पुत्र होता रहेगा, फिर वंश बढ़ेगा । इससे भी इस तुक का अर्थ माणिकराजजी में नहीं घट सकता ।

तथा उक्त दोनों पीढ़ावलियों को इस रूपक के साथ मिलाने से यह भी ज्ञात होता है कि छंद २८७ में अर्थात् उसमें कहे महिसिंहजी एक सौ अड़तालीसवीं पीढ़ी में हुए और उन से फिर सब नाम बराबर क्रम से एक सौ सतत्तरवें पृथ्वीराजजी तक मिलते है । क्या अब जो चौदहवीं पीढ़ी से एक सौ सैंतालीसवीं पीढ़ी तक के बीच के नाम वह भी क्रम से चंद कवि बिल्कुल ही नहीं जानता था अथवा क्या वह उनको निगल कर परलोक में जा बैठा है जो कि हमारी वृत्ति सदैव प्रत्येक विषय के अनुकूल अनुमान करने और उसके साधर्म्य को मान्य करने की है इसलिए प्रतिकूल अनुमान ही क्यों करें और वैधर्म्य की ओर क्यों दृष्टि डालें । क्योंकि जो आज विद्वान लोग अन्य बड़े-बड़े प्रसिद्ध ग्रंथों के विषय में ऐसे ही प्रतिकूल ही अनुमान करने लग जायं और वैधर्म्य का ही आश्रय कर लें तो बड़ा अनर्थ हो जाय । अब हम चौदहवीं पीढ़ी से एक सौ सैंतालीसवीं पीढ़ी तक के नाम अपने तथा बूंदी राज्य के शोध किए हुए हमारे पाठकों के जानने के लिए यहां लिखते है । पुष्करजी (विजयपालजी) १४ असमंजसजी १५ प्रेमपूरजी १६ भानुराजजी १७ मानसिंहजी

**वीसल देव जी का वर्णन ॥**

जग दुष्ष वीसल नरिंद । बहु पापरत्त द्रव्यान अंध ।।छं० २९२।।
क्रत अक्रित काम क्रित्तह सु कीन । जिन असुर घोर षनि द्रव्य लीन ।।
संमार थागि फुनि द्रव्य काज । उपजाइ मत्ति अजमेर राज ।।छं०२९३।।
कौडी सु मोल गज कियौ एक । लीयो न तिनह फिरि महर नेक ।।
कामंध अंध सुझयौ न काल । हक अहक जोर गिरि इक्क माल।।छं०२९४।।
सुझ्यौ न राजनीतह प्रमान । आनीत बंधि नृप थान थान ।।
सुझ्यौ न ध्रम्म चाल्यौ प्रमान । मुकजौ निगम्म करि आगममान।।छं०२९५।।
अबलोह छोह छंडिय सु कित्ति । मुक्कयौ ध्रम्म आध्रम्म जित्ति ।।
दरबार अतिथ दीसै न कोइ । अप्प मुह कित्ति संभरै लोइ ।।छं० २९६।।
चौसठ्ठि बरस बर राज कीन । पायौ न पुत्र फल सुष्ष हीन ।।
बल अबल चित्त चित्यौ सुकाल । पायौ न सुकृत कछु करन साल।।छं० २९७।।

---

१८ हनुमानजी (धर्म्मपाल) १९ चित्रसेनजी २० शम्भूजी २१ महासेनजी (ऋद्धीश जी) २२ सुरथजी २३ रुद्रदत्तजी (कर्णपालजी) २४ हेमरथजी (रोमपालजी) २५ चित्रांगदजी २६ चन्द्रसेनजी (चित्ररथजी) २७ बाल्मीकजी (वसनराजजी) २८ धृष्टद्युम्नजी (वरुणजी) २९ उत्तमजी ३० सुनीकजी ३१ सुबाहुजी (मोहनजी) ३२ सुरथजी ३३ भरथजी (भद्रसेनजी) ३४ मन्यकीजी (मान्यकजी और सत्विकजी) ३५ शत्रुजितजी (केसरीदेवजी) ३६ विक्रमजी ३७ महदेवजी (इन को जीतकर कुरुवंशी राजा ने दिल्ली ले ली) ३८ वीरदेवजी (भीमसेनजी) ३९ बसुदेवजी ४० वासुदेवजी ४१ रणधीरजी ४२ शत्रुघ्नजी ४३ सुमेरजी (शालिवाहनजी) ४४ कृतवर्म्माजी ४५ सुवर्म्माजी ४६ दिव्यवर्म्माजी ४७ यौवनाश्वजी ४८ हरियश्वजी ४९ अजैपालजी (अजमेर बसाने वाले) ५० भठदलनजी ५१ अनगराजजी ५२ भीमजी ५३ गोगाजी ५४ शुभकरणजी ५५ उदयकरणजी ५६ जगकरणजी ५७ हरीकरणजी ५८ कीर्तीसिंजी ५९ बालकृष्णजी ६० हरिकृष्णजी ६१ रामकृष्णजी ६२ बलदेवजी ६३ हरदेवजी ६४ भीमजी ६५ महदेवजी ६६ रामदेवजी ६७ वसुदेवजी ६८ श्याम-देवजी ६९ हरिदासजी ७० महीधरजी ७१ वामदेवजी ७२ श्रीधरजी ७३ गंगाधरजी ७४ महादेवजी ७५ शारंगधरजी ७६ मानसिंहजी ७७ चक्रधरजी ७८ शत्रुजितजी ७९ हलधरजी ८० महाधनुजी ८१ देवदत्तजी ८२ दामोदरजी ८३ काशीनाथजी ८४ लीलाधरजी ८५ धरणीधरजी ८६ रमणेशजी ८७ भगवतदासजी ८८ कृष्णदास जी ८९ शिवदासजी ९० हरिपूर्णजी ९१ देवीदासजी ९२ कर्मचन्द्रजी ९३ रामदासजी ९४ महानन्दजी ९५ विष्णुदासजी ९६ महारामजी ९७ रेवादासजी ९८ अमरसिंहजी ९९ गंगादासजी १०० मानसिंहजी १०१ विश्वंभरजी १०२ मथुरादासजी १०३ द्वारिकादासजी १०४ माधवजी १०५ सुदामजी १०६ वीरभद्रजी १०७ गोपालजी १०८ गोविन्ददासजी १०९ माणिक्यराजजी दूसरे (इनके दो पुत्र बड़े हनुमानजी

गति अंत सुमति सो होइ बीर। पावै सु जन्म जज्जर सरीर ॥
द्रवि गयौ सुमन बीसल नरिंद। उप्पनौ बीर छिति बीप्प कंद॥छं०२९८॥
धन मदन सदन भरि स्रब्ब जन्म। तिह परत उठ्ठि क्रत्या कदम्म ॥

**ढुंढा दानव की उत्पत्ति और उसका अजमेर के बन में रहना ॥**

क्रत्या कदम्म उर असुर रज्जि। धर ढुंढ नाम दानव उपज्जि॥छं०२९९॥
जगि जोग नयर जुगनीय थान। पुज्जै सु आय उग्गति विहान ॥
रथ च्यार त्रक्र उत्तंग वाह। असि असिय हथ्थ मुष अग्ग दाह॥छं०३००॥
संभरिय धरा धरनीय ठाह। पुक्करचौ नरनि र जाहु जाहु ॥
सिर कोपि रीस धुनि दमन बज्जि। उभरे पग्ग जनु इन्द्र गज्जि॥छं०३०१॥
प्राहार पाय धुकि धरनि ध्रुज्जि। पुर नयररुद्र उर हक्कि वज्जि ॥
कंपी सु भूमि नव षंड मान। जज्जरिय नाव ज्यौं भाय पान॥छं०३०२॥

और छोटे सुग्रीवजी जिन मे पाटवीं हनुमानजी सांभर का राज्य अपनी प्रसन्नता से सुग्रीवजी को देकर आप पन्ना जीत वहां के राजा हुए कि जिन के वंश में इकतीस ३१ प्रकार के पूर्बिये चौहान हुए ) ११० सुग्रीवजी ( सांभर के राजा हुए ) १११ अंगदजी ११२ केसरीजी ११३ जयंतजी ११४ जगदीशजी ११५ जयरामजी ११६ विजयराम जी ११७ कृष्णजी ११८ जीतयुद्धजी ११९ गोवर्द्धनजी १२० मोहनजी १२१ गिरिधरजी १२२ उदयरामजी ( उद्यमजी ) १२३ भारथजी १२४ अर्जुनजी १२५ शत्रुजीतजी १२६ सोमदत्तजी १२७ दुखनजी १२८ भीमजी १२९ लक्ष्मणजी १३० परशुरामजी १३१ रघुरामजी ( मारोठ के राजा से सात दिन लड़कर सांभर छोड़ बुरहानपुर अपने सुसरे के यहां भाग गए और वहीं मरे ) १३२ समरसिंहजी १३३ माणिक्यराजजी तोमरे ( सांभर इन्हीं ने पीछे विजय कर लिया १३४ महुकर्मजी ( दामोदरजी ) १३५ रामचंद्रजी १३६ संग्रामसिंहजी १३७ शिवदत्तजी ( श्यामदत्तजी ) १३८ भोगादत्तजी १३९ शिवदत्तजी १४० रुद्रदत्तजी १४१ ईश्वरजी १४२ उमादत्तजी १४३ चतुरजी १४४ सोमेश्वरजी पहिले ( पहिले के दो लड़के भरथजी १ और उरथजी २ उनमे से भरथजी पाठवी के वंश में पृथ्वीराजजी हुए और उरथजी के वंश मे बूंदी और कोटा आदि के हाडा चौहान हुए हैं ) १४५ भरथजी १४६ युद्धेष्टजी ॥

इसके छन्द २२८ की पहिली तुक के पहिले पाद "सुत मोहसिंह बर मोह रूप।" में कवि का गूढ़ आशय यह समझना आवश्यक है कि वह उसमें तीन नाम वर्णन करता है मोहसिंह ( सिंहदेवजी ) सिंहबर और मोहनरूप कि जिसके सिंघ शब्द का अर्थ करने के समय मोह शब्द के साथ और बर के साथ दोबार लगाने से पृथक दो नाम सिद्ध हो जाते हैं अतएव हमने सिंघ शब्द के नीचे दो लकीरे करी हैं। और इसी तरह छन्द २९१ की पहिली तुक के दूसरे पाद में "प्रथम" शब्द से

लग्गै न पलक द्रग देवचच्छि । डक्कै डकार द्रगपाल गच्छि ॥
दिष्षौ सरूप दानव उतंग । बैराट रूप हरि धन्यौ अंग ॥छं० ३०३॥
पंषीरू म्रग्ग नर स्रप्त भाजि । आघात सद्द दानव सु गाजि ॥
चित चिंत चित्त जुग्गिनि प्रधान । पुज्जै सु आनिउग्गति विहान॥छं०३०४॥
चहुआन रूप दानव प्रमान । भज्या सु पुत्र आबू सथान ॥
॥ छं० ३० ॥ रू० १४० ॥

दूहा– सो दानव अजमेर बन । रहि तह दिन घन अंत ॥
सून्य दिसान जीव कौ । थिर थावर द्रिगमंत ॥
॥ छं० ३०६ ॥ रू० १४१ ॥

मुरिल्ल संभरि स्रोर नरिदह मभरि । पथ प्रजा पमरै रन जंगर ॥
रम्य अरम्य करी मु धरन्निय । रहें मठ कोट अफोट करन्निय ॥
॥ छ० ३०७ ॥ रू० १४२ ॥

**सारंगदेवजी की राणी गौरीजी का अनलगर्भ सहित रणथंभ पधारना**

दूहा गौरां चलि रनथंभ गिरि । सारंग सच्चौ राह ॥
प्रजा पुलंदी महिम धरि । ग्रभ्भ अनल गौराह ॥
॥ छं० ३०८ ॥ रू० १४३ ॥

पृथ्वीराज नाम का निःसन्देह ग्रहण षट् भाषा मे व्युत्पन्न विद्वान कर सकते । तदनन्तर वीसल्लदेवजी के जो वृत्त चंद ने जैसे के तैसे उत्थापित होकर लिखे हैं–उनको मनन करने से विद्वान पाठक सहज ही मे यह अनुमान कर सकते हैं कि यद्यपि चंद उनके कुल का वंशपरंपरा से राज-कवि था पर वह निःसंदेह बड़ा ही स्पष्ट वक्ता और पक्षपातरहित पुरुष था, क्योंकि आज इस उन्नीसवीं शताब्दी मे भी जब कि स्वतंत्रता और सभ्यता का सूर्य पूर्ण प्रकाशित हो रहा है तब भी कोई राज कवि ऐसा स्पष्ट वक्ता और पक्षपात रहित अपने यजमान की दुर्नीतियों को उसकी भावी संतानों के शिक्षणार्थ निडर होकर प्रकाश करने वाला प्राय किसी की दृष्टि मे न आया होगा । इस के साथ भाषाओं के शोध करने वाले विद्वानों को चंद का वह वाक्यखंड "हक अहक" भी ध्यान देकर समझने योग्य है कि "हक अथवा "हक्क" जो हिंदी भाषा मे प्रयोग होता है वह अरबी तथा फारसी नहीं है किंतु संस्कृत स्वक शब्द से है और "अहक" शब्द स्वतः इस बात की स्पष्ट साक्षी देता है । इसी रूपक के छन्द १९९ मे ढुंढा राक्षस की उत्पत्ति चंद कवि वर्णन करता है ॥

**१४१ पाठान्तर**--रहितह । रहतह । दिसानन । जीवनयै । द्रिग । मंत ॥

**१४२ पाठान्तर**–पसरी । अवन्निय । रहै ॥

**१४३-१४४ पाठान्तर**—सारंग । ग्रभ । गोराम । शुभ । रिनथंभ । राजदव । पति ॥

अनल प्रभ्भ घरि गौरि सिसु । गय रनथंभ दिसान ॥
राजद्व राबत पती । मातुल पष चहुवान ॥
॥ छं० ३०९ ॥ रू० १४४ ॥

**आना राजा का जन्म होना और उनका बालपन ॥**

भुजंगी --धरै गौर जन्न'म आनल्ल राजं । बसे देव गामं दुनी छत्र लाजं ॥
नवं वृत्त नित्तं नवं वृत्त सिष्षै । नरं तार तारं नवं भृत्त भिष्षै॥छं० ३१०॥
चरं संभरी बात पुच्छंत मित्तं । धरै ध्यान दिष्षै अजम्मेर चित्तं ॥
कला स्रब्ब सिष्षिं महा मल्लवीरं । गिनै मग्ग ओमं पढै मंत्र धीरं॥छं०३११॥
दिनं सीह अब्बीह आषेट षिल्लै । ननं नेह निद्रा मुरं सिद्ध मिल्लै ॥
करं पाइकं बिद्ध साइक्क नष्षै । भर भै अभैनं सुयं सब्ब रष्षै ॥छं०३१२॥
वधै काम कामं अलीहो न भष्षै । सुभै राजसं तामसं सत्त चष्षै ॥
रमै जम्म सेना ग्रहै जम्म भारी । सुई संभरी वात दिष्षै कगारी॥छं०३१३॥
कहै काल कालं अकालंति बंधै । इतं जोर मा वित्त सौं चित संधै ॥
दुअं बाह परचंड दुर्ग्गं सरूपं । इसो दिष्षियै राज आना अनूपं ॥
॥ छं० ३१४ ॥ रू० १४५ ॥

---

इन रूपको के पढने के पहिले हमारे पाठकों को यह बात ध्यान में रखनी चाहिये कि वीसलदेवजी ने अपने लडके सारंग देव जी को अपने हाथ मे मार डाला था कि जिस के पीछे वे आप भी सांप के काटने से मर गये और अजमेर अर्थात् संभर का राज्य बिना राजा के रह गया और अजमेर के वन में ढुंढा नामक दानव रहने लगा किंतु बीसलदेवजी के लड़के सारंगदेवजी की रानी गौरी के गर्भ था। रानी जी राज्य की यह दशा देखकर अपने पिता रणथंभ के राजा के यहां चली गई और वहां सारंगदेवजी के अनल अर्थात् आना राजा उत्पन्न हुए। यह सब कथा आगे के रूपकों में जब आना राजा की माता से अपने पिता का नाम और सब वृत्तांत पूछेगे तब कवि माता और पुत्र के संवाद में बीसलदेवजी की कथा सविस्तार वर्णन करेगा। इन रूपकों में अभी गौरी रानीजी का सगर्भा रणथंभ जाना ही कवि ने वर्णन किया है ॥

**१४५ पाठान्तर**- आनल । वृत । नितं । वृन । भृत । बान । पुछंत । सेत । चितं । सब । सिषि । सिषं । महामल्ल । गिनी मंगि आमं । औमं । अवीह । सिद्धं । पायकं । साइकं । नंष्वै । भरंभे । अभैन सोई सब्ब रष्वै । भरं भेअ भैनं सोई सब्ब रष्वै । भरं भेअ भैनं सोयं सब्ब रष्वै । वधे । अली । होन । .तं । वषै । जम । ग्रहे । जम । सोई । साई । सोइ । संभरि । तिवंधै । जो रामावित्त । सों । दुर्ग्गा । दिषियै । अनूप ॥

इस रूपक से कवि ने आना राजा के जन्मादि की कथा वर्णन करनी प्रारंभ की है ॥

कवित्त – अति बल बंड प्रचंड। हिंड आषेटक षिल्लै ॥
हिरन रोज वाराह। बंधि बागुर वर मिल्लै ॥
वन परवत्त झिरना। निवान राइ* राजन संग हिंडै ॥
राग रंग भाषा* कव्वित्त। दिव्य वानी चित मंडै ॥
हय हथ्थि देय संकै न मन। षग्ग मग्ग षूनी वहै ॥
चहुआन वंस अवतंस इम। रँग अनेक आना रहै ॥
॥ छं० ३१५ ॥ रू० १४६ ॥

**आना का बालापन व्यतीत होना और वीरत्व को प्राप्त हो माता से पूछना**

दूहा – तन मंडी महि अप्पनी। छंडी बालक बुद्धि ॥
रोम रम्यौ अरि अंग में। तब पुछि मातह सुद्धि ॥
॥ छं० ३१६ ॥ रू० १४७ ॥

**आना की माता का उसको सर तर और अषषर विद्या का उपदेश करना ॥**

गाहा – सर तर अष्षर विद्या। साविद्या अन्य सारमी नथ्थी ॥
सो आना अन भंगं। मंत्रनं प्रिय यो सष्षि ॥
॥ छं० ३१७ ॥ रू० १४८ ॥

जा सिसु वीरं पननी। बीरं होइ बीर भज्जायं ॥
नवं तीन वत्त तरंगं। मा माल वीरया पुत्तं ॥
॥ छं० ३१८ ॥ रू० १४९ ॥

**आना का माता से पूछना कि मैं किस वंश में उत्पन्न हुआ हूँ**

दूहा – वीर पुत्त मानुल सुमति। गवरि सपन्नो जाइ ॥
को किहि बंसहि ऊपज्यौ। तूं मुझ जंपहि माइ ॥
॥ छं० ३१९ ॥ रू० १५० ॥

---

१४६ पाठान्तर-गाद। अंग। हिंडै। कवित। मपै। रग। गाइ * भाषा * विशेष हैं ॥

१४७ पाठान्तर –पन। मही। बुधि। पुछिय।

१४८ पाठान्तर-अरकर। मंत्रनं। अनभंग। साम्ने ॥ १४९ ॥ वीर। भजाई। नवनी नवन नरंगं। नव नीन वन नरंगं। नवनी नव तत रंगं ॥ यह तीन प्रकार के पदच्छेद कोई कोई कवि कहते हैं ॥

१५० पाठान्तर-पुनि। मंपन्नो। जाई। जाइं। किहि। ऊपनी। माइ माइ ॥

**गौरी माता का कहना कि यह बात न पूछो उसके कहते मुझे भय और करुणा होती है**

दूहा—गौरि मात कहै पुत्र सौं। पुत्त न पुव्वछहु बत्त ॥
जिहि भय जल लोचन भरहि। बर पूछन पर तत्त ॥
॥ छं० ३२० ॥ रू० १५१ ॥

**आना का माता से अपने वंश की कथा हठ करके पूछना**

पद्धरी—उच्चयो मात सों पुत्र सच्चि। जानों न वंस मो पिता वच्चि ॥
मो तात नाम बंदो न लेहि। नन करों श्राद्ध कवहू न गेह ॥छं० ३२१॥
अप्पौ न अंब अंजुलिय तात। उप्पनो वेद हूं किन सु गात ॥
के नाम लेय मातुलह वंस। पित बैर लेउं बर बीर हंस ॥छं० ३२२॥
छंडौं कि प्रान मुक्कूं व देह। संसार भार अप्पौं कि छेह ॥
आना नरिंद यह कहिय बात। सुनि श्रवण अप्प धर परिय मात ॥
॥ छं० ३२३ ॥ रू० १५२ ॥

**आना की माता का उसे कथा प्रगट न करने को कहना और ढंक करके संक्षेप में कहना**

दूहा पुअ प्रगट्ट न कीजिये। मो तिय इय अंदेह ॥
आदि हुते दानव प्रबल। धर धुंमी असुरेह ॥
॥ छं० ३२४ ॥ रू० १५३ ॥

भिरन कहत दानव सरिस। मानव मनुषी देह ॥
मो गंधारि निहारि मुष। पुत बिलासनि गेह ॥
॥ छं० ३२५ ॥ रू० १५४ ॥

अरिल्ल—इह मातुल बंस प्रधानह मान। भये दम पुत्र सु मानिक थान ॥
विचारि करयौ तहा संभरि ग्राम। वस्यो अजमेर सुमंत विश्राप ॥
॥ छं० ३२६ ॥ रू० १५५ ॥

**अन्य उपलक्ष्यों के द्वारा आना का संभरि की पूर्व कथा संभारना**

कवित्त—धर मुक्किवलि राय। मात लभ्यौ न कित्त रिस ॥
धर मुक्किय सुअ पंड। सुष्ष मुक्यो सु दुष्ष बसि ॥

---

**१५१ पाठान्तर**—गौरी। सो। पुन। पुछहु। जिन। भरहिं। पूछत। परमत।

**१५२ पाठान्तर**—उचयौ। उचरयो। रूच्च। जानौ। मझ। वच्च। लेंहि। करयौ। सु। वेदहु। किनसु। कै। लेइ। लैऊं। लेऊ। छंडो। कै प्रानं। मुक्को। व अछेह। आनां। इह। इम। कहीय। अप। बरिय ॥

**१५३-५५ पाठान्तर**—पुत्र। पुत्त। प्रगठ। कीजीइ। जिय। अंदेस। हुंते। असुरेस ॥ १५३ ॥ विलासन। विलास। न ॥ १५४ ॥ प्रधांनह। मांन। मांकिन। थांन। ग्राम। सुमंत्र। विश्राम ॥ १५५ ॥

धर मुक्किय श्रीराम। सिया षोइय बल गोइय ॥
धर मुक्की नल राय। मिरहि कालंकित ज्योइय ॥
धर मुक्कि वीर हर चंद नृप। नीच घरह घट जल भरयौ ॥
ढंकन सु इला नृप जानियै। नृप ढंकन इलचर कयौ ॥
॥ छं० ३२७ ॥ रू० १५६ ॥

नृप ढंकन इल होइ। इलह ढंकन सु राज भर ॥
षह ढंकन वर देव। देव ढंकन वर अंबर ॥
अपजस ढंकन कित्ति। कित्ति ढंकन जस धारिय ॥
औगुन ढंकन विद्य। सुगुन विद्या उच्चारिय ॥
ढंकनह काल वर ध्रंमको। ध्रंम काल ढंकन करिय ॥
मावत्ति गुरू ढंकै जु सिसु। सिसु ढंकन पित उच्चरिय ॥
॥ छं० ३२८ ॥ रू० १५७ ॥

अरिल्ल -इहि विधि आनल वत्त उचारिय। पुब्ब कथा संभरि संभारिय ॥
किहि विधि रापस ढुंढ उपन्ना। मारंगदे कैसे जुद्ध किन्ना ॥
॥ छं० ३२९ ॥ रू० १५८ ॥

**आना का माता से पूछना कि नर अर्थात् वीसलदेव दानव कैसे हुआ**

दूहा—एक वत्त तुम सम कहौं। मात कथा समझाई ॥
नर किहि विधि दानव भयौ। इह अचिरज मो आइ ॥
॥ छं० ३३० ॥ रू० १५९ ॥

दूहा—जो मोसों सांच न कहौ। तौ हौ छंडों देह।
इह अप्पनि जिय जांनि जहु। नव निहचे निज अेह ॥
॥ छं० ३३१ ॥ रू० १६० ॥

गाहा -कथि मा कांनन कथयं। जो मो ऊपर पुत्र हितायं ॥
जीवन वृथा परंनी। आना नह आंन उपायं ॥
॥ छं० ३३२ ॥ रू० १६१ ॥

---

**१५६-१५७ पाठान्तर**-वल। राइ। लिन्यो। ग्मि। मुकीष श्री। मुष। दुष। मुकीय। सीया। पोईय। गोईय। मुक्किय। सिरां। मिरह। कालंक। तज्यो। जोइय। मुंकि। घरहि। भयौ। इल। भूमि। इल वर। कयौ। अप। जस। किति। किति। धारीय। औगन। सगुन। उचारीय। कों। मा। विन ॥ १५७ ॥ वत। उचारीय। किहि। अपन्नो। कीनो ॥

**१५८-१५९ पाठान्तर** -वन। सों। समझाय। अचरिज ॥ १५९ ॥ जो। सो। हूं। जानियो। नव निहचै नि संदेह ॥

**१६१ पाठान्तर**-१६४७ में ॥ कषि कथावत कथियं। जो उपर पुत हितायं ॥

**आना की मा का कहना कि दानव की कथा न सुन चित्त भंग होगा**

दूहा -पुत्र नि मुनि दानव कथा। श्रवन सुनन होइ भंग॥
इह अरिष्ट अँग उप्पजै। पित परिपिता प्रसंग॥
॥ छं० ३३३ ॥ रू० १६२ ॥

**आना का उत्तर दे कहना कि ऐसे मुझे क्यों डराती है**

मुरिल -ऐसी कहि मो कहु डरपावहु। मेरे कछु इह दाय न आवहु॥
रामाइन भारथ की बाता। मो हौ सवै सुनत हौ माता॥
॥ छं० ३३४ ॥ रू० १६३ ॥

**आना की मा का कहना कि जिस से कार्य सिद्ध न हो उसका कहना व्यर्थ है**

कवित्त -जिहि पुर गवन न होइ। ताहि कोइ पंथ न बुझ्झै॥
जिहां दिष्ट नह भिदै। तहां कैसे करि सुझ्झै॥
जो श्रवन न नह सुनी। सु* कहौ कैसी परि कहियै॥
जाकै देह न होइ। ताहि कैसे कै गहियै॥
इह कथा असम अद्भुत अति। हठ निग्रह सुत जिन करै॥
सुनत ही श्रवन दुप उप्पजै। सिद्ध न कोइ करिज सरै॥
॥ छं० ३३५ ॥ रू० १६४ ॥

**आना का प्रत्युत्तर देना कि आगे कितने नर, ऋषि और राइ दानव हुए हैं कथा सुनने से क्या होता है**

कवित्त मात सुन हु मुझ बात। कथा सुनतें कहा लग्गै॥
केते नर रिष राइ। भए सुर दानव अग्गै॥
तिन की कथा प्रसंग। सुनहि सब को समुझावहि॥
तिन को जुद्ध विरुद्ध। लोक वेदन में गावहि॥
इह जानि मात श्रवननि सुनौं। कहतें कछु लग्गै नहै॥
जेजे निमांन विधि निम्मए। तेते निहचै निब्बहै॥
॥ छं० ३३६ ॥ रू० १६५ ॥

---

**१६२ पाठान्तर**—पुत्रहि। होय। अग। उप्पज्यो। उपज्यो॥

**१६३ पाठान्तर**—कू। क्यू। पावहि। मेरे। कछूई। आवहि। वातं। हूं। हूँ। हों। हो मातं॥

**१६४ पाठान्तर**—गमन। तासु। को। बूजै। जहा। कैसै। सूझै। अवनहु। नहु। न। कहु। कहीर। कैसैं। गहियै। उपजै। कोय॥ सु * विशेष है॥

**१६५ पाठान्तर**-बात। सुनतें। सुनि। कोइ। वेदनि। जानि। कहतें। कहे। तैं। जै जै। नृमान। नृमए। निृमए। निरवहै॥

## आना की माता का बीसलदेवजी की सविस्तार कथा कहना ॥

### बीसलदेवजी का जन्म होना

मुरिल - पुत्त सुनहु इह बत्त पुरानी । कहत्तै होइ गद गद बानी ॥
अनल कुंड आबू रिषि कीनौ । राज उपाइ राज सिर दीनौ ॥
॥ छं० ३३७ ॥ रू० १६६ ॥

दूहा - ताके कुल तें उप्पनौ । महाराज ध्रंमाधि ॥
ताके बीसल देव नृप । सब्बै राज आराधि ॥
॥ छं० ३३८ ॥ रू० १६७ ॥

### बीसल देवजी का पाठ बंठना

कवित्त - आठ सैं रु इक ईस । बैठि बीसल सु पाट ब्रष ॥
सुक्रवार प्रतिपदा । मास वैसाष सेत पष ॥

---

१६६ पाठान्तर — वत । पुरानी । गहेतें । कहे । ते । वांनी । रिष । ॥ १६६ तें । ऊपनौ । ध्रम्माधि । ताकै । नृप ॥

१६७ पाठान्तर-बमल । पाठ । वर । प्रनिपादा । प्रनिपद्दी । मारै । उचारै । उच्चरै । अंगबर । ध्रम । नरै ॥

१६८ हमारे पाठकों को भले प्रकार ज्ञात है कि कुछ दिनों से कोई कोई विद्वान इस ग्रन्थ को आदि से अंत पर्यंत जाली बना हुआ अनुमान धरते है और जितना तर्क वे अपने अनुमान को सिद्ध करने को लाते हैं उनमें सब से बड़ा तर्क कि जिस पर दूसरे तर्कों का भी सर्वरीत्या आधार है वह यह है कि इस ग्रंथ में लिखे हुए संवत् संप्रति शोध हुए और मुसलमानी तवारीखों में लिखे हुए संवतों से नहीं मिलते। अतएव इस संवत् विषयक झगड़े का प्रारंभ इस रूपक १६८ और छन्द ३३९ से समझना चाहिये, क्योंकि रासो के जितने छन्दों में संवत् मिति कहे गए हैं उनमें से प्रथम छन्द यही है। इससे हमको विदित होता है कि संवत् ८२१ वैशाख सुदी १ शुक्रवार को बीसलदेवीजी राज-गद्दी पर विराजे, किन्तु इसी आदि पर्व में इस रूपक से थोड़े ही और आगे बढ़कर हम को बीसलदेवजी के पट्टन विजय करने के संवत् सूचन करने वाले नीचे लिखे रूपक मिलेंगे —

( संवत १८५९ की पुस्तक में )

दूहा—सो संवत् नव सत अद्ध । बरस तीस छह अग्ग ॥
पुर पट्टन बीसल नृपति । राजत सयल्लह जग्ग ॥

कवित्त—संवत् नव सत अद्ध । बरस दस * तीय सत्त अग्ग ॥
पुर प्रविष्ट बीसल नरिंद । राज्यव सयल जग्ग ॥

**आये बंस छतीस। विप्र बंदी जन सारे॥**
**दियौ छत्र सिर तिलक। वेद मंत्रह उच्चारे॥**

( सवत १७७० की पुस्तक मे )

दोहा—सो संवत् नव सत्त अथ। बरस तीस छह अग्गि॥
पुर पट्टन वीसल नृपत्ति। राजत सयलह जग्गि॥

कवित्त—सर संवत् नव सत्त। बरस दस * पच सत्त अग॥
पुर प्रविष्ट वीसाल। नृपत्ति राजत समल जग॥

( गुजरात देश की पुस्तक मे )

दोहा—सो संवत् नव सत अधिक। वर्ष तीस छह अग्ग॥
पुर प्रतिष्ठ विशल नृपत्ति। राजत सकले जग्ग॥

---

जितनी पुस्तकें हम इस टिप्पण के लिखने समय देख सके उन सब में ऊपर लिखे पाठ पाए अर्थात् किसी मे हमारी स० १८१९ की पुस्तक का पाठ मिलता है तो किसी में सवत् १७७० वाली का। शोक की बात है कि हमारी १६३१ तथा १६३२ वाली पुस्तक में तो यह पर्व्व ही नही है और संवत् १६८७ वाली मे यह पृष्ठ नही है कि जिसमें इन छन्दो का होना संभव है। यह तो जानने मे ही है कि पिछले रूपक १८० मे चंद कह आया है कि 'चौसट्टि बरस बर राज कीन" चौंसठ बरस बीसलदेवजी ने राज्य किया। अब विद्वानो के विचार देखने जैसी बात है कि इस रूपक के संवत् को इसी प्रकरण के दूसरे रूपको मे कहे सवतो से मिलाने से एक सौ वर्ष का फरक पडता है और जो ९१ वर्ष का एकसा अंतर रासो मे लिखे सब संवतों को संप्रति शोध मे मिलाने और जो परवाने हमने पृथ्वीराजजी के शोध किये है उनमें पडता है वह इस मे सिवाय है। जगत का एक यह सर्वसाधारण नियम है और उसका भार सब पक्षपातरहित विद्वानो पर है कि प्रत्येक समय के विद्यमान बडे-बडे विद्वान सब परम पद-प्राप्त ग्रन्थकर्ताओ के ऊपर जो कोई व्यर्थ आक्षेप करे उसको खण्डन करके छिन्न-भिन्न कर दे, क्योंकि यदि यह भार विद्वानों पर स्वत सिद्ध न रहा होता तो सब कीट क्रिकिट सब अमूल्य ग्रन्थो को काट कर

---

* हिन्दी भाषा के ऐसे काव्यो मे चद जैसे महाकवियो की गूढ बातो को खोलने की कुंजियो मे से हम एक का यहा प्रकाश करते है कि दश दस और दशि दसि शब्दो का अर्थ, जहाँ वे कुछ संख्या प्रकाश करने को प्रयुक्त हुए हो वहा सूक्ष्मता रखते है, अर्थात् दश अथवा दस=१० का वाचक और दशि अथवा दसि=शून्य० अर्थात् केवल दहाई का वाचक होता है और जहाँ लेखक के दोष से इन शब्दो के लिखने में गड़बड़ हो जाती है वहा सख्या मे भी गडबड पड जाती है इस के उदाहरण इस महाकाव्य में यहां से लेकर अनेक स्थलो मे आवेंगे॥

आनंद अग्गवर इन्द्र सम। ध्रंम नंद जस उद्धरै॥
अजमेर नयर अरि जेर करि। विमल राज बीसल करै॥
॥ छं० ३३९॥ रू० १६८॥

---

खा जांय और बड़े-बड़े कवियों के नामों पर पोता फेर दें। अतएव ऐसी जिम्मेदारी को शुद्ध अन्तःकरण से समझने वाला कोई विद्वान क्या यह कहेगा कि भिन्न-भिन्न पुस्तकों में यह भिन्न-भिन्न अशुद्ध पाठ चंद कवि जैसा महाकवि बीसलदेवजी की तरह दानव होकर लिख गया है? क्या इन भूलों का अपराधी चंद है? नहीं-नहीं कभी नहीं। हम क्या एक छोटा सा बालक भी कह सकता है कि यह सब भूलें अयोग्य लेखक और कवियों ने जान कर अथवा अनजानें की हैं। अब हमारी सम्मति इस विषय में चंद की शैली और ख्यातियों की पुस्तकों में लिखें सं० ९३१ को देखते हुए ऐसी है कि यहां ऐसा पाठ था कि "नौ सें अरु इकतीस" और इस हमारे अनुमान की पट्टन-विजय करने के संवत वाले रूपक पुष्टि करते हैं। देखो —

| | |
|---|---|
| बीसलदेवजी का पाठ बैठना ... ... ... ... | ९३१ वर्ष |
| उनका राज्य करना जोड़ो ... ... ... ... | ६४ वर्ष |
| रासो के संवतों और विक्रम में जो सर्वत्र एकसा अन्तर है वह जोड़ो– | ९१ वर्ष |
| | विक्रमी सवत १०८६ |

रासो के रूपकों के जो मूल पाठ अशुद्ध हैं उनको अभी हम जैसे लिखित पुस्तकों में हैं वैसे ही रक्खेंगे क्योंकि जब तक सब विद्वान एक मत न हो जांय तब तक उनको हम पुरातत्त्व विद्या के नियमों के अनुसार बदल नहीं सकते हैं। इसके अतिरिक्त हम पुरातत्त्ववेत्ताओं को चेत कराते हैं कि फीरोजशाह की लाट पर की प्रशस्तियों को अब एक बार प्रथम बीसलदेवजी के और पृथ्वीराजजी के चरित्रों को भले प्रकार ग्रंथान्तरों में पढ़कर उन आशयों के सहारे से फिर विचारें तो उनको मालूम हो सकेगा कि पहिली प्रशस्ति जिसमें का नीचे का लिखा अनुवाद है उसको बीसलदेवजी की नहीं समझना चाहिये किन्तु पृथ्वीराजजी की समझना उचित है और केवल यही विशेष समझना होगा कि बीसलदेवजी के उपलक्ष का संबंध उसमें इतना ही है कि जिस मिती को वह प्रशस्ति निर्माण हुई है वह मिती बीसलदेवजी के पाठ बैठने की है अर्थात् वैशाख सुदी १ और पृथ्वीराजजी को बीसलदेवजी का अवतार होना लोग मानते हैं अतएव इन प्रशस्तियों के लिखने वालों ने अपने इस गूढ़ भाव को प्रकाश करने में उन दोनों का सादृश्य दिखाया है कि जिससे निर्णय करने में यह झगड़ा पड़ जाता है कि अमुक प्रशस्ति पृथ्वीराजजी की है अथवा बीसलदेवजी की। हमारे पास इन प्रशस्तियों संबंधी सब संज प्रस्तुत नहीं हैं और न इतना अवकाश है, नहीं तो हम ही परिश्रम करके कुछ विशेष सारांश प्रकाश करते। इसके अतिरिक्त जो सं० १२२० जैसी प्रशस्तियों को बीसलदेवजी की मानें तो फिर पृथ्वीराजजी को

**बीसलदेवजी का अंत समय पट्टन विजय करने को छत्र धारण करना**

दूहा –बर पट्टन अट्टन अमित। ममित वेद फुनि राज ॥
समय अंत बीसल मिरह। धरयौ छत्र सम साज ॥
॥ छं० ३४० ॥ रू० १६९ ॥

पद्धरी –सिर धारि छत्र बीसल नरिंद। आसनह मिघ बर बरन इंद ॥
भूदेव मंडि वेदी बिसाल। रम पंच मेधि मेलै नि काल ॥छं० ३४१॥
बर बढी ज्वाल खंडन विभाग। जमि रहे जमल पुट पलति लाग ॥
मष समुष दिष्ष परसपर बैन। तिनपुटह बीच तन धूग अैन ॥छं० ३४२॥
जानीत वेद मुख रहै मौन। मुभ ममय अमुभ उच्चार कौन ॥
संपूर वेद किन्नो भिषेक। दुज दइय वदि आसिष असेष ॥छं० ३४३॥
विधि अैन राज दिय मु लप माल। जै जया सबद बीसल मुआल ॥
॥ छं० ३४४ ॥ रू० १७० ॥

**बीसलदेवजी पाठ बैठकर कैसे राज करते थे**

दूहा –लमय पाट बीसल नृपति। विकल इच्छ घन मार ॥
पंडन त्रिय दंडन करै। बिन अपराध अतार ॥
॥ छं० ३४५ ॥ रू० १७१ ॥

---

तेरहवें शतक मे मानना पडेगा, उस दशा में भी पृथ्वीराजजी चित्तौड की ओर आबू की प्रशस्तियो के अनुमार रावल समरसीजी के ममकालीन होंगे और मुमलमानी तवारिखों के मन झूठे ठहर कर मप्रति प्रसूत हुए तर्क के अनुसार मुसल्मानी तारीख जाली मिद्ध होगी ॥

OM

In the year 1230, on the first day of the bright half of the month Vaishakh ( a monument ) of the Fortunate - Visal –Deva son of–the–Fortunate--Amilla –Deva – King - of—Sacumbhari,

Popular Ed. of the Asiatic Researches, page 315

पाठान्तर - पाठ। बर। वर। प्रतिपादा। प्रतीपट्टी। छत्तीम। मारै। दीयो। उच्चारै। नैर।

१६९ पाठान्तर—पुनि। समैं। मरह। धर्यौ। जास ॥

१७० पाठान्तर –मंडि। छत्रधारि। वंबरन। इंद्र। मधि। मेले। मले। मेलिय। वढिय। वटी। दिषि। बेन। पुट। हवी। चतन। अन। रहे। मले मोंन। शुभ। अशुभ। कोंन कीनो। बंध। बंधि। एन। शद्द। मूवाल ॥

१७१ यह रूपक संवत् १७७० और १६ ७की पुस्तकों में तो नहीं है किंतु सं० १८५९ तथा सोसाइटी की छपी हुई पुस्तकों में है जब तक कि इमसे भी बहुत पुरानी पुस्तकों में यह न मिले तब तक उसको क्षपक संज्ञा हम नहीं दे सकते। यहां यह भी

कवित्त—इसो बीर बीसल्ल। नरिंद अजमेर नैर पर ॥
रचि रचना पुर दिव्य। मनों विसक्रम्म कीय कर ॥
अध्रम ध्रंम उप्परें। क्रंम दुक्रित मन इच्छै ॥
हक्क द्रव्य संग्रहै। विना हक लोभन वंछै ॥
चव वरन सरन चहुआन कै। वंस छतिस सेवंत ही ॥
बीसल नरिंद ध्रंमाधिधरि। देव कला देवत्त ही ॥
॥ छं० ३४६ ॥ रू० १७२ ॥

**बीसलदेवजी का अपने पुत्र सारंगदेवजी को उपदेश करके सांभर भेजना कि जो अपनी धा-बंन के पति के विनाश से दुखित हो गए थे**

कवित्त—पट रागिनि परिहार। प्रम्भ सारंग उपन्नौ ॥
पुत्र होत भइ मृत्य। बाल बानिक कौं दिन्नौ ॥
ता वानिक नंदिनिय। नाम गौरी सारंग सन * ॥
इक्क थान पय पान। इक्क सिज्या इक आसन ॥
नव बरस लग्गि कन्या रही। ब्याह राज बीसल कियो ॥
वीबाह हुअे बर वन गयौ। तहां सिंघ वर विनसयो ॥
॥ छं० ३४७॥ रू० १७३ ॥

दूहा—सिंघ विनस्यौ वनिक सुत। कन्या किया अंदोह ॥
वृत्त धर्यौं ब्रह्मचर्य कौ। तप पहुकर तजि मोह ॥
॥ छं० ३४८ ॥ रू० १७४ ॥

---

समझ लेने योग्य बात है कि १६९ रूपक से १७० रूपक तक बीसलदेवजी की पाटन की चढ़ाई के लिये छत्र धारण करने का वर्णन है। प्राचीन समय में जब कि राजा किसी पर चढ़ाई करते छत्र धारण विधि का वैदिक कर्म करके प्रस्थान करते थे। पाठकों को यह भी बीसलदेवजी की कथा बहुत सावधानता से पढ़नी चाहिये क्योंकि इसके बीच-बीच में उनके लड़के सारंगदेवजी आदि के भी वृत्त आते जाते हैं परन्तु उन सब को कवि ने बीसलदेवजी के वृत्तों में मिलाकर वर्णन किया है ॥

पाठान्तर—इछ।

१७२ पाठान्तर - वीसल्ल। नेर। मनौं। विश्वक्रम्म। विसक्रम्म। विसकर्म्म। करि। अधंम। ध्रम। उपरें। क्रम। दुक्रित। नन। इछै। विना। हक्क। लोभ। न। चछौव। चहुवांन। छतीस। ध्रमाधिधार। देव। नाही ॥

१७३ पाठान्तर पाठ। रानि। प्रम। उप्पनो। भय। मृत्ति। कों। दीनों। वनिक। दिनी। सम। रै। इक्क। लगें। कीयो। वीगा। हुवे। गये। विनस्सयो।

* यह पाठ हमने सं० १६४७ तथा १६६० की पुस्तकों में रक्खा है। इधर की सब पुस्तकों में स्नम पाठ है। मनोतिपणुदाने तथा त्रि० अखाण्डते ॥ अथवा सं० सून वा सूनु का अपभ्रंश है।

१७४ पाठान्तर—कन्या। कीयो। वृत धर्यो। पुहुकर ॥

पद्धरी—अति दुचित भयौ सारंग देव। नित प्रत्ति करै अरहंत सेव ॥
बुध धम्म लियौ बंधै न तेग †। सुनि श्रवन राज मन भौ उदेग ॥छं० ३४९॥
बुल्लाइ कुंअर सनमान कीन। किहि काज तुम्म इह धम्म लीन ॥
तुम छडि सरम हम कहौ बत्त। बांनिक्क पुत्र हुन तै दुचित्त ॥छं० ३५०॥
इह नष्ट ग्यान मुनियै न कान। पुरषातन भज्जे किति हान ॥
तुम राज वंस राजनह संग। मृगया मग षेलौ वन दुरंग ॥छं० ३५१॥
परमोध तजो बोधक पुरान। रामाइन सुन भारथ निदान ॥
अभिमान दान रिन सरन धम्म। चारचौ प्रकार सुनि राज क्रम्म ॥छं० ३५२॥
परमोध मानि राजन कुमार। तत काल मंगि बधे हथ्यार ॥
भय प्रसन राज कीनौ पसाव। संभरि रजधानी करहु जाव ॥छं० ३५३॥
गजराज पाट है वर उतंग। सिघासन दीनो जटित नंग ॥
तुम जाहु कुअर संभरिय थान। किरपाल करिय कायथ प्रधान ॥छं० ३५४॥
प्रोहित मुकंद ‡ सारंग चुहान। माचौर धनी नरसिंघ भान ॥
पधार लार बहवल संकोच। दिय बहुत द्रसम कीयौ न सोच ॥छं० ३५५॥
अनेक जाति उमराव सथ्थ। है गै नर वाहन सुतर हथ्थ ॥
तिहि बार धाय बानिक बुलाय। जिन जाहु कुंअर की मथ्य काय ॥छं० ३५६॥
तुम कियौ पुत्र सौ सेक मुड। पिक्षि वैन कह्यौ कहा देहुं दंड ॥
अजमेर मंन्हि संभरि दिमान। जो जाहु तब्ब पडौ परान ॥छं० ३५७॥
इतनी कथ्थि नृप चल्यौ सथ्थ। रथ च्यार भरे तिन वार अथ्थ ॥
जोजनह एक कीनौ मिलान। अनेक भष्ष तहा षान पान ॥छं० ३५८॥
भय प्रात प्रसन पग लग्गि पुत्त। चलि सीष मगि समरि पहुत्त ॥
सर जाय पहूचिय संभ राय। मन वच्च सुद्ध करि क्रम नाय ॥छं० ३५९॥
दस महिष भंजि तहा बली सु दीन। जज होम धोम सुर प्रसन कीन ॥
कीनौ प्रवेस सुर महिम मौलि। तोरन कलस बंधि राज पौलि ॥
॥ छं० ३६० ॥ रू० १७५ ॥

---

† हिं० तेग from Sk ( तैग्म्य ( तिग to assail. to seek, to injure, to attempt, to kill ) or तिग्म = sharp as a weapon ) इसी तरह हिं० तेज is note from the A. Tayz, or P Tez, but from the Sk तेज m. Sharpness, pungency, sharpness of a weapon brilliancy, spirit.

‡ यह नागर जाति का ब्रह्मण था ॥

**१७५ पाठान्तर** - प्रति। धम। कीयौ। वधे। स्रवन। भय। वुलाय। कुवर। तुम। ध्रम। धर्म। वृत। वानिक। तें। दुचित्त। ग्यांन। सुनिये। सुनीयै। कांन। भजैं। छित्ति। षोलो। सुनहु। रिण। ध्रम। चार्‍यो क्रम। कूंआर। वंधे। हथ्यार। हुव। प्रसन्न। रजधान। सभरिय करहु जव। हैं। कुमर।

कवित्त – किय प्रवेश सारंग। देव संभारिय थान थिर॥
आयेह वैस्य षित्रिय। अनेक पग लग्गि नम्मि नर॥
तब कायथ किरपाल। सबन कौं आया दीनी॥
सस्त्र वस्त्र दत चित्त। देय दिल्लासा कीनी॥
जद्दवनि गौरि आइय जबहि। पाइ लगी परमार कैं॥
नव सगुन भए सगुनी कह्यौ। कुँअर होइ कुमार कैं॥
॥ छं० ३६१ ॥ रू० १७६ ॥

दूहा – देवराज रावत सुता। देवत्तनि जद्दौंन॥
गौरि नाम सारंग वर। मनरति मूरति जौन॥
छं० ॥ ३६२ ॥ रू० १७७ ॥

**बीसलदेव जी का मृगया से बहुरना, एक तालाब बनाने की आज्ञा देना और दरबार करना**

दूहा तव वाहुरि बीसल नृपति। मृगया षेलत बन्न॥
देषि थान सर*उद्धरन। मतो उपायो मन्न॥ छं० ३६३ ॥रू० १७८॥

पद्धरी – तब देखि नरिन्द अनूप ठाम। निर्झर गिरिन्द बन अभिराम॥
बुल्लाय लिए मंत्री प्रधान। सर* रचौ इहां पहुकर समान ॥छं०३६४॥

---

थांन। करीय। प्रधान। मारंग। चुहांन। चैहान। धनीय। भांन। दिये। हसंम। कियो। वानिक। बुलाई। मय मो। मूढ। वन। कह्यो। दिमन। खगांन। कथ। सब मध्य। मथि। जोजन। भ्ररक। लगि। पहुंत वच। नाइ भांज। बाली। प्रसन्न। नोरंन कलम बधौति पोल॥

१७६ पाठान्तर– थांन। भाय। आइ। षिंमि। को। अग्या। ममत्र। शस्त्र। चित्त। दिलामा। किनी। जदवनि। पाय। कुंअर। कुमार॥

१७७ पाठान्तर – देवतनि। जदौन। मनो। रनि। मनोरनि॥

१७८ पाठान्तर --नृपनि। वन। थन। मतो। मन॥

* यह बीसल का तालाब अब तक अजमेर के पास विद्यमान है उसके किनारे पर जहांगीर बादशाह ने एक महल बनाया था जिसमें उसने इंगिलस्तान के पादशाह जेम्स पहिले के एलची से मुलाकात की थी। इस टिप्पणी को हमने इस तालाब के किनारे पर खड़े होकर लिखा है। यदि कोई पुरातत्ववेत्ता इस तडाग की वर्तमान दशा अपनी आंख से देखे तो उसको बड़ा शोक तथा आश्चर्य होगा कि अंग्रेज सरकार के राज्य में ऐसे प्राचीन स्थलों का जीर्णोद्धार राज-कोश के द्रव्य से होता है परंतु रेलवाले अपनी रेल इस पर दौड़ा-दौड़ा कर उसको नष्ट भ्रष्ट किए डालते हैं कि पांच वर्ष पीछे वह समूल नष्ट हो जायेगा। हमारी सम्मति में यह विषय पुरातत्ववेत्ता विद्वानों और समस्त भारतीय प्रजा को सरकार हिन्द की सेवा में मिमोरियल करने योग्य है जिससे यह एतिहासिक चिह्न यथास्थान बना रहे।

फुरमाय † काम अप आय गेह । आनंद अग उपज्यौ अछेह ॥
बैठो सिंघासन धम्म नंद । बीसल नरिन्द नग्लोक इंद ॥ छ० ३६५॥

सिर छत्र पाम दुय चमर ढार । अनि रूप जानि अस्विनि कुमार ॥
आईय मु कुलि छत्तीस नाम । पावासर नोवर गोर राक ॥छं० ३६६॥

हजूर लए राजन बुलाइ । तबोलि दियो सनमुष्य चाइ ॥
पढि बंदि छद बोले विरद्द । मुस्काय सीम नायौ नरिन्द ॥छ० ३६७॥

सब सभा पूरि जैमे नछित्त । चहुआन बाच्च जनु चद रत्त ॥
सनमान करे सब दय सीष । फिर बदी जन दीनी असीष ॥छ० ३६८॥

निसि गई पच पल एक जाम । राजन्न महल ‡ प्राप्तिम ताम ॥
करपूर अगर मृगमद सु बाम । मौ र छिरकि उनिम अवास ॥
॥ छ० ३६९ ॥ रू० १७९ ॥

**बीसलदेवजी का रणवास मे पधारकर विश्राम करना और**
**उनकी रू पप्रिय रानी का उनको नपुंसक करना**

कवित्त सुरँग धाम अभिराम । तहा विश्राम राज किय ॥
राग रग नाटक । विनोद सुष महल बोल लिय ॥
पट रागिनि पावार । रूप रभा गुन जुब्बन ॥
प्रमुदा प्रान समान । नही विसरत्त इक्क छिन ॥
रति भोग सुरति तिन सौ सदा । कबहु आन न दिच्छ त्रिय ॥
षिझि सौति सकल एकत्र भय । पुरषातन तिन बध किय ॥
॥ छ० ३७० ॥ रू० १८० ॥

---

† यह भी हिंदी शब्द है सस्कृत स्फुरितम अथवा स्फर्नि=स्फरणे, ननमः कल्पनायाम् स ॥

‡ यह भी हिंदी है । सस्कृत महल्ल=अत पुर inner apartments palace. और महल्लिक=अन पुर रक्षक मे ॥

**१७८ पाठान्तर** नृपति । वन । थन । मनो । मन ॥

**१७९ पाठान्तर** नरिंद । निक्षर । नगरन । गिरद । अभिराय । बुलाय । लये । रचो । समान । बैठो । सुसिंघासन । ध्रम । नरिंद । ससीर । दोय । जानि । अश्विनि । आइय । कुली । छतीस । ताम । पावासिर । तूवर । दीयौ । सनमुख । चाहि । चाय । छद । वदि । विरद । नाम्यो । जैम । चाहु न । सनमान । दईय । जाम । राजन । वाम । कर्पूर । सोधे । छिरकि । उनम ॥

**१८० पाठान्तर**—सुरग । सुष ताम । विश्राम । सुष । पवार । जुवन । प्रान । समान । इक । स्यें । नि । दरम । सौकि । भई ॥

पद्धरी तब सकल भइय एकत्र नारि। पुरुषातन तिन बंध्यौ विचार ॥
प्रचार सहर दूतिका च्यार। लै षवरि सहर पहुची मझार ॥३७१॥
प्रसताव भाव तिन कहि उचार। जोगिनिय बोल आदीतवार ॥
पहराइ वेस बदलाय भेस। इम कियो राजद्वारह प्रवेस ॥३७२॥
लै अथ्थ दई दरवान हथ्थ। इम किय प्रवेस सहचरिय मध्थ ॥
जोगिनिय गई रागिनी मद्धि। सब बोलि कह्यो है सिद्ध सिद्ध ॥३७३॥
आदेस कियौ सब पाइ लग्गि। आमन्न जोरि कर उभ्भ अग्ग ॥
किहि काज आज हू बोलि लीन। किहि नार तुमहि इह सीष दीन॥३७४॥
सब सौति कह्यो दुष सुनहु तुम्म। राजन्न तनय हम सौ न क्रम्म ॥
को जानि मात विंझनी पीर। सौति कौसाल साले सरीर ॥३७५॥
तुम कहौ करूं जीव तै बद्ध। तुम कहौ करौ नारी विरुद्ध ॥
तुम कहौ करौं काम तै भंग। ज्यौ नारि अंग त्यौ पुरुष अंग ॥३७६॥
सब चित्त वसी इह सौति बात। अब ही इह कारज करो मात ॥
मंगाय अगिनि तब कियौ होम। पर स्वान मांस प्रति वास धोम ॥३७७॥
उच्चरयौ मंत्र आराधि इष्ट। तत काल भयौ काम तै नष्ट ॥
दस दिसा लग्गि इह करी विद्धि। गत भौ पुरुषातन रहि न सिद्ध ॥३७८॥
दै द्रव्य कहौ माता सिधाव। इह सहर छडि अनि सहर जाव ॥

**बीसलदेवजी का पुरुषत्व नाश होने से दुचित्त हो गोकर्णेश्वर की यात्रा करने को गुजरात जाना।**

अनि दुचित राज भय काम नास। ब्रह्मचर्य नेम लियौ चतुर मास ॥३७९॥
कातक्क करन पहुकर सनान। गोक्रन्न * महातम सुनत कान ॥

---

* इन गोकर्णेश्वर महादेव की उत्पत्ति-कथा स्कंध पुराणान्तर्गत जो नागर ब्राह्मणों का एक परम पूज्य संस्कृत भाषा में २८००० श्लोक की संख्या का नागरखंड नामक ग्रंथ है उसके १६ वें अध्याय मे लिखी है। यह सम्पूर्ण ग्रंथ मेरे पुस्तकालय मे है ॥

आज जो बडनगर और बीसल नगर नामक नगर गुजरात मे प्रसिद्ध हैं उनका प्राचीन नाम चमत्कारपुर था, उसकी सीमा का प्रमाण उक्त ग्रंथ के १६ वें अध्याय में लिखा है अर्थात् इन गोकर्णेश्वर को उसकी दक्षिणोत्तर सीमा पर होना प्रकाश किया है —

ऋषय ऊचु. —चमत्कारपुरोत्पत्तिः श्रुतास्वत्तो महामते।
तत्क्षेत्रस्य प्रमाणं यत्तदस्माकं प्रकीर्तय ॥ १ ॥
यानि तत्र च पुण्यानि तीर्थान्याय तनानि च।
सहितानि प्रभावेन तानि सर्वाणि कीर्तय ॥ २ ॥

बुल्लाय जैतसिय गोलवाल। तुम भूमि पास नागरहं†चाल ।।३८०।।
तुम देस कहीजै गोउक्रन्न। परवत्त सरोवर नदी रन्न ।।

महाराज उहां महादेव थान। वानास नदी कौमारि कान ।।३८१।।
गिरवर उतंग इक तीन कोस। निझरना झरत मन आवे जोस ।।

केतीक दूर अजमेर हूत। दिन दोय मंझ नीके पहूंत ।।३८२।।
चढ़ि चल्यौ राज गोकव दिसान। मैं मंत गुग्यि घ्रमत निसान ।।
आवाजि पहूंचिय दस दिसान। अरि भ्रमैं वन्न तजि थान थान ।।

।। छं० ३८३ ।। रू० १८१ ।।

---

सूत उवाच -पंचक्रोश प्रमाणेन क्षेत्र ब्राह्मण सतभा।
आयामव्याम तश्चैव चमत्कारपुरोद्भवं ।। ३ ।।

प्राच्या सम्यां गयाशीर्षं पश्चिमेन हरेः पदं।
दक्षिणोत्तरयोश्चैव गोकर्णेश्वर सज्ञिकं ।। ४ ।।

हाटकेश्वर संज्ञ तू पूर्वमामी द्विजोत्तमाः।
तत्क्षेत्र प्रथित लोके सर्वपातकनाशनं ।। ५ ।।

यतः प्रभृति विप्रेभ्यो दत तेन महात्मना।
चमत्कारेण तत्स्थानं नाम्ना ख्याति ततो गतं ।।

† नागरह -- उक्त नागरखंड जिसके भले प्रकार पढ़ने मे आया होगा वह कह सकता है कि अनर्त देश मे हाटकेश्वर क्षेत्र है, उसमें जो आज वड नगर नाम से प्रख्यात है वह नगर यही है। इसके सतयुग मे आनन्दपुर, त्रेता मे चमत्कारपुर; द्वापर मे मानपुर अर्थात् मनीपुर, और कलि मे नगर अर्थात् बडनगर नाम प्रसिद्ध हुए है। इसके अतिरिक्त यह भी ध्यान मे रखने योग्य बात है कि नागर ब्राह्मणों मे जो आज बीसननगरा नामक नागर ब्राह्मण प्रसिद्ध है वे वड़नगरों मे से इन्हीं बीसलदेवजी के समय मे उनके दान देने से पृथक हुए है और बीसननगर नामक जो नगर आज गुजरात में प्रसिद्ध है वह इस समय इन ही बीसलदेवजी का प्रदान किया हुआ है। नगरखंड से यह भी ज्ञात होगा कि बीसलदेवजी के समय में जिन नागर ब्राह्मणों को दान दिया गया है उनमें से कुछ उस समय पुष्कर में भी रहते थे और येही लोग बीसलदेवजी को पुनश्च पुंसत्व प्राप्त कराने को गोकर्णेश्वर की यात्रा कराने जिसका वर्णन यहां कवि ने किया है, ले गए थे और अजमेर के चाहुवान राज्य के पुरोहित भी येही नागर ब्राह्मण थे। उनमें से एक पुरोहित मुकुन्द का नाम १७५ रूपक में आ चुका है। नागरों की पुरोहिताई छुटने पर अन्य ब्राह्मण चौहानों के पुरोहित हुए हैं।

दूहा—अरि उद्यान प्रमि थान तजि। बजि पर षंड अवाज * ॥
तच्छितपुर † गोक्रन्न दिसि। पहुंच्यौ बीसल राज ॥
॥छं० ३८४॥ रू० १८२॥

कवित्त—गिरि उतग सलिता। विहंग उद्यान थान हर॥
सघन छांन पषी। असषि रहि लता झुमि तर॥
बरन बरन्न पल्लव। पहुप द्रुम बेलि केलि फ[illegible]॥
कीर पिक्क चक्कोर। मोर कोकिल कौतूहल॥
वाराह सिंघ मृग जथ जहा। दिष्षिराज अचरिज भयौ॥
अनूप ठाम आराम अनि। सिव परमत सब सुष भयौ॥
॥ छं० ३८५॥ रू० १८३॥

---

* यह संस्कृत अ[illegible] वाज तथा [illegible] बाज अथवा अवाज तथा आवाद से है॥

† गो[illegible] मे गुजरात प्रान्त मे बडनगर कहलाता है उसी का नाम है। नागरखंड के पढ़ने से उसके [illegible] अन्य नाम भी ज्ञात होंगे जैसे, वृद्धपुर, [illegible] नगर आदि। उक्त ग्रन्थ मे यह भी पढ़ने में आवेगा कि इस स्थान में एक समय सर्पों का बड़ा उपद्रव हुआ था और वह महादेवजी के त्रिजात ब्राह्मण को 'नगरम् नगरम्" मंत्र प्रदान करने से दूर हुआ इसी से वह नगर कहलाया। इस नगर के रहने वाले नागर ब्राह्मण अब तक प्रसिद्ध हैं। यह कथा नागरखंड के ११३ वे अध्याय में सविस्तार लिखी है॥

पाठान्तर—मई। बघन। प्रच्यार। महम। प्रस्तार उच्यार। जोगनीय। अथि। चहुआन। कीय। सहचरा। मथ। जोगिनी। आदिम। कीयौ। आसन्न। उम्भ कर जोगि अग्ग। [illegible]हि। हम। नाम। काम। जानै। बामनी। को। माल। सानै। कहो। कौ ते। सो। करो। अगनि। उचरयौ। आराध। तें। लगि। विद्ध। रहित। कातिग। करन मानाना। सुनहु। कान। पामल। पास कल। कहीजै। गोकन्न। परवत। महाराज। वन्नाम। कामालिकान। निझरना। मम। नीकै। मैं घुम्मन। दिसान। थान॥

१८२ पाठान्तर उद्यान। थान। तछितपुर। गोक्रन। पहुँच्यौ॥

१८३ पाठान्तर उध्यान। उद्यान। छाह। असष्य। झुम। बरन। पहुप्प। कीक। चकोर। च्चकोर। सारस। दिषि। अनूप। ठाम। आराम। फरमत॥ इस रूपक की पहिली दो तुकों की पहिली दो यतियों मे दस दस मात्राए है और दूसरी मे चौदह चौदह। यह कोई ऐसा दोष नहीं कि जिस के लिये हम ग्रंथकर्ता को दोष दें। ऐसे उदाहरण अन्य बड़े बड़े कवियों के काव्यों मे भी देखने मे आते है अतएव इस को कवियों की एक शैली मानना चाहिये। ऐसे स्थलो मे प्राय शुष्क-कवि आपस में बहुत वादविवाद कर सिर फोड़ा करते हैं अतएव हम एक और भी सूक्ष्म

कितनेक महाशय जिनको यह शोध विदित हो गया, है हमको First discovery प्रथम शोध करने का मान देते हैं किन्तु हम उनकी परम प्रीति और न्याय बुद्धि के साथ गुणग्राहकता के लिये अत्यन्त आभारी होकर यह कहते हैं कि जब अन्य पुरातत्ववेत्ता विद्वान् भी हमारे इस शोध को उसके गुण दोषों का अन्वेषण करके स्वीकार करेंगे तब हम अपने को सर्वंगीण्या कृत कृत्य समझेंगे।

अब आप चंद की सवत् सम्बन्धी कठिनता को इस प्रकार से समझने का प्रयत्न करें कि प्रथम तो [illegible] ३५५ का बहुत ध्यान देकर पढ़े। तदनन्तर उसका अन्वय करके यह अर्थ करें कि [एकादस से पचदह] ग्यारह से पदरह [अनन्द विक्रम साक अथवा विक्रम अनन्द साक] अनन्द विक्रम का साक अथवा विक्रम का आनन्द साक [तिहि] कि जिसमे [रिपुजय] शत्रुओ को विजय करने [पुरहरन] और नगर अथवा देश देशान्तरो को हरन करने [भौ] को [प्रिथिराज नरिंद] पृथ्वीराज नामक नरेन्द्र [भय] उत्पन्न हुए॥

तदनन्तर इसके प्रत्येक शब्द और वाक्यखंड पर सूक्ष्म दृष्टि देकर अन्वेषण करें कि उसमे चद की (Archaic style) प्राचीन गूढ भाषा होने के कारण संवत् सम्बन्धी कठिनता कहां और क्या घुसी हुई है। कवि के प्रतिकूल नहीं किन्तु अनुकूल विचार करने पर आपकी न्याय बुद्धि जड़ खोज कर पकड़ लावेगी कि विक्रम साक अनन्द वाक्यखंड में -और उसमे भी अनन्द शब्द मे हम लोगो को इतने वर्षो से गड़बड़ा कर भ्रमा [illegible] चद की [illegible] भरी हुई है। इतनी जड़ हाथ में आ जाने पर अनन्द शब्द के अर्थ की गहराई को ध्यान मे लेकर पक्षपातरहित विचार से निश्चय कीजिये कि यहां चद ने उसका क्या अर्थ माना है। निदान आपको समझ पड़ेगा कि अनन्द शब्द का अर्थ यहां चद ने केवल नव-संख्या-रहित का रक्खा है अर्थात् अ = रहित और नन्द = नव ९। अब विक्रम साक अनन्द को क्रम से अनन्द विक्रम साक अथव विक्रम अनन्द साक करके उसका अर्थ करो कि नव -रहित विक्रम का शक अथवा विक्रम का नव -रहित शक अर्थात् १००-९= ९०। ९१ अर्थात् विक्रम का वह शक कि जो उसके राज्य के वर्ष ९०। ९१ से प्रारंभ हुआ है। यही थोड़ी सी और उत्पेक्षा करके यह भी समझ लीजिये कि हमारे देश के ज्योतिषी लोग जो सैकडों वर्षो से यह कहते चले आते हैं और आज भी वृद्ध लोग कहते हैं कि विक्रम के दो संवत् थे जिनमें से एक तो अब तक प्रचलित है और दूसरा कुछ समय तक प्रचलित रहकर अब अप्रचलित हो गया है। और हमने भी जो कुछ इस के विषय की विशेष दंतकथा कोटा राज्य के विद्वान कविराज श्रीचंडीदानजी से सुनी थी वह इस महाकाव्य की संरक्षा में जैसी की तैसी लिख दी है। अतएव विदित हो कि विक्रम के दो संवत् हैं। एक तो सनन्द जो आज कल प्रचलित है और दूसरा अनन्द जो इस महाकाव्य में प्रयोग में आया है। इसी के साथ इतना यहां का यहां और भी अन्वेषण कर लीजिये कि हमारे शोध के अनुसार

जो ९० । ९१ वर्ष अंतर उक्त दोनों संवतों का प्रत्यक्ष हुआ है उसके अनुसार इस महाकाव्य के संवत् मिलते है कि नहीं। पाठकों को विशेष श्रम न पड़े अतएव हम स्वयम् नीचे के कोष्टक में कुछ संवतों को सिद्ध कर दिखते है—

## पृथ्वीराजरासो के अनन्द संवतों का कोष्टक

| पृथ्वीराजजी का | रासो में लिखे अनन्द संवत्में | सनन्द और अनन्द संवतो का अंतर जोड़ो | यह सनन्द संवत् हुआ उम में | पृथ्वीराजजी की शेष वय जोडो | परीक्षा के लिये अंतिम लड़ाई का सिद्ध संवत |
|---|---|---|---|---|---|
| जन्म | ११११५ | ९० । ९१ | १२०५ । ६ | ४३ | १२४८ । ९ |
| दिल्ली गोद जाना | ११२२* | ९० । ९१ | १२१२ । ३ | ३६ | १२४८ । ९ |
| कैमास जुद्ध | ११४० | ९० । ९१ | १२३० । १ | १८ | १२४८ । ९ |
| कन्नौज जाना | ११५१ | ९० । ९१ | १२४१ । २ | ७ | १२४८ । ९ |
| अंतिम लड़ाई | ११५८ | ९० । ९१ | १२४८ । ९ | ० | १२४८ । ९ |

जो कुछ हमने यहां तक कहा है उससे और सब बातें तो हमारे पाठको के मन में बैठ गई होंगी किन्तु ३५५ रूपक में जो अनन्द शब्द का प्रयोग हुआ है उसमें किसी-किसी को कुछ संदेह रहेगा, अतएव हम फिर उसके विषय में कुछ अधिक कहते हैं। देखो संशय करना कोई बुरी बात नहीं है किन्तु वह सिद्धान्त का मूल है। हमारे गौतम ऋषि ने अपने न्यायदर्शन मे प्रमाण और प्रमेय के पीछे संशय को एक पदार्थ माना है और उसके दूर करने के लिये ही मानो सब न्यायशास्त्र रचा गया है। यदि आनन्द का नव-संख्या-रहित का अर्थ किसी की सम्मति में ठीक नहीं जंचता हो तो उससे इस स्थल में बहुत अच्छी तरह घटता हुआ कोई दूसरा अर्थ बतलाना चाहिये। परन्तु बात तब है कि वह सर्वतंत्र सिद्धान्त ( universally true) से उसी तरह सिद्ध हो सकता हो कि जैसे हमने यहां अपना विचार सिद्ध कर दिखाया है। सब लोग जानते हैं कि हमारे इस शोध के पहिले तक युवा और मध्य वय के कोई-कोई कवि इस अनन्द संज्ञा वाचक शब्द का गुण अर्थ शुभ

* यह संवत् हमने पृथ्वीराजजी के जो परवाने हमको मिले हैं उनकी छाप में लिखा हुआ है उनसे ग्रहण किया है किन्तु रासो की अब तक प्राप्त हुई पुस्तकों में तो किसी में ११२८ और किसी में ११३८ लिखा मिलता है॥

(auspicious) का करते रहे है और चारण जाति के महामहोपाध्याय कविराज श्रीश्यामलदासजी ने भी अपने इस महाकाव्य के खंडन-ग्रंथ मे यही अर्थ माना है। परन्तु विद्वानों के विचारने और न्याय करने का स्थल है कि इस दोहे मे आनन्द पाठ नही है और न छंद के लक्षण के अनुसार वह बन सकता है किन्तु स्पष्ट अनन्द पाठ है। यदि वहा संज्ञा वाचक आनन्द पाठ भी होता तो भी उसका गुण वाचक शुभका अर्थ नही हो सकता था परन्तु संस्कृत भाषा का थोडासा ज्ञान रखनेवाला भी यह जान सकता है अथवा जिनके पास संस्कृत भाषा के कोशो की पुस्तकें है वे उनके बल मे भी जान सकते है कि वाचस्पत्य बृहत् संस्कृताभिधान के पृष्ठ १४९ और शब्दार्थचिंतामणि के पृष्ठ ६९ मे स्पष्ट अनन्द के यह अर्थ लिखे हैं "त्रि० न नन्दयति नन्द, आनन्दायतृभिन्ने, अनानन्दे असुखे" इत्यादि। देखो जब अनन्द शब्द का सत्य अर्थ दुःख का है तो फिर क्या सुख और शुभ का अर्थ करना अयोग्य नही है। यदि कवि लोग जैसे अलंकार और नायका भेद की सूक्ष्मता जान लेने के लिये परिश्रम करते है वैसे ही जो सूक्ष्म दृष्टि देकर देखते तो झट जान लेते कि यहा कवि गूढार्थ मे सवत् का भेद बता रहा है और सुख अथवा दुःख और शुभ अथवा अशुभ के स्थूल अर्थो को प्रयोग मे नही लेता है। व्याकरण शास्त्र की रीति से भी आनन्द और अनन्द शब्दो की प्रयोग सिद्धि मे अन्तर है। अब हमारे अर्थ की पुष्टि मे विचार कीजिये -

१. प्रथम तो विचार करने के पहिले ऐसे-ऐसे दुराग्रहो से अपने-अपने हृदय को अपवित्र नही कर रखना चाहिये कि चन्द ऐसा मूर्ख था कि उसे अनुस्वार और विसर्ग तक का ज्ञान न था और न वह संस्कृतादि किसी भाषा मे व्युत्पन्न पंडित था और जितनी भूल इस महाकाव्य मे मिलती है वह सब उसने ही की है ॥

२ दूसरे, देखो कि कवि यहा विक्रम के शक की संख्या के विशेषण मे अनन्द शब्द का प्रयोग करता है और वहा संख्या-वाचक अर्थ का ही प्रसंग है। और इस बात की भी कुछ अत्यावश्यकता नही है कि हम यहा अनन्द को आनन्द का अपभ्रंश आदि समझकर शुभ का ही अर्थ करें क्योकि कवि इसके साथ ही रूपक ३५६ मे स्पष्ट "तृतीय साक पृथिराज को लिख्यो" कहता है। और संज्ञावाचक आनन्द का अपभ्रंश रूप अनन्द कि जो तथापि संज्ञावाचक ही होगा, उसका गुणवाचक अर्थ शुभ ( auspicious ) कदापि नही बन सकता ।।

३. तीसरे, इस स्थल के प्रसंग से अनन्द शब्द को अ+नन्द से बना मानना चाहिये और अ का यहा रहित अर्थ करने के लिये इस श्लोक को प्रमाण मे लेना चाहिये :-तत्सादृश्यमभावश्च, तदन्यत्वं तदल्पता। अप्राशस्त्यं विरोधश्च नञर्थाषट प्रकीर्तिताः" ॥ और नन्द के नव संख्यावाचक अर्थ के ग्रहण करने को वैसे ही समझें तो ऋषि शब्द ७ सात के वाचक की भांति 'नव नन्दा-

भविष्यन्ति चाणक्योयान् हनिष्यति' स्कं पु. । तथा श्रीधर स्वामी -कृत भागवत की टीका में तेषां सपुत्राणां नव संख्यत्वेन तत्तुल्य संख्या" के अर्थ स्पष्ट ही है अतएव अधिक प्रमाण नहीं लिखते हैं ॥

४ चौथे, चंद का अनन्द शब्द प्रयोग करने से उसका यह आन्तरीय अभिप्राय होना ज्ञात होता है कि विक्रम का जो प्रचलित संवत् है उसकी मूल संख्या में संकर राजा नन्द का कुछ समय मिला हुआ है अर्थात् वह संवत जिस गणित के अनुसार है वह उक्त नन्द के समय सहित था और चन्द ने जिस प्रकार से काल निरूपण किया है वह नन्द के समय रहित है अथात् चन्द का लिखा विक्रमी संवत् शुद्ध विक्रमी है। इसी लिये हमने इन दोनो संवतो को अनन्द और सनन्द नामों से इस टिप्पण भर में ग्रहण किया है। यदि कोई मनुष्य यह हठ कर बैठे कि हमको चन्द का अनन्द संवत् केवल प्रत्यक्ष प्रमाणों से ही सिद्ध कर दिखाओ तो क्या यह हमारा उसको उत्तर देना अन्यथा होगा कि जिस प्रमाण रूप प्रचलित विक्रमी संवत की अपेक्षा से तुम चन्द के लिखे अनन्द संवत रूपी प्रमेय को सिद्ध करना चाहते हो तो प्रथम तुम अपने प्रमाण को वैसे ही प्रत्यक्ष प्रमाणों से निर्दोष सिद्ध कर दिखाओ तो फिर हम उसको प्रमाण रूप मानकर चन्द के अनन्द संवत रूपी प्रमेय को सिद्ध कर उसकी अशुद्धता समझ ले, क्योंकि यह दावा तुम्हारा है कि चन्द का लिखा संवत अशुद्ध है। अतएव वादी के करने का काम हम ही करके प्रचलित विक्रमी संवत की मान्यता की परीक्षा करते है। परीक्षा करने के पहिले एक यह सिद्ध हुई बात स्मरण कर लेनी चाहिये कि आज तक सर विलियम जोन्स मिस्टर सैम्युएल इर्विन, कोलब्रुक, बैण्टली, टाड, लैसन, डाक्टर भाऊ दाजी बुल्हर, ह्विटनी, अल्बीरूनी डाकुर हार और डाक्टर कर्ण आदि ने जो जो शोध बड़े बड़े परिश्रम से विक्रमादित्यजी का ठीक समय निश्चय करने के लिए कई एक प्रकारो से अर्थात् विक्रमादित्यजी के समकालीन राजा और ग्रंथकर्त्ता आदि ने समयादि का भी विवरण करके किये हैं उनके सिवाय इस प्रकार से सिद्धान्त कर लेने के कि वर्तमान विक्रमी मे से १३५ वर्ष घटाने से शालिवाहन का शक और ५६ वा ५७ घटाने मे ईस्वी सन् और इसी प्रकार से अन्य संवत भी और इसी हिसाब से ईसा ससीह के ५६ वा ५७ वर्ष पहिले कोई विक्रम नाम का राजा हुआ था कि जिसका यह संवत प्रचलित है, न तो कोई और फल निकला है और न कोई वैसा प्रामाणिक प्रत्यक्ष प्रमाण किसी को मिला है और न कोई आज दे सकता है कि जैसा विचारे स्वर्गवासी चंद कवि के लिखे संवतों को सिद्ध को करने के लिए बड़ी धूमधाम से हम चाहते हैं। क्या यह न्याय है कि विक्रम के प्रचलित संवत को सिद्ध करने के समय तो हम गोलमाल कर जावें और चंद के संवत को सिद्ध करने के लिये दूसरे से प्रत्यक्ष प्रमाण मांगे ? फिर विचार कीजिए कि संस्कृत भाषा के कोषादि में जो यह तत्र शककारकस्य

विक्रमादित्यस्य हननात शालिवाहनस्य शकर्तृत्वम" लिखा प्राप्त होता है और आईन अकबरी के ग्रन्थकर्ता ने भी यही आशय ग्रहण किया है। इससे विक्रमादित्यजी का मरण तो १३५ में होना निश्चित ही है तथा १३५ वर्ष तक राज्य करना भी स्वतः सिद्ध है। अब रहा यह कि विक्रम के संवत का प्रारम्भ उनके जन्म से अथवा गद्दी पर बैठने के दिन से अथवा गद्दी पर बैठने पीछे किसी बड़े कार्य के करने के दिन से हुआ है। यदि ज्योतिर्विदाभरण को कदाचित् सत्य होने की अपेक्षा असत्य ही मानें और उसे किसी भी समय में बना क्यों न ग्रहण करें तथापि उसके अतिरिक्त कोई अन्य प्रमाण दृष्टि में नहीं आता कि जिसके इस "निहन्ति यो भूतलमण्डले शकान्। सपञ्चकोटिघनजदलप्रमान् कलौ॥ स राजपुत्र शककारको भवेत्। नृपाधिराज्य ह्यनुशासकर्तृ हा॥" वाक्य के अनुसार पचपन करोड़ शकों को अथवा किसी शक कर्ता को मारने से विक्रमी संवत् का प्रारम्भ होना ही अति सम्भावित प्रतीत होता है। तदनन्तर यह अनुमान करना भी अनुचित नहीं है कि विक्रम ने कुछ अपने बालकपन में तो ऐसा बड़ा साका किया ही न होगा किन्तु उस समय उनकी कम से कम २५ वर्ष की वय तो भी होगी कि जिससे १३५ + २५ = १६० एक सौ साठ वर्ष की सब वय सिद्ध होती है। निदान उसका हम पृथ्वीराजजी और समरसीजी के ९० वर्ष तक न जी [illegible] अनुमान तो अपेक्षा [illegible] समझा सकते हैं। सारांश यही है कि [illegible] विक्रम की १३५ वर्ष की [illegible] जो अपने हिसाब [illegible] अनन्द [illegible] नहीं है और प्रचलित विक्रमी संवत् [illegible] दशमव [illegible] नन्द का समय मिला हुआ है और [illegible] निर्दोष [illegible] नहीं है। अर्थात् प्रचलित विक्रमी संवत् [illegible] प्रकार सिद्ध [illegible] प्रमाण नहीं दे सकता था यह जिस प्रकार से आज माना जाता। उसी प्रकार पृथ्वीराजरासा के संवत् ९० । ९१ वर्ष के अन्तर के मान जाने में भी कुछ हानि दृष्टि नहीं आती। हमको एक बड़ा शोक इस बात का है कि यदि विद्वानों ने रूपक ३५५ और ३५६ को एक दूसरे की संगति लगाकर विचारा होता और रूपक ३५६ को बिल्कुल ही न छोड़ दिया होता तो रासो के संवतों के विषय में संदेह ही नहीं हुआ होता क्योंकि वे दोनों रूपक मानो खड़े हुए पुकार पुकार कर कह रहे हैं कि हमारे आशय ये है।

५. पाचवें चंद के नवे नन्द के समय को नहीं ग्रहण करने का एक यह भी प्रबल कारण सब के ध्यान में आ सकने जैसा है कि महानन्द को नौ पुत्र थे, आठ तो विवाहिता रानियों से और एक चंद्रगुप्त नामक मुरा नाम की नाइन उपस्त्री से। हमारी इस बात को भी स्मरण में रखना चाहिये कि मुरा नाम की नाइन से उत्पन्न होने के कारण चंद्रगुप्त और उसके वंशज मौर्य कहलाये हैं।

अन्य देश देशान्तर के मनुष्यों की अपेक्षा हमारे स्वदेशीय बन्धुओं के समीप कुलीन और अकुलीनों में परस्पर डाह वैर का होना कोई आश्चर्यदायक बात नहीं है क्योंकि यह व्यवहार सदा से बना आया है और आज भी सब छोटे बड़ों मे विद्यमान है अर्थात् कोई अकुलीन चाहे जितनी उन्नति की दशा को क्यों न प्राप्त हो जाय और कोई कुलीन चाहे कैसा दरिद्र भी क्यों न हो जाय किन्तु वह कुलीन उस अकुलीन को संकर ही समझेगा। और इससे सदा दोनों से परस्पर द्वेष रह कर जो जब प्रबल होगा तब वह उस निर्बल को अवश्य नाश कर देगा और वे दोनो अपनी वंशावली मे अपने अपने वैरी का नाम तक नहीं गिनेंगे। इसी कारण से हमारे आर्य काल निरूपकों ( The Arya Chronologists ) की भी यह शैली हो गई है कि जो स्वयम् कुलीन है अथवा कुलीनो के पक्षपाती है वे उस अकुलीन राजा के नाम और समय को अपनी सपादित ख्यात में नहीं लिखते हैं और उसके समय आदिक को या तो उसके आगे पीछे के किसी कुलीन राजा मे मिला देते हैं अथवा ऐसे स्थलो मे यह लिख देते है कि इतने समय तक "कटार अथवा तरवारि ने राज किया इत्यादि"। इसके अनेक उदाहरण राजपूतों की वंशावलियों मे मिल सकते हैं परन्तु एक ऐसा आधुनिक उदाहरण है कि जिस को सर्व साधारण जानते है वह मेवाड राज की वंशावली मे बनवीर का है उससे ही विचार देखिये। क्या मेवाड देश के परम कुलीन महाराणाजी साहब और क्या और कुलीन उमराव सरदार और पासवानादि लोग और क्या हम जो कदाचित् मेवाड की ख्यात (Chronicles) लिखें तो बनवीर का नाम और उस का समय अपनी कुलीन अवली मे न तो किसी ने मिलाया है और न हम मिलावेंगे किन्तु उसका वृत्त सब के जानने के लिये हम एक पृथक टिप्पण मे लिख देंगे कि जिसस हम को पुरातत्ववेत्ता ग्रन्थ का चोर न ठहरावें और जो कोई कदाचित् हम को ऐसा करने के कारण मुतअस्सिब अर्थात् दुराग्रही भी कहेंगे तो हम उसका अपनी एक अति प्रिय पदवी समझकर उस पर अभिमान करेंगे। इसी लिये कुलीन क्षत्रियों के अभिमानी चंद बरदाई ने विक्रमादित्यजी के समय मे से अकुलीन मौर्य्य समय ९० । ९१ वर्ष का ह्रास करके शुद्ध क्षत्रिय समय ग्रहण किया है और उसका नाम विक्रम का अनन्द संवत् अर्थात् पृथ्वीराजजी का तृतीय शक रक्खा है। हम यह यहां तक भी मान कर कह सकते हैं कि यदि आज इस विषय को समर्थन करने को कोई भी प्रमाण न मिले तथापि चंद की निज-काल-निरूपण शैली तो स्वयम् सिद्ध ही है।

६. छठे, चंद के प्रयोग किये हुए विक्रम के अनन्द संवत् का प्रचार बारहवें शतक तक की राजकीय व्यवहार की लिखावटों में भी हमको प्राप्त हुआ है अर्थात् हम को शोध करते करते अपने स्वदेशी अंतिम बादशाह पृथ्वीराजजी और रावल समरसीजी और महाराणी पृथाबाईजी के कुछ पट्टे परवाने मिले हैं कि उनके संवत्

भी इस महाकाव्य में लिखे संवतों से ठीक-ठीक मिलते हैं और पृथ्वीराजजी के परवानों में जो मुहर अर्थात् छाप है उसमें उनके राज्याभिषेक का सं० ११२२ लिखा है। इन परवानों के प्रतिरूप अर्थात् Photo हमने अपनी ओर से एशियाटिक सोसाईटी बंगाल को भेट करने के लिये अपने स्वदेशी परम प्रसिद्ध पुरातत्त्ववेत्ता डाक्टर राय बहादुर राजा राजेन्द्रलाल जी मित्र एल०एल० डी० सी० आई० ई० के पास भेजे हैं और उनके अकृत्रिम होने के विषय में उनसे बहुत कुछ पत्रव्यवहार हुआ है। यदि हमारे राजा साहब अकस्मात् रोगग्रस्त न हो गये होते तो उन्होंने हमारे इस बड़े परिश्रम से प्राप्त किये हुए प्राचीन लेखों को अपने विचार सहित पुरातत्त्ववेत्ताओं की मंडली में उपस्थित किया होता। इन परवानों के अतिरिक्त हम को और भी कई एक प्रमाण प्राप्त होने की दृढ़ाशा है कि जिनको हम उस समय विद्वत् मंडली में उपस्थित करेंगे कि जब कोई विद्वान् उनको कृत्रिम होने का दोष देगा। देखिए जोधपुर राज्य के काल- निरूपक राजा जयचंदजी को सं० ११३२ में और शिवजी और सैनरामजी को सं० ११६८ में और जयपुर राज्यवाले पज्जूनजी को सं० ११२७ में होना आज तक निःसंदेह मानते हैं और ये संवत् भी हमारे अन्वेषण किये हुए ९१ वर्ष के अन्तर के जोड़ने से अनन्द विक्रमी होकर सांप्रत काल के शोधे हुए समय से मिल जाते हैं इसके अतिरिक्त रावल समरसीजी की जिन प्रशस्तियों को हमारे मित्र महामहोपाध्याय कविराज श्यामलदासजी ने अपने अनुमान को सिद्ध करने को प्रमाण में माना है वे भी एक अन्तरीय हिसाब से (indirectly) हमारे शोधे किये इस अनन्द संवत् को और उसके प्रचार को पुष्ट और सिद्ध करती हैं। देखिए और इन दो ध्रुवों को अपने ध्यान में रख लीजिए कि प्रथम तो रावल बापाजी के नाम पर सब ख्यात की पुस्तकों में सदैव से सं० १९१ लिखा चला आता है जिसका कर्नल टाड साहब ने तो बल्लभी के नाश से चीतोड़ प्राप्त होने तक का समय माना है और मेवाड़ के छोटे छोटे लड़के तक इतना अवश्य जानते हैं कि बापाजी सं० १९१ में हुए और उन्होंने १०१ वर्ष राज्य किया अथवा उनकी वय १०१ वर्ष की हुई और ऐसे आज तक के इस बड़े निश्चय के साथ सर्वसाधारण के मानने को महामहोपाध्याय कविराजजी भी कदापि अस्वीकार नहीं कर सकते हैं। दूसरे, रावल समरसीजी के नाम पर भी उसी तरह सर्वसाधारण के दृढ़ निश्चय के साथ ११०६ का संवत् ख्यातियों में लिखा हुआ बराबर चला आता है। अब हमारे पाठक उक्त सब प्रशस्तियों के सब संवत् अर्थात् १३३२, १३३५, १३४२, और १३४४ में से बापा जी के पूर्व का समय १९१ घटाकर देखें तो ११४१; ११४४, ११५१ और ११५३ पावेंगे जो हमारे अनन्द विक्रमी से मिल जाते हैं। क्या ये प्रशस्तियां भी हमारे अनन्द विक्रमी संवतों से आंतरीय हिसाब से नहीं मिल जाती हैं? ये क्यों मिल जाती है इस बात के भेद को हम अपनी समझ के अनुसार जानते हुए भी अभी प्रकाश नहीं करते हैं किन्तु किसी उचित

सभा पर उसे शास्त्रार्थ के साथ प्रकाश करके अपने मेवाड़ राज की वंशावली को शुद्ध और प्रतिपादन कर मेवाड़ देश की एक अमूल्य सेवा करेंगे ॥

सातवें यदि कोई यह तर्क करे कि राजा नन्द के विक्रमादित्यजी से पहिले अथवा पीछे होने का मतान्तर प्राचीन समय के विद्वानो में होना कुछ भी सिद्ध हो जाय तब हम यह अनुमान कर सकते हैं कि अनन्द और सनन्द मतो के भेद अवश्य हो सकते है । अतएव हमारा कहना यह है कि जिस किसी को इस विषय का कुछ मतान्तर हो वह एशियाटिक सोसाइटी बंगाल के स्थापन—करनेवाले सर विलियम् जोन्स साहिब ( Sir William Jones ) लिखित ( The Chronology of the Hindus ) हिन्दुओं का काल निरूपण नामक विषय के अंतिम दो तीन लेख खंड अर्थात् फिकरे पढ़कर समझ ले ( देखो एशियाटिक रिसर्चेज पुस्तक २ ) परन्तु स्मरण रहे कि हम राजा नन्द का विक्रम से पहिले होना अपने देशी शास्त्रो के अनुसार मानते है ॥

पाठको ! रूपक ३५६ भी पुरातत्व विद्या मे बड़ा उपयोगी है । उस से आपको मालूम होगा कि चंद यह तात्पर्य्य वर्णन करता है कि जिस ११०० अथवा १११ में पृथ्वीराजजी उत्पन्न हुए हैं वह सम्वत् कैसी है कि उसी ११०० अर्थात् १११५ मे धर्म-सुत हुए थे तथा उसी ११०० अथवा १११५ से विक्रमादित्यजी भी हुए थे और उसी से अर्थात् विक्रम से ११०० अथवा १११५ वर्ष पीछे पृथ्वीराज जी हुए हैं कि जिनका यह तृतीय शक मैं ने विप्रगुप्त [ब्रह्मगुप्त] की गुन कर लिखा है । ( क्यो विप्र गुन गुप्त ) क्या चंद यह अमूल्य पुरातत्व इस रूपक मे नहीं कहता है ? नही, वह हमको निःसंदेह यही कहता हुआ दृष्टि आता है !! यदि यहां धर्मसुत का अर्थ युधिष्ठिर का ग्रहण हो सकता है तो हमारे इसी मत कि का विक्रम से युधिष्ठिर तक का ११०० अथवा १११५ वर्ष का अन्तर मानना मिस्टर बैन्टली साहब के अनुमान १ १३ के से बहुत मिलता हुआ है अर्थात् उस मे केवल २३ अथवा ८ वर्ष का ही अन्तर है । और यह हमारे स्वदेशी कालनिरूपको की गणना से भी मिलता हुआ है, क्योकि ११०० अथवा १११५ युधिष्ठिर से क्षेमक तक तथा उससे विक्रम तक ११०० अथवा १११५ और विक्रम से पृथ्वीराजजी तक ११०० अथवा १११५ और इस गणना के अनुसार ८१४ कलिगत मे युधिष्ठिर हुए । तथा चंद के कहे विप्रगुप्त कि जिसको हम ब्रह्मगुप्त होना अनुमान करते हैं उसके विषय में मिस्टर बैन्टजी साहब यह कहते हैं कि वह विक्रमी ५८३ तदनुसार ५२७ ई० में हुआ था । उसने ब्रह्म-कल्प की गणना का प्रकार स्थापन और प्रकाश किया था कि जिस पर आधुनिक ज्योतिष का आधार है और ऐतिहासिक संवत् भी उसी के अनुसार परिवर्तन हुए हैं ( देखो एशियाटिक रिसर्चेज पुस्तक ८ पृष्ठ २३६—७) इस ब्रह्मगुप्त की गणित में और अन्य ज्योतिषाचार्यों के सिद्धान्तों में कुछ अन्तर है जिसके लिये अन्य कोई कोई इस ब्रह्मगुप्त को दोष देते हैं । इस का

## सोमेश्वरजी के अपूर्व तप से पृथ्वीराजजी उत्पन्न हुए

श्लोक सोमेश्वर महाबाहो। तस्यापूर्व तपो गुणै ॥
तेने पुण्यं जगज्जेता। गर्भान्ते पृथुराडयम् ॥
॥ छं० ६९६ ॥ रू० ३५७ ॥

## सोमेश्वरजी का राव ( वेन ) को बधाई देना

पद्धरी अनगेस पुत्रि हुअ पुत्र जन्म। बिज्जल चमकि जनु मेघ घन्म ॥
वद्धाइ राव * सोमेस दीन। इक सहस हेम हय हुकम कीन ॥छं० ६९७॥
दिय ग्राम एक हय इक्क हथ्थ। परिग्रह प्रमाद मह कीन तथ्थ ॥
नीसान बाजि दरबार जोर। घन गज्जं जान दरिया हिलोर ॥छं० ६९८॥
पधाराइ राइ सुष दरस कीन। फिन ब्रम्म पुन्य फल मान लीन ॥
करि ज्ञान ब्रम्म मनि ग्रंथ सोधि। वेदोक्त विप्र वर बुद्धि बोधि ॥छं०६९९॥
मंगल उच्चार करि नृत्य गान। अछ्छरि अलाप सुर भुवन जान ॥
॥ छं० ७०० ॥ रू० ३५८ ॥

---

कुछ विवरण Mr. Samuel Davis लिखित हिन्दुओं की ज्योतिष विद्या The Astronomical Computations of the Hindus नामक लेख के पढ़ने से ज्ञान हो सकता है ( देखो एशियाटिक रिसर्चेज पुस्तक २ )

इस संवत् सम्बन्धी प्रसङ्ग में हमारा अंतिम निवेदन यह है कि यह पुरातत्वविद्या ऐसी बड़ी सूक्ष्म और अथाह गहरी है कि जो विद्वान इसमें कदाचित् थोडा सा भी चूक जाय तो वह उसमें बह जाता है और इसके खारे पानी के समुद्र में तिरना बहुत कठिन है और उस में पड़ी हुई किसी वस्तु को वही गोताखोर अर्थात् शोधक निकाल सकता है कि जिसे धर्मरूपी प्राण को शुद्ध अन्तःकरण में स्थिर करके गोता मारने का अभ्यास होता है।

**३५७ पाठान्तर** सोमेसर। सोमेस्वर। तस्या। पुत्र। तय। गुन। गुणे पुन्य। जगज्जेता गर्भान्ति पथिराजय गर्भान। प्रिथीराजयो ॥

इस रूपक के शुद्ध और अशुद्ध पाठों को सूक्ष्म दृष्टि से देखने से ज्ञात हो सकता है कि दुष्ट लेखकों ने उनको कैसे कैसे भ्रष्ट कर दिया है कि जिसके लिये स्वर्गवासी बिचारे चंद को हम लोगों के दिये अनेक दोष सहने पड़ते हैं ॥

* देखो, मालूम होता है कि चंद यहां अपने बाप का स्पष्ट नाम नहीं लेकर महाराजे से राव शब्द प्रयोग कर राव वेन का निर्देश करता है ॥

**३५८ पाठान्तर** अनगेस। हुव। बिजल। रि ल्लि। चमक। जुनु। मेघ। जन्म। बद्धाय। राज। सोमेस। दीय। ग्राम। इक। इक। हथः। हथ। परिगह। परीग्रह। कीन। तथ। बज्जिय। गजि। जानि। पधराय। राय। सुष। सरसन। हरष। कर्म। पुव। मानि। क्रंम्म। मनि॥ वेदेक्त। विप्र। बुधि। प्रमोधि। गांम। ग्यांन। अछिर। अछर। सुरं। भूवन। जांनि।

**पृथ्वीराजजी के जन्मोत्तर गुणों का वर्णन**

साटक --जन्मोतरि गुन जन्म राजन् वरं, चालीस वर्षं व्रती ॥
सा भोगं धर लछ्छि टिलति वरं, पंजाब पंचौ पथं ॥
इंन्द्रप्रस्थय संभरी ववरयं, सोमेसजा जोतयं ॥
भुंक्तं मुक्तय बंधि गज्जन वरं, जन्मं करं मुक्तयं ॥छं०७०१॥रू०३५९॥

**सोमेसजी को पृथ्वीराजजी के जन्मोत्तर गुण सुनकर हर्ष और शोक होना**

कवित्त -सोम वत्त सुनि श्रवन । हर्ष अरु सोक उपन्नो ॥
दैव काल संजोग । तपै ढिल्ली धर थन्नो ॥
कहै व्याम संभरी । क्रम्र इह बत्त प्रमानं ॥
कि जानै कि होइ । घरी इक घट्टन जानं ॥
निम्मान मान संभर धनी । सुनी कित्ति अनगेस बर ॥
मंत्री प्रमान सब इष्ट गुरु । कहै राज पृथ्वीराज बर ॥छं० ७०२॥रू०३६०॥

**विक्रम के सदृश पृथ्वीराजजी हुए कि जिन की बुद्धि का वर्णन चंद करता है**

दूहा -विक्रम राज सरीस भो । बुधि ब्रंनन कवि चंद ॥
भूत भविष्यत व्रत्तमन । कहत अनूपम छंद ॥छं० ७०३ ॥ रू०३६१ ॥

**पृथ्वीराजजी के जन्मसमय के ग्रहों की स्थिति**

दूहा --ग्रह स पंच चव हंम हथ । लगन मृ अष्टम मंद ॥
दुनिया गुरु मेषह नरनि । चिवह जनम नरिंद ॥छं० ७०४ ॥ रू० ३६२॥

**सोमेश्वरजी का दरबार में बैठ ज्योतिषियों से पृथ्वीराजजी की जन्मपत्री का फल पूछना और पंडितों का फल वर्णन करना**

पद्धरी दरबार बैठि सोमेस राइ । लीने हजूर जोतिग बुलाइ ॥
कहौ जन्म कर्म बालक विनोद । सुभ लगन महूरत सुनत मोद ॥छं० ७०५॥

---

**३५९** पाठान्तर --जमोतरि । राजन्म । वर । चालीस । वंर । घटी । सोभाग्यं । सौभाग्यं । लछि । दिलित । दिल्लित । वर । पचं । पंच । इंद्रप्रस्थ । बवरय । जोतियं । भुक्त । वर । जन्य ॥

**३६०** पाठान्तर --सोम । वती । उपनो । उप्पनो । देव । संजोग । ढिली । धर । थंनो । क्रम । वत । जाने । होय । यक । घटिन । जांन नृमांन । संभरि । सुतिकिन्ती । प्रमान । प्रिथीराज । पृथीराज ॥

† यह रूपक हमारे पास की और सब पुस्तकों मे तो है किन्तु सं० १७७० वाली में नहीं है ।

**३६१** पाठान्तर --सरीर । बुद्धि । ब्रनन । वर्त्तमन ॥

**३६२** पाठान्तर --हंम सह । लेग्न । थले । गुर । तरणि जन्म । नरिंद । नरिंद: । भरिंद ।

संवत्त इक्क दस पंच अग्ग। वैसाष मास पष कृष्ण लग्ग॥
गुर सिद्धि जोग चित्रा निषत्र। गर नाम करन सिसु परम हित्त॥छं० ३०६॥
ऊगा प्रकास इक घरिय राय। पल तीस अस त्रय बाल जाति॥
गुरु बुद्ध सुक्र परि दसै थान। अष्टमै वार शनि फल विनान॥छं० ३०७॥
पत्र दुअ थान परि सोम भोम। ग्यारमै गह पल करन होम॥छं० ३०८॥
बारमै सूर मो करन रग। अनमी नमाइ तिन करै भंग॥
बिन पेम सेत्र रहि है न कोइ। भजै मित्राम गुन न दिन होइ॥छं० ३०९॥
प्रथिराज नाम बल हरै छत्र। दिल्लीय तपत मडै सु छत्र॥
चालीस तीन तिन वर्ष साज। कलि पुहमि इद्र उद्धार काज॥छं० ३१०॥
पर लहै द्रव्य पर हरै भूमि। सुत्र लहै अग जब होइ झूमि॥
बरनीय अष्ट दुय लेय व्याह। दुर्गं तात थपि अप्प वाहि॥ छं० ३११॥

---

३६३ पाठान्तर —तीन। राय। हजुर। पाडत। बुधाय। कम्म। बालक। महरत। सवत्। सवतह। ईस दस। दह इक। दश पच अग्र। पच अग्र। वैशाख। तिथि। पष। कृ॰ ण। सिद्धि। सिधि। जोग। योग। निषत्र। नक्षत्र। गुरु। गुरु। सिसु। घरी। जाति। गुरु। दसम। दशम। थान। अष्टमे थान। शनि। विनान। दुअ। थान। सोम भोम। होम। बारमे। करण। करै। सैव। है कोई। राय। भजे। मेत्राम। सुग। त। होइ। नाम। हरै। स्तुत्र। शत्र। दिल्लिय। दिल्लिय। मडे। बदौवाली में= चालीस वर्ष तिन राज साज। कलिस। पुहमि। हरे। भूम। सुत। भूम। बरनीय। बरनीज। अष्ट व्याह। लेइ। व्याहि। दंगग। दंग। तीय। चाहि। विरद। उचार। सको। जपि। सी। सुनि। गा। गान। हय। गाय। द्रव्यान। ब्रह्माम। भगार। झूट। नवाल कुल। कल। उच्च। अहित। गोचन। गोतन। कुरग। जाय। मधि। ग्रेह। नेह। गय। मगध। नाशा। अघाय। निगमन। छत्तीस। कदुलाय। यदन।

जैसे कवि चद रूपक ३६० और ३६६ मे अपनी प्राचीन गूढ भाषा के गूढार्थ मे पृथ्वीराजजी का जन्म सवत् वर्णन कर आया है वैसे ही यहां भी वह इन रूपक ३६२ और ३६३ मे उनकी जन्मपत्री तथा उसके ग्रहो का फलादेश वर्णन करता है। इन दोनो रूपको के पाठ जहा तक हमारे पास की पुस्तको से शुद्ध हो सके वहा तक हमने शोध दिये है उनके इतने ही शुधने पर जो कई एक शका अब तक लोग करते थे वह दूर हो गई। और जो इसी तरह और भी कुछ प्राचीन पुस्तकें मिल जावें और उनसे यह रूपक फिर शोध दिये जावे तो आशा है कि इन रूपको मे लिखी ज्योतिष शास्त्र सबधी सब बात मिल जावे और विद्वानो की जो जो शंकाएं अब भी बाकी रहती हैं उनका भी निवारण हो जाय। इसके अतिरिक्त हमारे पाठक यह अच्छी तरह जानते हैं कि इस रासो जैसी भ्रष्ट लिखित प्राचीन पुस्तकों मे अथवा वैसे ही कोई कोई बडे प्रतापी मनुष्यो की जन्म-

संषेप विरद उच्चार कीन । क्यौं सकौं जंपि मो बुद्धि हीन ॥
सुनि रइ दान मंड्यौ अपार । है गै सुवस्त्र द्रव्या न पार ॥छं० ७१२॥
सब सहर नारि शृंगार कीन । अप अप्प झुंड मिलि चलि नवीन ॥
थपि कनक थार भरि द्रव्य दूब । पट कूल जरफ जर कसी ऊब ॥छं० ७१३॥
अछ्छित अनूप रोचन सुरंग । मृदु कमल हास लोइन कुरंग ॥
इक जात मद्धि इक फिरत गेह । पहिराइ परम पर बढत नेह ॥ छं० ७१४ ॥
दरबार भी बरनी न जाइ । मृगध वास नासा अगाइ ॥
विगसंत बदन छतीस बंस । जदुनाथ जन्म जनु जदुन वंस ॥
॥ छं० ७१५ ॥ रू० ३६३ ॥

---

पत्री अथवा ज्योतिष शास्त्र के अनुसार जिसका कुछ अन्वेषण किया जाय ऐसा कुछ विषय हम को वर्त्तमान समय में कहीं लिखा हुआ प्राप्त होता है उसको यथा-योग्य रीति शोध लेना कैसा कठिन है । उसमें भी चंद की जैसी गढ़ार्थ की कठिनता और ज्योतिष शास्त्र के सिद्धान्तियों के मतान्तर पर दृष्टि दी जावे तो प्रत्येक सज्जन मनुष्य सुखपूर्वक कह सकता है कि यह कार्य बहुतही कठिन है और जो कदाचित् ऐसी कठिनता का कुछ पता लगा सके तो हमारे स्वदेशी जगत विख्यात ज्योतिष शास्त्राचार्य पंडितवर श्री बापूदेवजी शास्त्री अथवा उन के शिष्य वर्ग में से भी कोई लगा सकते है, किन्तु अन्य के वश का यह काय नहीं है । इस जन्मपत्री को शोधने के लिये हमने बड़ा परिश्रम कर रखा है अर्थात् जितने पाठान्तर रासो की भिन्न भिन्न पुस्तकों में से मिलते जाते है और जितनी भिन्न भिन्न प्रकार की पृथ्वीराज जी की जन्मपत्रियां भरतखंड में से मिलती है वे भी एकत्र की जाती है और ब्रह्मगुप्त रचित ज्योतिषशास्त्र की पुस्तक भी प्राप्त करने का उद्योग कर रहे है जिसका चंद का आश्रय करना उसकी शैली से अनुमान होता है । इस प्रकार से शोध होने पर हम इस जन्मपत्री के विषय में जिस विद्वान के गणित के अनुसार जो बात निश्चय होगी वह प्रकाश करेंगे । किन्तु अभी हम कुछ उन शंकाओं के विषय में भी कहते है कि जो इस विषय में महामहोपाध्याय कविराज श्री श्यामल-दासजी ने कवि का सरल और स्पष्ट अर्थ न समझकर केवल प्रतिकूल अनुमानजन्य भ्रम के वश हो अपने खंडन ग्रंथ में की हैं -

१. प्रथम कविराजजी ने पृथ्वीराजजी के जन्म संवत् के प्रकाश करनेवाले रूपक ३५५ के साथ का रूपक ३५६ जैसे अपने खंडन-ग्रंथ में छोड़ दिया है, वैसे ही यहां भी उन्होंने रूपक ३६२ को छोड़ कर केवल रूपक ३६३ के आधार पर जन्मपत्री के संबन्धित दोष दिये हैं । इन दोनों स्थलों को हमारे विद्वान पाठक विचार कर समझ सकते हैं कि रूपक ३५६ और ३६२ को छोड़ देना उचित था कि नहीं और उनका रूपक ३५५ और ३६३ के साथ पूर्ण संबन्ध है कि नहीं । यदि पूर्ण संबन्ध

है तो निर्णय करने के समय उनका त्याग देना किसी वास्तविक पुरातत्ववेत्ता के लिये कैसा अनुचित कर्म है ॥

२, दूसरे जो कुछ दोष इस विषय मे दिये गये है वे मालूम होते है किसी एक पुस्तक के पाठ पर से ही दिये गये है । किन्तु मै आशा करता हूँ कि डाक्टर होर्नेली साहब कि जिन्होने अपने हाथ मे रासो के कुछ भाग को बडी सूक्ष्म दृष्टि देकर शोधा है वे भले प्रकार साक्षी दे सकते है कि इस ग्रंथ के पाठान्तर, अपपाठ, विशेष पाठ और न्यून पाठ आदिक की क्या दशा है और क्या किसी एक पुस्तक के पाठ पर ही किसी बात का निर्णय होना उचित है ॥

३ तीसरे यदि रूपक ३६२ न छोड दिया गया होता और पुरातत्ववेत्ताओं के निर्णय करने की रीति मे ध्यान दिया गया होता तो कविराजजी अपनी कितनीक शंकाओं के समाधान स्वयम इन रूपको और भिन्न भिन्न पाठान्तरो से जान सकते थे, जैसे कि---

(क) रूपक ३[illegible] मे पृथ्वीराजजी के [illegible] की [illegible] ज्ञात होती है । यदि तिथि की [illegible] भी [illegible] कवि ने वह चित्रा नक्षत्र [illegible] अनुमान [illegible] ने पहला [illegible] की [illegible] है [illegible] । हम ज्योतिष शास्त्र [illegible] प्राचीन प्रणाली चली आती है कि [illegible] को भी [illegible] वेदाङ्गो मे [illegible] गुरु [illegible] करते है । उनके अनुसार हम यह कह सकते है कि हमारे आर्य मासो के नाम नक्षत्रो पर से पडे है और प्रत्येक महीने का नक्षत्र सुदी १४ किंवा पूनम अथवा वदी प्रतिपदा के दिवस मे होना है अतएव इस रूपक के स्थान मे कोई ऐसी तिथि थी जो भ्रष्ट हो गई है देखो, कविराजजी ने 'वैशाख तृतीय पक्ष कृष्ण लग्ग" पाठ लिखा है उसके स्थान मे हमारा स० १६४३ । १८३० और १[illegible] की पुस्तको मे "[illegible] वैसाख मास पष कृष्ण लग्ग वा अग्ग" पाठ [illegible] लिखा है और यह एक प्रकार मे ठीक भी दीखता है क्योकि रूपक ३६२ मे रवि तिथि [illegible] आया है अतएव अब वह यहा शेष मास और पक्ष कहता है । चित्रा नक्षत्र के विषय मे कुछ गोलमाल किसी प्रकार से दृष्टि नही आता और वैशाख के विषय मे कुछ गडबड सी दीखती है अतएव जो कोई चित्रा से चैत्र मास का होना अनुमान करे तो हमारी सम्मति मे ता वह कोई आश्चर्यदायक बात नही है ।

(ख) कविराजजी ने कवि के कहे 'बारमै सूर सो करन रग' पर ही विशेष दोष दिया है और उसका बारहवें घर मे होना असभव माना है । तथा इतनी ही बात पर दोष देकर अन्य ग्रहो को कुछ शोध नही किया है । परतु जो वे

रूपक ३६२ के तीसरे चरण पर कुछ थोड़ी सी भी दृष्टि देते तो उनको मालूम हो जाता कि चंद कवि मेष का सूर्य होना स्वयम् कहता है जो सभव भी है "दुतिया गुरु मेषह तरनि" इससे यह भी समझ सकते थे कि जब मेष के सूर्य का बारहवें घर में होना कवि कहता है तब वृष लग्न भी है और "ऊषा प्रकाश इक घरिय रात" से कवि का गूढार्थ भी यह है कि पृथ्वीराजजी का सूर्योदय के पश्चात् जन्म होने से ऊषा एक घड़ी थी अर्थात् ऊषा के एक घड़ी पीछे उनका जन्म हुआ ॥

(ग) कविराजी के खंडन ग्रंथ में "गुरु सिद्ध जोग चित्रा नखत्त" पाठ से सिद्ध योग ग्रहण किया है कि जिसका चित्रा नक्षत्र के साथ वा पास आना असंभव है, परन्तु थोड़ी सी भी सूक्ष्म दृष्टि देकर देखते अथवा पुस्तकान्तर में पाठ देखते तो कितनीक पुस्तकों में सिद्ध पाठ जैसे हमको मिल गया वैसे मिल जाता ॥

(घ) कविराजजी ने अपने खंडन ग्रंथ में बड़ी बड़ी सूक्ष्म युक्तियों से सूक्ष्मतर अनुमान किये हैं, परंतु इस स्थान पर वे बड़ी ही बेतरह चूक गये हैं, उन्होने "गुरु नाम करन सिसु परम हित्त" का गुरु पाठ से धोखा खाकर यह अर्थ किया है कि "गुरु ने बड़े प्रेम से बालक का नाम रक्खा" किन्तु यह अर्थ बिलकुल ही असत्य है। यद्यपि इस गुरु पाठ का पुस्तकान्तर में गर पाठ स्पष्ट मिलता है परंतु वह न भी मिले तथापि पुरातत्ववेत्ता विद्वान इस छंद की प्रत्येक तुक की एक दूसरी से सगति मिलाकर भले प्रकार जान सकते है कि कवि "तिथि वारं च नक्षत्रं योगं करणमेव च" के अनुसार यहां यह कहता है कि "गर नामक करण शिशु को परम हितकारी है" न कि यह कि–गुरु ने बड़े प्रेम से बालक का नाम रक्खा'। हमारे हे सज्जन पाठकों ! आप सोचो, विचारो, न्याय करो, और सत्य सत्य कहो कि यह महाअनर्थ करने वाली भूल है कि नहीं और जो हम इतना परिश्रम केवल स्वदेशवत्सलता से उत्तेजित होकर न करते तो हमारे देश की हिन्दी भाषा और ऐतिहासिक विद्याओं की कितनी हानि संभव थी। राजपूताने के कितनेक कवि लोग अपने को हिन्दी भाषा के काव्यों में ऐसा उत्कृष्ट समझते हैं कि मानो अन्यदेशीय उनके आगे कुछ माल ही नही है, परंतु इस अवसर पर हमको मिस्टर जोन बीम्स साहब का यह कहना स्मरण आता है कि "The pandits of Rajputana even do not understand Chand beyond the general drift of the poem" राजपूताना के पंडित भी चंद के काव्य को उसके एक साधारण भावार्थ के सिवाय नही समझते है" ॥

(ङ) कविराजजी के लिखे पाठ से "पंचमें थानपरि सोम भाम" है और हमको पुस्तकान्तर से "पंच दुअ थान परि सोम भोम" पाठ मिला है। क्या इससे जन्मकुंडली के ग्रहों मे कुछ अंतर नही पड़ जाता है ? और क्या जब तक कि

## पृथ्वीराजजी के जन्म होने पर क्या क्या आश्चर्यदायक बातें हुईं

कवित्त भयौ जनम पृथिराज। द्रुग्ग पर हरिय मिपर गुर ॥
भयो भूमि भूचाल। धममि धम धम्म अरिनि पुर ॥
गढन कोट से लोट। नीर सरितन बहु वढ्ढिय ॥
भै चक्र भय भूमिया। चमक चक्रित चित चढ्ढिय ॥
पुरसान थान षल भल परिय। ग्रम्भ पात भय ग्रभ्भनिय ॥
बेताल बीर बिकसे मनह। हुंकारत षह देवनिय ॥
॥ छ० ७१६ ॥ रू० ३६४ ॥

---

अनेक प्राचीन पुस्तकों से इन रूपकों का पाठ मिलाकर के शुद्ध न किया जावे तब तक जन्मपत्रों को अशुद्ध कह देना मानो सहसा सिद्धान्त कर लेना नहीं है? यदि कोई कोई विद्यमान पुरातत्ववेत्ता अपने सहसा सिद्धान्त कर लेने को अच्छा समझ लेना अयोग्य नहीं समझेंगे और वे इस प्रचार को एक कमल बंद नहीं कर देंगे तो पुरातत्वविद्या को निःसीम हानि पहुंचनी संभव है। यहां कन्या का चंद्रमा और पृथ्वीराजजी का पृथ्वीराज नाम होने के कारण उनकी कन्या राशि का होना स्पष्ट है और ज्योतिष शास्त्र के एक अचल ध्रुव के अनुसार यह अनुमान कर लेने का काम भी चंद ने हमारे ऊपर ही छोड़ दिया है कि कन्या के चंद्रमा के साथ केतु भी है क्योंकि राहु और केतु सदा परस्पर साथ रहते हैं ॥

३६४ पाठान्तर-जन्म। प्रिथीराज। पृथीराज। प्रथिराज द्रुग। द्रुग। भूचाक। धम। केरट। सैं। लोट। वहि। वढिय। भैचक्क भय भूमियान। भय चक्रित भूमिया। चमकि। चढिय। पुरसान। थान। परीय। ग्रभ। वैताल। विकसै। नयन। हुकारत। देवनीय ॥

इस रूपक में जो कुछ आश्चर्यदायक बातों के भाव कवि ने कहे हैं वे कोई वास्तविक आश्चर्य नहीं है किन्तु कवि लोग बड़े-बड़े प्रतापी पुरुषों के जन्मादि के वर्णन में अद्भुत रस का आश्रय करके प्रायः ऐसा प्रसंग बांधा करते हैं। देखो, जैसे यहां "धमकि धम धम्म अरिन पुर" अथवा "पुरसान थान षल भल परिय" कवि ने कहा है। वैसे ही तबकात नासरी नामक फारसी तवारीख में देखो कि महमूद गजनी जिस रात्रि को उत्पन्न हुआ था उसी समय सिन्धु नदी के किनारे के एक मंदिर का फट जाना उस में लिखा है। उससे केवल इतना ही समझ लेना चाहिये कि महमूद मंदिरों को भ्रष्ट करने और मूर्तियों को तोड़ फोड़ डालनेवाला हुआ है अतएव कवि ने उसके जन्म समय भी वैसा ही उसके प्रताप का एक चिन्ह वर्णन किया है। इस रूपक में बीर और अद्भुत रस मिले हुए हैं अतएव आक्षेप करनेवाले अथवा किसी कोमल हृदयवाले मनुष्य के कान उस के पढ़ने ही खड़े हो जाते हैं, अर्थात् रस अपना प्रभाव उसको प्रत्यक्ष दिखा देता है।

३६५ पाठान्तर –बधे। पिष। बाधैं। पल पलष। पष्य। पष। लष्षीय। लषीय। चष। मनिगनि। कंठला। सधि। कैहरि। सोहत। वालैं कैस। वारे केस।

**पृथ्वीराजजी की बाल अवस्था के चरित्रों का वर्णन ॥**

**कवित्त—बरष बधै बिय बाल । पिथ्थ बद्धै इक मासह ॥**
घरी दीह पल पष्ष । मास लष्षिय अष तासह ॥
मनिगन कँठला कंठ । मद्धि केहरि नष सोहत ॥
घूघर वारे चिहुर । रुचिर बानी मन मोहत ॥ छं० ७२६॥रू० ३६७॥
केसर सु मंडि सुभ भाल छवि । दमन जोति हीरा हरत ॥
नह तलप इक्क थह षिन रहत । हुलसि उठि उठि गिरत ॥
॥ छं० ७१८ ॥ रू० ३६६ ॥

दूहा - रज रंजित अंजित नयन । घूंठन डोलत भूमि ॥
लेत बलैया मात लषि । भरि कपोल मुष चूमि ॥
॥ छं० ७१७ ॥ रू० ३६५ ॥

पद्धरी—अगुरिन लग्गि रगि चलत लाल । मग मद्धि उठत गज हंस बाल ॥
मिलि बाल जाल फबि रहि केलि । बढि रही दुंद जनु बीज बेलि॥छं०७१९॥
जनु रमत कमल ऋत कमल अग्ग । तप तेज बद्दि मुष पित्र नग्ग ॥
सब देव तेज देषन अंग । उछार अंग अदभुत प्रसग ॥ छं० ७२० ॥
सँग बाल बैठि भोजन करंत । परिवार वस्तु लै हठ धरंत ॥
आदर अदब्ब सध्धीन देत । वगसीस करन हिय परम हेत ॥छं० ७२१॥
है हथ्थि चढन बढ्ढन आनद । मन मौज चौज कवि पढत छंद ॥
जिन हृदय कमल विद्यानि हैन । छल छंद भेद निन बुद्धि लेन ॥छं०७२२॥
पाडवार सग कायवक वेलि । धरि धूप हथ्थ बाहन झेलि ॥
गहि बग्ग हथ्थ फेरन तुरंग । नट नृत्य निपुन धावन कुरंग ॥छं०७२३॥
जल केलि करत मिलि मजन संग । अल्लोल कल्लभ जनु सरनि रंग ॥
पकवान पांन सुगंध पूर । मादक सु मोद सुष सुपन नूर ॥ छं० ७२४ ॥
षेलन अषेट सग स्वानडोर । वग्गु बधन पर गोम कोर ॥
सुप घरिय पहर दिन पाप मास । सोमेस सुर चित बढन आस ॥छं०७२५॥
जिम राम कृष्ण सुष नंद गेह । सभरिय राय तिम दसा देह ॥
॥ छं० ७२६ ॥ रू० ३६७ ॥

---

केसरि सुमंडि सुभ दस्सन । ज्योति [illegible] । [illegible] । [illegible] । [illegible] । स [illegible] ।
परत ॥

२६६ पाठान्तर [illegible] । पुहत । [illegible] । [illegible] । मुष । चुमि ॥

२६७ पाठान्तर [illegible] । लगि लगि । [illegible] । ढैठि । अग्र । बीज । बढि । पत्रिग । पत्रि । पग । तेज । दस्सन । उदार । अदभूत । गुरग । सग । [illegible] अस्तू वस्त । हठि । अदव । सधीन । हीय । हथि । बढन । मौज । चाज । रिदै । सुहेन । विद्या सु । छल । बेदि । भेदि । छदि । बुध्धि पाठक । काहन । कैलि । धोप । धोप । हय । बाहंन । वग हथ । नृत्य नैपुन्य । तुरंग । कैलि । अल्लोल । सरभि । सुगध ।

कवित्त  कै दसरथ ग्रह राम । कै * धाम वसुदेव कृष्ण वर ॥
कै कलि कस्यप कूप । जानि उपज्यौ किरनाकर ॥
कृष्ण ग्रेह कै काम । कै * काम अंगज जनु अनुरध ॥
कै * नल कस्यप अवनार । किधौ कौमार इश्व रुध ॥
लषिन वतिस बहुतरि कला । वाल वेस पूरन सगुन ॥
क्रीडन गिलोल जब लाल कर । तब * मार जानि चापक सु मन ॥
॥ छं० ३२१ ॥ रू० ३६८ ॥

दूहा  छुटत गिलोला हथ्य तैं । पारन नाट पयल्ल ॥
कमल नयन जनु कामिनी । करन कटाछ छयल्ल ॥
॥ छं० ३२८ ॥ रू० ३६९ ॥

**पृथ्वीराजजी का गुरु राम से सब प्रकार की विद्या सीखना**

दूहा  कोइक दिन गुर राम पै । पढी सु विद्या अप्प ॥
चवदस विद्या चतुर वर लई सीष पट लिप्प ॥
॥ छं० ३२९ ॥ रू० ३७० ॥

---

गुर । [illegible] । [illegible] । [illegible] । [illegible] । [illegible] । [illegible] । [illegible] । पगो[illegible] । कैरि । [illegible] । [illegible] । [illegible] । [illegible] । [illegible] । [illegible] । [illegible] । गाम । करणं । गुनि । [illegible] सब [illegible] है ॥

* [illegible] चिह्नित पुस्तकों में बहुत है और [illegible] किसी में [illegible] । उनका कारण हमें, विचार करने से [illegible] होता है कि किसी पंडित ने पढ़ने के समय अर्थ के लगाने की सुगमता के लिए इन सम्बन्ध के सूचन करनेवाले शब्दों को संकेत की भांति लिख लिया होगा और ऐसी पुस्तक से प्रति उतारनेवाले लेखकों ने उनको पाठ मे मिलाकर प्रति कर दी है। इस अपने समाधान की पुष्टि में कई एक ऐसे स्थल हम अपने पास की प्राचीन पुस्तकों में बतला सकते है। अतएव इनको कवि की भूल अथवा Poetical licience नहीं समझना चाहिये॥

**३६८ पाठान्तर** कैं । ग्रिह । राम । धांम । कै । कश्यप । जांनि । उप्पज्जयौ । किरनांकरि । ग्रैह । कांम । कांम । अनिरुद्ध । कश्यप । किधो । किधौं । कौमार । ईश्व । लषन । लषन । बतीस । बहोतरि । वैस । सुगन । जांनि । चांपक । सुमन ॥

इस रूपक की पहिली चार तुकों के चरण कई एक पुस्तकों में उलट पलट हैं, जैसे कि पहिली तुक के दूसरे चरण के स्थान मे तीसरी तुक का दूसरा चरण; दूसरी तुक के स्थान मे चौथी तुक, तीसरे की दूसरी में पहिले की दूसरी; और चौथे के स्थान में दूसरी तुक है।

**३६९ पाठान्तर** –हथ । हाथ । तें । पयल । कांमिनी । कटाछि । कटाक्ष ।

**३७० पाठान्तर** –पंद्रह । पंद्रह । पंद्र कोइक । पै । पैं । सु वउदह । चउदै । लइ सीषि । षट लिप ॥

पद्धरी लिपि सिष्ष कुंअर प्रिथिराज राज । गुरु द्रोन पास सुत धन्म ताज ॥
ॐ नमो सिद्धि प्रथमं पढाय ॥ सब भाव भेद अष्पर बताय ॥छं०७३०॥
दस पंच † दिन्न अध्येन कीन । दस च्यारि सार सब सीष लीन ॥
सीषी सु कला दस अठ्ठ च्यारि । तिन नाम कहत कबि अग्ग सारि ॥छं०७३२॥
गुरु गीत बाद बाजित्र नत्य । सोचक सु वाच्य सविचार बृत्य ॥
मनि मंत्र जंत्र ब स्नक विनोद । नैपथ विलास मुनि तत्त मोद ॥छं० ७३२॥
साकुन्न कला क्रीडन विमार । चित्रन सु जोग कवि चवत चारु ॥
कुसु मेष क ा जुत इंद्र जाल । सुचि क्रम विहार आहार लाल ॥छं० ७३३॥
सौभग प्रयोग सुगंध वस्त । पुनरोक्त छंद वेदोक्त हस्त ॥
बानिज्ज विनय भाषित्त देस । आवद्ध जुद्ध निर्जुद्ध मेस ॥ छं० ७३४ ॥
बरनन समय हस्ती तुरंग । नारी पुरुष्य पंषी विचंग ॥
भृ भू कटाछ मुल्लेप मत्य । वृप छद्म प्रश्ण उत्तर विजत्य ॥छं० ७३५॥
सुभ सास्त्र कहे गनिकह पढन्न । लिषतव्य चित्र कविता वचन्न ॥
व्याकन्न कथा नाटक्क छंद । अविधांन दरस अलंकार बंध ॥छं० ७३६॥
धातक सु कर्म सुभ अर्थ जानि । सुर सर्ग कला बहुतरि बषान ॥
॥ छं० ७३७ ॥ रू० ३७१ ॥

दूहा—कला बहुत्तर करि कुसल । अति निबद्ध जिय जानि ॥
हेत आदि जानन निपुन । चतुरासीत विग्यान ॥
॥ छं० ७३८ ॥ रू० ३७२ ॥

---

† इस दसपंच शब्द को पन्द्रह ही दिन का वाचक नहीं समझना किन्तु कुछ दिन अथवा कुछ समय अथवा थोड़े दिनों का वाचक समझना उचित है, क्योंकि रूपक ३७० में स्पष्ट कोइक दिन पाठ आ गया है।

३७१ पाठान्तर- लिपि । शिष्य । सिषि । कुअर । कुअर प्रिथीराज । गुरं । गुर । द्रोण । पासि । ध्रम । नमः सिद्ध । पढाइ । भेद । अष्यर । बताइ । बताई । अध्ययन । अध्यैन दस पंच विद्या अध्यैन कीन । सीषि । अठ । नांम । कहित । अंग । सार । गुर । नत्य । सोचक । नृत्य । वास्तुन । विनोद । नैपंथ । सुंनि । तत । साकुन । शाकुन । वितार । विचार । सू जोग । कुम । युत । सोभग । प्रयोग । पुनरुक्ति । वैदोक्त वस्त । वांनिज । भाषित आवध । युद्ध । निरयुद्ध । सैस । पुरुष । वचंग । भृं भृ । मुलेप बष । छंद । उतर । विजल्प । कहे । पठन । लिषितं व्याचित्र । लिषितव्य । वचन । व्याकरन । नाटक । नाटिक । दरसन । अलंकार । बुध । जांनि । जांण । वषांनि ।

३७२ पाठान्तर—बहुतरि । जांनि । जांनन । विग्यांन । विग्यांन ।

अरिल्ल चतुरासीत विग्यानन जानन । भर मन मन आसंका भाजन ॥
मनिहा बीर सदा मन मोदन । बहुतरि विचित्र छत्रीस विनोदन ॥छ० ७३९॥
दरगन श्रवन गीत वर वादी । न्रत्य न्रत्य पाठक पुनि आदी ॥
लेषक चित्त बाज चक्रवनि । सस्त्र सास्त्र जुद्धाकर तत्वनि ॥छ० ७४०॥
जुद्ध गनित पषी गज तुरगा । आपेटक द्रुनन जल उरगा ॥
जत्रन मत्र महोछव पत्रन । पुष्फ कला फल कथा सु चित्रन ॥छ० ७४१॥
करन पदारथ आयुद्ध केली । बहतरि सूतह नत्व पहेली॥ छ०७४२॥रू०३७६॥

दूहा कमल वदन रवि तेज वर । लषन मति बत्तीस ॥
कल नित प्रति सोदन कला । आवध धरन छत्तीस ॥
॥ छ० ७४३ ॥ रू० ३७७ ॥

साटक विद्या वस विचार सत्य विनय सौख्य समाधीनता ॥
सन्मान सुस्थान सौष्य विजय सोजन्य सौभाग्यय ॥
सपूर्ण च सरूप रूप प्रसन, चित्र सदा चारनं ॥
सारीत सजोग वाक सकल विस्तार्यते कला ॥
॥ छ० ७४४ ॥ रू० ३७८ ॥

दूहा गुन गरिष्ठ गो विप्र प्रति । पूजा दान वरीस ॥
सबद आदि दै निपुन अति । सास्त्रह सत्तावीस ॥
॥ छ० ७४५ ॥ रू० ३७९ ॥

श्लोक सस्कृत प्राकृत चैव । अपभ्रंश पिशाचिका ॥
मागधी सूरसेनी च । षट् भाषाश्चैव ज्ञायते * ॥छ० ७४६ ॥रू० ३८०॥

**पृथ्वीराजजी के बत्तीस लक्षणों का वर्णन**

श्लोक विनयी गुरजनज्ञाता । सर्वज्ञ सर्वपालक ॥
शरीर शोभते श्रेष्ठं । द्वात्रिंशतस्य लक्षणाम् * ॥छ० ७४७ ॥रू० ३८१॥

---

**३७६ पाठान्तर**—चतुरासीत । विग्यानन । जानन । भानन । मोदन । नृत्य २ । चक्रवनि । चक्रवन । सस्त्र । शास्त्र सास्त्र । युद्धा । तत्वन । युद्ध । तुरगा । आम । पाठक । उरगा । जत्रन । महोछव । पुष्फ । किला । करण । कैली । आयुद्ध । पहैली ॥

**३७७ पठान्तर** तेज । तेय । लछन । लषन । वतीस । सीषत । सोषति । आयुध । आउध । रन ॥

**३७८ पाठान्तर** सार । सौख्य । समाधीनता । समाधानता । सनमांन । सनमान । सोजन्य । सूरू । चारण संगीत । सयोग । विस्तार्यतै ॥

**३७९ पाठान्तर** – विप्र । दांन । सबद । दे । सासत्रह ॥

* इन रूपकों के इन चौथे चरणों में नौ अक्षरों को देखकर कुछ आश्चर्य नहीं करना चाहिये, क्योंकि सस्कृत भाषा के ग्रंथों में भी ऐसे उदाहरण मिलते हैं जैसे कि दुर्गापाठ के अध्याय २ श्लोक १ में "महिषे सुराणामधिपे' ॥

काव्यजाति —अरि तर वर तुंगो । कट्टनार्थे कुहारो ॥
कुल कमल प्रकासो । तेज तप्तो दिनेस ॥
दरसन रस सेवी । कांमिनी काम मूर्ति ॥
पर वर प्रति पंचं । पालनं पार्थवानां ॥छं० ७४८ ॥रू० ३८२॥

अरिल्ल—सूरज ज्यों तप सत्रु कमोदन । फूलन अंग महा मन मोदन ॥
भूपति भूप प्रतापन भारी । हठि करि रावन ज्यों अहंकारी ॥
॥ छं० ७४९ ॥ रू० ३८३ ॥

श्लोक ज्ञानधमर्थिकामं च । बल शत्रु सिंहासनं ॥
सभार भक्तिनेश्चैना । भिधान [illegible] स्मृत ॥छं० ७५० ॥ रू०३८४॥

दूहा पाग [illegible] सीस पर । [illegible] ओनि [illegible] ॥
मनो मेर के सिखर पर । [illegible] आय ॥छं० ७५१॥रू०३८५॥
ता पर तुर्रा सुभत [illegible] । [illegible] सोभ [illegible] नाय ॥
मनु सूरज [illegible] पर । थिपन धर्यो धनु [illegible]॥छं० ७५२॥रू०३८६॥
श्रवन बिराजत [illegible] । [illegible] बने बखान ॥
मनु कमल पर अग्रज रहे । ओस [illegible] आन ।छं० ७५३॥रू०३८७॥

---

३८१ पाठान्तर [illegible]
मांगधी [illegible]
पालक [illegible] ॥

३८२ पाठान्तर [illegible] । दिनैस. । सैवी । मूर्ति । पंच । [illegible] ॥

३८३ पाठान्तर [illegible] । फूलन । सुर । ज्यों ॥

३८४ पाठान्तर—श्लोक । [illegible] । सिंघासन । [illegible] चैव । अभिधान ॥

३८५-८६ पाठान्तर सीस । ज्योंति । कै । सिखर । शिखर । परि । अहूर्यो । अहराय । तुरा । सोभै [illegible] । मनो । सूरिज । मनो सूरज । कै सीस बर । [illegible] । थपन । बिर बिन । बखान । मनो । मनो । अग्रजु । रहे । ओस । पर्योकन । पयोकण । आनि । सोनन्व । सीस । बिसाल । सोभति । मेर । शिखर । बाम । उनत । छिबन । मिसि । निरट । मनो । काम कै । ऊंग । उगै । अर्गन । अकूर ।

३९० पाठान्तर —आनन । उद्दु । दर । उदोत । समानो । मानो । आनन । [illegible] । भौंह । बिराजत । जानो । भांन । शत्रुंन । कै । कांमिनी । कुं । मकरध्वज । मानन ॥

**कंठ माल मोतीन की । सोभत सोभ विसाल ॥**
**मेरु सिषर पारस फिरत । जानि नछित्रन माल ॥ छं० ७५४ ॥ रू० ३८८ ॥**
**सिस भीने सु मयंक सुष । निपट बिराजत नूर ॥**
**मनो बीर उर काम के । उगे आनि अंकूर ॥ छं० ७५५ ॥ रू० ३८९ ॥**

अरिल्ल आनन इंदु उदोत सु मानो । जानन भोज विचष्षन जानो ॥
रवि ज्यों सत्रन के तन तारन । कामिनि को मकरध्वज मानन ॥
॥ छं० ७५३ ॥ रू० ३९० ॥

अरिल्ल जा सरनागत मानव वंछै । जा सरनागत दानव इंछै ॥
जा सरनागत देव विचारै । सो प्रिथिराज प्रिथीपति सरै ॥
॥ छं० ७५७ ॥ रू० ३९१ ॥

दूहा [illegible]राज पति प्रिथिपति । गिर मनि कुली छतीस ॥
नर [illegible] पर मित लस नजै । [illegible] गुर वरनि वर्नं स ॥ छं० ७५८ ॥ रू० ३९२ ॥
[illegible]तिन सहाय असुरह सुभट । सत नाम [illegible] ॥
तिन सु कित्ति [illegible] । [illegible] पर ॥ छं० ७५९ ॥ रू० ३९३ ॥

कवित्त चहुआन कै वंस । बीर मानिक पुत्र दस ॥
ता सु [illegible] । जनम [illegible] जपन जस ॥
ज्यों [illegible] । आदि [illegible] ज्यों जपा ॥
[illegible] वानी सु प्रमान । [illegible] मगनह [illegible] थप्पो ॥
ज्यों भयो जनम कवि चंद को । भयो जनम सामंत सब ॥
इक थान मरन जनमह सु इक । चंदहि कित्ति ससि लग्गि रव ॥
॥ छं० ७६० ॥ रू० ३९४ ॥

---

**३९१ पाठान्तर** [illegible] । सरनागति । सो । [illegible]राज । प्रथिराज ॥

**३९२ पाठान्तर** प्रिथीराज । प्रिथवीय [illegible] प्रथीराज प्रथीवी पति । गिर । कुली । [illegible] । [illegible] । तै । छतीन । छतीस ।

**३९३ पाठान्तर** असुरह सुरह । [illegible] ॥

**३९४ पाठान्तर** चहुआनारै । चहुआना कै । बंश । मानिक । मानक । [illegible] । जन्म [illegible] । उगे । ज्यो । [illegible] । भारथ । ज्यो । जप्यो । वानी । प्रमान । लगन लगनह । मगन । थप्पो । जन्म । जैसो । सामत । थान । मरेग । जन्म दिन इक । जनंम । [illegible] । [illegible] । ससी । [illegible] । रवि ॥

**पाठान्तर** [illegible] । [illegible] । [illegible] ॥

**इस रूपक से अब तक कवि इस आदि पर्व का तो उपसंहार और दशम की कथा का प्रसंग अपनी स्त्री के वार्तालाप के द्वारा बडे गूढार्थ में वर्णन करता है । हम आशा करते हैं कि काव्य के रसिक इस प्रसंग के दोहों और उनके अर्थ के गांभीर्य को अनुभव करके बहुत ही प्रसन्न होंगे ॥**

**एक दिन रात्रि को चंद की स्त्री का रस में आकर पृथ्वीराजजी की आदि से अंत तक कीर्त्ति वर्णन करने के लिये चंद से कहना ॥**

गाथा समयं इक निसि चंदं । वाम वत्त वद्दि रस पाई ॥
दिल्ली ईस गुनेयं । कित्ती कहो आदि अताई ॥छं० ७६१॥ रू०३९५॥

**चंद का अपने घर में कथा कहना और उसकी स्त्री का उसे सुनते हुए जो स्मरण आवे वह पूछते जाना**

दूहा एक दिवस कवि चंद कथ । कही अप्पनें भोन ॥
जिम जिम श्रवनत सभरि । तिम पुछि मारंग नेन ॥छं०७६२॥रू०३९६॥

**चंद की स्त्री का उससे पूछना कि कौन दानव, मानव और नृप कीर्त्ति करने योग्य है**

दूहा कह्यौ कंत मो कवि इम । हौ पुछो गुन तोहि ॥
को दानव मानव सु को । को नृप कित्ति क होहि ॥छं०७६३॥रू०३९७॥

**चंद का अपनी स्त्री को गूढ़ उपलक्षों के द्वारा उत्तर दे कहना कि केवल हरि की कीर्त्ति करने योग्य है क्योंकि उसकी भक्ति के बिना मुक्ति नहीं है**

कवित्त पेट काज चढ़ि बंस । परे फर हरें अवनि पर ॥
पेट काज रिन भौम । मरै मारै सु हूर धर ॥
पेट काज वहि भार । पार प्राहारन पारै ॥
पेट काज तरु तुग । चिन्न परि घर पर ढारै ॥
इति पेट काज पापी पुरुष । बधै बट्ट लछ्छी हरन ॥
नर वर सुक्रम्म कहा नह करै । इहै उदर दुम्भर भरन ॥
॥ छं० ७६४ ॥ रू० ३९८ ॥

कवित्त मेह बिना नहि नेह । नेह बिन गेह अग्म रस ॥
पिय बिन तिय न उमग । अंग शृंगार रूप रस ॥

---

३९६ पाठान्तर सुदिन । वद । कहीय । अप्पनें । भोन । श्रवनन । श्रवनन । श्रवनह । पूछीय । मारंग । नेन ॥

३९७ पाठान्तर कवि । मो । गो मौ । कंन । ईम । हौं । हो । पुछ्यौ । पूछं । गुन । तौहि को । दानव । मांनव को कौं । को नृप । कमि । कहोहि ॥

३९८ पाठान्तर - काजि । बंन । वंश । परयइ फरअकहरें । ररई । फरहरइं । पैठ । काजि । रन । भोमि । मरे । मारे । मरै । मरें । मारें । सुं । ढरे । ढरइं । पैट । काजि । पाहारम । पैट्ट । काजि । तरु । चित्र । त्तिन । त्रिन । पार । परिय । ढारै । इन । इन । काजि । पुरुष । बंधै । बधे । लछी । बर । सुक्रम्म । कह । करहि । इहइ । ईह । भरण ॥

नायक बिन नह मेन। दंत बिन भुक्ति न होई ॥
तेग त्याग तैं रहित। कहै कीरति को लोई ॥
बिन नीर मीन राजत कहूं। छत्री बिन सूर त्तरिन ॥
मन बच्च क्रम्म निम जानि जिय। न है मुक्ति हरि भक्ति विन ॥
॥ छ० ६५ ॥ रू० ३९९ ॥

**चंद की स्त्री का उससे कहना कि चित्रनेवाले को चित्र कि जिससे तू दुस्तर के पार उतरे-चहुवानकी कीर्ति चित्रने से वह क्या रंजैगा**

दूहा चित्रनहारे चित्रि तूं। रे चतुरंगी नाह ॥
का चहुआन सु किति कवि। मन मनुछय हरि लाह ॥छ० ३६६॥रू०४००॥

कवित्त- तत्त हीन पुत्तरी। पंच बंधी कर नच्चै ॥
आसा नदी सपूर। जीय मनोरथ सच्चै ॥
बहु तरग तिस्नाह। राग बह ग्रह कुरंगी ॥
का चहुआना किति। कत धीरज तिर भंगी ॥
मन मोह मढ विस्तरि रह्यौ। चिता तट घट भजइय ॥
उत्तरहि पार दुतर कवी। या चहुआना रजइय ॥
॥ छ० ३६७ ॥ रू० ४०० ॥

**चंद का अपनी स्त्री से कहना कि मै चहुआन का ऋण उतारता हूं**

दूहा कहे गुपत गुन तैं भले। मो जिय इय अदेस ॥
रिन अप्पौ चहुआन कौ। पुच्छह पिथ्थ नरेस ॥ छं०३६८ ॥ रू०४०२॥

**चंद की स्त्री का कहना कि राजा को ऋण देता है तो गोविन्द को क्यों नहीं सुमरता**

दूहा चित्रनहारे हेरि चित। चित्रन हेरि कविंद ॥
जो रिन अप्पै राज कौ। तौ सुमरै न गुविंद ॥छ०३६९॥ रू०४०३॥

---

**३९९ पाठान्तर** विना। नट। नह। बहु। ... । गैह। पोउ। त्रिय। तीय। श्रिगार। मन। दन्त। बिन। भुक्ति। होइ। तेग। त्याग। तैं। तन। लोइ। जीवन। नग्री। सूर तारिन। सूर तरिन। वच। क्रम। कम। जानि। जीय। सु न। है। नही मुक्ति हरि भक्ति विना ॥

**४०० पाठान्तर**—चित्रनहारै। त्र। चहुवान। कवि। मनुछ ॥

**४०१ पाठान्तर** - तत्र। तत। पुतरी। पूतली। बधा। नचै। नच्चै। नंदो। सपूर। जीव। मनोरथ। वहा। सचै। बहुंत। रग। तृस्नाह। बहु। ग्रेह। कुरंगी। कां चहुवान। मोह। मुढ चता। भजईय। उत्तरिहि। दुतर। कट्टी। का। चहुवांन। पंजइय। रंजइइ ॥

**४०२ पाठान्तर—कहै। तै। तैं। भलो। भले। मो। ईह अंदेश। रिण। अप्पो। कौ। सुखह पंथ नरेस। पुछह पिथ्थि नरेस ॥**

श्रम जल मन मंदान करि। श्रम जल भेष न फेरि ॥
चित्त न अप्प चित्र कौं। चित्रनहारे हेरि ॥ छं० ७७० ॥ रू० ४०४ ॥

**चंद का उत्तर देना कि मैं कमलासन को देखकर अकुलाया हूं, केवल भक्ति विलंब करनेवाली है**

दूहा  कमलासन देषत थक्यौ। भगत त्रिलंबन हार।
क्रोध अग्ग सब जग ग्रसै। ग्रसत न लग्गै वार ॥
॥ छं० ७७१ ॥ रू० ४०५ ॥

**तथा चंद का कहना कि संसार में जो कुछ और सर्वव्यापी है वह वह कमलासन ही है उसी की उपमा कर मैं पृथ्वीराजजी की कीर्त्ति वर्णन करता हूं**

भुजंगी  वही तन त्रैलोक ससार सारं। वही तारनं सत्त भौ सिंध पारं ॥
जगत्तं अधारं निराधार योगी। वही अव्वदा संपदा नित्य मोही ॥छं० ७७२॥
वही भेद मंत्रं गजानंन जोय। वही पूरन ब्रह्म संसार भोय ॥
नवं भत्ति कौ संत ही छत्र धारी। भम्यौ ब्रह्म बुभयौ वही सिद्ध नारी॥७७३॥
जगत्तं पुरत्तं वही है नितारं। वही वासना वासुदेवं प्रकारं ॥
वही भत्त हथ्थं नच्यो कप्पिमान। वही यै वही यै वही यै निधान॥छं० ७७४॥
इकं एक आचिज्ज कीनें गुसांई। चवै चंद जो रंग गोव्यंद पाई ॥
वही की उपम्मा करै चित्ति भासौं। वही सब्ब संसार मज्झै प्रकासौं॥छं० ७७५॥
वही अंतरंगी सुरंगी निनाद। कहै राज राजीव लोचन्न सारं ॥
॥ छं० ७७६ ॥ रू० ४०६ ॥

**चंद को स्त्री उसे कहती है कि ब्रह्म को ब्रह्म में देख, जो उसे देखता है उसे वह दीखता है, नर की कीर्त्ति मत गा, क्योंकि उससे और कोई बलवंत नहीं है**

दूहा  ब्रह्म देषि ब्रह्मान्तरत्र। हरि दिषियन दिष्याइ ॥ ३ ॥
बिज्ज छटा अग्यांन मन। गोपी हरि गो गाइ ॥छं० ७७७॥रू०४०७॥

---

४०३-४०४ पाठान्तर  चित्रनहारे चित्र न। कवि चंद। ज्यौ अप्पौ। अपे। को। नो। समरे। समरि। गोविंद ॥ ३९८ ॥ मंदा करि। भेष न फोरि। चित्रन अप्पौ। अपें। को। चित्रनहारै ॥

४०५ पाठान्तर  देषत। क्रोध। सर्प्प। ग्रहै। लगो लगै ॥

४०६ पाठान्तर  तन। तारण। भव। सिंधु। जगतं। मोही। ऊंही। ऊही। सरदा। मोही। भैद। मंत्र। गजा मन। लोयं पुरनं। सोयं। भोयं। नव। भांति। शव। भ्रम्यो। जगतं। पुरतं। हेति। हैनि। वासना। वास। देवं। वास देवं। भक्ति। हथं कपिमानं। कपिमानं। नधानं। वही यैं वही यैं निधानं निधानं। इक। अैक। अेक। अचिर्ज। कीनै। कीने। गुसाइ। गुसाई। जो। रंगी। गोविंद। उपमा। करे। भासो। कही। सकल। मझै। प्रकासो। कहै। लोचंन ॥

ब्रह्म ब्रह्म हररात बर । नर जानी न गुविंद ॥
सकल घटं घट हरि रमै । ज्यौं अनेक घट चंद ॥छ०७७८॥रू०४०८॥
जस अपजस लाभिष्ट दोइ । अवगति गति न बुझाइ ॥
गोप ग्वाल बूझे नही । गोपन बूझी गाइ ॥छ०७७९ ॥ रू० ४०९॥

कवित्त कहि महियल बल किन्नौ । एक दट्ठ हरि धारिय ॥
कहि बामिग बल कित्तौ । मु फुनि करी नेत्रा मारिय ॥
सुमुँद किन्नौ गरुअत्त । अप्प भुज जोर हिलोरिय ॥
कित्तोक मबल मेरु गिरि । कमठ होइ पिठ्ठहतोल्लिय ॥
लघु बली सेग बभानवै । मुर असुरायन दिठ्ठ मह ॥
कवि चद अवर बल वैम कहि । वह तौ हरि बल्लवन कह ॥
॥ छ० ७८० ॥ रू० ४१० ॥

**चंद का अपनी स्त्री को उत्तर दे कहना कि अंग अंग मे हरि-रूप-रम है**

दूहा त्रिय वर ज्यो नर ज्यो मु कवि । नर तिनो नन गाइ ॥
अग अग हरि रूप रम । वन्न दिपाइ मुनाइ ॥ छ०७८१ ॥ रू०४११॥

**चंद की स्त्री का उससे कहना कि अङ्ग अङ्ग मे हरि-रूप रस वर्णन कर दिखाओ**

दूहा अग अग हरि रूप रम । विविध विबेक बरेन ॥
मुकति ममप्पन कन रम । जुग निनि जोग मरेन ॥
॥ छ० ७८२ ॥ रू० ४१२ ॥

---

४०७ पाठान्तर [illegible]

४०८ पाठान्तर [illegible]

४०९ पाठान्तर [illegible] बुझा । [illegible] गोपन । बुझी । गाय ॥

४१० पाठान्तर [illegible] मारी । समुद । किन्नौ । [illegible] । भुज । जोर । [illegible] । कितक । मेरु । मेर । गिर । [illegible] । दिठ । कह । [illegible] । कहि ॥

४११ पाठान्तर [illegible] । ग्राय । अग्नि । दिपाई । दिषाय । सुनाई । सुनाय ॥

४१२ पाठान्तर- विविध । बरन्न । मुगति । जुंग । जौग । सरन्न ॥

लरथ्थर पथ्थर सथ्थर तोम । मनों जनमेजय चिल्हिय होम ॥
गिरंत उठंत कमंध विहाल । हहंकत मुंष भसुंड विहाल ॥
इसो रन रंग सलष्य सरूप । मनो मुचकुंद क्रिजग्गि विरूप ॥छं०१४५॥

**म्लेच्छों की सेना का मुंह मोड़ना, सुलतान का हाथी छोड़ घोड़े पर चढ़कर भागना ।**

दूहा—मेछ सेन बहु झरि परिय । केविडु रिग्गय डग्ग ॥
फिरी मुष्ष सुरतांन को । हथ्थि छंडि हय मंगि ॥ छं० १४६ ॥

**म्लेच्छ सेना और सुलतान की भगेड़ का वर्णन ।**

छंद भुजंगी—
कुसादे कुसादे कहे षांन जादे । रिग्यौ साह आलंम सब सेन बादे ॥
सबै सेन दिष्यौ इसौ साह मुष्षं । मनों प्रात चंदं सुकंती अलष्षं ॥
बरें पारि बेरू समुद्द न लक्के । जबै साह गोरी षुरासांन चुक्के ॥
फिर्‌यौ एक लष्षं सलष्षं पवारं।मनो रोहियं रोह वाराह दारं॥१४७॥
भग्यौ साहि गोरी विलं देहि मथ्थं । तबै रुद्धियं आनि पंम्मार सथ्थं॥
रषत्तं वषत्तं हयं हथ्थ सथ्थी । भग्यौ साहि गोरी विवांनै न कथ्थी ॥
इकं दीह चौहांन फल द्वै प्रमानं । छुट्‌यो रुद्धि कैमास सुरतांन भानं ॥
॥ छं० १४८ ॥

**इस युद्ध में सलषराज के यश पाने का वर्णन, सुलतान का बांधा जाना ।**

कवित्त—चामर छत्त रषत्त । तषत लुट्टै सब कोई ॥
जस लद्धो पामार । सेन सागर मथि जोई ॥
रतन कित्ति संग्रही । रज्ज आबू तन धोई ॥
हय गय दल बल मथित । कित्ति फल लभ्भिय सोई ॥
बंध्यौ सुचैंपि षुरसान पति । रतिवाहे चालुक जिनिय ॥
जै जया देव जंपत जसह । तव सुचंद कित्ती सजिय ॥ छं०१४९ ॥

दूहा—जीति लियो जय पति रनह । बर चतुरंगी मोरि ॥
पष्षर लष्ष सलष्ष हुअ । गोरी ढाल ढंढोरि ॥ छं० १५० ॥

**सुलतान को जीतकर सलषराज का लूट मचाना ॥**

कवित्त—जीत लियौ जैपत्त चारु चतुरंग सु मोरी ॥
इक लष पषर प्रमांन । ढाल गोरी ढंढोरी ॥
षांन सुरति परि षेत । षेत गोरी उप्पारी ॥
रिन बुढ्ढ्यौ चहुआंन । साह झोरी करि डारी ॥
बज्जे सुबीर बज्जन नृपति । बहु लुट्टे सुरतान गै ॥
नीसांन षांन षुरसांन पति । चामर छत्त रषत्त मै ॥ छं० १५१ ॥

सुलतान की सेना का भागना, चौहान का पीछा करना, पृथ्वीराज की दोहाई फिरना ॥

दूहा—भै भग्गा सुरतांन दल । लै लग्गा चहुआंन ॥
ताप तेज तुंगी तरुनि । प्रथीराज फिरि आंन ॥ छं० १५२ ॥

पृथ्वीराज के जीत की जय जय कार मचना ॥

कवित्त—कहि जित्यौ चहुआन । गरुअ गोरी दल भज्यौ ॥
कहि जित्यौ चहुआंन । ईस सीसह धर रंज्यौ ॥
कहि जित्यौ चहुआंन । चंद नागौर सुनंगे ॥
कहि जित्यौ चहुआंन । सत्त सामंत अभंगे ॥
जित्यौ सु सोम नंदन कहिय । सहिय सद्द सुर लोक हुअ ॥
पामार पव्व सलष्ष नह । धरनि काज धर पंक धुअ ॥छं० १५३॥

पृथ्वीराज के सरदारों की वीरता की प्रशंसा ॥

छत्र धार सुविहान । छत्र धारी लोहांनौ ॥
पत्र धार जो गिनिय । कुबक लग्गिय आसानौ ॥
मंत्र धार पामार । सलष भंज्यौ मेछानौ ॥
जनु गुवाल गो डंड । सेन हंकिय सुरतानौ ॥
जित्यौ जुवांन चहुआन रिन । मुरिग वैर बलिवंड बर ॥
घर गवरि नाह नंचिय रहसि । गह्यौ जाहि भंजे सुषल ॥छं०१५४॥

पृथ्वीराज का जीतना, तेरह खां सरदारों का पकड़ा जाना, सारुंडे का टूटना ॥

अरिल्ल—जित्यौ वे जित्या चौहानं । भग्गा सेन सन्या सुरतांनं ॥
तेरह षांन परे परमांनं । सारुंडे तोरयौ तुरकानं ॥ छं० १५५ ॥

इधर शहाबुद्दीन को दंड देने, उधर कैमास का चालुक्यों को जीतने का वर्णन ॥

कवित्त—साह डंड डंडयौ । मेह मंड्यौ नागोरिय ॥
भट्टिय रा भटनेर । राव सिघातन तोरिय ॥
जा रानी जग हथ्थ । मंडि मंडोवर पासह ॥
जै जै जै प्रथिराज । देव सद्दंति अकासह ॥
आरज्ज लज्ज सुरतांन कहि । फिरि मिलांन दीनौ पुरां ॥
जो सय कय कैमास किय । चालुक्कां सोमति धरां ॥ छं० १५६ ॥

शाह के बांधने, भीमदेव के जीतने और इंछिनी के ब्याह की प्रशंसा ॥

एक दीह इक घरिय । राज लहु बेलद्धा ॥
रुधवाह संजित्त । साह गोरी गहि बद्धा ॥

बर भीमंग नरिंद । षोदि कढयो कैमासं ॥
बर बज्जे नीसांन । राज जित्यो रन भासं ॥
बर बंधि साहि गोरी गह्यो । बर इछनि पानी ग्रहन ॥
नव दीह नवंमिय नेह नव । सुवर चंद बत्तां कहन ॥ छं० १५७ ॥

**सं० ११३६ के माघ सुदी में सुलतान को बांधना, माघ ब० ३ को इंच्छनी का पाणिग्रहण करना, दंड लेकर सुलतान को छोड़ना और फिर खट्टूबन में शिकार को जाना ॥**

ससिर सु मग्गह अंत । तीस षट बीर समंधर ॥
ग्यारह सें परवींन । साहि बंध्यो गोरिय बर ॥
माह प्रथम बर तीज । बीज रवि सप्तम थानं ॥
बर पांनिग्रह मंडि । सुबर इंछिनि चहुआंनं ॥
मुक्क्यो साहि घन डंड ले । बर बाजें नीसान घन ॥
आषेट फेरि मंडिय न्रपति । बन षट रवि चन मन ॥ छं० १५८ ॥

**शुकी से शुक ने जो कथा चालुक्यों के पालने की कही उसे साहंडे में कविचन्द ने वर्णन किया ।**

दूहा – सुकी सरस सुक उच्चरिय । प्रेम सहित आनद ॥
चालुक्कां सोभ्रति मध्यो । सारूंडे मे चद ॥ छं० १५९ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके सलष जुद्ध पाति साह ग्रहन नाम त्रयोदश प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ १३ ॥**



# अथ इंछिनि व्याह कथा लिष्यते ।

## ( चोदहवां समय )

**सुकी के प्रश्न पर शुक का चालुक्य के जीतने, शहाबुद्दीन के बांधने और इच्छिनी के व्याह का वर्णन करने लगा ।**

दूहा— कहै सुकी सुक संभलो । नीद न आवै मोहि ॥
रय निरवांनिय चंद करि । कथ इक पूछौं तोहि ॥ छं० १ ॥
सुकी सरिस सुक उच्चरयो । धर्‌यो नारि सिर चत्त[1] ॥
सयन संजोगिय संभरै । मन मैं मडय हित्त ॥ छं० २ ॥
धन लद्धो चालुक संध्यो । बंध्यो षेत षुरसांन ॥
इंछनि व्याही इच्छ करि । कहों सुनहि दै कांन ॥ छं० ३ ॥

**शाह को दंड देकर छोड़ने पर राजा सलष ने पृथ्वीराज के यहां लग्न भेजा ।**

मुक्कि साह पहिराइ करि । दंड दियौ सलषांनि ॥
लगन पठाइय विप्र करि । बर व्याहन पिथ्थान ॥ छं० ४ ॥
पठयो प्रोहित भान कर । कनक पत्र लिखि लग्न ॥
श्रीफल बहुल रत्तन जरि । पिष्षि होत जिहि मग्न[2] ॥ छं० ५ ॥

कवित्त— अब्बू वै अब्बू समप्पि । सीम वधी दह गुन्निय ॥
पावारी इंछनिय । व्याह सोधन बर मन्निय ॥
लच्छि ग्रेह कूबेर । अन ग्रीषम दिन धारी ॥
परनि राज प्रथिराज । हथ्थ श्रीफल अधिकारी ॥
नर नाग देव गंध्रब्ब गुन । गान जांन[3] मोहें सकल ॥
अछै उतग लच्छन महज । थांन नधि वधी विकल ॥ छं० ६ ॥

**पृथ्वीराज का ब्राह्मण से इंछिनी का रूप नाम आदि पूछना ।**

दूहा—प्रथु पूछत बंभननि सुनि । कहौ बाल किन वेस ॥
कितक रूप गुन अग्गरी । सुनन मोहि अदेस ॥ छं० ७ ॥

**इंछिनी की सुन्दरता का वर्णन ।**

साटक— बाले तन्वय मुग्ध मध्यत इमं स्वपनाय वै संधयं ॥
मुग्धे मध्यम स्यांम बांमति इमं मध्यान्ह छाया पगं ॥

---

1. को०—सूंचत । 2. को०—मग्न । 3. को०—मान बान ।

बालप्पन तन मध्य जोवन इमं सरसी अवग्गी जलं ॥
अंगं मद्धि सुनीर जे मल ससी सुब्भै सुसैसव इमं ॥ छं० ८ ॥

कवित्त--अति सुरंग वय स्याम । संधि वय संधि जुरिय बर ॥
ज्यों दंपति हथ लेव । पंथ जोगिंद मिलत गुर ॥
नयन मयन आरुहिन । धर्‌यौ आरुहन थांन दिन ॥
कछु कज्जल अंकुरिय । करिन आवें पें लज्ज मन ॥
ज्यों करकादि निसा मकरादि दिन । करक आदि सै सब सुगुर ॥
मकरादि बाल जोवन अदिन । काम धुरा लीनी सुधुर ॥छं० ९॥

दूहा—स्यांम सु बांम अनंग भय । घटी न घट्टि किसोर ॥
बालपन बैवेस तन । मनों भरें घन चोर ॥ छं० १० ॥

कवित्त—षट हथ्थी बहु हेम । रतन गुर पाट पटंबर ॥
पीत रत्त गुन सेत । स्यांम नग सुन गति अंमर ॥
सो मंगी चालुक्क । सोइ[1] दीनी प्रथिराजं ॥
मनु इंद बधू सच्चीव । कांम बंधी चढि पाज ॥
बर बरनि राज सेंभर धनी । सुफल बधि फल संग्रहिय ॥
इंछनि अवाज आवाज क्रम । अदिन भंजि के दिन सजिय ॥छं०११॥

साटक—नां पतनी नल राज राजन बधू दमयंति नो इंद्रयं ॥
नां सच्चीव सुनाथ नायक धरं लच्छीन धरया धरं ॥
नां रत्ती मनमथ्थ रत्ति कलया मदोदरी रावनं ॥
सोयं सा प्रथिराज इंछिनि बरं समयो न लभ्मै कवीं ॥छं० १२ ॥

पृथ्वीराज का ब्याहने के लिये यात्रा करना ।

दूहा—तिहि सुंदरि ब्याहन नृपति । रिति ग्रीषम दिन संधि ॥
चढ्यो सूर सभरि धनिय । सुष संचन षल बधि ॥ छं० १३ ॥
धर अंबर तर जलध बल । कहुं न सूर तप सीत ॥
अगम पंथ नर घरनि सुष । बिलमत दंपनि मीत ॥ छं० १४ ॥

साटक—पंथं दुस्तर वाय मुकुलिनसरं[2] ज्वाला इला दुस्सहा ॥
क्रीलायां घन क्रयन यांइ मृगनं नर्जीव शब्दं धरा ॥
आवर्त्तं बर तत्त मित्त करनी धूमाय विदिसा दिसा ॥
सरनं मरनय पंथ ग्रीषम षपं सुष्यं ग्रहं प्राणिनां ॥ छं० १५ ॥

दूहा—प्रानी पंथ न सुष्ष जल । मरन सुनिश्चय मांन ॥
दीह उदय दिसी मुदय भय । सुरति स्वयंबर ठांनि ॥ छं १६ ॥

---

१. क०—साइ ।
२. क० को०—तरं ।

**पृथ्वीराज के साथ सामंतों का वर्णन ।**

**कवित्त**—सथ्थ कन्ह चहुआंन । सथ्थि निड्डुर रषि राजं ।।
सथ्थ सोम सामंत । अल्ह पल्हन प्रति साजं ।।
बलिय गरूअ गहिलौत । बलिय भोहा बर सिंघ नर ।।
दाहिमो कैमास सथ्थ । सूरो चावड गुर ।।
मति भद्र मंति साधन सकल । लोहांनो स्वांमित्त धुर ।।
चतुरंग सूर वय रूप गुन । लिए राज राजान गुर ।। छं० १७ ।।

**पृथ्वीराज की बारात की शोभा वर्णन ।**

**छंदपद्धरी**—
चढि चल्यो राज प्रथिराज राज । रति भवन गवन मनमथ्थ साज ।।
सिर पहुप पटल बहुसा षबास । अवलंब रहिय अलि सुर सुरास ।।
मुष सोभ जलज कंद्रप किसोर । दीजै सु आज न्रप कोंन जोर ।।
चिति काम बार रजि अंग ओर । संकर्यो जान मनमथ्थ जोर ।।
जिम जिमति लाज अरु चढत दीह । लज्जा सुजांनि संकलिय सीह ।।
जिम जिम सुनंत न्रप श्रवन बत्त । तिम तिम हुअत रस काम रत्त ।।
मधु मधुर बेन मधुरी कुंआंरि । रति रचिय जांनि संसव सबारि ।।
।। छं० १८ ।।

**श्लोक**—साय दीपसमो दिष्टे । जैति जैति विजै जितं ।।
देवासुर मनुष्यानां । काले कैक न गच्छति ।। छं० १९ ।।

**कवित्त**—कोंन काल वसि परयो । काल ग्रह कोंन न बंध्यो ।।
कोन काल जित्तयो । काल किहि षाइ न रुंध्यो ।।
मठ विहार वापीन । त्रिरथ सुर थावर जंगम ।।
सुबर राज राजिंद । कोंन दिष्षो न अभंगम ।।
ज्यां बंधयो साहि गोरी सुबर । मर तिन कति नंतयो ।।
इंछनिय इच्छ इच्छा सुफल । सुबर बीर बीरह जयो ।।छं० २० ।।

**साटक**—बीरं जा बर बीर भीमति बरं कामं तनं उष्षया ।।
पंथे वानति वान मानति वरं कुरनंद केवं कुरू ।।
धाता मानय बीर वामन बलि पूरोरवा भर्षयं ।।
तू पत्नी प्रथिराज कालति रहं कालं जसं वर्तते ।। छं० २१ ।।

**पृथ्वीराज को आते हुए सुनकर सलषराज का धूमधाम से अगवानी करना ।**

**कवित्त**—सुनि आवत चहुवांन । करिय अग्गीन सलष बर ।।
हय गय लच्छि सुभच्छि । आदि उम्महिय राज बर ।।

पट अंबर रुजराव। जेब नंगन जगमग्गिय ॥
फुल्लिय मानहु संझि। चित्त चकचोंधिय लग्गिय ॥
चहुआंन रत्त तोरन समय। लगन गोधूरक संधयो ॥
जांनै कि अर्क राका दिवस। इक्क थान उगि रूंधयो ॥ छं०२२॥

**दोनों राजाओं की सेना के मिलने की शोभा का वर्णन।**

जिम सावन भादव सिंधु। घुमरि घन घटा मिलत दुअ ॥
जनु समुद्र अरु गंग। उमडि मिलि दुहुन थोभ हुअ ॥
जनु सुर अरु सुक्र। सिगि रिषि गननि गगन मिलि ॥
जनु दधि मथि सुर असुर। करन मधुपान षिभिर ठिलि ॥
तिम संभरेम अब्बूधनी। अनी बनी रस विरस भरि ॥
नग जोति जरकज दीप दुति। नही श्रवन बाजव करि ॥छं० २३॥

**सलषराज की प्रशंसा।**

पंच हस्ति मद वहि गिरद। गरुअ गरजत मेघ जनु ॥
तुरी बीस अैराक। तेज तन अगिन पवन मनु ॥
जर कमर जनेउ। हथ्थ मकर नग मडिन ॥
सत्त मुषम पर काल। हेम त नन तन छडित ॥
वारोठि विवह वम्तह ममझि। मह चक्रत पिष्पित र-य ॥
विवहार बिबुध्र जोतिग गिनन।सलष किन्नि जातन कहिय॥छं०२४॥

**तोरन आदि बांधकर, कलस धरकर, मोती के अक्षत छिड़क कर मंगलाचार होना।**

दूहा—तोरन कर वर बद तह। मुत्तिय अच्छित डारि ॥
मनो चद त्रिय भेष धरि। अच्छित अच्छ उछार ॥ छ० २५ ॥
साटक—बदे बिंद कलस्स तोरन वरं तुगे रसं मन्मथ।
सुष्यं साजनि सक्र चक्रति कला निग्राह नु ग्राहनी ॥
जा निज्जै त्रैलोक उम्भति पुरे बदे कवी उप्पमे ॥
दुअ पास दुअ नारि दिष्षत बर मनो नैर वर दिष्षय ॥छं० २६॥

**नगर में स्त्रियों का बारात की शोभा देखना।**

कबित्त—नृपति काज अलि दिषहि। अलिन दिष्षत नर नारिय ॥
जनु मिलतराज प्रथिराज। नयर बिय बांह पसारिय ॥
जनु वन्ही गुर देव। सत्ति स्वाहा हाहा हुअ ॥
जै जै जै उच्चार। राज रवनी रजत रुअ ॥
पंमार सलष बंदत बलिय। दिष्षि कला मनमथ्थ पिय ॥
दिष्षै सुभिया दुरि दुरि नयन।मनहु तरंग कि काम तिय॥छं०२७॥

छंद पद्धरी—चित काम बीर रज्जियं ओर । संकुस्वी जांनि मनमथ्थ जोर ॥
दुरि दिषें बाल झीनेति वस्त्र । उपमान चंद जंपंत तत्र ॥
जाने कि जार परि मध्य मीन । पुज्जै कि दीप भोडल प्रवीन ॥
इक करन पलटि इक करन लंत । घुंघट्ट बदल लज्जा सुभंत ॥ छं०२८ ॥
घुंरलिय रैंन जनु वदल जोट उझकंत चंद जनु आंनि कोट ॥
कर उंच बाल अच्छित उछारि । जनु कमल बाइ बसि ओस झार ॥
गावंत गान बहु विधि सवारि । कलयंठ कंठ जनु रति धमारि ॥
मुसकंत हास दिषियै विसाल । विकसंत कमल जनु चंद ताल ॥
तनु अैंठि मेंठि भोंहै कि वाल । मूरछयो मेन जग वही ब्याल ॥ छं० २९ ॥

सुहासिनी स्त्रियों का कलश लेकर द्वार पर आरती उतारना ।

दूहा—कलस बंदि सुभगा सिरह । महुर मद्धि सय मेलि ॥
बहुरि सुहाग सुहागिनी । वई कांम रस बेलि ॥ छं० ३० ॥
कनक थार आरति उदित । सुभग सुवासिनि लाइ ॥
जनु कि जोति तम हर परह । नव ग्रह करत बधाइ ॥ छं० ३१ ॥
महुर पंच सें थार धरि । दुति दूलह जिय जांनि ॥
कांम कसाए लोइननि । हन्यो मदन सर तांनि ॥ छं० ३२ ॥

सलष की रानी दूलह की शोभा देख प्रसन्न होना ।

सषिन ओट सलषह घरह । दूलह दुति दृग देषि ॥
कोटि काम छवि पिष्षि पिथ । जनम सफल करि लेषि ॥ छं० ३३ ॥

स्त्रियों का महल में आना और बारात का जनवांसे आना ।

महल झुंड महलनि बहुरि । जनवासह जुरि जानि ॥
सोभि साम सामंत मह । जनु विटन शनि भानि ॥ छं० ३४ ॥

जनवांसे की तयारी का वर्णन ।

छंद पद्धरी—बहुरी बरात जनवास थांन । छवि सोभ सुवन भुवभंति भांन ॥
संग सुभट थाट सामंत सूर । बलवंत मंत दिपियै करूर ॥
अंग अंग अंग उन्हास हास । जनु लच्छि लाह सोभा प्रकास ॥
सत षन अवास माला सुरंग । सुभथांन जैत आबू दुरंग ॥ छं० ३५ ॥
जालीन ओप सोभा न पार । रवि सोम क्रति क्रनन प्रसार ॥
पंच रंग ब्रंन चित्रत सुवेस । बहु गरथ रूप मंडित जुवेस ॥
रेसम गिलम दुल्लीच मंडि । तिन जोति होति दुति बिज्ज षंडि ॥ छं० ३६ ॥
हादसह सेज विछाय पंति । तिन दिग्ग मूढ गादीय संधि ॥
प्रति सेज सेज फूलन अपार । तिन सोभ गंध रग रंग पार ॥
इक लाष पांन बीरा बनाइ । घनसार मद्धि बीरन लगाइ ॥

कुंम कुमन कुंभ अहं तहं छुटंत । बातीन अगर धूपन लुटंत ॥
कर्द्दमन अष्ष मचि कीच भूमि । नाना सुरंग रहि गंध धूमि ॥
मस्साल दीप प्रज्जरि फुलेल । केतकी करन वेली गुलेल ॥
ऊड़त कपूर पवनं पषांनि । तिन सरस गंधि सक्कि न बषांन ॥
सूरंत क्रंति सोभा विसाल । सोभंत जुरे तहं श्रव भुआल ॥ छं० ३८ ॥
प्रथिराज कुंअर कुअरनं नरिंद । धरि भूप रूप अवतार इंद ॥
मनु कांम रूप रति भ्रमन चित्त । अश्विनि कुमार ससि सोभ मित्त ॥
नग कनक मंडि वासन विचित्त । ससि सूर सोभ सुभ सज्जि छत्र ॥
वर विप्प अप्प गज गाह धारि । जनु सोम उभय आरति उतारि ॥छं० ३९॥
आसंन अस्स प्रथिराज आइ । तहां पंच सबद बाजे बजाइ ॥
संग एक कुंअर जल पान धार । ड्योढी न रूकि सामंत भार ॥
गुर राम चंद कवि ढिग्ग आई । परधान कन्ह काइथ अताई ॥
पुनि कंन्ह काक गोइंद राइ । परिपुर्न क्रोध जे गलत लाइ ॥छं० ४० ॥
पुंडीर धीर पावस्स संग । दाहिम द्रूव जम जोर जंग ॥
जैतसी सलष लष्षनह सिंघ । छिति छत्र ध्रंम जे इष्षि रंघ ॥
बलिभद्र सिंघ कूरंभ राइ । अनि नांम सूर कित्तक गिनाइ ॥
प्रथिराज इंद दिकपाल सूर । अंग अंग वढ़ि सब जोति नूर ॥ छं० ४१ ॥

दूहा—गवष जाल महलनि महल । फिरे चारु मन सर्व ॥
सोंज सोभ अंतन लही । दिष्षत भग्गत[1] गर्व ॥ छं० ४२ ॥
महलनि सालनि महलमंडि । दासी सालनि गान ॥
मंडप मंडित बेद धुनि । सुभटन सोभ समांन ॥ छं० ४३ ॥
जहां तहां आनंद उमग । आनंद उछाह अनंत ॥
वंस छत्रीय छत्रीस छह । भाट विरद्द भनंत ॥ छं० ४४ ॥

छंद मोतीदाम —
गहने नग जोतिन हीरन लाल । पटंमर पूर झरप्पिय झाल ॥
मनि मांनिक मोतिन हीरनि हार । भगीरथ भंत हिमग्गिरि धार ॥
रितं रित भूषन भांति अनेक । धरे धन पंतिय आनि घनेक ॥
रंग रंग वारनि वारनि वार । धरे नवला नष भूषन भार ॥
तिते सब संचि सवारिस ओप । झलंमल झालन डालन नोप ॥
सकुंकम कूएन वंदिन पोति । सुहाग सुमंगल अष्ट न होत ॥ छं०४५॥

दूहा—अष्ट मंगलिक अष्ट सिध । नवनिध रत्न अपार ॥
पाटंबर अंमर वसन । दिवस न सुझ्झहि तार ॥ छं० ४६ ॥

---

१. को० कु०—भग्गै ।

**जनवासे में भोजन का नेवता देकर सलषराज का लौटना ॥**

फिरिय चार करि फिरिय सब । भोजन कारन बोलि ॥
भाव भगति आदर अमित । देव पूजि सम तोलि ॥ छं० ४७ ॥

**इच्छिनी का शृंगार आरंभ होना, शृंगार वर्णन ॥**

जनवासें पधराइ बर । बरी सिंगार अरंभ ॥
जुरि जुब्बन सुर सुंदरी । जे रस जांनत डिंभ ॥ छं० ४८ ॥

**छंद त्रोटक—**

बिन बस्तर अंग सुरंग रसी । सुहलै जनुसाष मदंन कसी ॥
लव लोनइ लोइ उबट्टनकों । कि बस्यो मनु कांम सुपट्टन कों ॥
द्रिग फुल्लिय कांम विरांमन कें । उघरे मकरद उदै दिन कें ॥
बिन कंचुकि अंग सुरंग षरी । सुकली जनु चंपक हेम भरी ॥छं० ४९॥
सुभई लट चंचल नीर भरी । तिनकी उपमा कवि दिव्य धरी ॥
तिन सों लगि कें जल बूंद ढरै । सुछटै मनु तारक राहु करै ॥
जु कछू उपमा उपजी दुसरी । मनों माटय स्यांम सुमुत्ति धरी ॥
अति चंचल ह्वै विछुटै मुषतें।मनों राहु ससी सिसुता बषतें ॥छं० ५०॥
मुमनों सति स्वात अमुन इयं । तिन की उपमा बरनी न हियं ॥
कबहुं गहि सुक्त सिषंड बरें । मनों नंषत केसन सिंदु सरें ॥
जु सितं मित नीर लिलाट घसैं । मुमनों भिदि स्रोमहि गंग लसैं ॥
जल में भिजि भृह कन्ला दुसरी । सु लरै मनु बाल अलीन षरी ॥
बुधि त्रित्त उपंन किनीक कहो।जिन पाट अभै त्रन वेद लहो ॥छं०५३॥

**दूहा** · मयनि मत्त अस्नान करि । गुभ दवनि दिन सोधि ॥
चाहुआंन इंछिनि बरन । मयन गीनि ध्रवगोधि ॥ छं० ५२ ॥
करि मजन अगोछि तन । घृप बासि बहु अग ॥
मनं देह जनु नेह फुलि । हेम मोज जनु गग ॥ छं० ५३ ॥
तन चरक कुदन मनो । कै केसर रग जुक्ति ॥
पीय बास छवि छीन लिय । और धीन मन जुक्ति ॥ छं० ५४ ॥
अंग अग आनंद उमगि । उफनत बेनन मास ॥
सषी सोभ मन वसि भई । मनों कि फूली माझ ॥ छं० ५५ ॥
निरषत नागिनि बसि भई । किनर जच्छ किंतेक ॥
सब सोभा ससि मांनि कैं । सांची इंछिनि एक ॥ छं० ५६ ॥
प्राग माघ अस्नान किय । गज गजे घन धाइ ॥
विश्वनाथ सेए सदा । प्रथीराज तो पाइ ॥ छं० ५७ ॥

**कवित्त** – कमल भाल जनु बाल । मकर कर मंडि इंछनिय ॥
निरषि नैंन प्रतिबिंब । करहि निवछार निछिनिंय ॥

प्रमुदित अगनि अनंग । कोक कूकन उच्चारत ।।
एक रमन रस रंग । बात बातन मुच्चारत ।।
गंध अर वस्त्र गहनं करनि । हास भास मंडीर रिय ।
तिन मध्य पवारी पिष्षियै । जनु विधिना अप्पन घरिय ।।छं०५८।।
श्रवननि लगत कटाच्छ । जनु पवन दीपक अंदोलित ।।
मुसकनि विकसत फूल । मधुर बरसति मुष बोलति ।।
इठलनि अलसति लसति । सुरति सागर उद्धारति ।।
रति रंभा गिरजादि । पिष्ष तां तन मन हारति ।।
तिहू अग अंग छवि उक्ति बहु । छंद बंध चंदहु कहिय ।।
जीरंन जुग्ग महि अमर इहु । कलू एक कीरति रहिय ।। छं० ५९।।
कमल विमल लज्जा सुगंध । बाल विस माल लाल उर ।।
भूषन सोभ सुभंत । मनों सिंगार सुचिर धर ।।
अलप जलप रति मंद । चंद बारुनि कुल तारुनि ।।
सो इछिनि पामार । राज लहिय अति सारनि ।।
सत च्यारि बरष बरनि सुंदरिय । सुर विसाल गावत गरज ।।
चहुंआंन सुअन सोमेस कहि । विधि सगपन सांई अरज ।।छं० ६०।।

छंद मोतीदाम —
सजे पट दून अभूषन बाल । मनों रति माल विसालति लाल ।।
धर्‌यौ तन वस्त्र सुकोर कुआर । मंडी जनुसिभ मनंमथ रारि ।।छं० ६१।।

छंद कंठाभूषन -इक गावही रस सरस रग भरि विमल सुंदर राजही ।।
मनों चंद उडगन राति राका सोम पति बिराजही ।।
इक त्रित रंगन कांम अंगन अजंस लज्ज की सुंदरी ।।
मनों दीप दीपक भाल बालय राज राजन उच्चरी ।।छं०६२।।
सुभ सरल बानिय मधुर ठानिय चित्त भंजय जोगयं ।।
द्रिग निरषि निरषि कटाच्छ लग्गहि जुक्त रमन भोगयं ।।
अलि रूप नयनं मनहु वयनं चलिहि तिष्प कटाष्ययं ।।
स्फुट्टंत निकरहि वार पारहु करत तक्कि तनतच्छयं ।।छं०६३।।

ब्राह्मण लोग बिवाह की विधि करने लगे ।

कवित्त - विधि बिवाह दुज करिय । करिय तन अंग बाम जन ।।
निरषि नयन मुख कंति । भयौ रोमंच सब्ब तन ।।
फुलिग नयन मुख वयन । भयौ आरूढ कांम मन ।।
चित बसीकरन समहु । भयौ आनंद सब्ब तन ।।
अभिलाष मिलन हित हिलन मन । कार्कविद कवितहु करै ।
प्रथमहु समागम मिलन कों बहुत अडंबर विस्तरै ।। छं० ६४ ।।

दूहा—सोंधा सुगंध घन डंमरी । सुमन सुदिष्ट पसार ॥
धूप अडंमर धुंधरिय । झल मल जल समढार ॥ छं० ६५ ॥

पृथ्वीराज के रहने को जो बाग सजा गया था
उसकी शोभा का वर्णन ।

छंद पद्धरी—
बरबग्ग मग्ग चिहुं दिसा दिष्षि । जहां तहांति सुमन अति बैठि पिष्षि ॥
कच मग्ग भूमि चिहुकोद गस्सि । नारिग सुमन दारिम विगस्सि ॥
प्रतिबिंब तास दिषिय सरूप । बसंम एम जंपै अनूप ॥
नव बधू अंग नवजल प्रवेस । मुमकंत दत दिष्षिय सुदेस ॥ छं० ६६ ॥
प्रतिबिंब चंप देषे फुलीन । दीपक्क माल मनमथ्थ दीन ॥
उप्पंम ओर उर एक लग्गि । संजीब मूरि जनु जोति जग्गि ॥
हूल हूलै लता कछु मंद वाय । नव वधू केलि भयकंक पाय ॥
उपमां उर कवि कहीय तांम । जुब्बन तुरग अगि ओगि कांम ॥ छं० ६७ ॥
पाटीन दिष्षि चकचौंधि होइ । ससिपरह उठ्ठि घन घटा दोइ ॥
सुभ माग सरल सूधी सुवानि । ससि क्रम्म चली घन छेकि जानि ॥
फुल्ले सुगंध के वरनि फूल । देषंत वग्ग पावस्स भूल ॥
घन बर अनंद अग्गें निसब्ब । जनु रंक इच्छ पासै सुदब्ब ॥ छं० ६८ ॥
नल नलिनी नीरू चहू वचनि उद्धि । धरधार गंग जनु-उठिरुबुद्धि ॥
बिट बिटनि बेलि झुलि बेल फूलि । जनु काम ग्रह बाग तर छत्र झूलि ॥
कदलीन पत्र हुलि पवन ओर । जनु करत पषा नृप पिय्य ओर ।
कलरव करंत दुजनेक थांन । संगीत कांम चट सार गांन ॥
निरतंत केक केकीन संग । पावसह जानि गिर रमत रंग ॥ छं० ६९ ॥

दूहा—नंदन वन वैकुंठ जनु । इंद्र लोग सुर बाग ॥
वृंदावन भूलोग जनु । सोभा सुभग सुभाग ॥ छं० ७० ॥

गाहा—तिहि थांनं रजि राजं । उत्तरियं बीर सा साजं ॥
सब संबल बियानं । जांनं वद्धायइं बीजयौ चंदं ॥ छं० ७१ ॥

कवित्त—को इंद्रो गुर राज । भांन सत्तम अधिकारी ॥
भांन नवम प्रथिराज । राहु दुष्टम अधिकारी ॥
बर बज्जी नीसांन । बंदि लीनं नृप राजं ॥
प्रीय त्रिया हित बंधि । सोइ इंछिनि बर पाजं ॥
त्रियांह तात अरु बाल सह । उचरैं मुष इंछिनि सुनहि ॥
धनि धनि गवरि पूजा लह्यौ।सुवर सुबर सुंदरि समहि ॥छं०७२॥
ब्रह्म बेद सद्धय्य । अग्नि होतय बर राजय ॥
स्वाहा अगनि विवाह । रति कामह गुन गाजय ॥

दुहिति नाम दुहुरिष्षि । दुहुति परहं दुहुं गोती ॥
राजं गुरु उच्चरै । सलष बहुआंन सकोती ॥
अंनेक भाव दिष्षहि सुदिव । दिव दिवांन दुंदुभि बजइ ॥
प्रथिराज राज राजन सुबर । तिहित लषै रतिपति लजइ॥छं०७३॥
कुंदन ओपति अंग । मग जनु चंद किरनि सिर ॥
बैनी सुभग भुजंग । फूल मनि सीस मीस थिर ॥
पट्टिय घुंटित मेंन । तिमिर कज्जल छवि छीनिय ॥
भुअजुग गोस घनुष्ष । वदन राका रुचि भीनिय ॥
सुक नास नेंन फूले कमल । कंबु कंठ कोकिल कलक ॥
दुल्लह सुचित्त फंदन मनहु । फद मंडि रष्षिय अलक ॥ छं० ७४ ॥

**ब्राह्मणों का मंडप स्थापन करना ।**

दूहा – फुनि पंडित मंडप मँडिय । बेद पाठ आधार ॥
षट करमी सरमी अनिघ । गुर सगह गुर भार ॥ छ० ७५ ॥

**दूलह का मंडप में आना ।**

तिन दूलह मंडप बुलिय । हम सत घमम निसान ॥
जनु बद्दल ब्रज क्रिस्न पर । सुरपति बहुरि रिसान ॥ छ० ७६ ॥
देषि सोभ प्रथिराज त्रिय । बारत राई नोन ॥
हर्ष हास मुष चष उदित । जनु कमल विकस रवि भोंन ॥ छं० ७७ ॥

कवित्त – देसन देस नरेस । भेस अमरेस अमर भति ॥
सील सत्त गुनवंत । दांन षग कहुन कोन मति ॥
अरकस पसम जराउ । गंध्र रस सरस अमीवर ॥
तेजवंत उद्दार । बडम विवाहर प्रंथ भर ॥
मंडप्प जान दुअ दिसि मिलत । हास तर्क जात न गन्यो ॥
दीपति नगनि निसि दीह भय।वर दाई दिव वर मन्यो ॥छं० ७८॥

**स्त्रियों का दूलह की शोभा देख मग्न होना ।**

दूहा – साल अटा जालिन गवष । रष्षत नव रनिवास ॥
छत्र छाह छबि करत जित । भमर मत्त रस वास ॥ छं० ७९ ॥
नग मोती गहने अगन । गिरत न सुद्धि सम्हार ॥
कांम लहरि छबि छोल उठि । दुति दरियाव बेपार ॥ छं० ८० ॥

**स्त्रियों का मंगल गीत और गाली गाना ।**

मंगल गावत झुंमकनि । कोकिल कंठी नारि ॥
सुघर पुरुष जोबन छके । सुनहि सुहाई गारि ॥ छं० ८१ ॥

दूलह दुलहिन का पट्टे पर बैठकर गंठ जोड़ा होकर गनेश पूजन करना ।

पटां बैठि पट गंठि गुह पूजे प्रथम गनेस ॥
दुव कुल वारि विचार कर । ब्याही बांम नरेस ॥ छं० ८२ ॥

नवग्रह, कुलदेवता, अग्नि, ब्राह्मण की पूजा कर शाखोच्चार होना ।

ग्रहन पूजि ग्रहदेव पुजि । पूजि अगानि दुज देव ॥
साषोचार उचार धुनि । प्रसन भए नृप बेव ॥ छं० ८३ ॥
चंद सूर तहां साषि दिय । बन्हु बारुन बुध वाइ ॥
प्रोहित गुर उपदेस करि । बांम अंग तब आइ ॥ छं० ८४ ॥

ब्राह्मणों का आशीर्वाद के मंत्र पढ़ना ।

पढ़ि संकलप विकलप तजि । भजि भगवति भगवंत ॥
तम सु पाइ परसाद करि । चिर जिओ इंछिन कंत ॥ छं० ८५ ॥

सलषराज का कन्या दान देकर विनय करना ।

अब्बूपति पट गंठि त्रिय । विनय जोरि कर कीन ॥
इह कन्या नृप सोम सुत । दासपंन पन दीन ॥ छं० ८६ ॥

कान्ह चौहान का कहना कि जैसे शिव के साथ गौरी है वैसे ही यह होगी ।

कही कन्ह तब जैत सम । मंडन संभरि ग्रेह ॥
ज्यों गवरी सिव लच्छि प्रभु । त्यौं मन बाढो-नेह ॥ छं० ८७ ॥

लग्न साधकर तब राजा का ज्योनार करना ।

लगन साधि आराधि नृप । पुनि ज्यौंनारि जिवाइ ॥
छ रस अंन अंतन लहो । क्यों कबि कहे बनाइ ॥ छं० ८८ ॥

ज्योनार के पकवानों का वर्णन ।

अगनि पक्क घृत पक्क कर । दूध पक्क बेपार ॥
तेल एक लषियै नही । जहं तहं लूट अमार ॥ छं० ८९ ॥

छंद भुजंगी—

रहस्यं रहस्यं अनेकंत भंती । घनं जोति मिष्ठांन पानं प्रभंती ॥
उडंदं पुडंदं गुडंदंति मासं । किते ब्रंन-प्रंनं किते बीर भासं ॥
किते स्वाद स्वादं प्रथी देव वंछे । तहां केवलं ब्रंनि आवर्त गंछे ॥
भरे एक वारं घ्रितं षंड मढी । दिषे स्वाद राजं चली देव वंधी ॥ छं०९०॥
घनं अंमरं डंमरं दिसि प्रमानं । उठै अत्र तीनो सुगंधं विधानं ॥
अंगं अंग अंगं सलप्पत नारी । महा लालची कांम बसु भी भिनारी ॥
हुवं देव राजं सुदंपत्ति बंधे । मनों मिस्स अग्गं गुरं चित्त संधे ॥
बधें अंचलं संचलं इन प्रकारं । मनों बंधियै मौन मन मच्छ धारं ॥छं०९१॥

लियौ हथ्थ राजं त्रिया हथ्थ सोहै । मनों पैसि सत पत्र कंमोद सोहै ॥
जनं अंग अंबं बरं मालधारी । मनों काम अग्गं जु विद्या पसारी ॥
छितं छित्त राजै नरं नाह नारी।मनों जीवनं कांम लज्जी उधारी ॥छं०९२॥
परं पुब्ब कथ्थं कथी कब्बि चंदं । रही लजि मनों रत्ति फिरि दहन हद्दं ॥
दियै तिलक दद्धि अछि अछत सारे । मनों डग्गि अंकूर सुष सेन भारे ॥
दियै कंकनं हथ्थ चहुआंन राजै । मनों रत्ति बंध्यौ दई छाप छाजै ॥
रहै एक ग्रेहं घरी अद्ध भारे । तहां वेद मंत्रं दुजं जा उचारे ॥ छं० ९३ ॥

कवित्त—सुभत बीर तन तांम । बाल राजै दिसि वामं ॥
मनहु मुत्ति पहिचांन । रत्ति बंधी कर कांमं ॥
अति सोभा सोभई । चंद ओपम तहं वर वर ॥
मनों मकर मकरेस । आय चंराई अप्प घर ॥
सज्जे सुरत्ति मनमथ्थ बर । कै इंद्रानी इंद्र परि ॥
संप्रति लच्छ लच्छिय सुबर । संपति तन सज्जेउ बर ॥ छं० ९४ ॥

दूहा—बर सोभे वर राजपति । लिय दच्छिन हत वांम ॥
मनों ब्याह पूरन करै । सुभ्रित वीरतम हांम ॥ छं० ९५ ॥

**पृथ्वीराज के विवाह का वर्णन कविचन्द अपनी सामर्थ्य से बाहर बतलाता है ।**

परनि बीर प्रथिराज बर । बहुत कहै रस जोइ ॥
कबि बर बरनत नां बनै । बर भूषन तिन गोइ ॥ छं० ९६ ॥

**नव दुलहिन की शोभा का वर्णन ।**

छंद पद्धरी—

लज्याति मांन गुन ग्रब कटाछ । अल पहति अलप सुलपह सुलाछ ॥
भौंर भर अभय भय सील नील । सरसात पिंम रस पिंम चील ॥
गुंजंत ग्रांम सोभिल कुआंरि । तिहि हरत हरनि मनमथ्थ रारि ॥
तन सात नितंबनि तहं प्रमांन । बर हुरैं बरनि पिय लटि प्रमान ॥
सित असित सुबृत कटाक्ष बाल । शृंगार मध्य भूषन रसाल ॥
रस हास मध्य शृंगार होइ । संकर सुभाग उप्पनै लोइ ॥छं० ९७॥

साटक—कामं जा गहीइ लज्ज गहने भय भ्रत भव कोटकं ॥
धू घट्टं पद होहि बामति बले ऊधी सुकागछ रसे ॥
जाति जात न जासि जोगित बरं भंजे मनं विभ्रमं ॥
नां दीसंत गता गतेस सैमं द्रग्गं चलं निभ्रलं ॥ छं० ९८ ॥

छंद त्रोटक—बरनं गुरु अक्खिर अंति पयौ । इति तोटक छंदय नाम भयौ ॥
प्रिय नाम सुबद्धिय काहुनयं । बन पंति विपत्ति सुगाहुनयं ॥

बरनें बरनं बरनीन कयं । सु चढ्या अनु मेष प्रथंम रथं ॥
प्रग अंचल चंचल बाल ढंके । तिहि कांम बिरामन बांन थके ॥छं०९९॥
नव बास सुनूपुर सद्द गुरं । नृप आगम जाइ बधाइ घरं ॥
गज ज्यौं मनमत्त जंजीर जरी । क्रम निठ्ठत निट्टय पाइ भरी ॥
दस पंच सषी नृप पास गई । ति मनों सुष श्रीफल हाथ दई ॥
करुनातिमुचीरस भौर सता । श्रम भो अभिलाषरुप्रब्ब जिता॥छं०१००॥
नृप पुठ्ठ मुषं अवलोक करै । सु मनो घन रंक विलोकि गुरै ॥
ति कंही न बनै कविचंद कथा । सु लजै रसना अरु बीर अथा ॥
सुकछूक कहों दिठि क्रमं क्रमं । सुमनो मनता बरनी न भ्रमं ॥छं०१०१॥

प्रथम समागम का वर्णन ।

दूहा—अंन सैंन रति मैंन सय । प्रथम समागम बाल ॥
नेह देह दुअ एक हुअ । परे प्रेम रस जाल ॥ छं० १०२ ॥
गाहा—इत्तं सुष्य गनिज्जे । लज्जीजै जोहयो कब्बी ॥
ज्यों वारिज बिपनं मझं । सुझ्झै ना यहि गरुआयं ॥ छं० १०३ ॥
मूलं वर मकरंदं । विजी पुर षाई सुंदरी वीयं ॥
मालचि दंपति वासं । चाहुआनं वीरयो पत्ती ॥ छं० १०४ ॥
जभ्रम भ्रमैति चित्तं । आवै नठ्ठं य ग्यांनयं चितयं ॥
जंभ्रमि भ्रमि सह रूपं । अवलोकं इछनी करियं ॥ छं० १०५ ॥
इक्क जगी बिस बाले । काम भयंक षयो द्रिगयं ॥
आनिज्जै गम सैसं । नैंनायं जोग व सनायं ॥ छं० १०६ ॥
उअर उरोजति सद्धे । बुद्धी बालाय दिठ्ठयो नैंनं ॥
कुच तुछ अंकुर उट्ठे । मनों प्रीतम विभ्राव हीयो चढयं ॥ छं० १०७ ॥
चौपाई—नैननि प्रथम प्रमांनिय पुब्ब । सेवालय रोमावलि रुब्ब ॥
अग्यानय जोवनति कुंआर।अब जांन्यो सैसब चलि भार ॥छं०१०८॥
इहिबिधि मत्त गत्त भय रजनी । बाल लता बालहुम गहि सजनी ॥
यों डग मग सुंदरि विरुझाई । ज्यों वेलिय अवलंब लहाई॥छं०१०९॥

दुलहिन को लेकर दूलह का जनवासे में आना और
हाथी घोड़े धन आदि लुटाना ॥

दूहा—पांवारी प्रथिराज बर । पुनि जनवासे आइ ॥
एक सहस हय हथ्थि वर । दीने तुरत लुटाइ ॥ छं० ११० ॥
होत प्रात जग्गिय सलष । भंत अनेक तिभोग ॥
जुकछु देव देवंस मति । सो लभ्भै नहिं लोग ॥ छं० १११ ॥
छंद भुयंगी—सुद्दं सुद्द सुद्दसि राजं । सुतो देषियै कोटि कोटेक साजं ॥
कयं छध्य भाइं नटं नट्ट रागं । मनो देषियै यंद प्रहप्रहेन आगं ॥

जिते तार झंका नच्चे निनारे । मनों देषियै भांन ससि लष्य तारे ॥
सुभंग सुतालं मृदंगं बजावै । हहा हूह सुगं सुगंध्रवं गावै ॥छं० ११२॥
घनं पक्क षानं समानंत नेहं । करै प्रथ्थिराजं अप अप्प देहं ॥
करै राज राजं सबै ब्याह काजं । मनों दिष्षिये राज सूजग्य साजं ॥
धरे अग्ग राजं छिती छत्र जोरी । मनों उन्नयो मेघ आषाढ़ कोरी ॥
फिरै दास भारी बुलै राग बैनं । मनों नभ्यसी मास कै बीज गैनं ॥छं०११३॥
बजै ग्राम नारी छतीसों सुरागं । मनो बोलयं मोर आषाढ गाजं ॥
बजै घुघ्घ नारियं रंग भारी । मनों दादुरं जोति मनमथ्थ सारी ॥
रंगे कासमीरं सबै ब्रस्त्रधारी । किधों बद्दुलं रंग कै ग्रहन गारी ॥
किधो इंद्रबद्दू चढ़ी नीर धारा । किधों राज्र वासत भूपालद्वारा ॥छं० १४॥

दूहा – गति त्रिजांम भय प्रातबर । इह मनुहार प्रमांन ॥
बर दिष्षो चहुआंन नृप । रत्ति काम उनमान ॥ छं० ११५ ॥

गाहा—रत्ति काम दुअ दाहं । कै दु षंकरी कत्तरी बाले ॥
सो इंछनि पांत्रारी । लष्भी नृप मुक्तिका रूपं ॥ छं० ११६ ॥

छंद हनुफाल –इति मुक्रति सकति सकोर । जिन लभि न पारस घोर ॥
जिन कांम बान झकोर । गुन मुदित मुदित सथोर ॥
चित मित्त मित्तह जोर । मनों उदय निषत्रन चोर ॥
मुष जुगति भगति उपाय । का करिहि मुक्ति अमाइ ॥ छं० ११७ ॥
सुष करन दिन प्रनि जीह । दिन सुफल धरियति ग्रीह ॥
प्रति राज राजन जोर । पावार सलषनि ओर ॥
मनुहार मडित्त थोर । नृप चलन ग्रेह सजोर ॥
है गैति रथ बर बाजि । नृप दए दान विराजि ॥ छ० ११८ ॥

**दहेज में सलखराज का बहुत कुछ देकर भी संकुचित होना ।**

कबित –सहस एक रथ साजि । दासि बिय तिपति इक्क मधि ॥
इक्क इक्क करि सथ्थ । किरनि पंचो प्रति प्रति बधि ॥
मी हाथी इह भांति । माल मुत्तिय उतंग बर ॥
लच्छि पटंबर अंग । दए राजिंद राज गुर ॥
इतनौ देत सकुच्यो नृपति । तै दिनता चरनन गहिय ॥
प्रथीराज राजन मुक्कर । सलष फेरि चल्यो समिय ॥ छं० ११९ ॥

**पांच दिन तक सब जातियों को भोजन कराया गया ।**

दूहा—पंच दिवस च्यारौं बरन । भुजत अंन अपार ॥
छरस अंन छह रितिन सुष । अम्बू दै आचार ॥ छं० १२० ॥

पलकि[1] थार अथार करि । समद करी सब सथ्थ ॥
है हथ्थी जर कस बसन । को कवि बरनै कथ्थ ॥ छं० १२१ ॥

बारात की बिदाई का वर्णन ।

छंद पद्धरी-पहिराइ राइ पावार सथ्थ । नह बुद्धि बरन बर विविध कथ्थ ॥
इक करी सत्त हय सोम राइ । अैराक जाति जे पवन पाइ ॥
सिर पाव पंच जरकस पसंम । सूत रूपोत रेसम नरंम ॥
सोइ विदा कीन दूलह बनाइ । जमदार सोंपि संभरि गनाइ ॥ छं० १२२ ॥
कलधूत कलस दस गढित हथ्थ । इक उंच कुंडि जल न्हांन सथ्थ ॥
दस थार कनक प्रतिबिंब सूर । बाटका बीस बिअ अभुत नूर ॥
ता सक्क पंच दुव मनह थार । बाजोठ एक हिम जटित लाल ॥
पालकनि हेम रेसम निबारि । अनि ठांम नंन्ह को लहै सार ॥ छं० १२३ ॥
कठ लोंनि बीस सोवन मटाइ । पल्लांन ऊंच दावन चढाई ॥
मन बीस पंच इह सोंज अब्ब । जिन कोय करो छिनीस प्रब्ब ॥
दुअ हथ्थि साजि माझे जिजीर । रूपेन साज सज्जे वजीर ॥
हंडवाइ बीस मन साजु सुद्ध।उज्जल रज रजक्क जनु उफनि दूध।।छं०१२४॥
दस सहस हेम दासीन सग । तिन देषि रंग रैंभ होत भंग ॥
सामंत सत्त इक रस्स अग्ग । पहराइ तिनह नृप नमिय पग्ग ॥
इक तुरी जात अैराक थांन । अग्गीय अंग पग पवनमांन ॥
इक इक्क बटुअ.मालाति इक्क।मुद्रकी इक्क इन पुहचि किक्क ।।छं० १२५॥
सिर पाव उंच सरकस[2] अनूप । तिन दिष्षि होत हैरांन भूप ॥
बंभन बनंक कायथ्थ संग । पसवांन लोग जे रषिक अग ॥
लघु दिघ्घ ओर असवार पाल । करि सुमन सब्ब अब्बू भुआल ॥
पंच सै सोम रनिवास नांम । रेसम सूत गनि पंच ठांम ॥ छं० १२६ ॥
सब हर्ष सहित समदे नरेस । सजि चले सुभट सब अप्प देस ॥
इंछनिय मद्धि पिय बैठ ढाल । गज गाह घुरें दुहुं अंग भाल ॥ छं० १२७ ॥

बारात का विदा होकर अजमेर की ओर चलना ।

दूहा—चल्यौ व्याहि संभरि धनी । मंगन भए निहाल ॥
पुह चावन धन संग भए । नृपगुन चर्वें रसाल ॥ छं० १२८ ॥
पंच कोस परथिथ्थ कहु । बिदा मंगि अबु ईस ॥
ओर देन तुम सोंभ कहु । कांम तुम्हें हम सीस ॥ छं० १२९ ॥
नवमि मंडि बहुरे घरह । वे सज्जे अप देस ॥
नृपति व्याह दुअ रस रह्यौ । हिम गिरि जांनि महेस ॥ १३० ॥

---

१. कृ० को-पालिका ।  २. कृ० को-जरकस ।

आरिज आरिज सलष तें । इंछनि इच्छा पूरि ॥
भुज मंडल मंडित दिनह । सिर दधि अच्छित जूर ॥ छं० १११ ॥
चलन राज प्रथिराज बर । बरनि पत्त बर राज ॥
मद्धि अमोलक सुंदरी । डोला सट्ठित साज ॥ छं० १३२ ॥
यौं आयौ नृप ग्रेह बर । सुनि अवाज त्रिय कांन ॥
मानौं बीर दुहाइयां । कांमहि नंषन बान ॥ छं० १३३ ॥

बारात के अजमेर पहुंचने पर मंगलाचार होना ।

कवित्त—सोमेसर संभरिय । राज आवत प्रथिराजह ॥
हे गै रंभ सुसाज । इंद चल्ल्यौ लष साजह ॥
कोटि कोटि मनु इंद । इंद दिष्षो इंदासन ॥
एक एक दंपतिय । बरह बंधे विधि साजन ॥
दुज मानं वेद मंगल त्रियह । मुत्ति अछित वंदहि सुबर ॥
नृप मौर मुष्ष मुत्तिय लगहि । सो अपम कविराज धर॥छं०१३३॥

अरल्लि—
लगत मुत्ति नृपति सुपंति मुष वर । मांनों भानं★ उनग्रेह मुतारक ऊवरं ॥
मिलि सो फिरि चलहि ससिगन भांन कों।मानहु लषद्धे ानि आनै आंनकों॥
॥ छं० १३५ ॥

दूहा—बंदि लियो बरनी सुबर । त्रिया हेत लजि गान ॥
मांनों बैसंध सुंदरी । चलत समप्पत दांन ॥ छं० १३६ ॥

शुकी पूछने पर शुक का इच्छिनी के नषशिष का वर्णन करना ।

बहुरि सुकी सुक सो कहे । अंग अग दुति देह ॥
इंछनि अंछ बषांनि के । मोहि सुनावहु एह ॥ छं० १३७ ॥

छंद हनूफाल - धन धवल गावहि बाल । मनमथ्थ तिथ्थ विसाल ॥
बहु फुल्लि केवर फूलि । बग बैठि पावस भूलि ॥
धन धवल दै मनमथ्थ । आनंद अंगनि सथ्थ ॥
जनु रंग पाये दब्ब । नल नलन नीर बहब्ब ॥ छं० १३८ ॥
धर धार गंग कि उट्ठि । फिर नभ्भ परसि अपुट्ठि ॥
बट बिटप बेलिय झुल्लि । ग्रिह बाग तरु छत्र झुल्लि ॥
नृप परनि पुत्रि पवार । जनु जुबन सैसुब रारि ॥
इह रूप राजित देव । इन्द्र इन्द्रनी अहमेव ॥ छं० १३९ ॥
सोइ सलष राज कुंआरि । नृप लसी ब्रह्म सवांरि ॥
लछि लच्छि पूर सहज्ज । व्रत नाथ व्रत करि कज्ज ॥
कविराज ओप प्रकार । आवै न कोटि विचार ॥
सिप मध्य अंग सुरत्त । किम करय मंद सुमत्त ॥ छं० १४० ॥

जगि रंग जोबन जोर । ससि बिलसि बयक्रम थोर ॥
बर उदै गुन बर गोर । बै स्यांम राजत ओर ॥
बनि केस देस सुवेस । कवि कहत उप्पम तेस ॥
चढि मेर नागिन नंद । ससि गहत समुष फद ॥ छं० १४१ ॥

उपम्म कवि कहि वाम । जुब्बन तरंग अगि कांम ॥
पाटीय चकचुंधि होइ । मिसि परह उठि घट दोइ ॥
लिलाट आउ प्रकार । मनमथ्थ अंगन थार ॥
तिन मद्धि मुत्ति तिलक्क । कवि कहत ओपम थक्क ॥ छं० १४२ ॥

हरि कठिन गंगय मांन । ससि भेद ग्रस चलि जांन ॥
कविराज ओपम दीय । दछि पुचि ससि मिलि हीय ॥
तिन मध्य म्रग मद व्यंद । कवि जंपि उप्पम छंद ॥
ससि उडत मद्धि कलंक । हरु अत्त अंकह अंक ॥ छं० १४३ ॥

लछिन्न हरि तन ताह । ससि थांन बैठो राह ॥
अति हलत चपलह भौंह । कवि कहत उप्पम सौंह ॥
ससि धरत जूप सु अंन । तिहि चलित चक्रित नैंन ॥
मन धरत उप्पम आंन । अभि संधि अलि सुत जांन ॥ छं० १४४ ॥

बर बाल नैंन झकोर । ग्रह जियन बानह जोर ।
जिम भए भोंरह चोंर । मै भरै धाम झकोर ॥
इक कही ओपम चाइ । पंनन कि उडि फल पाइ ॥
जनु वाग छुट्टिय अंन । तिम होत चक्रित नैंन ॥ छं० १४५ ॥
सित असित नैंन उचार । मनों गह नारक चार ॥
तिन मद्धि सोभै रत्त । त्रिधि धरिय मगल्ल गत्त ॥
रसवास नासिक नीय । निल्ल पुहप चपक दीय ॥
मनों लज्जि मंजरि मध्य । कल्ल प्रगटि दीपक मध्य ॥ छं० १४६ ॥

नव रुल्लन मुत्तिय नास । नमु किव ओपम भास ॥
रस ग्रहन अम्रत चाइ । तप करैं ऊरध पाइ ॥
मुष कीर सोभित जोम । जनु चुनत कनग्रत ओम ॥
जगिनाय पुर मन रज्जि । कवि कही उप्पम सज्जि ॥ छं० १४७ ॥

अध अध्धर रत्त सुरंग । ससि बीय रंग तरंग ॥
उत्तग रंग मुभाल । जनु फुलि कमुद्दिनि ताल ॥
कै पक्क बिंब संभाल । सुक हसिय ग्रसिय न आल ॥
तिन मध्य दंतन कंत । जनु बज्ज राजत पंत ॥ छं० १४८ ॥

फुनि कही ओपम साज । सुत स्वाति सीपय राज ॥
सति इक्क ओपन अच्छ । बत्तीस लच्छन लच्छ ॥
इक अलक सुम्मत मुष्ष । कवि कहत ओपम सुष्ष ॥
ससि मुक्कि मधुरय अंक । बर भजत विभय कलंक ॥ छं० १४९ ॥
जनु वनम धारा रेष । कै मिल नगी चलि सेष ॥
कल ग्रीव रेष त्रिवल्लि । कवि राज ओपम भल्लि ॥
ससि मिलत पुब्बय बैर । गुरदेव सेव सुसैर ॥
गर पोति जंति विचारि । ससि चरन फदय डारि ॥ छं० १५० ॥
ससि समर दंद प्रमांन । जिति राहु बैठो थांन ॥
कै संघ श्रीबर जांनि । कर अंगुलि इक थांन ॥
कालंक दिठवन जोर । कवि इक्क उप्पम दौरि ॥
जनु कमल कोर प्रकार । सिमु भ्रंग बैठे वार ॥ छं० १५१ ॥
रस सरस कुच कहि चंद । उर उकिर आनंद कंद ॥
ससि बदन मदन सु जोर । चित रहै चाहि चकोर ॥
कलि काकि कंज अनूप । उर उदिन रवनि[1] रूप ॥
कथि कलभ कुंभ प्रमांन । छवि स्यांम रंग सुदांन ॥ छंद १५२ ॥
गुन गँठिय मुत्तिय माल । कुच परस कंत विसाल ॥
विय सिंभ मीस कि चंग । चढि चलिय गंग सुरंग ॥
नव रोम राजिय राजि । कही कपी ओपम साजि ॥
मनों नाभि कूप प्रमांन । भरि भूरि[2] अमृत थांन ॥ छं० १५३ ॥
अंमृत आवहि जाहि । पप्पील रंगहि चाहि ॥
उर उदित सुभगय वाल । आनंग रस समि बाल ॥
जनु कच्छि क्रीडैं ताल । हिम फात्र लग्गि रमाल ॥
सुभ निरषि त्रिवली तेह । कविचंद ओपम एह ॥ छं० १५४ ॥
बयसिसु मिलनहु वाल । सि ढ मडि कांम विसाल ॥
रिपु उभै सुम्मिय आनि । छवि लषि लंक प्रमान ॥
नित्तंब उत्तग रज्जि । मनमथ्थ चक्र बिसज्जि ॥
पैरंग पिंडिय ढार । मित सीन उष्न तुसार ॥ छं० १५५ ॥
नव रंभ गति विपरीत । छवि षंभ देवल जीत ॥
गज सुंड सुलप सरूप । मनो कुंद कुंदन भूप ॥
किधों करभ कोर प्रकार । तिन मद्धि उतरत ढास ॥
मनों मींन चिक्कन देह । छवि छरत पिंडुर एह ॥ छं० १५६ ॥

---

१. को०—रवनिय । २. को०—भूमि ।

घन घुंमि घुघ्घर हेम । कबि कहौं ओपम एक ॥
मनो कमल सौरंभ काज । प्रति प्रीत भमर बिराज ॥
कहु कहौं अंग सुरंग । रति भूलि देषि अनंग ॥
लषि लछ्छि पूर स्रहज्ज । चित वृत्त मांनो रज्ज ॥ छं० १५७ ॥

सो सलष राज कुंआर । नृप लही ब्रह्म सवार ॥
इन लछ्छि इछनिय रूप । कुल बघू लछ्छिन भूप ॥
रति रूप रमनिय रज्जि । छवि सरल दुति तन सज्जि ॥
रसि रसित रंगह राज । तिह रमन हुअ प्रथिराज ॥ छं० १५८ ॥

कवित्त—नयन सुकज्जल रेष । तष्षि तिष्षन छबि कारिय ॥
श्रवनन सहज कटाछ । चित्त कर्षन नर नारिय ॥
भुज मृनाल कर कमल । उरज अंबुज कलिय कल ॥
जंघ रंभ कटि सिंघ । गमन दुति हंस करी छल ॥
देव अरु जष्षि नागिनि नरिय । गरहि गर्व दिष्षत नयन ॥
इंछिनी इषि लज्जा सहज।कितक सक्ति कब्बिय वयन ॥छं०१५६॥

दर्पन दल नष जोति । सुरग महदी रुचि रूरिय ॥
एडी इंगुर रंग । उपम ओपियै सु संचिय ॥
सो तिन सकल सुहाग । भाग जावक तल बंध्धिय ॥
विकसित अंग अंग अंग । चारु मुसकनि बै सधिय ॥
दिषंत नैंन दंपति कजहि । हर्ष सोभ वर्षंत अकल ॥
रति कांम कांम गहि गछनि । और उप्पम लुट्टिय सकल ॥छं० १६०॥

जेहरि नूपुर नद्द । मद्द घुघर कोतूहल ॥
बिछिय निमद्द निसाल । सद्द झिंगुर कल कूहल ॥
अगुठनि जटित अनोट । घोंट कुंदन नग मंडित ॥
निरषत द्रप्पन नैन । बदन बीरी रद षंडित ॥
हाव अरु भाव संभ्रम विभ्रम । बड पुन्य करि प्रभु पिष्ष लहि ॥
इंछनिय इछ अछ्छर अवनि । सुनिय सोभ ससि कब्बि कहि ॥१६१॥

जरकस घुघर घमंड । जांनु रवि किंप्र कदली ग्रह ॥
कसुंभ लरे नीसार । रंग छबि छंडि हुंड हर ॥
पीत कंच की संचि । षंडि कस अंग उपट्टिय ॥
कंकस कर वर वरत । गंध्र हरवीय उपट्टिय ॥
आलोक नैंन गति बचन बहु । सचिन सोभ मंडिय तनह ॥
फुंकिय सांझ कवि चंद कहि।मनहु बीज घर की घनह ॥छं० १६२॥

शोभा कहते कहते रात बीत गई।

दूहा—सुनत कथा अछि बत्तरी। गइ रत्तरी बिहाइ॥
वुज्ज कही वुकि संभरिय। जिहि सुष श्रवन सुहाइ॥ छं० १६३॥
आरिजु आरि जस लषहीं। सो इंछिनि इछ्छा पूर॥
भुव मंडल मंडित दिनह। सिर दधि अछ्छित जूर॥ छं० १६४॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके इंछिनि
व्याह वर्णनं नाम चतुर्दश प्रस्ताव संपूरनम्॥ १४॥



# अथ मुगलजुद्ध प्रस्ताव लिष्यते ।

## ( पन्द्रहवां समय । )

**इंछिनी को ब्याह कर लाने पर मेवात के राजा मुगल का पूर्व वैर निकालने का विचार ।**

दूहा—प्रथीराज राजत सुबर । परनि लच्छि उनमांन ॥
दिसि मुग्गल संभर धनी । बैर षटक्यौ प्रान ॥ छं० १ ॥
बैर षटक्यौ पुब्बवर । मति मंत्री मेवात ॥
बर उद्दित संभर धनी । अरत बीर भय गात ॥ छं० २ ॥

**मेवात राज का विचारना कि रास्ते में पृथ्वीराज को मारना चाहिए ।**

कवित्त—बैर षटक्यौ पुब्ब । करिय सोमेस सुराजं ॥
सो आंने सोमेस । तात मुग्गल भजि काजं ॥
सारंग बैर सारंग । देषि कढ्यौ तिन बेरं ॥
सो संभरि प्रथिराज । मत्त बढ्यौ धर वैरं ॥
हम मत्त मत्त गुरजन कहै । सर्व बेर लज्जी भुवन ॥
प्रथिराज राज काटन मतै । तिहित पंथ कीजै गवन ॥ छं० ३ ॥

**यमुना की एक घाटी में मुगलराज का छिप रहना ।**

चित्त मुग्गल चितयौ । राज प्रथिराज वैर बर ॥
मद्धि थांन मेवात । रह्यौ चपे सुढिल्लि धर ॥
ढिल्ली वै बर धाम । सुथल अंगन मेवातं ॥
तन्न मत्त उप्पन्नौ । बीर बीरा रस गातं ॥
मुगल नरिंद मेवात पति । कूच राज चित्यौ सुबर ॥
बट्टह मुएक जमुना त्रिकट । सुघट घाट ओघट नयर[1] ॥ छं० ४ ॥

**पृथ्वीराज के डेरे में कैमास को छोड़ सब का सो जाना, कैमास का उल्लू की बोली सुनना ।**

छंद माधुर्यं —
जग जोति विगिन निसि अमिगिनी रत रतति अंबरं ॥
सामंत सूर सुथान निद्रा भ्रमित क्रोध सुउत्तरं ॥
अति चतुर चित्रय मधुर मित्रय किल विहु चक विस्तरी ॥
कैमास जाग्र स मकन निद्रा बीर सर सुभंमरी ॥ छं० ५ ॥

---

१. ए० को०-औघट्ट नर ।

आवृत्ति रत्त रुहुंग नील रु थान पुब्बय उत्त यो ॥
संनाहु स्वामि नरिंद तामय कलहु वित्तिय बिस्तऱ्यो ॥
बोलि घूघूअ साद दीक्यि महसती[1] सुर उफ्फस्या ॥
इहु सुनि रू सूरं धरि करूरं बीर बीरहु उच्चऱ्यौ ॥ छं० ६ ॥

**कैमास का बाईं ओर देवी को देखना।**

कवित्त—बर निड्डुर राठौर। राज सूतो ढिग बीरं ॥
और सब्ब सामंत। पास कैमास अधीरं ॥
नव वेहड बंकट सु। भ्रमत आषेटक आइय ॥
क्रोध सजल उच्चरिय। सद्द मोर्दे तन हाइय ॥
मत्ते सुभ्रमर पत्ते सुग्रहु। षग बंधे निद्रा ग्रहिय ॥
जग्गै न कोइ जाग्रत सुसित। वाम दिसा देवी लसिय ॥ छं० ७ ॥

**देवी की बोली सुनकर कैमास का गुरुराम पुरोहित से सगुन पूछना, पुरोहित का कहना कि इसका सगुन चंद से पूछिए।**

बोलत देवी सुनिय। जगि निड्डुर नृप पासं ॥
राज गुरू जग्गाय। बोलि मंत्री कैमासं ॥
राज गुरं दुज राम। बलिय बंभन अधिकारिय ॥
सार सिध रन द्रोन। तेन भारथ भर भारिय ॥
कवि चंद बोलि चाचिग महर। सगुन संधि सद्धिय लगन ॥
आवै न मंत्र मंत्रीय घन। सुवर चित अच्चिय अगन ॥ छं० ८ ॥

साटक—जे मत्ताते कारन बरं पुड्वं न्रपं प्रातयं।
अस्या सस्त समस्त अस्त कुंभकं सुयसं समुद्रं बरं ॥
निर्घोषं यमयाय धारन धरे विद्याधरा उद्धरं।
सोयं सो प्रथिराज बैरत बरं मोमेस तिय अग्गियं ॥ छं० ॥ ९ ॥

**चंद का पृथ्वीराज के वंश की पूर्व कथा वर्णन कर मेवातियों के साथ बैर का कारण कहना।**

छंद पद्धरी—न बस भइग आना नरिंद। दस पुत्र भय गति न वैर कंद ॥
चहुआंन नाम चहुआंन वैर। बोसल कुलान उप्पने नैर ॥
आवृत्त बीर ढुंढा सुरष्षि। तिहि बंस भइग चहुआंन सष्षि ॥
जैसिघ देव तिहि बंस वीर। धारं करिय अइर जज्जर सरीर ॥ छं० १० ॥
बीऱ्यो जु बीर संभरि सुहंत। पट्टन प्रबास अरि हऱ्यो कंत ॥
छंडाय सब्ब मेवात भुम्म। आवृत्त जुद्ध मंड्यो क्रम्म ॥

---

1. को०—सती।

तिहि वंस भयौ सोमेस सार। जंपए बीर परवत विथार ॥
उत्तर्यौ आइ जंगल सुदेस। गहिया नरिंद संजै प्रवेस ॥छं० ११॥
विष्थान मग्ग जिम हुत उचीर। साधयौ जुद्ध किय सुद्धि हीर ॥
तिन पाट प्रथि प्रथिराज तप्पि। आबू नरिंद पावार थप्पि ॥
जस आति भूमि अरु भर सदंद। मुग्गल मयंक तारका चंद ॥
ढंढोर बैर षल करिय पंग। पारस परिय साइर अनंग ॥ छं० १२ ॥
तिहि वेर जग्गि मुग्गल नरिंद। जंपयौ बीर कविचंद छंद ॥
इह कहिरु राज निद्रा ग्रसीय। चिंता न राज चिंता बसीय ॥
चहुआन बीर बर सोमनंद। तिन तेज प्रज्ञ मानों रविंद।
निसि सेन अैन अवनी अनंग। फुनि क्रील केलिनि सिप्प रंग ॥छं० १३॥
भो प्रात भांन झलमल्यौ अंग। फुल्लेति कमल उडि चले भ्रंग ॥
छल छैल चोर मन भए पंग। हुंभार सब्ब गो करि उतंग ॥
द्रुम द्रुमति रोर पंषिय करंत। करें क्रम सुम्भ रव सुद्ध संत ॥
चकीय चक्क करि मिलिय रंग। भगि रोर चोर भय तन अनंग॥छं०१४॥
ऊघरे पूज देवहु कपाट। जग्गेति बिप्र वर क्रंम घाट ॥
उच्चरहि वेद वा नीति चंग। न्रंमल प्रवाहु जनु जलहु गंग ॥
बहु भंति क्रंम आचरत लोइ। बंदेति पुज्ज गुरू देव दोइ ॥
आघ्रंन पुहप अस्नांन दान। मंडे सुजन नर थांन थांन ॥ छं० १५ ॥

सवेरे उठकर पृथ्वीराज का अपने सामंतों के साथ
शिकार को निकलना।

तब जग्गि नंद सोमहु कुमार। अनभंग अंग अरि कुल पयार ॥
कैमास बोलि सामंत सूर। चढि चल्यौ राज आषेट दूर ॥

मुगलराज का आकर रास्ता रोकना।

इत्तनै होत बज्जी अवाज। मुग्गल सु आइ करि सकल साज ॥
रुक्केति पंथ गिरि कंठ ठैर। मग्गयौ आंनि तिन पुब्ब बैर ॥ छं० १६ ॥
संभरिय वैन सामंत नाथ। ज्यौं सुन्यौ बैर लगि सीस माथ ॥ छं० १७ ॥

तुरंत पृथ्वीराज का शत्रुओं के बीच में घुसना, मानो बड़वानल
समुद्र पीने के लिये चला हो।

कवित्त—बढि आवाज गिरि गाज। राज भय अंग न आनिय ॥
ज्यों कमल पानि जोगीनि। कुंभ चीकट जिम पानिय ॥
मूढ मत्त गूंग सवाद। मांन कल तंत सूर भय ॥
यों सोमेस कुमार। दिषि चित्र बट अंग त्रय ॥
करि सिलहु अंग हूं तेज करि। कढिय बाग कहूढी असिय ॥
जानै कि पियन सागर जलहु। बडवानल मध्ये ग्रसिय ॥ छं० १८ ॥

### पृथ्वीराज की वीरता का वर्णन ।

भौ बडवानल राज । समुद सोषन मैवाती ॥
भौ बड़वानल राज । जांनि रषि अंजुल घाती ॥
भौ बडवानल राज । मोह् वित रागत सौ सौ ॥
भौ बडवानल राज । ज्यों दोस आदोस स दो सौ ।
प्रथिराजन जांनिय मान तप । महन रंभ बंछै बलह ॥
ज्यौं बंछै अवधि सुंदरि पिया । त्यों कलहुवंत बंछै कलह ॥ छं० १९ ॥

दूहा—कलह कूर बढ्ढिय निजरि । भयो समुद अरि सेंन ॥
बा वारो मंगै नृपति । हथ्थ जोरि मति दैन ॥ छं० २० ॥

कवित्त—कितक बत्त मेवात । राज मेवात पत्त कह ॥
ता उप्पर चहुआंन । तेग बंधै सु राज इह ॥
मुक्कि बलिय कूरंभ । कहि मारत न हथ्थ कहि ॥
नृप होइ जुद्ध सुरतांन सौं । कैपंग राग संभ्रौ लरै ॥
गामी गवार मैवात पति । राज राज सम्हौ भिरै ॥ छं० २१ ॥

दूहा—नृप छुट्टत बर हुकम मुष । दिठ्ठही धावंत ॥
बर मुग्गल सामंत रन । दल दारुन गाहंत ॥ छं० २२ ॥

### युद्ध का वर्णन ।

छंद रसावला—
बोल बुल्ले घनं । स्वामि सद्धे रनं । लग्गियं सग्गरं । धार धारं धरं ॥
रोस लग्गे जदं । सिंघ मद्दे मदं । बीर बीरं बरं । ओघ नषे धरं ॥छं० २३॥
सार सज्जे इसे । बज्ज बज्जे जिसे । सार अग्गें झिलें । रूक रूकं पिलें ॥
रंग रत्ते रनं । कंक प्रल्लै मनं । लाग बज्जी जरं । मेघ गज्जै धुरं ॥छं० २४॥
टूक तुट्टै षगं । बिज्जु बालं लगं । तीर छुट्टै इसे । रत्ति तारा जिसे ॥
सार उड्डै रनं । भद्द ज्यों जिगनं । पार मत्ती भरं । कढ्ढि जीहं सरं ॥छं०२५॥
पिथ पंथं बरं । लोह लग्गे लरं । कन्ह एकं अपं । अग्गि पीए धपं ॥
काल जित्ते तनं। मेटि आवा गमं।काल जित्ते तिते।प्रम्भ यों ही मिते॥छं०२६॥
सूर सूरं धरं । ठाम लद्धी नरं । मित्त इत्ती रनं । रित्र छुट्टै तनं ॥
हथ्थ कित्ती कियं । बंध छुट्टै जियं। क्रंमनासा नदी ।श्रंम कीने सदी ॥छं०२७॥
धार धारं धरं । बीर भग्गै भरं । कालकूटं कर । जम्म जुद्धं बरं ॥
बीर मत्ते परं । रूक छक्के धरं । लोह लग्गे नरं । तार बज्जे हूरं ॥
कंक जित्ती जिनं । क्रंम भग्गे तिनं । लाज सिंधू गिरे।बीर बीरं तिरे॥छं०२९॥
जोति सद्धी गनं। सिद्ध पुज्जे बनं। मुष्ष मुक्कै ननं । धार मुक्की घनं॥छं०३०॥

कवित्त—सोलंकी सारंग । अंग जंमिन मुष लग्गिय ॥
हय गय बर उब्बार । आनि मुग्गल मुष पग्गिय ॥

भर हनि जुट्टिय मुष्ष । तेग लंबी उभ्भारिय ॥
घम घरियारे षत्ति । लत लोहा करि झारिय ॥
सम रंग सार टिझिय पहर । गहन इक्क मच्यौ सयन ॥
मुग्गल नरिंद चहुआंन भर । अंग अंग सच्यौ तयन ॥ छं० ३१॥

दूहा—कायर मुष अैसे भए । ज्यौं चित्त पुत्तल पांन ॥
सूरन मुष अैसे भए । ज्यौं नष सुंदरि आंन ॥ छं० ३२ ॥
असित असित दोइ बीर है । ता पट कँबर अंत ॥
ज्यों जातो तन संग्रह्यौ । बर भारथ्थें कंत ॥ छं० ३३ ॥

**मुगलराज को चारो ओर से घेर कर बांध लेना ।**

छंद पद्धरी—उतरिय घाट पलेट सुबीर । पत्तोति सूर सामंत तीर ॥
घेर्यो सुराइ मुग्गलय राज । गिरवर कि सिंघ प्रज्ज्यो अगाज ॥
जानैं कि विट तारक मयंक । संकन निसंक गहि षग्ग बंक ॥
रुक्कंत सूर सामंत सत्त । बल घर्यो राज मेवात पत्त ॥ छं० ३४ ॥
उप्परिन हथ्थ हथियार छत्त । बिन नेह पिया मनुहार पत्त ॥
अंगन अनंग तन में छिपाइ । रहै मूंन मनह तन ज्यों लुपाइ ॥
बंध्यो सुराज मुग्गल नरिंद । छंडाय सस्त्र भारथ्थ इंद ॥छं० ३५॥

**मुगल को कैद करके इंछिनी को साथ लिये पृथ्वीराज आनंद से घर आए ।**

कवित्त—बंधि राज मुग्गल नरिंद । जित्ति अप्पथान संपत्तिय ॥
देस देस अनगेस । कित्ति मुष्ष मुष्षन कहिय ॥
रिन अड्डी अरि अंग । षग्ग कोइ षंतिय पावै ॥
जस बंध्यो सिर मौर । ब्याह दल दुज्जन आवै ॥
आषेट करिव अरि निग्रह्यौ । इंछिनि रत्तौ हंस सर ॥
कलि केलि रमै कामिनि कमल । मनों मनमत्तौ भ्रिंग भर ॥छं०३६॥

**इति श्रीकविचंद विरचिते प्रथीराज रासके मुगलकथा वर्णनं नाम पंचदशमो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ १५ ॥**

# अथ पुंडीर दाहिमी विवाह नांम प्रस्ताव लिष्यते ।

## ( सोलहवां समय । )

**राजा सलष की बेटी के ब्याह के वर्ष दिन बड़े सुख के साथ बीते ।**

दूहा - बरस ब्याह बीते सकल । सुंदरि सलष कुंआरि ॥
विधि बिधि भोग संजोग रजि । नवल मुगध सुपियार ॥ छं० १ ॥

गाथा- रन जय पत नरिंदं । पुत्तय मुनं च निरमला कित्ती ॥
नव नव मुगध मुरत्त । चोजुत्त रज्ज सुष्षाइ ॥ छं० २ ॥

**चंद पुंडीर की कन्या का रूप गुण सुनकर पृथ्वीराज का उस पर प्रेम होना ।**

दूहा - चंद पुंडीर नरेस घर । सुंदरि अति सुकुमार ॥
प्रेम प्रगट राजन भयौ । गुन पुच्छत विस्तार ॥ छं० ३ ॥

**चंद पुंडीर की कन्या का रूप वर्णन ।**

छंद हनूफाल — गुन बाल वेस कमांन । सैसब्ब सुषंचत बांन ॥
छुटि नष्ष क्रमन[1] आंन । सैसब्ब वै संधि जांनि ॥
लज रत्त जाहि नरंत । सैसब सुतुच्छ बलमंत ॥
नप न्रिमल उप्पम नास । अरधंत तो मति भास ॥ छं० ४ ॥
नव नास उप्पम षुट्टि । मनु काम मंजरि फुट्टि ॥
सोरंग ओपम पाइ । भ्रम बांन बाल बनाइ ॥
बर जंघ ओपम अम्भ । मनु बाल कदली ग्रम्भ ॥
सोइ बदलि कदली चंद । छबि करत रत्त सुदंद ॥ छं० ५ ॥
जलरूप बिट बिराज । उर मदन सदन सुपाज ॥
सैसब सुवै कहि छंडि । जोबन्न गुन कनि मंडि ॥ छं० ६ ॥

**पुंडीर का कन्या देना स्वीकार करना ।**

दूहा — सुनि श्रोतान नरिंद हुअ । कहिय बत्त पुंडीर ॥
रूप अनूपम राज बरि । दिय राजन हित हीर ॥ छं० ७ ॥

---

1. कृ०—क्रमन ।

**सुभ लग्न विचार कर चंद पुंडीर का कन्या विवाह देना ।**

लगन सुदिन हथलेव करि । चंद सत्त गजराज ॥
एक अग्ग रुत्तरि सुहय । नग मोती बहु साज ॥ छं० ८ ॥
परनि राज पुंडीरनी । सुत चंदानि कुंआरि ॥
दइ बिधिना करि न्रिमई । ब्रह्मा बिरचि सँवारि ॥ छं० ९ ॥

**पुंडीर दाहिमी की कन्या के साथ पृथ्वीराज के आनन्द विलास का वर्णन ।**

नव जोबन जोरी नवल । छंदानित्त नवल्ल ॥
बात बिनोद बसंतरै । सुनी दाहिमी गल्ल ॥ छं० १० ॥
कवित्त—नवल पुहुप फल नवल । नवल नारी नव जोवन ॥
द्रव्य देषि होइ निजरि । कवन अैसा सिद्ध साधन ॥
चित्त चलै साधक्क । विषम जोवन बे मांही ॥
कामी कलहु विच्छन्न । बहुत पचि हारो कांही ॥
पुंडीर कुंअरि सों रस रमत । दाहिम्मी चित्तह लगी ॥
सुभ लगन जोग दाहिम्म बर । दाहिम्मी राजन मगी ॥ छं० ११ ॥

**विवाह का वर्णन ।**

द्रुअन ढार उद्दार । भार फल पति भर भग्गे ॥
गढ बयांन सुभ थांन । सोभ कैलासहु लग्गे ॥
दोइ म्रहम दाहर दिवांन । पुत्र तीनहु परिमानं ॥
दोइ पुत्री सुविसाल रूप रति अंग सुजानं ॥
दाहिम सुराज कायम्म कलि । पल केवा सेवा करन ॥
प्रचंड वाहु महि उप्पियहि । लष्ष एक लष्षन भिरन ॥ छं० १२ ॥
काल प्रात कैमास । पलक चामड पग षद्धिय ॥
सूर नूर सम सथ्थ । सक्क पूजा सुर सिद्धिय ।
मेवाती मुग्गल सुतथ्थ । पुत्रि इक्कहु परनाइय ॥
बिय पुत्री सिर ताज । सुतो प्रथिराज ब्याहिय ॥
दोआंन मान चहुआंन दल । प्रथम कलस संभर धनिय ॥
उच्छाह बहुत मंगल करहि। गीत गांन अलि सुर बनिय ॥ छं० १३ ॥

**विवाह का फेरा फिरना ।**

करि तोरंन प्रकार । सार भारहु फन संकिय ॥
चौवेदी चौसाल । चिहु पच्छिम दिसि पंकिय ॥
कमला सन मुक कमल । बेद धुनि दुज किय सज्जिय ॥
चैत सुकल पष तीज । लगन गोधूलक रज्जिय ॥

कता सुजोग अमषंट तजि । लगन सुद्ध मम सुद्ध यति ॥
मंगलाचार फेरा सुफिरि । अचल राज अजमेर पति ॥ छं० १४ ॥

**दहेज में आठ सखी, तिरसठ दासी, बहुत से घोड़े हाथी देना ।**

सषी अट्ठ सिर ताज । अंग शृंगारि सुरँग बर ॥
सट्ठि तीन दासी सुचंग । बरष सत अट्ठ सरब्भर ॥
एक सत्त सुभ तुरँग । ढोइ पर्वे अैराकिय ॥
दोहथ्थी दस ढाल । रहे छहरिति मद छाकिय ॥
सुष पाल रअत सोभा सुशनि । सत पुत्तलि सेवा करै ॥
डाइ चोदिद्ध दाहिम दहन । भुज भुजंग कीरति करै ॥ छं०१५ ॥
सात गय्ज सु विसाल । सित्त साहन सुअ चंगल ॥
जर जरकस सिर पाव । सद्वि माला नग न्रिमल ॥
सहस एक सो ब्रंन । हुन्न दीनी चौहानं ॥
जिन मंग्यौ तिन दियो । करी कीरति सुप्रमानं ॥
उच्छाह कियौ दाहिम प्रथ । गढ उप्पर थंभह कर्‌यौ ॥
प्रति पुच्छि चंद दाहिम बर।परचि वित्त जल घर भर्‌यौ ॥छं०१६॥

दूहा – अति आतुर राजन मिलन । दाहिमी मुष दिट्ठ ॥
ज्यों बद्दल में कुमुदिनी । चंद चमकयौ निट्ठ ॥ छं० १७ ॥

**पृथ्वीराज और पुंडीरनी की जोड़ी की शोभा का वर्णन ।**

कवित्त – बर समुद्र चहुआंन । रतन मों रतन उपज्जै ॥
दाहिम्मी उर ग्रभ्भ । कित्ति आभूषन रज्जै ॥
इह सुबंध बंधनह । जुगति बंध्रन बर राजिय ॥
इह अमोल मोलंन । बहुमोल ग्रह फिरि माजिय ॥
इह परषयौ कविन कित्ती चसम । वह चसम परष्षन परषयौ ॥
इह सोभ राज राजंन महि । वह घर कंचन घरकयौ ॥ छं० १८ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके पुंडीरनी दाहिमो विवाह वर्णनं नाम षष्ठदशमो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ १६ ॥**

# अथ भूमि सुपन प्रस्ताव लिष्यते ।

## ( सत्रहवां समय । )

### पृथ्वीराज का कुंअरपन में शिकार खेलना ।

**कवित्त**—कुंअरप्पन प्रथिराज । राज आषेटक षिल्लहि ॥
जोव्वने मझ रवन । मूल पच्छिम दिसि मिल्लहि ॥
भालि बीर वाराह । हक्क बज्जी चालद्दिसि ॥
मुक्कि थान पंचांन । मिले सूर संमूह घसि ॥
लोहांनं बीर आजान भुअ । लोहा लंगर धाइया ॥
इह थांन चुक्कि अपथांन मुकि । पंचां नन रव छाइया ॥छं० १॥

### हाथी घोड़े आदि का इतना कोलाहल होना कि शब्द सुनाई नहीं पड़ता ।

**दूहा**—पंष मबद गुंजत सुगज । है हींसत सद स्यानं ॥
गिर गुंजत परसद्द बहु । सद्द न सुनिये कांन ॥ छं० २ ॥

### सिंह का क्रोधित होना ।

**कवित्त**—सद्दपति संभरिय । कांन मंडे रव सभलि ॥
ज्यों षल बयन प्रसंत । विप्र षोजै निगम मिलि ॥
गुन अंवगुन कुल बधू । सती पति वृता मानि मन ॥
नाग अंग चंपयो । किमार अग्गं फुल्यो मन ॥
षिझयो एम पंचाननह । बाय बास सुमंन फुलिय ॥
द्रिग षोलि द्रिष्ट भ्रगया सकल । तेज अंग कायर हलिय ॥छं०३॥

**दूहा**—कांनन सद्दन संभरत । कूह कलह आषेट ।
यह सूतो बर जग्गयो । सिसु दंपति घटि पेट ॥ छं० ४ ॥

**कवित्त**—दिष्ट राज अंमरिय संभरिय संपत्ते ।
के हूंके हक्काह । केक चावद्दिसि धत्ते ॥
के पाइल बर बान । मूल धारी उठि नट्ठे ॥
के असवार करार । हीन काइर ह्वै लट्ठे ॥
के गए मुक्कि पाइल भ्रगय । वीर छंटि तक्कार परत ॥
दिष्षयौ लंग लंगावली । वियो न कोइ धीरज धरत ॥ छं० ५ ॥

### सिंह का महा क्रुद्ध होना ।

सुनिब सूर बर हक्क । धक्क बज्जी चावद्दिसि ॥
नरन सद्द कानन प्रसद्द । सिंघ किन्नो सु क्रोध ग्रसि ॥

बीरा रसु बिहुरिय । पुंछि सिर झारि झपट्टिय ॥
दीप नयन प्रज्जरिय । लंग दिसि लगें लपट्टिय ॥
बल अतुल तोल तोल्लंत पय । बुल्यौ मन सद्दह गुहिर ॥
फटिय धरकि मानहु गगन । भिस सनेह संगन बहुन ॥ छं० ६ ॥

दूहा—आषेटक दरसे सकल । सिमु मिघनी त्रिच मिघ ॥
स्वान देषि मुहु रव करत । ओलंघे नरसिंघ ॥ छं० ७ ॥

**सिंह पर तीर का निशाना चूकना, पृथ्वीराज का तलवार से सिंह को मारना ।**

कवित्त—सबै सेन अवसान । मुविक लग्यौ बर तामस ॥
तब पंचानन हकि । धकिक चहुआनां पामिस ॥
लै कमान बिय बांन । षंचि नंष्यौ बिय चुक्यौ ॥
समर सिंघ सब सथ्य । तथ्य चावद्दिसि हुक्यौ ॥
झंकरिय डहकि विज्जुल लहकि । षग कढ्यौ सोमेसजा ॥
चंप्यौ नरिंद अवसांन तकि । षंडो डारिय हथ्यता ॥ छं० ८ ॥
चंपि स्वामि बिहुरिय । लोह संजुरि नग मुक्यौ ॥
लोहा लंगर राइ । बीर अवसान न चुक्यौ ॥
स्वांमि सथ्य परिबथ्य । रुंड धर वर उथ्थारे ॥
रुहिर अंग झंझरिय । सिंघ गारिय अष्षारे ॥
बन राय बीर बन हित रुष । सूर स्वांमि ध्रंमं सुरसि ॥
चर नग बीर तल बज्जय । सबर जोर जम दढ्ढकसि ॥ छं० ९ ॥

दूहा—लगे लोह उचाइ करि । अरु चावद्दिसि चाहि ॥
हथ्थ आइ कर तोन द्रढ । बर कमान कर साहि ॥ छं० १० ॥

कबित्त—द्रढ कमान मुट्ठिय प्रमान । गह्यौ तकि तोन जोर कर ॥
बरकि बरकि बंगाल । चितत चंचल सु बोलि गुर ॥
गुंजि गरज भूभांन । जग देवत्त रत्त जुअ ।
नचि निवेस तजि बाल । सिंघ सम बीर इक्क हुअ ॥
आषेट तजिय चल्लिय सुभर । बिबिध्र मिघ दिष्षन दिसा ॥
सम बीर बीर एकत भए । तहा दिष्यौ सोमेस जा ॥ छं० १० ॥
षेघ लगिग छुटि बीर । सुबर दिषि बीर अष्ट क्रम ॥
सोमेसर सुअ सूर । लयौ पर तोजिम रवितम ॥
मुष्टि दिष्टि मरदां मरद । मिले पंचानन सूरं ॥
पिता भ्रात बेबंध्र । द्रव्य अघो अघ पूरं ॥
मय भाग तक्किय सिंघह सुहय । तुला मूल लंगी चढ्यौ ॥

उप्पमा चंद सुनि सुपन ज्यौं । सुबर बीर देही दरुयौ ॥
उप्पमा चंद सुनि सुपन ज्यौं । सुबर बीर देही दरुयौ ॥ छं० १२ ॥

**पृथ्वीराज के शिकार की धूम धाम का वर्णन, पृथ्वीराज का एक पेड़ की छाया में अपने सरदारों के साथ बैठना।**

छंद पद्धरी—आषेट रमत प्रथिराज रंग । गिरवर उतंग उद्यांन ढंग ॥
उत्तंग तरुन छाया अकास । अनेक पंषि क्रीडहिं हुलास ॥
सुब्बा सरास छुट्टे सुगंध । तहां भ्रमत भोर बहु बास अंध ॥
फल फूल भार नमि लगी साष।नासा सुगंध रस जिह्व चाष॥छं०१३॥
पन्नग प्रचंड फूंकर फिरंत । देषंत नरहु ते करत अंत ॥
अनेक जीव तहां करत केलि । बट बिटपि छांह अवलंबि बेलि ॥
इक घाट विकट जंगल दुअर । तहां बीर मूल पिप्पल कुंआर ॥
वामंग अंग चामंड राय । चूकै न मूंठि सो काल घाइ ॥ छं० १४ ॥

दाहिनि दिसा कन्हा सुजोध । सम ब्रह्म सस्त्र सम ताहि क्रोध ॥
लोहांन पिठ्ठु बैठो प्रचंड । जंनार जोर जम देन दड ॥
ढिग कन्ह बैठि पुंडीर धीर । आजान बाहु बज्री सरीर ॥
चामंड अंग कैमास काल । जीवार जोध पसु धरनि घाल ॥
तिन अग्ग आइ पज्जून राइ। सब षेल निपुन पसुदाइ घाइ । छं०१५॥

दुअ ओर और सामंत जूह । षेदानि जोर करि करी कूह ॥
कर जोरि मेन सात सहस सथ्थ । उड्डंत पषि गहि लेंइ हथ्थ ॥
जुर वाज कुही तुर मती धारि । उड्डंत जीव ते लैंहि पार ॥
सच लैंहि स्वांन ते रोझ भुम्मि। पिप्पियं जु करक बिन मंस भूम्मि ॥
। छं० १६ ॥

सकल अनेक उठ्ठे वराह । बट बंटि मंसनह तुट्टि थाह ॥
सा मरन सूर परि बथ्थ लेहि । ते बटि बंटि सब सथ्थ देहिं ॥
षरगोस स्वांन नह लहत बाटि । फिरि चढ़े जीव ते ओठ चांटि ॥
अगमाल पवन उठि चले भागि । तिन परसु तीर सरवसि आगि ॥
॥ छं० १७ ॥

अनजीव जीव वष्षांन कोंन । सिकार लग्गि इन हाल होंन ॥
सब सथ्थ तथ्थ हुअ एक जुट्टि । गज्ज्यो सु सिंघ जनु गगन फुट्टि ॥
धपि चल्यौ बीर प्रथिराज धीर । लंगरिय लोह तहु इक्क तीर ॥
दिष्यौ सुजाइ सिंघनिय बाल।अवतार धरिय जनु पुहमिकाल॥छं०१८॥
गरु राइ गुंग गज्यौ गरूर । उच्चाइ पुछ मनु पुहमि चूर ।
हुयवांन हथ्थ हाकंत व्याल । दहरनि दौरि मनोद बटि व्याल ॥

आकास सीस दृढ़ प्रचंड । जम रूप जीव ताडंत तुंड ॥
हन्यो सुराइ संजम कुंआर । छुटयो सु तेज जनु तीर तार ॥छं०१९॥
भए लथ्थ बथ्थ नर जीव जोध । न्रप अग्ग केलि जनु मल्ल क्रोध ॥
गल बांह घल्लि दब्यो सुसूर । फार्‌यो सु उदर जम दढ्ढ पूर ॥
हथवाह एक केहरिय कीन । पय हथ्थि अंषि करि कंन हीन ॥
आये सु दौरि सब सथ्थ जाम । लंगा सघन्नि इम कहिय स्वांम ॥
॥ छं० २० ॥

संजम राय के बेटे का बीरता दिखलाना ।

दूहा — संजम राइ कुमार बल । करि संजम नृप ध्रंम ॥
इक्क मिक्क एकत भए । अप्प चम्मं पसु चम्मं ॥ छं० २१ ॥
गजनि कुंभ जिसि हथ्थ हनि । फारि चीर धर डार ॥
संजम राइ कुमार सो । बथ्थन मारि पछारि ॥ छं० २२ ॥
रीछ रोझ बाराह हनि । दढ्ढन बढ्ढे कोरि ॥
तिते जीव उर मझ्झतें । कढि जम दढ्ढे फोरि ॥ छं० २३ ॥
गिरि परबत नद षोह सर । लघत लगी न बार ।
लंगा इक्कन लघयो । अनी धार धर धार ॥ छं० २४ ।

पृथ्वीराज का प्रसन्न होना और उसकी पीठ ठोंकना ।

कवित्त - भौ प्रसन्न प्रथिराज । बोल बुल्ल्यो सुलगरिय ॥
इत्तो देऊं प्रचंड । पच जो मद्धि मोरि जिय ॥
अद्धा राज सु अद्ध । पाट अद्धा तबूल ॥
अद्धा बेस सुदेस । करों आदर संमूल ॥
बोलंत बैन प्रथिराज सुनि । जीव लज्जि नीची नजरि ॥
लगाइ कंठ ठुकि पिठ्ठ कर । भलो भलो सब सथ्थ करि ॥छं० २५॥

दूहा — जब दैवत्त दिवाइहै । तब सच्चा मुझ बैन ॥
म्रिग तिस्ना ज्यो देषियै । प्यास न बुझ्झै नैन ॥ छं० २६ ॥
सुपनंतर की प्यास ज्यो । भजै मही किहि भंति ॥
जब देहौं तब पूजिहै । जो मन मझ्झह पंति ॥ छं० २७ ॥

सब लोगों का आगे बढ़ना, एक शकुन मिलना ।

इह कहि करि अग्गें चले । मिले सूर सब संग ॥
तब दिष्यौ इक सगुन वन । भए सबन मन पंग ॥ छं० २८ ॥

शकुन को देख कर सब को आश्चर्य होना ।

बत्त कहत प्रथिराज ने । पिष्यो सगुन नृपत्ति ॥
सकल साथ अचरिज भयो । देषत इहै चरित्त ॥ छं० २९ ॥

एक सर्प को नाचते हुए देखना।

कवित्त—अहि सुरंग मनि दुत्ति। देवि मंडे तंडव गति ॥
बालमीक विल अग्र। इक्क फनि कुटिल क्रोध मति ॥
इक्क हथ्थ बिच विहथ। थांन उंचो रवि संह्यौ ॥
बर संमल उर चंपि। तेज जाज्जुल्लि सुचिन्हौ ॥
आचिज्ज देषि प्रथिराज तब। हक्कार्‌यो पामर सहर ॥
धावर सु कन्ह चहुआंन को। बोलि वीर चच्चिग महर ॥छं०३०॥
महर कहर करिवार। भार जिन जुद्ध कन्ह बर ॥
नरनाहां बर गढ। गाह गिर दीह दुअन घर ॥
मति जोतिग सहदेव। सगुन आगम गम जांने ॥
प्रबल मैबासन मारि। उथपि थप्प थिर थांने।
बिर दैत दमित आजांन भुअ। उर किंवार वर बज्र जुअ ॥
छुट्ट न किमह जे क्रोध तजि।दुअ महिष निवारै भुजनि दुअ॥छं३१॥

पृथ्वीराज का इस सर्प को देवी के शकुन का फल पूछना।

छंद पद्धरी—आयौ सुमहर महरन नरेस। जिहि सुनत चढि भगि जात देस॥
उभिद अंग उत्तंग कंध। बर बाहु वज्र अरि घर असंध ॥
बेहथ कलाइय हथ्थ जाहि। पग दोरि त्रियन बर रह्यौ गाहि ॥
महिषी सु उभय पय टांसि जाइ। कलहंत क्रोध दिष्षय बलाइ ॥छं० ३२॥
रष्षत सु निजरि सब अग्ग पच्छ। चुक्कवै चोट हनि तुच्छ तच्छ ॥
छल छेद भेद तस करन राव। पर भूमि श्रप्प दस धरै दाव ॥
दुअ सहस महर जिन संग जोध। कमनैत काल अनमी अबोध ॥
बहु ब्रषभ गाय महिषीन तुंग। छेली छयल्ल गडरन्न पुंग ॥ छं० ३३ ॥
घुंमत मथांन जिन घरन घोर। आगम अषाढ जनु घटा मोर ॥
बेपार दुग्ध जिन घरन षर्च। अनभंग बुद्धि जिन समर चर्च ॥
बिरदैत एक वांने न धार। चमरैत एक इक तबल तार ॥
सिर वहै बिदर पग पच्छ देन। द्रिग समर देषि मिर लषत गेन ॥छं०३४॥
गुज्जर अहीर असि जाति दोइ। तिन लीह लोपि सक्कै न कोइ ॥
चाचिग हजूर कुम्मार आइ। करियै हुकंम मिर त्यौं चढाइ ॥
बुल्ले सुबैन चहुआंन राउ। कहि सगुन सर्प देवी प्रभाउ ॥ छं० ३५ ॥

ब्राह्मणों का फल बतलाना कि बिना युद्ध पृथ्वी से आपको बहुत धन मिलेगा।

दूहा—महर कहर गति बैन कहि। ज्यों बुल्लै तुजबैन ॥
घरी एक सम्ह्यौ रहै। तौ लछमै नृप चैन ॥ छं० ३६ ॥

कुंडलिया—मंने संभरि बार मुनि । इह अपुब्ब गति इच्छ ॥
मज्झ छदन धरि इक्क मैं । आवै भूमि रु लच्छि ॥
आवै भूमि रु लच्छि । पषि माता इह सारी ॥
दल जित्ते षुरमांन । कित्ति जग ज्यों विसतारी ॥
इन सगुननि चहुआंन । तुच्छ दुष अतिहि अभन्नो ॥
बिन जुद्धइ इह लग्ग । द्रव्य निकसै आभन्नो ॥ छं० ३७ ॥

दूहा—कुटिल दिष्ट तिन चिन्त करि । कही महर इक बात ॥
सो ब्रह्मा नन जांनई । बात भविष्षन षात ॥ छं० ३८ ॥

**पृथ्वीराज का देखना कि सर्प आधा बिल में है और आधा बाहर, उसके फन पर मणि के ऐसी देवी चारो ओर नाचती है और राजा पर प्रसन्नता दिखलाती है।**

कवित—संभलि पिथ्थ कुमार । व्योम दिष्यो स्रप सारिय ॥
अद्धो बंबी मध्य । अद्ध उँचो अधिकारिय ॥
ता फनि ऊपर मनि प्रमांन । देवि चावद्दिसि नंचै ॥
दिष्यो इछ मन मंडि । राज दिसि सगुनह संचै ॥
आवै न पच्छ तथ्यह निजरि । नृपति हियं अत्यंत सुष ॥
जंपयो महर धावर धनू । सगुन बीर जानै सरुष ॥ छं० ३९ ॥

**देवी का इतने में उड़कर आम की डार पर बैठना और साग गिराना, पृथ्वीराज का बड़ा शकुन मानना।**

दूहा—इतें देवि उडि बैठि अँब । चंच गिराइय साग ॥
दौरि महिर तब हथ्थ किय । लै नरिंद तुअ भाग ॥ छं० ४० ॥

**सर्प सर्पिनी का मिलना और वहां से दूसरी जगह उड़ जाना।**

सर्प आंनि सर्पिनि मिलिय । भषु दीनो तिन षाइ ॥
निय आसन थल छंडि कै । अन्न स्थल उडि जाई ॥ छं० ४१ ॥
इह अचिज्ज पिष्षिय सकल । चाचिग पुछि फिरि बत्त ॥
तुम जानो सब फल सगुन । महर कहर मत तत्त ॥ छं० ४२ ॥

**इस शुभ शकुन का फल वर्णन।**

छंद पद्धरी—तब बत महर तिन कही बत्त । या सगुन लाभ वरन्यो न जत्त॥
दिन तुच्छ मद्धि धन लाभ होइ । ता पच्छ कंक दुअ राह जोइ ॥छं० ४३॥
तुम जैत होइ भग्गो बलांन । धन जुद्ध लाभ लब्भै बलांन ॥
इह लाभ महूरत इनो देव । पल भूमि अदेव तो करै सेव ॥ छं० ४४ ॥
संसार कित्ति बहु चक्क होइ । बंदै सुबाहु बल दीन दोइ ॥
सागुन्य सगुन फल कहे जब्ब । प्रमुदित मन चहुआंन तब्ब ॥ छं० ४५ ॥

जिम मेह मोर आनंद होइ। राका रयनि आनंद तोइ ॥
रिति राइ पाइ तरु फलत फूल। जिम सिद्ध सेव हिय हरत सूल ॥छं० ४६॥
जिम मंत्र सक्ति साधक लहंत। रस धात रसाइन लहि चहंत ॥
जिम इष्ट लाभ आराध्य वंत। प्रमदा मुदित जिम आइ कंति ॥ छं० ४७ ॥
तिम भयो सुष्ष प्रथिराज अंग। बजि पंच सब्द बाजै सुरंग ॥ ४८ ॥

शिकार बंद कर के वन में पृथ्वीराज का डेरा डालना।

दूहा—पंच सबद बाजित्र बजि। तजि म्रगया चहुआंन ॥
कानन मध्य सु उत्तरिय। किन्नौ कुअर मिलांन ॥ छं० ४९ ॥

डेरों की शोभा, बिछौने पलंग आदि की तयारी वर्णन, पृथ्वीराज का शिकार की बातें करना, सरदारों का सत्कार करना, सब का ठंढा होना, भोजन की तयारी।

छंद नाराचा—कर्‌यो मिलांन राजयं। बरनि कब्बि राजयं ॥
फिरंग सू फनक्कसी। जरद्दु जंज रक्कसी ॥ छं० ५० ॥
सुवंन वंस राज्जतं। उभं सुमज्झ मज्झतं ॥
फिरंन सूर लग्गतं। अजब्ब जेव जग्गतं ॥ छं० ५१ ॥
गिरिद्द डोरि रेसमं। सुपंच रंगयं भ्रमं ॥
तने तानव तंबुअ। करे सुपद्धरं भुअं ॥ छं० ५२ ॥
विछाइ कैंदुली चयं। धरे प्रजक वीचयं ॥
सवारि सेज़ पथ्थर। सुगंध फूल विथ्थरं ॥ छं० ५३ ॥
गरम्म रूम तोसयं। ढक पलंग पोसयं ॥
कनंक मैं सिंघासन। अछादितं सुवासनं ॥ छं० ५४ ॥
धरे सुपिठ्ठ तक्किए। अतल्ल संत ढक्किए ॥
अगें अबन्नि अंगनं। सिका करै छिरक्कनं ॥ छं० ५५ ॥
कुंमकुमा गुलाबय। सुनेक छटि आबयं ॥
तहां सु बैठि पिथ्थयं। करै अषेट कथ्थयं ॥ छं० ५६ ॥
अनेक भंति चंदयं। पढै विरद्द छंदयं ॥
सामंत सब्ब नम्मियं। मिलांन अप्प क्रम्मियं ॥ छं० ५७ ॥
सें हथ्थ चाहुआनयं। दए कपूर पानयं ॥
षवास पास वानयं। हजूर उभ्भ आनयं ॥ छं० ५८ ॥
विरष्ष बट्ट जंबुअं। षिरन्न जट्ट अंबुअं ॥
गयंद बंधि अंबुअं। झरंत मद्द बिंदुअं ॥ छं० ५९ ॥
करंत केलि सारसी। मलप्प ते महारसी ॥
विरद्द नेंक बोलते। पलक्क चष्ष षोलतें ॥ छं० ६० ॥

महावतं पुकाररतें । हुठं न लै अहाररतें ॥
पियंत नीर यों गरैं । गरज्ज नभ्म ज्यों गरैं ॥ छं० ६१ ॥
कपोल लोल हुल्लते । चबेल सुंड झल्लते ॥
गिलोल चोट लग्गतें । विरष्ष ओट भग्गतें ॥ छं० ६२ ॥
दिपंत दंत उज्जलं । पहार पंति कज्जलं ॥
दुरद्द हद्द बेसके । दियें गनेस भेस के ॥ छं० ६३ ॥
सुपीलवान उभ्भयं । चरष्षि गट्ठु षुभ्भयं ॥
करे तुरंग काइजं । भरें भमंन बाइजं ॥ छं० ६४ ॥
मिटै डरं पसीनयं । पलान दूरि कीनयं ॥
न्हवाइ नष्ष सिष्षयं । अछादि कंध रष्षयं ॥ छं० ६५ ॥
रतब्ब दे अहासयं । करे त्रपत्त घासयं ॥
ता पच्छ जाइ साहनी । अरांम पंड वाभनी ॥ छं० ६६ ॥
कहूं करं भलारयं । भरी रषत्त भारयं ॥
अनूचर उतारयं । संभारि ढार ढारयं ॥ छं० ६७ ॥
हुलास सेन उप्पजै । भोज्जंन भष्ष निप्पजैं ॥ छं० ६८ ॥

सब लोगों के साथ पृथ्वीराज का भोजन करना ।

दूहा—करि मिलांन मध्यांन हुअ । न्रिपति भोज छह् भंति ॥
एकत मिलि आहार हुअ । रही न मन कछु षंति ॥ छं० ६९ ॥

संध्या होने पर सब लोग घर लौटे ।

मादक में नउ दीप किय । बढ्ढि सुगंधन तार ॥
निसि आगम बहुरे ग्रहन । जित तित भूपन भार ॥ छं० ७० ॥

पृथ्वीराज का घर पहुंच कर भूमि देवी ( पृथ्वी ) को स्वप्न में देखना ।

चढि करि संभरि वार चलि । ग्रेह सपत्तो जाइ ॥
अंधारी दारुन निसा । भू सुपनंतर आइ ॥ छं० ७१ ॥

भूमि देवी के रूप सौन्दर्य का वर्णन ।

कवित्त—पीत बसन आरुहिय । रत्त तिलकावलि मंडिय ॥
छूटिय चंचल चाल । अलक गुंथिय सिर छंडिय ॥
सीस फूल मनिबंध । पास नग सेत रत्त बिय ॥
मनों कनक साषा प्रचंड । गहै काली उप्पंम रुच ॥
मनो सोम सहायक राहु होइ । कोटि भांन सोभा गही ॥
अदभूत ग्रष्य ससि अहि गल्यो । साष सुरंग भमावही ॥ छं० ७२ ॥

पृथ्वीराज का पूछना कि तुम कौन हो और इस समय यहां क्यों आई हो।

दूहा—सुरंग त्रिया सोभो नृपति। वचन सुपन कहि लाल॥
का तूं सुंदरि किन बरन। क्यों ऊभी इहि काल॥ छं० ७३॥

भूमि देवी का कहना कि मैं वीरभोग्या हूं, मेरे लिये सुर असुर सब शंकित रहते हैं पर जो सच्चा वीर मिले तो मैं बहुत रस भवती हूं।

कवित्त—वीर भोग वसुमती। बीर भोगी वर चाहौं॥
हाई भाइ कटाच्छ। बीर बीरां तन साहौं॥
वीरां पी पद्धरी। विना वीरां वर बंकिय॥
हुं दिव्य नारी एह।। सुरां असुरांनह संकिय॥
मिष्टांन पांन बहु भोग रस। रस सुगंध वीरन द्रष्षौं॥
अनभंग वीर जोहित्त वरि। रस अनेक निहचै श्रष्षौं॥छं० ७४॥

गाथा—पंक जनय नीवामं। सुपनंतर राज दिट्ठायं॥
जानिज्जै रति अंगं। कामं उछाह दीपयं मालं॥ छं० ७५॥

राजा का विचार में मग्न होना।

कवित्त—मन लगौ बिभमित विचार। राज चिंता उप्पंनिय॥
भोमि बयन मन मझ्झ। सु कर वर गहि कर लिन्निय॥
सुभ लच्छिन उत्तंग। अंग अंग गुन पिन्निय॥
ता समांन छवि वांम। आंन करतार न किन्निय॥
मानीक वंस दानव कुल्लह। भोमि चरन्न निवास करि॥
जै जया सबद सुरपुर भयो। करै केलि कलि इंद्र सर॥ छं० ७६॥

पृथ्वीराज से भूमि का कहना कि षट्टू बन में अगनित धन है।

दूहा—कहै भूमि प्रथिराज सों। स्तुति दे करि मन सुद्धि॥
बसै द्रव्य अगनित सगुन। षट्टू पुर बन मद्धि॥ छं० ७७॥

अजयपाल चक्रवर्ती राजा द्वापर में था, उसने वहां असंख्य धन रक्खा है॥

कवित्त—अजैपाल चक्कवै। द्रुग्ग अजमेर द्वापरह॥
तिहि बानिक पुर सिद्ध। लिषिय संजीत अपारह॥
हेम कोटि हा हून। इन देवर घर मझ्झह॥
घरी आइ इक पहर। देव देवी तत सुझ्झह।
अस्नांन काल पूजादि बहु। तहं पत्तौ दुज राज बर॥
अप्पी असीस मंगी लछिय। कांम कह्यौ दुजराज नर॥ छं० ७८॥

इक्क सहस अपि द्रव्य । फेरि विप्रह अप्रमानं ।
सुनी सलछि बर बिप्प । दई सुमहा बर थानं ॥
फिरि पत्तो तहां राज । दियो तब श्राप दुज्जबर ॥
श्रप्प भयो सुइ राज । रहै धन रष्षि गइयो घर ॥
मो मति द्रव्य तिहि थान रहि । तास मोह राजन करै ॥
षायो न कोइ षैहै न को । यो अरत्त अर्जुन फिरै ॥ छं० ७९ ॥

दूहा—को गहुं षायोति को । को विलसै करि भेव ॥
माया छाया मध्य दिन । ज्यो बिषया बल देव ॥ छं० ८० ॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथीराज रासके भूमिस्वपन
नाम सप्तदशो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ १७ ॥



# अथ दिल्ली दान प्रस्ताव लिष्यते ॥

## ( अट्ठारहवां समय । )

अनंगपाल के दूत का कैमास के हाथ में पत्र देना ।

दूहा—दिय पत्री कैमास कर । अनंगपाल कहि दूत ॥
बर बंची सामंत सत । न्निमत अष्पर नूत ॥ छं० १ ॥

पत्र में अनंगपाल का अपनी बेटी के बेटे पृथ्वीराज को लिखना कि मैं बूढ़ा हुआ, बद्रिकाश्रम जाता हूं, मेरा जो कुछ है सब तुम्हें समर्पण करता हूं ।

साटक- स्वस्ति श्री अजमेर द्रोन दुरगे । राजाधिपो राजनं ॥
पुत्री पुत्र पवित्र पथ्थ अघनो । पित्री सबं तावनं ॥
मा वृद्धा इह बिद्ध तप्प सरनं । बद्री निवर्तं तनं ॥
आभूमं पुर ग्राम हय गय समं । संकल्पितं त्वार्थयं ॥ छं० २ ॥

पत्र पढ़कर सब का विचार करना कि क्या करना चाहिए ।

दूहा—बंचि पत्र कैमास कर । नृप सामंत समंत ॥
आइ दूत दिल्ली पुरह । सुबर बिचारहु मत ॥ छं० ३ ॥

कोई कहता है कि दिल्ली चलना चाहिए, कोई कहता है पहिले पृथा कुंआरि का ब्याह रावल समरसिंह के साथ करना चाहिए ।

चौपाई—इक कहै दिल्लीय चलि राजं । मातुल बोलि तुमं प्रथिराजं ॥
इक्क कहै भगिनी परनाइय । समर सिंघ चित्रंग सुराइय ॥ छं० ४ ॥

कवित्त—समर सिंघ रावर नरिंद । चित्र चित्रंग देव दुति ॥
तिन सगपन संमुहो । राज जानंत राज गति ॥
कै दिल्ली दिसि चलहि । बाल सेंवर अधिकारिय ॥
सोमेसर पितु मतें । करिय जिन बोल सुभारिय ॥
आवै न मंत श्रिय बंध वृत । अनंगपाल संमुह चल्लिय ॥
ता पच्छ प्रथा आगम सु प्रय । देवमत्त ब्याहं धुलिय ॥ छं० ५ ॥

राजा सोमेश्वर सब सामंतों को एकत्र कर परामर्श करता है कि क्या कर्तव्य है, पुंडीर राय ने सलाह दी कि आता हुआ राज्य न छोड़ना चाहिए ।

सिध सामंत रु नृप्प । बैठि सब सभ्भय मंतर ॥
कैमासह चामंड । राय रामह बड गुज्जर ॥

हाहुलि राय हमीर । सलष पांमार जैत सम ॥
कह्यौ राज हम मात । तात अप्पी दिल्ली तम ॥
पुंडीर राइ इम उच्चरै । करो सकल आदर सुभर ॥
उप्पाइ अनंत महि लिज्जिये । आदि ध्रंम अंमर असुर ॥ छं० ६॥

**चंद बरदाई का मत पूछना ।**

चौपाई—सब भट पूछि पूछि कवि चंदह । तुम बरदाइ लहौ बुधि कंदह ॥
किम अप्पै पितमात धरंनिय । सब बिरतंत कहो मन करनिय ॥ छं० ७ ॥

**चंद ने ध्यान करके देवी का आह्वान किया और देवी की आज्ञा से कहा ।**

तब बरदाइ सुद्ध मन कीनो । सुमरिय सकति ध्यांन मन लीनै ॥
देवी आइ कह्यौ बर तंतं । सो अप्पै प्रथिराज सुमंतं ॥ छं० ८ ॥

**व्यास ने जो भविष्यत बानी कही थी वह सुनाकर चंद का कहना कि आप का राज्य खूब तपैगा ।**

कवित्त—पुब्ब कथा बरतंत । कहो व्यासह ज्यों चंदह ॥
सही भविष्यित बात । सुनी मो होइ नरिंदह ॥
तोंअर बद्दी जाइ । पय समप्पै चहुआंनं ॥
तपें तेज रवि जेम । कहों सरसें परवानं ॥
इह मत्त सत्त मन्नो मनह । अरु पुब्बह मंत्री सपुन ॥
सामंत सित्त धर ध्रंम रत । सों पुब्वहु सच्चहु अपुन ॥ छं० ९ ॥

**दूत से पृथ्वीराज का पूछना कि नाना (?) को वैराग्य क्यों हुआ ।**

दूहा—दूत हजूर बुलाइ करि । पुच्छत पिथ्थ कुंआर ॥
क्यों मातुल हुअ धर अरत । सो कहो सत्त विचार ॥ छं० १० ॥

**दूत का अनंगपाल की प्रशंसा ।**

गाथा—दिल्ली अनंग नरिंदं । दंदं दहन दुअनं दलनायं ॥
त्रिगुन तेज सुअंगं । पुहमी इंदं पहुमी सरनायं ॥ छं० ११ ॥

**अनंगपाल का प्रताप कथन ।**

दूहा—बंक नृपति इक अंक लौ । मिटत करब्भर पांन ॥
इम इच्छै अवनी अटल । सत्रु न सुनियै कांन ॥ छं० १२ ॥

कवित—गज गज्जत दरबार । घुरत दमंम बहु धुअ ॥
बज्जत हय षुर तार । गाल गुज्जत सु डंट मव ॥
तंत तान झंकार । भमर गुंजार बास रस ॥
मुकट बंध राजान । लीन सेवंत हुकंम बस ॥
यों अवनि इंद्र तूंअर तपै । कंपै रोर मोजन मनह ॥

घय बरन सरन सुष्षब रसहि। दुष्षन[1] किहि दिष्षिय तनह ॥छं० १३॥

**अनंगपाल के राज्य में दिल्ली की शोभा वर्णन।**

अनंगपाल तोंअर सुढाल। सोज वासंत दिल्लीय बर॥
घर सुहार कालिंद पार। अठ्ठार ब्रंन घर।
बर बिहार प्रक्कार। बिपन वाटिका बिराजिय॥
ग्रिह उतांन वतांन। गोष जाली उच साजिय॥
सब लोक असोक अनंद में। अप्प अप्प रह उद्धरिय॥
जाजंन जाप अद्धा परषि। होम धोम धू विध्धुरिय॥ छं० १४॥

**अनंगपाल का वृद्धावस्था में सपना देखना कि सब तोंअर लोग दक्षिण दिशा को जा रहे हैं।**

अति तोंअर परिवार। वृद्ध बहु रिद्ध अनूप॥
ध्रम क्रंम बहु रीति। चलै सब लोक सु कूपं॥
बीर सेन सुत बीर। पाल बहु काल धरंत्रिय॥
मन लग्गौ वैराग। करत क्रन ऊंच करन्निय॥
निसि मध्य सुपन पिष्षियै दुरय। सब तूंअर दक्षिन चलै॥
आरत्त माल कंठह कुसुम। दूरि मग्ग षोनी मिलै॥ छं० १५॥

**स्वप्न से जागकर अनंगपाल का हरि स्मरण करना।**

अनंगपाल पहु सुपन। देषि अप्पन चल चित्तहि॥
हरि हरि हरि हरि चवै। इष्ट फुनि भूत बिहत्तह॥
निसा जांम इक सेष। अप्प सुपनौ फुनि पिष्षिय॥
अप्प तरुनि सम उट्ठि। तिथ्थ थानक तप दिष्षिय॥
इह लष्षि चित्त चंमकि नृपति। पांनी पाय अंदोलि अप॥
नरसिंघ नाम जंपिय पृथुक। सुत पुन नहीं पवित्त बप॥छं० १६॥

**दो घड़ी रात रहे स्वप्न देखा कि एक सिंह यमुनाजी के किनारे आया है, दूसरा उस पार से तैरकर आया, दोनों सिंह आमने सामने बैठ गए और प्रेमालाप करने लगे, इतने में नींद खुल गई, सबेरा हो गया।**

घटिय उभै निसि सेष। ताम सुपनौ फुनि पिष्षहि॥
तट कालिंदी तीर। सिंघ क्रीड़त दिब दिष्षहि॥
ताम समै इक सिंघ। पार उत्तरि जल आयौ॥
उभै स्यंघ सा मिल्या। नेह क्रीड़ा दरसायौ॥

---

1. मो०—दुबन।

बैठो सुसिघ हथ मंडि करि। बैठि सनंमुष सिघ दुअ ॥
जगायो बीर सिघहु सुतन। नाम सुपिच्छो प्रात हुअ ॥छं० १७॥

**अनंगपाल का व्यास जगजोति को बुलाकर स्वप्न का प्रश्न करना।**

तब तूंअर चित चक्रत। उठि एकंत मंत हुअ ॥
हरि जोतिहु जग जोति। बोलि दैवग्य तथ्थ दुअ ॥
दिय आसंन तमोर। बचन आभासि भाव दिय ॥
कहो सुपन विरतंत। आदि अंत कारंन तिय ॥
संभलें सुपन मन दुज दुमन। देषि राज बुल्यौ न हसि ॥
क्रित कहौं सब छंडो दुमय। सब न्रिम्मान सुकाल बसि ॥छं०१८॥

**व्यास ने ध्यान करके कहा कि दिल्ली में चोहान का राज्य होगा जैसे सिंह आया था, सो तुम भला चाहो तो अब तप करके स्वर्ग का रास्ता लो।**

तब दैवग्य विचारि। एक एकन पुष लोकिय ॥
सब गंठी न्रिम्मान। एक कारन चिन दो किय ॥
कहूँ सुनौ सुन बीर। दिल्लि चहुआंन निवास ॥
ज्यों दिष्यो तुम सिघ। मिलै तूंअर मम तासं ॥
तप सद्धि तुमहु सद्धो सरग। जो इच्यौ उड्डुन अपन ॥
तूंअर विनास अग्गहु अतुल। सब भविस्य कारन सुपन ॥छं०१९॥

**इस भविष्यबानी को सोचकर विचार करना कि दिल्ली का राज्य अपने दौहित्र चोहान को देना चाहिए।**

दूहा— सबै भविस्य बिचार मन। पुत्रि पुत्र चहुआंन ॥
तिहि अप्पो दिल्लिय सुदत। पमरं क्रित्ति प्रमांन ॥ छं० २० ॥

**अनंगपाल का मन में यही निश्चय कर लेना कि पृथ्वीराज को राज्य देकर बनवास करना चाहिए।**

कवित्त— बालप्पन पन ज्वांन। गतहु व्रिद्धप्पन आयो।
एक समे एकंत। चित्त परब्रह्म लगायो ॥
पुत्र होइ संसार। भूमि रष्षै षल षंडै।
बढ़ै वंस विसतार। क्रित्ति दसहूं दिसि हुंडै ॥
अब करों जोग जंगम जुगति। भुगति मुगति मंगो हरिय ॥
पुत्तीय पुत्त अप्पों पुहमि। इम चितन मन में धरिय ॥छं० २१ ॥

**अनंगपाल का मंत्रियों को बुलाकर मत पूछना।**

छंद पद्धरी— बोलेति मंत मंती प्रमांन। स्वामित ध्रम जे अंग जांनि ॥
रामहु सुराज चितै सदाय। धुर ध्रंम्म रूप बांनी बदाइ ॥ छं० २२ ॥
एकंत महल राजन बयट्ठ। गुदराइ बोलि दरबांन तट्ठ ॥

संसार विरत मन दिष्षि राज । चीकट्ट कुंभ जल बूंद भ्राज ।। छं० २३ ।।
अग्यांन चित्त ज्यों दिढ्ढ ग्यांन । लोभीय चित्त ज्यों हरि न ध्यांन ।।
कुलटा सुनैंन नहि लज्ज जेम । कपटीय मनह नहि प्रेम नेम ।। छं० २४ ।।
बांनिक बनिज नहि प्रीति अंग । दिष्यौ सराज इन परि बिरग ।।
बुल्ले सु बिनय करि बैंन एव । कछु दुचित अज्ज मन लगत देव ।।छं०२५।।
प्रति वात कहिय अब हमहिं ईस । बिनु पुत्र सत्रु संसार दीस ।।
नृप वंस अंस जो पुत्र होइ । अवनीय अप्प रप्येति सोइ ।। छं० २६ ।।
पुत्री सपुत्र चहुआंन पिष्य । तिन देंउ राज मो सरन तिथ्थ ।।
मंत्रीन मंत तब कहिय राज । चव जुगनि जुगति जे भूमि काज ।।छं०२७।।
जिहि जियत जीय धर रमै ओर । तिहि नृप मही कहि लोक ठौर ।।
जनमंत पुब्ब जिन तप्प होय । करि कष्ट कष्ट तप भूमि जोइ ।।छं० २८।।
धर पाइ राइ धर ध्रंम बढ्ढि । धर ध्रंम क्रम सुरलोक चढ्ढि ।।
जो गंग जुगति कल कठिन कांम । कहु षंगधार बिश्रांम ठांम ।।छं० २९ ।।
हम सीष मांनि अनंगेस राइ । भूमिय सु तजै सुष कित्त जाइ ।।
मंत्रीन राज तब कहीय बत्त । मानों कि वैर गहि गुंग गत्त ।। छं० ३० ।।

**मंत्रियों का मत देना कि राज्य बड़ी कठिनता से होता है इसे न छोड़ना चाहिए।**

अरिल्ल ते मंत्री जंपिय नृप बत्ते । किहि गुन राज भूमि अनुरत्ते ।।
गति अगत्ति जिन धर पर अप्पी । तिहि धरपति धर कैंबहु न रप्पी ।छं०३१।
कवित्त - जो धरपति धर छंडि । भ्रम्यो नल राय हेत त्रिय ।।
जो धरपति धर छंडि । तौ राम रप्पी न सीयत्रिय ।।
जो धरपति छंडि । भ्रमिय सुन पंड पड वन ।।
धर कारन विक्रम । कितौ करगमिय भग्गन ।।
धर मंडि न छंडि अनंग नृप । निश्चै भ्रमन गाजिद तन ।।
धर काज राज धर पंडियै । तिन न दिप्पहि राज मन ।छं०३२।।

**मंत्रियों की बात न मानकर अनंगपाल का अजमेर पत्र भेजना।**

अरिल्ल –कहिय मत्र नह मनिय राय । लिषि कागद अजमेर पठाय ।।
सुनि वत्ती नृप भर किल क्रानं । राका वर उदधि परमान ।। छं० ३३ ।।

**कवि चंद का मत सुनकर पृथ्वीराज का दिल्ली जाना निश्चय करना।**

दूहा सुनिय राज कवि चंद कथ । उर आनद अपार ।
पित मातुल मिट्ठन नृपति । कियो गुगवन विचार ।। छं० ३४ ।।

**कैमास का भी यही मत होना।**

थपिय मत कैमास सोइ । भ्रगति धरनिय त्थ्थ ।।
चढ़ि चहुआन सुमंत्रि रित । पुर दिल्लीय मंतत्त ।। छं० ३५ ।।

कवित्त –सुनहि राज तूअर नरेस । एक बर बुद्धि विचारिय ।।
एक बनिक पाहार । सु बय अंगह तिह सारिय ।।
ताहि बाल वय नन्ह । सील वृत दुल्लभ लीनो ।।
कंप काल मन हुल्यो । चित्त मति सत उपन्नो ।।
अंनगेस राज तोंअर प्रगट । उह सुमंत्ति जिन लेइ उर ।।
मम भूमि मुक्कि राज्यंद मुनि । ध्रंम धुरा रष्षै न धर ।।छं० ३६।।

**दूत ने आकर समाचार दिया, पृथ्वीराज का धूम धाम से दिल्ली की ओर यात्रा करना ।**

दूहा –कही दूत सारी विवरि । आदि अन्त जो बत्त ।।
चढि चहुआंन सु संचरिय । जुग्गिनि पुर लै बत्त ।। छं० ३७ ।।

चौपाई –लै सम सूर चढ्यो चहुआंनं । ऊगत सूर देव प्रति मानं ।।
सगुन सकल संमूह बनि आए । गयौ राज दिल्ली समचाए ।।छं०३८।।
गयौ राज दिल्ली परिमानं । मिले सूर अनंगेस निधानं ।।
देषि भूमि दिसि थांन प्रामानं । राजा सुष वढ्यो चहुआंनं ।।छं०३९।।

**अनंगपाल ने दौहित्र से मिलकर बड़ा उत्सव किया और अच्छा दिन दिखला कर दिल्ली का राज्य लिख दिया ।**

दूहा मातुल पित भिटयो सु पहु । मिलि अति उच्छव कीन ।।
वासुर सुर रवि इद यल । लिषि दिल्ली पुर दीन ।। छं० ४० ।।

**पृथ्वीराज के राज्याभिषेक का वर्णन ।**

छंद उधोर पयो हर पाइ पाइह अन । दह जुग मत्त रत गुरंत ।।
आषंद चंद छंद उधोर । प्रति पग कही पन्नग जोर ।। छं० ४१ ।।
लिषि वर धटी मधुरन मन्न । दुज धन वेद विधन सत्त ।।
आनन हेम पट्ट सुढार । मानिक मुत्ति द्युति उजार ।। छं० ४२ ।।
मण्डित कलस विप्र विनोद । राजन अनिहि मानिय[1] मोद ।।
भुनि वर विप्र मंडन येउ । माननी मङ्गल गाजत तेउ ।। छं० ४३ ।।
वज्जहि नहुल वज्जन भार । गांनहि मान ग्राम सुतार ।।
नचि त्रिय पाप भग्ग सुभाव । दांनहि लिय विभ्रम साव ।। छं० ४४ ।।
गज्जित सघन सिंदुर दंति । जग्ग सु पुष्प सोभत पंति ।।
धवलें चढिव निरषति नारि । गोपन रध्ध[2] राजकुंआरि ।। छं० ४५ ।।
दमकत दसन हम विराज । मानहु नडित अम्भ अग्राज ।।
वसनह रसमि रज्जित जोर । मनि सिन सघन वामत्र जोर ।। छं०४६ ।।
राजत श्रवन रवनि ताटंक । राका मनहु सोभ मयंक ।।
सोभत लाल कुंडल क्रांति । मनु बधू इंद इद मिलंत ।। छं० ४७ ।।

---

1. मो०–मा॰ त । 2. मो०–भा र ।

चढि सु पट्ट सोहत दंति । मनों इंद्र ऐरापंति ॥
मांडत विप्र वेद सुवेद । जग्यहि जपति भेदहि भेद ॥ छं० ४८ ॥
पट्टहि पुत्ति पुत्त अरोहि । विजत नृप्प चामर सोह ॥
मांडत मुकुट उत्त सुमंग । रचि बहु धात मोल सुरंग ॥ छं० ४९ ॥
दुति कलस करिय तास । मारिच कोटि इंद उहास ॥
धुअ सम मंडि छत्र अजेर । मनों हरि बाल बिंब सुमेर ॥ छं० ५० ॥
तिलकह जटित रजित भाल । झल हल करहि दीप उजाल ॥
चरचहि मुत्ति कुंदन थाल । पूरति सुपट्ट पूजति बाल ॥ छं० ५१ ॥
चरचति सुकर अनंगपाल । सोहति कठ मोतिन माल ॥
दुज वर चवै असिष वेद । मांननि गांन तन सु अषेद ॥ छं० ५२ ॥
हय गय हथ दिल्लिय देस । समप्पहि पुत्ती त नरेस ॥
षोडस दांन पूरन मांन । अप्पे विप्र धेन सुआंन ॥ छं० ५३ ॥
थप्प विप्र गेव सुग्यांन । ग्रहन सुतप्प तप्पिय थांन ॥
बद्रिय नाथ धरिय सु ध्यांन । ......... ... .. .. ...॥ छं० ५४ ॥
तजि ग्रह मोह माया जाल । सज्जिय जोग बंचिय काल ॥
रच्चिय बांन प्रस्थह रूप । क्रमि रह ताप नप्पित भूप ॥ छं० ५५ ॥
हय गय तरुनि द्रव्य सुदेस । तिन वर तजिय राज नरेस ॥
संवन ईस तीस रू अठ्ठ । चल्लि नृप हेम गहि कर-अठ्ठ ॥ छं० ५६ ॥

कवित्त—एकादस संबतह । अठ्ठ अग्ग हति तीम भनि ॥
प्रथि सुरति तहा हेम । मुद्ध मगसिर सुमास गनि ॥
सेत पष्ष पंचमीय । सकल वासर गुर पूरन ॥
सुदि मृगसिर सम इद । जोग मद्धहि सिध चूरन ॥
पहु अनंगपाल अप्पिय पहुमि । पुत्तिय पुत्त पवित्त मन ॥
छंडयौ सुमोह सुष तन तरुनि । पति बद्री सज्जे सरन ॥ छं०५७ ॥

**शुभ लग्न दिखा कर बड़ी तयारी और विधि के साथ अनंगपाल का पृथ्वीराज को पाट बैठाकर अपने हाथ से राज्य तिलक करना ।**

छंद पद्धरी—
सुभ लगन दीन दिल्लिय नरिंद । तुम करहु राज जनु पहुमि इंद ॥
सुनि श्रवन सह आनंद अंग[1] । राका रयन जनु दधि तरंग ॥ छं० ५८ ॥
बुल्लाइ फेरि दुज वर प्रमांन । थपि लगन मगन अंमृत समांन ॥
जिन वचन व्यास मिट्टै न कोइ । सहजह कहंत सुष सिद्धहोइ ॥ छं० ५९ ॥

---

१. मो-कंद ।

मंडप्प मंडि सुतधार बांनि । रचि ब्याह कृश्न रूकमनि मानि ॥
उच्छव अनंत बाजंत बाज । जिन घुमर घोर रव गयन लाज ॥ छं० ६० ॥
नृत्यंत नृ य पातर प्रवीन । तिन रुप्प अंग मुनि मन अधीन ॥
सब नगर उड्डि गुड्डी अनंत । कैलास विपन बांनिक बसंत ॥ छं० ६१ ॥
आरास सुब्रन बनिकाच छोह । देषंत नेंन मुनि मगन मोह ॥
बहुरंग ब्रंन विचित्त अवास । साला सुरंग गोषन उजास ॥ छं० ६२ ॥
अंगन अनंग दिषि रहत भूलि । त्रिगुन निवास सुरवास फूलि ॥
जाजिम पट्ट जरकस जराव । अवनीस दिष्षि जकि धरत पाव ॥ छं०६३ ॥
छुट्टंत तार सहजह सुरंग । भृंगीन भ्रंग भय भ्रमत अंध ॥
नव ग्रही वास सुर वास साज । तहां बैठि आंनि अनगेस राज ॥ छं०६४ ॥
बुल्लाय सब्ब अर भर समान । द्रिगपाल जोर तन तेज भान ॥
लघु बेस तरुन के वृद्ध वीर । कछ वाच साच वज्र ंग श्रीर ॥ छं० ६५ ॥
इंद्रान मोह जिन अंग भंग । संग्राम रंग जनु कप्पि पंग ॥
मच्छर हुलास जिन अंग सोह।त्रिन जरत उठ्ठि सिर समय कोह ॥छं०६६॥
नव रस विलास निय नारि रंग । अनिवरत रंग भीषम प्रसंग ॥
षग दान मान परिमान जोइ । कवि कहै ब्रंन जो आंनि होइ ॥ छं० ६७ ॥
कुल रीति नीति हिंदुन राह । दारुन्न दुसह दुब्भर दुवाह ॥
अस बैठि भूप सब सभा आंनि । सुर इंद्र कोटि तेतीस जांनि ॥छं० ६८ ॥
तहां धरिय सिंघासन कनक कंति । जिन हीर लाल पीरोज पंति ॥
मानिक्क चूनि मनिमुत्ति भति । चकचोंध दिष्ट बुधि भूलि जंति ॥छं०६९॥
नृमान लषित पुष्पह उपाइ । तहां बैठि भूप कुल सुद्ध आइ ॥
आसन्न असमु तहां धीरय आंन । सुरजपि तथ्थ जै जया बान ॥ छं० ७० ॥
प्रथिराज बोलि बैठाय पाठ । धुनि करन वेद तहां विप्र ठाठ ॥
त्रिय कंध पच्छ त्रिर चमर ढार।रजि रूप जानि अश्विनि कुमार ॥छं०७१॥
धरि कनक दंड सिर छत्र सीस । सिर चद कंति कैलास ईस ॥
गायंत गांन कामिनि उतुंग । कलयंठ सुर करत भंग ॥ छं० ७२ ॥
मुसकत हसंत अैंडत अलोल । सहजन कटाच्छ छंडत सलोल ॥
रस भरिय एक आलसय भंग । मुनि देषि अंग मति होत पंग ॥ छं० ७३ ॥
इक अलसि फेरि अैंठति अलोल । छंडंत असित सित श्रवन कोर ॥
अंगन अवास सालानि चूरि । जालोन गोष भरि रहो पूरि ॥ छं० ७४ ॥
बंदीन ठाठ बिरदह बुलंत । नव रस विलास रसना तुलंत ॥
सधि लग्न मुहूरत सुभ प्रवीन । अनगेस राज तब तिलक कीन ॥ छं०७५ ॥
बजि सबद पंच बाजे बजंत । तिन सोर घोर दरिया लजंत ॥
जिन तित अति उच्छव रजंत । बरषाहु पाइ जनु जग गजंत ॥ छं० ७६॥

**दिल्ली के सब सर्दारों का आकर पृथ्वीराज को जुहार करना।**

**छं० भुजंगी—**

तहां बैठयं राज दिल्ली प्रधानं। सिरं आतपत्रं सु दीनो निधा नं॥
बजे दुंदुभी भीत[1] आकास थानं।................................॥ छं० ७७॥
मिले आइ सब लोइ ते सूर बीरं। जिनै आदरं राइ दीनो सरीरं॥
झनक्केति ताजी झिनक्के करीनं। महामत्त दीसं सुमत्ती सुभीनं॥छं० ७८॥

दूहा - करि जुहार भट सुभट थट[2]। प्रजा महाजन आइ॥
सब काहू मन यों भयो। ज्यों जलचर जल पाइ॥ छं० ७९॥

**बड़ी तयारी के साथ सजकर पृथ्वीराज की सवारी निकलना।**

सत हथ्थी दस सित हुअस। मानक मुत्तिय लाल॥
सवा लष्ष सोव्रन महुर। गनै और को माल॥ छं० ८०॥
चढन जोग हथ्थी तबैं। मंगवायो मदमंत॥
जनु घन बद्दल पवन बसि। बग पंकति ता दंत॥ छं० ८१॥
जो रावर जंजीर बसि। पवन न पावै जांन॥
अग्न मंडि डारै प्रबल। सायर अजा समांन॥ छं० ८२॥

**छंद पद्धरी —**

आरूढ इंद्र सम गज गरूर। ज्वालाति जोति जनु किरन सूर॥
जरक्स जराव ओछार मंडि। सुरराज विपन सोभात षंडि॥ छं० ८३॥
रेसंम रास नारी बनाइ। घुघ्घर घमक कंचन जराइ॥
आरूढ राज आसन अनद। सुर पुप्फ विष्टि दुअ दीन बंदि॥ छं० ८४॥
लंगरी राव पच्छें अरोह। कर कनक दंड सिर छत्र सोह॥
बिय ब्राह चमर दर गाहु धारि।रवि चंद किरनि जनु सिर पसारि॥छं०८५॥
तिन पच्छ पंति दंतीन साजि। सामंत सूर सब चढ़ गाजि॥
तिन पच्छ तुरी तनै निवानि। बर पवन रूढ मन भए जानि॥ छं० ८६॥
छत्तीस सज्ज वज्जे सु बाज। विरदैत बिरदै चंद राज॥
अवधारि मध्य बाजार बीच। केसरि कपूर तहँ अगर कीच॥ छं० ८७॥
जित तित गिरंत जारीन फूल। छबि छलै छैल नवल्ला अभूल॥
मन मगन मुक्क अष्षित उछार। जलजान मनों वसि ओस झार॥छं० ८८॥
सब परज अरज प्रभु करत एह। इक भूमि ग्रेह थिर राज देह॥
नर नारि निरषि मनु मुदित मोह। लगि चंद सूर चिरजीव होह॥छं०८९॥
षट दरस दरसि आसिष्ष देत। प्रथिराज बंदि सिर झोलि लेत॥
फिरि राज आइ अंदर अवास। जहं रहत मुग्ध मध्या सुवास॥ छं० ९०॥
सनमान कीन रनिवास राइ। जस मझि सत्त सत सिद्ध पाइ॥ छं० ९१॥

---

1. मो०—घोस।

2. क को० ए०—भर सुभट सब।

**पृथ्वीराज का रनिवास में आना, रानियों का मंगलाचार करना।**

दूहा —अन्य नृपति गन सुंदरिन । मधि अंगन रनिवास ॥
दिष्षत छबि छक्की सकल । मिल त्यंजन[1] दिन तास ॥ छं० ९२ ॥
कनक किउ कुंदेरनह । भरत कि भरिता अंग ॥
जलज नैन मुष कर चरन । जनु धरि अंग अनंग ॥ छं० ९३ ॥
मधुर कंति मुष मधु मुदित । उदित अर्क आकार ॥
तोरि त्रन तरुनिय कहत । धरनि गह्यो तुम भार ॥ छं० ९४ ॥

गाथा - बनिता बिनय सुकरिय । धरिय ध्रम केन अंगायं ॥
के छबि छकित छलीयं । भइयं ववमि पिष्षि पिथ्थागं । छं० ९५ ॥

**दिल्ली चौहान को देकर अनंगपाल का तीर्थवास के लिये जाना।**

दूहा जुगिनिपुर चहुआंन दिय । पुत्रीपुत्र नरेस ॥
अनँगपाल तोंअर तिनिय । किय तीरथ परवेस ॥ छं० ९६ ॥

**यह सब समाचार सुनकर सोमेश्वर का प्रसन्न होना।**

कवित्त -सुनि सोमेसर सूर । हियै वढ्ढिय आनंद सुप
अति अनद न्रिमलय । धनि सो पुत्र दीह [illegible] ॥
वर बांने उंधियै । मिले सामंत [illegible] गव ।
गोत्रर लभन नइडन नृपति । [illegible] ॥
मातनिय मान जानै सकल । नप [illegible] समत्त ॥ छं० [illegible] ॥

छंद पद्धरी नदहि विवेक अविवेक पाइ । दिल्लहि मुकुट सो [illegible] ॥
नग नगन जरहि किरनी जगाइ । जा[illegible] अगनि [illegible] वाइ ॥छं० ९८॥

**पृथ्वीराज का प्रताप वर्णन।**

छंद त्रोटक भयभीन मनत नइन [illegible] । अनियै गुरदेव गुमंग मना ॥
बर बज्जि निसान दिसांन धुअं । नृप राज सुकाज ज्यों ध्रंम सुअं ॥छं० ९९॥
प्रगटी जनु कामय कोटि कला । करि उज्जल गज्ज सुषंत मला ॥
बिसरे द्रगपाल दसो दिसयं । प्रगटी जनु काम कला मसिय ॥ छं० १०० ॥
रन नकिय पाइ कमन्न भुअं । छनि मिन्न छिराधिप चित्त धुअ ।
प्रगटे प्रथुपालक पंच कला । तिनमें प्रथुराज प्रथून बलं ॥ छं० १०१ ॥
परधाननि भीम कुंआर तिनं । नृप सेवन जास सुपाइ गनं ॥छं० १०२ ॥

दूहा भ्रत बुनिय नृपराज तपि । ढिल्ली ह्वै धन साज ॥
जानिज्जै जंगल नृपति । मन उदद्धि गुन पाज ॥ छं० १०३ ॥

**आशीर्वाद।**

सित छ अग्ग सामंत सजि । वजि निघोष सुनंद ॥
सोमेसर नंदन अटल । ढिल्ली सुबसि नरिंद ॥ छं० १०४ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके अनंगपाल**
**दिल्ली दान नाम अष्टदशमो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ १८ ॥**

---

१. कु—सुम सम्यजन ।  २ —मो० था६ ।

# अथ माधो भाट कथा लिष्यते ॥

## ( उन्नीसवां समय । )

### पृथ्वीराज का दिल्ली आकर रहना ।

कवित्त -किय निवास प्रथिराज । आइ चहुआंन वीर वर ॥
पुज्ज धाम जुगिनी समांन । बाल दीय थांन थिर ॥
दस दिसांन दस महिष । किन्न[1] सहु नयर दीन बलि ॥
अवर देव पुज्जै सु सेव[2] । नैवेद धूप मिलि ॥
पुज्ज सु दीय दानानि अथ । अथ पंषि दीय षंडरस ॥
कंपै सुसीम तहां राषि भट । जसजुप्रग्गट्यो दिसि विदिस ॥छं०१॥

### शहाबुद्दीन के कवि माधोभाट का गुण वर्णन ।

छंद भुजंगी -कबी कब्बिचदं सुमाधो नरिंदं । सुरंतान भट्टं मधू माद इंदं ॥
कवी एक मंडी भिडिभी प्रमानं । किने तार अकार विद्या सुजानं । छं०२ ।
विधं मंत्र पत्री पढ़ै वेद बानी । तिन भट्ट कोन जु पूजै गियानी ॥
पढै तर्क वित्तर्क चौसठ्ठि विद्या । तिनं रूप के भेद चोरास सद्या ॥छं० ३॥
सतं मद्धि घटियं सुषोडम प्रमानं । इने छद विच्छंद बंदे कलानं ॥
महा रूप रंगत्ति गंगा प्रकारं । तिनं बाइकं भट्ट बोलंन सारं ॥ छं० ४ ॥

### माधो भाट का दिल्ली आना और यहां की शोभा पर मोहना ।

छंद त्रोटक दिषि भट्ट सुथांनक दिल्ली धरं । जमना जल राजन पापहरं ॥
तिह ध्रंम सुनं त्रिप ध्रिन दई[3] । मोइ दिल्लिय राजस राज भई ॥छं० ५॥
इंद पथ्थ सु पूरब नाम धरं । इन काज सु पंडव जुद्ध जुरं ॥
षव पंय पती पति पाव हरे । रवि की तनया तन तेज दुरं ॥ छं० ६ ॥
इतनी विधि देषन थान गयो । श्रग लोक समान सु तेज तयो ॥छं० ७॥

दूहा -इहि विध्रि दिष्षिय सकल त्रिग । पुर ढिल्ली उनमांन ॥
थांन बीर चहुआंन को । प्रति कैलास समांन ॥ छं० ८ ॥

### पृथ्वीराज के इन्द्र के समान राज्य करने का वर्णन ।

इंद रूप ढिल्लिय नृपति । इंद्रासन पुरि ढिल्ल ॥
सच्चीवा इंछिनि सुव्रत । सुवृत वृत्त गुन किल्ल ॥९॥

---

1 -मो-किम ।
2.-मो०-पुज्जेति सेव ।
3.-मो-विप्पतई ।
4 -मो०-गई ।

सुरपति सम सामंतपति । अति अनूप मति सार ॥
कनिष्ट आंन हिंदुवांन सब । इह गरु अत्तें भार ॥छं० १०॥
इह चरित्र दिष्षिन नयन । गयौ भट्ट नृप थांन ॥
मय[1] मनुं सुमन सुरष्षि कै । रच्यौ प्रथी पर आंन ॥छं० ११॥

**माधो भाट का पृथ्वीराज के दर्बार में भेद लेने को आना और अपने गुणों से लोगों को रिझाना ।**

कवित्त –दिषि भट्ट माधो नरिंद । राजधानी चहुआंनी ॥
दूत भेद अनुसरै । दूत लग्यो परिमानी ॥
हिंदु भाष षट रस । मेछ पारसी उच्चारै ॥
जहां अछिर कोइ कहै । बांन तेहीं विधि मारै ॥
भाषा कवित्त नाटिक सकल । गीत छंद गुन उच्चरै ॥
आनंत तर्क वितर्क सब । राग बिरागह अनुसरै ॥ छं० १२ ॥

गाथा – हिंदू हिंद अवचने । रचने मेछायं मेछयो बयनं ॥
जं जं जेम समुझ्झै । तं तं समुझायं माधवं भट्टं ॥छं० १३॥

**धर्माइन कायस्थ का माधो भाट को सब भेद देना ।**

कवित्त – धर्माइन कायथ सुरंग । मिल्यौ बर भट्ट प्रमानं ॥
जु कछु भेद चहुआंन । दियौ निहचै सुरतानं ॥
त्रिभ्रम सुभ्रम विसाल । कहो निभ्रम परिमानं ॥
कग्गद मंत चलाइ । मंत मग्गी चहुआनं ॥
दै लेइ दांन संभरि धनी । गोर सनम करभांन बर ॥
मय मंत मंत चितान करि । दयौ दांन इन्नीति नर ॥ छं० १४ ॥

**पृथ्वीराज का माधो भाट को बहुत कुछ इनाम देना ।**

दूहा दस हथ्थी मैं मत्त करि । भर मंडन मुष अग्ग ॥
अरि षंडन मंडन फवज । लेइ बीर बहु बग्ग ॥ छं० १५ ॥

कवित्त -दस हथ्थी सत एक । एक कज्जी कंमानं ॥
कंजी तोनति पंच । बान सोहै परिमानं ॥
दियौ साह सुरतान । भट्ट दीने परधानिय ॥
छह मोती बर माल । कनक इक तोल सुजानिय ॥
दिय प्रथिराज सुराज बलि । द्रव्य सबर चतुरंग बिधि ॥
माधव सुभट्ट रंजे नृपति । चंद कही असतुति समधि ॥छं० १६॥

दूहा –हेमर है गै अवरह । सरसें बुद्धि गंभीर ॥
सत्त सुमति आमित्त गति । माधो भट्ट सुबीर ॥ छं० १७ ॥

---

१.—मो० बहु ।

**बहुत कुछ दान देकर एक महीना तक माधो भाट को दिल्ली में रखना।**

कवित्त—दियौ दान बर भट्ट। मास रष्षै दिल्लीधर ॥
बहु भोजन प्रति स्वाद। इंद इंद्रास देव गुर ॥
मन लीनौ नृप हथ्थ[1]। भट्ट न्रप[2] इंद प्रमान्यौ ॥
गए दरिद जनमंत। चित्य चिंता घट भान्यौ[3] ॥
अप्पै सु दांन सामंत सब। सुवत मत्त वृत्तह सुघरि ॥
भै पूर पूर पूरन कवी। जा चंग्गा भग्गी सुउरि ॥ छं० १८ ॥

दूहा—जात जात जे जात है। गए गवन किन कीन्ह।
इत्तय बन पूरन नहीं। मत्ति गरुअ तन चीन्ह ॥ छं० १९ ॥

**बहुत सा दान (जितना कभी नहीं पाया था) लेकर माधो भाट का गज़नी लौट आना।**

अरिल्ल—लै सुदांन गज्जन पुर आयौ। इतौ दांन जनमंत न पायौ ॥
महादांन विद्या परकारं। दियौ राज चौहांन विचारं ॥ छं० २० ॥

**माधो भाट का शहाबुद्दीन के दर्बार में पृथ्वीराज के दिल्ली पाने आदि का वर्णन करना।**

छंद पद्धरी
गरु अन्न मन्न कविराज राज। श्रृंगार हास्य अदभत विराज ॥
तिहि जाइ कीन नृप स्त्रिन्नि बैन। निम गिम सुहाय सुरतान चैन ॥ छं० २१ ॥
संभरिय बन्न उम्मरि उरन्न। सुरतान बेन गोरी विरन्न ॥
मातुलह वंग चहुआंन राज। दै गयौ मरन्न दिल्लीस काज ॥ छं० २२ ॥
है गै भंडार त्रिन कित्ति भूमि। वली राज मार आवृत्ति कमि ॥
देवत्त करै इह मनुछ लोइ। वली राज जनन आवृत गोइ ॥ छं० २३ ॥
अनगेस राज तजि तिथ्थ जाइ। सामंत सूर वर मिले आइ ॥
अजहूति सेन इक मनी नथ्थ[4]। गोरी सहाव उह घात तथ्थ ॥ छं० २४ ॥

दूहा—फ़ट्टिय बत्त प्रहास सब। वसि दिल्लिय चहुआंन ॥
बंदिन माधौ आय कहि। सम गोरी सुरतान ॥ छं० २५ ॥
है गै दिल्लिय देस सब। अरु जु अबर द्रब अप्प ॥
सो सब दै चहुआंन को[6]। अनंगपाल गय तप्प ॥ छं० २६ ॥

**अनंगपाल के बनवास का वर्णन।**

लै चल्यौ संग निज तरुनि। दै दिल्लिय अनगेस ॥
मन वच क्रम बद्री चल्यौ। साधन जोग जोगेस ॥ छं० २७ ॥

---

१. मो—बरभट्ट। २. मो—नृप बर।
३. मो—जान्यौ। ४. मो—दान।
५. मो—सथ्थ। ६. कृ—सो सब पय प्रिथराज कूं।

**यह समाचार सुनकर शहाबुद्दीन को बड़ी डाह होना।**

सुनत सटप्पट लग्गि मन। उर गोरी बर बीर ॥
पल पल षिन जुग जात जिय। बढ़िय बिषम षल पीर ॥छं० २८॥

**शहाबुद्दीन क्रोध करके घोड़े पर चढ़कर लड़ने के लिये चलना, फौज की शोभा वर्णन।**

छंद भुजंगी –

चढ्यौ मंषि सुरतांन साहाब ताजी। जरं जीन अंमोल साकत्ति साजी ॥
बरं बासनं रत्त हेमं हमेलं। मनी मुत्तिमाला बनी लष्ष जेलं[1] ॥ छं० २९ ॥
जरं हेम छत्रं सुभं सोभ सीसं। उव लाल थंभं सिरं सूर दीसं ॥
अगे लक्करी लाल दो सहस मोह। जिनं आइ जक्की सह कोइ कोह छं०३०॥
अगे साहि गोरी निसूरत्ति षानं। लग्यौ बदि माधौ पढ़ै बिद्दवानं ॥
दिसा दाहिनी षांन तत्तार गोरी। दिस षां पुरासांन रजि बांम जोरी छं३१।
उभै पुट्ठि मम रेज मुल्तांन षानं। मुन साहि महमंद गोहिन षानं ॥
मुष अग्ग वेतं डसे रत्र साहं। सिरं चौर वाने सित गज्ज गाहं ॥छं० ३२ ॥
कही बत्त गोरी तिनं मो मवाही। कहै जेत्र अब्बाव पुछत साही ॥
अपं सेन सथ्थं सह सूर गथ्थें। तिन जानि वाने बहै कोन कथ्थे ॥ छं० ३३ ॥
चले आइ मो मेपची मग्र थान। रय छंडि दरबार साहाब तान ॥
दर रष्षि दरबन अप मंडिउ आय। तै बोलि उमरांति सब अप भायं ॥
॥ छं० ३४ ॥

दूहा ओर रोकि अप मज्झ गय। नमि पय सेव चिमन ॥
अप्प प्रसंसिय विग्रह परि। बंठि ग्रधरि पन ॥ छं० ३५ ॥
मीष सु पुच्छिय मंम मह। बोलि पंचदस षान ॥
आगन छंडिय अप्प तिन। दिय आदर मनमांन ॥ छं० ३६ ॥

**शहाबुद्दीन का तातारखां आदि सरदारों को इकट्ठा करके सलाह पूछना।**

छंद पद्धरी गोरी ततार गुर लज्ज भार। पुरसान षान मति सिंधुमार ॥
निसुरत्ति षांन जेहान मीर। ममरेज षान बल लाज नीर ॥छं० ३७॥
आजांन षांन सेरन बितंड। मुल्तान षान मुहबत्ति बंड ॥
मारुत्त मीर जमुनह सुमीर। साहाब षान गरुअत गभीर ॥छं० ३८॥
रुस्तम षांन षल संक आस। गज्जनी षान रिन साहि आस ॥
गजनीय लज्ज गुर तेज गंज। महमुंद मीर अरि तेज भंज ॥छं० ३९ ॥
गोरीय व्रंन काली बलाइ। मृगराज जेम मृग और पलाइ ॥
साहब सलाम सब करी आइ। चीमंन सेष नमि परिस पाइ ॥छं० ४०॥

---

1 मो–सेलं।

बद्धे सु सब कर कर समुठ्ठि । षिन एक बैठि साहाब उठ्ठि ॥
गयौ सेष बाग तरु चंप नूप । बैठक्क तथ्थ चौरा अनूप ॥ छं० ४१ ॥
आसंन मंडि बैठो सु साहि । बैठक्क दई उमराव ताहि ॥
उच्चर्‌यौ बीर गोरी सु संच । पुच्छिय जु सत्र मंत्रह प्रपंच ॥छं० ४२॥

शहाबुद्दीन का पृथ्वीराज के दिल्ली पाने का समाचार कहकर उसके जोर तोड़ने का मत पूछना ।

कवित्त —कहिय साहि साहाब । षांन तत्तार सुनौ सत्र ॥
बसि दिल्लिय चहुआंन । कही माधौ जु चड कब ॥
अनगपाल गय तप्प । देस है गै सु द्रव्य सह ॥
सो समप्पि चहुआंन । अप्प सज्ज्यौ सुबंन रह ॥
अति मत्त अग्ग बर जोर हुअ । अरु लंभी चतुरंग श्रिया ॥
सध्धियै बेगरन षेत षल । जो लौं जोर न बध्रिया ॥ छं० ४३ ॥

तातारखां का सलाह देना कि दिल्ली पर चढ़ाई करना चाहिए

तब कहै षांन तत्तार । साह साहाब चित्त धरि ॥
अरि अनंत बर जोर । याहि सध्धियै मनद्ध करि ॥
तब दिष्यौ दल जोर । सूर सामत समथ्थं ॥
अन्त तेज मत अनैंन । बेग रन बहै सुहथ्थं ॥
दल जोर जोर भंडार घन । करि सुचित्त भर एक मन ॥
भरहथ्थ जीव दिल्लिय सहर । मम करि अरि सद्धन मयन ॥छं० ४४॥

तातारखां की बात का सब लोगों का सकारना, रुस्तमखां का मंत्र देना कि जब तक सेना तयार हो तब तक एक दूत दिल्ली जाय सब समाचार हिंदुओं के ले आवे ।

छंद पद्धरी पुरमांन षांन कहि सुनि ततार । संत्री सु बत्त जंपी सुढार ॥
दल मेलि वेग सद्धो सुमंत । बंधीय बंध्रान अरि करिय अंत ॥छं० ४५॥
जेहान बीर जंपे तमंकि । तुम उरी मीर छुट्टी न अंक ॥
सद्धियै दौरि करि मत्त सथ्थ । नन होइ कांम दष्षी सुहथ्थ ॥छं० ४६॥
जंपी सु षांन निसु रति तब्ब । बिन बंध्र वन्न डिंभ ह गब्ब ॥
चच्चरन देषि चहुआंन तुम्ह । जंपौ सवत्त मंतह गुरंम्म ॥ छं० ४७ ॥
उद्धरिय षांन साहाब सक्क । वे वृद्ध भये बुद्ध जक्क ॥
झंपियै जुद्ध पावक्क पाइ । बंध्यौ विराम ना निजरि आइ ॥छं०४८॥
बल तुच्छ अरिय सद्धौ सु साहि । बल दुष्ट जोर बंध्यौ न जाइ ॥
मुलतांन षांन हसि कहिय बत्त । मम रेज षांन गाथौ विगत्त ॥छं०४९॥

पंजाब गरुव छंड्यो गुमांन । धन मद्द मंत वयची प्रमांन ॥
कालिंग पुलै जिम जुध पुलाइ । गह अत्त साहि साहाब जाइ ॥छं० ५०॥
उवकसैं षांन सेरन वितंड । विकसे कहिय कर षग्ग मंड ॥
गोरिय अवनि तुम गनो गत्ति । भय भीत मृत्य दीसहि सुमत्ति ॥छं०५१॥
बिनसंत काज क्यों पातिसाह । पूछै सुमंत अच्छै सुभाह ॥
जंपयौ बत्त काली बलाइ । मो बिना सेन गोरी पलाइ ॥ छं० ५२ ॥
काल ग्रहंत मन आइ मुझ्झ । मंडयौ जुद्ध मो बिन अबुझ्झ ॥
तमस्से मीर तब फते जंग । पुज्जेन सेन पंषी कुलग ॥ छं० ५३ ॥
सम बरन साज सज्जै न संग । हरि तेज तेज दष्षै अभंग ॥
अरि सार जैत जांनौ न भेव । उच्चरो मत गुन गुबर गेब ॥ छं० ५४ ॥
तब मीर जमन गज्जनी षांन । महम्मद्द मीर मारत्त षान ॥
उठे सुच्यार तम तेग झारि । बुल्ले बिहंसि मत्ते विचारि ॥ छं० ५५ ॥
थिर जुद्ध मंत रच्चो सु सब्ब । बैटनह सूर नहि ध्रम अब्ब ॥
कीयो हुकंम साहाब जब्ब । ग्रहि तेग हनै प्रथिराज तब्ब ॥ छं० ५६ ॥
रुस्तम कही साहाब अज्ज । मुक्कलो दूत जुध करो कज्ज ॥
लषि आवै चर सु हिंदू चरित्त । तब लगि सेन सज्जो मुहुत्त। छं०५७ ॥
मन्यो सुमंत सब चित्त सार । मड्यो सुमंत बर चरन चार ॥
रुस्तंम वाह धरि चवत दीठ । बुल्लाइ सिघ बर चर गरीठ ॥ छं० ५८ ॥
छंद भुजंगी स्वय भेद प्रकार भेदं प्रमानं । सुनो षानं तत्तार षांन सुमानं ॥
स्वय साहि साहाब साहाव सूरं । मनो भेद बभान छूटघा बरूरं ॥छं० ५९॥
षान तेज तेजं प्रकारंत न्यारे । वही कव्वि चदं उपम्मा उचारे ॥ छं०६० ॥
दूहा कहत चंद बर भट्ट फुनि । सकल कथा परिमांन ॥
जु कछू भट माधो कही । सम गोरी सुरतांन ॥ छं० ६१ ॥

छंद पद्धरी—

उच्चर्यो चंद बरदाइ मडि । सरतांन षांन आरज्ज छंडि ॥
वर बीर धीर तत्तार षडि । काली बलाइ सेरन बितंडि ॥ छं० ६२ ॥
हबसी हुजाव षुरसांन बंध । पीरोज षांन निज बंध सिंध ॥
पर दार पौरि दस दस प्रमांन । राजन अनेक भर मुष्भ षांन ॥छं०६३॥
तिन व्यंटि सभा दिष्षी नरिंद । मनों जामिनी तेज रबि सबर इंद ॥
बदै न चंद तत्तार षांन । पीरोज बंध हबसी समांन ॥ छं० ६४ ॥
षुरसांन षांन अल्लाल बीर । सेरन वितंड माधो सरीर ॥
हुस्सेन सूर भट्टी प्रकार । साहै जु साहि ज्यों चंद सार ॥ छं० ६५ ॥

बैरंम षांन जमनेस जोर । जमजोर बहै तिन बल सुथोर ॥
पीरोज षांन माही मरद्द । मोभंत तेज ससि बर सरद्द ॥ छं० ६६ ॥
उष्न ग षांन गाभरू मीर । बेधंत सत्त धातह सु तीर ॥
तुम तेज षांन ममरेज मीर । पुरमांन लज्ज निज मुष्ष नीर ॥ छं० ६७ ॥
फतूव मीर तुगी तुरांन । पुज्जै न नाम तम तेग पांन ॥
नव नेह षान मैदान मीर । रुम्मी रुहिल्ल तम तेग धीर ॥ छं० ६८ ॥
ढिल्ली वढाल ढाहन प्रकार । सभरे मुष्ष भए रत्त भार ॥
पारषि रष्ष पावंग जान । जानहि जु स्वामि ध्रम प्रमान ॥ छं० ६९ ॥
फिरि पूछि जाइ इत सबनि कट्ट । उच्चरै वत्त चहुआन थट्ट ॥
भय भीत रीन माधव सुभट्ट । हो देषि आइ इह तथ्य घट्ट ॥ छं० ७० ॥
सोमेस सूर तस पुत्तमान । मारन हमीर जाने गियान ॥
दातार ओर पोहचे न दान । दै गयौ अनग दिल्ली निधान ॥ छं० ७१ ॥
बर राज अनंग तिथ्यह जु जाइ । है गै सु लच्छि दोहित्त पाइ ॥ छं० ७२ ॥

**माधव भाट की बात पर विश्वास न करके शाह का दूत भेजना।**

दूहा साह वदी सुरतान तब । माधौ कह्यौ न मान ॥
भट्ट जाति जीहं गुनौ । दूत सु पठय प्रमान ॥ छं० ७३ ॥

**दूतों के लक्षण का वर्णन।**

कवित्त क जानी कम्मान ॥ अंक रेमम प्रति भामै ॥
दन अंगाक निय नोन । नाहि गोरी मुनि जामै ।
दूत भेद अनुसरे । लषि हिदआर चरित ॥
सो मनह सुरतान । थान सो करि दग रत्त ॥
दूत के दूत भवह सुतन । मत्र सु चरित अगिन लपै ॥
उच्चरै वत्त साची सुदून । सुनि विधि अमृत भपै ॥ छं० ७४ ॥

दूहा इन मुकलि उन गथ्य बर । निसि दिल्ली पतिमान ॥
माधो भट्ट सु तथ्य कहि । दूत पठय सुरतान ॥ छं० ७५ ॥
चाहुआन सुरतान बर । करन जुद्ध परिमान ॥
मिलन पुब्ब रहिन हुनै । बांग रग उतान ॥ छं० ७६ ॥

कवित्त —सं बुझ्झे सुरतान । अदर गज्जन रहवान ॥
आपटक हम करहि । दूत सुबंक अगिवान ॥
जु कह भेद अनुसरै । ततथ्यानं परिचानिय ॥
भय भयंक भ्रम पड । काल कलहं गुन ठानिय ॥
ज कह्यौ नाइ सम्मूर षा । मरत षान विरद्ध बर ॥
हुबसी हुजाब मुक्कलि नृपति । सुबर बीर मत्ते गहर ॥ छं० ७७ ॥

भेद दुग्ग भंजियै । भेद उरजन धरि छिज्जै ॥
भेद भूमि अनुसार । भेद दिल्ली धरि लिज्जै ॥
भेद पच्छ मन नथ्थ । भेद विग कंक न होई ॥
भेद गुरुअ गुरु ग्यान । भेद बिन तान न जोई ॥
अवृत्त भेद वर रजियै । गुन मज्जन मज्जन बरन ॥
सुरतान दीन माहाब दी । भेद साहि कीजै गवन ॥ छं० ७८ ॥

गाथा पुरमान प्रति षान । पील नथ नथिय थान ॥
पुंगी नथ्थ पमान । वस्त्र नथ्थ मम्भयो वज्जय ॥ छं० ९ ॥
अै गजनी नरिंद । बुल्ल्या वीगाद बीर गाहस ॥
विन जग्गत जग्गाय । नो जिनै निश्चय षलय ॥ ८० ॥

दूहा विन जग्गत जो जग्गियै । पग्ग माह विन हाय ॥
मेछ पिच्छ किर सान गुर । बिवरि गुरज्जन गाथ ॥ छं० ८१ ॥
पातसाहि षित्री मुछिनि । मति गप्पन परिमान ॥
जो भंजै चौहान तू । कहै दूत मोट ठान ॥ छं० ८२ ॥

अरिल्ल माधौ बत्त मुमत्त प्रमानिय । तऊ दून मुबत्तलि गुन ठानिय ॥
नव नव नव घन मध्य प्रमान । कह्यौ मन गोरी मुविहान ॥ छं० ८३॥

**दूत भेजकर अपनी सेना की तयारी करना ।**

छंद पद्धरी करि मत साह गोरी अचभ । आरंभ चक्क भज दंड अंभ ॥
जर थल निथ्थल्लन करि प्रमान । उनध्यो मेछ जनु मध्य भान ॥छं०८४॥
गगन मगन पुर षेह छाय । सुझ्झै न भान मिटि पथ नाय ॥
अग्गे मुरुमल्ल मजुत्ति मकोर । म्रुगी मु वदन अलि किमल्ल शोर ॥छं०८५॥
चकवी चनक चक चक्की भूमि । रस नाल विनाल नल रहिड नुमि ॥
गिर बननि तुट्टि छर छरत नीर । पंजरं पथ माइर गंभीर ॥ छं० ८६ ॥

तर्क करै पवन गवन प्रकार । उरअन धना गज हल्लन लार ॥
बाजन टमक नवल कठोर । नाचत ईस जनु नग मोर ॥ छं० ८ ॥
सुझ्झै न नैन दिसि विदिसि थान । मन भ्रम बुद्धि नट्ठी प्रमान ॥ छं० ८८ ॥

दूहा चाहुआन चतुरग दिसि । मजि सुमन माधव्व ॥
जुरुछ मन गुन उच्चरिय । वर कोविद माधव्व ॥ छं० ८९ ॥
मनि माधव कोबिद मुबर । कही बत्त गुन वृत्त ॥
तऊ साहि गोरी नृपति । फेरि मुकले दुत्त ॥ छं० ९० ॥

---

१ ... भ्रमगी । ... ... ... ... ...
२ ... ना । ... ... ... ।

बोलि दूत चव[1] अग्ग लिय । दिय कग्गर धूमांन ॥
सुद्धि सिंध अरु सोब बर[2] । दिय इनांम श्रब्बांन ॥ छं० ९१ ॥

शाह का फर्मान लेकर दूत का दिल्ली की ओर जाना ।

चल्यो दूत दिल्ली दिसा । लिये शाह फरमांन[3] ॥
भेष सुसोफिय तम्र सजि । चित्त अचिंतिय मांन ॥ छं० ९२ ॥

दूत को दिल्ली पहुंचकर अनंगपाल के बनबास और पृथ्वीराज के न्यायराज का समाचार विदित होना ।

गाथा—दिल्ली दूत सपत्तं । फिरि फिरि देषंत न्याव नृप नैरं ॥
यह धूंमांन सुग्रेहं[4] । दिन्नं बर पत्र हथ धूंमान ॥ छं० ९३ ॥
षबरि श्रब धूमानं । दिन्नं नृप आदि सूर मामंत ॥
अनंगपाल तप सरनं । दिल्लीय दीन राज प्रथिराजं ॥ छं० ९४ ॥

धूमान कायस्थ का सब समाचार सामंतों के रहने आदि का दूत को बतलाना ।

कवित्त— विवरि षबरि धूमांन । कही चहुआंन सेन बर ॥
पष्ष[5] सत्त राजांन । सुवास कीन पिथ्थपुर ॥
पष्ष पंच कैमास । राव चावंड पष्ष चव ॥
वसि वित्ते दिन अठ्ठ । पष्ष लोहांन रसे सुव ॥
चहुआंन कन्ह पष एक हुअ । बसिय बास दिन पंच हुअ[6] ॥
सामंत अवर आगम इछै । सवन[7] बास चहुआंन रय ॥छं० ९५ ॥

धूमान का सब समाचार लिखकर भेजना ।

दूहा- लषि करि इह बंधी विवरि । राज धूम्म चहुआन ॥
दिय कग्गर तसु दूत कर । बर कागर धम्मान ॥ छं० ९६ ॥

सब समाचार लेकर दूत का लौटना ।

षबरि सबै लीनी नृपति । चलिय दूत निज मग्ग ॥
आतुर पति गज्जन नमिय । सौफी वे सह जग्ग ॥ छं० ९७ ॥
अरिल्ल— दूत आइ दिल्ली परिमानिय । राजधान जुग्गिनि पहिचानिय ॥
निगम बोध दिष्यो चहुआनं । रहे पट दीह फिरे तिन थानं ॥छं० ९८॥

---

१. मो०—बचन ।
२. मो०—सब ।
३. मो०—में यह तुक नहीं है ।
४. मो०—गेहं ।
५. मो०—मो०—परक ।
६. मो०—भय ।
७. मो०—रसन ।

**दूत ने छ महीने रहकर जो बातें देखी थीं सब शाह को आ सुनाई।**

दूहा— रहे दूत षट दीह बर। लषि चरित्त षट मास ॥
जु कछु चरित षट मास कै। कहै विवरि सुद[1]भास॥ छं० ९९ ॥
क्रम ढिल्ली ढिल्ली बयर। ढिल्ली नृप चहुआन ॥
गौ तीरथ बन सज्जिकै। प्रगटि दिसांन दसना ॥ छं० १०० ॥
प्रथीराज चहुआंन बर। लै ढिल्लीपति मूद ॥
जानत सकल जिहनां बर। बजि निघोंप सुदंद ॥ छं० १०१ ॥

**शहाबुद्दीन का लड़ाई के लिये प्रस्तुत होना, उमरावों की तयारी का वर्णन।**

कबित्त— साह बदी सुरतना। आइ गज जुद्ध निरष्षिय ॥
अगड मध्य चौगांन। वीस गजमत्त [2]सज्जकिय ॥
सहस एक गज झुंड। मंडि मडल अविघानिय ॥
तह्यां गोरी बर बीर। दंति हक्के दिन मानिय ॥
गज एक सेत निज रोहि बर। चढिय पिठ्ठु तत्तार षां ॥
सुरतान षान निसुरत्ति षा। चढि सुगज्ज बाई रुषा ॥ छं० १०२ ॥
दिसि दष्षिन साहाब। माहिजादा चढि दतिय ॥
अबर सब्ब उमराव। चढे गज बंधि सुपतिय ॥
लाल झंड सम सिघ। हेम रज्जंत साहि सिर ॥
हैदल पैदल अबर। गनिक को गनै गहब्बर ॥
महमंदचंद महावत्त सौं। बोलि साह पुर मान दिय ॥
गज भूत सिघ गज मुष्य है। आनि सुअगडह अड्डु किय ॥ छं० १०३ ॥

दूहा— इहा कहत तिन चर [3]चवन। दिय दुवाह सुरतान ॥
निरषि साह उची निजरि। बे बुल्ले षुरसान ॥ छं० १०४ ॥
बारुन बर बानै बिबिधि। असु अैनप आलोल ॥
ठाढा कौतूहल कबल। करत दान नव[1] लोल ॥ छं० १०५ ॥

छंद उघोर— मंडित उतंग उत्तिम छद। मूरघ सोभा सोमह नंद ॥
छत्र विसाल बर दुति सीस। बाल विसाल उडगन ईस॥ छं० १०६ ॥
आसन सिघ मंड्यो राज। सामंत सूर भर करि साज ॥
राज चहुआन प्रथी नरेस। मडिय चंद देव सुरेस ॥ छं० १०७ ॥

---

१. मो०—सुधि।
२. को०—कृ० ए०—गमंत।
३. मो०—करबानन।

मास बितिय मंडी रेर। नद्द निसांन थांनह भेर ॥
है गैगुंजि नाना भंति। छत्र विराज छत्रनि मंति ॥ छं० १९८ ॥
मिलिभर जहां तहां भरि भीर। सूर समथ्थ जुद्ध सधीर ॥
जित तित दिष्षि रंग सरंत। आगम जांनि फूलि बसंत ॥ छं० १०९ ॥
बसन विराजि दसन कुआरि। लोल कलोल सुंदर नारि ॥
गावति हसति अलि अलि रासि। दृग दुति कमुद किरनि प्रकासि ॥छं११०॥
जब लगि बढै वीर जराइ। तब लगि गहिन साहि बधाइ ॥
जब लगि बढत बर जर जांम। तब लगि करन मत्तन कांम ॥छं० १११॥
सुनि उर लग्गि अग्गि उदार। परति न षिनक चैन दुवार ॥
बरु चर चवत बारु विचार। सिर दहु वार नंमि उदार ॥छं० ११२ ॥

दूत का ब्योरेवार दिल्ली का समाचार कहना।

दूहा - सुनत बत्त षुरसांन[1] बर। बोले दूत हजूर ॥
पुछै साहि सुचित्त करि। बिवपरि षबरि संमूर ॥ छं० ११३ ॥

बचनिका- सुरतांन सु विहांन सुलतान साहाब दीन ॥
करि करतार कि जोर। आमु कित्त जे अरु दल की जोरि जोरि ॥
जनु दरियाव की हिलोर। मिलते सों मुह जोरे ॥
अन मिलत सों षल षंचि कढोरे[2]। सुरतांन सुचिर दूतांन ॥
आंनि कही कायथ धुमांन। दिल्ली की षबरि विवरि लिषि दीनी ॥
अनंगपाल तूंअर बन बास लीनी ॥
देस है गै कोस पुत्री पुत्र प्रिथीराज को दीनी ॥
पष्ष सत हुए वास कीनें। तरुनि पुत्र परिवार सुष चेंन ॥
पष्ष पञ्च कैमास कों भए आएं। मास इन दिन अठ्ठ भए चावंड बसाएं॥
तीन मास लोहान बीतें। बीम रोज कंन्ह चहुआंन हूतें ॥
ओर सब सामंतकी बसही आंनी। कितेकों आंननै मांनी ॥
चौहांन वास की आग्या दीनी। सब सामंत सीम नांमि लीनी ॥
रोज बाईस तिस पर हमको राह लगे। पडि पतंग जग्गि सानंगे ॥
जबलगि न बैरी जराइ। तब लगि साह मारि करि आइ ॥छं० ११४॥

छंद पद्धरी —उच्चर्‌यो इन प्रति गज्जनेस। चहुआंन तेज दिप्यो असेस ॥
अनगेस राज तजि तिथ्थ जाइ। सामंत सूर सब मिले आइ ॥छं० ११५॥
संकुरे सकल भुम्मिया भयांन। सेवंत आन दरबांन थांन ॥
इक भजत भोमि तजि गहन ग्रेह। निय नारि रंम्मि सक्के न नेह ।छं०११६।
इक मिलत आंनि तजि गहन एंड अंग। षल षग्ग षंडि षेसैं जु अंग ॥
अजहूं सुसेन इक मनी नथ्थ। गोरी सहाब इह घत तथ्थ ॥ छं० ११७ ॥

---

[1]. मो०-सुरतांन।   [2]. मो०-षांच के तोरे।

### संवत् ११३८ में पृथ्वीराज का दिल्ली पाना ॥

दूहा—ग्यारह सें अडतीस भनि । भो ढिल्ली प्रथिराज ॥
सुन्यो साहि सुरतान बर । बज्जे बज्जि सु बाज ॥ छं० ११८ ॥

अरिल्ल—ग्यारह से अडतीसा मानं । भो ढिल्ली नृपरा चहुआनं ॥
विक्रम बिन सक बंधी सूरं । तपे राज प्रथिराज करूरं ॥छं०११९॥
कलिजुग अरु द्वापर की संधी । साको ध्रंम्म सुतह बल बंधी ॥
ता पच्छै विक्रम वर राजा । ता पच्छै दिल्ली नृप साजा ॥ छं० १२० ॥
कहि चरित्त दिल्ली परिमानिय । सब गुन साह बिबेकत जानिय ॥
सबें चरित्त कहे प्रति भट्टं । सोइ दूत अष्षे[1] प्रति घट्टं ॥ छं० १२१ ॥

### दूत का पृथ्वीराज का चरित्र कहना, शाह का खुरासान खां आदि से मत पूछना ।

छंद दुअष्षरी—दूत आइ दिल्ली प्रतिथानं । हेम सु हे गै मुद्रित मानं ॥
तपै राज दिल्ली चहुआंनं । नाकरघू नागेंद्र प्रमानं ॥ छं० १२२ ॥
एक बराह थिरं बेराहं । सकल कृत्य सुरराज समाहं ॥
को अग्या भंजै न[2] विराजं । अप्प लज्ज सम सामंत लाजं ॥छं०१२३॥
मुष छुट्टै जो बैन प्रमानं । तो चल्लै अगि जुलित नयानं ॥
सुनो साहि गोरी सुरतानं । एक अंग एकं मन ठानं ॥छं० १२४॥
पुब्ब लोइ दालिद्रो नासं । सबै मुक्र तब टंक विलासं ॥
दड हथ्थ जोगिंद सुदिष्यो । नहि सुदंड प्रज्जा सिर पिष्यौ ॥छं०१२५॥
दुज उचिष्ट नह उष्टं अल्ली । छीन लंक कोइ छीन न भल्ली ॥
कठिन कक्कुच त्रिया प्रकारं । कोइ न कठिन दुअन अधिकारं॥छं०१२६॥
कसै हेम सोनार सुबीरं । कोइ न कसी दरिद्र सरीरं ॥
भै निरभै संसार सुजानं । सुनि सुनि राज वृत सुरतांनं ॥ छं० १२७ ॥
मोवृत अवृत सुवृत गुन जांनी । कहै दूत बिधि विधि परिमांनी ॥
मोहे मझ्झ अवृत्त अभिलाषं । मोज प्रवाह सुभंत बैसाष ॥ छं० १२८ ॥
यों आवै बद्धै कवि मन्न । इतौ राज अप्पै प्रति दिन्न ॥
सेत सुमंत सुमंतह सारी । भो मुष मंद मंद अभिसारी ॥ छं० १२९ ॥
यों जंपिय चहुआंन सुमंतं । स्यों अभिलाष गई मति तंत ॥
बोलि षांन तत्तार प्रकारं । कहो मत सो किज्ज सारं ॥ छं० १३० ॥
अनंगपाल गो तिथ्थ सुनिज्जै । चाहुआंन दिल्ली प्रति रज्जै ॥छं०१३१॥

### तातार खां का दिल्ली पर चढ़ाई करने की सलाह देना ।

दूहा—कहै षांन तत्तार बर । अवृत चरित्त सुमंत ॥
जे चरित्र दिल्लिय नृपति । कहि गोरी गुनमंत ॥ छं० १३२ ॥

---

1. मो०—अषें ।
2. मो—नह राजं ।

कवित्त— कहै षांन तत्तार । सुनहि गोरी सुरतानं ॥
मोहि मत्त जो किजियो । सजियै सेन परमानं ॥
कही वत्त माधो सुभट्ट । सोइ लिषि कायथ कग्गर ॥
सोइ दूत कहि वत्त । सुत बोलैं न भट्ट बर ॥
धरमांन नाम काइथ सुघर । तेनु चरित लिष्षे सबैं ॥
अप्पै सुहथ्थ बंदीन ते । सुवृत बीर बीरह तबै ॥ छं० १३३ ॥

**तातारखां का मत मान कर सुलतान का सेना सजने के लिये आज्ञा देना ।**

दूहा— मानि मंत तत्तार बर । मति गोरी सुरतान ॥
लिषि धरमानह कग्गरह । सुविधि विद्धि परिमान ॥ छं० १३४ ॥
गाथा— माधव कोविदं भट्टं । गीतं काव्यं रसं गुनं ॥
नट्टं चित्रं महा विद्या । पिंगलं भरहं तथं ॥ छं० १३५ ॥

छंद मोतीदाम—
निरंजन भट्ट सुमाधव बीर । कही तिन वत्त सुसत्ति सधीर ॥
इहै कहि मत्त सुमत्त प्रमांन । सजी चतुरंगिनि सेन निधांन ॥ छं० १३६ ॥
कवित्त— सेन साजि चतुरंग । लिषे कग्गर परिमानं ॥
थांन थांन प्रति आंन, । साहि कढ्ढे फुरमानं ॥
आइ सेन सजि थट्ट । सक्क सवै उमरावं ॥
चढिहै कंधे झपटि । जांनि उलट्यो दरियावं ॥
विधि रूप दैव गोरी नृपति । गरुअ मत्ति भंजन सयन ॥
तत्तार षांन षुरसांन षां । करे मत्त सच्चे बयन ॥ छं० १३७ ॥
गाथा— सुनि श्रवनं चर बत्तं । वज्जानं घाव नीसानं ॥
निज है वर आरोहं । चढियं सजि गज्जनी साहं ॥ छं० १३८ ॥
कहि ततार गहि बग्गं । बसो छरोज अजर हो ग्रेहं ॥
रोज पंच मिलि सयनं । करि सुबसि सिंघ बहुआनं ॥ छं० १३९ ॥
कहिब साहि बर बत्तं । सुनि तत्तार सह तुम साजं[1] ॥
अरि आघात समथ्थं । सद्धि सुसिद्धि निद्ध कज्जायं ॥ छं० १४० ॥

**शाह की सेना का धूम धाम से कूच करना ।**

छंद पद्धरी—
चढि तमकि चढ्यो गोरी सहाब । उल्लट्यो आंनि सायरन आब ॥
पुठि प्रवाह मिलि चलिग सेन।विधि विधि प्रवाह सर भरि जलेन।।छं०१४१।।
द्वादसह कोस किन्नो मुकांम । डेरा सुदीन नारोल गांम ॥
मिलि पुट्ठि आइ सब सेन भार । है लष्ष मीर गरुअत्त गार ॥ छं० १४२ ॥

१. मो—सारं ।

बाजित्र बीर बज्जत बिसाल । नारद्द नंचि तिन भृकुटि ताल ॥
बित्ती त्रियाम उग्गयौ सूर । दल चढ्यौ सत जनु सिंधु पूर ॥ छं० १४३ ॥
संक्रमन सेन हूऔ हुलास । चलि विषम सुषम वेराह भास ॥
षुर धूरि पूरि धूंध्ररिय भांन । गह्वर सुबत सुनियै न कांन ॥ छं० १४४ ॥
दर कूच कूच उत्तरिय सिंध । दल विषम वृत्त उर साहि विद्ध ॥
किन्नौ मुकांम आवार आर । डेरा सुदीन दल उंच ठार ॥ छं० १४५ ॥
झंडे अनंत गडि विविध रंग । फुल्ल्यौ बसंत बनराइ चंग ॥
चर चले धरनि दिल्ली सुथांन । दल कहै चरित षुरसान षांन ॥छं० १४६॥
दूहा —कहै चरित सुरतांन मौं । जे देषे तिन दूत ॥
घुरि निसांन भद्रत्र भरिय । हम दिष्षिय अदभूत ॥ छं० १४७ ॥

छंद भुजंगी—
घुरे नद्द नीसांन उग्गंत सूरं । वरं बीर बाजित्र बज्जे करूरं ॥
घनं पष्षरे बाज दंती मयत्रं । दलं मज्जि मत्राहयं श्रब्बयत्रं ॥ छं० १४८ ॥
रचियं पौज भरं सों अडु साहं । तहां चोर मोर गुरं गज्ज गाहं ॥
तहा बिट्टियं दंषि ऊपन मत । नहां छत्र रंगं त्रियगे डरंनं ॥ छं० १४९ ॥
तहा बीर माही उमाही सुरानी । नहां ढाल बहु रंग अंगी बुरानी ॥
दिसा बांम तत्तार गोरी सु अन्नी।दिसा दाहिनी षान षुरसांन रन्नी॥छं०१५०॥
मुष अग्ग बेनड सेरंन षांन । रनं बैरष रत्त गज गाह ठानं ॥
तिने रत्त उच्चारि कारत डार । रज रत झंडं नर ताल हालं ॥ छं० १५१ ॥
अनी मा हे पुट्टें बिनें माहि म ज । अगें अग्ग बाजी हयं नारि माजं ॥
अगें बांन गीरं सजे जुद्ध मारं । ··· ·· ·· ·· ··मुषे मारमारं । छं० १५२ ॥
सुर दीन दीनं कलि कूक फुट्टी । भरं आइ काल नरी जुद्ध घट्टी ॥
उडी डंबरं अंबरं रेनु पूरं । बरं बाज आघात बज्जे करूरं ॥ छं० १५४ ॥

साह की दो लाख सेना का सिंधु के पार उतरना ।

दूहा -गज्जनेस सब सेन जुरि । आयौ सिंधु उलंघि ॥
कूच कूच आतुर चरिग । दोइ लष्ष दल संघि ॥ छं० १५४ ॥

पृथ्वीराज का यह समाचार सुनकर अपने सरदारों से परामर्श करना ।

कवित्त —सुनिय बत्त पृथिराज । बोलि कैमास मंत्र बर ॥
कंन्ह काइ[1] चहुआंन । बिरदि बज्जैति[2] नाह नर ॥
रा पज्जून पवित्त । सलष पमार जैत सम ॥
वांम देव अट्ठों जुवान । पर संग राव प्रम ॥

---

१. मो—कक्क २. मो—बज्जेति ।

पुंडीर सेन चंदह सुमति । लोहांनो आजांन भुअ ॥
मिलि सकल मंत पूछिय प्रथुक। सनमांनिय सोमेस सुअ॥छं०१५५॥

कैमास का मत देना कि हम लोग आगे से बढ़कर रोकें ।

कहिय मंत कयमास । सुनो सामंत सब्ब भर ॥
गज्जनेस आयो सु सज्जि । सब सेन अप्प पर ॥
कूच कूच उभ्भार । सुन्यो उत्तार सिंधु नव ॥
सिंध मंत सुभ रच्यो । फोज चंपी न होइ हद ॥
आयो सुराव चावंड तब । कहा विरम रच्यो सयल ॥
इह मंत सिलहसज्जे सहलि । चढि रन चंपहु दुस्ट षल॥छं०१५६॥

इस मत को सब का मानना ।

दूहा—मांनि मंत सामंत सब । हरषि राज प्रथिराज ॥
बत्त परट्ठिय ग्रेह गय । अप्प अप्प जुस साज ॥ छं० १५७ ॥

पृथ्वीराज का सबेरे उठ कर कूच करना ।

अरुनोदै वैरां विहसि । बज्जि निसांन निहाइ ॥
चढ्यो राज चहुआंन तब । चिति अप्प जुध चाइ ॥ छं० १५८ ॥

कवित्त—तषत सुरंग षुरंग । सुरन ध्रमांन हथ्थ लिषि ॥
सांम दांन अरू भेद । दंड निरनै बिसेष सिषि ॥
इहुत काल इह घरिय । साहि सज्जे चतुरंगिय ॥
सुनि अवाज सुरतांन । हिंदू करिहै रन जंगिय ॥
प्रति कूच कूचनि करि प्रसति । चाहुआंन न करै बिषम ॥
मो मत्ति मांनि माधव सुकथ । सुबर वीर बज्जे सुषम॥छं०१५९॥
चढ्यो राज प्रथिराज । करन मुक्क्यो प्रति साजिय ॥
बाइ गंठि बंधईय । सुबर मानंक सु ताजिय ॥
मंत्र बंधि कैमास । कन्ह चहुआंन सु निठ्ठुर ॥
अवूत बत्त सज्जए । सूर सामंत तत्त गुर ॥
विधि रूप भूप जानन सकल । तत्त मंत बसहु सुबर ॥
संग्राम सूर साधै सकल । षग झिल्ल बफ्फी सुकर ॥ छं० १६० ॥

दूहा—चढ्यो राज प्रथिराज बर । सजि सुभट्ट अप्पान ॥
विकसे अंबुज बीर बर । काइर कंपत प्रान ॥ छं० १६१ ॥

कवित्त—चढ्यो राज प्रथिराज । मंगि गज रूप सुताजिय ॥
षित्रिय जाति सुभांति । हेम नग साकति साजिय ॥
बंधि सत्त सैं तोन । बांन तीषे सुभाल जल ॥
बोलि कन्ह चहुआंन । मंत्र कैमास बुद्धि बल ॥

बोले सु सब्ब सामंत भर । अरु जु सूर सथ्थें सयन ॥
आए सुराज अग्या सुसजि । चले जुद्ध सिर सजि गयन॥छं०१६२॥

पृथ्वीराज की सेना का वर्णन ।

छंद त्रोटक —
चढि राज चल्यौ सब सेन सजं । उड़ि षेह रजं रुकि अंब रजं ॥
सुर त्रंबक रोर तहृत्र हुयं । सहनाइय सिंधु बसंन हियं ॥ छं० १६३ ॥
विकसे अरुबिंद जुबीर उरं । किन नंकिय कातर नारि नरं ॥
दल संग जु ग्रिद्ध पयांन सजं । हरषै नचि जुग्गिनि जुद्ध रजं ॥ छं० १६४ ॥
दह सत्त सहं सदलं मिलियं । नव कोस सुनन्त मिलान दियं ॥
अति कूचहु कूच दलं षरियं । जल पंथहु जाइ सु उत्तरियं ॥ छं० १६५ ॥

युद्धारंभ होना ।

दूहा —कूच कूच गोरी सयन । जकि आयो जल पंथ ॥
सुदि बैसाष मृग भृगु दसैं । सज्ज्यो जुद्ध समंथ ॥ छं० १६६ ॥
दिष्षि रेन डंबर डहर । चढिय चाइ चहुआंन ॥
सुर आनंद अनंद किय । काइर कंपि पुलांन ॥ छं० १६७ ॥

युद्ध वर्णन ।

छंद मुकुंद डामर —
ढलकंतिय ढाल निसांन नहि मिय चंचल सूर चढे कसियं ॥
त्रक टोप सरूप रँगा दह हथ्थल जोर सनाह विषि जरियं ॥
रुम मंस उक्रंमत मुंछ तिरछिय दांन मगानन न्हान कियं ॥
नचि नारद तुंमर अबर आनद ईस सु सिंगिय नद्द दियं ॥ छं० १६८ ॥
चढि अच्छरि ईसय सीस निरष्षन बीर जु जुद्ध बिनोद नचं ॥
सुर रच्चिय रथ्थ अयास सुबासिय गोद चवट्ठिय मांनि सचं ॥
नृप रच्चिय फौज सुपंच प्रपंचिय गज्जिय गेंन सिरं धरियं ॥
भरमंनिय अप्प सु जेत प्रकासिय बदि बिरद्द प्रती परियं ॥ छं० १६९ ॥
बर सांइय सुब्भर जीव कलप्पिय मंनि अनंत सु सीस भुअं ।
पल वारि पलद्धर श्रोन सकत्तिय डिंभु अगिद्धिय चित्त घुअं ॥
सुप नेंन मुरत्तिय श्रोन सुरत्तह मुंछहु भोंह उभं धुकजं ॥
नृप दिष्षिय सुब्भर सूर अनंदिय के कसि बीरति फौज सजं ॥ छं० १७० ॥

कवित्त- इत रचिग सेन सामंत । जुद्ध मारू रा भष्षन ॥
मोर व्यूह आकार । अप्प दुर्जन दल दग्गन ॥
एक पंष निड्डुर नरिंद । सथ्थ कैमास राम भर ॥
दुतिय पंष अत ताइ । बलिय बलिभद्र सार झर ॥
पिड पाइ लव राज हुअ । रवइ पुंछ पज्जून भर ॥
पुंडीर चंच कीनो नृपति । महन रंभ मच्यो सुघर ॥ छं० १७१ ॥

दष्षिन दिसि कैमास । बांम दिसि कन्हति सज्जिय ॥
च्यार सहस सेना सजंत । नील फर हर दल रज्जिय ॥
सकट व्यूह सजि सुभर । कग्ग चामंड अग्ग करि ॥
मंत्र राज ढंढरिय । ठंठ मारू महंन धरि ॥
चंदेल माल भौंहा सुभर । उभय चक्र सज्जे उभय ॥
प्रथिराज अनी दष्षिन दिसा।विषम बांग सज्ज्यौ सुरय॥छं०१७२॥
अवर अनी सामंत । षरे नव वीय महाभर ॥
सोलंकी रन बीर । सुतन विझह सुराज बर ॥
षीची राव प्रसंग । हीर पम्मार सहथ्थं ॥
सुवर बीर अवसांन । करन प्राक्रम अकथ्थं ॥
पंम्मार दोइ सिघह सुअन । सुअ प्रसंग सागर बरन ॥
बघ्घेल भींम लष्षन सुअन । रांम वांम द्वय हझ्झरन ॥छं० १७३॥
बांई दिसि चहुआंन । कंन्ह सज्ज्यौ दल बद्दल ॥
सहस तीस सजि सेन । मध्य सामंत अठ्ठबल ॥
हर सिघह बर सिघ । हक्क हंमीर गंभीरह ॥
मंडली कमल नाल । भांन भट्टी बर नीरह ॥
उदिग षगांर बिरदैत बर । सोलंकी सारंग उर ॥
सिर कन्ह छत्र सज्यो नृपति । भार सयंनह जुद्ध भर ॥छं० १७४॥
मुष अग्गों पम्मार । सलष सम जैत सु सज्जिय ॥
लोहांनो आजान । तिन मद्धि विरज्जिय ॥
सहस पंच सेना समथ्थ । पंम्मार सिघ सम ॥
मध्य सूर सामलो । भीम चाल्लुक्क पर जम ॥
ठंठरी टांक चाटा चपल । धवल जसह लोहांन सुअ ॥
लोहांन बंध केमरि समथ । अग्र भाग सब सूर हुअ ॥ छं० १७५ ॥
मध्य भाग प्रथिराज । सहस सेना सु च्यारि सजि ॥
चंद्र सेन पुंडीर । राइ पर सिघ सिघ गजि ॥
बिझ राज लष्षन बघेल । राइ रामह कनकू सम ॥
कूरंभह रज्जून । भीम चहुआन भीम क्रम ॥
माषरह दास मंधे समय । चाहुआंन नृप कन्ह सुअ ॥
गोइंद राव भुअ हथ्थ नृप । पुठ्ठि सु रज्जिय ॥
आंम देव जद्दों जुवांन । नृप पुठ्ठि सु रज्जिय ॥
स्याम चमर पष्षरह । स्यांम गज ढाल सु सज्जिय ॥
कोगी कंमर राव । अल्ह परिहार सूर बर ॥

अचल अटल चहुआंन । सिंह बारह अभंग भर ॥
जंघाल राइ भीमह सुबर । सागर गुर रिन झूरि बल ॥
सामंत सकल सज्जे समय । कज्ज राज प्रथिराज दल ॥छं०१७७॥
उत गोरी सुरतांन । सज्यौं सेन अध चंद्रं ॥
अर्द्धचंद्र तत्तार । षांन षुरसांन सु वृंदं ॥
अर्द्धचंद्र बर सार । षान पीरोज स इंदं ॥
मधि कलंक जल्लाल । बीर रस बीर समंदं ॥
उज्जल निसंक दोउ कोर बर । तेज ताप सुरतांन हर ॥
चहुआंन राह लग्गन फिर्‌यौ । पूरन पुनिमासी सगुर ॥छं०१७८॥

छंद भुजंगी —
हसी लीन जो गिद जो गिद्द भासै । उड़ी गिद्ध पच्छै मनों मीन भासै ॥
कहै नद्द नंदीं सुनारद्द बीरं । मनों जोग जोगाधि को अंत नीरं ॥छं० १७९॥
करक्कंत बानं झरक्कंति बेनं । गए लज्ज पांबी फटे पक्क पेनं ॥
मयं मत्त दंतीन की पंति सोभै । तिनं देषते इंद के चित्त लोभै ॥छं० १८०॥
झटक्कंत दंती सुपंती प्रकारं । बलाकंति पंती बगं मेघ सारं ॥
झरं डंमरं रेन रुकि भूर नब्भ । कलापंत पंतीन की सत्त सब्भं ॥छं० १८१॥
दूहा -दिषिय रेंन डंमर डहर । चढ्यो चाय चहुआंन ॥
सूर अनंद अनंद किय । कायर कंपि परान ॥ छं० १८२ ॥
सज्यो सेन जंगल सु पहु । जिम बद्दल आकास ॥
ढलकि ढाल ढिल्ली मिली । बिषम बीर रस रास । छं० १८३ ॥

घोर युद्ध होना, मुलतान की सेना का भागना ।

छंद भुजंगी -ढलक्की मिली ढाल ढालं दुसेनं । चढे देव देषै रचै रथ्थ गेनं ॥
हकं हक्क बज्जी गजं तार[1] नारं । महा जुद्ध लग्गो उठ्यो धोम धारं ॥ छं० १८४ ॥
छुटै बान हुव्वाइ[2] अप्पार भारं । जबी दामिनी इंद्र भादों सुढारं ॥
मिली कन्ह अन्नी षुरासान अन्नी । महा षेत मत्तो गजं गाह रन्नी ॥छं० १८५॥
छुटै बांन कम्मान हव्यो सुगेनं । उवं जुद्ध दिट्ठं न प्राचार सेनं ॥
उभै जुद्ध मंड्यो महा भार भारं । भरं दून भग्गे धरं धार धारं ॥छं० १८६॥
गिरें उत्तमंगं धरं सूर नंचै । भरं सीम कंमालियं माल संचै ॥
करै जोगिनी जोग उच्चार बीरं । पियें श्रोन धारं अपारं सुधीरं ॥ छं०१८७॥
मिले षेत षुरसांन षां कन्ह धायौ । उरं झारि सींगी अपुट्ठं गिरायौ ॥

---

१. मो—तारि ।
२. मो—हुवाय ।

परयौ भूमि षुरसांन षानं सुषाए । अनी भग्गि गय और सुरतांन ठाए ॥
॥ छं० १८८ ॥

परे सहस दो षांन कढि षेत साजं । बजी जैत देषी प्रथीराज राजं ॥
भगी फौज सुलतांन देषी बिहालं । कुप्यो साहि षुरसांन किय नैंन लालं ॥
॥ छं० १८९ ॥

फ़ौज को भागते देखकर सुलतान का क्रोध करना ।

दूहा—भगी फौज सुरतांन दिषि । कोप्यो साहि सहाव ॥
बहुरि मिलत जनु मेघ घुरि । सावन बद्दल आव ॥ छं० १९० ॥

सेना को ललकार शाह का फिर ज़ोर बांधना ।

कवित्त—हक्कि सूर सुरतान । साहि बंध्यो बल भारी ॥
अग्गेई चौरंग । राज रष्षन अधिकारी ॥
सुनै साहि सुरतान । साहि जीवन सुरतानं ॥
सुबर बीर हिंदवांन । कलह चंपै हिंदवानं ॥
दीजै न दान दुर्जन घरह । दइ दुवाह ऊभौ नृपति ॥
मुरि भग्यो साहि सुरतांन कों । साल रहै जीवन सुपति ॥छं०१९१॥

तातारखां का मारा जाना, सुलतान का हिम्मत हारना,
पृथ्वीराज की विजय ।

तब कही षांन तत्तार । साह मंनी परिमानं ॥
रुप्यो साहि नरिंद । साहि षुरसांन सवानं ॥
धरी एक आवद्ध । बीर बीरह रस सध्या ॥
षेत परे तत्तार । साह गोरी गई सत्या ॥
मुह मेल साह चहुआंन हुअ । हैयप्परि दौरे असुर ॥
चामंड राइ दाहर तनय । जै सबद्द उचरंत उर ॥ छं० १९२॥

दूहा—दंतिपत्ति हल्लिय विहर । जलद कि पव्वय पाइ ॥
बाइ सहाई कै अनल । कै ग्रीषम लगि लाइ ॥ छं० १९३ ॥

छंद माधुर्य—दव दवरि दवरित सैंन डमरित गज्ज गहरित सद्दयं ।
बिरहंत भद्दव जलद हद्दव कीच मच्चित भट्टयं ॥ छं० १९४ ॥
गिरि पंषि उल्लसि उडय दस दिसि बाय वेग छरि छरैं ।
देषंत मन गति होत पंगुर दांन बरषत गिरि झरैं ॥ छं० १९५ ॥
गज पंति दंतिन कंति उज्जल बग्ग पंति कि राजए ।
रवि किरन बद्दल मध्य मानहु अन्य सोभ सु साजए ॥ छं० १९६ ॥
बर करत अनतह षग्ग षुल्लत उडत किरच सुपंडि कै ।
इल चंद मानहु कोपि उडगन अद्ध रयनीय छंडि कै ॥ छं०१९७ ॥

हूल मलिय है दल दलित पैदल सैल सिषरहु फट्टियं ।
गोपीय कन्हं जनु अगन्हं सार मार उहट्टियं ॥ छं० १९८ ॥

दूहा— गज्जन समवर रोस रस । बज्जिग मार अपार ॥
षोलि षग्ग सैंभरि बलिय । जनुपाइक पुंतार ॥ छं० १९९ ॥

छंद रसावला—
करी मत्त भारी बहे सार धारी । दुहथ्थं करारी । तुटै दंत जारी ॥छं०२००॥
रदं क्रिच्च झारी । मांने मच्छ वारी ॥ लगें वांन भारी । गिरं टिड्डि चारी ॥ छं० २०१ ॥
लगें संग भारी । मनों ब्रज्ज तारी ॥ उठें छंद धारी । मनों धूम झारी ॥ छं० २०२ ॥
लगें केक टारी । धनुं चंद्र धारी ॥ लगि दंति अंती । म्रिनाली सुहंती ॥ छं० २०३ ॥
भरंके उछारें । बकें मार मारें॥ढहे गज्ज जारी । गिरं श्रृंग सारी ॥छं०२०४॥

दूहा— गज्जन गज गज्जै सुभट । रहै रोकि रन रंग ॥
छिति छज्जै छित्री इसे । जिसे भीम अनभंग ॥ छं० २०५ ॥

छंद पद्धरी—
अति उद्ध जुद्ध अनबद्ध मूर । बलवंत मंत दीसै करूर ॥
झलमलहि संग फुटि परहि तुच्छ । उप्पमा चंद जंपैसुअच्छ ॥छं० २०६॥
दल स्यांम हृदय सोभै प्रमांन । मानों कि पंचमो भाग भांन ॥
बर संग फुट्टि सिप्पर प्रमांन । छर स्यांम राहु सुभ्भै समांन ॥छं० २०७॥
मानों कि राहु ग्रहि ससिय आइ । छुट्टी कि किरन बद्दल नचाइ ॥
किरवांन वंक बढ्ढी बिसाल । ससि बनिय डोरि करि चक्र चाल ॥२०८॥
सिप्पर सुस्यांम हेमह मुहंत । मांनो कि चक्र हरि धरिय संत ॥
लै संगि अंग है हनि उठाइ । उप्पमा चंद जंपै सुभाइ ॥ छं० २०९ ॥
मांनो कि हथ्थ हथिनापुरेस । षंचै सु बलिय बलिभद्र भेस ॥
प्रथिराज करिय करि संग सुद्ध । लांगत भेस दीसंत उद्ध ॥ छं०२१० ॥
मांनों कि रांम कामह प्रमांन । षंचैति द्रोन हनमंत जांन ॥
ढहि पर्यो गज्ज बर षेत भूमि।मांनो सुअ सुरनिय अंत झूमि॥छं०२११॥

दूहा— चक्र रूप दोइ दीन दल । बल अभूत बलवंत ॥
जांनि जुगंतहु जम लरें । करन प्रथीपुर अंत ॥ छं० २१२ ॥

छंद विअष्षरी— पूरन ससि सुरतांन नरिंदं । भारथ राहु भिरें भर दंदं ॥
हींदू सेन चढे रिन षंतं । जित्तन दल षुरसान सुहेतं ॥ छं० २१३ ॥
डोंरु हथ्थ हबै कर डाबै । सींधू राग श्रवै सुर गावै ॥
नंचै बर बेताल त्रिषाइ । नारद नद्द करै किलकाई ॥ छं० २१४ ॥
सुर रसं सुर बीर प्रमानं । उडै उछंग अरिन निढानं ॥
वाहिम्मी वाहिर अधिकारी । गहन साह गोरी षग रारी ॥छं०२१५॥

जंपे मेछ कुसाद कुसादे । पारसीय मीरं रसवादे ॥
षां ततार षुरसांन पषानं । गहें सूर संमुह रन बानं ॥ छं० २१६ ॥
पंच बांन वह ते अघकोसं । सह्यो नाह नरिंद सरोसं ॥
रुद्ध्यो दिष्षि साहि सब षानं। गहिय तेग अनमित्त जुवानं॥छं०२१७॥
दूहा —मिले खेत रन रंग रस । षां ततार कैमास ॥
विषम रुद्र रत्तो बिहसि । मनों तेग रस रास ॥ छं० २१८ ॥

छंद मोतीदाम —
मनों रस रासय तेगय तार । करकर बज्जिय रीठ करार ॥
चलंतह बांन सुभांन छवान । निरष्षत अच्छरि व्योम विमांन ॥ छं० २१९ ॥
छुटै गज बाज अनंदिय जात । मनों लगि गोम उदोत उदात ॥
भिरें भय भोम सु धूंधय भार । लषै न को सूरति एक दुरार ॥छं० २२०॥
फिरें धर बज्जिय भार करार । ठिलें नठिलाइ न मज्जिय हार ॥
नचं भति जोगिनि नंचिय बीर । मिटी सिर मालहु संकर पीर ॥ छं० २२१ ॥
मिले कायमास ततार सुअंग । हन्यो कयमासह जांनुय संग ॥
फुटी जुग जंग तुरंग समेत । पर्यो हय मुच्छ ततार सुषेत ॥ छं० २२२ ॥
बिना सिर नंचिय सद्दि कमंध । चले असि टेकि सु तुट्टिय रंध ॥
षिले विक मंध कमंध सुबीर । सहस्सह पंच परे रन मीर ॥ छं० २२३ ॥
भगी रन फौज सु चंडह साहि । जिते र१ हिंदुअ ठट्ठ मुठाहि ॥ छं० २२४ ॥

पृथ्वीराज का सुलतान की सेना का पीछा करना ।

दूहा --भगी अनी ततार लषि । दल परमारह चंप ॥
धप्यो राज प्रथिराज तब । लेहु लेहु मुष जंप ॥ छं० २२५ ॥

छंद पद्धरी —धप्यो सुराज प्रथिराज हकि । उर रोहि सेन उप्परें धकि ॥
मिलि फौज अट्टकिय एक ठांम । आघात रीठ मत्ती उरांम ॥छं० २२६॥
किलकार हक्क बज्जी करार । आवद्ध तुट्ट मुष धार धार ॥
चंप्यो पटाटि चामुंड राव । हल हल्ल हूक मते हलाव ॥ छं० २२७ ॥
बीभच्छ मंत बिय भर अकूर । आवद्ध जांम मच्यो करूर ॥
संगें सुसंग असि असी घाइ । पट्टा सुपट्ट बज्जे निहाइ ॥ छं० २२८ ॥
जम दड्ढ दड्ढ जुट्टें विरांम । छुलिका सुघाव जुट्टे सुआंम ॥
पाटू सुढीक परहार पार । मिले लष्य बष्य भुंभे भुभार ॥ छं० २२९ ॥
कर केस केस एकहु अलुझ्झ । छुरिका सअंनि बाहें सुलझ्झ ॥
तुट्टंत अंत चंपंत पाइ । तुट्टंत सीस जनु विषम बाइ ॥ छं० २३० ॥
किन नतं परत दंती सभार । है परें बिहंड चंडै सधार ॥
है गै परंत धर पूरि पारि । घन स्रोन अंब पूर्‌यो सवारि ॥ छं० २३१ ॥

लग्गे सरसंग नेजा सुढाल । सोहंत पाल तरवर सुहाल ॥
कच्छपह सीस गजराज नूप । धर परे हय गय मगर रूप ॥ छं० २३२ ॥
तुट्टे सुबांह मनुं मीन पांन । सोहंत मीन बर विविध जांन ॥
सोहंत सीस अंबुजह सूर । से वाल विकुर रज्जे बिरूर ॥ छं० २३३ ॥
विगसंत नेंन सुरंगी न दिट्ठ । अंबुज निसांनि मधुकर बयट्ठ ॥
षप्पर सुभरै कालिका वारि । विन हंस सूर उड्डे उभारि ॥ छं० २३४ ॥
पट्टाटि पर्‍यो चामंड धाइ । विहरंत विषम बज्यो सुघाइ ॥
दिध्यो सुघाइ साहाब दिट्ठ । आवद्ध मंत मत्ती सुरिट्ठ ॥ छं० २३५ ॥
मिल्ल्यो सुघाइ चामंड राइ । हय हये उंन उभ्रं उनाइ ॥
हय परे बथ्थ लग्गेव सूर । थल घाव रिट्ठ मत्ती करूर ॥ छं० २३६ ॥
चंपे सुमीर उप्परह धक्कि । सामंत सूर लग्गे विहक्कि ॥
धर परे षेत तहां दस्स मीर । सामंत पंच परि षेत तीर ॥ छं० २३७ ॥
धरि लियो साहि चामंड राइ । नव सहस मीर तुट्टे सुघाइ ॥
चामंड राव हय दिय षवास । सा॒ल नाम पावार तास ॥ छं० २३८ ॥
भग्गो सुषेत सुरतान सेन । जै जया सद्द सुर सद्द गेंन ॥
जे परे मीर सारंत षेत । वरदाय चंद ते गनिव हेत ॥ छं० २३९ ॥

कवित्त- पर्‍यो भीम चहुआंन । बंध भापरह महाभग ॥
सांमदास त्रय बंध । सुतन चहुआंन नाह नर ॥
पर्‍यो षेत जस धवल । सुअन लोहान समथ्थं ॥
केसर केहरि रुप । बंध लोहांन सुतथ्थं ॥
रन परे पंच सामंत बर । षेत रैठ मत्ती भरन ॥
चामंड राइ दाहर तनय । गहत साहि पप्पल सुरन ॥ छं० २४० ॥
परघो षांन सेरंम्र । वितंड मुलतांन षांन धर ॥
मारू मीर सुभीर । मीर जेहांन महाभर ॥
मीर अमुन गजनीय । षांन महमुंद मीर वर ॥
फतेजंग मीरह सुभीर । हासंन रु अंनर ॥
काली बलाइ विरदैत बर । मीर अवम्र सुजुज्झ मन ॥
दस परें षेत वानेत तब । गहत साहि पप्पल सुरन ॥ छं० २४१ ॥
अवर अनी सांमत । परे रन मीर महाभर ॥
सोलंकी रन बीर । सुतन बीम्रह सुराज बर ॥
षीची राव प्रसंग । सुतन सागरह समथ्थं ॥
मकंन बंध षसंग । हीर पामार सु हथ्थं ॥
पामारनीरध्वज सिंघु सुअ । सुत प्रसंग सागर सुअन ॥
बध्येक भीम लष्यन सुवन । राम बाम हृदय हरन ॥ छं० २४२ ॥

दूहा—सहस एक हिंदू अवर । परे घाइ रिन षेत ॥
सहस आठरह असुर दल । परे सुबंधन नेत ॥ छं० २४३ ॥
सहस सात हय षेत रहि । परे पंच से दंति ॥
लुथ्थि कोस पंचह प्रचर । परे सुपाइल अंति ॥ छं० २४४ ॥
षेचर भूचर हंसचर । पलचर रुधिचर चार ॥
न्रप आनंदिय राजकहुं । बलि जै जंपि उचार ॥ छं० २४५ ॥
सूरन सीस जु ईस जुरि । सुर रज्जे बर रथ्थ ॥
रजि अच्छरि आसिष्ष दिय । बर लद्धे बर हथ्थ ॥ छं० २४६ ॥

**चामंडराय का सुलतान को पकड़कर पृथ्वीराज के हाथ समर्पण करना ।**

कवित्त—बंधि साह चामंड । दियो प्रथिराज सुहथ्थह ॥
राज मांनि पतिसाह । आनि मुष्यासन तथ्थह ॥
कियो दंड पतिसाह । सहस अट्ठह हय सुब्बर ॥
सोइ अद्ध प्रथिराज । दियो चामंड महाभर ॥
मुक्यो सुराज सुरतांन गहि । रोहि सुवासन पठय घर ॥
जित्यो सुराज प्रथिराज रिन । जय जै सद्दय सुर अमर ॥छं०२४७॥

**सुलतान को एक महीना दिल्ली में रखकर छोड़ देना ॥**

बंधि साह सुरतांन । राज ढिल्लीपुर पत्तो ॥
दंड मंडि सुबिहान । राज जस जस गुन रत्तो ॥
चामर छत्र रषत्त । सकल लुट्टे सुरतानं ॥
मास एक बर वीर । रष्षि मुक्यो सुविहानं ॥
जय जय सुमन क्रित्तिय कवित । डोला राज नरिंद बर ॥
मामंत सूर प्रथिराज सम । भयो न को रवि चक्र तर ॥छं० २४८॥

दूहा—माधो भट्ट सुमंत कथ । सुमत चित्त परमांन ॥
सबर साहि गोरी नृपति । बंधि छंडि उनमांन ॥ छं० २४९ ॥

**इस विजय पर दिल्ली में आनंद मनाया जाना, बहुत कुछ दान दिया जाना ।**

बंटि बधाय दिल्ली सहर । जीते आवत राज ॥
द्रब्य पटंबर विविध दिय । बज्जा जीत सु बाज ॥ छं० २५० ॥
दुजिय सुबद्दिय प्रति दुजह । त्रिप्या ब्याह बिगत्ति ॥
किमि फिर बंध्यो साह रिन । किम धन लद्ध सुमत्ति ॥ छं० २५१ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके माधो भाट कथा पातिसाह ग्रहन राजाविजय नाम उनविसमो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ १९ ॥**

# अथ पद्मावती समय लिख्यते ।

## ( बीसवां समय । )

**पूर्वदिशा में समुद्र शिखर गढ़ के यादवराजा विजयपाल का वर्णन ।**

दूहा—पूरब दिस गढ गढनपति । समुद सिषर अति द्रुग्ग ।
तहँ सु विजय सुर राज पति । जाद्दू कुलह अभग्ग ॥ छं० १ ॥
हसम हयग्गय देस अति । पति सायर म्रज्जाद ॥
प्रबल भूप सेवहिं सकल । धुनि निसांन बहु साद ॥ छं० २ ॥

**विजयपाल की सेना, कोष, दस बेटे, बेटी का वर्णन ।**

कवित्त—धुनि[1] निसान बहु साद । नाद सुरपंच बजत दिन ॥
दस हजार हय चढ़त । हेम नग जटित साज तिन ॥
गज असंष गजपतिय । मुहर सेना तिय संषह ॥
इक नायक कर धरी । पिनाक धरभर रज रष्षह ॥
दस पुत्र पुत्रिय एक सम । रथ सुरङ्ग उंमर डमर[2] ॥
भंडार लछिय अगनित पदम । सो पदम सेन कूँवर सुघर॥छं० ३॥

**कुंअर पद्मसेन की बेटी पद्मावती के रूप गुण आदि का वर्णन ।**

दूहा—पदम सेन कूंवर सुघर । ता घर नारि सुजान ॥
ता उर इक पुत्री प्रगट । मनहुं कला ससिभांन ॥ छं० ४ ॥

कवित्त—मनहुं कला ससिभांन । कला सोलह सो बन्निय ॥
बाल बेस ससिता समीप । अंम्रित रस पिन्निय ॥
बिगसि कमल म्रिग भमर । बैन षंजन मृग लुट्टिय ॥
हीर कीर अरु बिंब । मोति नष सिष अहि घुट्टिय ॥
छत्रपति गयंद हरि हंस गति । बिह बनाय संचै सचिय ॥
पदमिनिय रूप पदमावतिय । मनहु कांम कामिनि रचिय ॥छं०५॥

दूहा—मनहु काम कामिनि रचिय । रचिय रूप की रास ॥
पसु पंछी सब[3] मोहनी । सुर नर मुनियर पास ॥ छं० ६ ॥
सामुद्रिक लच्छन सकल । चौसठि कला सुजान ॥
जानि चतुर दस अंग षट । रति बसंत परमान ॥ छं० ७ ॥

**पद्मावती एक दिन खेलते समय एक सुग्गे को देख कर मोहित हो गई और उसने उसे पकड़ लिया और महल में पिंजरे में रखा ।**

सषियन सँग खेलत फिरत । महलनि बाग निवास ॥

---

१; क्र—घन ।    २ को—भ्रमर ।    ३. क्र—मृग ।

कीर इक्क दिष्षिय नयन । तब मन भयो हुलास ।। छं० ८ ।।

कवित्त- मन अति भयो हुलास । विगसि जनु कोक किरन रवि ।।
अरुन अधर तिय सधर । बिंब फल जानि कीर छबि ।।
यह चाहत चष चक्रित । उहजु तक्किय झरपि झर ।।
चंच चहुट्टिय लोभ । लियो तब गहित अप्प कर ।।
हरषत अनंद मन महि हुलस । लै जु महल भीतर गई ।।
पंजर अनूप नग मनि जटित । सो तिहि मँह रष्षत भई ।।छं० ९।।

पद्मावती कीर के प्रेम में खेल कूद भूल कर सदा उसी को पढ़ाया करती ।

दूहा— तिही महल रष्षत भइय । गइय षेल सब भुल्ल ।।
चित्त चहुट्टयो कीर सो । रांम पढ़ावत फुल्ल ।। छं० १० ।।

पद्मावती के रूप को देख कर सुग्गे का मन में विचार करना कि इसको पृथ्वीराज पति मिलै तो ठीक है ।

कीर कुंवरि तन निरषि दिषि । नष सिष लौं यह रूप ।।
...रता करी बनाय कै । यह पदमिनी सरूप ।। छं० ११ ।।

कवित्त— कुट्टिल केस सुदेस । पोह परचियत पिक्क सद ।।
कमल गंध वय संध । हंस गति चलत मंद मद ।।
सेवत वस्त्र सोहै सरीर । नष स्वाति बुंद जस ।।
भमर भंवहि भुल्लहि सुभाव । मकरंद वास रस ।।
नैन निरषि सुष पाय सुक । यह सदिन मूरति रचिय ।।
उमा प्रसाद हर-हेरियत । मिलहि राज प्रथिराज जिय ।।छं० १२।।

पद्मावती का सुग्गे से पूछना कि तुम्हारा देश कौन है ।

दूहा— सुक समीप मन कुंवरि को । लग्यो बचन कै हेत ।।
अति विचित्र पंडित सुआ । कथत जु कथा अमेत ।। छं० १३ ।।

गाथा— पुच्छत बयन सुबाले । उच्चरिय कीर सच्च सच्चाये ।।
कवन नाम तुम देस । कवन थंद करै परवेस ।। छं० १४ ।।

सुग्गे का उत्तर देना कि मैं दिल्ली का हूं वहां का राजा पृथ्वीराज मानो इंद्र का अवतार है ।

उच्चारिय कीर सुनि बयनं । हिंदवान दिल्ली गढ अयनं ।।
तहां इंद अवतार चहुवानं । तहं प्रथिराजह सूर सुभारं ।।छं०१५।।

पृथ्वीराज के रूप, गुण और चरित्र का विस्तार से वर्णन करना ।

छंद पद्धरी—पदमावतिहि कुंवरी संघत्त । दुज कथा कहत सुनि सुनि सुवत्त।।
हिंदवांन थान उत्तम सुदेस । तहं उदत द्रुग्ग दिल्ली सुदेस ।। छं० १६ ।।
संभरि नरेस चहुआंन थांन । प्रथिराज तहां राजंत भांन ।।
वैसह बरीस षोडस नरिंद । आजानबाहु भुज लोक यंद ।। छं० १७ ।।

*संभरि नरेस सोमेस पूत । देवंत रूप अवतार धूत ॥
सामंत सूर सब्बैं अपार । भूजांन भीम जिम सार भार ॥ छं० १८ ॥
जिहि पकरि साह साहाब लीन । तेहुं बेर करिय पानीप हीन ॥
सिंगिनि सुसद्द गुन चढ़ि जंजीर । चुक्कै न सबद बेधंत तीर ॥ छं० १९ ॥
बल बैन करन जिम दांन पान । सत सहस सील हरिचंद समान ॥
साहस सुक्रंम विक्रम जुबीर । दांनव सुमत्त अवतार धीर ॥ छं० २० ॥
दिस च्यार जांनि सब कला भूप । कंद्रप्प जांनि अवतार रूप ॥ छं० २१ ॥
दूहा—कामदेव अवतार हुअ । सुअ सोमेसर नंद ॥
सहस किरन झल हल कमल । रिति समीप वर विंद[1] ॥ छं० २२ ॥

**पृथ्वीराज का रूप, गुण सुनकर पद्मावती का मोहित हो जाना ।**

सुनत श्रवन प्रथिराज जस । उमग बाल विधि अंग ॥
तन मन चित चहुवांन पर । बस्यौ सु रत्तह रंग ॥ छं० २३ ॥

**कुंवरी के स्यानी होने पर विवाह करने के लिये मा बाप का चिंतित होना ।**

वेस बिती ससिता सकल । आगम कियौ बसंत ॥
मात पिता चिंता भई । सोधि जुगनि को कंत ॥ छं० २४ ॥

**राजा का वर ढूंढने के लिये पुरोहित को देश देशांतर भेजना ।**

कवित्त—सोधि जुगति कौ कंत । कियौ तव चित्त चहौं दिस ॥
लयौ विप्र गुर बोल । कही समझाय बात तस ॥
नर नरिंद नर पती । बड़े गढ़ द्रुग्ग असेसह ॥
सीलवंत कुल सुद्ध । देहु कन्या सुनरेसह ॥
तब चलन देहु दुज्जह लगन । सगुन बद दिय अप्प तन ॥
आनंद उछाह समुदह सिषर । बजत नद्द नीसांन घन ॥छं० २५॥

**पुरोहित का कमाऊं के राजा कुमोदमनि के यहाँ पहुंचना ।**

दूहा—सवालष्ष उत्तर सयल । कमऊं गढ दूरंग ॥
राजत राज कुमोदमनि । हय गय द्रिब्ब अभंग ॥ छं० २६ ॥

**पुरोहित ने कन्या के योग्य समझ कर कमोदमनि को लगन चढ़ा दिया ।**

नारिकेल फल परठि दुज । चोक पूरि मनि मुत्ति ॥
दई जु कन्या बचन बर । अति अनंद करि जुत्ति ॥ छं० २७ ॥

---

*को० कृ—में यह तुक नहीं है । १. को—विंद ।

कुमोदमनि का बड़ी धूम से ब्याह के लिये बारात लाना, पद्मावती का दुखित हो कर सुग्गे को पृथ्वीराज के पास भेजना।

छंद भुजंगी—

विहिसितबरं लगन लिन्नो नरिंदं। बजी द्वार द्वारं सु आनंद दुंदं॥
गढंनं गढं पत्ति सब बोलि नुंत्ते। आइयं भूप सब कटु बंस जुत्ते॥ छं० २८॥
चले दस सहस्सं असव्वार जानं। पूरियं पैदलं तेतीसु थानं॥
मंत मद गलित सै पंच दंती। मनों सौंम पाहार बुग पंति पंती॥ छं० २९॥
चलै अग्गि तेजी जु तत्ते तुषारं। चौवरं चोरासी जु साकत्ति भारं॥
कंठ नग नूपं अनोपं सु लालं। रँगं पंच रंगं ढलकंत ढालं॥ छं० ३०॥
पंच सुर सावद् वाजित्र वाजं। सहस सहनाय म्रिग मोहि राजं॥
समुद सिर सिषर उच्छाह छाहं। रचित मंडपं तोरनं श्रीयगाहं॥ छं० ३१॥
पदमावती विलषि बर बाल बेली। कही कीर सों बात तब होइ केली॥
झटं जाहु तुम्ह कीर दिल्ली सुदेसं। बरं चाहुवानं जु आनो नरेसं॥छं० ३२॥

सुग्गे से संदेसा कहलाना और चिट्ठी देना कि रुक्मिन की तरह मेरा उद्धार कीजिए।

दूहा—आनो तुम्ह चहुवांन बर। अब कहि इहै सँदेस॥
सांस सरीरहि जो रहै। प्रिय प्रथिराज नरेस॥ छं० ३३॥

कवित्त—प्रिय प्रिथिराज नरेस। जोग लिषि कग्गर दिन्नो॥
लगु नव रग रचि सरब। दिन द्वादस ससि लिन्नो॥
सें अक्कयारह तीस[1]। साष संवत परमानह॥
जोवित्री कुल सुद्ध। वरनि वर रष्षहु प्रानह॥
दिष्षंत दिष्ट उच्चारिय[2] वर। इक पल न बिलंब न करिय॥
अलगार रयन दिन पंच महि। ज्यों रुक्मनि कन्हर वरिय॥छं० ३४॥

शिव पूजन के समय हरन करने का संकेत लिखना।

दूहा—ज्यों रुक्मनि कन्हर वरी। ज्यों वरि संभरि कांत॥
शिव मंडप पछिछम दिसा। पूजि समय स प्रांत॥ छं० ३५॥

सुग्गे का चिट्ठी लेकर आठ पहर में दिल्ली पहुँचना।

लै पत्री सुक यों चल्यो। उड्यो गगनि गहि वाव॥
जहँ दिल्ली प्रथिराज नर। अट्ठ जॉम में जाव॥ छं० ३६॥

सुग्गे का पत्र पृथ्वीराज को देना और पृथ्वीराज का चलने के लिये प्रस्तुत होना।

दिय कग्गर नृप राज कर। षुलि बंचिय प्रथिराज॥
सुक देषत मन में हँसे। कियो चलनको साज॥ छं० ३७॥

---

१. को—अगुनीस। २. को—वह चरिय।

**चामंड राय को दिल्ली में रख कर और सरदारों को साथ लेकर उसी समय पृथ्वीराज का यात्रा करना।**

कवित्त—उहै घरी उहि पलनि। उहै दिन बेर उहै सजि॥
सकल सूर सामंत। लिये सब बोलि बंब बजि॥
अरु कविचंद अनूप। रूप सरसै बर कहु बहु॥
और सेन सब पच्छ। सहस सेना तिय सष्षहु॥
चामंड राय दिल्ली धरहु। गढपति करि गढ़ भार दिय॥
अलगार राज प्रथिराज तब। पूरब दिस तब गमन किय॥छं०३८॥

**जिस दिन समुद्र शिषर गढ में बारात पहुँची उसी दिन पृथ्वीराज भी पहुँच गया और उसी दिन गज़नी में शहाबुद्दीन को भी समाचार मिला।**

जा दिन सिषर बरात गय। ता दिन गय प्रथिराज॥
ताही दिन पतिसाह कों। भइ गज्जनै अवाज॥ छं० ३९॥

**यह समाचार पाते ही अपने उमरावों के साथ शहाबुद्दीन ने पृथ्वीराज का रास्ता आगे बढ़ कर रोका और इधर इसकी सूचना चंद ने पृथ्वीराज को दी।**

कवित्त—सुनि गज्जनै अवाज। चढ्यो साहाब दीन बर॥
पुरासान सुलतान। काम काविलिय मीर धुर॥
जंग जुरन जालिम जुझार। भुज सार भार भुअ॥
धर धमकि भजि सेस। गगन रवि लुप्पि रैन हुअ॥
उलटि प्रवाह मनों सिंधु सर। रुक्कि राह अड्डो रहिय॥
तिहि धरिय राज प्रथिराज सों। चंद बचन इहि विधि कहिय॥
॥ छं० ४०॥

**बारात का निकलना, नगर की स्त्रियों का गोष आदि से बारात देखना, पद्मावती का पृथ्वीराज के लिये व्याकुल होना।**

निकट नगर जब जानि। जाय बर विंद उभय भय॥
समुद सिषर घन नद्द। इंद दुहुँ ओर घोर गय॥
अगिवानिय अगिवान। कुँअर बनि बनि हय सज्जति॥
दिष्षन को त्रिय मबनि। चढ़ि गोष छाजन रज्जति॥
विलषि अवाम कूँवरि वदन। मनों राहु छाया सुरत॥
चंपति गवष्षि पल पल पलकि। दिषत पंथ दिल्ली नृपति॥छं०४१॥

**सुग्गे का आकर पद्मावती को समाचार देना, उसका प्रसन्न होकर शृंगार करना, और सखियों के साथ शिव जी की पूजा को आना वहां पृथ्वीराज का उसे उठाकर अपने पीछे घोड़े पर बैठाकर दिल्ली की ओर रवाना होना, नगर में यह समाचार पहुँचना, राजा की सेना का पीछा करना, पृथ्वीराज के साथ घोर युद्ध होना।**

छं० पद्धरी—दिषत पंथ दिल्ली दिसांन । सूष भयो सुक जब मिल्यो आंन ॥
संदेस सुनत आनंद नैंन । उमगिय बाल मन मध्य सैन ॥ छं० ४२ ॥
तन चिकट चार डार्‌यो उतारि । मज्जन[1] मयंक नव सत सिंगार ॥
भूषन मँगाय नष सिष अनूप । सजि सेन मनों मनमथ्य भूप ॥ छं० ४३ ॥
सोव्रन्न थार मोतिन भराय । झल[2] हल करंत दीपक जराय ॥
संगहृ सषिय लिय सहृस बाल[3] । रुकमनिय जेम मज्जत मराल ॥ छं० ४४ ॥
पूजिय गवरि शंकर मनाय । दछ्छिनै अंग कर लगिय पाय ॥
फिर देषि देषि प्रथिराज राज । हृस मुद्ध मुद्ध चर पट्ट लाज ॥ छं० ४५ ॥
कर पकरि पीठ हय परि चढ़ाय । लै चल्यो नृपति दिल्ली सुराय ॥
भइ षबरि नगर बाहिर सुनाय । पदमावतीय हृरि लीय जाय ॥ छं० ४६ ॥
बाजी सुबंब हय गय पलांन । दौरे सुसज्जि दिस्सहृ दिसांन ॥
तुम्हृ लेहु लेहु मुष जंपि जोध । हृन्नाहृ सूर सब पहृरि क्रोध ॥ छं० ४७ ॥
अग्गें जु राज प्रिथिराज भूप । पछ्छें सु भयो सब सेन रूप ॥
पहुंचे सुजाय तत्ते तुरंग । भुअ भिरन भूप जुरि जोध जंग ॥ छं० ४८ ॥
उलटी जु राज प्रथिराज बाग । थकि सूर गगन घर धसत नाग ॥
सामंत सूर सब काल रूप । गहि लोहृ छोहृ इम सारि धार ॥
घमसान घान सब बीर षेत । घन श्रोन बहृत अरु रुकत रेत ॥ छं० ५० ॥
मारे बरात के जोध जोहृ । परि रुंड मुंड अरि षेन सोहृ ॥ छं० ५१ ॥

पृथ्वीराज का जय करके दिल्ली की ओर बढ़ना ।

दूहा—परे रहृत रिन षेत अरि । करि दिल्लिय मुष रुष्ष ॥
जीति चल्यो प्रथिराज रिन । सकल सूर भय सुष्ष ॥ छं० ५२ ॥

पद्मावती के साथ आगे बढ़ने पर शहाबुद्दीन का समाचार मिलना ।

पदमावति इम लै चल्यो । हृरषि राज प्रिथिराज ॥
एतें परि पतिसाहृ की । भइ जु आनि अवाज ॥ छं० ५३ ॥

अवसर आन कर शहाबुद्दीन का पृथ्वीराज को पकड़ने के विचार से सेना सजना ।

कवित्त—भई जु आँने अवाज । आय सहाबदीन सुर ॥
आज गहौं प्रथिराज । बोल बुल्लंत गजत धुर ॥
क्रोध जोध जोधा अनंद । करिय पंती अनि गज्जिय ॥
बांन नालि हृथनालि । तुपक तीरहृ स्रब सज्जिय ॥
पवै पहार मनों सार के । भिरि भुजांन गजनेस बल ॥
आये हृकारि हृंकार करि । षुरासान सुलतान दल ॥ छं० ५४ ॥

---

१. ए० कृ–मंजन ।
२. को–कल ।
३. को–नव रस बाल ।
४. कृ–जुरि ।

**शहाबुद्दीन की सेना का वर्णन, पृथ्वीराज को चारों ओर से घेर लेना।**

छं० पद्धरी-षुरासान मुलतान षंधार मीरं। बलक्क मो बक्कं तेग अच्चूक तीरं॥
रुहंगी फिरंगी हलब्बी ममानी। ठटी ठट्ठ बल्लोच ढालं निमानी॥ छं० ५५॥
मँजारी चषी मुष्ष जंबक्क लारी। हजारी हजारी हुकें जोध भारी॥
तिनं पष्षरं पीठ हय जीन मालं। फिरंगी कती पाम मुक्कात लालं॥छं०५६॥
तहाँ बाघ बाघं मरूरी रिछोरी। घनं मारसंमूह अरु चौंर ओरी॥
एराकी अरब्बी पटी तेज ताजी। तुरक्की महाबांन कम्मांन बाजी॥छं०५७॥
ऐसे असिव असवार अग्गेल गोलं। भिरे जून जेते सुतत्ते अमोलं॥
तिनं मद्धि सुलतांन साहाब आपं। इसे रुप सों फौज वरनाय जापं॥छं०५८॥
तिनं घेरियं राज प्रथिराज राजं। चिहो ओर घन घोर नीसांन बाजं॥छं०५९॥

**पृथ्वीराज का तेग सँभाल शत्रुओं पर टूटना।**

कवित्त—बज्जिय घोर निसांन रांन चौहांन चिहो दिस॥
सकल सूर सामंत। समरि बल जंत्र मत्र तस॥
उट्ठि राज प्रथिराज। बाग मनों लग वीर नट॥
कढ़त तेग मनों बेग। लगत मनों बीज झट्ट घट॥
थकि रहे सूर कौतिग गिगन। रगन मगन भइ श्रोन धर॥
हर हरषि वीर जग्गे हुलस। हुरत्र रंगि नव रत्त वर॥ छं० ६०॥

**दिन रात घोर युद्ध हुआ, पर किसी तरह जीत न हुई।**

दूहा—हुरत्र रंग नव रंत वर। भयौ जुद्ध अति चित्त॥
निस वासुर समुझि न परत। न को हार नह जित्त॥ छं० ६१॥

**युद्ध का वर्णन्।**

कवित्त—न को हार नह जित्त। रहेइ न रहहि सूरवर॥
धर उप्पर भर परत। करत अति जुद्ध महाभर॥
कहौं कमध कहौ मध्य। कहौ कर चरन अंत रुरि[1]॥
कहौं कंध वहि तेग। कहौं सिर जुट्टि फुट्टि उर॥
कहौं दंत मंत हय षुर षुपरि। कुंभ भसुंडह रुंड सब॥
हिंदवान रान भयमांन मुष। गहिय तेग चहुवान जब॥छं० ६२॥

**पृथ्वीराज की वीरता का वर्णन, शहाबुद्दीन को कमान डाल पृथ्वीराज का पकड़ लेना और अपने साथ लेकर चलना।**

छंद भुजंगी—
गही तेग चहुवान हिंदवान रानं। गजं जूथ परि कोप केहरि समानं॥
करे रुंड मुंडं करी कुंभ फारे। वरं सूर सामंत हुकि गर्ज भारे॥ छं० ६३॥

---

1. रू०—रुरि।

करी चीह चिक्कार करि कलप भग्गे । मदं तंत्रियं लाज[1] ऊमंग मग्गे ॥
दौरि गज अंध चहुआंन केरो । घेरियं[2] गिरदं चिहो चक्क फेरो ॥छं० ६४॥
गिरदं उडी भांन अंधार रैनं । भई सूधि सुझ्झै नहीं मझ्झि नैनं ॥
सिरं[3] नाय कम्मांन प्रथिराज राजं । पकरियै साहि जिम कुलिंगवाजं ॥
॥ छं० ६५ ॥

लै चल्यौ सितावी करी फारि फौजं[4] । परें मीर सै पंच तहँ षेत चौजं ॥
रजंक्कुत पंचास झुझ्झे अमोरं । बजै जीत के नद्द नीसांन घोरं ॥ छं० ६६ ॥

पृथ्वीराज का जीत कर गंगा पार कर दिल्ली आना ।

दूहा—जीति भई प्रथिराज की । पकरि साहु लै संग ॥
दिल्ली दिसि मारगि लगौ । उतरि घाट गिर गंग ॥ छं० ६७ ॥

पद्मावती को वर कर गोरी शाह को पकड़ कर दिल्ली के निकट त्र्यम्भुजा के स्थान में पृथ्वीराज का पहुँचना ।

वर गोरी पद्मावती । गह्रि गोरी सुरतांन ॥
निकट नगर दिल्ली गये । त्रभुजा चहुआंन ॥ छं० ६८ ॥

लग्न साध कर धूम धाम से विवाह करना ।

कवित्त—बोलि विप्र सोधे लगन्न । सुध घरी परट्ठिय ॥
हर बांसह मंडप बनाय । करि भांवरि गंठिय ॥
ब्रह्म वेद उच्चरहिं । होम चौरी जु प्रत्ति वर ॥
पद्मावती दुलहिन अनूप । दुल्लह प्रथिराज राज नर ॥
मंडयो[5] साह साहाबदी । अट्ठ सहस है वर सुवर ॥
दे दांन मांन षट भेष को । चढ़े राज द्रुग्गा हुजर ॥ छं० ६९ ॥

पृथ्वीराज का शहाबुद्दीन को छोड़ देना और दुलहिन के साथ अपने महल में आना ।

कवित्त—चढ़िय राज प्रथिराज । छाड़ि साहाबदीन सुर ॥
न्रिपत सूर सामंत । बजत नीसांन गजत धुर ॥
चंद्र वदनि मृग नयनि । कल ले सिर सनमुष्ष जुष ॥
कनक थार अति बनाय । मोतिन बँधाय सुष ॥

---

१. कृ०—आल ।
२. कृ०—करीयं ।
३. को०—सब ।
४. को०—में "के चल्यौ निकसि सब फारि फौजं" लिखा है ।
५. कृ०—डंडयौ ।

मंडल भयंक वर नार सब । आनँद कंठह गाइयव ॥
ढोरंत चवर क्किकर करहि । मुकुट सीस तिक जु दियव ॥छं ७०॥

**महल में पहुँचने पर आनंद मनाया जाना ।**

दूहा —चढ़े राज द्रुग्गह न्रिपति । सुमत राज प्रथिराज ॥
अति अनंद आनंद सें । हिंदवांन सिर ताज ॥ छं० ७१ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथीराज रासके श्री प्रिथीराज समुद सिषर गढ़ पद्मावती पाँणि ग्रहणं जुद्ध पश्चात पातिसाह प्रिथीराज जुद्धं श्री प्रिथीराज जुद्ध विजय पातिसाह ग्रहनं मोषनं नाम विंशति प्रस्ताव संपूर्णम् ॥**



# अथ प्रिथा व्याह वर्णनं लिष्यते ।

## ( एक्कीसवां समय । )

**चित्तौर के रावल समर के साथ सोमेश्वर की बेटी के विवाह की सूचना ।**

कवित्त - चित्र कोट रावर नरिंद । सा सिंघ तुल्य बल ॥
सोमेसर संभरिय । राव मानिक सुभग्ग कुल ॥
मुष मंत्री कैंमास । पांन अवलंबन मंडिय ॥
मास जेठ तेरसि सुमधि । ऐन उत्तर दिसि हिंडिय ॥
सुक्रवार सुकल तेरसि घरह । धर लिन्नो तिन बर घरह ॥
सुकलंक लगन मेवार धर । समर सिंघ रावर बरह ॥ छं० १ ॥

**सोमेश्वर का अपनी कन्या समर सिंह को देने का विचार करके पत्र भेजना ।**

दूहा – उत्तर दिसि आहुट्ठु कौं । दे कग्गद लिषि वत्त ॥
सोमेस कीनो मतो । भगिनि दिये प्रथु पत्त ॥ छं० २ ॥

**समर सिंह के गुणों का वर्णन ।**

चौपाई – प्रवत्तवै[1] पहुमी बल राजं । अरु जोगिंद सबन सिरताजं ॥
समर सिंघ रावर चितिज्जै । पुत्रि प्रिया चित्रंग सुदिज्जै ॥छं० ३॥

कवित्त – बर प्रब्बत वैंराज । नरन उत्तिम चित्रंगी ॥
बर आहुट्ठु नरेस । समर साहस अनभंगी ॥
बर मालव गुज्जर नरिंद । सार बंधो बर अड्डो ॥
उंच सग्गपन किये । पुत्त आवै घन अड्डो ॥
बर बीर धीर जाजुल्लति तप[2] । शिवप्रसाद अविचल घरह ॥
प्रियकज्ज अज्ज मन संभरी । सुनि समर कीजै बरह ॥ छं० ४ ॥

दूहा – सोमेसर नंदन मतो । पुच्छि कन्ह चहुआन ॥
आदि ध्रंम घर पंथ ए । हिंदवान कुल भान ॥ छं० ५ ॥

कवित्त – हिंदवान कुल भान । ध्रंम रष्षन सुवेद बर ॥
लै मुंजांनी ढाल । जुज्झ संग्राम सार गुर ॥
सो चित्रंग नरिंद । प्रिया दीनी प्रथिराजं ॥
हेम हयं गय अप्पिय । देन दिल्लीय सब साजं ॥

---

१. मो०–पब्बयपति ।  २. को०–ए०–यत ।

गरू अत्त बत्त गहिलौत गुर । सिंगी नाद निसांन बर ।।
कालंक राइ कुप्पन बिरद । महून रंभ चाहूंत वर ।। छं० ६ ।।

दूहा – सो भागिनी दीनी प्रिथा । सकल रूप गुन लच्छि ।।
चित्रंगी रावर समर । अंगन अवृत सु अच्छि ।। छं० ७ ।।

**पत्र लेकर गुरुराम पुरोहित और कन्ह चौहान का जाना ।**

कुंडलिया – बाल वेस भागिनी प्रिया । अरु समर केलि चित्रंग ।।
राज गुरू गुरराम सम । ताजी तेरह तुंग ।।
ताजी तेरह तुंग । मुत्ति नग माल सुरंगी ।।
बर दाहिम कैमास । बीर बंधव मुकि रंगी ।।
नृप कग्गद गहि हृथ्थ । कन्ह अग्या बर एसं ।।
नर उत्तिम चित्रंग । दई बर बाल सुवेसं ।। छं० ८ ।।

**पृथा कुंअरि के रूप का वर्णन ।**

दूहा – बर बरनन भगिनी प्रिथा । कहि न परै कवि चंद ।।
मानों रति कौ रूप लै । धरि आई मुष इंद ।। छं० ९ ।।

चौपाई – सुफल दियौ फल लद्धो नाहि । इद्र सुबल बलि नवला वाहि ।।
सीस सूर मुप अगनि कुबेर । इन समानह सुदर हेर ।। छं० १० ।।

**पृथा कुंअरि और समरसिंह के उपयुक्त दम्पति होने का वर्णन ।**

कवित्त – स्वाहा ज्यों ग्रह अगनि । सीय ग्रह राम काम रति ।।
नल दमयंत सयोग । द्रुपद कन्या अरजुनपति ।।
इद्र सची वा जोग । जोग गवरिय अरु शंकर ।।
भांनर नास्तिनि कन्ह । सोम रोहिनी नारि घर ।।
फल अप्प हृथ्थ सो दीन नृप । लच्छि सहज लच्छी सुनन ।।
दुज राज राम ग्रह लगन लिषि । मद्धि महूरत चिंति मन ।छं०११।।
इंद्र जोग पंचमी । सुबर पंचमि अधिकारी ।।
भोम बीय नृप थान । सूर ग्रह केत उचारी ।।
इम सुमंत ग्रह लगन । व्याह दंपति दपति गन ।।
और सबै सुभ जोग । होइ सप जात धान धन ।।
इक मास लगन बर थप्पि कै । दिल्ली वै दिल्ली गयौ ।।
सुरतांन दंड लीनों सुकर । सुकर धंम कारज ठयौ ।। छं० १२ ।।

**लग्न का शोधा जाना ।**

दूहा – थप्पि सु लगनह राज ग्रह । सोधि पुरान उरान ।।
बाजपेय मुष उद्धरे । प्रिथा व्याह उनमान ।। छं० १३ ।।

कवि चंद कहता है कि मैं पूरा वर्णन तो कर नहीं सकता पर जहां तक बनेगा उठा न रक्खूंगा।

बहुत मोहि कहत न बनै। बरनत कविन कठोर ॥
गुन मैं थोरिन अप्पि हौं। कछु बरनिहौं सुथोर ॥ छं० १४ ॥

स्त्रियों के शरीर की उपमाओं का वर्णन।

कवित्त विधानजाति—

अहि ससि सन उतंग। पिक्क उर केहरि करिवर ॥
अलक बयन चष चंच। जीह कटि जघन बराबर ॥
किस्न सकल चल अचल। अदिठ अलसंत चलंतह ॥
चंदन नभ वन भवन। अंब गिरि व्यंम बसंतह ॥
सुमनि सरद भय भीत निसि। रति पति लंघत मंदगति ॥
अबला सुअंग ओपम इतिय। कही चंद इन परि विगति ॥ छं० १५ ॥

दूहा—को कवि ओरम बाल की। कहिवे कों समरथ्थ ॥
सब संयोग बनाइ कै। काम चढ्यो मनुरथ्थ ॥ छं० १६ ॥

पृथा कुंअरि के रूप तथा नव यौवनावस्था का वर्णन।

छंद मोतीदाम—

बरनों ससि जुब्बन की वय संधि। तिनं उपमा बरनी बल बंधि ॥
मिली सिसरं रिति राजह जोर। चंप्यौ न तनं विपनं नह कोर ॥छं० १७॥
कवै चलि चंचलता चलि जाइ। धरै कबहूं धन धीरज पाइ ॥
तिनं उपमा बरनी कविचाई। पढ़ावत कांम नई गत ताई ॥ छं० १८ ॥
करं सिर ठंकि सँवारत बार। सिपावत कांम मनों चट सार ॥
दुती उपमा बरनै कवि चंद। चले घट रूप दिखावत इंद ॥ छं० १९ ॥
त्रती उपमा बरनी कवि चाह। लरैं दुअ कोर मनों ससि राह ॥
उठे थन थोर विराजत वाम। धरें मनु हाटक सालिग राम ॥ छं० २० ॥
किधों फल तिंदुअ कंचन जान। धरे मनु भ्रंग सुधा रस पान ॥
तुछं रूम राजिय राजत बाम। पपीलकि सोवन थंभ विश्राम ॥ छं० २१ ॥
जु बंकिय भौंह न तुच्छ गरूर। उठ मनु मच्छ घनंक अंकूर ॥
सुबालय उप्पत मोर सुर्दास। मिले जनु मगल है ससि रीस ॥ छं० २२ ॥
कहूं उठि लागित मोर सुसीर। उठे मनु अंकुर कांम सरीर ॥
तुछं द्रग सोभत कज्जल ताम। चढ़े जनु वाहन बल्लिय काम ॥ छं० २३ ॥
दुहूं कुच बीच सरोमय तट्ट। लगी मृग मद्दय छीन सुघट्ट ॥
तिनें उपमा बरनी कवि रंग। पिपे जनु कालिय के सुतभ्रंग ॥ छं० २४ ॥
कवै मिलि श्रोंन द्रिगस्सुतु लेहि। मनों सिसु जुब्बन तारिय देहि ॥
सविभ्रम हाइ उभारित चक्र। इमं द्रिग इष्ष कटाच्छ सुवक्र ॥ छं० २५ ॥

इते गुन लच्छिन तच्छिन बाल । करी मनों काम सिरी रति माल ॥
भई जब बाल चऊंतय बेस । दई तब पिथ्थ नरिंद गिरेस ॥ छं० २६ ॥

**रावल समर सिंह का गुण वर्णन ।**

दूहा—नर नरिंद जोगिंद पति । मुंजी ढाल विरद्द ॥
उडगन निकट नरिंद विय । सेवत रहत गिरछ ॥ छं० २७ ॥*

कवित्त - सिगी रा अवधूत । बीर चिचंग नरिंदं ॥
कमल पानि सारथ्थ । अरुन तेज कहि चंदं ॥
बर कप्पन कालकं । विरद साहन सुरतानं ॥
बर प्रब्बत वैराज । भोग जोगह बड़ दानं ॥
सो महन रंभ आरंभवै । एक रंग रत्तो रहै ॥
कलिकाल घाम छिप्पैं नही । झलहल्लंत दुज्जन दहै ॥ छं० २८ ॥

**श्रीफल देकर पुरोहित को तिलक चढ़ाने को भेजना और इस संबन्ध से अपने को बड़ भागी मानना ।**

दूहा—फल श्रीफल दुज हथ्थ कै । जाइ सँपतो देव ॥
आज हनंदे पाप हम । मिलि चित्रगी सेव ॥ छं० २९ ॥
भोजन भाव अनंत किय । दिसि उत्तर ग्रह रष्यि ॥
पाप जन्म चहुआन को । गय दुज राज सु इष्पि ॥ छं० ३० ॥

**पुरोहित का चित्तौर में पहुंचकर बसंत पंचमी को तिलक देना ।**

कवित्त—आज हनंदे पाप । समर संमुह ग्रह भग्गे ॥
वय अक्रंम मन नट्ठए[1] । क्रंम सुक्रत[2] फल जग्गे ॥
पंच दिवस रहि थांन । जंपि दुज राज सु आइय ॥
बर बसंत बैसाष । लगन पंचमि थिर पाइय ॥
चतुरंग लच्छि चिचंक दिय । छुयन राम बिप्रह सुतह ॥
जाने कि अग्गि समसान की । देषि सुतन लग्गे मु जंह ॥छं० ३१॥

**पृथ्वीराज के विवाह की तयारी करने का वर्णन ।**

बाजपेय राज सू । होइ कलजुग्ग ध्रंम्म गुर ॥
और जगनि ना होई । व्याह मंडघो सुध्रंम धुर ॥
रथ चौसट्ठि प्रमान । रथ बर जोग प्रमानं ॥
बार बार पर बाज । बीर सज्जे उनमानं ॥
सा इक्क इक्क कर ना किरनि । सत्त सत्त सो बेद[3] विधि ॥
चित्रंग राव रावर सुध्रम । करन मतौ प्रिथिराज सिधि॥छं०३२॥

---

* यह दोहा मो० में नहीं है

१. कृ० मो०—अक्रंम नट्ठए । २. को० कृ० ए० अकृत ।

३. मो०—बेद ।

हेम हयं गय जुगति । सचे मिष्टान पान बर ॥
बर कुबेर कम्भैन । पार प्रथिराज राज नर ॥
चाव द्दिसि बर गांन । दांन चाव द्दिसि अप्पै ॥
ब्रह्म बेद क्रम छेद । मूर नहि सोरथ थप्पै ॥
जे जोग भोग जोगिंद नव । सो उग्गत महि भुल्लई ॥
प्रथिराज राज राजन बली । बलिन जग्ग सम तुल्लई ॥छं० ३३॥

दूहा – धरम सुथिर राजन बली । देव दैव दुति चाव ॥
चाव द्दिसि सो देषियै । लच्छि मोल लषि भाव ॥ छं० ३४ ॥

छंद मोतीदाम – जयं जय छंद जयं गुन रूप । कटावत हेम सु बारह भूप ॥
दिसं दिसि पूरि नृपं नृप थांन । मनों विधि जग्ग कि देवन थांन ॥छं० ३५॥
रसं रस तोरन बंधत बार । मनो नट वत्त कला गुन चार ॥
सुभै अति सोभ सुभद्रह हेम । मनों बर मेर बिराजत तेम ॥ छं० ३६ ॥
सबै बर बीर फिरै जिहि पास । मनो बर भांन कलान प्रकास ॥
कढ़े गर सुंदरि नान प्रकार । मनों ससि भांन उगे इक बार ॥ छं० ३७ ॥
बिराजत मुत्तिन बंदरवार । मनों मुअ आंन मयूष प्रचार ॥
ग्रहं ग्रह उंच सु पंति विसाल । मनों कयलासय सोभति हाल ॥छं० ३८॥
कथा कविचंद सु उप्पम थोर । बिराजत पंतिय कंतिय चोर ॥
धरें धर अंम्रत पच प्रकार । जचें तिन देत संतोष अहार ॥ छं० ३९ ॥
टगं टग लग्गिय दिष्ट प्रकार । दिषे चहुआंन कलाधर सार ॥
भली विधि रूप प्रकार प्रकार । सुभं जनु इंद्र सु जातिह हार ॥ छं० ४० ॥

कवित्त – नहिन हेम पर भास । लच्छि कुबेर लच्छि गुन ॥
थान थांन नवनिद्ध । देव जंपै सुदेव मन ॥
अनिम महिम गरिमास । लभि देवात मद्धिधिय ॥
अष्ट सिद्धि नव निद्धि । राज द्वारह बर बंधिय ॥
जीतिय जितीक सुरतांन निधि । प्रिथा व्याह न्रिमत करै ॥
धंनि धंनि धंन नव षंड हुअ । लंक पंक गड्डिय डरै ॥ छं० ४१ ॥

पृथ्वीराज ने ऐसी तयारी की मानो इन्द्रपुरी है ।

साटक – हैंम हेमय द्वार दारुन गनं[1] । दीसंत लच्छी बरं ॥
पंच द्दून सु च्यारि रत्न गुन ए । सिद्धांत सारं गुरं ॥
संभया वारुन तारु नैव तनयं । धन पौर संघं गुनं ॥
जानिज्जै सुर लोक इंद्र उदितं । धामं सचीवं बरं ॥ छं० ४२ ॥

---

1. कु० मो०–नव ।

**पृथ्वीराज का चारो दिशा में निमन्त्रण भेजना, घर घर में तयारी होना।**

छंद हनूफाल— धनि धंम धनि प्रथिराज। गुन दच्छि लच्छि विराज॥
मधि जमुन में यों धांम। सुर नाक सुर विश्रांम॥ छं० ४३॥
धज इंव फरहर रूप। सुरतान पट्टय भूप॥
त्रैलोक न्योंतें काज। मनो देव व्याह विराज॥ छं० ४४॥
विधि वरन वरन सु धाम। कुब्बेर बरषिय काम॥
बर धंम जग्गि प्रकार। सम दांन विनयह सार॥ छं० ४५॥
फिरि राज राजन चाल। लछि देव एवति पाल॥
षट पाल कै प्रथु पाल। ........................॥ छं० ४६॥
मति धंम भूपति साज। आनंद उछव विराज॥
जगि जोग जुग्गनि नैर। उच्छाह घर घर कैर॥ छं० ४७॥
बिधि भांन सुरपति भांन। चहुआंन तिन सम मांन॥
नव नेह ग्रह ग्रह दान। कवि करै कौन बषान॥ छं० ४८॥
बर जीह फनपति होइ। चहुआन व्याहक जोइ॥ छं० ४९॥

**हाथी घोड़े सेना आदि की तयारी का वर्णन।**

छंद वृद्धनाराच - परट्ठि सेन सज्जि बीर बज्जए निसानयं॥
नाराच छंद चंद जंपि पिंगलं प्रमानयं।
गजं गजं हिलं मल चला चलं गरिट्ठयं॥
कसंमसं उकस्सि सेस कच्छ पिट्ठ उट्ठयं॥ छं० ५०॥
पर्यो सुभोम भार सो वराह कंध उन्नयं॥
चले सयन्न वंधि भूप चंद जपि बोलयं॥
मनों दसंति काज सेन मेलि इंद्र तोलयं॥
ढुरंत चोंर गज्ज सीसता सिंदूर राजयं॥ छं० ५१॥
मनों त्रिजाम कंठ सूर चंद बंधि लाजयं॥
................ ....................
फिरंत डोरि कुंडली सुबाज राज दिष्षहीं॥
कै हथ्थ भोर चंद कब्बि ता भ्रमंत पिप्पहीं॥ छं० ५२॥
सु नच्चई सुरंग धाप बाज ताज उट्ठहीं॥
मनों कि डोरि चक्करी सुहथ्थ हथ्थि नच्चहीं॥
सुबीयता सुरंग चंद उप्पमा सु रट्टई॥
मनोकि तार नभ्भतेय काल तेज तुट्टई॥ छं० ५३॥
लजै भजै मनं गतीय पुब्बता[1] कवी कहै॥

---

1. कृ० मो०—पुब्बका।

सु अंषिका कुरंग गत्ति भांन देषिता रहै ॥
रज रजं जराइ राइ छित्तयं किरावलं ॥
उपम्म चंद कव्वित्ता कही तहां उतावलं ॥ छं० ५४ ॥

पृथ्वीराज के सामंतों की तयारी का वर्णन ।

कवित्त—पंच राइ पंचाल । लिन्न वैराट बद्ध वर ॥
जैत सींह भोंहा भुआल । का कन्ह नाह नर ॥
रा पज्जून नरिंद[1] । पांन ठंठरिय सिवनग ॥
दह रावत आजांन । बाह बंधव सुवन्न अग ॥
बंधन सुमौर मेवार पति । अति उछाह आनंद घरि ॥
संजुरिय[2] जांन छत्रन सहस । सहस अद्ध बज्जन सुघरि ॥छं०५५॥

दूहा—जस वेली वर हथ्थ लै । फल पुच्छै चित रंग ॥
बर सोमेसर हथ्थ दै । ग्रह सज्जै रस जंग ॥ छं० ५६ ॥

रावल समर सिंह का ब्याह के लिये पहुंचना, रावल की शोभा वर्णन ।

आयो बर रावर समर । तोरन संभरि वार ॥
बाल बेस बनिता बनी । मनों संग रति मार ॥ छं० ५७ ॥
सूर रूप रावर समर । बेस बाल सत पत्र ॥
प्रीत चंद कमनिय कुमुद । परस सरस सित[3] रत्त ॥ छं० ५८ ॥

नगर में स्त्रियों की शोभा देखने की शोभा वर्णन ।

छंद मोतीदाम—
चढ़ी घर जाहिन बाल[4] बिसाल । रही लघुवेस लगी चित्रसाल ॥
तनं सुघ बालय अचल लेंहि । चपं चपला कुलटा गति केंहि ॥ छं० ५९ ॥
हलावत चंचल अंचल नारि । मनों विधि देंहि कटाच्छन गारि ॥
बंध्रे सुर नारि कयं सुर रंग । उरि निरखें घन विद्युत अंग[5] ॥ छं० ६० ॥
झमं झम होई सुहेम किरन्न । ससी पर होइ मयूष अरुन्न[6] ॥
मची बर बीरन पीकह[7] कीच । बरघ्य कि मंगल सूर सु बीच ॥ छं० ६१ ॥
झमं झम होत करं नथ पान । परी छवि होइ रवी ससि जानि ॥
तिन मुष यों नथ में झलकाइ । न दिष्षहि उंच रहै ललचाय ॥ छं० ६२ ॥
दिपै नग चीर चिराकन वांम । रचै जनु दीपक कामय स्यांम ॥
सु उज्जल भोंन चिराकनि जोति । फिरै तहां बाल जराइन कोति॥छं०६३॥

---

१. कृ० ए०—रा पजून पूरंन ।　　२ मो०—संमिलिय ।
३. मो०—हिततब ।　　४ मो०—बाम ।
५. ए० कृ० को०—दुरि देखत मेघ नहिन सु अंग ।　　६. मो०—अरंग ।
७. मो०—बीरह पीकन ।

उदै जनु लिच्छमी कंति [1]त्रिगास । किधौं तप तेज किराज विलास ॥
कहै कवि चंद उधम्म प्रकास । बन्यौ जनु प्रप्पन[2] तेज विलास ॥छं० ६४॥

समरसिंह के पहुंचने पर मंगलाचार होना ।

कवित्त—बर कलस्स बर बंदि । बंदि तरुनिय सर लिन्नौ ॥
ग्रह सुरंग कवि चंद । तहां उप्पम बर दिन्नौ ॥
धन चंदन बर पट्ठ । सिढिय सोभा सुफटिक मनि ॥
धन प्रवाल थुंभिय बिलास । सिर सोभ सुरंग फुनि ॥
उत्तरिय बीर रावर समर । बर जोगिंद नरिंद गति ॥
शृंगार बाल भूषन कहौं । जु कछु चंद बरदाइ मति॥छं०६५॥

दूहा—स्यांम बेस नन बालमय । घटि न कछूब किसोर ॥
दोष बाल बरनत कविय । भयौ भेंर घर चौर ॥ छं० ५६ ॥
बर सुबस्त्र तजि बाल नें । सैसब[3] मिस सुंढारि ॥
अब भूषन जब ग्रह करहि । जोवन चढत सवारि ॥ छं० ६७ ॥

शृंगार का वर्णन ।

छंद त्रोटक—
तजि मज्जन सज्जि सिंगार अली । प्रगटी जनु कंद्रप जोति कली ॥
जुसँवारिय केस सुरंग सुगंध । तिनं बर गुंथि प्रसून सु बंधि ॥ छं० ६८ ॥
तिनं उपमा सु कहै कवि सुद्ध । लग्यौ ससि राह अधंमय[4] जुद्ध ॥
चलें अलकें अलि चंचल घट्ट । लगी जुनु कालिय नागिनि पट्ट ॥ छं० ६९ ॥
जर्यौ ससि फूल धर्‌यौ मनिबद्ध । उग्यौ गुर देव किधौं निसि अद्ध ॥]
बियं उपमा कबरी सु अलप्प । चढे मनु[6] मेर ससी लय श्रप्प ॥ छं० ७० ॥
सी मंति सुमुत्तिय बंधि संवारि । तिनं उपमा बरनी सु विचारि ॥
परी रवि होड मयूषन तार । भए जनु सिद्ध उधातम धार ॥ छं० ७१ ॥
बनी कबरी बर पुत्तरि दांम । अध्यातम पाठि पढावत कांम ॥
धर्‌यौ बर भाल तिलक्क मिलाइ । मनों ससि रोहिनि आनि मिलाइ ॥
॥ छं० ७२ ॥
मनों ससि बीयक तीय समान । तिनं सिरसाइ लिलाट सुजांन[7] ॥
दुती दुतियं बरनो कवि चंद । दुर्‌यौ छबि देखि सरद्द को इंद ॥ छं० ७३ ॥
बनी बर भौंह सु बंकिय एह । मनों धनु कांम धर विन जेह ॥
कहौं बर नासिक ओपम एह । सु काम भवन्न कि दीपक तेह ॥ छं० ७४ ॥

---

१. ए०—विग्रास । २. मो० दर्प्पन ।
३. मो०—बिसाल । ४. मो०— शैशव ।
५. मो०— अधार्मय । ६. मो०—मनों ।
७. ए० कृ०—सुजानि ।

द्रगं उपमा दुति यौं दमकै । सु मनों सुत षंजन के चमकै ॥
जु दिषै वर भाइ दुलोचन कोर । मुषावत कांम कमान के जोर ॥छं०७५॥
आटंकन की उपमा इतनी । जु कही कवि चंद सुरंग घनी ॥
जु सुन्यो रवि राह ग्रह्यौ ससि है । सु फिरै दुहु बीच सहायक ह्वै ॥छं०७६॥
उपमा सु कपोलन की चिलकै । जु मनों ससि ह्वै रवि में झलकै ॥
जुटि गंठिग मुत्तिय पंतिन की । तिनकी उपमा कवि नै मनकी ॥छं० ७७॥
दुअ पास कपोलन तेज छुट्यो । मनों तारक लै ससि उग्गि उठ्यो ॥
जु चिबुक्कन की उपमा हिलज्यौं । मनों भ्रंग सुता सितपत्र तज्यौं ॥
कल ग्रीव चिवल्लिय रेष वनं । सु ग्रह्यो मनु कन्हर पंच जनं ॥
विय बाल सुमालन लाल सजै । सुधसी जनु भारति नम्भ तजै ॥छं० ७९॥
गुँथी पट स्यांम सु मुत्तिय माल । भयो जनु तीरथ राज विसाल[1] ॥
उठी पट कुट्टिय कंचुकि वाम । कि जीयन कों त्रिपुरं चलि कांम ॥छं०८०॥
कछू छबि छत्तिय की बरनं । सु रह्यो मनों कांम तिनं सरनं ॥
बर लंकिय लंकय सिघ किती । वर मुंट्टिय मांहि समाइ तिती ॥ छं० ८१ ॥
* पसरे नन द्रष्टि न ठौर रुकै । *मृगतिस्नह देषि मनौं सु चुकै ॥
कटि मेषल उप्पम एह धरं । मनों नोग्रह सिघ सहाइ बरं ॥ छं० ८२ ॥
सुभंत समुपित अंगुरि तत्र । मिले गुरु मंगल हस्तनि षत्र ॥
बनी कर पौंचिय पट्टय स्यांम । तिनं उपमा बरनी बर ताम[2] ॥ छं० ८३ ॥
लटकै बर अंग सु फूंदन लाष । झुलैं मनुं नागिनि चंदन साष ॥
बरनों मनि बढ्ढि बढंत नितंब । सुभै जनु उज्जल द्वै रबि बिंब ॥छं० ८४॥
सकोमल जंघ सु रंग सुढार । भ्रमी मन चित षरादिय मार ॥
सजे बहु वार सिगार सुरत्ति । चली तव हंस उपप्पन गत्ति ॥ छं० ८५ ॥
सु एडिय उप्पमता कवि एह । रची जनु कोरिय कुंद नरेह ॥
बरने नख की उपमा कविता । सुजरे मनुं कुदंन मुत्तियता ॥ छं० ८६ ॥
†जल बूंद पुहप्प कि द्रप्पन दुत्ति । †कि तारकि तेज कि होर प्रभत्ति ॥
बर गोप्प सुगंध सुजांनियनं । प्रगटै बर बास सदेव घनं ॥ छं० ८७ ॥
पट दून चबगुन में बरनं । सिनगार अभूषन ए कहनं ॥
तब सज्जिय बालत मोर मुषं । उपमा कविचंद कही सुरुषं ॥ छं० ८८ ॥
इन भाइ सुमुत्तिय गुंज[3] बहोह । द्रिगं अधरं प्रतिबिंब सजोह ॥
करैं रंगरत्त दुकूल सु ओर । झुलै मुष ऊरध पाइ झकोर ॥ छं० ८९ ॥

---

१. को०—प्रयाग ।
२. प्रो०—कवितास ।
३. मो०—नख ।

* ये दो पंक्तियां मो०—प्रति में नहीं हैं ।
† ये दो पंक्तियां मो०—प्रति में नहीं हैं ।

बन्यो मनवंछ मनोरथ जंम । करे जहु चंद जु धूरिक क्रम्म ॥
मिले कि कंहू अधरा रस पांन । कहै कविचंद सु जीरन जांनि ॥ छं० ९० ॥
सु देषि कह्यौ कबिरूप अभ्यास । मनों उठई मकरंद सुबास ॥
सजे षट दून अभूषन बाल । मनों करि कांम करी रति माल ॥ छं० ९१ ॥
सु लज्ज सु संकर सों मन अंध । मनों अरनांमद श्रग्ग सुबंध ॥
धरचो तन कौरव वस्त्र कुंआरि । मंडी जनु संभ मनंमथ रारि ॥ छं० ९२ ॥

**पांच सौ वैदिक पंडित, दो सहस्र कोविद, एक सहस्र मागध आदि गुण गाते हुए, ऐसी धूमधाम से रावल समरसिंह का मंडप में आना ।**

कवित्त— सय सुपंच वर विप्र । बेद मंत्रं अधिकारिय ॥
उभय सहस कोविद्द । छंद तक्कह[1] अनुसारिय ॥
सहस एक मागध सु । सित्त पौरांन पवित्रिय[2] ॥
सहस अठ्ठ डाहालगत । गाइन सुर जित्तिय ॥
उडिरेन धेन गौधूल कह । सहस दोष कट्टन धरिय ॥
संभरिय ग्रेह[3] आहुट्ठ पति । मिलि विधान[4] मंडप भरिय ॥ छं० ९३ ॥

**विवाह मंडप की शोभा का वर्णन ।**

छंद नाराच— विधांन धान मंडपं । जवांन जग्ग[5] पन्नयं ॥
बिपष्ष चारि कित्तनं । समर्ध देव रत्तनं[6] ॥ छं० ९४ ॥
धुनद्द धुंम्म सालियं । अषंड लंन वालियं ॥
प्रजात पुन्य पानयं । सु पंच कोटि दानयं ॥
सभूत भेम लच्छिनं । अभूत दांन दच्छिनं ॥ छं० ९५ ॥
दमित्त काम लंबरं । कलंक कित्ति रावरं ॥ छं० ९६ ॥
भ्रमेंन भूमि भारियं । ग्रहंत पांनि धारियं ॥
कुसंभ चीर गंठियं । प्रथा प्रसंग पट्ठियं ॥ छं० ९७ ॥
सु सद्दियं जयं जयं । सु सद्द विप्रयं लयं ॥
अरुन्नयौ सु उद्दयं । सिकार सद्दयं सयं ॥ छं० ९८ ॥
अचिज्ज सिद्ध चारनं । बिचार बार बारनं ॥ छं० ९९ ॥

दूहा—परनि बीर रावर समर । बहुत कहूं रस जोइ ॥
कवि वर बरनत ना बनत । और सुभष बहु होइ ॥ छं० १०० ॥

---

१. ए० को० कु०—तर्क ।
२. मो०—पवित्तिय ।
३. मो०—एह ।
४. ए०—बिधान ।
५. मो०—जग ।
६. यह तुक मो०—में नहीं है ।

करे चंद बरदाइ दुहुं । बार बार मनुहार ॥
राज राज ढिग ढिग फिरै । मनों समहु रवितार ॥ छं० १०१ ॥

कवि कहता है कि पृथ्वीराज के यहां विवाह मंडप में इन्द्रादिक देवता जय जय कर रहे हैं और लग्न का समय ज्यों ज्यों पास आता है आनन्द बढ़ता है ।

कवित्त —चौहानन के ग्रेह । इंद्र जचि[1] होय अग्नि बर ॥
अष्ट देव सत सील । नाम[2] संतोष मंत्र बर ॥
सहस गयन बर राज । धीर ढिल्ली अधिकारिय ॥
जच्छ देव गंध्रब्ब । जयति जै जै उच्चारिय ॥
दिव देव लगन आवै घरी । तिम तिम बाढै पेम रस ॥
ज्यों चढ़े समुद हिल्लोर बर । तिम सु बीर बढ्ढति जस ॥छं० १०२॥
दान मकल सामंत । न्यांत अग्गे अधिकारिय ॥
इंद्र साज कुब्बेर । इंद्र वासम न विचारिय[3] ॥
बचन रचन सचि कहहि । देव सचि कहै ग्यान सधि ॥
अष्ट जोग भुल्लै सभोग । निरषंत सकल सिधि ॥
जे बे नरिंद संभरि धनी । संभरि विधि संभरि चरित ॥
भूपाल बीर दरबार बर । तिहित देव लागे सुगत ॥ छं० १०३ ॥

सांमतों और राजाओं ने जो जो दहेज दिया उसका वर्णन ।

छंद भुजंगी—
प्रथमं सुकन्हं निवंत्यो सु राजं । कही उप्पमा चंद कब्बीति साजं ॥
शतं[4] एक बाजी करी पंच दूनं । दियो राज कन्हं निवतो स ऊनं ॥छं०१०४॥
लछी वस्त्र हेमं नगं पारि पारं । तिनं देषते देव गत्ती विचारं ॥
दियं निड्डुरं राइ रट्ठौर राजं । भुजंगादि भुल्लै कहै सब्ब साजं ॥छं०१०५॥
दियं बंध राजं सलष्षं पवारं । धनं राइ कुब्बेर लभ्भै न पारं ॥
महा दंत दंनीन की पंति बंधी । दरब्बार मानों नगं जोति संधी ॥छं०१०६॥
दियो जाम जद्दों सु लद्दो जुवानं । सहस्रं दसं हेम गज एक पानं ॥
दियो राज पीची प्रसंगंति बीरं[5] । उभै दून हथ्थी हयं सत्त सूरं ॥छं०१०७॥
रजक्की सु बस्त्रं अनेकं प्रकारं । दिषे बीर बीरं महा बीर सारं ॥
दियौ राज गोइंद आहुट्ठ राजं । दियं तीस हथ्थी महातेज साजं ॥छं०१०८॥

---

१. मो० बव । २. ए०—नाम ।
३. मो०—प्रति में "दान दरषत उजवारिय" पाठ है ।
४. को० कृ० ए०—चिबं ।
५. को०—पीरं ।

इकं माल मुत्ती उतंगं सरूपं । तिनं देखतें भांन क्रंनं न भूपं ॥
अतताइ बीयौ लियौ नाहि राजं । हुतौ ईस भक्तं उदे देव साजं ॥छं०१०९॥
त्रिया रूप आगें महा पाप लच्छी । तिनं राज राजं निरष्षी अनछी ॥
दियौ राम राजं रघुवंस बीरं । तिनें पार कुब्बेर लब्भै न तीरं ॥छं०११०॥
उभै सत वाजी उभै सत हृथ्थी । तिनं सथ्थ एकं किरन्नी बिरथ्थी ॥
उऐ एक राजं दियौ एक भानं । दसं तेज राकी एराकी प्रमानं ॥ छं०१११॥
दियं सत बंधं कनक्कू बिराजं । उभै सहस हेमं इकं बाज राजं ॥
कियौ राज न्योंनै अजम्मेर बीरं । सदा सागरं गोरयं लाज नीरं ॥छं०११२॥
दिए पंच बाजी सुरंगं तुरक्की । जिने धावतें बाइ की गत्ति थक्की ॥
दियौ राज बंदं पुंडीरं सु बीरं । महा हेम सहसं उभै बाज तीरं ॥छं० १३॥
दियौ राज कैमास न्योनौ नरिंदं । धरं पंचमो भाग लच्छी स व्यंदं ॥
जितौ राज राजं दरब्बार हेमं । तितौ पंचमो भाग अप्पो सु तेमं॥छं०११४॥
दियौ बाइ चामंड लच्छि प्रकारं । नवं निद्धि सिद्धं सुलब्भै न पारं ॥
रह्यो एक वस्त्रं उभै पंच बाजी।दियौ राजराजिंद राजिंद साजी॥छं०११५॥
दियौ अन्नूरं अंग इतौ प्रकारं । तिए तात के नग्ग लिन्नें सुधारं ॥
हारं हेम करं गरद्दं मु लच्छी[1] । जिनं देषनें इंद्र को द्रब्ब गच्छी ॥छं०११६॥
दियौ दान सूछम्म[2] सादल्ल मोरी । इकं बाज बीरं रजं पंच कोरी ॥
दियौ राज बंदेज मोड्डा त्रिवारं।तिनं न्योत को कोइ लब्भै न पारं॥छं०११७॥
नांपरं मुनी इभी अट्ठ माला[3] । जिनें द्रब्ब को छेह आवै न पाला ॥
वेंगे माहि गोरी लही तस्स बीरं । दई राज चोहांन न्योंतें सरीरं ॥छं०११८॥
सतं पंच बाजी सतं अट्ठ हृथ्थी । तिनं देखतें तेज कुब्बेर नथ्थी ॥
दियौ राज जंगल्ल मह्नों नरिंदं । तिनें नांम भीमं महातेज कंदं ॥छं० ११९ ॥
दसं बाज पंचं इकं[4] मुत्ति मालं । तिनं तेज आवृत्त रवि किरन झालं ॥
चरं मीनि धारं सरं समरकंदी।गुरं राम दीयौ मनों राज इंदी ॥छं०१२०॥
लियौ ना सुराजं कछू नाहि रष्यौ । पछै धर्म राजं सु राजं बिसष्यौ ॥
दियौ बीर बालुक्क बावार बीरं[5] । सिरं काज राजं सुभारथ्थ भीरं ॥
॥ छं० १२१ ॥

नृपं हृथ्थ देतं सु सेवक्क मंडे । महा छत्र छत्री न छत्रीन षंडे ॥
हस्यो राज प्रथिराज दै हृथ्थ तारी । तिनं भारती कौन आवै प्रकारी ॥
॥ छं० १२२ ॥

---

1. ए० कृ० को०— में "तिनं बंध बंधं विरच्चं सुलच्छी पाठ है ।
2. ए० को० कृ०—सूछम्म ।
3. मो०—मर्ग । 4. को०—बाजं । 5. ए० कृ० बीयं ।

कवित्त—अद्ध सूर उग्गंत । ढ़ाल ढुबकी सुरतानिय ।
ठांम ठांम मद्धगंध । सज्जि चल्लै अगवांनिय ॥
धर तर गिर धावत समूह । जूह चतुरंग जगाइय ॥
ढिल्ली बै सुरतान । धुबिक नीसान बजाइय ॥
जा हथ्थ हथ्थ कविचंद कहि । अल्लह देइ सुपाइयं ॥
ततार षांन निसुरत्ति षां । सुबर सेनरि गाइयं[1] ॥ छं० १२१ ॥

रावल समरसिंह का सब सरदारों से पूछना कि क्या हाल है
कौन दृढ़ है और डरता है । सभों का उत्साह
पूर्ण वीरता का उत्तर देना ।

कवित्त—प्रात समर रावर नरिंद । साहस गत पुच्छिय ॥
कहै सब्ब सामंत । मत्ति जंपो मति अच्छिय ॥
कोन वीर को धीर । कोन साहस को कातर ॥
कवन दूत अवधूत । जोग कावंध समातर ॥
बंधनह कोंन को बंधियै । अरु किन बंधन तन छुट्टयो ॥
चित्रंगराज राजंग गुर । रहसि मंत बर छुट्टयो[2] ॥ छं० १२२ ॥

रावल का कहना कि ऐसे समय में जो प्राण का मोह छोड़कर
स्वामी का साथ देता है वही सच्चा वीर है ।

इहै वीर अवजोग । प्रांन पति सथ्थ न छुट्टै ॥
चुक्कै न बीर अवसर प्रमान । जिहि जोग अहुट्टै ॥
इक बंधन बंधियै । इहत तन बंधन अग्गै ॥
स्वांमि संकरें छाड़ि । स्वांमि हक्कारति भग्गै ॥
सोई बीर धीर साहस मुई । मुइ रन बीर सुबीर हुई ॥
चित्रंग राव राबल्ल चवै । जल बुड्डतं रन कीर सोइ ॥ छं० १२३ ॥

दोनों सेनाओं का उत्साह के साथ बढ़ना ।

दूहा—उदित अर्क दिसि पुब्ब पहुं । जगे सेन दोइ जंग ।
अप्प अप्प बल बद्धए । बल बज्जंगी[3] अंग ॥ छं० १२४ ॥

पृथ्वीराज का सेना के साथ बढ़ना ।

कवित्त—तब प्रथिराज नरिंद । समर उत्तरिय चढ़ाइय ॥
सज्जि सेन चतुरंग । को[4] दाव लसाइय ॥

---

१. ए०—को०—कृ०—रंगाइए ।
२. मो०—छुट्टयी ।
३. मो०—बज्जंगिय ।
४. मो०—कोवं ।

स्यांम सेत धजबंधि। नेत निवकरि निवकाइय ॥
बंदि बीर बिभ्भूत लुलिय लिल्लाट लगाइय ॥
नारद्द दद्द तुंबर सुचिर। सिव समाधि जग्गाय, बसि ॥
अदभुत जुद्ध दोउ दीन को। अप्प आन दिष्षै रहसि ॥ छं० १२५॥

**सुलतान का रणसज्जा से सजकर सवार होना।**

दूहा सुनि रू वत सुरतांन चढि। गजि नरमिय अपसिद्ध ॥
अश्भर सकल सनाह कसि। चढ़ि अवधूत सनद्ध ॥ छं० १२६ ॥

**हिन्दुओं के तेज के आगे मीरों का धीर छूटना।**

दूहा जब हिंदू दल जोर हुअ। छुट्टि मीर धर ध्रंम ॥
★ असमय आर बषांन चलि। करन उद्धमा क्रंम ॥ छं० १२७ ॥

**एक ओर से पृथ्वीराज और दूसरी ओर से रावल समर सिंह का शत्रुओं पर टूटना।**

दूहा इत राजन उत समर बर। दुअ दल मज्जि अमर ॥
तन तुरंग तिन बर करन। नमिय तेज हय नंग ॥ छं० १२८ ॥

**युद्धारम्भ, युद्ध वर्णन, अरब खां का मारा जाना।**

छंद भुजंगी
मिले लोह हथ्थं सु बथ्थं हकारे। मनो दाहनी मन मै गंग भारे ॥
दिठी दिठ्ठ हूनं भरं आसुरानं। पलं कह वज्जे उभै सिध जानं ॥ छं० १२९ ॥
जपै इष्ट मत्रं मुषं राम नामं। कहै मेच्छ दीनं ग्रहै मुक्ति वाम ॥
छुटै तीर भारं द्रमं के निसानं। मनो भादव गज्जिय मघ्घवानं ॥ छं० १३०॥
वजे भेरि तूरं बजे संष नद्द। मनों गज्जई वीर अनहद्द सद्दं ॥
भिरैं मेच्छ हिंदू लरं लोह तने। मनं ईस सीस यह देव पत्ते ॥ छं० १३१ ॥
हुए षंड षंडं भरं सो अ अग्गं। मनों देव दाने त्रिहथ्थें बिलग्गं ॥
षिजे लोह आरब्ब बाहै कम्मरं। हली फौज चहुआंन सय सूर नूरं ॥ छं० १३२ ॥
तवें आइ ठढ्ढो भरं सिघ सेनं। तनं आवरे वीर रूपं पयेनं ॥
दिठं दिठ्ठ लग्गी समं षान षानं। हयतो हयनी रूप आसुरान ॥ छं० १३३ ॥
तुरी छडि राजं महे संग पानं। हद् सेल सथ्थं फटे षांन थानं ॥
जुटे सेल संम्हो बहै षग्ग अट्टं। परे टट्टरी[1] झट्ट लग्गे सुघट्टं ॥ छं० १३४ ॥
भई भीर सिघं अनुद्ध अपार। कहै बीर धीरं मुषं मार मारं ॥
रह्यो आइ अड्डो पतीधार स्यामं। हयो षग्ग षानं सु पंमार रामं। छं० १३५ ॥

---

★ मो०-प्रति में "असरम मय साह करि आसखां प्राक्रम" पाठ है।

1. मो०-टट्टरं।

बह्यो आरबं षांन दो दीन साषी। जिने दीनके धंम की लाज राषी॥ छं०१३६॥

**पांच घड़ी दिन चढ़े वीरता के साथ लड़ कर अरब खां का मारा जाना।**

कवित्त – पंच घटी दिन चढ्यो। उमरि आरब्ब षांन लरि॥
हिंदुअ सेन समूह। छोह छंड्यो सुकंक अरि॥
असि प्रहार चढि धार। मन तुट्यो तन तुट्टिय॥
अस्त वस्त बज्री कपाट। दद्धीचन जुट्टिय॥
पग पगति सिभ पग पग मुगति। भुगति भूमि कित्तिय चलिय॥
धनि सेन साह सुरतांन दल। दरिय बीर मुत्ती षुलिय॥ छं०१३७॥

**खुमान खां का क्रोध करके लड़ने को आना।**

कवित्त एकादस दिन जुद्ध। उमड़ि आरब्ब षांन जुरि॥
★ बल घट्यो पतिसाह। षबरि षुम्मान षांन सुनि॥
परि अरिष्ट मु बिहांन। भए सब सप्प उतारे॥
अप्प अप्प मुष छडि। मंडि करि वार करारे॥
घरियार सघन समघाइ बजि। लरत लोह भए लल्लरिय॥
दोइ दीन दुंद दारुन दरिय। करै बीर गुन गल्हरिय॥ छं०१३८॥

**युद्ध का वर्णन।**

छंद मोतीदाम – सुअंत कमंत बढै अनदोस। परै घन वत्त सरोसिय रोस॥
लठै अनु सांड भयानक भंति। करै घन गज्जं घन बन कंति॥ छं० १३९॥
बहै असि अंक निसंक नि नारि। उतारत भाजन मून कुंभार॥
तकै सिरहंन तकत्तिय घाउ। बहै करि वार मनो बहि बाउ॥ छं० १४०॥
जहां तहां धुक्कत उठ्ठन एक। सरफै तरफै रत तच्छिय तेक॥
हलंमल होत षरभ्भर भीर। वहै असमान अनुद्धिय तीर॥ छं० १४१॥
बहै सर पष्षर निक्करि जात। तकै तन घट्ट करंत निघात॥
परैं बर बज्र गुरज्ज मिग्न। वहै मिर रत्त कै पब्ब झिरन॥ छं० १४२॥
अदभ्भुत आवध्र वज्जिय मार। ढहै जिमि वृक्ष मुनद्द किनार॥
हलंमिल्ल है दल पैदल ‍क। भय इम युद्ध भरी भर ‍क॥ छं० १४३॥

**ग्यारह दिन युद्ध होने पर सुलतान की सेना का निर्बल होना। रावल समरसिंह का तिरछी ओर से शत्रु सेना पर टूटना**

कवित्त –एकादम दिन जुद्ध। मबर संघट पच घटि॥
बल घट्टिय पतिमाह। बग्ग परमरिय षांन जुरि॥

★यह पंक्ति मो० प्रति में नहीं है।

१. मो०–संरम्भ।

हाइ हाइ आरिष्ट । सकल हिंदून सेन करि ॥
समर सिंघ मुष छंडि । जाइ भंज्यो तिरछो परि ॥
घन घाइ बजाइ सु फौज फिरि । लरन लोह कढ्ढै भिरन ॥
दोउ दीन दीन उप्पम बिसल । मद मैंगल जुट्टे लरन ॥ छं०१४४॥

छंद त्रिभंगी मद मोष कि जुट्टं दो वर जुट्टं संकर तुट्टं आहुट्टं ।
भर भर भूआलं भूधर हालं कर बजि तालं तर तुट्टं ॥
करि कर बर कुंतं सजि बलवंतं भिरि गज दंतं चढ़ि दंतं ।
करि घन समानं बीर भरानं उप्पम जानं करि नंतं ॥ छं० १४५ ॥

युद्ध बर्णन ।

तज्जे सब सस्त्रं बीर सुमित्रं बजि अनुरत्त उत्तगे ।
उर उर बर घट्टे रुधि रस लुट्टे छबि बल पट्टे रग रंगे ॥
धर धरति फुरक्कं चलत न दिष्षं अंतर रुष्ष अवरुष्षं ॥
बग्गं अघ जानं को किग्वानं गिल हित पानं जह भष्षं ॥छं० १४६॥
है वै हिंदवानं तजै न थानं द्रोन समानं गुर पिंडं ॥
रितु राज बसंतं दीपति चितं संकुचि जंतं मिल षंडं ॥
नेजे बर षानं बलि लछि ध्यानं मीर धरानं भ्रमि दंदं ॥
सब सेन समाहं सुरपनि छाहं को तिग राह लै चदं ॥छं० १४७॥

खुरासान खां का घोर युद्ध करना ।

कवित्त - षां षुरसांन ढहाइ । षांन षुरसांन गहन पति ॥
सत्त दून भर समर । समर आहुन्ति मडि छिति ॥
सेन नवत भ्रित नवत । नवत गजराज माज नव ॥
ते समस्त नव मंत्र । यंत्र नत्र नव्वत सव ॥
दिन अदित हूंम इक सथ्थ उडि । रन आहुट्टिय बीर बर ॥
दिष्षहि सुजथ्थ गंध्रव गुननि । जुबर कित्त बित्ती सुभर ॥छं० १४८॥

समर सिंह की बीरता का वर्णन ।

कवित्त - पर्‌यो समर षाबास । समर जिनै गुरसानी[१] ॥
परि भट्टी मह नग । सस्त्र बाहे सुविह्नानी ॥
पर्‌थो गोर केहरी । रेह अजमेरां मरिषय[२] ॥
स्वामि ध्रम जस रत्त । कित्ति भारथ भर भष्षिय ॥
रघुवंस पंच पंचौं मिले । बर पंचानन नाम क्रमि ॥
चित्रंग बीर पंचो परत । चढयो भान मध्यान नमि ॥छं० १४९॥

१. मो०-षुरसानी । २. मो०-रष्षिय ।

कवित्त — चढ़त भांन मध्यांन । बीर गष्वर उग्गरि घर ॥
सुमरि सेन सामंत । ओट तत्तार षान भर ॥
बज्र घात आरिष्ट । बीरता रिष्ट गरिष्टिय ॥
लुथ्थि लुथ्थि आहुट्टि । लुथ्थि लुथ्थन पर जुट्टिय ॥
धारंग छुट्टि अन छुट्टिहै । डंक बज्जि बज्जी विपल ॥
हरुवंत देखि उभ्भै हसब । उघरि सिंभ दिष्षै सुपल ॥छं० १५०॥

**बड़े बड़े बीरों का मारा जाना ।**

पल उघघरि दिषि सिंभु । ब्रह्म दिष्यो ब्रह्मासन ॥
प्रकृति पुरुष दिष्षीन । प्रकृति दिष्यो गुरु षासन ।
थान थान जम पुच्छि । रंग पुच्छै पछ गृह फिरि ॥
भौ अचंभ कविचद । लोक मंगै सु लोग सुरि ॥
लभ्भी जु मुगति पग मग्ग करि । जोग भग्ग जिन मुक्कयौ ॥
सामंत सूर मिलि सूर ग्रह । फिरि न तिनन तन चुक्कयौ । छं०१५१॥

**गष्वर खां और तातार खां दोनों का मारा जाना ।**

दूहा — उभय सहस गष्वर परिग । थल बिहथ्यो सुरतान ॥
समरसिंध रावर सिमुख । परिग बीर[1] बिय षांन ॥छं० १५२॥

**याकूब खां का घोर युद्ध वर्णन ।**

छंद भुजंगी —
पर्यौ षांन आषूब मुष्षं समाहं । बजे टोप टंकार के तार साहं॥
कटै कंध कामंध नंचे विभंगं । मनों अग्गि लग्गी समीपं न दंगं ॥छं० १५३॥
करै बीर भंगं सुभट्टं करं क । मनो उच्छरै मीन जल मज्झ पंकं ॥
करे दोह दोही समं चित्र कोटं । परे बीर बीरं सुरत्तान जोटं ॥छं० १५४॥
मथी सेन दूनं भई थोर थोरी । मनों वारिज पंनि दंनी ककोरी ॥
बजै घाइ अघ्घाइ निघ्घाइ घट्टं । पढ़ै वेद विप्रा वके ज्वान भट्टं ॥छं०१५५॥
परै ढाल मालं विराजै कला की । मनों भीति गोष भिदै नीर जाकी ॥
जिनैं नीर मुष्षं षगं नीर झल्लै । मनों माधव माम वे वंक फुल्लै ॥छं०१५६॥
किरव्वान कुंतं झरै पंमु कक्की । मनों बीज लट्टी कुलट्टा मा‍ककी ॥छं०१५७॥

**अब आधी घड़ी दिन रह गया तो निसरत खां और तातार खां ने सेना का भार अपने ऊपर लिया ।**

दूहा — रहिग जांम तन अद्ध घटि । टरिन बीर जुध बार ॥
षां निसुरत्ति तत्तार षां । लयौ सैन सिर भार ॥ छं १५८ ॥

---

१. मो०—बीय ।

### घोर युद्ध होना, पृथ्वीराज का स्वयं तलवार लेकर टूट पड़ना।

छंद भ्रमरावली —

जयं जय सद्द सु सद्दिय सूर। जु अच्छरि पुक्क उछारत दूर॥
हहा हुहु गंध सुगंध्रव गांन[1]। पर्यो घरि एक उभै रथ भांन॥१५९॥
भवं[2] रुंड मुंडय सुगुंथय माल। भ्रमंय उपावहि ढुंढहि लाल॥
जु षिझै चहुवांन कृपान कसी। मुमनो दुति दोझर गी निकसी॥छं १६०॥
तुटि पट्टन भो उपमाहि लह्यौ। सुपर्यौ जनु मेर सुरंग कह्यौ॥
नव जंपि नवै रस बीर नच्यौ। भमरावलि छंद सु चंद रच्यौ॥छं० १६१॥
नव नंचिय रुंडति मुंड हस्यौ। तिन ठौर विभछ्छ भयानक सो॥
परि लुथ्यिअ लुथ्थि तहां सरसं। सुभयौ रस शंकर रुद्र रसं[3]॥छं० १६२॥
रुधि सों गज राजति दांन झरै। कवि चंद तहां उपमां उचरै॥
छबि सो घन स्यांम सुरत्त परी। मनों विज्र बलै नदिट्ठ उतरी। छं०१६३॥
उपमा दुसरी रंग देषि कहै। जमुना जल में सरसत्ति बहै॥
घन अच्छरि अच्छ कटाच्छ करै। रस भेद सृंगार पनाह हरै॥छं०१६४॥
तिन जारन गाड़न को न बचै। रनमं[4] रस तीय सु मत्य नचै॥
धरकै घर काइर चित्त वियं। करुना रस केलि कुलान कियं॥छं० १६५॥
बर बीरन जुद्ध इतो संपज्यो। तिहि ठौर भयानक सो उपज्यो। छं०१६६॥

### रावल की वीरता का वर्णन।

दूहा - अति प्राक्रम रावर सुभर। कूरंभ नरसिंघ जग्गि॥
रघुवंसी अति क्रम्म गुर। कथ्थ करन कलि लग्गि॥छं० १६७॥

### शाह का प्रबल पराक्रम करना। हिन्दू सेना का घबड़ाना।

गाहा — जब मचि रीठ अपारं। कि। अति क्रम्म जवनय साह॥
भर हर हिंदुअ भग्गं। कर धरि षग्ग धाय कूरभ॥ छं० १६८॥

### रावल का क्रोध कर स्वयं सिंह के समान टूट पड़ना।

कवित्त - जबहि सेन चतुरंग। साहि अरि जंग आइ जुरि॥
तबहि राज रघुवंस। झुकित बर षग्ग अप्प गहि॥
हनिय मत्त गजराज। सिंघ कर मथ्थ सिघ्र[5] बहि॥
मनो बसत रंगरेज। मट्ट फुट्यौ सुरंग ढहि॥
दौरे मसंद किलकार करि। धुअ समान साहस धरै॥
बज्जे बदन असिवर सबर। सुकवि चंद कीरति करै॥छं० १६९॥

---

१. मो०—जांन। २. मो०-भवो।
३. मो०—हसं।४. ४. को० कृ०—संसर।
५. मो०—सिंघ।

## दोनों सेनाओं का सन्मुख पन्थ होकर घोर युद्ध करना।

छं० विराज—

जुरे हिंदु मीरं बहे षग्ग तीरं। मुषें मार मारं बहे सूर सारं॥ छं० १७०॥
भिरे इअ भारं तुटे★ षग्ग तारं। अकथ्थं करार कहे देव पारं॥ छं० १७१॥
जुटे पंच षानं करक्के कमानं। रघूवंस रायं धरे षग्ग घायं॥ छं० १७२॥
नरं सिंघ रूपं जुरे नेक जूपं। महंमूद षानं रघूवंस रानं॥ छं० १७३॥
हयौ सेल मीरं पर्यो मध्य वीरं। कही फौज साहं वहे कछ्छवाहं॥छं०१७४॥
दुअं तीन षानं हयं तीहि यानं। बहे षग्ग झट्टं सुवा हिम घट्टं॥ छं० १७५॥
बहे धार धारं करै मार मारं। हुओ हुल्ल मीरं नयो नाग पीरं॥छं० १७६॥
सिरै तुट्टि तारं मिले षांन सारं। अनुज्जं अपार ···· ···॥ छं० १७७॥
बहावंत घायं मनो वृष्व बायं। गए सूर भेदं बरी अच्छ मेदं॥ छं० १७८॥
दुअं फौज राजं जु साहाब गाजं। रहे दोस सामं करै सामि कामं॥छं०१७९॥
करे देव साषी सबै किति भाषी।·····················॥ छं० १८०॥

## रावल के क्रोध कर लड़ने का वर्णन।

कवित्त—हुं तत्तो रघुवंस। भीर भंजन बहुआनिय॥
भयो दुलह तिन बेर। बरन बरनीं सुरतानिय॥
बीर मत्र उच्चार। लोह अछ्छित उछ्छारै॥
मिलि अछ्छरि करि गांन। लोन गिद्धनि उत्तारै॥
पुज्जंत[1] कलस धपि धवल सिर। कलह केलि भावरि फिरहि॥
मंडप्प षेत मांनिनि मुगल।सस्त्र कटाछ मु मुकि करहि॥छं०१८१॥

## युद्ध की शोभा का वर्णन।

छंद त्रोटक—

दोउ दीन मु दुंदुभि लोह मिले[2]। अंग अंग करक्कत[3] जग पिले॥
सहनाइ नफेरिय नेंक बजं। मु मनों घट भद्दव माम गजं॥ छं० १८२॥
घन टोप मु रम्मिय तेज पुले। जनु पत्तिय त्रग्ग हुलेक मिले॥
घन पाइक पत्ति झनक्कत यो। मनो मोर कला करि नाचत यो॥ छं०१८३॥
धुंधुरी दिस दिस्स★ मवंग दिमा। दिशि पीत मु पत्तिय अद्ध निसा॥
गज बंधि सनंन चमक्कनि यों। मुमनो लगि ऊक परब्बत ज्यों॥छं० १८४॥

*यह पंक्ति मो०-प्रति मे नहीं है।

१. मो०-पूजत।

२. मो०-मिले।    ३. कु०-अरक्कत।

★ को०-ए०-प्रति में "दिसि जीतिय मीति" पाठ है।

किरवान कढंत कला दुमरी । सुमनों झर होरिय सी पसरी ॥
कटिकंध[1] कमंधन छुट्टि जुरी । मनों बीज कला छय छुटि परी ॥ छं० १८५ ॥
असवार सु पष्षर कढ्ढि तबै । सुमनों घर बटत[2] बधव है ।
करि फुट्टि बगत्तर रत्त रयो । मनु जावक मैं जल बटत ज्यो । छं० १८६ ॥
भभकंत भसुंडन हंड परी । बढि पावक ज्वाल मनो निकरी ॥
दुहु बीच भसुडन देव लसै । मनों बाल गनेस हि पूजि हसै ॥ छं० १८७ ॥
सिर फूटत भेजिय उड्डि चली । सु मनो दधि मट्ट उपट्टि हली ॥
तरफै घन घंटन घट्ट सुधं । सु फिरं जल मुक्कय मीन उध ॥ छं० १८८ ॥
गज उप्पर ढाल गिरं बर तें । सु गिरें गिरि केलि मनो जरतें ॥
गिरि केलि कमंधन षंत षरे । मनो भेष पिसाचन साच करे ॥ छं० १८९ ॥
† बढि बढ्ढि घन घट सीस जरं । जनु बद्दल बद्दल बीज अरे ॥
जु सनाहन घाइ सुभै तन मे । झर होरिका सी प्रगटी घनमे ॥ छं० १९० ॥
चवमठ्ठियों तारिय दै किलकी । सु नचे जनु गोपिय पेम छकी ॥
घन घाव मु बिद्दल यो घुरकै । मनो बोलि कबूतर द्वै सुरकै ॥ छं० १९१ ॥
दुनिय उपमा कविता सुर कै । मनो पूर नदी हय ज्यो फुरकै ॥
तर वारनि तेज परै तरसी । घन घुम्महि मध्य मनो झरमी ॥ छं० १९२ ॥
तिन उप्पर पषिय बंधिय पति । मवो षह इद्र धनकिय पति ॥
पिलवान हलै करि पील गिरै । कलसा मनो देवल के विहरै ॥ छं० १९३ ॥
घन छिछ उपंम करै सुरपै । मनो मेघ प्रवालनि कै वरषै ॥
घन नाइ रही घन घुघ्घग्गिय । सु नचै मनो बालक विरलरिय ॥ छं० १९४ ॥
इक सूरह की उपमा बरनों । दर मध्य गरज्जत सिंघ मनो ॥
सुर तीन हजार मु लोह मिले । तिन मे दस तीन कमध षिलें ॥ छं० १९५ ॥
दस रावर है वर षेत चढ्यो । टुक की टुकरा नव टूक बढ्यो ॥
दोइ दीन रहै इतनै उनमान । मनो तारक प्रात विचद समान ॥ छं० १९६ ॥

**रावल का शत्रु सेना को इतना काटकर गिराना कि सुलतान और उसके सेनानियों का घबड़ा जाना ।**

कविन्त दसहै बर कटि ममर । छोरि गज गाह हथ्थ लिय ॥
छिछ श्रोन सब अंग । पुहप जनु वृष्टि देव किय ॥
किल किंचित रस भर्यो । लुथ्थि पर लथ्थि अहुट्टिय ॥
सीस हक्कि धर जुट्टि । छुट्टि अरियन फिर जुट्टिय ॥

---

१. क०-को०-ए०-बंध ।
२ मो०-' दधव बंटत'' ।
† ये दोनो पक्तियां मो०-प्रति मे नही है ।
३. ए०-बद्दिल ।
४. ए०-को०-प्रान ।

बिड्डर्‌यौ देषि सुरतांन मन । सेन सब्ब मन बिड्डुर्‌यौ ॥
अटि हार कोइ पुच्छै नही । बल अभूत आतम कर्‌यौ ॥छं०१९७॥

**पृथ्वीराज का अपनी कमान संभाल कर शत्रुओं का नाश करना ।**

कवित्त तब पृथिराज नरिंद । साह सम्हौ गज साहिय ॥
पच बान कम्मान । साहि गोरी अभि बाहिय ॥
सरकि सेन सब धरकि । पञ्च जगञ्ज भए ठड्डे ॥
पथ्थ जेम भारथ्थ । कृष्ण सारथ सम ठड्डे ॥
बर करकि करकि कमान कर । पंच तेज छुट्यौ सबल ॥
नट डोरि जानि गड्डुह चड्यौ।धुधिर कोरि मडी तिलक ॥छं०१९८॥

**सुलतान का अपनी सेना को ललकारना कि प्राण के लोभ से जिसको भागना हो सो भाग जाओ मैं तो यहीं प्राण दूंगा ।**

कुंडलिया तब जपै सुरतान अप । जीवन जाइ सु जाउ ॥
हूं जीवत रन रुक्किहो । मो मति इहै सुभाउ ॥
मो मति इहै सुभाउ । साहि निग्घन बल एही ॥
नर नारी घन छांह । तूल अग्गै जिय देही ॥
बीज छटा जिम प्रान । नई काया मिल ढुंपै ॥
ग्रह लोभी ग्रह जाउ । साहि आलम इम जपै ॥ छं० १९९ ॥

**सब लोगों का सुलतान की बात सुन बड़ाई करना ।**

कवित्त - सुबर बीर गजनेस । अंग चौरंग बात सुनि ॥
राज रह दिल्ली विचार । नर नाग देव मुनि ॥
तुम गज्जन वै साह । दाव दिज्जै नहि दुज्जन ॥
जम आजम भै मरन । जद्दु बंधै सज्जन इन ॥
दिसि अदिसि और दुष सुष्य गति । ए सरीर लग्गा रहै ॥
उच नीच चंगत चक्र गति । पति बिपत्ति जिय सब सहै॥छं०२००॥

दूहा - का काया मायानिका । का ग्रहनी ग्रह कोन ॥
अप्पन अंषिय मिहवर्नै । जो देषियें सुलोन ॥ छं० २०१ ॥

**सुलतान का तातार खां से कहना कि संसार में सब स्वार्थी हैं मरने पर कोई किसी के काम नहीं आते ।**

कवित्त - सुनहि षांन ततार । अप्प स्वारथ सब लग्गे ॥
पसु पषी बर जिते । तत्त सोइ तत मग्गे ॥

---

१. ए०-मन ।
२. मो०-तलक ।

त्रियं बंध सेवक सुमंत । तन पें तन चाहैं ॥
सुर नर गनधर और । जग्य जाग अवगाहै ॥
आचेत अवर परबसि परे । भयन विन मरदंग कह ॥
जम हथ्थ जीव पंजर परें । पच मलाकह तुछ्छ मह ॥छं० २०२॥

दूहा जमर काल मो व्याल भ्रम । पंजर तुट्टन नेम ॥
षां ततार अरदास मुनि । मो आलम मति एम ॥ छं० २०३॥

**शाह का कहना कि सच्चा सेवक, मित्र, स्त्री वही है जो स्वामी के गाढ़े समय मुंह न मोड़े ।**

कवित्त सो सेवक सुनि स्वामि । स्वाम संकटैं छुड़ावैं ।
★सो सु मित्र अप्पनो । चित्र मित्तं न दुरावै ॥
★सो बंधव अप्पनो । दमा अवदमा न कथ्थै ॥
सोइ त्रिया अप्पनी । आस मुक्कै असु मथ्थै ॥
मति मोइ जोग पग उप्पजैं । तत्त मोइ ततह मिलै ॥
हम परत भिरत सुरतान सुनि। गज्जन भै गज्जन वलै। छं०२०४॥

**सुलतान की सेना का फिर तमक कर लौट पड़ना और लड़ाई करना ।**

कवित्त तमकि तेज गोरी । नरिंद चित डोलें वरो माह्यौं ॥
अधम भृत्त बिन अश्व । पृथ्थि गोरी न ससाह्यौ ॥
सुवर बीर सुरतान । सेन चहुआंन ढँढोरिय ॥
पगी जांनि पारव्व । जेम दरियाव हिलोरिय ॥
पछ्छिलो वलन सुरतान दिषि । सिघ लोक अविलरकयो ॥
मुरि गयो सेन सुरतान को । छत्र सीन तब संषयो ॥छं० २०५॥

**पांच खां और पांच खवासों का घोर युद्ध मचाना ।**

कवित्त पंच षान सुरतान । पच षावास सु चढ्ढिय ॥
पासवान सुरतान । पास बाजू दोइ ठढ्ढिय ॥
रन रुंध्यो सुरतान । सेन चहुआन ढँढोरिय ॥
मनु पलट्यो नट भेस । बीर करुना रस सज्जिय ॥
भर भीर तीर छुट्टिय दिषिय । तब सु ओट आलम गहिय ॥
ततार षांन षुरसान षां । मंत मडि सब दिषि कहिय ॥छं० २०६॥

कवित्त -जब सुषान षावास । भरर लग्गिय भय तप्पन ॥
बहिय सार सुष मार । छंडि गोरिय बल अप्पन ॥
लाल डंड सिर छत्र । देषि सुरतान साहि पर ॥
तब दौरे भर सुभर । हले हल हल्ल धराधर ॥

---

१. मो०-मीचतें । २. ए०-कृ०-ओल ।

बिचलिय सुफौज सुरतान लषि । तब छुट्टिय षर धीर सचि ॥
षानह सुपंच षावास भिरि ।सिर पर आवघ रीठ मचि॥छं०२०७॥

कवित्त – इत सुषान षावास । उतह सामंत सिघ भर ॥
रिस रिन मत्ती रीठ । तुट्टि ताइय मसंद घर ॥
गह गहंत उच्चार । कही राजेंद्र राज गुर ॥
तबह षांन रिस ग्रब्ब । हथ्थ बाहंत हूंस धर ॥
जै जै सुसद्द जुग्गिनि करहि । कर षप्पर उनमंत मत ॥
दुअ लरे दीन वल स्वांम कें । घुरत त्रंब त्रंबान ॥ छं० २०८ ॥

युद्ध का वर्णन ।

छंद रसावला हिंदु मेछ्छंभरी । ताल वज्जे हरी ॥
घाय घायं घुरी । मत्त छक्के परी ॥ छं० २०९ ॥
साहि साहाबरी । षान झुझ्झे परी ॥
राज रावल्लरी । कंध्र कंधे धरी ॥ छं० २१० ॥
सीत तुट्टे तुरी । डक्क नद्द करी ॥
ईस सीसं जुरी । नचि नारद्दरी ॥ छं० २११ ॥
थेइ थेई धरी । गिद्ध सिद्ध करी ॥
जस्स जंगल्लरी । षान षावासरी ॥ छं० २१२ ॥
जंग जुद्धं भरी । भीर राजं परी ॥
मार मारुच्चरी । हिंदु सामंतरी ॥ छं० २१३ ॥
हल्ल हल्लं धरी । मश्र इहं मुरी ॥
फौज पिछ्छी फिरी । राज राजंगरी ॥ छं० २१४ ॥
धीर छुट्टे धरी । वोलि रावल्लरी ॥
हनो मीरभ्ररी । अभ्भ छडे परी ॥ २१५ ॥
हाय हाय सुरी । बढ्ढिय बब्बरी ॥
काल दिट्ठं सुरी । मद्द घट्टं करी ॥ छं० २१६ ॥
दिष्षि राजंतरी । छंडि हूंसं हरी ॥
कंक बंकं करी । मीरषांनू नरी ॥ छं० २१७ ॥
ढा [illegible] षानं ढरी । अप्प ढोरें अरी ॥
कढ्ढि कीरं मरी । बाढि ऋषां नरी ॥ छं० २१८ ॥
सेस बिच्छेदरी । रंभ थंभं ढरी ॥
देषि दाहिम्मरी । पीप मा निट्ठुरी ॥ छं० २१९ ॥
अल्ह सारो सरी । दूर राजं बरी ॥
देषि लोहं अरी । षग्ग षग्गं भरी ॥ छं० २२० ॥

जुद्ध भूतं करी । काम सामंतरी ॥
मीर पच्छी परी । बढ्ढि हंसे सुरी ॥ छं० २२१ ॥
भाल भल्ले सुरी । राज कित्तं करी ॥
अट्ठ षानं गिरी । हूअ रावल्लरी ॥ छं० २२२ ॥
और सब्बं सरी । षांन ढाहे धरी ॥
कित्ति चंदं करी । नाम ले अच्छरी ॥ छं० २२३ ॥
दीह दस्सं बरी । सेष सेषं परी ॥
संक मुच्छं मुरी । भान षानं परी ॥ छं० २२४ ॥
भेद चल्ले सुरी । हूर सें अंबरी ॥
बिंद ढुढ्ढै फिरी । जैत राजंगिरी ॥ छं० २२५ ॥
कित्ति देवं करी । फौज हल्लै धुरी ॥
चल्ल विच्चल्लरी । कुस्स कुस्मं मगी ॥ छं० २२६ ॥
................... । देव नचे षरी ॥ २२७ ॥

**कन्ह का खुरासान खां को मारना ।**

छंद मोतीदाम - पर्यौ जहाँ सेन मुरावर मार । मनों मदमत्त कँठीर गुंजार॥
नयौ सिर नाग सुमंडिय जंग । घुरें मुर जोरय[1] त्रंबक संग ॥ छं० २२८ ॥
वहै करि वार सु सग्गिय सूर । परे पर नार अमूर पनूर ॥
गही बर सिद्ध रु सूर समंत । भयौ जनु आनि कै ईसग अंत ॥ छं० २२९ ॥
नचै दय तारिय चौसठि नारि । बरें वर सूरय देय धमारि ॥
मिले सम कन्ह अनी षुरसान । वकै दुह ईसह आन समान ॥ छं० २३० ॥
दुअं बर धारिय संग गुमांन । हए हिय कन्ह सुषान उगांन ॥
पर्यौ षुरसान सु बंधव नैन । बढी अनि देषि प्रथी पनि जेत ॥ छं० २३१ ॥

**खुरासान खां के गिरते हिन्दुओं की सेना का फिर तेज होना ।**

दूहा  परे षेत षुरसान षा । ढहि घन घाय अचेत ॥
फिरि दल हिंदू जोर हुअ । बजि वरताई षेत ॥ छं० २३२ ॥

**पृथ्वीराज का ललकारना कि सुलतान जाने न पावै इसको पकड़ो ।**

**सब सरदारों का टूट पड़ना ।**

छंद मोतीदाम  मिले बर हिंदु तुरक्क सुतार।कटक्कट वज्जिय लोह करार॥
उडै बर षग्ग न टूक निनार । मनो छुटि सूर किरन्न प्रहार ॥ छं० २३३ ॥
कहै[2] बर छुट्टि सुबोल उचार । जपै उर राम कहै मुष मार ॥
भिरें भर मीर सु सामंत सुद्ध[3] । कहै कवि कथ्थ सु अंषिन लद्ध ॥छं० २३४॥

१. मो०—जोरस् ।  २. मो०—बहै ।  ३. मो०—शुद्ध ।

बहै स्वर[1] संग दोऊन अपार। ढहै बर मीर सुअंग अगार ॥
चंपे दल साहि जके चहुआंन। गह्यो सुरतान हनो षग पान ॥ छं० २३५ ॥
फुले मनो साइप ध्रम्म सुरत्त। बढयो मन साहि गहंन सुवत्त ॥
चवै चहुआन अहो वर सूर। करो सब मीर षरग्गय चूरि ॥ छं० २३६ ॥
तपे गहि राज सु संग त्रिभाग। छुटे घर मीर सु धीरज नाग ॥
चवै मुष मार सुचावंड राइ। दलों सुरतान करों इक घाइ ॥ छं० २३७ ॥
सुने बलिभद्रय पीप सु अल्ह। नरां सिर निठुर रष्षन गल्ह ॥
चंपे चव सामंत धाइ परेस। बहै बर सेल कियो इह भेस ॥ छं० २३८ ॥
लगी बर सेल कमद्धं निसास। फुले मधु[3] माधुअ केसु पलास ॥
कटे बर षग्ग कमद्ध निसार। तुटै वर देवल अंड अधार ॥ छं० २३९ ॥
हके बर सामंत जुद्ध अनुद्ध। परे असि टेकत उठ्ठि कमंध ॥
चले बर नालय रुद्धि प्रनाल। नचै वर सूर अपच्छर माल ॥ छं० २४० ॥
छुट्यो घर धीरज मीर अभंग। बढ़ी बर जैत सु दिष्षिय जंग ॥
फटी बर फौज अनंत्रिय जात। अघाइय गिद्ध रु सिद्ध सुमात ॥ छं० २४१ ॥
नचै बर नारद बीर निसान। थेई थेइ कट्टन वे थिरतान ॥
रिसै[4] अति ताइ तुनार मुढांन। मिलें मुहु जोर हुए मरदान ॥ छं० २४२ ॥
हुए हिय नेज ततार सुतंन। पर्यो घर मुच्छि कह्यो ध्रनि धंनि ॥
करै मुष किित्ति नये कुममंन। हली वर फौजय साहि मुनंन ॥ छं० २४३ ॥
ढहै बर मीर सु साहिज मंन। ....... ....... ... .... ॥ छं० २४४ ॥

घोर युद्ध होना, शाह और पृथ्वीराज का सम्मुख युद्ध।

दूहा—अति संकर वर जुद्ध हुअ। इत गजन उत माहि ॥
दोऊ नैंन अंकुरि परे। बजि श्रीग रम ताहि ॥ छं० २४५ ॥

शहाबुद्दीन का तलवार से और पृथ्वीराज का कमान से लड़ना।

उअ रुप आइ सहावदी। इय रुप आइय राज ॥
इय कर पोले षग्ग बर। उअ कमान कर साज ॥ छं० २४६ ॥

दोनों नरेशों का युद्ध वर्णन।

कवित—जबहि साह आलम्म। मुक्कि[5] कम्मान अप्पगहि ॥
तबहि राज प्रथिराज। तेग षक्करिय अण रहि ॥
वहु बरषत बर तीर। षचि वरषत सार ढहि ॥
हहै तेज षग झमहि। करी तुट्टे कमंध बहि ॥

१. ए-कृ०-को०-बर।　　२. ए०-कृ०-को-ढहै बर।
३. मो०-मनु माधव।　　४. मो०-रसै।
५. मो०-मुकित।

आलम्म राज दुअ जुद्ध हुअ । नह दिष्यो दानव ह सुर ॥
बर दाय चंद इम उच्चरै । करत किति गैंनह अमर ॥ छं०२४७ ॥

घोर युद्ध वर्णन । शाह की सेना का भागना ।

छंद त्रिभंगी —पढ़ मंदह रतनं[1] अहुह रतनं[2] पुनि वसु हरनं रस रहनं ॥
त्रभंगी छंदं पढ़ सु चंदं गुन वहि दंदं गुन सोई ।
अंतें गुर सोहै महि लय मोहै सिद्ध समोहै यह होई ।
विज्जू वर षग्गं असि मर लग्गं भिरि जग्ग रजि रंघं ॥ छं० २४८ ॥
बज्जें रिन तालं माह्रो मालं षग्ग सु षालं भिरि चालं ॥
राजा प्रथिराजं असवर झालं साहि सु साजं भिरि भाजं ।
किरवान रुकंतं सजि बलवंतं भिरि भय अंतं कलमंतं ।
षप्पर अधिकारी चौसट्ठि नारी देदें तारी किलकारी ॥ छं० २४९ ॥
उक ईसर नद्दं नचि उन मद्दं रजि रज सद्दं जुरि जंगं ।
अदभुत रस अंग षग्ग उनंग सार सुभंगं परि रंगं ॥
सामंतं सूरं चढ़ि विम्रूरं बजि रन तूरं अमि चूरं ।
तुट्टैं धर मीरं साह गुहीरं गजि गंभीरं भिरि बीरं ॥ छं० २५० ॥
नचि मीर कमंधं हसैं तमिद्धं भिरि भिरि जुद्धं षग षद्धं ॥
नंषैं हय हंसं तेज तरंसं सहित मरंसं करिगंमं ॥
बुल्लिय सुबिहानं हिंदुअ रानं कढ्ढि कृपानं गहि पानं ॥
झारे षग झट्टं विज्जल छुट्टं वाहि बिकट्टं नचि नट्टं ॥ छं० २५१ ॥
हनि हनि मामंतं जानि जुगंतं भिरि भर जंतं अरि अंतं ।
चच्चर चहुआनं गह गह वानं साहि सुनानं बलगानं ॥
छंडे सिर छत्रं साहि सु तत्रं गोधीरत्रं मनमंतं ॥
बहरी तजि बाजं रुहि गजराजं लरि षग साज कह काजं ॥ छं० २५२ ॥
तन्ने षरि राजं साहि सु साजं जे जुग काज रस साजं ॥
आलम अरु राजं दुअ दे हाजं[3] हनि हनि बाजं भिर वाजं ॥
दिषवी तहां राजं तजि गज राज हैंवर साजं गुत गाजं ॥
गहि कर कम्मानं तीर सुतानं लगि असमानं बहि वानं ॥ छं० २५३ ॥
त्रिस झल्लर टोपं राजन घोपं अगि वर जोप वहु कापं ॥
है हनि सु बिहानं कर अप्पानं ग्रहि सुरतानं बलवान ॥

---

१. ए०—कृ०—को०—हरणं ।
२. ए०—कृ०—को०—हरणं ।
३. मो०—राजं ।

उड़ि दिसि विसि भाजं मीर अकाजं पष्षि सहाजं गहि बाजं ॥
भग्गी बर फौजं साहि सु ओजं मन करि मौजं धरि धोजं ॥ छं० २५४ ॥

शाह की सेना का भागना और शाह का पकड़ा जाना ।

दूहा— भगी अनी षुरसान षां । छुट्टि मीर धर ध्रंम ॥
गह्यौ साह आलंम कर । बिचलि सुभर तजि श्रंम ॥ छं० २५५ ॥

सुलतान की सेना के भगेड़ का वर्णन ।

छंद भुजंगी - कुसादे कुसादे कहैं षानजादे ।
ग्रह्यौ हथ्थ गोरी अबैं साहि बादे ॥
लग्यौ चित्र कोटी सुरत्तांन साह्यौ ।
बजे वे निसानं सजित्यौ सराह्यौ ॥ छं० २५६ ॥
गयो भग्गि कूरंभ मरहट्ठ वाली ॥
गयो सत्त मुक्के नृपं वे पंचाली ॥
सबैं सेत बंधी रहे सेत मुक्के ।
गयो हब्बसी रोमसा ध्रंम चुक्के ॥ छं० २५७ ॥
बरा रीत गोरं भगे रुंड मुडं ।
पर्‌यो मज्झ सामंत गोवाल कुडं ॥
भग्यो कंनरी हस्त बे हस्त बान ॥
भग्यो बेदरी बल कदी छंडि पान ॥ छं० २५८ ॥
बदं वे कुसादी पर्‌यो कासमीर ।
मुलत्तान षट्टू छुट्यो हथ्थ तीर ॥
भग्यो प्रब्बती एलची झारषंडी ।
जिनै भुज्ज गोरी ग्रहं लाज मडी ॥ छं० २५९ ॥
भग्यो वे बंगाली करनाट वाली ।
भग्यो मागि सांद्रोह कूरंभ वाली ॥
पर्‌यो झूझि सा बद्दरी बद्द तीनो ।
जिनै ठेलि चहुआन सब सद्द दीनो ॥ छं० २६० ॥
बयं बिदु वाली भग्यो सथ्थ सब्बं ।
जिनै लोहची लग्गि अंची[1] न कब्बं ॥
मयं मेछ बहु मय मक्क राया ।
जितैं भागतं बार लाभी न काया ॥ छं० २६१ ॥
भग्यौ ब्रह्म जा पुत्र अच्ची कुचीरं ।
जिनैं भग्ग तैं भग्गि सुरतान धीरं ॥
भग्यो गज्ज पीरा ठठा वृत्त नाथं ।
भग्यो अग्गिवानं सु मानं सु साथं ॥ छं० २६२ ॥

---

1. मो०—अंचन ।

परयौ षांन आषूब संसार साषी।
जिने दीन बंदेन की लाज राषी॥ छं० २६३॥

**रविवार चतुर्दशी को समरसिंह का यह युद्ध जीतना और धन निकालने को चलना।**

कवित्त -गहि लीनौ सुरतान। समर लिन्नौ जसुभारी॥
चामर छत्र रषत्त। वषन लुट्टे रन रारी[1]॥
चित्र कोट चव रंग। साहि दिन्नौ चहुआनं॥
चतुर दसी रवि वार। वीर बज्जे परवानं॥
बुल्लयौ बीर कैंमास तब। धन कढ्ढन चल्लो समुह॥
आरब्ब राव भीरा सुबर। चंपि जु रष्यौ गंज उह[2]॥छं० २६४॥

**पृथ्वीराज के सुलतान को पकड़ने पर जय जयकार होना।**

दूहा -परे सेन गोरी गरुअ। गहि लीनौ सुरतान॥
सोमेसर नंदन सुकर। जे लिन्नो जय पान॥ छं० २६५॥

**इस विजय पर चारों ओर आनन्द ध्वनि होना।**

कवित्त गह्यौ साहि आलम्म। सुजस लीनो चहुआनं॥
षलक षान भग्गिय विहाल[3]। परे है गै धर थानं॥
मीर मसंद मसंद। कटे सामंद हथ्थ भर॥
दुअ राजन भर जुरे। सुबर लिन्नो सु अप्पकर॥
जै जै सबद्द जुग्गिनि करै। सीस गहै ईसन समथ॥
कवि कहै चंद भारथ्थ बर। करिय राज्य प्रारंभ कथ॥छं०२६६॥

**राजगुरु का कहना कि अब विजय कर के एक बेर दिल्ली चलिए फिर मुहूर्त बदलकर आइएगा।**

दूहा -करिय जैत राजन सु बर। चलिय लच्छि बर साज॥
तब विचार राजंन गुर। कही राज सिरताज॥ छं० २६७॥
तब रावर वर राज गुर। कहिय राज प्रथिराज॥
ढिल्ली दिसि ग्रह चल्लियै। फिरि सु मुहूरत साज॥ छं० २६८॥

**राजा का पूछना कि पीछे लौटने को क्यों कहते हो इसका कारण कहो।**

फिरि राजन इम उच्चरिय। सुनो अहुट्ठ नरिंद॥
का कारन पीछे फिरै। सो कारन कहि नंद॥ छं० २६९॥

१. मो०-नारी।
२. मो०-वह।
३. ना० कृ० को०-बिहाल।

उनका उत्तर देना कि इस विजय का उत्सव घर पर चलकर करना चाहिए।

तबै सिंघ फुनि उच्चरिय। अहो समंतन राज ॥
साह गह्यो तुअ जैत हुअ। ग्रह करि मंगल काज ॥ छं० २७० ॥

यहां राव दाहिम के साथ सेना चन्द भट्ट और सामंतों को छोड़कर शुभ काम कीजिए।

रहैं अप्प सेना सुसथ। अरु दाहिम्म सुराज ॥
भट्ट चंद सामंत सथ। करि सुभ मंगल काज[1] ॥ छं० २७१ ॥

वहां से लौट कर तब धन निकालना चाहिए।

जतन लच्छि बर किज्जियो। रहो सुभर अप्पानि ॥
जब रह फिर इरजिद इत। तब कढ्ढै लच्छि आनि[2] ॥ छं० २७२ ॥

पृथ्वीराज का दाहिम का मत मानकर दिल्ली चलना स्वीकार करना।

गाथा—कहि प्रथिराज नरिंदं। जु कछु कहै सिंघ दाहिमं ॥
सोइ थप्पिय द्रढ मंतं। चलि राजिंद ढिल्लि मग्गेयं[3] ॥ छं० २७३ ॥

फागुन सुदी तेरस को दिल्ली यात्रा करना।

ढिल्ली मग्ग सु चलयं। फागुन सुदि त्रयोदसी दिवसं ॥
क्रमे सु दस दिन मग्गं। अवरं रष्षि सब्ब भार तथ्थं ॥ छं० २७४ ॥

रावल के साथ दाहिम आदि सरदारों और सेना को छोड़कर और कुछ सामंतों और सेना को लेकर दिल्ली यात्रा करना।

दूहा—सकल सथ्थ रावर सुभर। अरु दाहिम गुर राज ॥
भट्ट चंद बर दाइ बर। आनि समत सकाज ॥ छं० २७५ ॥

कवित्त—बड़ सामंत सु काज। अचल पुंडीर मंत्र गुर ॥
राम रैंन पावार। चंद हाहुल्लि सेन वर ॥
रष्षि पास नृप सिंघ। रहै थह लच्छि सुभट्टं ॥
और सकल सब सथ्थ। जुद्ध जस लहन सुघट्टं ॥
ता मद्धि राज संबोधि थपि। सु गुर मंत्र बरदाइ थिर ॥
चढ़ि चले राज दिल्ली दिसा। लै जदू पज्जून भर ॥ छं० २७६ ॥

राव पज्जून, कन्ह आदि राजा के साथ चले।

दूहा—जाम देव पज्जून नर। वलि भद्र जैत अरु सिंग ॥
कन्ह काय चहुआन वर। चले राज गुर संग ॥ छं० २७७ ॥

---

1. मो० करि चल दिल्ली साज।
2. मो० प्रति में "जब आंऊ दिल्ली सुधी तब कढ्ढे लछिमान"।
3. ए० कृ० को—मग्गाइ।

**शत्रु को जीत कर होलिका पूजन के निकट राजा चले।**

अरिय जीति ग्रह दिसि चले। आइ निकट हूतास ॥
चलत पंथ राजन नें। पूजा करनहु जास ॥ छं० २७८ ॥

**होलिका की पूजा विधि से करके शाह को लिए घर की ओर चले।**

कवित्त -- निकट सुदिन हूतास। पूजि इन भंति राज नर ॥
चंदन कुमकुम अगर। नंषि श्रीफल अमष फर ॥
फिरि परदष्षिन राज। मांनि बर विप्र बेद धुर ॥
घुरै नद्द नीसांन। गांन नर तर्क नचैं बर ॥
ज्वारिय माल तृप्पय नृपति। अति सुदेव नइवेद जुत ॥
दिन बीच चले जोगिन पुरह। ग्रहिय मेछ सग्रहनि भति॥छं२७९॥

**कुमार का पैंतल आध कोस आगे बढ़कर मिलना।**

दूहा – ग्रहिय साहि ग्रेहं गवन। आइ मिले सुकुमार ॥
मधूसाह अध कोस पर। छंडि तुरिय पै पारि ॥ छं० २८० ॥

**राजा का कुमार को सवार होने की आज्ञा देना।**

चढन राज बर हुकुम दिय। रेत सुमनहु साज ॥
जैत हुई आनंद करि। ग्रह जित्तन सुभ काज ॥ छं० २८१ ॥

**चैत बदी सप्तमी को महलों में पहुंचे।**

गाथा - ग्रहन जित्त अरि ग्रहिय। चैत्र बदी सत्तमी दिवसं ॥
गुरुवारं सुभ जोग। राजा सपत्र धवल मज्झेनं ॥ छं० २८२ ॥

**महल में सब स्त्रियों ने आकर निछावर किया।**

आये राज सुधाम। गए ग्रह मद्धि माल सुभ तघ्यं ॥
बोलि आइ सब वाम। निवछावरं करि गई ग्रेहं ॥ २८३ ॥

**स्त्रियां अपने अपने घर गईं। राजा ने विश्राम किया और वे नाना भोग विलास कर सुखी हुए।**

गई ग्रेह ते त्रीय। राजन सुख विस्रमियं तथ्थं ॥
अति मादक उनमादं। करि सुष सॅन रमन रस क्रीड़ा ॥ छं० २८४ ॥

दूहा--क्रीड़ि वांम नृप रंग करि। नेह संपूरन काज ॥
दीय बचन रष्षन सुजन। डोली साह सुराज ॥ छं० २८५ ॥

**शहाबुद्दीन की डोली मंगाकर उसे भोजन कराया और आज्ञा दी कि इन्हें सुख से रक्खा जाय।**

डोली साह सहाब की। दोइ रकेब बर सथ्थ ॥
सो डोली कच दस असुर। करि हुकंम मर मथ्थ ॥ छं० २८६ ॥

दस आदम साहाब कज । रषि भोजन न्रप पास ।।
सुष सबाब तुम रष्षियो । रहै राज सुभ भास[1] ।। छं० २८७ ।।

**शाह के पकड़े जाने और दिल्ली पहुंचने का समाचार पाकर उसके अनुचरों का आतुर होना।**

सुनिय बत्त गज्जन पुरह । ग्रहत साह की घत्त ।।
अनुचर आतुर अति भयो । उर जानी अविगत्त ।। छं० २८८ ।।

**एक वीर ने दौड़ आकर यह समाचार तातार खां को दिया।**

डर जांनी अविगत्त जब । भजि आयो भट मझ्झि ।।
कहर हक्कि पानीय चढि । कहि ततार अग गुझ्झ ।। छं० २८९ ।।

**ततार खां ने खत्री को तुरंत पत्र देकर दिल्ली भेजा कि आप बड़े भारी राजा हैं अब कृपा कर शाह को छोड़ दीजिए।**

गाथा -सुनिय ततार सु तब्बं । रहनं तुछ दिल्लीपुर राजं ।।
षित्री आतुर पठयं । वेगं साहि दंड कज्जेनं ।। छं० २९० ।।

दूहा -तुम जाहु सु चहुआन प्रति । कहु सलाम सब सथ्थ ।।
तुम सु बढे हिं‍{न में । छुटै साहि सुभ बत्त ।। छं० २९२ ।।

**खत्री का पांच सौ सवार लेकर दिल्ली की ओर चलना।**

षित्री चलि चहुआन पै । करिके सबन सलाम ।।
पंच सत्त असबार लै । कोस सत्त मुक्कांम ।। छं० २९३ ।।

**खत्री शकुनों का विचार करता, बारह कोस नित्य चलता हुआ दिल्ली की ओर बढ़ा।**

छंद पद्धरी - धर मग्ग चल्यो षत्रीस हिंदु । अति चित सुरतान बंद ।।
द्वादसह कोस प्रति चलै मग्ग । निज मंत्र इष्ट चित वन सु लग्ग ।।छं०२९४।।
अपसगुन सगुन चिनो विचार । दिषि बाम सिंघ दिष्षी दहार ।।
उल्लूक सबद दिय गिरह सीम । दाहिन सुपत्त मृग [illegible]गी ईस ।। छं० २ ५ ।।
मृतक रथी सनमुषह आइ । फुनि समुष ग्राम लग्गी स लाइ ।।
अति उअर षित्रि आनंद जग्ग । अ[illegible]नुग्गह चल्यो दिल्ली समग्ग ।। छं० २९६ ।।

**खत्री लोरक का दिल्ली के पास पहुंचना।**

कवित्त -तब षित्री लोरक्क । चले दिल्ली पुर मग्गं ।।
पंच सत्त असवार । उर सु चिंता मन भग्गं ।।
वामी देव श्रवंत । तार उछ्छव सिर उप्परि ।।
मृग समूह दाहिने । चल्ल्यो पहु पिंगी निक्करि ।।

---

1. ए०–कृ०–सास ।

बंदेव चित्त मन मत्त हुअ । चल्यो कूच पर कूच करि ॥
आए निकट्ट दिल्ली सु तट । मन चिंता अंदेस हरि ॥छं० २९७॥

लोरक खत्री का दिल्ली के फाटक पर एक बाग में
ठहरना और वहीं भोजन करना ।

गाहा -मन चिंता अंदेहं । षित्री आइ दिल्ली मझेनं ॥
अहनि मिरह मे क्रमियं । आयं डाक चौकि लोरष्षं ॥छं० २९८॥
तहां उतरि लोरष्षं । बाग निरष्षि उत्तिमं छाहं ॥
भोजन करि बहु भंतं । आहारे अन्न तथ्याहं ॥छं० २९९॥

दो घड़ी दिन रहे दिल्ली में प्रवेश किया ।

दूहा दोइ घरी दिन पछ्छ रहि । चल्यो दिली पुर मांहि ॥
अति उज्जल वस्त्रंग वर । प्रावर षित्रि उछाह ॥छं० ३००॥

नगर में घुसते ही फूल की डाली लिए मालिन
मिली । यह शुभ शकुन हुआ ।

नैर प्रवेस सगुन्न हुअ । मालनि फूल उछंग ॥
लिए बंदि षित्री सुमन । मुषिक महुर सुभ नंग ॥छं० ३०१॥

खत्री का पृथ्वीराज की सभा में पहुंचना ।

चलि षित्री दरबार मग । जहां राज प्रथिराज ॥
अवर सूर सामंत सुभ । बेठे सभा विराज ॥छं० ३०२॥

डयोढ़ी पर से समाचार भिजवाया कि तातार खां का भेजा वकील
आया है । राजा ने तुरंत साम्हने लाने की आज्ञा दी ।
लोरक ने दर्बार में आकर सलाम किया ।

कवित्त -गय षित्री दरबार । हार पालक सम अष्षिय ॥
कूरम केहरि कहों । साहि उवकील सुलष्षिय ॥
गय केहरि न्रप निकट । कह्यो गज्जन पुर [illegible]तं ॥
पठयो षान ततार । साह छंडावन बत्त ॥
नृप बोलि कह्यो हज्जूर तिहि । [illegible]का एकी मघ्य लिय ॥
सनमुष्ष आइ चहुवांन को । सीस नाइ तसलीम किय ॥३०[illegible]॥

सभा में बैठे सामंतों का वर्णन । राजा की आज्ञा से लोरक
का सलाम कर के बैठना ॥

कवित्त -सभा विराजत राज । आइ बैठे सुब्बर भर ॥
कन्ह काइ चहुवांन । जैत बलिभद्र सिंह नर ॥
जांम देव पज्जून । बड़े सामंत लज्जभर ॥
और सकल भर राज । बैठि तहां महुल रंग जुरि ॥

आए सुतांम लोरक्क तब । मिलि सलाम राजन करिय ॥
बैठन्न हुकुम राजांन किय । करि सलांम बैठो नरिय ॥छं० ३०४॥

**लोरक ने तीन सलाम करके तातार खां की अर्जी राजा को दी ।**

दूहा—तब षित्री प्रथिराज कों । करि सलांम तिय वार ॥
लिषि अरदास ततारषां । समपी बीर त्रिचार ॥छं० ३०५॥

**मध्धु शाह प्रधान को पत्र दिया कि पढ़ो ।**

मधू साह परधांन कर । दिय पत्री षर्त्रीस ॥
किय हुक्म्म बर राज नें । बंचे साह जगीस[1]॥ छं० ३०६॥

**तत्तार खां की अर्जी में शहाबुद्दीन के छोड़े जाने की प्रार्थना ।**

साटक— स्वस्ति श्री राजंग राजन बरं धर्म्माधि धर्म गुरं ॥
इंद्रप्रस्त सु इंद्र इंद्र समयं राजं गुरं वर्तते ॥
अरदासं तत्तार षांन लिषियं सुरतांन मोक्षं करं ॥
तुम बड्डु बड्डाइ राजन सुरं राजाधिपो राजनं ॥छं० ३०७॥

**राजा ने अर्जी सुनकर हँस दिया और खत्री को विदा किया ।**

दूहा—तब षित्री अरदास किय । बंचि सुनाइब[2] राज ॥
तब राजंन प्रसन्न हुअ । दई सीष यह काज ॥ छं० ३०८ ॥
उठि राजन दीने बहुरि । यह षित्री गय अप्प ॥
मन चिंता लग्गी घनी । राजन देषत तप्प ॥छं० ३०९॥

**दूसरे दिन लोरक फिर दर्बार में आया ।**

बहुरि सु आए दिन अवर । मिलि राजन किय बत्त ॥
सँमुप राजन उच्चरिय । मन सु अगोचर तत्त ॥छं० ३१०॥

**लोरक का पृथ्वीराज की बड़ाई करके शाह को छोड़ने की प्रार्थना करना । पृथ्वीराज का पूछना कि गोरी नाम क्यों पड़ा ?**

छंद पद्धरी- षत्रीस वंस थम अप्पि राज । चहुवांन वंस तुम हिंदुलाज ॥
चीतोर स्वांमि कै सभरेस । चालुक्क राज जिहि षग्ग षेस ॥छं० ३११॥
कमधज्ज मंगि तिहि व्याहि अप्प । जैचंद उरहि[3] दिय अनुज नप्प[4] ॥
कइ बार साहि बंधयो पांन । दीनो केवार जिहि जीव दांन ॥छं० ३१२॥

---

1. ए०—कृ०—को०—गुहीर ।
2. मो०—कृ०—को०—ए०—नर ।
3. को०—कृ०—ए०—तुअर ।
4. कृ०—ए०—नाथ ।

तब लोरक सम[1] पुछे नरेस। गोरी सु नांम किहि विधि कहेस ॥
सम राज अष्षि षत्री तिवार। नृप राज एह अद्भुत विचार ॥छं३१३॥

लोरक का इतिहास कहना कि असुरों के राज्य पर शाह जलालुद्दीन बैठा, वह बड़ा कामी था। पांच सौ दस उसके हरम थीं पर संतान न हुआ, तब शाह निज़ाम की टहल करने लगा।

कवित्त – बैठि पाट असुरांन। साह जल्लाल प्रमानं ॥
अनंत तेज षग ताप। अनंत दातार दिवानं ॥
पंच सत्त दस हरम। साह कामी तप भारी ॥
हमल हरम निज जांनि। *हनें कर असि बर नारी ॥
सुत ताप राज डरतें गहन। कांम पैर निसि माह मन ॥
सुरतांन षेर अग्गें धरिग। सेष निजांम सु हुअ प्रसन ॥छं० ३१४॥

शेख़ निजामुद्दीन ने प्रसन्न होकर आशिर्वाद दिया कि तुम्हें ऐसा प्रतापी बेटा होगा कि चारों ओर असुरों का राज्य फैलावेगा और हिन्दुओं को जीत दिल्ली पर तपैगा।

प्रसंन निजांम सुसेष[2]। लेष सांई इमलेषं ॥
अहो साह जल्लाल। आलि तुम्ह समथ सदष्षं ॥
महा प्रबल तप तीन। दीन हिं[3] दल[3] आलम ॥
धरि करिहै निज पांन। जोर जुग्गिनि पुर जालम ॥
अज्जाब नारि तिहि पाप तें। अमुध कित्ति दुनियां रहै ॥
दस दिसा दप्प असुरांन दल। लिहि लिलाट तित्तो लहै ॥ छं० ३१५ ॥

शाह घर आया। चित्त में चिन्ता हुई कि जो यह लड़का ऐसा प्रतापी होगा तो मुझे मार कर राज्य लेगा। इतने ही में एक बेगम को गर्भ रहने का समाचार मिला। शाह ने सिर ठोका और उस बेगम को निकाल दिया। पांच वर्ष बीते शाह मर गया, वजीर लोग सोच में पड़े किसे गद्दी पर बैठावें। एक शेख़ ने गोर में रहने वाले एक सुन्दर बालक को दिखलाया।

छंद विभष्षरी—आयो निज सुरतानह गेहं। वेन निजाम उवर दुष लेहं ॥
जौं मुझ सुत ह्वैहै बलकारी। तो मुझ मारि लेइ धर सारी ॥ छं० ३१६ ॥

---

१. मो०—समह।

* मो०—प्रति में "हनें कर बर कर नारी" पाठ है।

२. लो०—प्रसनि आनि हंसेष।

३. ए०—कृ०—को०—अकि।

तितें नारि इक प्रभहु धरयो। दासी कांन साह अनुसरयो ।।
ततषिन साहु सीस हनि नारी। समहु गरभ धर मंड[1] सुधारी ।।छं०३१७।।
बरष पंच अनि ऊपर बीतं। हुअं साहु सुरतान सुअतं ।।
सबै षांन मिलि मंत्र विचारं। कवन सीस अब छत्र सुधारं ।।छं० ३१८।।
सेष एक मधि गोर निवासी। तिहि अद्भुत रस दिष्षि प्रकासी ।।
अष्षिय आइ जहां मिलि षानं। कुदरति[2] कथा एक परमानं ।।छं०३१९।।
झूठी होइ तो सजा लहीजै। सच्ची हुअै निवाजस कीजै ।।
सबै षांन मिलि पूछै बत्तं। कहिवे सेष सु कथा कुदरत्तं ।। छं० ३२०।।
बीबी फतेसाहु की घरनी। कुदरति गोर मद्धि एक धरनी ।।
गोरि मद्धि इक चेलक वासं। देष सरूप कोटि रवि भासं ।। छं० ३२१ ।।
सबै षांन मधि गोर सिधाए। करि अंगुरी तिहि सेष दिषाए ।।छं० ३२२।।

उस बालक का प्रताप सूर्य के समान चमकता दिखाई दिया।

दूहा –गोरि दिखाई षांन तिहि। ततषिन भंजी पाज ।।
निकस्यो सूरति सरस को। जोति भांन महराज ।। छं० ३२३ ।।

ज्योतिषी को बुलाकर जन्मपत्र बनवाया उसने कहा कि यह जलालुद्दीन से भी बढ़कर प्रतापी होगा। इस की जाति गोरी है। यह हिन्दुस्तान पर राज्य करेगा।

कवित्त –जोति रूप महराज। साहतें प्रगट सवायो ।।
षांना षांन जिहान। बेगि निज्जूमि बुलायो ।।
लिषिय जनम तिय लेष। सेष तत षिन इम अष्षी ।।
नाम साह साहाब। जाति गोरी तिहि दष्षी ।।
बहुतेज तषत तर जग्गि है। धरा हिंद सम लग्गि है।
दस दिसा साह दोही फिरै। घन बीरा रस भुग्गि है ।।छं० ३२४।।

लोरक ने शाह की पूर्व कथा इस प्रकार कह सुनाई।

दूहा –जाते बहु रिन भग्गि है। फुनि तिहि गहि है पांनि ।।
पुब्ब कथा पिथ्री कहै। सुनहु राज चहुआंन ।। छं० ३२५ ।।

पृथ्वीराज का कहना कि शाह के पास एक महा बलवान श्रृङ्गारहार नाम का हाथी है उसको शाह बहुत चाहता है। उसको और तीस हजार उत्तम घोड़े दो तो शाह छूटे।

कवित्त –तब सुराज प्रथिराज। कहै पिथ्री सुनि बत्तं ।।
हम आलम गति कहैं। सोइ मानै करि सत्तं ।।

---

1. मो०–मंडहु।
2. ए०–कृ०–को०–कुद्दरति।

गज सु एक सिंघली । नाम शृंगारहार गज ॥
अति पीय साह साहाब । लखै निसि दिन आलम सुज ॥
अप्पौ सु मोहि वह डड करि । तीस सहस हय नेक बल ॥
छुट्टै जु साहि साहाब तब । हम तुम रहै सु प्रेम भल ॥छं०३२६॥

**खत्री ने कहा कि जो आप मांगेंगे वही दूंगा पर शाह छूटना चाहिए।**

दूहा - तब पित्री इम उच्चरै । सुनो राज प्रथुराज ॥
जो मंगो सो देउ तुम । छुटै साहि बर आज ॥ छं० ३२७ ॥

**पत्र लिखकर दूत को दिया कि जो इकरार हुआ है वह भेजो।**

थप्पि वत्त इह पत्र लिषि । दियो दूत के हथ्थ ॥
जो कछु कियो करार कर । सो पठवो तुम अथ्थ ॥ छं० ३२८ ॥

**पत्र पाते तातार खां ने हाथी घोड़े भेज दिए जो दस दिन में रात दिन चलकर पहुंचे।**

तब ततार षां मुक्कि दिय । रजत हयग्गय नंग ॥
अहि निस आतुर आइचर । उभय सु दस दिन संग ॥ छं० ३२९ ॥

**दण्ड पाने पर सुलतान को छोड़ देना।**

कवित्त दिय सु दंड सुरतान । गय सु इक्कति पंचह हय ॥
ऐराकी बर उंच । उभय रष्षै सु निरम्मय ॥
नाम पट्ट शृंगार । पट्ट रिति मद्द पट्ट झर ॥
अलि गुजत मकरंद । वाम भज्जंत अवर डर ॥
है सहस तीम अनि साज भल । दिय सु दड सुरतान तय ॥
मुक्यो सु राज प्रथिराज तब । चल्यौ साह गज्जन पुरय॥छं०३३०॥

**सुलतान का गज़नी पहुंचकर अपने उमराओं से मिलना।**

दूहा चल्यौ मेच्छ गज्जन पुरय । दै सुदड प्रति पिथ्थ ॥
मिलिय उम्मरा अप्पने । करिय बैर सम सथ्थ ॥ छं० ३३१ ॥

**शाह के महल में आने पर तातार खां खुरासान खां का बड़ा आनन्द मनाना।**

गयौ साहि आलम महल । करी बैर बर अप्प ॥
मिलि ततार षुरसांन षां । बड़ वषत्त मिलि तप्प ॥ छं० ३३२ ॥

**पृथ्वीराज का शृंगारहार को सामने रखना। हाथी की बड़ाई और राजा की सवारी की शोभा का वर्णन।**

कवित्त वह सु पट्ट शृंगार । मत्त गज राज पटा झर ॥
रहै नरिंद मुष अग्ग । रास रेसंम फंद पर ॥
जब राजन चढ़ि चलै । तबहि मुष अग्ग निरष्षै ॥

जे अनंत गज प्रबल । ते सु प्रमल सह घष्षै ।।
जब चढ़ै राज टामंक करि । तब अजब्ब सोभा लहै ।।
आतस चरित्त अदभूत लिषि । दुभ्र कपोल बूंदन बहै ।।छं० ३३३।।

**हाथी के रूप और गुणों का वर्णन ।**

**कवित्त** सत्त हथ्थ ऊरद्ध । हथ्थ नव देह लँबाइय ।।
दस हथ्थां परिमांन । पीठ छत्तं। गिर दाइय ।।
भद्र जात उतपंन । दुरट्ट हद पाट शृंगारं ।।
जो रावर कहि चंद । कोट गढ़ ढाहन वारं ।।
च्यालीस कोस चालंत मग । लियें लोह च्यालीस मन ।।
दिन प्रति गुलाल थानं करत । षंभारें डारंत घन★ ।। ३३४ ।।

**सब सामंतों को साथ ले एक दिन सिकार के लिये राजा का जाना । वहां कन्ह चौहान का आना ।**

एक सुदिन राजन्न । चढिव सिक्कार प्रपत्ते ।।
और सकल सामंत । जाइ सथ पच्छ मिलंते ।।
सत्त सहस असवार । मिले मुष राज सुरत्ते ।।
जांम देव पज्जून । मान मरदन मरदत्ते ।।
सिघह पवार सुभ सथ्थ तहँ । जैत राव वलिभद्र सम ।।
चहुआन कन्ह नर नाह वर । आतुर षरि आयेव श्रम ।।छं०३३५।।

गाथा —परि कर सकल सिकारं । लीने सब राजनं रार्जं ।।
अवर सूर सामंतं । धरियं साज अप्प सा काजं ।। छं० ३३६ ।।

**एक अनुचर का आकर एक सूअर के निकलने का समाचार देना ।**

दूहा तब प्रथिराज नारिंद प्रति । कही सु अनुचर एक ।।
सुभ वराह एकल प्रबल । कही पव रे सु बिवेक ।। छं० ३३७ ।।

**राजा का आज्ञा देना कि उसे रोको भागने न पावे ।**

तब प्रथिराज सु उच्चरिय । अरे सिकारी साज ।।
मति एकल बन जाइ भजि । करि रोकन को साज ।। छं० ३३८ ।।

**चारों ओर से नाका रोक कर सूअर को खदेरना और उसके निकलने पर राजा का तीर मारना ।**

कवित्त —एक दिसा कूकरह । एक दिसि मूलह धारिय ।।
एक दिसा पेदा अनंत । एक दिसि और प्रचारिय ।।
एक दिसा राजंग । एक दिसि अनि अनुचारिय ।।
एक दिसा सामंत । एक बहु भांतिय तारिय ।।

★ छन्द ३३४ मो० प्रति में नहीं है ।

[illegible] राजन करिय । हक्कि सोर उच्छारि भर ॥
निकसंत सु सूकर अप्प रह । हने तीर षंचे सु कर ॥ छं० ३३९ ॥

सूअर का मरना सरदार का राजा की बड़ाई करना ।

दूहा –लग्यो बांन बाराह उर । पर्‌यौ षेत धर मुच्छि ॥
मिले सकल सामंत तब । कही "बन धन" अच्छि ३४० ॥

बड़े आनन्द से राजा राज को लौटता था कि एक पारधी ने एक शेर निकलने का समाचार दिया ।

घन अनंद राजन भरिय । चल्यो राज चढ़ि बाज ॥
तब सु एक पारधि कही । नाहर घान सु राज ॥ छं० ३४१ ॥

राजा का आज्ञा देना कि बिना इसको मारे तो न चलेंगे ।

तब सुराज से मुष्ष कहि । सुनौ सबै प्रति सूर ॥
बिन सुघान अग्यार में । आन राज इंद नूर ॥ ३४२ ॥

एक नदी के किनारे वृषभ को मारकर सिंह खाता था राजा ने पारधी को आज्ञा दी कि तुम उसको हांको ।

कवित –नदि सु एक जल किंदु । तहं सु एकह सुभ कोहर ॥
बहु तर वर जल छीन । थान सोभंत मनोहर ॥
ता नीचै केहरी । हनिब इक वृषभ अहारै ॥
अति अरिष्ट आभूत । कोइन पग अग संचारै ॥
उच्चरै राज दिल्ली धनिय । पारद्धी हक्को तुमें ॥
बड़ सुभट आंन सोमेस की । बिन अग्या घातन रमैं ॥ छं०३४३ ॥

राजा का शृङ्गारहार गज पर चढ़कर सिंह को मारने चलना और सिंह को हंकारने की आज्ञा देना ।

कवित्त –तब सु राज प्रथिराज । पाट शृंगार मगि गज ॥
बड़ पष्षर[१] तन रज्जि । दंति कट्टा[२]र बंधि सज ॥
उभय पष्ष असवार । गिरद रष्षे करि राजन ॥
तीरंदाज अभूल मूल रष्षे करि राजन ॥
सें मुष्ष राज यों उच्चरे । हक्कारौ केहरि सकल ॥
सा वचन सुनन करि कूह भर । गज्ज सु केहरि अप्प बल ॥ छं३४४ ॥

कोलाहल सुन सिंह का क्रोधकर निकलना । राजा का तीर मारना और तीर का पार हो जाना । कूरम्भ का बढ़ कर तलवार से दो टूक कर डालना । सब का प्रशंसा करना ।

निसांनी –सुने गहग्गह केहरी उठ्‌यो हक्कारे ।
कंपि धरद्धर मेदिनी गल्हन गल्हारे ॥

---

१. मो०–परिकर । २. ए० कृ० को०–पत ।

कोइक काल अभूत कैं पचायन भारे।
गात सु दीरघ हथ्थ गुर जीहा जक झारे[1] ॥ छं० ३४५ ॥
नष तिष्षा गिर वज्र कै पुंछन तिष्षारे।
कंध सु जड्डा केहरी नेनां ज्यों तारे ॥
दिष्षौ मरद महावली कंधा उप्पारे।
गज्जत गज्जत आइया अरियन कें थारे ॥ छं० ३४६ ॥
सिंह सु सन्हा चल्लिया गजराज संभारे।
तव राजन गज चपिया हेंवर ठट टारे ॥
तीर सनंमुष नंषिया कोइ लग्गै न्यारे ॥
नेरां आयां जैत राव सिगनि उब्भारे ॥ छं० ३४७ ॥
छोड़े मोह सु हल्लिया नाहर ललकारे।
पारधि एकें चंपिया हथ्थल पछ्छारे ॥
राज कमान सु षचि कर तरीन तिष्षारे।
फूटि दुवा सूवार पार गल्लन जिब्भारे ॥ छं० ३४८ ॥
करिहै तत्ता कूरंभ झुकया असि झारे ॥
बाहे बब्बर वीचह्वैं द्वै टूक निनारे।
मनों सबन विच सुभ्भि थावहि तंतू सारे।
भल भल सब सेना कहै कूरंभ करारे ॥ छं० ३४९ ॥
धनि माता अरु धनि पिता पज्जून पचारे ॥ छं० ३५० ॥

**राजा के शिकार करने पर बाजे बजने लगे।**

दूहा--धन सिकार राजन करिय। हनि बराह अनि अट्ठ ॥
बाजे बज्जन सुबर[2] बजि। करि राजन पहु पट्ठ ॥ छं० ३५१ ॥

**सब सरदारों में शिकार बँटवा दिया।**

हनि सिकार वाराह बर। दीए सब सामंत ॥
बंटि सु दीनो अबर भर। करि उच्छाह अनंत ॥ छं० ३५२ ॥

**राजा का दिल्ली लौटना, कवि चन्द का आकर फूलों की वर्षा करना।**

कवित्त--तब प्रथिराज नरिंद। आइ दिल्ली पुर मझ्झं ॥
अप्प चित बर अवर। बैठि सिंहासन रज्जं ॥
अवर सूर सामंत। सकल सभ्भा भर मंडे ॥
तब सु चंद बरदाइ। आइ कुसुमावलि छंडे ॥
बैठे सु सबनि उच्चार करि। सुनिय गान गायन सकल ॥
दिल्लीय नैर दिल्लीय पति। करि अनंद दंडै सुषल ॥ छं०३५३ ॥

1. मो०--जीहा झक कारे। 2. मो०--सुरस।

**राजा का गुरु से धन निकालने चलने का मुहूर्त पूछना।**

दूहा—एक सुदिन देवंग सों। बोलिय राज नरिंद ॥
देउ मुहूरत दुज सु गुर। तिहि हम करैं अनंद ॥ छं० ३५४ ॥

**राजगुरु का बैसाष सुदी तीज को मुहूर्त निकालना।**

तब दुजराज सु उच्चरिय। सुनि सामंत सु नाथ ॥
सेत त्रतिज बैसाष दिन। सुभ दिन चलौ समाथ ॥ छं० ३५५ ॥
सुभ सँजोग अंतर घरी। कहत बचन देवग्गि ॥
सोइ सुदिन आनंद करि। चलौ सुराज गुनग्गि ॥ छं० ३५६ ॥

**पृथ्वीराज का मुहूर्त पर धूमधाम से यात्रा करना।**

कवित्त—चढिय राज सुभ जोग। करि सुमंगल अनद गुर[1] ॥
दै सु विप्र धन चंड। दीन अग्नि दान लोक कर ॥
बढि सामंत रु सूर। करै उच्छत्र उमत्त पर ॥
बजत नद्द नीसांन। चवै जै जया देव नर ॥
सैनह सु सथ्थ है पंत्र सय। नैर निकरि बाहिर चले ॥
मत्तह सुछक्क कुल्लाल घट। भरि बारन मै मत मिले ॥छं०३५७॥

**एक वेश्या का शृङ्गार किए मिलना। राजा का शुभ शकुन मानना।**

दूहा नैरनाइका एक चलि। तन आभ्रन्न अलंकि ॥
देखि न्रिपति रह सिर मिले। दुअ आनंद असंकि ॥ छं० ३५८ ॥

**रात दिन कूच करते हुए राजा का चलना।**

गज राजन द्वादस रहे। सुभ सँयोग सुभ साथ ॥
करिग कूछ उतिम प्रचर। पढि लमकर प्रथि माथ ॥ छं० ३५९ ॥
कूच कूच राजन चले। सथ सामत अभग ॥
पंच सत्त असवार सग। षडि गिल्लि सावँत सग ॥ छं० ३६० ॥

**रावल और सामंतों तथा सेना का आगे बढ़कर राजा से मिलना।**

दीह निसा चहुआंन चलि। आइ अचानक राज ॥
तब जानी जब दिष्ष नृप। मिलि सब सेन समाज ॥ छं० ३६१ ॥

**सब सरदारों और रावल के मिलने से बड़ी प्रसन्नता का होना।**

कवित्त—मिले सुभर अप्पान। जांनि आतुर चढि राजं ॥
हाहुलि रा पुंडीर। अचल चौहान सु साजं ॥

---

1. मो०—वर।

राम रैंन पावार । सु गुर गुरराज समाजं ।।
अवर सुभर सामंत । बहुत परिकर सम राजं ।।
इत्तने आइ सब बैठि मिलि । तब जानी जब दिष्षि नृप ।।
सुनि बेंनि षवरि आतुर तुरत । मन प्रमोद आनंद वप ।।छं०३६२।।

गाथा—आतुर षडि[1] राजानं । मिलियं सेना सु अप्प भर मग्गं ।।
हुअ आनंद अपारं । मिलियं सिंघ राज सामंतं ।। छं० ३६३ ।।

**रावल से मिलकर राजा का प्रेम पूर्वक शिकार और शाह के दण्ड का समाचार कहना।**

कवित्त—मिले राज वर सिंघ । प्रेम पूरन राजन भर ।।
घरी दोइ बैठे सुतथ । बत्त सिकार कहिय गुर ।।
अरु सु दंड पतिसाह । कृत्य कारन कहि राजन ।।
सुनि दाहिम्मरु चंद । सुभट[2] सब कही सभा जन ।।
चल राज सिंघ प्रति सब कही । अरु कढ्ढन लछी गहिय ।।
आयो सु राज पह अप्पनै । एक निसा राजन रहिय ।। छं० ३६४।।

**शाह के पकड़ने और दण्ड देकर छोड़ने आदि का सविस्तार समाचार कहने पर बड़ा आनन्द उत्साह होना।**

कवित्त—बजि नरिंद जय पत्त । बीय बज्जा घन बज्जै ।।
ताइप धर गजराज । राज दरबारन गज्जै ।।
चामर छत्र रषत्त । तषत लीनो सुरतानी ।।
उत्तर वै साहाब । गयो मुल्तानह पानी ।।
छंडयो छत्र सुरतांन सिर । राज छत्र सिर मंडयो ।।
बाजंत नद्द नीसान घन । बंधि साहु दंडि छंडयो ।। छं० ३६५ ।।

गाथा—जित्ते बज्जन बज्जं । सज्जे सेन सब सुभट्टायं ।।
सुद्धे षेत सु सूरं । उप्पारियं केक सुभट्टायं ।। छं० ३६६ ।।

**राजा का गुरु से लक्ष्मी निकालने के विषय में अरिष्टों का प्रश्न करना।**

कवित्त—वर बंध्यो सुरतान । लच्छि कढ्ढन क्रम दिसा ।।
भई षबरि कै मास । राज अग्गै होय लिसा ।।
सत्त मंत जोतिगी[3] । सब्ब जोतिग उच्चारै ।।
द्रिष्टि राहु ग्रह दुष्ट । मंत्र जंत्रहु वर टारै[4] ।।

1. ए० कृ० को०—षरि ।
2. ए०—सुनि ।
3. मो०जोतिषी ।
4. मो०—वर दारै ।

पुछयौ बीर चहुआंन तब । धन अरिष्ट गुन संभवै ॥
छछिन्न लछि अब बंचि विधि । तब बहि मंतत सुन्नवै ॥छं० ३६७ ।

धन निकालने के विषय में राजा ने कैमास को बुलाकर परामर्श किया । कैमास ने कहा कि मैं चौहानों की पूर्व कथा सब जानता हूँ, आप को देवी का वर है यह निश्चय जानिए । इस धन के निकालने के समय देव प्रगट होगा, उससे लोग डर कर भागेंगे ।

कवित--धन कड्ढन चहुआंन । बोलि कैमासह पुछिय ॥
बहु अद्भुत जम सुन्यो । आइ कड्ढन बर लच्छिय ॥
पुब्ब कथा चहुआंन । हौं जु आगम सब जानो ॥
देवी सुर बरदाई । कहौं सु उर अंतर आनो ॥
अद्भुत वत्त धन निक्करत । दोइ बीर दानव जगे ॥
सो सूर धीर धीरजज जिय । छंडिय सत्त काइर भगे ॥ छं० ३६८॥

पृथ्वीराज शिकार खेलते खट्टू बन में चले, वहां एक पत्थर का शिलालेख कैमास को दिखलाई दिया ।

दूहा--सो षट्टू रहे थांन बर । द्रव्य अजै जै राज ॥
ता देषन चहुआन फिरि । गौ आषेट बिराज ॥ छं० ३६९ ॥

उस शिलालेख को देखकर सब प्रसन्न हुए और आशा बंधी ।

अति आदर आखेट नृप । पति पुर षट्टू पास ॥
पाहन एक पयाल में । सपेष्यो कैमास ॥ छं० ३७० ॥

कवित--संपेष्यो कैमास । आम बंधी मन संती ॥
ज्यौं बाल चंद निसि करक । मकर दिन मास वसंती ।
यों उद्दिम नृप सेव । सेव न्रप सेव सुमंनी ॥
ज्यां कन कलंक लगि अंक । सुबर बर वीर अमंती ॥
बच क्रम्म क्रोध अम्मर अरस । सुमन वाम ज्यौं वायबर ॥
लछिनह लछि अरु बचि बिच । हुबर हीर तन्नह सुनर ॥छं०३७१॥

कैमास उस बीजक को पढ़ने लगा ।

दूहा--मंत्री न्रप सामंत सम । परी सु पाहल पास ॥
रास थंभ जनु ग्वाल लिखि । लगि बंचन कैमास ॥ छं० ३७२ ॥
ऊरध अंगुल सट त्रिसठ । तीर कहृत चवसट्ठि ॥
तहां अच्छर लिम्यो सु इम । सरमै द्रव्य अनिट्ठ ॥ छं० ३७३ ॥

भरि प्रसंक अंगुल भरिग। तिय अंगुल सत[1] अंक ॥
अंगुल अंगुल अंक में। एकादसो प्रसक ॥ छं० ३७४ ॥
भवतब्यह जो दुज लषै। घरी दीह पल मास ॥
हृदय क्रोध ज्यो द्रिग लयै। त्यों लष्षो कंमास ॥ छं० ३७५ ॥

**उसे पढ़कर उसी के प्रमाण से नाप कर खोदवाना आरम्भ किया।**

बंचि उचारिं सुमंत तिहि। सरमय[2] मप्पिय बाह ॥
मंडि सु अंगुल विगुलह। द्रव्य निरत्तिय ताह ॥ छं० ३७६ ॥

**दुष्ट ग्रह और अरिष्ट दूर करने के लिये रावल समरसिंह पूजा करने लगे।**

ग्रह सु दुष्ट दूरी करन। धन अरिष्ट नृप जोइ ॥
सोइ पूजा क्रत चित्र पति। तिन पर वज्जन होय ॥ छं० ३७७ ॥

**चन्द यह पहिले ही कह चुका था कि व्यास जगजोति कह गए हैं कि पृथ्वीराज सब अरिष्टों को दूर करके नागौर बन के धन को पावेंगे।**

पहिले अरिषय चंद बर। कहिय व्यास जग जोति।
बीर सघन नागौर धन। ★ लभ अरिष्ट प्रथु होत ॥ छं० ३७[illegible] ॥

**राजा ने रावल से कहा कि अरिष्ट दूर करने के लिये पूजा करनी चाहिए, रावल ने उत्तर दिया मैं पहिले ही से पूजा कर रहा हूं।**

**कवित्त**— पुच्छि राजा गुर सिघ। मृ गुरु देवग्गि सत्ति पति ॥
धन अरिष्ट गुन होइ। तास मेटन रच्चौ मति ॥
सोइ सुभ काज सु राज। सुजस संग्रहौ सक्र भनि ॥
सुर सुकाज सुद्धरै। अप्प उद्धरन कज्ज गति ॥
बुल्लिय सु राज सम चित्र पति। तुम कारन पुज्जौ सुग्रह ॥
आरिष्ट सु गुन दूरी करन। या मंगल कज्जै सुग्रह ॥ छं० ३[illegible] ॥

**तब चन्द को बुलाया, उसने कहा कि आप लक्ष्मी निकालिए, जो ध्रुव हो चुका है उसे मिटाने वाला कौन है।**

**गाथा**— बुल्लिय भट्ट सु चंदं। हो राजन लछि कढ्ढिजं ॥
ज्यों बंध्यो निरमानं। मेटन कवन सोइ बिधि पत्र ॥ छं० ३८० ॥

---

1. मो०—छह। 2. मो०—सरमैं।

★ मो०-प्रति में "लभहि अरिष्ट होत" पाठ हो।

**रात को सब सामंतों को रखकर रखवाली करो।**

दूहा —थांन निरष्षिय राज बदि। अछिर द्रव्य सु अछ ॥
सुबर सूर सामंत मिलि। निसि सथ रष्षा अछ ॥ छं० ३८१ ॥

**कुछ सरदार साथ रहे कुछ सोए। सवेरे वह स्थान खोदा गया, वहां एक पुरुष की मूर्ति निकली उस पर कुछ अक्षर खुदे थे, उनको कैमास ने पढ़ा।**

कवित्त —सथ्थ तथ्थ निसि रष्षि। दीन वासन ग्रह थानह ॥
अबर सब्ब सामंत। कीन पारस विश्रामह ॥
रैनि मध्य त्रिन चंद। जगे सामंत स्वांमि तँह ॥
नीद सयल हुअ सथ्थ। षनिय सम द्रव्य राज यह ॥
षोदंत पुरष इक्कह प्रगट। सिलह धत्त सनह सुमय ॥
नहि सकय अंक लिष्यो मुरर। बंचि राज कैमास तथ ॥ छं०३८२॥

**उस पर लिखा था कि हे सूर सामंत सब सुनो जो मुझे देखकर तुम न हँसो तो पाखान को देखो ( ? )**

दूहा - सुनो सूर सामंत सब। सु हृदय सकल रजान ।।
जो न हसै मुहि बबर[1] कोइ। तो दिष्षो पाषान ।। छं० ३८३ ॥

**सब लोग कैमास की बड़ाई करने लगे।**

न्याय नांम कैमास तुझ। दुज दीनो सुद्धाइ ॥
ज्यों बेली फल भारतें। न्याइन मै सुब्भाइ ॥ छं० ३८४ ॥

**शुभ मुहूर्त आते ही कमान की मूठ में ताली थी वह देखी ( ? )**

भयो समय इमरत्तरी। ज्यों वय संधि सुबाल ॥
मध्य मुट्ठि कमांन की। रही रति तिन ताल ॥ छं० ३८५ ॥

**उसे शस्त्र से तोड़ते ही एक बड़ा भारी सर्प दिखलाई पड़ा जिसे देख सब भागे।**

तब दिष्षो वह थांन तिन। सस्त्र अनी छिति भजि ॥
श्रप सु दिष्षो चव सबल। रहे दूरि सब भजि ॥ छं० ३८६ ॥

**विक्रम संवत ग्यारह सौ अड़तीस को सोमेश्वर के बेटे पृथ्वीराज ने असंख्य धन पाया।**

साक सुविक्रम इक्क दह। तीसरु अठ्ठ संपत्त ॥
चहुआनां न्रप सोम सुअ। लभ्भिम वित्त अनमित्त ॥ छं० ३८७ ॥

**चन्द ने मन्त्र से कीलकर सर्प को पकड़ लिया तब धन देखने लगे।**

अप्प मंत्र बंध्यौं सु कवि। द्रब्य निरष्यो जाइ ॥
चिहुं दिसा जौ देखियै। दिष्ट न आवे ठाइ ॥ छं० ३८८ ॥

---

1. ए० कृ० को०—सकल।

कवित्त—दिष्षो जीयड प्रमांन । मध्य राजा रघुवंसिय ।।
वाहन सोसत पुत्त । तात अग्यान न गसिय ।।
दुष्ट देइ दिन मान । राज अग्या सुन मांनै ।।
सोक अग्गि तन दझ्झ । गयो सुरलोक नियांनै ।।
रचि मंत्र जंत्र पुत्तलि करिय । होम दिष्ट दानव जलिय ।।
चिंतै सु चित्त कविचंद तहं।करिय बात इह हम भलिय।।छं०२८९।

चन्द की बात मानकर धन निकालने के लिये स्वयं राजा वहां आए ।

गाथा—गृह वरदाइय वत्तं । कड्डन लछि भयं क्रमयं ।।
तुछ अंतर भर सेनं । आए लछि ठाइयं राजं ।। छं० ३९० ।।

राजा ने आज्ञा दी कि इस शिला का सिर काटकर धन निकालो ।

दूहा—यह आए वर राज धर । दिय हुकम्म सिल कट्टि ।।
हुअ हुकम्म राजंन को । कढै सिला सिर कट्टि ।। छं० ३९१ ।।

शिला काटकर भूमि खोदने की आज्ञा दी कि इतने में पृथ्वी कांपने लगी ।

कट्टि सीस सिल कढ्ढि करि । दियो बचन षोदान ।।
तब सु कंपि भअ धर धरिय । हांक सुनी न्रप कान ।। छं० ३९२ ।।

शस्त्र की नोक से तीस अंगुल मोटा, बारह अंगुल ऊंचा खोदा तब खजाने का मुंह खुल गया—।

कवित्त—सस्त्र अनी छिति षनी । सेन सुत्तो चावद्दिसि ।।
सपत धात पाषांन । तीस अंगुल दल बल कसि ।।
द्वादस अंगुल उंच । निठ्ठ करि ग्रीवह[1] लाइय ।।
उघरि मुष्ष वर द्रव्य । कही कवि चंद न जाइय ।।
सिल तरति हलंतल भ्रम्म हलि । द्रव्य परष्षिय मध्य ग्रसि ।।
सामंत सूर इम उच्चरै । भलो बीर कैमास लसि ।। छं० ३९३ ।।

बारह हाथ खोदने पर एक भयानक देव निकला ।

सुनिय बत्त चहुआन । भयो आचिज्ज सब्बघन ।।
भूमि किात्ति संजुत्त । ग्रहे आवै अभंग धन ।।
पुर सु तिष्ष धर मध्य । क्रोध जाजुल्य नैन रत ।।
मुर लंगर विच बंधि । ग्रीव[2] लीनो उछंग तत ।।
षोदयो भूमि द्वादस सु हथ । हंकि बीर दानव गजिय ।।
कवि चंद दंद मन महि वेध्यो।चित्त चित संग्राम लगिय।।छं०३९४।।

---

1. ए० कृ० को०—ग्रावह ।
2. ए० कृ० को०—ग्राव ।

उस राक्षस ने माया करके लड़ना आरम्भ किया।

छंद भुजंग प्रयात्—

प्रकारे सुचारे भुजंगं प्रयातं। षगप्पत्ति गायं अहप्पत्ति गातं॥
स्वयं बीर दानव्व हक्यो हकारं। बरं बंध रक्की षरक्के प्रहारं॥छं० ३९५॥
बरं व्योम ब्रब्बं षहं पत्ति संक्यो। करे कोटि माया निसा पत्ति हंक्यो॥
पयं पाइ उट्ठं महा रोम[1] भ्रुम्मी। मनों चक्क फेरं कुलालं स भुम्मी॥
॥ छं० ३९६॥

षिनं रत्त दीसै षिनं मत्त माया। षिनं रत्त पीतं षिन स्याम छाया॥
षिनं मेघ रूपं षिनं अग्गि सीसं। षिनं कोटि रूपं षिनं एक दीसं॥छं०३९७॥
षिनं बाल वृद्धं षिनं वै किसोरं। भयं भीम भीतं षिनं दिव्य गोरं॥
षिनं मोह माया षिनं दट्ठ बज्जै। षिनं मोहनी मोह रूपति सज्जै॥छं०३९८॥
षिनं मै बिडाली षिनं बिप्र माया। षिनं मेछ रूपं षगं हृच्य धाया॥
हयं ग्रीव रूपं षिनं मच्छ दीसै। षिनं गज्जियं सिंघ आवृत्त रीसै॥छं०३९९॥

जब बहुत उपद्रव मचाया तब चन्द ने देवी की स्तुति की कि मां
अब सहाय हो कि लक्ष्मी निकले।

कवित्त - तोरि बीर संकर समूह। छडि गजराज थांन गय॥
भयो समूह अरिष्ट। तुंढि लच्छी न मत्ति हय॥
सत्त मत्त छुट्टयो। अप्प अप्पन संभारै॥
भो अचिज्ज सामंत। व्याम बचनं न बिचारै॥
कविचंद मंत्र आरंभ बर। उमा उमा कहि बंचयो॥
अप्पियै बचन मुहि मात इह। तुअ काली कलजच्चयो॥छं०४००॥

दूहा - करि अस्तुति कविचंद बर। अहो मात बरदान॥
इह माया मैं बहु तन। कढै लच्छि तुअ पान॥ छं० ४०१॥

देवी की स्तुति।

छंद विराज—सुनी देवि बानी। चढ़ी सिंघ रानी॥
मयं मत्त माया। तुंही तूं उपाया॥ छं० ४०२॥
अरी जुद्ध भव्वं। प्रक्रत्ती पुरव्वं॥
निराधार बंधी। निसंधे निसंधी॥ छं० ४०३॥
चिहूं चक्क चंडी। इकं पाइ मंडी॥
जपीं तोहि तोही। जगत्रय मोही॥ छं० ४०४॥
निसा पत्त मारै। दया बज्ज तारै॥
तुही मंत्र मंत्री। तनं आ पवित्री॥ छं० ४०५॥

---

1. मो०—रोम।

तुही आसमानं । तुही भूमि थानं ॥
तुही बाग बानी । कला निद्धि रानी ॥ छं० ४०६ ॥
कवी चंद चंदं । करै दूरि दंदं ॥
कलं षग्ग धारे । प्रनेता उचारे ॥ छं० ४०७ ॥
निसा बीर बढ्यो । इहां आइ ठढ्यो ॥ छं० ४०८ ॥

**देवी ने प्रसन्न होकर दानव को मारने का बरदान दिया।**

दूहा--मात प्रसंनन गुन गहिर । दियो हुंकि हुंकार ॥
दियो बर सु दानव मलन । कियो देव जयकार ॥ छं० ४०९ ॥

**बर पाकर पृथ्वीराज ने राक्षस को ललकारा और घोर युद्ध हुआ। दानव मारा गया।**

कवित्त--तव प्रथि राज नरिंद । बीर दानव हक्कारिय ॥
सबद द्रुग्ग संभर्‌यो । पच्छ दीनो हुंकारिय ।
दिषत सथ्थ सब तथ्थ । कथ्थ कोइ बैन न मंडै ॥
भीत सीत भय अंग[1] । रंग[2] रस रोस सु चंडै ॥
अरु नाइ प्रान सम ग्रेह तिह । कज्जल कूट समान मुइ ॥
मन चित चंद प्रारुथ्यनहु । जबै देवि डर आन उइ ॥ छं० ४१० ॥
बल उत्तंग सुमेर । रुचि६ संकिन मग मुक्किन ॥
छिनक मंत निय संत । तेज आहुटि बल तक्किन ॥
सबर बीर कविचंद । मंत्र दुरगा तब पढ्यो ॥
करी नवनि कर जोर । जाइ अग्गै भयो ठढ्ढो ॥
अस्तुति अनेक उच्चार मुष । चरन चंपि द्रढ कर गहिय ॥
धन जोग कथा पूछी सुहित। उचित चंद अप्पन कहिय ॥छं०४११॥

**चन्द ने स्तुति करके इस राक्षस और धन की पूर्व कथा पूछी।**

दूहा--करि अस्तुति द्रढ चरन गहि । पूछी भट्ट विगत्ति ॥
जु कछु आदि पुच्छै सहित । कहत सु बीर विमत्ति ॥ छं० ४१२ ॥

**देवी ने कहा कि जी लगाकर तू इसकी पूर्व कथा सुन।**

कहै बीर कविचंद तुअ । पूत्र कथा कहुं मंडि ॥
जिन लच्छी घर मुक्कियै । घर रष्षै धन छंडि ॥ छं० ४१३ ॥

**सतयुग में मंत्र, त्रेता में सत्य, द्वापर मे पूजा और कलयुग में वीरता प्रधान है।**

जुग सु आदि हुअ मंत्र गुर । त्रेता जुग हुअ सत्त ॥
द्वापर जुग पूजा प्रसिध । कलि जुग बीरं दत्त ॥ छं० ४१४ ॥

---

१. ए० कृ० को०--अम्म । २. ए०--सार ।

**रघुवंश में आनन्द नामक एक राजा हुआ है उसकी कथा कहती हूं ।**

गाथा —हुअ आनंद सु बीरं । बुल्लिय सु प्रसंन होइ कल बानी ॥
सुनि उत्पत्ति सु कव्वी । कहि अब रघुवंस आदि संकेतं ॥छं० ४१५॥

**वह राजा बड़ा अन्यायी था धर्म विरुद्ध काम करता था ।**

कबित्त —*तिहि तजिय सु रघुबंस । पुत्र मारंत इन्ह षिज्जि ॥
चित कीनो चरचित्त । मरन अंग आगम लषिज्ज ॥
जो बरजै बहु बार । ध्रंम मानै न भयंकर ॥
सोक अग्नि तिन दह्झि । प्रान छंडो गतियंकर[1] ॥
† सत बरस राज तय अंत करि । कित्ति ध्रंम संगह यइय ॥
आध्रंम कित्ति ज्यों मंडनह । सो उव्वरि बीरनि रहिय ॥छं० ४१६॥

**यज्ञ विध्वंस करता था ऐसे बुरे कर्मों को देख ऋषियों ने शाप दिया कि जा तू राक्षस हो जा ।**

कविन -तिहि बाहन बज सूर । धरम रष्षो रघुबंसी ॥
वेद ध्रंम उथ्थापि । काल कंटक बल कंसी ॥
सज्जि तेज आजुल्य । जग्य विध्वंसिय सब्बल ॥
कमल समूह अरिष्ट । जीति दगपाल ध्रंम पल ॥
मारग्ग हत्ति उथ्थापि करि । दिब सराप सब रिष्पि मिलि ॥
जा वीर दांन दानव सु बरि । अमर सिंह बल जीति इलि ॥
॥ छं० ४१७ ॥

**उसका शरीर भस्म हो गया और वह दैत्य होकर यहां रहने लगा ।**

मिलि अयास आयास । आप मिलि आप अहुट्टिय ॥
मिलि समीर संमीर । धरा धर धार आहुट्टिय ॥
तेज जोति बहु पीर । सुवर मंगल फिरि आइय ॥
विहि अध्रंम जरि तास । मांहि सो कछु न समाइय ॥

---

* मो०—"तिहि तजिय इर रघुबंस पुत्र मारत पुच्छ लिज ।"

1. मो०—अंकर ।

† मो०—प्रति में इन दो पदों के स्थान में तीन पद दिए हैं जिनमें से अंतिम पद तो चारों प्रतियों में समान है किन्तु मो० प्रति में दोनों में एक का सारांश मिलता है यथा—मो०—"सत बरस राजा ने सबल राबंत अंत कर, सब सौरव्य सिंह अरि अंत करि कित धर्म संग्रह गहिय ।

आकास मध्य ता मध्यतें फटिक बीर है चीर हुअ ।।
ते बीर बहुत दानव अतुल । भये काल थानय रहय ।। छं० ४१८ ।।

इसको बहुत काल बीता, इसके पीछे रामचन्द्र हुए, काल पुराना हो गया पर यह लक्ष्मी पुरानी न हुई ।

बहु बित्ते बर काल । चंद बरदाइ थान हम ।।
को जीवत देष्यो न । मरत देष्यो न न जे हम ।।
मात ग्रम्भ जम निका । राम तामस करि नच्यौ ।।
इल हट्टै अंगनैं । कौंन रूचै को रुच्यौ ।।
जीरन सु जगा संसार भो । लच्छि न जीरन भइय इह ।।
आयंत जात धंधो सकल । ग्यानवंत जानहि सु इह ।। छं० ४१९ ।।

तब पृथ्वीराज और चन्द ने प्रार्थना की कि अब धन निकालने में दैत्य दुःख न दे ।

दूहा—तब प्रथिराज नरिंद बर । अरु सुमंत्रि कविचंद ।।
इष्ट बत्त बर संमुहे । ज्यो दानव करे न दंद ।। छं० ४२० ।।

इष्ट मंत्र का साधन करते यज्ञ करते हुए खोदकर लक्ष्मी निकालना आरम्भ किया ।

छंद त्रोटक—कढ़ि लच्छिदिसंक्रम दीन न्रपं । निज मंत्र बलं कल तत्र जपं ।।
भुज भान सुरं भज भान दिसं । बर इष्टय चंद कविंद क्रुसं ।। छं० ४२१ ।।
सब देव क्रमं क्रम दीन नृपं । जय जग्यरु जाप करंत तपं ।।
घन गंध सुगंधन की हलितं । चलि सीत न तप्प सुभं मरुतं ।। छं० ४२२ ।।
घन सार मृगम्मद होम जरैं । तिन उप्पर भौरन ग्रोर परैं ।।
उड़ि धूम चिहूं दिसि छाय घनं । करि मंत्र सुदेव बलि बलनं ।। छं० ४२३ ।।

देव ने चन्द से कहा मेरे पिता रघुवंशी धर्माधिराज थे मैं उनका बेटा आनन्दचन्द बड़ा अन्यायी हुआ मैं ने न्याय से संसार को जीता, इस लिये शाप से मैं दैत्य हुआ और मेरा नाम बीर पड़ा ।

कवित्त—नृप पूजी रघुवंस । नाम धृम्माधिराज सुअ ।।
बिय बाहन नृप सूर । पुत्र आनंद चंद दुअ ।।
सब जित्ते द्रगपाल । माल लिन्नो अधू म छलि ।।
राज नीति सब मुक्कि । क्रंम बंध्यो अक्रंम कलि ।।
अद्भूत मरन छिन भंग गति । पित बिस्स क्रम अनुसरिय ।।
तप भंग[1] गच्छता आनि नह । नाम बीर दानव धरिय ।।छं०४२४।।

---

1. पी०—जग्ग ।

**बीर ने कहा कि इस लक्ष्मी को मैंने ही यहां रक्खा था।**
**दैवगति से इसीको लेकर मेरी यह गति हुई।**

दूहा - कहै बीर सुनि चंद तुअ। अप्प कथा कहौं मंडि ॥
जा मुक्की लच्छी धरनि। सो रष्यौं उर संडि ॥ छं० ४२५ ॥
हौं रष्यौं इन भंति करि। अहो चद बरदाइ ॥
रघुबंसी अति मोह् मय। अवगति कोइ सुभाइ ॥ छं० ४२६ ॥
माया छाया पुत्तरी। क्रोधवंत हम बीर ॥
रहै छंडि हैं लच्छि यह। नम्मित हुम इह धीर ॥ छं० ४२७ ॥

**बीर का अपने पिता रघुवंश राज की प्रशंसा करना।**

कवित्त –क्रोध लोभ जानी न। मोह् माया न अलंकृत ॥
मोह् गीत अरु सीत। जग्गि जा जापय सुक्कृत ॥
बहु बिवेक निृमांन। राज विसतरहि नीति बहु ॥
नव निवर्त धुनि बेद। कर्म छेदन अभेद लहि ॥
सो बहि सांइ सेसब सुलप। जोवन बै विष अलप मन ॥
रघुबंस बृद्ध आवस्त त्रिय। जोग मग्ग सो छंडि[1] तन ॥छं० ४२८॥

**चारों युगों के धर्म का वर्णन।**

श्लोक - सत जुगे बंधयो देवो। त्रेताया सोम जाधयो[2] ॥
द्वापरे वाहनो सूरो। कलिजुगे बीर भीपम ॥ छं० ४२९ ॥
सतजुगे ब्रह्मपुत्रश्च। त्रेतायां बीर भक्षय[3] ॥
द्वापरे चित्रि वशस्य। कलिजुगे सूद्र ग्रहनिका ॥ छं० ४३० ॥

**बीर का अपने बल का वर्णन करके अपने सामने**
**धन निकालने को कहना।**

कवित्त —हम सु भयंकर बल। भट्ट सुभटन हंकारहि ॥
हम प्रचंड प्रब्बत्त। कनिष्ट अंगुलि उप्पारहि ॥
सत्तों समुद प्रमान। सु तत छिन तिरि दिष्षहि ॥
सुनि न होइ देखी न। तोइ ब्रहमंड सु लष्षहि ॥
दैवान दुसंकह दुष्ट गति। देव जोग को गद्दवै ॥
आतम्म मनुष्छन जीव बल। मो देखन धन कद्दवै ॥ छं० ४३१ ॥

**चन्द ने कहा कि हे बीर तुम सब समर्थ हो तुम्हारे कहने**
**से अब राजा धन निकालेंगे।**

---

१. मो०—संडि।
२. मो०—जोधयो।
३. मो० अषिय।

अरिल्ल—*बुल्लै चंद सुनो बर बीर । तुम त्रिकाल दरसी अति धीरं ॥
तुम अनंत बल रूप सरूपं । कढ्ढै धन तुम बचन सु भूपं ॥छं०४३२॥
गाथा—कहै बीर चंदं बर बंदं । हो देवाधि देव बलवंनं ॥
तुम देषत गत पापं । होइ प्रसन्न देहु बर बचनं ॥ छं० ४३३ ॥

चन्द की सुन्दर बानी सुनकर बीर ने प्रसन्न होकर धन
निकालने की आज्ञा दी ।

दूहा —सुर बानी सुन भट्ट की । मन प्रमोद बरबीर ॥
दई बाच कढ्ढो सु धन । प्रसन देव करि धीर ॥ छं० ४३४ ॥

बीर की बात सुनकर चन्द ने राजा से कहा कि होम आदि
शुभ कर्म कराओ और आनन्द से धन निकालो ।

अरिल्ल —बीर बचंनति चंद प्रकासिय । कहै राज गुरजन प्रति भासिय ॥
करो होम देवान मंत्र जप । सब प्रसन्न हुअ लहै धन्न नृप ॥ छं० ४३५ ॥

चन्द का बीर से पूछना कि हमारे राजा तुम्हारी प्रसन्नता
के लिये जो कहो वही करें ।

कवित्त —तुम समान कोइ आन । पान पन दान मान मन ॥
कवन श्रवन रस राग । दैव परंग अंग नन ॥
राजस तामस सत्त । मत्त जोगिंद विराजहि ॥
जंह एक गुन कोटि । रत्ति सो वोलन लाजहिं ॥
महदेव[1] सेव तुम चरन रत । पति पवित्र मन मोह धरि ॥
हिंड्यो सु बीर उत्तर दिसा इह पसाव चहुआन करि ॥छं०४३६॥

बीर का कहना कि मेरी प्रसन्नता के लिये पंडित से जप कराओ
और महिष का बलि देकर धन निकालो ।

दूहा —कहै वीर कविचंद सौं । हों सु प्रसन्नौं तोहि ॥
तीन लोक में जुगति बनि । मुझमन नाही मोहि ॥ छं० ४३७ ॥
पंडित वोलि रु जप करो । होम दान ग्रह मान ॥
महिष मोहि पूजा करो । तो कढ्ढो पाषान ॥ छं० ४३८ ॥

दानव यह कहकर स्वर्ग गया । चन्द का राजा से कहना कि शाह को तो
तुम बांध चुके अब रावल के साथ धन निकालो ।

कवित्त —सुरग गयौ दानव्व । बत्त वल महिष उचारिय ॥
मंत्र तंत्र बंध्यो । बलन अप्पन सम्हारिय ॥

---

* मो० प्रति में "बुल्लै धन चन्द सुनो बर बीर" पाठ है और धन शब्द यहां विशेष है ।

1. मो०—सहदेव

बर गज्जनी नरिंद । बंधि छंड्यौ चहुवानं ॥
घन कढ्ढन[1] तिन थांन । बज्जि निर्घोष निसानं ॥
आनंद मंत्रि कैमास बल । तिथ्थि घरी बल पुच्छिबर ॥
जै जया मिह आहुट्ट पति । मिलि विभूत कढ्ढी सुभर ॥छं०४३९॥

राजा ने रावल को बुलाकर ज्योतिषी पंडित को बुलाया, पंडित ने होम की सामग्री मँगाकर वेदी आदि बनवाकर शुभ अनुष्ठान का प्रारम्भ किया।

छंद त्रोटक तब बुल्लिय राजन राज गुरं। सु मनो गुर राजत देव दरं।
बुलि बेद सु पंडित जोतिगयं । जिनु बुद्धि सु ब्रह्मय सुद्ध लयं ॥ छं० ४४०॥
तिन मगिय होम प्रकार सयं । रचि जग्य अकार प्रकार मयं ॥
मिटई[2] जिह दोष[3] सु होइ जयं । ... ॥ छं० ४४१ ॥
कढ़ि लच्छि दिसा क्रमि देवि नृपं । कवि चद अनदिय मत्र जपं ॥
विधि भान सूरभिय भान दिसं । मब देव क्रमक्रम होइ रस ॥ छं० ४४२ ॥
जय जग्य रु जाप करै बल्लिना । घन गध सुगंधन की हल्लिता ॥
सु रची रवनीय सवै अवनी । धज हल्लन बेदिय मंडि फनी ॥ छं० ४४३ ॥
झरि चदन पाटक पाट करी । अनुराग सु कुकम होम जरी ॥
नव रत्त कला कल सान स्फुटे । मनु द्वादस भान इहां प्रगटे ॥ छं० ४४४ ॥
धुनि मुनिय बेदन होन रुष । प्रगयौ कमलानन तास मुषं ॥ छं० ४४५ ॥

छ प्रधानों को पास रखकर राजा ने पत्थर खोदकर हटवाया।

कवित्त कढ्ढि बीर पाषान । राज पट रष्षि प्रधानं ॥
चंद भट्ट गुरराम । कन्ह रष्षिग चहुआनं ॥
रष्षे अत्ता ताइ । ईस लद्धौ बर भारी ॥
दैव बत्त सजोग । भोग लद्धौ रन रारी ॥
रष्षिजै भीम रवूबम बल । अरु रष्षै पुंडीर सह ॥
अनवत्त अग्ग लै स्याम की । पच दीह तिन थान रहि । छं०४४६॥

वह स्थान खोदने पर एक बड़ा भारी पत्थर का अद्भुत घर निकला, उसमें एक सोने के हीराजटित हिंडोले पर सोने की पुतली सोने की बीणा बजाती और नाचती हुई निकली, उसका नाच देखकर आश्चर्य होने लगा।

षोदि थान पाषान । ग्रेह निकर्‌यौ अच्चंभम् ॥
हेम हीर हिंडोल । हेम पुत्तरी सुरंभम् ॥

1. मो०—कढ्ढय ।
2. मो०—लहि ।

हेम हथ्थ वाजित्र । नृत्य पुत्तरि अरि जंत्रिय ॥
इह अचंभ पुत्तरी । जानि सर जीवन मंत्रिय ॥
आलिग नयन करि सिथल गति । तिहि दिष्षत मन मयन रुकि ॥
आचंभ चंद देखत भयो । रंभ कि नृत्यत तार चुकि ॥ छं० ४४७ ॥

पुतली को देख गुरुराम का आश्चर्य करना ।

दूहा - सुर उद्योत गुरराज तिहि । पुत्तरि दिष्षि अचंभ ॥
रति पति मन संमुह धरै । घट सु घटिय आरंभ ॥ छं० ४४८ ॥

चन्द का कहना कि यह मायारूपी है ।

कहै चंद गुर राज सुनि । यह माया बल रूप ॥
न करि मोह कर गहि सु दुज । मूछि[1] बहोरिय नृप ॥ छं० ४४९ ॥

रावल का फिर चन्द से पूछना कि यह पुतली किसका अवतार है ?

राज गुरु कहि चंद सो । हो कविराज विचारि ॥
कोन रूप अवतार किय । क्यों लच्छिय पर नारि ॥ छं० ४५० ॥

चन्द ने कहा कि ठहरिए तब कहूंगा और उसने बीर को स्मरण करके पुतली का भेद पूछा ।

कवित्त – तन सु चंद बर दाइ । राज गुरु बचन अप्प सर ॥
छिन इक धरो विलंब । कहों बर बीर पुच्छि नर ॥
करि अस्तुति कलि बानि । बीर देवाधि देव सुनि ॥
हम मनुष्य मय मोह । तास नहि लहै अंत पुनि[2] ॥
पुच्छइ सु देव आपुब्ब कथ । कोन रूप इह पुत्तरिय ॥
रह लच्छि थान सुर केम तत[3] । कौन काज बर सुद्दरिय ॥ छं० ४५१ ॥

देव का उत्तर देना कि यह ऋद्धि रानी है ।

गाथा – सुर बांनीयं चंदं । सुप्रसन्नं देव मय कब्बी ॥
इह तेजं रिध्धि रांनी । संपेषे सु चंद गुरु कब्बी ॥ छं० ४५२ ॥

यह ऋद्धि साक्षात लक्ष्मी का रूप है इसे तुम बे खटके भोग सकते हो । यह देव बानी सुनकर चन्द प्रसन्न हुआ और रावल का संशय मिटा ।

कवित्त– इह सु कृत्य बल रूप । देव देखहु सु मोह मत ॥
मामा छाया सु लच्छि । अनुसरै सु लच्छि रत
इह लच्छी बर रूप । तेज जाजुल्य प्रमानं ॥
हम वचंन इह रिद्धि । तुमहु सुप्रसंन सुथानं ॥

---

1. मो०–मुरछिक । 2. मो०–फुनि ।
3. मो०–तन ।

भोगवन काज संभरि सुपहु[1] । इह विधिना अप कर गढ़िय[2] ॥
सुनि चंद बचन आनंद हुअ । राज गुरू संसय मिटिय ॥छं०४५३॥

**इस हिंडोले को पूजन में रखना यह कहकर देव अन्तर्ध्यान हो गए। राजा फिर धन निकालने लगे।**

दूहा —हिंडोलो बर हेम करि । सिंघासन सुरराज ॥
वह प्रसंन होइ रष्षियौ । पूजन हरि गुर राज ॥ छं० ४५४ ॥
षिन धरि माया अप्प दुरि । गए सु अंमर देव ॥
फिरि कड्ढन लग्गे सु द्रव । लहै सुरप्पति भेव ॥ छं० ४५५ ॥

**कुबेर के से भण्डार सा धन निकलना, सब को आश्चर्य होना और तब सुरंग को देखना।**

कवित्त —कलस बंक त्रंबक्क । लोह संकर बर बंध्यौ ॥
रजत कलस अरु हीर । रत्त अंतर चित संध्यौ ॥
हेम कलस नग भरिग । कंति दीपन जनु अग्गी ॥
सुबर कलस पाषान । मद्धि मन तेज उपंगी ॥
आचिज्ज चंद बरदाइ भय । ग्रह कुबेर करि लष्षयौ ॥[3]
गुरराज राम भट्टह सहित । फिरि सुरंग सव दिष्षयौ॥छं० ४५६॥

**पुतली का बिना कुछ बोले चन्द और रावल की ओर तीक्ष्ण कटाक्ष से देखना।**

कवित —ता पच्छें कवि चंद । राज गुर संमुह दिष्यौ ॥
ब्रह्म थांन शिव थान । थान पति नाक विसष्यौ ॥
नवति बीर ग्रह जोग । सिद्ध नव निद्ध सु अट्ठौ ॥
च्यारि अंग लछी प्रमान । धूम द्वादस अंग दिट्ठा ॥
सा अंग बाल पुत्तलि अचंभ । हाइ भाइ विभ्रम बहै ॥
लावंनि चित उत्तर रहति । बंक कटाछन चित्त है ॥ छं० ४५७ ॥

**चन्द और रावल का मूर्छित होकर गिरना। कुछ देर में संभल कर उठना।**

कवित--मुच्छि पर्‌यो कवि चंद । मुच्छि दुजराज पर्‌यो कल ॥
नाच भंग तन भंग । अंष झल मलिय नैन जल ॥
उष्ट कंप तन स्वेद । भेद बल बिन [4]कवि किन्नो ॥
चढ़िय अंग पिडुरिय । गात सोभत अल भिन्नो ॥

---

१. मो०—सपहु ।
२. ए० कृ०—घटिय ।
३. मो०—लिष्षयौ ।
४. ए० कृ० को०—कंठ ।

सिथल चरन गति भंग हुव । वै बिलास अभिलाष गति ॥
जग्गेव मुच्छि दुजराज सब । देव एव चित्रं सुभति ॥ छं ४५८ ॥

**उठने पर राज गुरु का पृथ्वीराज से पूछना कि असंख्य धन निकला अब क्या आज्ञा है ।**

दूहा--मुछि उठ्यौ गुर राज तब । पुछ्यौ संभरि बार ।
जु कछु सुबर अज्ञा नृपति । धन निकर्‌यौ अप्पार ।। छं० ४५९ ॥

**धन के कलश आदि का वर्णन । रावल और पृथ्वीराज का एक सिंहासन पर बैठना ।**

कवित्त--सत्त[1] कलस त्रंबकिय । सत्त अध्र मंडि रजक्किय ॥
हेम कलस सत पंच । कलस पाषान गतक्किय ॥
सत्त अद्ध बाजित्र । सहस अध पग्ग प्रमानं ॥
हेम हीर हिंडोल । एक आचभ सु थानं ॥
जान्यो न देव देवाधि गति । दैव जोग सिंहासनह ॥
चित्रंग राव रावर समर । मम सुराज प्रथु आमनह ॥छं० ४६०॥

**एक दिन संध्या के समय देवी के मठ के पास पृथ्वीराज और रावल आए ।**

एक सुदिन संध्या समय । बिझ्झासनि के थान ॥
एक अचंभो देखियै । जो आवै चहुआन ॥ छं० ४६१ ॥
उभय राज बर बन करि । चले सुथानक देव ॥
निकट देखि देवी सुमट । गए सिघ बर सेव ॥ छं० ४६२ ॥
आए नृप चित्रंग पति । अरु संभरी नरिंद ॥
तब लगि राम सु विप्र ने । करिय अनिज्ज सु चंद ॥ छं०४६. ।

**पृथ्वीराज और रावल के शोभा और गुण का वर्णन ।**

छंद भुजंगी- समं चढ्ढियं समर रावर नरिंदं। तिनं वाम भुज्जं समं सूर नंद ।
घनं सथ्थ मध्यं दोऊ बीर राजं । तिनं देषतें बामता काम लाजं ॥छं० ४६४॥
उठी मुच्छ आनं धुनी लग्गि गेनं । मनों चंद बीयं सियं[2] कीय हेनं ॥
दोऊ राज राजन्नता राज सक्की । दोऊ ध्रंम षंढे जमं ब्रड हक्की ॥छं०४६५॥
दोऊ रत्त[3] माया ननं अग्ग लग्गे । मनों कंज[4] पत्रं जलं भिटि भग्गै ॥
उभै सूर नूरं विराजंत राजं । जिनै सोभियं कंठ रह हिंदु लांजं ॥ छं०४६६ ॥

---

१. ए० कृ० को०–सिस । २. ए० कृ० को०–सित ।
३. ए०–सिर्षकी अ । ४. ए०–वस ।
५. ए० कृ० को०–कंप ।

**वेद मंत्र से दोनों राजाओं के लिये पूजा की और दस महिष बलि चढ़ाया। चतुःषष्टि देवि ने प्रसन्न होकर हुङ्कार किया।**

कवित्त—बेद मंत्र दुज राम। उभय कारन क्रित किन्नो॥
समर समरसन कीन। राज उनहार सुलिन्नो॥
दस महिष्ष बल भंजि। चंद मंत्रं प्रारंभे॥
नृप आज्ञा नन दीनु। सस्त्र मंगे प्रारंभे॥
आरंभ मंत्र चवसठ्ठि जगि। है हुंकारब सद्द हुअ॥
गत दंद चंद चंदाननहु। मात प्रसंनन मन्न जुअ॥ छं० ४६७॥

**राजा ने सिंहासन हाथ में लेकर देवी की स्तुति की देवी ने प्रसन्न होकर हुङ्कार किया।**

दूहा– सिंहासन प्रिथिराज ले। मात वरंनन कीन॥
मात प्रसन चहुआन कौं। जै हुंकारव दीन॥ छं० ४६८॥

**देवी पृथ्वीराज को आशीर्वाद देकर अन्तर्ध्यान हो गई।**

कवित्त- हुअ प्रसाद चवसठ्ठि। हथ्थ सिंहासन अप्पिय॥
बल अप्पो प्रथिराज। कित्ति कलसा लगि थप्पिय॥
विय सपत्त लभ्भै न। पुत्र लभ्भै सु थान तुअ॥
मन सु वंस जय लभै। सज्ज अनुवृत षित्त जुअ॥
पूजनह थान रबिवार कहि। अदिष्ट मात अंतर भइय॥
सुभ लच्छि सुभग्रह आइ तंह। बर सुहेम हत्थां दइय॥

**पृथ्वीराज ने सिंहासन और लक्ष्मी मँगाकर रावल के साम्हने रक्खी। रावल ने कहा कि यह लक्ष्मी तुम्हारे पास आई है, तुम्हारी है। पाटन के यादव राजा की कुवँरि ससिव्रता की सगाई का विचार॥**

कवित्त - मँगि सिंघासन राज। लच्छि चतुरंग सु अप्पिय॥
समर सिंघ रावर नरिंद। अग्गें धरि जप्पिय॥
रंजि राज आहुठ्ठ। राज दिल्लिय दिस आइय॥
वर पट्टन जद्दों नरिंद। लिखि दूत पठाइय॥
श्रोतान राग चहुआन हुअ। कथा जपि ससिवृत्तकिय॥
पावस प्रमान कट्टिय बिकट। सुबर राज यों मत्त किय॥छं०४७०॥

गाथा– सिंघासने सुरेसं। अरु सु लच्छि सा हयं ग्रहियं॥
सो अग्गे बर सिंघं। मुक्के राज परिकरं सब्बं॥ छं० ४७१॥

**रावल समरसिंह का धन लेने से इंकार करना और कहना कि यह धन तुम्हें प्राप्त हुआ है सो तुम्हीं लो।**

कवित्त—रंजि राज दष्षिन गिरेस। राजन प्रति बुल्लिय ॥
तुम सु बड़े राजिंद। कहा गुन कहै सु भल्लिय ॥
हम सु तुम्म सगपंन[1]। जानि आए तुम सथ्थं ॥
तुम लहुए लहुआंन। मुष्ष कढ्ढौ सु अरथ्थं ॥
तुम कहिय बत्त अब जो हमैं। तुम समान नहिं प्रीति भति ॥
उच्चरो वचन तुम राज बर। सो हम हृदय सुमत्ति गत्ति ॥छं० ४७२॥

**पृथ्वीराज ने जब देखा कि धन लेने की बात से रावल को क्रोध आ गया तब उन्होंने अनुचरों को धन ले लेने को कहा।**

दूहा—अति क्रोधित रावर समर। जब दिष्षौ प्रथिराज ॥
तब अनुचर प्रति उच्चरिय। लेहु लच्छि धरि साज ॥ छं० ४७३ ॥

**पृथ्वीराज से रावल का घर जाने के लिये सीख मांगना पृथ्वीराज का कहना कि दस दिन और ठहरिए शिकार खेलिए। रावल का आग्रह करना।**

कवित्त—तबहि जुग्गबर समर। राज राजन प्रति बुल्लिय ॥
हम सु सीष संभवैं। चलैं चित्रकोट सु थल्लिय ॥
तब राजन उच्चरिय। रहो दस दिन सब मिल्लिय ॥
रमैं सरस आषेट। करैं क्रीला घर दिल्लिय ॥
तब कहंत राज आहुट्टपति। अहो राज राजंन[2] गुर ॥
हम चलैं राज काजंम गुर। भर सु सब्ब समनेह उर ॥छं० ४७४॥

**प्रेमाश्रु भरकर रावल ने बिदा मांगी, पृथ्वीराज उठकर गले से गले मिले।**

दूहा—भरे सु सकल सनेह करि। रावर मंगिय सीष ॥
तब सुराज राजंन गुर। उठि मिलि सज्जन ईष ॥ छं० ४७५ ॥

**पृथ्वीराज ने जाने की सीख देकर कहा कि हम पर सदा सदा ही स्नेह बनाए रहिएगा।**

देत सीष प्रथिराज नृप। इह बुल्लिय गुर राज ॥
होत सगप्पन प्रेह रह। रष्षत रहियो[3] काज ॥ छं० ४७६ ॥

---

१. ए० कृ० को०—सगपत्त। २. मो०—रायंन।
३. मो०—रहिऊं।

**रावल ने कहा कि हम तुम एक प्राण दो देह हैं, हमको तुम से बढ़कर कोई प्रिय नहीं है।**

नृप सन रावर उच्चरिय। तुम सम नेह न कोइ ॥
जीव एक पंजर उभय। महन लोइहै दोइ ॥ छं० ४७७ ॥

**रावल समर सिंह गदगद हो विदा हुए और अपने देश की ओर चले।**

तब सनेह नृप नैन भरि। अमुअ आप सु राज ॥
समर सिंघ चित्तौर कों। दिय अग्या सु समाज ॥ छं० ४७८ ॥

**रावल को विदा कर राजा ने चन्द और कैमास को बुलाया और रावल के यहां हाथी आदि भेंट भेजा।**

अब रावर सीषह सु करि। चढ़ि दष्षिन गिर राह ॥
तब मुराज प्रथिराज गुर। बोलि चंद बिरदाह ॥ छं० ४७९ ॥

कवित -तबहि राज प्रथिराज। बोलि कैमास चंद बर ॥
दिय अग्या बर सेव। कीए आएस राव गुर ॥
*जुगम सिंघ बर क्रमिय। लेहु परिकर करि वेसं ॥
गय सुपंच मद गंध। सत्र हय साज सुरेसं ॥
लै चले चंद बर दाइ बर। जहां राज रावर सुभर ॥
बैघरी बसत अनेक सुर। करि अस्तुति मुष कोटि तर[1] ॥छं०४८०॥

**रावल ने चन्द को मोती की माला देकर विदा किया और आप चित्तौर को कूच किया ॥**

दूहा -राजन वर रष्षिय प्रसन। करिय सब्ब सामंत ॥
माल मुत्ति दिय चंद कवि। चल्यो चित्रगढ भंति ॥ छं० ४८१॥

**कैमास और चन्द का राजा के पास आना और राजा का दिल्ली चलना।**

अरिल्लआर—
फिरि आये कैमास चंद बर। मिले राज तहं पूर्न प्रेम भर ॥
डिल्ली पुर आवन चहुआनह। अनि तोरन उच्छव संमानह ॥छं० ४८२॥

**कैमास ने सब धन हाथियों पर लदवाया। राजा खट्टू बन में शिकार खेलता चला।**

कवित -चंवि राज कैमास। सोई अतर सिल लीनह ॥
द्रव्य ताम उभरीय। भरिय कर हासे तीनह ॥

---

* मो०—"मग सिंह त्रिहि क्रमिय"।

1. मो०—नर।

एकादस गज पूर । पंच संभरि पुर थानह ॥
बासुर सत संक्रमे । भरिय भंडार विधानह ॥
संचरिय राज मृगया बहुरि । पुर षट्टू पारस रवन ॥
कर पत्र रूढ़ जट्टा[1]सुषह । आइ राज भेंटया सुजन ॥ छं० ४८३ ॥

पृथ्वीराज ने बहुत से धन को बराबर भाग कर के सब सामंतों को बांट दिया । सरदारों का बांट का वर्णन ।

बंटि दियो प्रथिराज । भाग किन्ने सह श्रब्बर ॥
एक भाग कैमास । तीय अप्पे नरसिंघ नर ॥
पंच भाग चावंड । भाग अद्धो बर कन्हं ॥
द्वादस भाग नरिंद । दियो परिगह सब थंनं ॥
प्रथिराज दिष्ट आवै नही । चिकट कुभ ज्यां जल अभिद ॥
लग्गै न नीर पत्रह कमल । भिदै न मति छीवै उछिद ॥छं० ४८४॥

दूहा—एक भाग दिय विप्र कर । करै राज सुष कंद ॥
धन लभ्भिय प्रथिराज धन । कथी कथ्थ कबि चंद ॥ छं० ४८५ ॥

बड़ी धूमधाम से दिल्ली के पास पहुंचे, राजकुमार ने आगे से आकर दण्डवत किया । बड़ा आनन्द उत्सव हुआ ।

कवित्त— अति तोरन उच्छ्छवह । आइ ढिल्लीय निकट वर ॥
रेन कुमार सु आइ । सुबर सामंत मधुत्तर ॥
सत्त बूअ असवार । कहत नामी अग्गै भर ॥
छंडि तुरिय पय लग्गि । दीय सा चढ़न सीष गुर ॥
बंदे व चढ़े तुरियं समथ । आए नंद उछाह घर ॥
चित्ते मलेच्छ लभ्यो सुधन । अति तोरन उच्छव नयर ॥छं०४८६॥

जेठ सुदी तेरस रविवार को राजा दिल्ली आए ।

गाथा— अति तोरन उच्छाहं । आए जेठ सुदि त्रयोदसियं ॥
सुभ जोगं रविवारं । गहनं साह बद्धि जस भारं ॥ छं० ४८७ ॥

महल में आने पर रानियों ने आकर मुजरा किया ।

दूहा—ग्रहन साहि जस बढ़िय घर । आइ धवल मधि साल ॥
त्रिया सकल आई सु तहँ । मुजरा करन सु हाल ॥ छं० ४८८ ॥

दाहिमा, आदि रानियां न्योछावर कर राजा की सीख पा अपने महल में गई ।

गाथा— दाहिम्मी प्रथु भट्टी । पुडीरी आइ नृप ढिग्गं ॥
करि न्योछावरि सकल । नृप दी सीष गइय ग्रह अप्पं ॥ छं० ४८९॥

1. मो०—जटाजूट धर ।

**रात को राजा पुण्डीरी के महल में रहे। सबेरे बाहर आए, मन में शाह के दण्ड का विचार उठा।**

राजा धवल संपत्तं। गये ग्रह रति तथ्य पुंडीरं ॥
करि रस अनंग क्रीडा। बढ़िय सुवेलि सुमन मन मथी ॥छं० ४९०॥
सुमन बेलि मन मथ्थी। करि क्रीडा हुअ बर प्रातं ॥
अंतर साल वयट्टं। मन विचार साहयं दंडं ॥ छं० ४९१ ॥

**बादशाह से जो घोड़ें आदि दण्ड लिया था सब सरदारों में बांट दिया। अपने पास केवल यश रक्खा ॥**

कवित्त—दंड सुबर पतिसाह। दीय हय बंटि राज बर ॥
बीस सुभर हय कन्ह। बीस हय उंचह निढ्ढर ॥
बीस दूअ रघुबंस। बीस उभ्भय दाहिम्मं ॥
अत्तताइ अल्हन पहाड़। बीस हय जैत गुरंमं ॥
औरह सु सकल भर बीस अघ। बंटि बंटि दिय सबन नर ॥
रष्षन सु गल्ह राजंद गुर। जस रष्षौ निज बर सुकर ॥छं०४९२॥

गाथा—जस रष्षौ कर अप्पं। मुत्तिय माल लालयं द्रब्बं ॥
आरोही पुर दत्तं। कवि दीनौ सु अवर कर साहं ॥ छं० ४९३ ॥

दूहा—सकल दंड पतिसाह कौ। बंटि दियौ सब सूर ॥
तपत राज अति षत्रिवर। ग्रीषम वित्तिय पूर ॥ छं० ४९४ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते पथिराज रासके षट्ट बन मध्ये आखेटक रमन धनसंग्रहन पातिसाहबंधनं धनकथा नाम चोबीसमों प्रस्तावः ॥ २४ ॥**



# अथ शशिवृतावर्णनं नाम प्रस्ताव ।

## ( पचीसवां समय )

**शशिव्रता की आदि कथा वर्णन की सूचना ।**

दूहा—आदि कथा शशिवृत्त की । कहत अब्ब संमूल ॥
दिल्ली वै पतिसाहि ग्रहि । कढ्ढि लच्छि उन मूल ॥ छं० १ ॥

**ग्रीष्म में पृथ्वीराज का विहार करना ।**

अरिल्ल—
ग्रीषम ऋतु कीड़त[1] सुराजन । षिति उकलंत षेह नभ साजन ।
विषम वायु तपित[2] तनुभाजन । लग्गि सीत सम्मीर सुकाजन[3] ॥ छं० २ ॥

कवित्त—लग्गि सीत कल मंद । नीर निकटं सु रजत घट[4] ॥
अमित सुरंग सुर संघ । तनह उवटंत रजति पट ॥
मलय चंद मल्लिका । धाम धारा ग्रह सुब्बर ॥
रंजि बिपन वाटिका । तीस द्रुम छांह रजति तरु ॥
कुमकुमा अंग उवटंत अति । मधि केसर घनुसार घति ॥
क्रीलंत राज ग्रीषम सुरिति । आगम पावस भद्दय भति ॥ छं० ३ ॥

**ग्रीष्म बीतकर वर्षा का आरम्भ होना ।**

गाथा—ग्रीषम वित्तिय कालं । आगम पावस दीह मझ्झेनं ॥
दिसि दष्षिन वर देशं । नाइक[5] आइ चंद्रोदयं नामं ॥ छं० ४ ॥

**राजा सभा में बैठे थे कि एक नट आया, राजाने आदर कर उसका परिचय पूछा ।**

सभा बिराजित राजं । तहां नट आइ पत्त संगीतं ॥
मिलत मान दिय राजं । पुच्छिय विगति देस रह्न मझ्झं[6] ॥ छं० ५ ॥

**नट को गुण दिखलाने की आज्ञा देना ।**

दूहा—इह संभरि न्रप उच्चरिय । अहो सु नट गुरराइ ॥
गुन उचार[7] कछु किज्जियै । ज्यों दिज्जं दानाइ ॥ छं० ६ ॥

---

१. ए०-कृ०-को०-क्रीलंत । २. ए० कृ० को०-तपि तम तन ।
३. मो०-राजन । ४. मो०-षट ।
५. ए०-कृ०-को०-ताइक । ६. ए०-कृ०-को-मध्यं ।
७. मो० ए०-उचार ।

**नट का कहना कि मैं नाटक आदि सब गुण जानता हूं आप देखिए सब दिखाता हूं ।**

गाथा— नाटक प्रमान कथयं[1] । सुनि राजन श्री ढिल्लीसं ॥
पात्रं घर के सब्बं । गुन सुनियै चितयं लायं ॥ छं० ७ ॥

दूहा— अवसर तत्त प्रगट्ट किय । जंत्र मृदंग मुतान ॥
करिय राग श्री उंचकर । करन नृत्य बहु गान ॥ छं० ८ ॥

**देवी को बन्दना करके नृत्य आरम्भ करना ।**

आदि सकल अस्तुति करिय । पहुपंजलि पटिदेव ॥
कहि मंगल[2] घरनी निरषि । करन नृत्य अति भेव ॥ छं० ९ ॥
चंद चारु मागध सुअरु[3] । गीत प्रबंध प्रसन्न[4] ॥
उघटि त्रिघटि सब प्रमुष दै । देषि विगति सुर भिन्न[5] ॥ छं० १० ॥

**नट का नाच के आठ भेद बतलाना ।**

तब सुनट्ट इम उच्चरिय । हो राजन नर इंद ॥
बहु विवेक संगीत कल । अष्टह नृत्य सुनद ॥ छं० ११ ॥

**आठों भेदों के नाम ।**

श्लोक— मृदंगी दंडिका ताली । कहली श्रुत धुद्धरी[6] ॥
नृत्य गीत प्रबंधं च । अष्टांगो[7] नृत्य उच्यते ॥ छं० १२ ॥

**नृत्य देख कर बैठने का हुक्म देना ।**

दूहा— कहिय नृपति अष्टंग सुधि । रंजि राज कल गान ॥
बहुरि हुकंम बैठन्न दिय । फिरि पुच्छिय थह न्यान ॥ छं० १३ ॥

**राजा का नट से उसके निवास स्थान का नाम पूछना ।**

तब राजन यों उच्चरिय । अहो सु नटवर राय ॥
कोन ग्राम ठोरह सु तुम । कहो सु गुन प्रति भाय ॥ छं० १४ ॥

**नट का कहना कि देवगिर में मैं रहता हूं वहां का राजा सोमवंशी जादव बड़ा प्रतापी है । राजा की बड़ाई ।**

तब नट नमि करि उच्चरिय । सुनहु राज दिल्लीस ॥
सोम वंश जद्दव नृपति । देव गिरी वसि जीस ॥ छं० १५ ॥

कवित्त— देवगिरी जद्दव नरेश । अति प्रबल तपत तप ॥
संगीतरु बर कला । लहन शुभ ग्यान सुभत बय ॥

---

१. मो०—कथियं ।
२. मो०—घरती ।
३. मो०—सुरुअ ।
४. मो०—प्रमान ।
५. मो०—तान ।
६. मो०—घर्घरी ।
७. ए०—कृ०—को०—अष्टांगो ।

ग्यान[1] तान[2] गुन लहुन । भेद सुन ग्यान विचारं ॥
तास राज संमीप । रहौं नट विद्य उचारं ॥
ता ग्रह सु पात्र अन्नेक गुन । रहैं सु तहं निशि दीह पर ॥
राजंत राज जद्दव नृपति । ज्यों सुदेव पति नाक गुर ॥छं० १६॥

**मैं उनका नट हूं आपका नाम सुन यहां आया ।**

गाथा—तिहि ग्रह नट वर रूपं । आए मंगेव सीष कुरषेतं ॥
तुम गुन अति संभरियं[4] । आवन हूअ एम दिल्लि मझेनं ॥छं० १७॥

**राजा का पूछना कि उनकी कन्या का विवाह किसके साथ निश्चय हुआ है ।**

कहि संभरि नृप राजं । हो नट राइ सुनहु बर बचनं ॥
किहि व्याहन बर संगं । को राजन कवन घर मझ्झं ॥ छं० १८ ॥

**नट का कहना कि उज्जैन के कमधज्ज राजा के यहां सगाई ठहरी है ।**

पर चर उजेन मझ्झं । करि पामरि सगप्पनं राजं ॥
शुभ अंत करि आदं । व्याहन मन कीन राइ कमधज्जं* ॥छं० १९॥

दूहा—कै सगपन जद्दव नृपति । करै सु दिसि कमधज्ज ॥
कोई पुत्र अनूप है । तिन गुन व्याहन कज्ज ॥ छं० २० ॥
व्याहन मन कमधज्ज करि । सगपन राजहोरं[5] ॥
पंम्मारी दिय पुत्र पर । तिहि पुत्री बर ठोरं ॥ छं० २१ ॥
पुत्री बरी उजैन दिसि । पहिलै पंग स पुत्त ॥
अवन गवन पुर आदि दै । पढि जद्दव ग्रह तत्त ॥ छं० २२ ॥

**यादव राजा ने सगाई के लिये ब्राह्मण उज्जैन भेजा है । पर लड़की को यह सम्बन्ध नहीं भाया ।**

गाथा—पठवन किय दुज जद्दों । पुत्री दीय पुरी[6] उज्जेनं ॥
तिहि पुत्री नारत्तं । व्याही पंग पुत्त अज इंदं ॥ छं० २३ ॥

**नट का शशिव्रता के रूप की बड़ाई करना ।**

दूहा—सुनि राजन क्यों करि कहौं । जो शशिवृत्ता रूप ॥
जीह एक ब्रह्म न बनि । तिन गुन ब्रह्म अनूप ॥ छं० २४ ॥

---

१. मो०—तान ।
२. मो०—मान ।
३. ए०—कृ०—को०—इंद ।
४. ए०—कृ०—को०—संभरिय ।
★ व्याहन कीन कमधज्जं ।
५. मो०—रजदोर ।
६. ए०—कृ०—को०—पुरि ।

**सभा उठने पर राजा का नट को एकान्त में बुलाना।**

तब राजन ऊठी सभा। फिरि दीनी सब सीष॥
अंदर नट्ट बुलाइ कें। पुछिय विगति बिसीष[1] ॥ छं० २५॥

**नट का शशिव्रता का रूप वर्णन करना।**

कवित्त—कहै सु नट राजिंद। ब्रह्म आमोदक्क दिन॥
चंद कला मुख कंज। लच्छि सहजेंह सरूपतन॥
नेंन सु मृग शुक नास। अधर बर बिंब पक्क मति॥
कंठ कपोत मृनाल भुज्ज। नारगि उरज सति॥
कटि लंक सिद्ध जुग जंघ रंभ चलत हंस गति गयंद लजि॥
सा नृपति काज न्रंमिय तरुनि। मनो मेनिका रूप सजि॥छं०२६॥

दोहा—कहु गुन बरनौं राज कहि। कुंअरी जद्दव नाथ॥
विधना रचि पचि कर करी। मनुं मेंनिका समाथ॥ छं० २७॥

**उसका रूप सुन राजा का आसक्त हो जाना और नट से पूछना कि इसकी सगाई मुझ से कैसे हो।**

आरिल्ल—

सुनि राजन्न लग्गो ओतानं। लग्गे मीन केतु क्रत बानं॥
कहै नट सौं राजंन बर प्रेमं। मह सगपन सा करहि सुकेमं॥छं०२८॥

**नट का कहना कि इसका उत्तर पीछे दूंगा। मुझ से इस में जो हो सकेगा उठा न रक्खूंगा।**

दूहा—पुनि नट वर यौं उच्चरिय। फिरि कहिहों राजिंद॥
जो मुझ कीयो होइ है। तो करि हौं नृप इंद॥ छं० २९॥

**राजा का नट को इनाम देकर विदा करना, नट का कुरुक्षेत्र की ओर जाना।**

तब राजन नट सीष दिय। गज सु एक है पंच॥
चल्यौ दिसि कुरषेत प्रति। परसन हरि चरनंच॥ छं० ३०॥

**ग्रीष्म बीतकर वर्षा का आगमन हुआ, राजा का मन शशिव्रता की ओर लगा रहा।**

अरिल्ल—
ग्रीषम रिति बित्ती सुभ राजं। पावस आगम भई समाजं॥
सुनि नट बैन अ,ब जद्दव कथ। नन धीरज्ज हुंम आतम हथ॥छं० ३१॥

---

1. ए०—कृ०—को०—बिईष।

**राजा का शिव जी की पूजा करना, शिव जी का प्रसन्न होकर आधी रात के समय दर्शन देना।**

दूहा—हर सेवा राजन करत। क्रमिय मास जब संग।
अद्ध निसा शिव आइ कै। दिय सु वचन मन रंग॥ छं० ३२॥

**शिव जी का मनोरथ सिद्ध होने का बर देना।**

जो कामन मन सद्दई। सो पूरे हर ईस।
नन चिंता करि राज गुर। आयो गुन तुछ दीस॥ छं० ३३॥

**राजा का स्वप्न में बर पाकर प्रसन्न होना और किसी तरह वर्षा ऋतु काटना।**

कवित्त – हुअ प्रभात जब राज। सुपन मन मद्धि राज रस॥
प्रसन होई शिव शिवा। काम सीझै सु इंद जस॥
मन जाने वर अप्प। लगि भोतान राज उर॥
चित्र महावतगंद[1]। बहुरि उतरैन अवर पर॥
नन धीर करत पावस मुरित्ति। छिन छिन जुग जुग जात जिय॥
बर मोर सोर दद्दुर बचन। लग्गि तपत तन असम किय॥ छं० ३४॥

**वर्षा की शोभा का वर्णन-राजा का शशिव्रता के विरह में व्याकुल होना।**

कवित्त- मोर सोर चिहुं ओर। घटा आसाढ़ बंधि नभ॥
बच दादुर झिंगुरन। रटन चातिग[2] रंजत सुभ॥
नील बरन बसुमतिय। पहिर आभ्रंन अलंकिय॥
बंद बधू सिर व्यंज[3]। धरे बसुमत्ति सु [4]ज्जिय॥
बरषंत बूंद घन मेघ सर। तत्र सुमरै जद्दव कुंअरि॥
नन हंस धीर धीरज सुतन। इष फुट्टै मनमथ्थ करि॥ छं०३५॥

**वर्षा वर्णन-राजा का विरह वर्णन।**

छंद पद्धरी—
घन घटा बंधि नभ मेघ छाय। दामिनिय दमकि जामिनिय जाय॥
बोलंत मोर गिर बर मुहाइ। चातिग्ग रटत चिहुं ओर नाइ॥ छं० ३६॥
दादुरन सोर दस दिस डराइ। रह पंथ पथिक थकि पाइ साइ॥
विरहिनी दूरि जिन[7] पंथ नाह। तिहि बुंद लगत जनु ईष जाह॥ छं०३७॥
दंपती करै क्रीला उमंग[5]। मनमथ्थ रहसि बढ़ि अंग अंग॥
बिरहनी रटत पप्पीह[6] नार। प्रफुल्लित लता लल्लरिय बार॥ छं० ३८॥

---

१. मो० कृ० को०—मयंद, मयेंद। २. मो०—चातुक।
३. मो०—व्यंद। ४. ए०—तिम।
५. मो०—कृ०—उतंग। ६. का०—पप्पीह।

घन वृक्ष लता कलिपुष्फ[1] मंत । सब रंग रंग पावसह कंत ॥
उम्भरिय चलिय सलिता संपूर । चलि मिलिय संग सायरह नूर ॥छं० ३९॥
रति करन क्रीलनह[2] राज थाह । नन हंस धीर मन सुष्ष ताह ॥
नहि सजे सुष्ष लषि बिषम बाइ । तन होत तपति शीतन सुहाइ ॥छं० ४०॥
नन प्रीत सुहृथ गय नारि मांहि । अतिताप जंत तन रोम मांहि ॥
नन नींद सुष्ष[3] नन राज अंग । लग्गेसु बाग मन मध्य पंग ॥ छं० ४१ ॥
भेदेव अंग अंग रोम राइ । जांनै न कोइ बर अवर भाइ ॥
यों करत गई पावसी विषम्म । किय सुमन[4] दसा दक्षन करंम । छं० ४२ ॥

वर्षा बीत कर शरद का आगमन ।

दूहा - गत पावस आगम शरद । गई गुडल नभ मान ॥
ज्यों सद गुरु मिलि अंदरद । [5]मिलि प्रगट्ट गुरु आन ॥ छं० ४३ ॥

शरदागमन-शरद वर्णन ।

सुविक पंक उत्तरि सरित । गय बल्ली[6] कुमिलाइ ॥
जलधर बिन यों मेदिनी । ज्यों पति हीन त्रियाइ ॥

छंद पद्धरी- ग्रम्मलिय[7] कला उग्गयो सोम । कंदर्प प्रगट उद्दित[8] व्योम ।
सरिता सुनीर आए निवांन । पंगु रन हरै त्रिय द्रग लजान ॥
मल्लिका फूल सुग्गंध वाय[9] । सजोगि कंत रहि लप्पटाइ ॥
फल फूल सकल लूटंत अंब । जस प्रभा सुब्भ सुनि राज ब्यंब ॥
देवास पूजि न्रप रजि बिवेक[10] । सिर छत्र चौंर राजंष[11] तेक ।
आगम्म शरद रितु चलन साजं । आनंद उभर उमगे सु राज ॥
अति प्रीति सूर सामंत काज । पति नाक सभा हेमंत लाग ॥
किय सुमन चलन गिरि दक्षनेस । श्रोतान राग लग्यो अमेस ॥ छं० ४५ ॥

अरिल्ल पावस रितु क्रीलंत सु राजन । फिरि आइय दिन सरद समाजन ॥
करन राज क्रीला आषेटं । संक्रमि देस मद्धि मन भेटं ॥ छं० ४६ ॥

राजा का अपने सरदारों के साथ शिकार के लिये तय्यारी करना ।

कवित्त- सम सिकार कजिराज । सबर चतुरंग सु सज्जिय ॥
सघन सूर सामंत । अप्प अप्पन भर गज्जिय ॥
रंजि राज प्रथिराज । राज क्रीलन मन लाइय[4] ॥
बर पट्टन जद्दवन । दूत राज पै पठाइय ॥

---

१. ए०—पुष्प । २. ए० कृ०—कील । ३. मो०—सुषं ।
४. मो०बिसा । ५. मो० मिलै पगट । ६. मो०—बेली ।
७. मो०—निम्मंली । ८. मो० कृ० को०—उद्दित सु । ९. ए० कृ० को०—बाद ।
१०. ए०—कृ०—को०—विमेष । ११. मो०—राजत अनेक ।

श्रोतान राग चहुआन हुअ। कथा जंपि ससिवृत्त किय ॥
अब कहत कथ विस्तार किय। जो राजन ३तन करिय॥छं० ४७॥

राजा का शिकार के लिये सवार होना।

गाथा —तुछ दिन अन्तर क्रमियं। राज[1] क्रीलंत अप्प घर मझ्झं ॥
एक सुदिन राजानं। क्रीलन आषेट अप्प चढ़ि चलियं ॥ छं० ४८ ॥

दूहा —क्रील राज आषेट चढ़ि। अन्तर दिन हुअ आदि ॥
मिलिन जोग विधि लिषियबर। करि सनद्ध चढ़ि सादि ॥ छं०४९ ॥

माघ बदी मङ्गलवार को शिकार के लिये निकलना।

अरिल्ल —क्रीलन राज[2] चढ़े आषेटं। माघ बद्धि दुतिया दिन भेटं ॥
दिन सुभवार सु मंगल लहियं। करन सिकार अप्प चढ़ि चलियं॥छं०५०॥

राजा की धूमधाम का वर्णन।

कवित्त —चढ़िय राज प्रथिराज। साज आषेट लिए सजि ॥
सथ्थ सुभट सामंत। संग सेना सु तुच्छ रजि ॥
जाम देव का कन्ह। अत्त ताई निड्डुर गुर ॥
मति मंत्री कैमांस। राव चामंड जुझ्झ[3] भर ॥
परमार सिंघ सूरन समथ। रघुबंसी राजन सुबर ॥
ईतनें सहित भर सेंन चलि। उडी रेनु आयास पर ॥ छं० ५१ ॥

बन में जानवरों का वर्णन।

बागुर जाल बयल्ल। हिरन चीते सु स्वांन गन ॥
कालबूत, म्रग, बिहंग। विवाह तट्टीय चलत बन ॥
सर नावक बं३क। हरित जन बसन विरज्जिय ॥
गै जिमि गिरि करि अग्ग। अप्प बन स३ति सज्जिय ॥
है भारि भईय कांनन सकल। मग अमग्ग दल संचरिय ॥
षिल्लन सिकार चढ़्ढिय न्रपति। प्रथिराज महि संमरिय॥छं०५२॥

शिकार का वर्णन।

इन[4] सु साज मृगया सु। बाज उत्तंग अंग बर ॥
निमष निमष मंत्ररहि। निमिष जोजन जोजन सर ॥
छित्त लिये जिम पवन। वेग जग्गै जिम अग्गिय ॥
घट छुट्टै जिम सद्द। उरह चक्रवाक बिसग्गिय[5] ॥
यों बंधि राज आषेट बर। वपु सुत सुअ दिष्षे सु चष ॥
धह मंगि अंषि मंगल पवन। सबै होइ जोजन समष ॥५३॥

---

१. मो०—इश्वणेश। २. मो०—भाइय। ३. मो० चढ़ोन।
४. कृ०—रावन। ४. ए०—हुन। ४. मो०—हर।
५. ए०—कृ०—को०—राअम ५. मो०—बिकस्सिय। ५. मो०—माल।

घुर घुरंत घन स्वांन । अप्प पंजर तीतर बर ।।
मच्छ जाल बग्गुरि हि । फंद फैदैत सुवर धर ।।
धनक बान हक्कां सु । सिंघ पंजर जल रष्षन ।।
षांट षैर विसमिल्ल । ताग तारक्क चित्र पन ।।
सर हद्द म्रस लग्गी रमत । भुलै साष श्री नाथ पति ।।
कविचंद विरद वंनन करै । श्रवन सुनै दिल्लिय न्रपति ।।छं० ५४।।

शिकार पर जानवरों का छोड़ा जाना ।

गाथा--जित तित छुट्टे पंषी । थावर जलह जंगमं जोती ।।
ससि सालं हरि[1] पालं । भूपालं काल प्रति पालं ।। छं० ५५ ।।

भालू, सूअर आदि का आगे होकर निकलना ।

भालक आइ सहीयं । बाराह कोस अठ्ठयं पंचं ।।
आतुर षरि राजानं । अति अदभूत रूप शूकरयं ।। छं० ५६ ।।

राजा के बन में घुसने पर कोलाहल होने से शूकरों का भागना ।

दूहा -गये सुबन राजन सुभर करन घात सु प्रपंच ।।
कोलाहल सुनि सूकरह । उठि त्रय कोस पुलंच ।। छं० ५७ ।।
तिहि को हर इक प्रबल षह । षोदि सुहै इर तार ।।
फिरि अष्षो राजन्न प्रति । व्योरो कोल उचार ।। छं० ५८ ।।

सब सरदारों का भी वहां पहुंचना, एक बधिक का आकार शूकर का पता देकर राजा से पैदल चलने के लिये निवेदन करना ।

और सकल सामंत भर । आइ संपते तथ्थ ।।
अरज राज प्रथिराज सम । कही बधिक इह[2] कथ्थ ।। छं० ५९ ।।
त्रय सु दिवस राजन क्रमिय । तीस कोस त्रै अग्ग ।।
जंगल धरतें बेद त्रय । सिल नालूर सुरंग ।। छं० ६० ।।
बधिक कही इह राजप्रति । घात करै सुभ संच ।।
दल समूह तजि चल्लियै । तुबक गही तुर तंच ।। छं० ६१ ।।

राजा का तुरंत घोड़ा छोड़ तुबक कन्धे पर रख बाराह की खोज में चलना ।

तब राजन्न तुरंग तजि । गहि दिढ़ तुबक्क सुकंध ।।
कोहर मध्य बराह बर । करिय चोट सुर संघ ।। छं० ६२ ।।

---

१. ए०—सुक्ख ।
२. मो०—इक ।    २. मो०—धारो ।

सूअर को राजा ने मार कर बधिक को इनाम दे कर सुन्दर बारी
में विश्राम किया, समय होने पर भोजन की तय्यारी होना ।

कवित्त --हनिग राज बाराह । अप्प बधिक इनाम दिय ॥
सुभर सकल सामंत । रंजि राजन्न[1] सुभंतिय ॥
बारी को सदुआन । तास धरा ग्रह सुन्दर ॥
तहं बिराम करि राज । अवर सामंत अप्प जुर ॥
जब भई गोठि तथ्थह सुवर । तब परिहार सु सद्द किय ॥
सामंत सुभर राजंन[2] अप । आहारे बिंजन सुलिय[1] ॥ छं० ६३ ॥

चारों ओर राजा के शिकार की बड़ाई होना ।

दूहा --दिल्ली वैहै बेगहत । खना* अषेटक राज ॥
चात्रद्दिसि सुर जंपई । धन चहुआन समाज ॥ छं० ६४ ॥

कबित्त --उभय सत्त मृग मुदित । बंधि फै दंत रहित बर ॥
यों बंधे मृग बीय । कहै ओपमा चंद बर ॥
मन बंधि कुलटा विटप । ग्यांन बधि प्रकतित आवै ॥
दिन बंधि आवै कुमति । काल नर बुद्धि डुलावै ॥
आनई लज्ज गुल जस पकरि । आंनि संचि आवै अजस ॥
आनई क्रोध वर कलह को । यों आने म्रग बीय गस ॥ छं० ६५ ॥
नाम स्वान गति सीह । पत्त पर भवत बाय पुर ॥
कल दृढ़ अग्गि सु ज्वाल । जीव पुज्जै न चित्त जुर ॥
दीप नयन प्रज्जरै । क्रन्न लंबे कंध डारे ॥
कहि ओपम कवि चंद । बीज चंचल बति हारे ॥
अति ज्वाल परिग्रह रोमभर । दुति तरंग छिति जल छलिय ॥
पामर रुषाट पंजर विहर । राज पास दसदिसि चलिय ॥छं० ६६॥

राजा का अकेले बधिक के साथ शिकार के पीछे चलना
और सरदारों का राजा के पीछे चलना ।

कबित्त --इक्क समय राजन्न । करन क्रीला धर अप्पं ॥
बिपन मध्य संक्रमन । करन आषेट सु तप्पं[1] ॥
ग्रह करि तुपक सु राज । अग्ग छत्ती धर चल्लिय ॥
अवर सूर सामंत । फौज पच्छैं धरि हल्लिय ॥

१. मो०--राजन्नप्रति ।
२. मो०--राजान ।

१. मो०--राजान ।
२. मो०--लय ।

* ए०--कृ०--को०--बैगहन बरन अषेटक राज ।

१. आषेटक ।

कर हथ्य डार वृछन सुपर । चले राज तुछ बधिक सथ ॥
लग्यो सुरंग आषेट को । क्रम्यो राज पर भूमि पथ ॥ छं० ६७ ॥

**शुकी का शुक से पूछना कि दिल्ली के राजा के गन्धर्व विवाह का समाचार कहो शुक ने कहा कि जादव राजा ने नारियल देकर ब्राह्मण को भेजा ।**

पुच्छ कथा शुक कहो । समह गंध्रवी सुप्रेमहि ॥
स्रवन मंमि संजोगि । राज ममघरी सुनेमहि ॥
... ... ... ... ... ... इम चिंतिय मन मज्झि ।
कै करो पति जुग्गनि ईसह । ईस पुज्जै सु जग्गीसह ॥
शुक चिंति बाल अति लघु सुनत । ततविन विस उपजै तिहि ॥
देव सभा न जुद्दुव न्रपति नाल केर दुज अनुसरहि ॥ छं०६८ ॥

**ब्राह्मण का जैचन्द के यहाँ जाकर उसके भतीजे वीरचन्द से शशिव्रता की सगाई का संदेसा देना । एक गन्धर्व यह सुनता था वह तुरन्त देवगिरि की ओर चला ।**

नाल केर दुज गहिय । द्वार जै चंद गयो बपु ॥
करी षवर हे जमह । अप्प अंदर बुलाइ न्रप ॥
नाल केर दुज आनि । कह्यो राजन अव धारी ॥
देव सु गिरि त्रिप भ्रात । पुंज ससि वृत्त कुमारी ॥
सो दइय बंध नृप बीर कहु । लगन मास दिन पंच वर ॥
सुनि श्रवन एह गंधव कब । चल्लो सु दछ्छन देव घर ॥छं० ६९॥

**गन्धर्व का शशिव्रता के पास आना, वह बन में विचर रही थी ।**

दूहा—चलयो सु दक्षिन देव गिरि । जहां शशिवृत कुमारि ॥
विपन मद्धि क्रीड़ा करन । समह बाल चितचारि ॥ छं० ७० ॥

**सोने के हंस का रूप धरकर गन्धर्व का दिखलाई देना, शशिव्रता का उसको पकड़ना और पूछना कि तुम कौन हो । हंस का कहना कि मैं गन्धर्व हूं देवराज के काम को आया हूं ।**

कवित्त -हेम हंस तन धरिय । बिपन मद्ध बिश्राम लिय ॥
दिष्षि तास शशिव्रत । अतिहि अचरिज्ज मानि जिय ॥
बल कर गहिय सु तत्व । हत्थ लै करि तिहि पुच्छिय ॥
कवन देव तुम थान । कवन माया तन अच्छिय ॥
उच्चर्‌यो हंस ससिव्रत्त सम । मति प्रधान गन्धर्व हम ॥
सुरराज काज आए करन । तीन लोक हम चाल गम ॥ छं०७१ ॥

**शशिव्रता का पूछना कि हम पहिले कौन थी और हमारा पति कौन होगा हंस का कहना कि तू चित्ररेखा नाम की अप्सरा थी, अपने रूप और गान के गर्व में इन्द्र से लड़ गई इससे दक्षिण के राजा की बेटी हुई।**

कबित्त—कहै बाल सुनि हंस। कवन हम पुब्ब जम्म कह॥
कवन पत्ति हम लहैंहि। लेष बिच्चार लहो इह॥
तबै हंस उच्चर्‌यो। सुनहि शशिवृत्ता नारी॥
चित्ररेष अपछरि। सगीन अति रूप धरारी॥
तिहि गरब इन्द्र सम कलह करि। क्रोध देवबडी सुरम॥
दच्छिन नरेस नृप तान बंधु। पुंज ग्रहे अवतार सुम॥ छं० ७२॥

**हंस ने कहा कि पङ्ग अर्थात् कान्यकुब्ज नरेश के भतीजा वीरचन्द्र के साथ तुम्हारे मा बाप ने सगाई की है पर वह तुम्हारे योग्य बर नहीं है।**

चौपाई—कहै हंस सुनि बाल विचारी। पग बधुर बीर स पुतारी॥
तिहि तु दई मातु पितु बंधं। सो तुम जोग नहो बर बध॥ छं० ७३॥

**उसकी आयु एक ही वर्ष है, इस लिये दया करके राजा इन्द्र ने मुझको तुम्हारे पास भेजा है।**

तेम रहै बर वरष इक्क महि। हय गय अनत झुज्झि है समतहि॥
तिहि चार करि तुमहि पै आयो। करि करुना यह इन्द्र पठायो॥ छं० ७४॥

**शशिव्रता ने कहा कि तुमने मा बाप के समान स्नेह किया सो तुम जिससे कहो उसी से मैं ब्याह करूं।**

तब उच्चरिय बाल सम तेहं। तुम माता सम पिता सनेहं॥
मुझ्झ सहाय अवरि को करिहो। पानि ग्रहन तुम चित अनुहरिहो॥ छं० ७५॥

**हंस का कहना कि दिल्लीपति चौहान तुम्हारे योग्य बर है।**

चौपाई—
तब बोल्यो दुजराज बिचारं। सुनि ससिवृत्त कत्थ इक सारं॥
दिल्ली वै चहुवान महा भर। सो तुम जोग चिन्तयो हम बर॥ छं० ७६॥

**उसके सौ सरदार हैं, उसने गज्ञनीपति को पकड़कर दण्ड लेकर छोड़ दिया।**

सत सामंत सूर बलकारी। तिन सम जुद्ध मु देव बिचारी॥
जिन गहियौ सर बर गज्जन वै। हय गय मंडि छंडि पुनि हिय वै॥ छं० ७७॥

**महाबली चालुक्य भीमदेव को जीता है। यह सुन शशिव्रता का प्रसन्न होकर कहना कि तुम जाओ और उन्हें लाओ जो वह न आवेंगे तो मैं शरीर छोड़ दूंगी।**

गुज्जर वै चालुक भीमतर । ते दिन राति डरै जंगल धर ॥
बरन जोग तुम तेह विचारं । सुनि की मुंदरि हरष अपारं ॥ छं० ७८ ॥
तहां तुम पिता कृपा करि जाउ । दिल्ली वै अनुराग उपाउ ।
मांस षटह हों वृत्तह मंडों । थ्थुना आवै तौ तन छंडों ॥ छं० ७९ ॥

हंस वहां से उड़कर दिल्ली आया ।

तब उड़ि चल्यौ देह दिम उत्तरि । ढिग ससिव्रत रष्षि निज सुदरि ॥
जुग्गिनि पुर आयो दुजराज । सोबन देह नगं नग साजं ॥ छं० ८० ॥

बन में शिकार के समय हंस का आना उसे देखकर आश्चर्य में आकर पृथ्वीराज का पकड़ लेना ।

कवित्त बय किसोर प्रथिराज । रम्य हा रम्य प्रकार ॥
सेत पष्य विय चंद । कला उद्दित तन मारं ॥
विपन मध्य चहुआन । हंम दिष्यो अप अष्षिय ॥
चरन भग्ग दुति होत । हेम पच्छी वियलष्षिय ॥
आचिज्ज देषि प्रथिराज बर । धाइ न्रपति बर कर गहिय ॥
आपुब्ब दुज्ज गति त कथ । रहसि राज सौं सब कहिय ।छं० ८१॥

दूहा विपन मध्य आचिज्ज इह । दिष्षि राज प्रथिराज ॥
धूत दूत कलधौत तन । हंस सरुप विराज ॥ छं० ८२ ॥

संध्या को हंस रूपी दूत का सबको हटाकर राजा को पत्र देना ।

संझ सपत्तो न्रपति पै । दूत सु जद्दव राइ ॥
बर कग्गद न्रप हथ्थ दे । कहि श्रोतान बधाइ ॥ छं० ८३ ॥

दूत का कहना कि एकान्त में कहने की बात है । इतना कहकर चुप हो जाना ।

कह्यो दूत मन अप्पनै । जो व्रनो विधि जोइ ॥
दोषु[1] जानि नन ब्रंन वहि । न्रप श्रोतान न होइ ॥ छं० ८४ ॥
चौपाई - अति सु मनह चिते परि मौंन । मानहु थके सिंध्र जल वांन ॥
दारुन श्रष्प एक सोइ जाइ । चितो कहा सु अंनह षाइ ॥छं० ८५॥
दूहा - इह कहि बत्त ठठुकि रहि । उत्तर एक न आइ ॥
मानो उरग छछूदरी । कंठ लगावहि धाई ॥ छं० ८६ ॥
गाथा - मुष जंपी मन बत्तं । इतं जे नवाइ हिर पुछ ॥
बर चहुआन कमानं । किम जहों नमों नम नाउं ॥ छं० ८७ ॥

1. मो०-देषु ।

**हंस का कहना कि शशिव्रता का गुण कहने को शारदा भी समर्थ नहीं है।**

दूहा — इह अष्षी चहुआन सों। नतो मार कहि आइ ॥
सुनिवेकों ससिवृत्त गुन। सारदऊ ललचाइ ॥ छं० ८८ ॥

**चन्द्र और सूर्य के बीच में शशिव्रता ऐसी सुशोभित है मानों शृङ्गार का सुमेर हो।**

राका अरु सूरज्ज विच। उदै अस्त दुहु बेर ॥
बर शशिवृत्ता सोभई। मनों शृङ्गार सुमेर ॥ छं० ८९ ॥

**शशिव्रता के रूप का वर्णन।**

इन वै इन रूपह तरुनि। इन गुन आवै मान ॥
सो बर बर कविचंद कहि। सुनहु तो कहूं प्रमान ॥ छं० ९० ॥

छंद त्रोटक —
बय संधिरु बाल प्रमान व्रनं। कहि त्रोटक छंद प्रमान सुनं ।।
बय स्यांमऽरु शैशव अंकुरयं। अह अंत निसागम संक्रयं ॥ छं० ९१ ॥
जल सैसव मुद्ध समान भयं। रबि बाल बहिक्रम लै अथयं[1] ॥
बरसै सब जोबन मधि अती। सु मिलें जनु षित्तह बाल जती ॥ छं० ९२ ॥
जुर ही लगि मै सब जुब्बनता★। सु मनों ससि रंतन राज[2] हिता ॥
जु चलै मुरि मारुत अकुरिता। सु मनों मुरबेस मुरी मुरिता ॥ छं० ९३ ॥
कलकंठ सु कंठय पंष अली। गुन जपि कवित्त सु चद बली ॥ छं० ४ ॥

कवित्त — ससिर अंत आवन बमन। बालह सैसव गम ।।
अलिन पंष कोकिल सुकंठ। सजि गुड मिलत भ्रम ॥
सुर मारुत मुरि चले। मुरे मुरि बैस प्रमानं ।।
तुछ कों परसिस फुट्टि। आन किस्सोर रँगानं ॥
लीनी न अमि नक स्यांम नन। मधुप मधुर धुनि धुनि करिय ॥
जानी न वयन आवन बमत। अग्याता जोवन अरिय ॥ छं० ९५ ॥

कवित्त — पत्त पुरातन झरिग। पत्त अंकुरिय उट्ठ तुछ ॥
ज्यों सैसव उत्तरिय। चढ़िय सैसब किसोर कुछ ॥
शीतल[3] मंद सुगंध। आइ रिति राज अचानं ॥
रोम राइ अंकुच नितंव। तुच्छं सरसानं ॥
बढ्ढै न सीत कटि छीन हूँ। लज्ज मांन टंकनि फिरै ॥
ढंकै न पत्त ढंकै कहै। बन बसंत मंत जु करै ॥ छं० ९६ ॥

---

१. मो०—अत्थमियं।
★ मो०—सु लगो जनु शैशव योबनता।
२. मो०—रोच।
३. मो०—सीत।

**पृथ्वीराज का शशिव्रता का रूप सुनकर उसके मिलने की चिन्ता में रात दिन लगे रहना । सबेरे उठते ही राजा के दूत से पूछना ।**

दूहा –श्रवनन भव श्रोतान न्रप । मन बछै चहुआन ।।
मनु ससिवृत कुंआरि कौ । पर्‌यो उर द्वर बान ।। छं० ९७ ।।

कवित्त –निसि नरिंद चहुआन । चित्त मनोरत्थ विचारै ।।
भई दीह सब निशा । निशा सयनंतर धारै ।।
सयनंतर ससिवृत्त । चाटु चटु बैन उचारै[1] ।।
चारु चारु बर बयन । मान माननि संभारै ।।
दैवान मनोरथ चित्त बर । भव भव छन्नन कह करै ।।
भो प्रात दूत पुच्छै न्रपति । जद्दोवै चित्तै धरै ।। छं० ९८ ।।

**हंस का राजा देवगिरि का जैचन्द के यहां सगाई भेजने और शशिव्रता के पण ठानने का वृतान्त कहना ।**

दूहा बर बंध्यो ससि वृत्त कौ । अरु न्रप भान कुंआर ।।
वेंही दिन कमधज्ज कै । नाम बीरबर भार ।। छं० ९९ ।।
ससिवृता वृत आइ है । बरु देख्यो बर कीन ।।
न्रप वै भान स्वयंबरहु । एक ब्रत बरु लीन ।। छं० १०० ।।
जैत थंभ मंड्यो नृपनि । बान हनन वृत लीन ।।
ता काजं दिसि दिसि नृपति । घर घर कग्गर दीन ।। छं० १०१ ।।
इह अमंत[2] न्रप वर जिनै । कियो न मन्नै ताम ।।
दारुन वृत लीजै नही । इह कहि पूरि सु ठाम ।। छ० १०२ ।।
इह सुनंत प्रस्थान दै । बर पचमि रबि वार[3] ।।
पच्छ चलाइ गवन्न सुनि । कानन बीरत[1] बार ।। छ० १०३ ।।
दोऊ बाल पावक्क बनि । मुनि परि उट्ठहु गात ।।
मानों त्रीय चतुर्द्दशी । कै शशि उट्ठिय प्रात ।। छं० १०४ ।।
सुनि कै आसन उट्ठि बर । ढुंढत फिरत सु जोइ ।।
कत कंत के करत हीं । कान भनक कछु होई ।। छं० १०५ ।।
बीर चंद जैचंद बंधु । देवर पुंज कुअरि ।।
न्रप पठये चहुआन पै । दै शशिवृत्ता नारि ।। छ० १०६ ।।

**शशिव्रता की विरह कल्पना का वर्णन ।**

आगम बीर बसंत कौ । शिशिर संरते अंत ।।
प्रीतम पतन सु प्रीत कौ । दैन बांहु सो कंत ।। छं० १०७ ।।

---

1. ए०–कृ०–को०–उचारै । 2. मो०–अमृत । 3. कृ०–चार ।

कवित्त—शशिर सु विथुरत बन। वियोग विछुरत बन कंते ॥
दुहन आस रहि सास। कंत आयो न बसंते ॥
उपवन पत्त झंझरिय। बिरह पंजर संझंझरि ॥
आस अनहिन हुलसि। विपन हुलसै सु समंझरि ॥
अनमेष जपत इच्छा सघन। आनंद उर भूषन तजै ॥
दोऊन होइ कवि चंद कहि। असु रष्षिरु ध्रज सम सजै ॥छं०१०८॥

**शशिव्रता का चित्ररेखा के अवतार होने तथा पृथ्वीराज के पाने के लिये रात दिन शिव जी की पूजा करने का वर्णन।**

कवित्त—चित्र रेष बाला विचित्र। चंद्री चन्द्रानन ॥
स्वर्ग मग्ग उत्तरी। चित पुत्तरि परमानन[1] ॥
काम वान सुंजुरी। बाल अंजुरी सु लच्छिय ॥
मार कलह उत्तरी। पुब्ब अच्छरी सु लच्छिय ॥
लच्छिन बत्तीस लच्छी सहज। रति पति चित्त समंध्ररै ॥
संग्रहै वृत चहुआन को। गवरि पुज्ज दिन प्रति करै ॥छं०१०९॥

दूहा बरनी जोग बरन्न को। बर भुल्लै करतार ॥
तिहि कारन ढुंढ़त फिरै। सत्त समुद्रह पार ॥ छं० ११० ॥

**वह आप अब मिल गए देर न कीजिएं चलिए।**

जा कारन ढुंढ़त फिरत। सो पायो दीलीस ॥
अब जद्दव ससिवृत चढ़िय। दीनी ईस जगीस ॥ छं० १११ ॥

**मैं महादेव जी की आज्ञा से तुम्हारे पास आया हूं।**

शिवा बानि शिव बचन करि। हो येठयो प्रति तुज्झ ॥
कारन कुंअरि वृत्त को। मन कामन भय मुज्झ ॥ छं० ११२ ॥

**शशिव्रता के रूप गुण का वर्णन।**

सुभ लच्छ जद्दव प्रिया। कचियै का सु विवेक ॥
हंस कहै राजन सुनिय। उत्तिम लच्छिन केक ॥ छं० ११३ ॥

काव्य- पीनो रूपीन उरजा, सम शशि बदना, पद्म पत्रायताक्षी ॥
व्यंबोष्टी तुंग नासा, गज गति गमना, दक्षना वृत्त नाभी ॥
संस्निग्धा चारु केशी, मृदु प्रपु जघा, वाम बध्या सु बेसी ॥
हेमांगी कंति हेला, वर रुचि दसना, काम बाना कटाक्षी ॥छं०११४॥

---

1. मो०—समानन।

**पृथ्वीराज का पूछना कि तुम सब शास्त्र जानते हो सो चार प्रकार की स्त्रियों के गुणादि का वर्णन करो।**

अरिल्ल —

सुनि प्रथिराज हंस फिरि पुच्छिय। तुम सब जान सु लच्छिन लच्छिय॥
चारि जुगत्ति त्रिया परकारं। कहु दुजराज सु लच्छिन सारं॥छं०११५॥

**हंस को देर होने के भय से कोई बात अच्छी नहीं लगती।**

दूहा — कही हंस जद्दो सु कथ। लगि श्रोतान सुराज॥
छिनन हंस धीरज धरै। लगै बान सम साज॥ छं० ११६॥

**हंस कहता है कि स्त्रियों की बहुत जाति हैं पर शशिवृता पद्मिनी है।**

कहै हंस बर राज सुनि। अति अनेक है जाति॥
पदमनि है जद्दव कुंअरि। आंन तरुनि अनि भांति॥ छं० ११७॥

**राजा का उत्तम स्त्रियों का लक्षण पूछना।**

राज कहै दुजराज सुनि। करि बरनन कथि सोइ॥
को लच्छिन उत्तिम त्रिया। कहियै सो सब जोइ॥ छं० ११८॥

**हंस का पद्मिनी, हस्तिनी, चित्रणी, और संखिनी इन चारों का नाम गिनाना।**

चारि जाति है त्रीय तन। पदमिनि हस्तिनि चित्र॥
फुनि संषिनिय प्रम्भान इह। मन नह रंजिय मित्त॥ छं० ११९॥

**राजा का चारों के लक्षण पूछना।**

छंद पद्धरी -

सुनि हंस बैनं उर लगी बत्त। विधिना लिषंत क्यों मिटै पत्त॥
श्रोतान राग उर लगे राज। तन लगे बान समरह सु साज॥ छं० १२०॥
वुल्लस राज फिरि हंस बत्त। सुनि श्रवन बेंन मन भयो रत्त॥
पुच्छनह राज सब त्रिय विवेक। उच्चर्‌यो* हंस सा बत्त एक॥छं०१२१॥
तुम देव अंस जानो सु भेउ। हम कहन परम दुज लहै केउ॥
लच्छिन प्रकार त्रय त्रिय विवेक। करि वरन सुनावहु भांति नेक।छं०१२२।

**हंस का लक्षण वर्णन करना।**

गाथा—कहै विवेक सुहंसं। त्रीय प्रकार चार लहि इंदं॥
सुनि राजन सुभ वांनी। आनंदे श्रवन मझ्झेनं॥ छं० १२३॥

दूहा—तब दुजराज सु उच्चरिय, रे संभरि पुर इंद॥
पदमिनि हस्तिनी चित्रिनी, संषिनि संषन नंद॥ छं० १२४॥

---

* करि हंस राज यों बत्त एक।

### स्त्रियों के उत्तम गुणों का वर्णन।

अरिल्ल—रक्त जीभ मृग अंक सु लच्छिन वान इहि ॥
बचन सु अमृत धार रती रति जांन जिहि ॥
इला[1] सील कुल वाल छती छामोदरी ॥
इन गुन नृप भय चारु सु चार जु संश्वरी ॥ छं० १२५ ॥

### पद्मिनी का वर्णन।

कवित्त - कुटिल केस पदमिनी। चक्र हस्तन तन सोभा ॥
स्निग्ध दंत सोभा विसाल। गंध पद्म आळोभा ॥
सुर समूह हंसी प्रमांन। निद्रा तुछ जंपै ॥
अलप वाद मित काम। रत्त अभया भै कंपै ॥
धीरज्ज छिमा लच्छिन सहज। असन बसन चतुरंग गति ॥
आवंक लोइ लग्गै सहज। कांम वांन भूलंत रति ॥ छं० १२६ ॥

### हस्तिनी का वर्णन।

उर्द्ध केस हस्तिनी। वक्र अस्तन दसनं दुति ॥
मधुर गंध गरनाट। भुल्लि भ्रम कांम बाम रति ॥
गूढ़ सवद मन जा। विषान रंगन छामोदरि ॥
चित्र नयन चंचल। विसाल बरनी जंमोदरि ॥
छिन रुदय हसय विहसय लहय। वसि च्रित्तह चित पुत्तलिय[2] ॥
नीवीय मान जानें बहुत। कंत चित्त जाइ न कलिय ॥ छं० १२७ ॥

### चित्रनी का वर्णन।

दीर्घ केस चित्रिनी। चित्त हरनी चंद्रानन ॥
गंध म्रग चित्र निद्र। कोक शब्दन उच्चारन ॥
सील नील लज्जा प्रमांन। रत्ति भै भय घन मारै ॥
अलस नयन रस वलित। कलित कल वोल उचारै ॥
धीरज्ज छिमा छबि लोक करि। अवलोकन गुन औसरै ॥
विस्तीर्ण मंत्र मोहन पढै। चित्त वित्त कंतहु हरै ॥ छं० १२८ ॥

### संखिनी का वर्णन।

अलप केस कुच मूल। थूल दंती उच्चारन ॥
थूल उदर लंकीस। थूल क्रिस लंगध बारन ॥
घोर निद्र[3] तन तास। अलप रसना रस छंडै ॥
अलप सील गंभीर। सबद कलहंतर मंडै ॥

१. कु०-ए०-इली। २. मो०-फुत्तारिय।
३. मो०-नींद।

आचार ध्रंम नहि सुद्द मन । विधि बिचार बिभचार घन ॥
आसंष संष संषिनि गुननि । मुष्ष नाह पावै न तन ॥ छं० १२९ ॥

शशिव्रता के रूप तथा नखशिख शोभा का वर्णन ।

दूहा – सुनो श्रवन चहुवांन बर । देवग्गिरि नृप भान ॥
रूप अनूप अनूप गति । कहि ओपम सुनि कान ॥ छं० १३० ॥

छंदनाराच– चढंत वेस सामयं । अरंभ ग्रेह कामयं ॥
उठति एहि हल्लिता । वियद्ध चंद्र चल्लिता ॥ छं०१३१ ॥
नषं सुरंग रंजनं । तरक्क दर्प्प कंजनं ॥
हलंत पेंड रच्चयो । अरुन्न नील कच्चयो ॥ छं० १३२ ॥
रही सु कंति थावकं[1] । चलंत हंस भावकं ॥
दो हंस अंग अंगुरी । उपंम काक विज्जुरी ॥ छं० १३३ ॥
मराल होड़ मुक्कियं । चरंन चंपि लक्कियं ॥
सुरेष पिंड सुम्भियं । अनंग अंग लुम्भियं ॥ छं० १३४ ॥
दीपंत जंघ पिंडुरी । भराइ काम सुंदरी ॥
दुती उपंम जंघ की । किधों उलट्टि रंभ की । छं० १३५ ॥
त्रितिय उपंम जंघरी । षराद काम की करी ॥
कनक्क षंभ रंभ सी । अनंग रंग रंग सी ॥ छं० १३६ ॥
नितंब तुंग मंडली । सयन्न काम की हली ॥
उतग भाग अग्रता । मनों तुलाकि दंडिता ॥ छं० १३७ ॥
छछीन हीन लंकयं । कमान काम अकयं ॥
सरोम राइ राजई । उपंम कव्वि साजई ॥ छं० १३८ ॥
सुमेर शृंग कंदकै । चढ़े पपील चंद कै ॥
उपंम कव्वि टट्टई । धनक्क मुट्ठि चट्टई ॥ छं० १३९ ॥
थनं त्रिपान थोरयो । अनग बान ओरयो[2] ॥
सुरंम रोम बाल सी । जु केवलं प्रवाल सी ॥ छं० १४० ॥
उपंग चंद ग्रीव की । मनो अनंग सीव की ॥
दुती उपंग तं लहै । कपोत कंठ कंक है ॥ छं० १४१ ॥
चिबुक्क चारु बिंद को । हर्‌यो कलंक चंद को ॥
दसन्न जोति कामिनी । मनों दमक्कि दामिनी ॥ छं० १४२ ॥
हसंत छब्बि में कही । सु लच्छि रंक ढंकही ॥
सुरंग ओठ अद्ध सी । सु अद्ध रेष चंद्र सी ॥ छं० १४३ ॥

---

१. ए० कृ० को०–जायकं ।
२. ए० कृ० को०–भारयो ।

दसन्न चारु मानयं । प्रभात के प्रमानयं ॥
दिषंत जोति नासिका । सु गत्ति कीर आसिका ॥ छं० १४४ ॥
चुभी जराइ राजई । उपंम कव्वि साजई ॥
मनों तरक्क बिछ्छुरे । मिलंत चंद उछ्छुरे ॥ छं० १४५ ॥
तटंक कन्न राजई । उपंम ता समाजई ॥
सुकांम बाम चाढ़िकै । धरे षरास बाढ़िकै ॥ छं० १४६ ॥
सुमत्ति नास जीपकै । चुनंत कीर सीपकै ॥
सुभाइ वंक नैन की । हरंत चित्त मैंन की ॥ छं० १४७ ॥
हलंत नेंन भ्रूव ले । धरंत चंद जूव ले ॥
लिलाट आड़ सोभई । अनंग थान लोभई ॥ छं० १४८ ॥
सुरंग केस पासयं । सु मुत्ति मंडि भासयं ॥
किरंन सूर साजकी । अहार दूध भास की ॥ छं० १४९ ॥
त्रिषंड मंडयो गुही । उपंम काक विज्जुही ॥
सोवन्न षंभ दुस्तरी । उरग्ग ग्रीय उत्तरी ॥ छं १५० ॥
शृंगार भार भारियं । विलोकि काम पारियं ॥
श्रवन्न मंडनं धरी । अनंग चित्त ही हरी ॥ छं० १५१ ॥
विसाल बाल बिब्भरी । कबिंद बुद्धि बिस्तरी ॥ छं० १५२ ॥

**राजा का पूछना कि अप्सरा का अवतार क्यों हुआ ।**

दूहा—जंपि राज दुज राज सम । तुम मति रूप अलोइ ॥
कवन काज अवतार इत । सच कहो तुम मोइ ॥ १५३ ॥

**हंस का विवरण कहना ।**

हंस कहै राजन्नसुनि ।[1] कहों उतपत्ति त्रियेन ॥
सुनहु राज मन प्रमन होइ । विवरि कहों सब बेंन ॥ छं० १५४ ॥

**इन्द्र और चित्ररेखा के झगड़ा तथा शाप का वर्णन ।**

कवित्त - एक समैं सुर ईस । अप्प पुर इन्द थान गय ॥
आगम देव मुनेव । नाग पति अति उछाह भय ॥
अरघ पाद करि धूप । करै मंगल अपुब्ब सुर ॥
सुभ आसन रजि रुद्र । करै धर सार वारि हर ॥
अस्तुत्ति करन लग्गो सुरिंद । तब प्रसन्न भयं ईस प्रति ॥
उच्चरिय कूट जट इंद सों । सुभ दिष्यौ अच्छर नृपति ॥छं०१५५॥

**पृथ्वी पर जन्म लेने का शाप इन्द्र का देना ।**

रंभ घृताची मैन । मंजुघोषा सुरंग त्रिय ॥
उरबसि केसी नारि । तुरत तिल्लोत्तमानि पिय ॥

---

1. मो०—कहए उतपति तिय दीन

पृथ्वीराज ने तेंतालसी डोलियों सहित बीच में शशिवृता को लेकर दिल्ली को कूच किया।

चौपाई—गो ढिल्ली ढिल्ली प्रति बीर। सूर घाइ जर्जर किय श्रीर ॥
किति सजी त्रैलोक प्रमानं। अंग कियो जर्जर चहुआनं ॥छं० ७७८॥

दूहा—डोला ग्यारहु दून दस। एकादस तिन मद्धि ॥
मद्धि अमोलिक सुंदरी। काम बिरामन सद्धि ॥ छं० ७७९ ॥
डोला धाइन बंधि नृप। बजि निसान त्रिघोष ॥
सब सामंत समंग्र चढ़ि। बिच सुंदरी [1]अमोघ ॥ छं० ७८० ॥

शशिवृता को ले कर पृथ्वीराज तेरस को दिल्ली पहुँचे।

गाथा—बिच सुंदरी अमोघं। दोषं नैव बालयो मद्धि ॥
तेरसि गुन अधिकारी। संपत्ते राजयो ग्रेहं ॥ छं० ७८१ ॥

पृथ्वीराज की प्रशंसा वर्णन।

दूहा—इन परंत पत्तो सु ग्रह। सुबर राज प्रथिराज ॥
हय गय दल बल मथत बर। रंभ सजीवन काज ॥ छं० ७८२ ॥

चामुंडराय की प्रशंसा।

सहु जहाँ चामंड बर। बर बर जुद्ध बिरुद्ध ॥
सुद्ध करै सामंत की। बर धीरज्ज सु बुद्ध ॥ छं० ७८३ ॥

युद्ध में कमधज्ज और यद्दव को जीत कर शशिवृता को लेकर पृथ्वीराज दिल्ली आ पहुँचे।

चाहुआन चतुरंग जिति। निगम बोध्र रहि राज ॥
बर शशिवृता जित्तिगो। धाम सु ढिल्ली साज ॥ छं० ७८४ ॥

शशिवृता के साथ विलास करते हुए सब सामंतों सहित पृथ्वीराज दिल्ली का राज्य करने लगे।

गाथा—तपय सु नरपति ढिल्ली। दीहु दीहं पद्धरे राज ॥
जं मंगै क्रत कामं। सा देवं सोइयं देहि ॥ छं० ७८५ ॥
दीहं पासा रूवं। साख्वं भूपयो सव्वं ॥
जे मग्गे ते मंगै। देवानं देवयो दीहं ॥ छं० ७८६ ॥

दूहा—सारिन सालै पंस बर। सारि पंस बर जोग ॥
सुबर सूर सामंत लै। करि ढिल्ली प्रति भोग ॥ छं० ७८७ ॥

---

१. ए० कृ० को०—अघोष।

इस जय के प्राप्त होने से चहुआन का यश और बादसाह से बैर बढ़ा ।

जै जै जस लद्धो सुबर । बैर नृपति सुरतान ॥

सुबर बैर बर बढ्ढयो । सुबर जित्ति चहुआन ॥ छं० ७ ८ ॥

पृथ्वीराज शत्रुओं को पराजय कर के प्रचंड बादशाह को

दंड दे कर नीति पूर्वक दिल्ली का राज्य करता था ।

कवित्त – भई जीति चहुआन । अरिय भजे अभंग भर ॥

जै जै सूर बषान । देव नंषें सुमन्न वर ॥

लै शशिवृत्ता राज । अप्प दिल्लीय संपत्तो ॥

अति तोरन आनंद । चित्त रत्तो मन मत्तो ॥

अरि अवनि कोन मंडै मनहु । षग्ग दाग अरि षंडइय ॥

कवि चंद दंद दारुन कयहि । इक अडड करि डडइय ॥छं० ७८९॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथीराज रासक शशिवृता

कथा नाम पचीसमो समय संपूर्ण ॥

# अथ देवगिरि समयो लिख्यते ।

## ( छब्बीसवां समय )

जयचन्द की सेना ने देवगिरि गढ़ को घेर रक्खा ।

दूहा—ना चल्लै कमधज्ज ग्रह । गढ़ घेर्‌यो फिरि भान ॥
मानहु चद सरद्द [1]जिम । गिर नछित्र [2]परिमान ॥ छं० १ ॥

कुंडलिया गढ़ घेर्‌यो फिरि भान को । दूत सु दिल्लिय मुक्कि ॥
[3]यह अजोग मयोग करि । अदिन कज्ज हम रुक्कि ॥
अदिन कज्ज हम रुक्कि । प्रान इन के दुष मुक्कै ।
इन समान भर सत्त । जीव जावंतै धुक्कै ॥
* प्रथम पुंजा लष्षिन । कुंआरि ससिव्रत्त धीर बढ़ ॥
धन भर लज्ज सुबंध । घेरि मह वीर राजगढ़ ॥ छं० २ ॥

राजा जयचन्द के भाई ने कन्नौज को और देवगिरि के राजा ने पृथ्वीराज के पास सब समाचार भेजा ।

दूहा—इन कग्गद चहुआन [illegible] । उन मुक्कलि [4]कमधज्ज ॥
हूं बीर कबिचंद इह । कै वज्जं कै बज्ज ॥ छं० ३ ॥

दूत ने लज्जा के साथ जयचन्द को पत्र दिया । जयचन्द के पूछने पर दूत ने युद्ध और पराजय का हाल कहा ।

कवित्त—सुबर बीर कग्गदह पंग करि अप्पि सु जंपिय ॥
बहु दुचित्त सजुत्त । लज्ज आजुत्त प्रकंपिय ॥
सुर मुक्कीय कर पग । नैन नीजे नृप दिट्ठौ ॥
तब पहु पग नरिंद । कुशल जानी न गरिट्ठौ ॥

---

१. ए०-कृ०-को०-दिन । २ ए०-कृ०-को-परजानि ।
३ ए०-कृ०-को०ग्रह । ४. ए०-कृ०-को०-कमधज्ज ।

* छंद २ की अन्तिम दोनों पंक्तियों का चारों प्रतियों में समान मूल पाठ इस प्रकार है -"प्रथम पुंज लष्षिन कुंअर ससिव्रत मुधीरह । धन भर लज्ज सुबंध राजगढ़ घे 'महीरह"— यह कुंडलिया छंद के नियम से विरुद्ध पड़ता है परन्तु यह कवि की भूल नहीं है, लेखकों की असावधानी या भूल से ऐसा हुआ है क्योंकि उन्हीं शब्दों के हेर फेर से शुद्ध पाठ हो गया है और अर्थ में भी किसी प्रकार की त्रुटि नहीं हुई ।

पुच्छी सु बात इह करिय तम । जानि सोक कह उप्पनिय ॥
संग्राम तेज भंजन भिरत । मरन कहो मारन पुनिय ॥ छं ४ ॥

दूहा - दुज्जन दवने पीर के । वज्जे पै बर केक ॥
भर भीरी रहि अंक के । मरन मरन के केक ॥ छं ५ ॥

कुंडलिया - तब पहु पंग न[१]रिंद प्रति । [२]दूत सु उत्तर जप्पु ॥
इह अपुब्ब कथ सुनि नृपति । जीतें हार सु अप्पु ॥
जीतें हार सु अप्पु । देषि कह्यौ चहुआन ॥
ढिल्ली वै अधकोस । बीर मुक्यौ तिहि थानं ॥
आइ सेन घन घाइ । अद्ध भर पारि असुर जब ॥
दिषि निद्दुर कमधज्ज । वग्ग सेना पत्तय तब ॥ छं० ६ ॥

दूहा देवग्गिरि गढ़ घेरि फिरि । [१]हौं मुक्यौ नृप काज ॥
मतौ मंडि रा पंग पै । वे [२]पुक्करि प्रथिराज ॥ छं० ७ ॥

चौपाई इह कहंत नृप पंग सु अष्षी । वियौ [३]दूत नृप अंषन दष्षी ॥
दुषित चित्त मुक्की बर बानी । कुसल वीर कमधज्ज न [४]जानी ॥ ८ ॥

दूहा भयौ स्वेद सुर भंग भो । नैन झलक्यौ पानि ॥
कै फिरि दंद सु उप्पनौ । कै वर बंधव हानि ॥ छं० ९ ॥

कवित्त - कही कुसल तन दूत । किति कुसलत्तन भग्गिय ॥
जेनि रहे कमधज्ज । रहे सो जम्भह लग्गिय ॥
जे निकलंक ग्रह आदि । कलंक कालंक सु कुप्पं ॥
[५]दे विधानं निम्मान । कौन मेटै को थप्पं ॥
भष जोइ सिष जम्बक हरै । काकलब पप्पील गहि ॥
जद्दिनह भई भावी विगत । जिम रक्खै तिमि तिमि सुरहि ॥१०॥

कवित्त - यह कहंत पहु पंग । दूत तिय आन सपत्तो ॥
वाचा शीतल जपि । अंग आरम्भ न सत्तो ॥
चढ़ि नरिन्द कमधज्ज । तीन तन सज्जन बारो ॥
मिलि यद्दव चहुआन । बीर परिहै ससि भारो ॥
दाहिम्मराय चामुंड सौं । सब्ब साथ नृप थप्पयौ ॥
ते काज राज सम्है सुमति । लिषि कग्गद महि अप्पयौ ॥ ११ ॥

**जयचन्द्र को महा क्रोध से कहना कि पृथ्वीराज की कितनी सेना है। उसे मेरा एक मीर बंदा जीत कर बांध सकता है।**

---

१. क०—होम ।
२. मो०—पुकारि ।
३. ए०—को०—आनी ।
४. मो०—कहै ।
५. मो०—थो ।

क्रोध भरिय कमधज्ज । काक बर बोल उचारै ॥
जो भज्जै ग्रह अपन । कोन अप्पनौ बिचारै ॥
अरे सुनहु भर सुभर । जुज्झ भग्गौ पति छंडै ॥
बेचि बीर गजराज । बाद अंकुस कौ मंडै ॥
चहुआन सेन कित्तिक है । एक मीर बंदा बधै ॥
लम्भयौ राज अप अप्पुनहु । लोह धार मो सम सधै ॥ छं० १२ ॥

**जयचन्द ने मंत्रियों से मत करके अपने स्नेही राजाओं को सेना सहित आने को पत्र भेजा ।**

कुंडलिया - सुनि सुमंत्त मंत्रिय समत । कुमति मंत क्यों मंत ॥
बचन भेद जिहि हम कही । सोइ गही बल तंत ॥
सोइ गहि बल तंत । बल न अप्पन पहिचान्यौ ॥
उदो राग उच्चऱ्यौ । संच तेता करि मान्यौ ॥
उननें कुंवरी [1]बरी । तिनं कु करै तिन गुन्नी ॥
[2]सु बरि एक बुल्ले दुवान । सो सब सह सुन्नी ॥ छं० १३ ॥

**पत्र भेज कर अपनी तयारी की आज्ञा दी । सवारी के लिये घोड़ा तय्यार कराया ।**

कवित —बर अथवंन सु दीह । आइ चतुरंग सपन्नो ॥
मज्झ महल नृप बोल । बंचि कग्गद कर लिन्नो ॥
निसा मंत उप्पाइ । सहस नव लिषि बर पट्टै ॥
इष्ट भ्रत्त सगपन्न । सु भ्रत बहु फट्टत पट्टै ॥
वज्जित्त त्रिघोष अरि घोष पर । छोरि पंग दिष्षे सु हय ॥
रवि रथ्थ तथ्थ आवहि जु सम । [3]गात गिरव्वर नाग सय ॥ छं० १४ ॥

**घोड़े की प्रशंसा वर्णन ।**

भुजंगी —[4]तियं फेरियं अश्व दीसैति पंगा । तिनं देषते छांह कंपन अगा ॥
तिनं ओपमा चंद बरदाइ कैसी । दिषै तोर मानों श्रुट्टै अंग तैसी ॥ छं० १५ ॥
पयं मज्झ मंडे तिमं चित्त इच्छं । पयं पातुरं चातुरं तो बिसच्छं ॥
षुरं बज्जतें भुम्मि धुज्जै धसक्कै । फनं फेञि से संमुहं फूंक सक्कै ॥ छं० १६ ॥
द्रुमं सीस दीसै सु केकी पुछंगी । मनो मडियं नील [5]कंठं उछंगी ॥
तिनं भाल संमेलयं घाट सुज्झै । [6]छिलै पूर ऐसें सरित्तान सुज्झै ॥ छं० १७ ॥

---

१. मो०—मुरी । २. कृ०—सुबरन ।
३. ए०—बात । ४. ए०—लियं ।
५. कृ०—बर्हि । ६. मो०—कठी । ७. ए०—बिलै ।

झुलै कंन नाही छुरी कास ग्रीवं। मनो देषियं सीष निर्वात दीवं ॥
दिषै कब्बि चंदं सुरंगं सु सेसी। दुहं पष्ष नाहीं तिनं षोरि कैसी ॥ छं० १८॥
सुभै सालिग्रामं समानंत अंषी। तिनं पूजिजै चित्त चित्तंत नंषी ॥
पियें अंजुली नीर दीसै उपंगा। फिरै कच्छ रच्चीन में रत्त गंगा ॥छं० १९॥
दिसानं दिसानं सबै जाति राकी। कही चंद कब्बो उपंमा सु ताकी ॥छं०२०॥

[1]कवित्त –त्रत्तिय नयन रुद्र कै। उट्ठि घन अगिग तिनंगा ॥
तास मध्य ते प्रगटि। तेजवंता सु तुरंगा ॥
भुअपत्ती संग्रहे। पीठ मंडै पल्लानं ॥
अंबर करत बिहार। देषि कोप्पो मघवानं ॥
प्रगट्टि नषि दिय वज्र सों। गयन गवन तब मिट्टि गय ॥
कहि चंद मनहु [2]पहुपंग तें। फेरि आज पष्षरत [3]हय ॥ छं० २१ ॥

**जयचन्द घोड़े पर चढ़ा। तीन हजार डंका निशान और तीस लाख पैदल सजकर झट से तय्यार हुआ।**

चढ़न पंग हय सज्जि। सज्जि गजराज सज्जि नर ॥
यों जानी सुर असुर। करै कमधज्ज विया पुर ॥
बजि त्रिघोष त्रिय सहस। मीर बंदा दस लष्षित ॥
तीस लष्ष पाइक्क। सुबक पारंक निअष्षिय ॥
जू मन विराग बल बीर सजि। दल सज्ज्यो गंजन अरिन ॥
पहु पंग बीर परतषि लै। किरन सु सम सज्जो किरन ॥छं०२२॥

**जयचन्द ने प्रतिज्ञा की कि जादव और चौहान दोनों को मार कर तब मैं राजसूय यज्ञ करूंगा।**

दूहा –इह मता रढुंराजिय। बधि जद्दव चहुआन ॥
जग्य अरंभ जु मंडिहौं। ता पच्छै परवान ॥ छं० २३ ॥

**सेना की शोभा वर्णन।**

कबित्त—चढ़न पंग मिलि सेन। पूर जिम नदिय मिलन त्रिन ॥
वज्जि बीर वा तूल। जत्य कथ्थहु उड्डै षिन ॥
एकट्ठां फुनि अम्म। तुट्टि जू जू फल लद्धो ॥
दैव क्रम्म करि जोग। आइ एकट्ठ अरुद्धो ॥
बंधेत काल डोरी तनै। छूटि धार घन मिलहि [4]तिम ॥
आवृत्त क्रम्म लिष्षे बिना। मिलै न पंचो [5]पंच [6]जिमि ॥छं०२४॥

---

1. २१ छंद मो०–प्रति में नहीं है। 2. ए०–को०–पहु।
3. ए०–हय। 4. ए०–कृ०–जिम।
5. ए०–को०–पंच। 6. ए०–कृ०–को०–जिम।

जयचन्द्र की स्त्री का बिरह वर्णन ।

दूहा --इह अवस्थ पहु पंग की । बाल अवस्था कौन ॥
जियन आस नहि सांस तन । डरहि देषि [1]अलि जोन्ह ॥ छं०२५ ॥

गाथा - बाले मलयं चंपं । दै दै चंपत उरह [2]उरहीती ॥
तिन बिपरीतं बामं । कामं रस जग्गयौ घनयौ ॥ छं० २६ ॥

भ्रमरावली --बढ़ि बाल वियोग सिगार छुन्यौ ।
सुख कौ अभिराम कि काम लुट्यौ ॥
घन सार सुगंध सु घोरि घनं ।
बनि जानि प्रकीन कृपान बनं ॥ छं० २७ ॥
तल पत्ति तजे नल पत्ति मनो ।
बहु बाढ़िहै अंग अनग घनों ॥
नव चंदन अंग अनंग जरै ।
दिप दीपक भौन में भान बरै ॥ २८ ॥
लगि मोदक से अन मोदकयं ॥
दिसि प्राचिय देषि परी धुकयं ॥
प्रति बृत्ति सरत्ति यपी पयन ।
उमगे तहां अंसुअ द्वै नयनं ॥ २९ ॥
घन ज्यों तन छड्डि न उत्तर [3]देइ ।
लगि कानन नाम पिया अलि लेइ ॥
कछू बर भोंहन उत्तर देत ।
मनों दस [4]वस्थन दंग अचेत ॥ छं० ३० ॥
चषयं सुभि चंचल रंजनयं ।
सु मनो गहि मुत्तिय षंजनयं ॥
बिय भाव सु अंसु अनंदि लता ।
हर नंषिय रब्ब तिगी पतिता ॥ छं० ३१ ॥
तिन अंग अचेतकिता भ्रमयं ।
दुष दूषन भूषन से तनयं ॥
बिषि दिष्षि अली अलिके अकरें ।
लय सास उसासन तानि परे ॥ छं० ३२ ॥
पन प्रान प्रियान प्रयान पुटं ।
लगि साहस एक घटी न घटं ॥

---

१. ए०-कृ०-मो०-अवि । २. ए०-कृ०-को०-उरहीति ।
३. मो०-देत, लेत । ४. ए०-कृ०-को-अवस्थन ।

सु [1]थनं सब तें विमनं मन तें ।
निअ निश्चल [2]रैनि गई गिनतें ॥ छं० ३३ ॥
चलि सीत सुगंध सुमंद्य बात ।
मनों लगि पावक अंभन जात ॥
डुलावत अंचल शीतल काज ।
लगै मनों तीर [3]तरुन्निय आज ॥ छं० ३४ ॥
भुअंगम भोजन अंगम नारि ।
करै करुना रसकी उनिहारि ॥
सबै सु सषी मिलि पूछत ताहि ।
मनों जड़ श्रोत सुने रस जाहि ॥ छं० ३५ ॥
चढ्यो कुटिलं रथ वित्तह धाइ ।
[4]सु जे मरविंद समादक लाइ ॥
इनं रिति नारि न मुक्कहु नाह ।
लगे विहुआनि कुमुद्दिन राह ॥ छं० ३६ ॥
नदीय निवान [5]अपीत सयं ।
नव पंथय सुक्कय बुझ्झ कयं ॥
बजि मारुत तत्त समीत प्रकार ।
उड़ै घन ध्रम्म बहै अनिवार ॥ छं० ३७ ॥
करै तरु तुंग गई सुधि धाम ।
तजी पहु पग नरिंद सु वाम ॥ छं० ३८ ॥

जयचन्द की चढ़ाई का वर्णन ।

पद्धरी– चढ़ि चल्यो पंग कमधज्ज राय । सो छिन्न भिन्न डम्मरित छाइ ॥
पद्धरी छंद बरनो सुरंग । लहु बरन बीच विचि अति सुरंग ॥ छं० ३९ ॥
ढ़लकंत ढाल तरवर प्रमान । हलके हलंन गज नग समान ॥
अपसुकन सुकन [6]वित्तहि न चित्त । [7]न्रिम्मान वत्त गुन धरत तत्त ॥
॥ छं० ४० ॥
कदवत्ति सलिल जहां सलिल पंक । चित चित्त बकं जे करें कंक ॥
चल्ले नरिंद अरि पुब्ब गाव । भुमियां ससंक सब लगत पांव ॥छं०४१॥

---

१. ए० को०–सुथानं  २. ए० को०–नैनि ।  ३. मो०–तरुन्नित ।
४. ए०–सजे ।  ५. ए० को०–अपीन ।
६. मो०–मत्तहि ।  ७. ए० निम्मान, निमान ।

गढ़ घेरि पंग किय अप्रमान । मानों कि मेर पारस्स भान ॥
पंगह सुबीर गढ़ करि गिरद्ध । सबंरी परस चंदा सरद्ध ॥ छं० ४२ ॥
चढ़ अमरसीय चढ़ि अमरसिंघ । गहिलौत स नरवर लहु सु बंध ॥
पंगुरा सुभर लगि उंच गत्त । जाने कलंक लंगूर यत्त ॥ छं० ४३ ॥

जयचन्द का दक्षिण की ओर चढ़ चलना ।

कबित्त – दिशि दष्षिन को बलिय । गयौ कमधज्ज चित्त करि ॥
यों फिरंत तहँ सूर । भ्रित्त आगस्ति पान फिरि ॥
पंच तत्त बिय बिरह । छुट्टि लगो सु पथ पथ ॥
तोइ काज हम करें । चरन सेवकह जंपि तथ ॥
तो अंब प्रपी अब जानि बस । जस क्रीड़ा धर दग्गनह ॥
कच्छू सु जोसि बलि जोति तन । हवि सहक भेदै मनह ॥ छं० ४४ ॥

हाथियों की शोभा वर्णन ।

गज्जनेस कमधज्ज । दान बरषंत बीर सजि ॥
नव अंगुर इक बिहथ । सूर तन इक प्रवाह लजि ॥
सिरी सत्त सोभै । बिसाल सिंदूर बिराजै ॥
मनु कज्जल गिरि शिखर । सूर मंगल तन साजै ॥
सज्जिय अनेक न्रप पंग ने । गामी तर गोड़न बियौ ॥
जाने कि अकामह भान दिन । ऐ वसद्दु गिर पय दियौ ॥ छं० ४५ ॥

दूहा – रंभ ऊन तट पंघुरी । लग्गि बघू सित माल ॥
भ्रंग सुना की पंति तें । बढ़ी बिरह बनमाल ॥ छं० ४६ ॥

राजा भान का यह समाचार पृथ्वीराज को लिखना ।

बान पंग पहु पंग परि । मिली क्रंन की कान ॥
इह अपुब्ब बर भान सजि । दै कग्गद चहुआन ॥ छं० ४७ ॥

उक्त समाचार पाकर काम क्रीड़ा प्रवृत्त पृथ्वीराज का वीरता के जोम में आजाना ।

रति पति पत आलुज्झि घन । तिहि कग्गद मुक्कि दूत ॥
तजि सिंगार भो [1]बीर रस । जिमि आयो बर [2]धूत्त ॥ छं० ४८ ॥
बाल कमोदनि पीय ढिग । ससि समान रस पान ॥
बर बिलोकि जो देषियै । तो [3]चहुआनह भान ॥ छं० ४९ ॥

कबित्त – लाज सरस चहुआन । जोम उज्जै जुध मुत्तमं ॥
त्रियन पाइ दिपि काम । बेर दिब्बे सु बीर सम ॥

१. ए०–बार ।  २. ए० को०–बत ।
३. मो०–चहुवानै ।

परि इक पंग नरिंद । कलंक उननि करि देषै ॥
इत सु अहव राइ । सजन अप्पनौ सु लेषै ॥
सुरतंत स्वामि अभिलाष रिन । प्रथ्थ राज मद्दह नृपति ॥
मार सुर नरिंद संकर भयो । अति निकलंकह चित दिपति ॥५०॥

इधर शहाबुद्दीन की चढ़ाई, उधर जयचन्द की राजा भान से लड़ाई देखकर पृथ्वीराज ने चितौर के रावल समर सिंहजी को सब वृत्तान्त लिख कर सहायता चाही और सम्मति पूछी।

दूहा—घरी एक बंधी सुनी । पै मुक्कलि प्रथिराज ॥
बीय सोम अप्पन चढ़न । लै दीनी रस पाज ॥ छं० ५१ ॥
चढ़त गज प्रथिराज को । चढ़ अवाज सुरतान ॥
समर सिंघ रावर दिशा । दै कग्गद चहुआन ॥ छं० ५२ ॥

कवित—दिल्ली ध्रर गोरी नरिंद । बंध पल्हन प्रपत्तो[1] ।
षां हुसेन कै बैर । अनगपालं सु मिलत्तो ॥
तिर भर जल गंभीर । हमम है गै कमधज्जी ॥
देवगिगरि दिसि भान । बीर पावस जिम सज्जी ॥
घर लई सब्ब साहिब जुरत । भान न उप्पर मुक्कही ॥
चित्रंग राज रावर समर । इह अवसान न चक्कही ॥ ५३ ॥

समर सिंह ने पत्र पढ़कर कहा इस समय पृथ्वीराज को दिल्ली में अकेले न छोड़ना चाहिए। मेरे साथ अपने सावंत और अपनी सेना दें मैं पंग से लड़ लूंगा।

बंचिय कग्गद समर । समर साहस उच्चारिय ॥
तव सुमंत बर न्रपति । मंन जानै न विचारिय ॥
हम सुमंत जो करै । राज दिल्ली मति छंडो ॥
इह गोरी सुरतान । अनगपालह फिर मंडो ॥
सामंत [1]देहु हम संग बर । रन रुंधै पहुपंग नर ॥
आरंभ महन रंभह मतौ । इह [2]सुमंत कुमल्लंत घर ॥ ५४ ॥

समरसिंह की सलाह मान पृथ्वीराज ने अपने सावंत चामुंडराय और रामराय बड़गूजर के साथ अपनी सेना रवाना की।

कुंडलिया—सबुद रूप गोरिय सुबर । पंग ग्रेह भय कीन ॥
चाहुआन तिन बिबध कै । सो ओपम कवि लीन ॥
सो ओपम कवि लीन । समर कग्गद लिय हथ्थं ॥
चिरन पुच्छि बट सुरंग । बंधि चतुरंग रजथ्थं ॥

---

१. ए० कृ० को०—दीहि।   २. ए०—समर्थ।

समर सु मुक्कलि सोर । लोह फुल्यौ जस कुमुदं ॥
रा चावंड जैतसी । रा बड़गुज्जर समुदं ॥ छं० ५५ ॥

रावल समरसिंह ने अपने भाई अमर सिंह को साथ लिया ।
ये लोग देवगिरि की ओर चले ।

दूहा— अमरसिंघ बंधव समर । समर समोकलि दीन ॥
ते सामंतन संग लै । देवगिरि मग लीन ॥ छं० ५६ ॥
[2]हम सु राज चहुआन नें । राखे घेरी राइ ॥
पंग [1]ओट बर कोट ह्वै । देवग्गिरि गढ़ आइ ॥ छं० ५७ ॥

जयचन्द को गढ़ घेरे देख चामुंडराय ने चढ़ाई की ।
इधर राजा भान मिला ।

कवित्त— देवगिरि गढ़ घेरि । लोह मंड्यौ बर पंगं ॥
[7]रन त्रिघोष प्रमान । बीर बाजे रन जंगं ॥
चिहुदिसान उड़ि चक्र । उनैकी झंझर लग्गा ॥
द्वादस दिन रन मंडि । राव चामंड भिरि भग्गा ॥
सामंत पंग बिसे नृपति । छल सज्जे बलहारियां ॥
दाहिम्म राव दाहिर तनय । रत्ति बाह बिच्चारियां ॥ छं० ५८ ॥
मिलि जद्दव चामंड । रत्ति बाहं संपन्नौ ॥
ओड्ज्जै सथ टारि । साथ टारिजै अपन्नौ ॥
अंत साथ सो साथ । और सब साथ [3]सुपन्नौ ॥
कै भर तरकस बंध । बान मन [4]आकन्नौ ॥
जीवंत दान भोगहु समर । मरन तित्थरंभ [5]भिरन गति ॥
ए करै बात उम्मेत नर । ता स राज मंडल [6]मिलति ॥ छं० ५९ ॥

राजा भान और चामंडराय की सेना का वर्णन ।

हथ्थ हथ्थ सुझ्झैन । मेघ डंमरि मडि रज्जी ॥
निसि निसीथ अंतरी । भान उत्तरि सथ सज्जी ॥
बिज्ज बीर झलकंत । [7]पवन पच्छिम दिसि वज्जै ॥
मोर सोर पप्पीह । अवनि सक्रित घन गज्जै ॥
बद्दली जु सिलह निसि सत्त मिलि । [8]छत्रिय पंग दरबार दिसि ॥
चामंड राइ दाहर तनौ । लरन लोह कढ्ढंति रिसि ॥ छं० ६० ॥

राजा भान का मिलना देखकर जयचन्द का कोप करना ।

---

१. ए०—ओर । २. ए०—हम । ३. ए०—सुपंथ ।
४. ए० कृ० को०—आकध्य । ५. ए०—भिरन । ६. मो०—मिलनि ।
७. ए०—पवन । ८. ए० कृ० को०—छत्रिय ।

असि नरिंद चामंड । कूह बज्जी रन जंगं ॥
भर भग्गी चौकी समूह । लग्गा रन जंगं ॥
रन नरिंद [1]वाहन कुआर । सारह हसि झिल्लै ॥
पंग टटी बौछार । जितै भिजे तित मिल्लै ॥
आरिष्ट काल बज्जत घरी । उघरि मेह घन सार जल ॥
जग्गयो जोध कमधज्ज अब । मनों सिघ जुटयो सु छल ॥छं०६१॥
तब [2]रावत उब्बरे । राज जोरी बर पंगं ॥
जिन [3]चंपे बल पुंछ । रोस जग्यो नृप [4]दंगं ॥
नाग पत्ति कोप्ति । अप्प बर कन्ह जगायो ॥
राह सुमनि बित्तए । जम्म जुग राज झुकायो ॥
उब्बरे बीर कुट बार रिन । रन रुंध्या अप डिभरू ॥
संभरे बीर कमधज्ज को । भये रोम गति विम्भरू ॥ छं० ६२ ॥

अमरसिंह ने जयचन्द के हाथी को मार गिराया ।

अमरसिंह आहुट्ठ । नाग [5]मुष्षी बर कढ्ढी ॥
शीश सोभि गजराज । नाग मुष नागिनि चढ्ढी ॥
हाड हटक्की हथ्थि । बीर षच्यो कर सद्दं ॥
कै हथनापुर चन्द । बीर षंचै बलिभद्रं ॥
दंती सुभग्गि धर पर पर्यो । इल घुच्यो दत अद्धकत्रि ॥
सिघ हति भूमि बर सुम्भई । मिलत भूमि हथ्थह तिरव ॥ ६३ ॥

हाथी के मारे जाने पर जयचन्द का क्रोध करना और स्वयं टूट पड़ना ।

हस्ति काल जम जाल । काल रुध्यों चामंडह ॥
सुनत पंग रस भगं । सीस लग्यो ब्रह्मंडह ॥
रन रूंध्यो बछूछरू । मीन गति [6]नीर प्रमानं ॥
जग्गि बीर पहुपंग । तोन पारथ्थ प्रमानं ॥
जग लोह कोह कढ्ढिय सु असि । भिरत न अपु अरि तक्कए ॥
रहि जाम एक निसि पच्छली । चढ़ि विसूर हय नष्षए ॥छं० ६४॥

रसावला —

पंग जंगं घुलं, कूह मच्ची हुलं । सार तुट्टे पलं, षग्ग मच्चे षलं ॥ छं० ६५ ॥
हाल हाला हलं, सोइ चित्यौ तलं । गिद्ध कोलाहलं, अंत हुंती रुलं ॥छं० ६६॥

---

१. कृ०–प्रति में "पंगु पुत्र" भी पाठ ऊपर दिया हुआ है ।
२. ए०–रावत, रावन । ३. ए०–जंपं । ४. ए०–दंसं ।
५. ए०–मूठी मढ्ढी । ६ मो०–हीन ।

उठ्ठपीयं छलं, षर्म असितं तलं । बीर निद्दीचलं, सिद्ध टह्‌ रलं ॥ छं० ६७ ॥
संभु मालं गलं, ब्रह्म चित्ता चलं । भूत बित्ता तलं, पथ्य पारथ्थलं ॥ छं० ६८ ॥
देव देवा नलं, फट्टि फारक्कलं । घाय छज्जे चलं, सूर घुम्मे रलं ॥ छं० ६९ ॥
तारचो सठ्ठलं, बाह भूत सलं । रीति पच्छी षिनं, तार आयासनं ॥ छं० ७० ॥
सूर उग्यो ननं । कोर चढ्ढे फनं ॥............ ॥ छं० ७१ ॥

लड़ाई खतम होने पर जयचन्द का अपने घायलों को उठवाना ।

दूहा—रन मुक्के गो भान चढ़ि । सब सामंतन सथ्थ ॥
भ्रत्त बीर पहु पंग ने । षत सु ढुंढ्यौ तथ्थ ॥ छं० ७२ ॥

इस युद्ध में मारे गए सूर सामंतों के नाम ।

कवित्त—पऱ्यौ बंध गोइंद । नाम हरचन्द प्रमान ॥
पऱ्यौ बंध नरसिंघ । रेह रष्षन चहुआनं ॥
पऱ्यौ कन्ह पुंडीर । बीर जैचन्द सु जायौ ॥
पऱ्यौ सूर बाघेल । हकिक कपि जिम बल घायौ ॥
चतुरंग सब्ब मिल्लिय वही । असिन ढार बड़गुज्जरै ॥
सामंत हथय बर बज्र सम । षेत सु ढुंढहि पंगरै ॥ छं० ७३ ॥

रणभूमि में जयचन्द के घोड़ों की चंचलता और तेजी का वर्णन ।

रिस छुट्यौ कमधज्ज । बोल बंका बर बोले ॥
ज्यों बावन बल रूप । कुहर थानह बल मेल्है ॥
रावन पब्वय समान । काज कैलास झुलावै ॥
कै बलि बंधन पाज । द्रोन हनुमंत जु ल्यावै ॥
गिरिराज काज माइर मथन । कै अमरस मिल्लिय नही ॥
[1]नंषयो अश्व कमधज्ज नै । सो उप्पम कवि भाषही ॥ छं० ७४ ॥

देवगिरि के किले की नाप और जंगी तैयारी का वर्णन ।

मापि पंग गढ़ देखि । कोस द्वादस बर ऊँचौ ॥
दहति कोस विसतार । कोठ मरहथ्थ त्रिपुंचौ ॥
नारिगोरि सा बत्ति । राज मंडी चावद्दिसि ॥
ढोह मंडि पाषान । तीर बरषंत मंत्र असि ॥
पावस्स मास बीती उभै । जुरि कमधज्ज सु छंडयौ ॥
मंत्री सुमंत्र परधान ने । फेरि मंत्र [2]तब मंडयौ ॥ छं० ७५ ॥

जयचन्द का राजा भान को मिलाने का प्रस्ताव करना ।

बल बंध्यौ कमधज्ज । किल्ह भंज्यौ भंभान ॥
लगिग चरन पहु पंग । बंदि लीनौ फुरमानं ॥

---

1. ए०—नंषयो ।   2. ए०—सब ।

दूत भेवयो मंडि । द्रब्ब नंषै चावद्दिसि ॥
कछु सलोभ कछु मोह । मेल्हि पर ध्यान पल्हनिसि ॥
अप्पनी साथ ले सिघ तब । जियत मरन ते उद्दए ॥
जम जीव जार पंजर परै । कोइन कलि महि छुट्टए ॥ छं० ७६ ॥
संवत ग्यार सँजुत्त । अदिस उन लग्गिय पंचं ॥
मरन अग्गि आंनिय न । गोऊ पल्हन जो पंचं ॥
दिन नछित्र रोहिनी । समय च्यालीस बिअग्गल ॥
मत्त बीर जद्दव नरिंद । भग्गी ग्रह मग्गल ॥
जगयो धार धारह धनी । भोज कुंमर रन मंड कै ॥
सा ध्रम्म ध्रम्म छंडै नही । गो अध्रंम छिति छंडि कै ॥ छं० ७७ ॥

इधर अमर सिंह का घोर युद्ध करना ।

बज्जि कूह संमूह । अमर[1] उट्ठं समरं भिरि ॥
पंड मुष्ष भौ कोट । समर बघ सुद्धंजुरि ॥
रा चावंड जैतसी । राव बड़गुज्जर धाए ॥
आहुट्ठे कमधज्ज । सार बज्जै सुरझाए ॥
बर यंग जंग भज्जी सहर । लुथ्थि लुथ्थि आलुथ्थि परि ॥
चहुऑने अरिय संग्राम भिरि । षट्ट सहस सेना गिरी ॥ छं० ७८ ॥

जयचन्द का किले पर सुरंग लगाना ।

परत पंग आरोहि । सुरंग दीनो सुभान गढ़ ॥
नाग[2] समूह द्धरी । ढाहि देवल सुरग मढ ॥
थान थान नर उड़ैं । चद तस उप्पम पाइय ॥
कालबूत [3]कागद्द । पंग इह काज उड़ाइय ॥
अअजैन सषिद्दिय सेन की । दच्छ देव बर बोलही ॥
सामंत सूर संग्राम कल । ताप तुरंग न डोलही ॥ छं० ७९ ॥
चौपाई- बहु परपंच किए पहुपंगं । गढ़े तूटंत भग्ग मन अंगं ॥
गिरि सम्मूह बंक भर ठट्टं । मतो मंडि मुक्यो बर भट्टं ॥छं० ८०॥

जयचन्द का कीर्तिपाल नामक भाट को भीमदेव और चामंड के पास संधि का संदेसा लेकर भेजना ।

कवित्त – कित्तिपाल बर भट्ट । बंधि[4] फुरमान पग रन ॥
जहँ जद्दव चामंड । द्रुग्ग दोय छत्रन जुरन ॥

१. ए०–उठे  २. कृ०–समुह धद्धरी ए०–समुहरद्धी, समूरः धरी ।
३. ए०–कागद्द, कागद ।  ४. ए० कृ० को०–फुरमारस ।

थोज बक्क बहुआन । पन्यो सपपन मिस अट्टी ॥
उह मारत इन मरन । बज्जि बाहुं बिन घट्टी ॥
आतुक्ख-मि-ठौ बंधो त्रियन । जुद्ध मोहि क्यो पूजिहो ॥
श्रृंगार भोग आनन्द रस । सबै बीर रस चुक्किहौं ॥ ८१ ॥

**राजा भान को समझा कर जयचन्द के दूत का वश कर लेना।**

तब बसीठ नृप पंग । भान एकत्त मंत करि ॥
मिलो पंग कमधज्ज । जंम संसार जंम डरि ॥
तमस भेद नृप एह । बाल उत्तर गढ़ भेदं ॥
अरि अमंत्त जहूय । नरिंद कीनी घर छेदं ॥
लगि कान बात मंत्री कही । आहुट्ठां बल गड्डियां ॥
त्रिय पुत्त हत्त पुत्री लिये । दुज्जत अनम सुवड्ढियां ॥ छं० ८२ ॥

दूहा —बिष घर दुज्जन सिष फुनि । अग्गि अनंग अनेह ॥
ए अपना ना लेषिये । ये परि अप्पै छेह ॥ छं० ८३ ॥

कवित्त -हसि जद्दौ चामंड । पंवार हथ्थें दिय तारी ॥
सुनि बड़गुज्जर राम । मतौ अप्पौ मो भारी ॥
सामि एक बंदी स । प्रीति जल जंतं तक्की ॥
लियो अधर सम रस्स । बात सा दोहमन क्की ॥
क्यों आमन मंत रहंत इत । केह कंत जो मंगयौ ॥
सो मंत पंग कमधज्ज नें । अप्प हेत सो उग्गयौ ॥ छं० ८४ ॥

दूहा -इह उत्तर नृप पंग सों । कहे सु जद्दव राय ॥
दूध विनट्ठौं सुद्ध हिय । किन अप्पन मुष पाइ ॥ छं० ८५ ॥

चौपाई -उठे भट्ट तिहि ठौर बिचारी । ज्यो उठि जोगी कंथा झारी ॥
मन की मतें रही मन माया । ज्यों तरंग जल जलें समाया ॥छं०८६॥

कबित्त —मतौ मंडि न्रप पंग । गट्ट मुक्के घर लीनी ॥
पट्टन पाट नरिंद । थान थानं रचि दीनी ॥
उभै बीर जोजन प्रमान । भारह रचि गाढ़ी ॥
[1]अप्पनगै कमधज्ज । हाम राजसु मन बाढ़ी ॥
कनवज नरिंद अज्ज समन । जोगी मिसि कर कढ्ढयो ॥
दिसि विदिसि पंग जीपन सुबल । रचि चतुरंगी चढ्ढयो ।छं०८७॥

**जयचन्द का विचारना कि वह धन छोड़ कर यदि यह धरती मिली भी तो किस काम की।**

1. कु०-अपनगी ।

दूहा -कीन हीन कों नीर बिन । को तप भान नरिंद ॥
सह धन धर मुक्की मिलै । लज्ज एह जय चंद ॥ छं० ८८ ॥

इसके परिणाम में चहुआन और राजा भान को यश मिला
और जयचन्द नवमी को कन्नौज को फिर गया ।

जस्स तिलक ग्रह भान को । जोगिन पुत्तर चिन्ह ॥
मोकलिजै आहुट्ट पति । पग्ग पंग करि हीन ॥ छं० ८९ ॥
गयो पंग कनवज्ज दिसि । घन रण्षे घन मास ॥
नव नवमी नव सरद निसि । तिन मुक्की अरि त्रास ॥ छं० ९० ॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके देवगिरि युद्ध
वर्णनं नाम छाबीसमो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ २६ ॥

# अथ रेवा तट समयो लिख्यते।

## ( सत्ताइसवां समय )

देवगिरि से विजय कर चामंडराय का आना।

दूहा—देवग्गिरि जीते सुभट। आयौ चामँडराय॥
जय जय नृप कीरति सकल। कही कव्विजन आय॥ छं० १॥

चामंडराय का पृथ्वीराज से रेवा तट के बन की प्रशंसा करके वहां शिकार के लिये चलने की सलाह देना।

मिलत राज प्रथिराज सों। कही राय चामंड॥
रेवा तट जो मन करो। बन अपुब्ब गज झुंड॥ छं० २॥

उक्त बन के हाथियों की उत्पत्ति और शोभा वर्णन।

कवित्त—बिन्द लिलाट प्रसेद। कन्यो शंकर गज राजं॥
एरापति धरि नाम। दियो चढ़नै सुर राज॥
दानव दल तिहि गंज। रंजि उमया उर अंदर॥
होइ क्रपाल हस्तिनी। संग बगसी रचि सुंदर॥
औलादि तास तनु आय कें। रेवा तट बन विस्तरिय॥
सामंत नाथ सों मिलत इह। दाहिम्मी कथ उच्चरिय॥ छं० ३॥

राजा का चन्द से पूछना कि मुख्य चार जाति में से यह किस जाति के हाथी हैं और स्वर्ग से इस लोक में क्यों आए।

अरिल्ल—च्यारि प्रकार पिष्षि बन वारुन। भद्र मंद मृग जाति सधारन॥
पुच्छि चंद कवि को नरपत्तिय। सुरवाहन किम आइ धरत्तिय॥छं०४॥

चन्द का वर्णन करना कि हेमाचलपर एक वृक्ष था जिसकी शाखें सौ सौ योजन तक फैली हुई थीं मतवाले हाथियों ने उन्हें तोड़ दिया। इस पर क्रोध करके मुनिवर ने शाप दिया कि तुम मनुष्यों की सवारी के लिये पृथ्वी पर जन्म लो।

कवित्त—हेमाचल उपकंठ। एक वट वृष्प [1]उसंगं॥
सौ जोजन परिमान। साष तस भंजि मतंगं॥
बहुरि दुरद मद अंध। ढाहि मुनि बर आरामं॥
दीर्घ [2]तपारी देषि। श्राप दीनौं कुपि तामं॥

---

१. ङ०—उतंग। २. ए० मो०—तपारी।

अंबर बिहार गति [1]मंद हुअ । नर आरूढ़न संग्रहिय ॥
संभरि नरिंद कवि चंद कहि । सुरग इंद इम भुवि रहिय ॥छं०५॥

अंग देश के पूर्व एक सुन्दर वनखंड है वहीं वह गजयूथ बिहार करता था । वहां पालकाव्य नामक एक थोड़ी अवस्था का ऋषीश्वर रहता था उसे इन सभों से बड़ा स्नेह हो गया था परंतु राजा रोमपाद फंदा डालकर हाथियों को चंपापुरी में पकड़ ले गया ।

अंग देस पूरब्ब मद्धि । बन षंड गहब्बरि ॥
उज्जल जल दल कमल । बिपुल लुहिताच्छ सरब्बर ॥
आपति गज को जूथ । करत क्रीड़ा निसि बासर ॥
पालकाव्य लघु बेस । रहत एक तहां रुषेसर ॥
तिन प्रीति बंधि अति परसपर । रोमपाद नृप संभरिय ॥
आखेट आइ फंदनि पकरि । दुरद आनि चंपापुरिय ॥ छं० ६ ॥

पालकाव्य मारे बिरह के मरकर हाथी के रूप में जनमा ।

दूहा - पालकाव्य के बिरह करि । अंग भए अति षीन ॥
मुनि बर तब तहँ आय के । गज चिगच्छग्गु न कीन ॥ छं० ७ ।

गाथा - कोपर पराग पत्रं । [2]छालं डाल फूल फल कंद ॥
फली कली दे जरिय । कुंजर करि थुलय तनय ॥ छं० ८ ॥

उधर ब्रह्मा के तप को भंग करने के लिये इन्द्र ने रंभा को भेजा था उसे शापवश हथिनी होना पड़ा वह भी वहीं आई ।

कवित्त ब्रह्मा रिष तप करत । देषि कंप्यो मघवान ॥
छलन काज पहु पठय । रंभ रुचिरा करि मानं ॥
श्राप दियौ तापसह । अवनि करिनी सु अवत्तरि ॥
क्रम्म बंधि इक जती । लषित हूओ सुपनंतरि ॥
तिहि ठाम आइ उहि हस्तिनी । बीर लियो पोगर सुनमि ॥
उर मुक्र अंस धरि चंद कहि । पालकाव्य मुनिवर जनमि ॥छं० ९॥

पालकाव्य उस के साथ बिहार करने लगा ।

दोहा -तायें तिन मुनि करिम सों । बांध प्रीत अत्यंत ॥
चंद कह्यो नृप पिष्य सम । सकल मंडि बरतंत ॥ छं० १० ॥

---

1. को० ए०—मंड ।
2. ए०—छलं, डालं, छलं ।

चन्द ने उस वन और जन्तुओं की प्रशंसा करके कहा कि
आप अवश्य वहां चलकर शिकार खेलिए।

कवित्त—सुनहि राज प्रथिराज। विपन रवनीय करिय जुथ॥
रेवा तट सुंदर समूह। गजवंत चवन रथ॥
आषेटक आरंभ। पंथ पावर रुकि पिल्लौ॥
सिष वट्ट दिलि समुह। राज षिल्लत दोइ चल्लौ॥
जल जूल कूह कसतूरि मृग। पहुपंगी अरु पर्वतहु॥
चहुआन मान देषें नृपति। कहि न बनत दच्छिन सुरहु॥छं० ११॥

एक तो जयचन्द पर जलन हो रही थी दूसरे अच्छा रमणीक
स्थान सुन पृथ्वीराज से न रहा गया।

दूहा—एक ताप पहु पंग को। अरु रवनीक [1]जु थान॥
चावंडराय बच्चन्न सुनि। चढ़ि चढ्यौ चहुआन॥छं० १२॥

पृथ्वीराज धूम से चला। रास्ते के राजा संग हो गए, स्वयं
रेवानरेश भी साथ हुआ। इस समय सुलतान के भेदुए
(नीतिराय) ने लाहौर से यह समाचार गजनी भेजा।

कवित्त—चढत राज प्रथिराज। बीर अगनेव दिसा कमि॥
सब्ब भूमि नृप नृपति। चरन चहुआन लग्गि ध्रसि॥
मिल्यो भान विस्नरो। मिल्यो षट्टउल गड्डी नृप॥
मिल्लो नंदि पुर राज। मिल्यो रेवा नरिंद अप॥
बन जूथ मृग्ग मिषह रु गज। नृप आषेटक खिल्लई॥
लाहौर थान सुरतान नप। बर कग्गद लिषि सिल्लई॥छं० १३॥

मारूफ खां और तत्तार खां ने दिल्ली पर आक्रमण
करने का ★ बीड़ा उठाया।

दूहा—षां ततार मारूफ षां। लिये पान कर साहि॥
धर चहुआनी उत्तरै। बज्जा बज्जन बाइ॥ छं० १४॥
यह समाचार पा शहाबुद्दीन का चढ़ाई की तय्यारी करना।

साटक—प्रोतं भूरय गोरिय वर भरं, बज्जाइ मज्जाइने
सा मेना चतुरंग बंधि उभयं, ततार मारूफयं

१. मो०—सु।

★प्राचीन समय में यह नियम था कि जब कोई कठिन कार्य्य आ उपस्थित होता था तो दरबार में पान का बीड़ा रख कर अपेक्षित कार्य्य की सूचना दी जाती थी अतएव जो सरदार अपने को उस काम के करने योग्य देखता वह बीड़ा उठा लेता।

तुझ्झी तार स उप्प राव सरसी, पल्लानयं षानयं ।
एकं जीव साहाब साहि ननयं, बीयं स्तयं सेनयं ।। छं० १५ ।।

तातार खां आदि सभों ने कुरान हाथ में लेकर
शपथ करके प्रस्थान किया ।

दूहा-- अहि बेली फल हथ्थ लै । तो ऊपर ततार ।।
मेच्छमसूरति सत्ति कैं । बंध कुरानी बार ।। छं० १६ ।।

ततार खां का कहना कि चन्द पुंडीर को मार कर
एक दिन में दिल्ली ले लूंगा ।

कुंडलिया-- बर [1]मुसाफ ततार खां । मरन किति [2]नन बान ।।
मैं भंजे लाहोर घर । लैंहूं सुनि सु बिहान ।।
लैंहूं सुनि सु बिहान । सुनै ढिल्ली सुरतानं ।।
लुथ्थि पार पुंडीर । भीर परि है चहुआनं ।।
दुचित्त चित्त जिन करहु । राज आवेष [3]उथापं ।।
मक्कनेस आयस्स । चले सब छूप मुसाफं ।। छं० १७ ।।

चन्द पुण्डीर ने पृथ्वीराज को समाचार लिखा । पृथ्वीराज का
छः कोस लौट कर कूच का मुकाम करना ।

दूहा-- षट मुर कोस मुकाम करि । चढ़ि चल्यो चोहान ।।
चंद बीर पुंडीर को । कग्गद करि परिवान ।। छं० १८ ।।

पृथ्वीराज का पंजाब तक सीधे शहाबुद्दीन की सेना के दल पर
आना और उधर से शहाबुद्दीन की सेना का आना ।

गोरी वै दल सुंमुहो । गौ पंजाब प्रमान ।।
पुब्ब रु पच्छिम दुहु दिसा । मिलि चुहान सुरतान ।। छं० १९ ।।

उसी समय कन्नौज के दूतों का यह समाचार जयचन्द से कहना ।

दूत गये कनवज्ज दिसि । ते आए तिन थान ।।
कथा मंड चहुआन की । कहि कमधज्ज प्रमान ।। छं० २० ।।

पृथ्वीराज का रेवा तट आना सुनकर सुलतान
का सेना सजकर चलना ।

रेवा तट आयो सुन्यो । बर गोरी चहुआन ।।
बर अवाज सब मिट्टी कै । सजे सेन सुरतान ।। छं० २१ ।।

---

१. ए०--मु साफ ।
२. ए० कृ० को०--तन ।
३. ना०--उथापं ।

पृथ्वीराज का कहना कि बहुत बड़े शत्रुरूपी अर्नों का समूह शिकार करने को मिला।

दूत बचन संभलि ग्रपति। बर आषेटक षिल्ल।
रेवातट [1]पद्धर धरा। जूह मृगन बर मिल्लि ॥ छं० २२ ॥

राज्य मंत्रियों ने यह सम्मति दी कि अपने आप झगड़ा मोल लेना उचित नहीं किसी नीति द्वारा काम लेना ठीक है।

कवित्त - मिले सब्ब सामत। मत्त मंड्यो सु नरेसुर ॥
दह गूना [2]दल साहि। सज्जि चतुरंग सजी उर ॥
मवन मंत चुक्को न। सोइ बर मंत विचारी ॥
बल घट्यो अप्पनो। सोच पछ्छिलो निहारी ॥
[3]तन सट्टी लीजै मुगति। जुगति बंध गोरी दलह ॥
संग्राम भीर प्रथिराज बल। अप्प मत्ति किज्जे कलह ॥ छं० २३ ॥

यह बात सुन कर सामंतों का मुसका कर कहना कि भारथ का बचन है कि रण में मरने से ही बीर का कल्याण है।

सुनिय बत्त पज्जून। राव परसंग [4]मुसक्यो ॥
देव राव अग्गरी। सेन दे पाव कसक्यो ॥
तन सट्टै [5]सहि मुकति। बोल भारथ्थी बोलै ॥
लोह अंच उड्डंत। पत्त तरवर जिम डोलै ॥
सुरतान चंपि पुष्षां लग्यो। दिल्ली नृप दल बानिबो ॥
भर भीर धीर सामंत पुन। अवै पटंतर जानिबो ॥ छं० २४ ॥

पज्जून राय का कहना कि मैंने सब शत्रुओं को पराजित किया और शहाबुद्दीन को भी पकड़ा। अब भी उस से नहीं डरता।

कहै राव पज्जून। तार कढ्यों तत्तारिय ॥
मैं दष्षिन वै देस। भीर जद्दव पर [6]पारिय ॥
मैं बंध्यो जंगलू। राव चामंड [7]सु मध्थे ॥
बंभन बास विरास। बीर बड़ गुज्जर तथ्थे ॥
भर विभर सेन चहुआन दल। गोरी दल [8]कित्तक गिनो ॥
जानै कि [9]भीम कौरव सुबर। जर समूह तरवर किनो ॥ छं० २५ ॥

---

१. ए०-प्रधार।
२. मो०-बल।
३. मो-सट्टी लीजं, ए०-मद मर्टे।
४. मो०-मुमक्यो।
५. ए०-सट्टि।
६. मो०-परिहरिय।
७. मो०-मु।
८. मो०-कित्ती।
९. ए०-भीम, कौक, कोकं, कौरों।

जैत राव का कहना कि शहाबुद्दीन की सेना से मिलान
होना लाहौर के पास अनुमान किया जाता है अत एव
अपनी सब तैयारी कर लेनी उचित है
आगे जो आप की इच्छा हो ।

कहि जैत पंवार । सुनहु प्रथिराज राज्र मत ।।
जुद्ध साहि गौरी । नरिंद लाहौर कोट गन ।।
सबै सेन अप्पनो । राज एकठ्ठ सु किज्ज ।।
इष्ट भ्रत्य सगपन सु । हित कागद लिषि दिज्जै ।।
सामंत सामि इहि मत है । [1]अरु जु मंत चित्तै नृपति ।।
धन रहै ध्रम्म जसु जोग ह्वै । दिपति दीप दिव लोकानि ।छं०२६।।

रघुबंस राम का कहना कि हम सामंत लोग मंत्र क्या जानें केवल
मरना जानते हैं, पहिले शाह को पकड़ा था अब भी पकड़ेंगे ।

बहु बहु कहि रघुबंश । राम हंकारि सु उठ्यो ।।
सूनो सब्ब सामंत । साहि आए बल [2]छुटयो ।।
गज ह सिंघ सा पुरिष । जही रुंधै तहा मुज्झै ।।
[3]असम समो जानहि न । लज्ज पंकै आलुज्झै ।।
सामंत मंत जानैं नही । मत्त गहैं इक मरन को ।।
सुरतान सेन पहिल्लै बंध्यो । फिर बंधो तो करन को ।। छं० २७ ।।

कविचन्द का कहना कि हे गुज्जर गंवारी बातें न कहो इन्हीं
बातों से राज्य का नाश होता है । हम सब के मरने
पर राजा क्या करेगा ।

रे गुज्जर गांवार । राज लै मंत न होई ।।
अप मर छिज्जै नृपति । कौन कारज यह जोई ।।
सब सेवक चहुआन । देम भग्गै धर षिल्लै ।।
पच्छि काम कहु करै । स्वामि संग्राम इकल्लै ।।
पंडित भट्ट कवि गाइना । नृप सौदागिर वार हुअ ।।
गजराज [4]सीस सोभा वरन । कन उड़ाइ वह सोभ लहु ।।छं०२८।।

पृथ्वीराज का कहना कि जो बात आगे आई है उसके
लिये जुद्ध का सामना करो ।

परी घोर तम दंग [5]गम । अग्ग जुद्ध सुरतान ।।
अब इहु मंत बिचारये । लरन मरन परवान ।। छं० २९ ।।

---

१. ए०—अरु जुद्ध । २. ए०—छटयो ।
३. ए० कृ० कौ०—समो, असमो । ४. मो०—सोस । ५. ए.—मग ।

[1]पखत संग प्रथिराज कै। है दिग्विय परवान ॥
बज्जी पब्बर पंच रै। चाहुआन सुरतान ॥ छं० ३० ॥
ग्यारह अब्बर पंच घट। लहु गुरु होइ समान ॥
कंठ सोभ वर छंद को। नाम कह्यो परवान ॥ छं० ३१ ॥

पृथ्वीराज के घोड़ों की शोभा वर्णन।

छंद कंठशोभा— फिरे हय बब्बर पब्बर से। मने फिर इंदुज पंष कसे ॥
सोई उपमा कविचद कथे। सजे मनों पोंम पवंग रथे ॥ छं० ३२ ॥
उर पुट्टिय [2]सुट्टिय दिट्ठय ता। चपरी पय लंगत ता. धरिता ॥
लग्गे उड़ि छित्तिय [3]चौ नलयं। सुनै षुर केहु अवत्तनयं ॥छं० ३३ ॥
अग बंधि सु हेम हमेल घनं। तब चामर जोति पवंन रुनं ॥
ग्रह अट्ठुस तारक [4]बीत षगे। मनों सुत के उर भान [5]उगे ॥छं०३४॥
पय मंडिहि अंसु धरै उलटा। मना बिटय देषि चली कुलटा ॥
मुष कट्टिन घूंघट अस्सु बली। मनों घुंघट दै कुल बद्धु चली ॥छं०३५॥
तिनं उपमा बरनी न घनं। पुजे नन बग्ग पवंन मनं ॥ छं० ३६ ॥

आधी रात को दूत पृथ्वीराज के पास पहुंचा और समाचार दिया कि अट्ठारह हजार हाथी और अट्ठारह लाख सेना के साथ सुलतान लाहौर से चौदह कोस पर आ पहुंचा।

कुंडलिया— नव बज्जी घरियार वर। राज महल उठि आइ ॥
निसा अद्ध बर उत्तरे। दूत संप्ते आइ ॥
दूत संपते आइ। धाइ चहुआन सु जग्गिय ॥
सिष विहथ्थें मुक्कि। साहि साही उर लग्गिय ॥
अट्ठ सहस गजराज। लष्ष अट्ठारह [6]ताजिय ॥
उभै सत्त वर कोस। साहि गोरी नव बाजिय ॥ छं० ३७ ॥

पृथ्वीराज ने दूत से पत्र लेकर पढ़ा-हिन्दुओं के दल में शोर मच गया।

दूहा— बचि कागद चहुआन ने। फिरन चंद सहु थान ॥
मनो बीर तनु अंकुरे। मुगति भोग बनि प्रान ॥ छं० ३८ ॥

---

१. ए०-कृ०-को०-भजन सिम।
२. ए०-कृ०-को०-उर उप्पर पुट्टिप पिट्ठियत। ३. ए०-चो, दो।
४. ए०-कृ०-को०-पीत पगे। ५. ए०-उहे।
६. ए०-कृ०-को०-राजिप। ७. कृ०-बर।

मची कूह दल हिंदु के । [1]कसे सनाह सनाह ॥
बर विराक दस [2]दस भइ । बजि निसान अरिदाह ॥ छं० ३९ ॥

दूत का दरबार में आकर पृथ्वीराज से कहना कि मुसलमान सेना चिनाब के पार आ गई । चन्द पुंडीर ने उसका रास्ता बांध कर मुझे इधर भेजा है ।

*बा बसू नृप मुक्कतें । दूत आइ तिहि बार ॥
सजी सेन गोरी सुभर । उत्तरए नद पार ॥ छं० ४० ॥
पंचासज गोरी नृपति । बंध उतरि नहि पार ॥
चंद बीर पुंडीर नें । [3]थपि मुक्के दरबार ॥ छं० ४१ ॥

सुलतान का अपने सामंतों के साथ युद्ध के लिये प्रस्तुत होना ।

कवित्त षां मारुफ ततार । षान षिलची बर गट्ठे ॥
चामर छत्र मुजक्क । गोल सेना रचि गट्ठे ॥
नारि गोरि जम्बूर । सुबर कीना गजसार ॥
नूरीं षां हुज्जाब । नूर महमद मिर भार ॥
बज्जीर षान गोरी सुभर । षान षान हजरत्ति षां ॥
थिय सज्जि सैन हरबल करिय । तहां उभो सजरत्ति षा ।छं०४२॥

शाहजादे का सरदारों के साथ सेना हरवल रचना और सेना के मुख्य सरदारों के नाम स्थान और उनका पराक्रम वर्णन ।

रचि हरबल सुरतान । साहिजादा सुरतान ॥
षां पैदा महमूद । बीर बंध्यो सु विहान ॥
षां मंगोल लल्लरी । बीस टंकी बर षचै ॥
चो तेगीसह बाज । बान अरि प्रान सु अचै ॥
जंहगीर षान जह गोर बर । षा हिंदू बर बर बिहर ॥
पच्छिमी षान पट्ठान सह । रचि उभ्भै हरबल गहर ॥ छं० ४३ ॥
रचि हरबल पट्ठान । षान इसमान रु गष्षर ॥
केली षां कुंजरी । साह सारी दल पष्षर ॥
षां भट्टी मह नंग । षान षुरसानी बब्बर ॥
हबस षान हुज्जाब । अब्ब आलम्म जास बर ।

---

१. ए० कृ०–करे सनाह अनाह । २. ए० कृ० को०–दस दस ।
३. ए०–उत्तर भौ नहि पार, मो०–बट मुक्यो दरबार ।
* यह दोहा ए० को० और कृ० प्रति में नहीं है ।

तिन अग्ग अट्ठ गजराज बर । मद सरक्क पट्टे तिना ॥
पंच बिन पिंड जो ऊपजे । जुद्ध होइ लज्जी बिना ॥ छं० ४४ ॥

शहाबुद्दीन का इस पार तीस दूतों को रख कर चिनाब पार करना।

[1]करित माय बहु साहि । तीस तहँ रष्षि फिरस्ते ॥
आलम षान गुमान । षान उजबक्क निरस्ते ॥
लहु मारूफ गुमस्त । षान रुस्तम बजरंगी ॥
हिंदु सेन उप्परें । साहि बज्जै रन जंगी ॥
सह सेन टारि सोरा रच्यो । साहि चिन्हाब सु उतऱ्यो ॥
संभले सूर सामंत नृप । रोस बीर बीरं बुऱ्यो ॥ छं० ४५ ॥

यह सुन कर पृथ्वीराज का क्रोध करना और दूत का
कहना पुंडरी उसे रोके हुए है।

दूहा — तमसि तमसि सामंत सब । रोस भरिग प्रथिराज ॥
जब लगि हपि पुंडीर नें । रोक्यो गोरी साज ॥ छं० ४६ ॥

जहां पर सुलतान चिनाब उतरने वाला था वहीं पुण्डरी ने
रास्ता रोका। घोर युद्ध हुआ। चन्द पुंडीर घायल हो
कर गिरा। सुलतान चिनाब पार होने लगा।

भुजंगी —
जहां उतऱ्यो साहि चिन्हाब मीरं । तहां नेज गड्ड्यौ ठठुक्के पुंडीरं ।
करी आनि सुहाब सा बंधि सोरी । धके धींग धींगंधकावें सजोरी ॥ छं०४७॥
दोऊ दीन दीनं कढ़ी बंकि अस्सी । किधौं मेघ में बीज कोटि निकस्सी ।
किए सिप्परं कोर ता सेल अग्गी । किधौं बद्दरं कोर नागिन्न नग्गी ॥छं०४८॥
हबक्के जु मेछं भ्रमंतं जु श्रुट्टै । मनों घेरनी घुम्मि पारेव तुट्टै ॥
उरं फुट्टि बरछी बरं छब्बि नासी।मनों जालमें मीन अद्धी निकासी॥छं०४९॥
लटक्के जुरंनं उड़ हंस हल्लै । रसं मीति सूरं चवग्गान षिल्लै ॥
लगे सीस नेजा भ्रमें मेजि तथ्थें । भये वाइसंभात दीपत्ति सथ्थें॥छं०५०॥
करै मार मारं महावीर धीरं । भये मेघ धारा बरष्षंत तीरं ॥
परे पंच पुंडीर सा चंद कढ्यो । तबै साहि गोरी स चिन्हाब चढ्यो ॥छं०५१॥

सुलतान का चिनाब उतरना और चन्द पुंडीर का गिरना
देख कर दूत ने बढ़ कर पृथ्वीराज को समाचार दिया।

कवित्त — उतरि साहि चिन्हाब । घाय पुंडीर लुथ्थि पर ॥
उप्पाऱ्यो बर चंद । पंच बंधव सु पथ्थ धर ॥
चिष्षि दूत बर चरित । पास आयौ चहुआनं ॥
उप्पर गोरी नरिंद । हास बढ्ढी सुरतानं ॥

---

1. ए०—करत माइ बीसाहि।

बर मीर धीर माहफ जुरि । [1]पंच अनी एकठ जुरी ॥
मुर पंच कोस लाहोर तें । मेच्छ मिलानह सो करी ॥ छं० ५२ ॥

पृथ्वीराज ने क्रोध के साथ प्रतिज्ञा की कि तब मैं सोमेश्वर का बेटा जो फिर सुलतान को कैद करूं । पृथ्वीराज ने चन्द्र व्यूह की रचना करके चढ़ाई की ।

दूहा—बीर रोस बर बैर बर । झुकि लग्गै असमान ॥
तौ नंदन सोमेस कौ । फिरि बंधौ सुरतान ॥ छं० ५३ ॥
चन्द्रव्यूह नृप बंधि दल । धनि प्रथिराज नरिंद ॥
साहि बंध सुरतान सौं । सेना बिन विधि कंद ॥ छं० ५४ ॥

पञ्चमी मङ्गलवार को पृथ्वीराज ने चढ़ाई की । ( कवि ने उस दिन के ग्रह स्थिति योग आदि का वर्णन किया है )

कवित—बर मंगल पंचमी । दिन सु दीनौ प्रथिराजं ॥
राहु केत जय दीन । दुष्ट टारे सुभ काजं ॥
अष्ट चक्र जोगनी । भोग भरनी सुधि रारी ॥
गुर पंचम रबि पंच । अष्ट मंगल नृप भारी ॥
कै इंद्र बुद्ध भारथ्थ भल । कर त्रिसूल चक्रा बलिय ॥
सुभ घरिय राजा बर लीन बराचनयो उदै क्रूरह बलिय ॥छं०५५॥

दूहा—मो रचि उद्ध अवद्ध अध । [2]उग्गि महब बिप्रि [3]कंद ॥
बर निसेद न्रप बंदयो । को न भाय कबिचंद ॥ छं० ५६ ॥

जिस प्रकार चकवाक, साधु, रोगी, निर्धन, विरह वियोगी लोग रात्रि के अवसान और सूर्य्योदय की इच्छा करते हैं उसी प्रकार पृथ्वीराज भी सूर्य्योदय को चाहता था ।

कवित—प्रात सूर बंछई । चक्क चक्किय रबि बंछै ॥
प्रात सूर बंछई । सुरह बुद्धि बल सो इंछै ॥
प्रात सूर बंछई । प्रात बर बछि बियोगी ॥
प्रात सूर बंछई । ज्यौं सु बंछै बर रोगी ॥
बंछयौ प्रात त्यों ज्यों उनन । बंछै रंक न रत्न बर ॥
बंछयौ प्रात प्रथिराज नें । सती सत्त बंछैति उर ॥ छं० ५७ ॥

पृथ्वीराज की सेना तथा चढ़ाई का वर्णन ।

हमाली भय प्रात रत्तिय, जुरत दीसय, चंद मंदय चंद यो ।
भर तमस तामस, सूर बर भरि, रास तामस छंद यो ॥

---

१. ए०—संच । २. ए०—लगी । ३. ए०—मंहि, कृ०—मंदि मंड ।

बर कज्जियं कीसान सुनि, बल बीर बरनि अँकूरयं ।
धर धरकि धाहर, करषि काहर, रस मिसूर स कूरयं ॥छं०५८॥
गज्ज चंद चनकिय, रत्र [1]भन किय, मनक्कि संकर उहयौ ।
रन नंकि [2]भेरिय, कन्हु होरिय, दंति दान भनं [3]हयौ ॥
सुनि बीर सद्दइ, सबद पद्दइ, सद्द असद्दइ छंडयौ ।
तिह ठौर अद्‌भुत, होत न्रप दल, बंधि दुज्जन षंडयौ ॥छं० ५९॥
सन्नाह सूरज सज्जि घाटं, चंद ओपम राजई ।
मुकर में प्रतिब्यंब राजग, सत्त घन ससि साजई ॥
बर फलिल बंबर, टोप आयो, त रोस सीसत आइए ।
नष्यित्र हुस्त कि, भान चंपक, कमल सूरहि साइए ॥ छं० ६० ॥
बर बीर धा जोगिंद पत्तिय, कब्बि ओपम पाइयं ॥
तजि मोह माया, छोह कल बर, धार तित्थह धाइयं ॥
संमार शंकर बंधि, गज जिम, अप्प बंधन हुथ्ययं ।
उनमत्त गज जिमि, नंख दीनी, मोह माया सथ्थयं ॥ छं० ६१ ॥
सो प्रबल मह जुग, बंधि जोगी, मुनी आरम देवयो ।
सामंत धनि जिम, षित्ति कीनी, पत्त तरु जिम भेवयो ॥छं०६२॥

दूहा—क्रंम गाह इक मुगत की । क्यों करिजे बाषान ॥
मन अनंष सामंत नै । [4]कच कर बति पाषान ॥ छं० ६३ ॥
बाई बिष धुंघरि परिय । बद्दर छाए भान ॥
कुन घर मंगल बज्जही । कै चढि मंगल आन ॥ छं० ६४ ॥

**दोनों ओर की सेनाओं के चमकते हुए अस्त्र शस्त्र और निशानों का वर्णन ।**

दिष्ट देषि सुरतान दल । लोहा चमकत बान ॥
चहुँकि फेरि उड़गन चले । निसि आगम फिरि [5]जान ॥ छं० ६५
धजा बाइ बंकुर उड़ति । छबि कबिंद इह आइ ॥
उड़गन चंद नरिंद बिय । लगी [6]मनों अइ पाइ ॥ छं० ६६ ॥
मे सनि संकहि बजतहि । बाजे कुहुक सुरंग
मेटे सद्द निसान के । सुने न श्रवनति अग ॥ छं० ६७ ॥

**जब दोनों सेनाएं साम्हने हुई तब मेवारपति रावल समरसिंह ने आगे बढ़कर युद्ध आरम्भ किया ।**

1. ए०—मनयिय ।
2. ए०—भोरिय ।
3. ए०—धनंजयो ।
4. मो०—ज्यों कुचकर बर्ता ।
5. को० ए०—जाय ।
6. ह० को०—मानों-मानो ।

अनी दोउ बन घोरं ज्यों । [1]धाय मिले कर धाट ॥
चित्रंगी रावर बिना । करै कोन वह वाट ॥ छं० ६८ ॥

कवित्त —पवन रूप परचंड । घालि असु असि वर झारै ॥
मार मार सुर बज्जि । पत्त तरु अरि सिर पारै ॥
फहकि सद्द [2]फेफरा । हड्ड कंकर उच्चारै ॥
कटि भसुंड परि मुंड । भिड़ कंटक उप्पारै ॥
बज्जयौ विषम मेवारपति । रज उडाइ सुरतान दल ॥
समरथ्थ समर [3]सम्मर मिलिय।अनी मुष्ष पिष्षौ सबल॥छं०६९॥

रावल, जैत पँवार, चामंड राय और हुसैन खां का क्रमानुसार हरावल में आक्रमण करना । पीठि सेना का पीछे से बढ़ना ।

रावर उप्पर धाई । पऱ्यौ पांवार जैत षिझि ॥
तिहि उप्पर चांमंड । कऱ्यौ हुस्सेन षान सजि ॥
धक्काई धक्काइ । दोह हरबल बर मझ्झै ॥
पच्छ सेन आहुट्टि । अनी बंधी आलुझ्झै ॥
गजराज विय सु सुरतान दल । दह चतुरंग बर बीर बर ॥
धनि धार धार धारह धनी । बर भट्टी उप्पारि कर ॥ छं० ७० ॥

हिन्दू सेना की चन्द्र व्यूह रचना ।

छत्र मु जीक सु अप्पि । जैत दीनौ सिर छत्रं ॥
चन्द्रव्यूह अंकुरिय । राज [4]दुअ इहां इकत्रं ॥
एक अग्र हुसेन । वीय अग्रह पुंडीरं ॥
मद्धि भाग रघुवंस । राम उम्भौ बर बीरं ॥
सांषलो सूर सारंग दे । उररि षान गोरीय मुष ॥
हथनारि [5]घोर जंबूर घन । दुहूं बांह उम्भंति [6]रष ॥ छं० ७१ ॥

दो पहर के समय चंद पुंडीर का तिरछा रुख दे कर शत्रु सेना को दबाना ।

छुट्टि अद्ध बर घटिय । चढ्यौ मध्यान भान सिर ॥
सूर कंध बर कढ्ढि । मिले काइर कुरंग बर ॥
घरी अद्ध बर अद्ध । लोह सौं लोह जु लक्के ॥
मन अग्गे अरि मिले । चित्त में कैंक धरक्के ॥

---

१. ए० कृ० को०—धाया मिलेक धाट, कर घाट ।
२. ए० कृ० को०—फीफरा । ३. ए० कृ० को०—मममम मिल, मिली, मिल्यौ ॥
४. कृ० को०—दुअ ।   ५. ए० कृ० को० जो, जीरौं ।
६. कृ०—रुख ।

पुंडीर भीर भंजन भिरन । लरन तिरच्छी लग्गयौ ॥
नव बधू जेन संका सुबर । उठो आनि जिम भग्गयो ॥ छं० ७२ ॥

पृथ्वीराज और शहाबुद्दीन का सन्मुख घोर युद्ध होना ।
योगिनी भैरव आदि का आनन्द से नाचना ।

भुजंगी—

मिले चाह चहुआन सा चंपि गोरी । स्वयं पंच कोरी निसानं अह्योरी ॥
बजे आवद्धं संभरे अद्ध कोसं । घने अग्ग नीसान मिलि मद्धकोसं ॥ छं० ७३ ॥
बरं बंबरं चोर माहीलि साई । हले छत्र पीतं बले यार घाई ॥
बुले सूर हक्के दहक्के पचारं । चले बथ्थ दोऊ धरं जा [१]अघारं ॥ छं० ७४ ॥
उतंमंग तुट्टं परै श्रोन धारी । मनों दंड सुक्की अगीवाइ वारी ॥
नचैं कंध बंधं हकैं सीस भारी।तहां जोग माया [२]जकी सी बिचारी ॥छं० ७५॥
बढ़ी सांग लग्गी बजी धार धारं । तहां सेन दूनूं करै मार मारं ॥
नचै रंग भैरू गहे ताल बीरं । सुरंग अच्छरी बंधि नारद्द तीरं ॥ छं० ७६ ॥
इसी जुद्ध बधं उब्बद्दे उभानं । भिरै गोरियं सेन अरु चाहुवानं ॥
करै कुंडली तेग बग्गी [३]प्रमानं । मनों मंडली रास तं कन्ह वानं ॥ छं० ७७ ॥
फुठी आवधं माहि सामंत सूरं । बजै गोर ओरं मनों बज्ज झूरं ॥
लगै धार धारं तिनै धरह तुट्टं । दुहूं कुंभ भग्गे करंकं अहुट्टं ॥ छं० ७८ ॥
फुटी श्रोन भोमं [४]अपं बिब राजं । मनों मेघ बुद्दें प्रथीमी समाजं ॥
पराक्रम्म राजं प्रथीपत्ति रुध्यो । रनं रुंधि गोरी सहं जंग जुटयो ॥ छं० ७९ ॥

सुलतान का घबराना । तातार खां का धैर्य दिलाना ।

दूहा—तेज छुट्टि गोरी सुबर । दिय धीरज ततार ॥
मो उभ्भै सुरतान को । [५]भीर परी इन बार ॥ छं० ८० ॥

उक्त युद्ध की बसंत ऋतु से उपमा वर्णन ।

मोतीदाम—रतिराज स जोवन राजत ओर । चंप्यौ ससिरं उर शैशव कोर ॥
उनी मधि मधि मधू धुनि होय । तिनं उपमा बरनी कवि [६]जोय ॥छं० ८१॥
सुनी बर आगम [७]जुब्बन बैन । नच्यौ कब्रं न सु उद्दिय मैन ॥
कबहूं दुरि झंनम [८]पुच्छत नैन । कह्यो किन अब्ब दुरी दुरि बैन ॥ छं० ८२ ॥

---

१. ए०—अघारं ।
२. मो०—जुकीय बिचारी ।
३. ए० कृ० पमानी ।
४. कृ० ए०—अपी ।
५. ए० भरी ।
६. ए० कृ० को०—होइ, कोय, होइ ।
७. ए०—जुब्बय ।
८. मो० ए० को०—पुच्छन ।

घधि रोर बसे सब दुंदभि बज्जि । उभै रतिराज [1]सुजोवन सज्जि ॥
कही बर श्रोन सुरंगिय रज्जि । चंपे [2]रन दोउ बनं बन मज्जि ॥ छं० ८३ ॥
हय मीनन लीन भये रत रज्जि । भम विभ्रम भार परी गहि नज्ज ॥
गुर मारुत फौज प्रयंम चलाइ।गति लज्जि सकुच्चि कछे मिलि आइ॥छं०८४॥
दहि सीत मधूप न कंवहि जीव । प्रकटै उर तुच्छ सोऊ उर भीव ॥
बिन पल्लव कोरहि [3]तारहि रंभ । गहना बिन बाल विराजत अंभ॥छं०८५॥
कलि कंठन कंठ सज्यौ अलि पंथ । न उड्डिय भ्रंग नवेलिय अंथ ॥
सजी चतुरंग सज्यौ बन राइ । बजी इन उप्पर सैसब जाइ ॥ छं० ८६ ॥
कवि मत्तिय जूह तिनं बहु घोर । बनं तब संग्रय चंद कठोर ॥ छं० ८७ ॥

रसावला—

बोल धुक्वे घनं, स्वांमि जंपे मनं । रोस लग्गो तनं, सिंघ मदं मनं ॥छं०८८॥
छोह मोहं षिनं, दांन छुट्टे ननं । नाम राजं घनं, ध्रंम सातुक्कनं ॥छं० ८९॥
मेच्छ वाहं बिनं, रत्त कंधं ननं । ढल्ल जा ढाहनं, जीवता सा हनं ॥छं० ९०॥
वान जा संधनं, रंधि जा बंधन । स्यांम सेतं अनी, पीत रत्तं घनी ॥छं०९१॥
कूह मच्ची घरी, रोस दंती फिरी । फौज फट्टी पुनं, सूर ऊभ्भे घनं॥छं०९२॥
लेहु लेहु क्करी, लोह कढ्ढे अरी । कन्ह आ संभरी, पाइ मंडे फिरी॥छं०९३॥
बीर हक्कं करी, नैन रत्तं बरी । षंड जा षोलियं, बीर सा बोलियं॥छं०९४॥
बीर बज्जे घुरं, दंति पट्टे छुरं । झार सं कोरीयं, जावकं ढारियं ।छं०९५ ॥
दंत रुद्धी परे, अग्ग फूलं झरे । हेमयं नारियं, जावकं ढारियं ॥ छं० ९६ ॥
आननं हुंकयं, अंग [4]आनंचयं । सत्त सामंतयं, वांन सा पथ्थयं ॥ छं० ९७ ॥
फौज दोऊ फटी, जांनि जूनी टटी ।··· ··· ··· ॥ छं० ९८ ॥

सोलंकी माधव राय से खिलजी खां से तलवार का युद्ध होने लगा । माधव राव की तलवार टूट गई तब वह कटार से लड़ने लगा । शत्रुओं ने अधर्म युद्ध से उसे मार गिराया ।

कवित्त— सोलंकी माधव । नरिंद षिलची मुष लग्गा ॥
सुबर बीर रस बीर । बीर बीरा रस पग्गा ॥
दुअन बुद्ध जुध तेग । हूह हथ्थन उभ्भारिय ॥
तेग तुट्टि चालुक्क । बथ्थ परि कढ्ढि कटारिय ॥
अग अग्ग हकिक ठिल्ले बलन । अध्रम जुद्ध लग्गे लरन ॥
सारंग बंध बन थाव परि । गोरी बै विश्रो मरन ॥ छं० ९९ ॥

---

1. ए०—सजीवन ।
2. ए० क० को०—मर ।
3. ए०—तारै संभ ।
4. ए०—आनं ।

धीर गति से मरने पर मोक्ष पद पाने की प्रशंसा ।

खग्ग हुटक्कि जुटिक । जमन सेना समुंद गजि ।।
हय गय बर हिल्लोर । गरुअ गोइंद दिष्षि सजि ।।
अनम अठेल अभंग । नीर असि मीर समाहिय ।।
अति दल बल आहुट्टि । पच्छ लज्जी पर बाहिय ।।
रज तज्ज रज्ज मुक्कि न रह्यौ । रज न लगी रज रज भयौ ।।
उच्छंगन अच्छर सो लयौ । देव विमानन चढ़ि गयौ ।।छं० १००।।

जै सिंह की वीरता और उसकी वीर मृत्यु की प्रशंसा ।

परि पतंग जै सिंघ । पतँग अप्पु न तन दझ्झे ।।
नव पतंग गति लीन । करे अरि अरिध्रज ध्रज्जे ।।
तेल ठांम बातीय । [1]अगन्नि एकल बिरझ्झाइय ।।
पंच अप्प अरि पंच । पंच अरि पंथ लगाइय ।।
आरत्ति कूँआरी बर बर्यौ । दै दाहन दुज्जन दवन ।।
जीतेव असुर महि मंडलह । और ताहि पुज्जे कवन ।। छं०१०१ ।।

बीर पुंडीर के भाई की वीरता और उस के कमंध का खड़ा होना ।

रुप्पौ बीर पुंडरी । फिरी पारस सुरतानी ।।
शस्त्र बीर चमकंत । तेज आरुहि सिर ठानी ।।
टोप ओप तुटि करच । सार सारहु जरि भारे ।।
मिलि नच्छित्र रोहनी । सीस ससि उड़गन चारे ।।
उठि परत भिरत भंजत अरिन । जै जै जै सुर लोक हुअ ।।
उठ्यौ कमंध पलपंच चव । कौन भाइ कप्पौ जु ध्रुअ ।।छं० १०२।।

पज्जून राय के भाई पल्हान राय का खुरसान खां के हाथ से मारा जाना ।

दुजन सल कूरंभ । बंध्र पल्हन सक्कारिय ।।
संम्हो षां षुरसान । तेग लंबी उब्भारिय ।।
टोर टुट्टि बर करी । सीस परि तुट्टि कमंधं ।।
मार मार उच्चार । तार तं नंचि कमंधं ।।
तहँ देषि रुद्र [2]ग्रहह [3]हस्यौं । [4]हय हय हय नंदी कह्यौ ।।
कविचंद [5]सैलपुत्री चकित । पिष्षि बीर भारथ भयौ ।।छं०१०३।।

जै सिंह के भाई का मारा जाना ।

सोलंकी सारंग । षान षिलची मुष लग्गा ।।
बहु पंगानी भूंत । इते चहुआन बिलग्गा ।।

---

१. मो०—अगन्नि । २. ए०—तानी ।
३. मो०—भयौ । ४. मो०—हुयं हुयं । ५ ए०—सबल, कु० को०—सयन ।

हू कंध न बिय पाये । कन्ह उत्तरि बिय बाजिय ॥
गज गुंजार हुँकार । घरा गिर कंदर गाजिय ॥
जय जयति देव जी जै करहिं । पहुपंजलि पूजंत रिनह ॥
इक पन्यो षेत सोधै सकल । इक्क रह्यौ बंधे धुनह ॥ १०४ ॥

गोइन्द राय का तत्तार खां के हाथी और फीलवान को मार गिराना ।

करी मुष्ष आहुट्ठ । बीर गोइंद सु अष्षै ॥
कबिल पील अनु कन्ह । दंत दारुन गहि नष्षै ॥
सुंड दंड भये षंड । पीलवानं गज मुक्यो ॥
गिद्धि सिद्धि बेताल । आइ अंषिन पल रुक्यो ॥
बर बीर पन्यो भारथ्थ बर । लोह लहरी लगात मुल्यो ॥
तत्तार षान सम्हो सु क्रत । सिव हक्कि अबर हुल्यो ॥छं० १०५॥

नरसिंह राय के सिर में घाव लगने से उसके गिर जाने
पर चामुंडराय का उसकी रक्षा करना ।

षोकि षग्ग नरसिंह पिष्षि षज सीसह झारिय ॥
तुटि घर धरनि परंत । परत संभरि कट्टारिय ॥
चरन अंत उरझंत । बीर कूरंभ करारो ॥
तेग घाइ चुक्कंत । झरी झर लोह सँभारो ॥
चलि गयो [1]क्रमन क्रम्मन चलं । डुल्यो न [2]डुल्ल तन हथ्थ वर ॥
तिन परत बीर दाहर तनो । चामंडा बज्जी लहर ॥ छं० १०६ ॥

रात हो गई दूसरे दिन सबेरे फिर पृथ्वीराज ने शत्रुओं को आ घेरा ।

भुजंगी -
[3]छुटी छंदनी छंद सीमा प्रमानं । मिली ढालनी माल राही समानं ॥
निसा मान नीसान नीसान धूअं । धुअं धूरिन मूरिनं पूर कुअं ॥ छं० १०७ ॥
सुरत्तान फौजं तिनें [4]पत्ति फेरी । मुषं लग्गि चहुआन पारस्स घेरी ॥
भये प्रात मुज्जात संग्राम षालं । चहुव्वान उट्ठाय सालोषि पाल ॥छं० १०८॥

जैत राय के भाई लक्ष्मण राय के मरते समय अप्सराओं का उसके
पाने की इच्छा करना परंतु उसका सूर्य्य लोक भेद कर मोक्ष पाना ।

कवित्त -जैत बंध तहि पन्यौ । लष्ष लष्षन को जायो ॥
तहं अगरी मह भाय । देषि हुं कारो पायो ॥
हुंकारे हुंकार । जूह गिद्धनि उड्डायो ॥
गिद्धिन तें अपछरा । लियो चाहत नहि पायो ॥

---

1. मो०—न क्रमन क्रमनत । 2. ए०—नर डुलतन ।
3. ए०—छंदानं, कृ०—मो०—छदनी, छंदनीमा । 4. ए० कृ० को०—पाते ।

अव तरन सोइ उतपति भयो । देवबाल विभ्रम [1]लियो ॥
जम लोक न शिवपुर ब्रह्मपुर । भान थान भानै थियो ॥ छं० १०९॥
तन झंझरि पावार । पऱ्यो धर मुच्छि [2]घटिय बिय ॥
बर अच्छर विट्टयो । सुरंग मुक्के सुरंग हिय ॥
[3]तिहित बाल तल काल । सलष बंधिय ढिग आइय ॥
लिखिय अंग बिय अष्य । सोई बर बंध दिवाइय ॥
जनम मरन सह दुह सुगति । नन मिट्टै मिटहू न तुअ ॥
ए बार सुबर बंटहु नहीं । बंधि लेहु सुबकी बधुअ ॥ छं० ११० ॥
महादेव का लक्ष्कन का सिर अपनी माला के लिये लेना ।
दूहा — राम बंध को सीस बरं । ईस गह्यो कर धाइ ॥
[4]अच्छि दरिद्री ज्यों भयो । देषि देषि ललचाइ ॥ छं० १११ ॥
एक पहर दिन चढ़े जंघा योगी ने त्रिशूल लेकर घोर युद्ध मचाया ।
जाम एक दिन चढ़त बर । जंघारी झुकि बीर ॥
तीर जेम तत्तो पऱ्यो । धर अच्चारे मीर ॥ छं० ११२ ॥
कवित्त — जंघारो जोगी । जुगिंद कढ्यो कट्टारी ॥
परस पानि तुंगी । त्रिसूल मच्चर अधिकारो ॥
जटत बांन सिंगी । विभूत हर बर हर सारो ॥
सबर सद्द बह्यो । विषम मद गंधन झारो ॥
आसन सदिट्ठ निज पत्ति में । लिय सिर चद अच्छित अमर ॥
मंडलीक राम [5]रावत भिरत । नभो बीर इत्तो समर ॥ छं० ११३ ॥
शस्त्र लेकर सुलतान का युद्ध में टूटना । लंगरी राय का घोर युद्ध मचाना । लंगरी राय की वीरता की प्रशंसा ।
सिलह सज्जि सुरतान । झुकि बज्जे रन जंगं ॥
सुनें श्रवन लंगरी । बीर लग्गा अनभंगं ॥
बीर धीर सत मध्य । बीर हुंकरि रन आयो ॥
सामंता सत मद्धि । मरन दीनं भय सायो ॥
पारंत धक्क हक्कंत [6]रन । पग प्रवाहु पग पुल्लयो ॥
बिम्भूत चंद अंगन तिलक । बहसि बीर हकि बुल्लयो ॥ छं० ११४ ॥
लंगा लोह उचाइ । पऱ्यो घुंमर घन सज्जै ॥
जुरत तेग सम तेग । कोर बहर कछु सुज्जै ॥

१. मो०—भयो । २. ए०—घटय ।
३. मो०—तिहित काल सतबाल । ४ मो०—मो०—अचिर ।
५. मो०—रावन । ६. ए०—रिन, तरिन ।

यों लग्गो सुरतान । अनल दावानल दग्गं ॥
ज्यों लंगूर लग्गया । अगनि अगै आलग्गं ॥
इक मार उझार अपार मल । एक उझार मुझारयो ॥
इक बार तन्यो दुस्तर रुपे । दूजैं तेग उभारयो ॥ छं० ११५ ॥

कुंडलिया —तेग झारि उझारि बर । [1]फिरि उपमा कवि [2]कथ्य ॥
नैन बान अंकुर [3]बुहुरि । तन तुट्टै बहि हथ्थ ॥
तन तुट्टै बहि हथ्थ । फेरि बर बीर स बीरह ॥
मरन चित्त सिचयो । अनम [4]जिन तजी ज जीरह ॥
हथ्थ बथ्थ आहित्त । फेरि तबके ठर वेगा ॥
लंगा लंगरि राइ । बीर उच्चाइ सु तेगा ॥ छं० ११६ ॥

लोहाने की वीरता का वर्णन । चौसठ खानों का मारा जाना ।

कवित्त— लोहानो मद मुंद । बान मुक्के बहु भारी ॥
फुट्टि सु ठट्टर स्वान । पिट्ट ऊरद्ध निकारी ॥
मनों किवारी लागि । पुट्ठि थिरकी उघ्घारिय ॥
बट्टारी बर कट्टि । बीर अवसान संभारिय ॥
एक झर मीर उरझारि [5]झर । करि सुमेर परि अरि सु फिरि ॥
चवसट्ठि खान गोरी परै । तिन राव्व इक राज परि ।छं०११७॥
मानि लोह मारुफ । रोस विड्डुर गाहक्के ॥
मनु पंचानन बाहि । सद्द [6]सिरहद्द हहक्के ॥
दुहूं मीर बर तेज । सीस इक सिघहु बाही ॥
टोप टुट्टि बहुकरी । चंद [7]ओरमता पाई ॥
मनु सीस बीय भृंग विज्जुलह । रही हेत तुटि भान हति ॥
उतमंग सुहै बिब टूक ह्वै । मनु उड़गन न्रप तेज मति ॥छं० ११८॥

चौसठ खान मारे गए और तेरह हिन्दू सरदार मारे गये । हिन्दू सरदारों के नाम तथा उनका किससे युद्ध हुआ इसका वर्णन ।

भुजंगी —
परे खान चौसट्ठि गोरी नरिंद । परे सुभट तेरहू कहै नाम चंदं ॥
परे लुथ्थिलुथ्थी जु सेना अलुज्झी।लिषे कंक अंकं बिना कौन बुज्झी ॥छं०११९॥

---

१. कु०—फेरि उपम । २. मो०—तत्थ । ३. मो०—परै ।
४. ए०—कृ० को०—तिन । ५. ए०—उब्बार ।
६. ए०—कर । ७. ए० कृ० को०—राइ । ८. मो०—सिरहद्द, सिरहदु ।
९. ए० कृ० को०—उपमा सु, उपमा सुई ।

पऱ्यौ गोर जैतं मंध सेस डारी । जिनें राषियं रेह अजमेर सारी ॥
पऱ्यौ कनक आहुट्ठ गोविंद बंधं । जिने मेछ की पारसं सब्ब षद्धं ॥छं० १२०॥
पऱ्यौं प्रथ्थ बीरं रघूवंस राई । जिनें संधि षंधार गोरी गिराई ॥
पऱ्यौ जैत बंधं सु पावार भानं । जिनें भंजियं मीर बानेति बानं ॥छं० १२१॥
पऱ्यौ जोध संग्राम सो हूंक मोरी । जिनें कट्टियं वैर गोदंत गोरी ॥
पऱ्यौ दाहिमो देव नरसिंघ अंसी । जिनें साहि गोरी मिल्यौ षान गंसी ॥
॥ छं० १२२ ॥
पऱ्यौ बीर बानेत नादंत नादं । जिने साहि गोरी [1]गिल्यौ साहि जादं ॥
पऱ्यौ जावलौ जाल्हते सैन भष्षं।हुए सार मुष्षं [2]निकस्संत नष्षं ॥छं० १२३॥
पऱ्यौ पाल्हनं बंध माल्हन राजी । जिनें अग्ग गोरी क्रमं सत्त भाजी ॥
पऱ्यौ बीर चहुआन सारंग सोरं।बधे दोइ ग्रेहं ज आकास तोरं ॥ छं० १२४ ॥
पऱ्यौ राव भट्टी बरं पंच पंचं । जिनें मुक्ति के पंथ चल्लाइ संचं ॥
पऱ्यौ भान पुंडीर ते सोम कंमं। [3]झिले जुझ्झयं बज्जयो पंच जंमं ॥छं० १२५॥
पऱ्यौ राउ परसंग लहु बंध भाई । तिनं मुक्ति अंसं छिनं मंझि पाई ॥
पऱ्यौ साहि गोरी भिरै चाहुआनं । कुसादे कुसादे चवै मुष्ष षानं ॥छं०१२६॥

दूसरे दिन ततार खाँ का शहाबुद्दीन को विकट व्यूह के मध्य में रख कर युद्ध करना और सामंतों का कोप कर के शाह की तरफ बढ़ना।

कवित्त—दस हथ्थी सु बिहान । साहि गोरी मुष किन्नो ॥
कर अकास बादी । ततार चवकोद स दिन्नौं ॥
नारि गौरि जंबूर । कुहुक बर बान अघातं ॥
गज्जि भग्ग प्रथिराज । चित्त करयो अकुलातं ॥
सो मोह कोह बर बज्जि कें । ब्रज उन धारय ध्रमसि कं ॥
सामंत सूर बर बीर बर । उठे बीर बर हमसि के ॥ छं० १२७ ॥

अद्ध अद्ध जोजनह । मीर उड़ि संगा केरी ॥
तब गोरी सुरतान । रोस सामंतह घेरी ॥
चक्र श्रवन चौंडोल । अग्ग [4]सेषन पंचासो ॥
सूर कोट ह्वै जोट । सार मारनह हुलासी ॥
बर अगनि बानी [5]हल्ली नहीं । पद्दर कोट सुजोट हुअ ॥
बर बीर रास समरह परिय।सार [6]धार बर कोट [7]हुअ ॥छं० १२८॥

---

1 ए०—मिल्यौ । 2. मो०—निसक्कंत ।
3. जिने जुझ्झतें बज्जयो पंच जंमं । 4. ए०—सेषन ।
5. मो०—हुली, हल्ली । 6. ए० कृ० को०—धरि । 7. ए०—हुव ।

रसावला —
मेलि साहू धरं, षग्ग षोले हरं। हिंदु मेछं जुरं, मंत जा जंभरं ॥छं०१२९॥
दंत कढ्ढे करं, उप्पमा उप्परं। केद भीलं जुरं, कोपि कद्दे करं ॥छं०१३०॥
कंध ननं धरं, पंष जष्षं फिरं। तीर नंषे करं, मेघ बुद्दं बरं॥ छं० १३१॥
आबधं संभरं, बंक तेगं करं। चंद बीजं बरं, अद्ध अद्धं धरं॥ छं० १३२॥
बीय बंधं धरं, कित्ति जपै सरं। अस्सु ढुंढे फिर, रंभ बंछै बरं॥ छं० १३३॥
थान थानं नरं, धारधारं तुट। भ्रंम वासं छुटं, ··· ······ ·· ॥ छं० १३४॥
साहू गोरी बरं, षग्ग षोले करं। ··· ··· ··· ··· ॥ छं० १३५॥

## षुरासान खाँ का सुलतान के बचन पर तैश में आकर घोर युद्ध मचाना।

कवित्त  षां षुरसान ततार। षिझ्झि दुज्जन दल भष्षै॥
बचन स्वामि उर षटकि। हृटकि तसबी कर नषै॥
कज्जल पंति गज विथुरि। मध्य सैन चहुआनी॥
अजै मानि जै रारि। बियम तेरहू चपि प्रानी॥
धामंत फिरस्तन कढ़ि असी। दहृति पिंड सामंत भजि॥
बर बीर भीर बाहुन [1]कहर। परे धाइ चतुरंग सजि॥छं०१३६॥

## रघुबंसी के घोर युद्ध का वर्णन।

भुजंगी - पर्यो रघ्घुबंसी अरी सेन झाड़ी। हुतो बाल बेमं संषं लज्ज डाड़ी॥
बिना लज्ज परुषै सची ढुंढि पिष्षो। मनों डिंभरू जानि कै मोन क्रष्षी॥
॥ छं० १३७॥
पर्यो एक रिनवहू अरि सेन माही। मनो एक तेगं झरी नीर दाही॥
फिरें अट्ठबट्टे उपम्मान बढ्ढे। विश्वंक्रम्म बसी कि दारुन्न गढ्ढे। छं० १३८॥
परे हिंदु मेच्छं [2]उलथ्थी पलथ्थी। करै रंभ भैरं ततथ्थे ततथ्थी॥
गहे अंत गिद्धं बरं जे कराली।मनों [3]नाल कट्टे कि सोभै म्रनाली ॥छं०१३९॥
तुटे एकटं गाढ़ि कै षग्ग धायो। मनौं विक्रम राइ गोबिंद पायो॥
गहै हिंदु हथ्थं मलेच्छं भ्रमायो।जनौं भीम हथ्थीन उप्पम्म पायो।॥छं० १४०॥
ननं मानवं जुद्ध दानव्व ऐसो। ननं इंद तारक्क भारथ्थ कैसो॥
झकं बज्जि झंकारयं झपि उट्ठे। बरं लाहू पंचं बध पच छुट्टै॥ छं० १४१॥
मनों सिघ उझ्झै अरुझ्झंत छुट्टै। रनं देव सांई गए आव बुट्टै॥
घनं घोर ढुंढं उतक्कंठ फेरी। लगै झग्गरें हुंस हज्जार एरी॥ छं० १४२॥
तुटे रुंड मुंडं बरं जो करेरी। बरहृ'इ रिसें दुहूं दिस्र भेरी॥ छं० १४३॥

---

१. ए०—करहृ। २. मो०—उलथ्थी।
३. ए०—को०—बाल।

लड़ाई के पीछे स्वर्ग में रम्भा ने मेनका से पूछा तू उदास क्यों है ?
उसने उत्तर दिया कि आज किसी को बरन करने का अवसर नहीं मिला।

कवित्त –पच्छे भो संग्राम। अग्ग अच्छर बिच्चारिय ॥
पुच्छे रंभ मेनिका। अज्ज चित्तं किम भारिय ॥
तब उत्तर दिय फेरि। अज्ज पहुनाई आइय ॥
रथ्थ बैठि ओथांन। सोझतहू कंत न पाइय ॥
भर सुभर परे भारथ्थ भिरि। ठाम ठाम चुप जीत सथ ॥
उथकीय पंथ हल्ले चल्यो। सुथिर म भो देषीय [1]तथ ॥छं०१४४॥

रम्भा ने कहा कि इन वीरों ने या तो विष्णु लोक पाया या ये
सूर्य में जा समाए।

कुंडलिया—कहैं रंभ सुनि मेंनकनि। ए रहु जिन मत जुथ्थ ॥
अरिय अनंमति जानि करि। जुति आवें ग्रह रथ्थ ॥
जुति आवें ग्रहू रथ्थ। ब्रह्म शिव लोकहू छंडी ॥
बिश्न लोक ग्रहू करै। भान तन सों तन मंडी ॥
रोमंचि तिलक्क बसि बरी। इंद्र बधू पूजन जही ॥
ओपम्म जोग नन हुअ बहुरि। अब तारन बरहै कही ।छं०१४५।

हुसेन खां घोड़े से गिर पड़ा, उजबक खां खेत रहा, मारूफ खां,
तातार खां सब पस्त हो गए, तब दूसरे दिन सबेरे सुलतान
स्वयं तलवार निकाल कर लड़ने लगा।

कवित्त —षां हुसेन ढरि पर्यो। अस्व फुनि पर्यो सार बहि ॥
झुज्झ फेरि मति सीव। षान उजबक्क षेत रहि ॥
षां ततार मारूफ। षान षाना घट घुम्मैं ॥
तब गोरी सु बिहान। आइ दुज्जन मुष झुम्मैं ॥
कर तेग झल्लि [2]मुट्ठिय सुबर। नहि सुल्तानह पन करी ॥
अदि हार दीह पलटे सुबर। तबहि साहि फिरि पुकरी ॥छं०१४६॥

सुलतान ने एक बान से रघुवंस गुसाईं को मारा, दूसरे से भीम भट्टी को,
तीसरा बान हाथ का हाथ ही में रहा कि पृथ्वीराज ने उसे
कमान डालकर पकड़ लिया।

तब साहिब गोरी नरिंद। सतबान समाहिय ॥
पहिल बान बर बीर। हुने रघुवंस गुसांइय ॥
दूजें बानत कंठ। भीम भट्टी बर भजिय ॥
चाहुआन तिय बान। षान अद्धं धरि रज्जिय ॥

---

1. ए०—कृ०—को०—नथ।    2. मो०—मुट्ठिय।

चहुआन कमान सु सधि करि। तीय बान हय हय रहिय ॥
तब लगि चंपि प्रथिराज नें। गोरी वै गुज्जर गहिय ॥छं० १४७॥

सुलतान को पकड़कर और हुसैन खां तातार खां आदि को विजय करके पृथ्वीराज दिल्ली गए। चारों ओर जै जैकार हो गया।

गहि गोरी सुरतान। षान हुस्सैन उपान्यो ॥
षां ततार निसुरत्ति। साहि झारी करि डान्यो ॥
चामर छत्र रषत्त। बषत लुट्टे सुलतानी ॥
जै जै जै चहुआन। बजी रन जुग जुग बानी ॥
गज बंधि बंधि सुरतान कों। गय ढिल्ली ढिल्ली नृपति ॥
नर नाग देव अस्तुति करै।दिपति दीप दिव लोकपति ॥छं०१४८॥

एक समय प्रसन्न होकर पृथ्वीराज ने सुलतान को छोड़ दिया।

दूहा—समै एक बली नृपति। बर छंडयो सुरतान ॥
तपै राज चहुआन यौ। ज्यों ग्रीषम मध्यान ॥ छं० १४९ ॥

एक महीना तीन दिन कैद रखकर नौ हज़ार घोड़े और बहुत से माणिक्य मोती आदि लेकर सुलतान को गज़नी भेज दिया।

मास एक दिन तीन। साहु संकट में रुंद्धो ॥
करिय अरज उमराउ। दंड हय मंगिय सुद्धो ॥
हय अमोल नव सहस। सत्त सै दिन ऐराकी ॥
उज्जल दंतिय अठ्ठ। बीस मुर ढाल सु जक्की ॥
नग मोतिय मानिक नवल। करि सलाह संमेल करि ॥
परि राइ राज मनुहार करि। गज्जन वै पठयो सुघरि ॥छं०१५०॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रास के रेवातट पातिसाह ग्रहनं नांम सप्तवीसमो प्रस्ताव संपूरणम् ॥ २७ ॥

# अथ अनंगपाल समयो लिख्यते ।

## ( अट्ठाइसवां समय )

अनंगपाल दिल्ली का राज्य पृथ्वीराज को देकर तप करने चला गया था परंतु उसने पृथ्वीराज से फिर विग्रह क्यों किया, इस कथा का वर्णन ।

दूहा - दिय दिल्ली चहुआन कों । तुंअर बद्री जाइ ॥
कहो दंद क्यों पुक्करिय । फिरि दिल्ली पुर आइ ॥ छं० १ ॥

अनंगपाल के बद्रिकाश्रम जाने पर पृथ्वीराज का दिल्ली का निर्द्वंद्व शासन करना ।

रष्षि बीर प्रथिराज कों । गौ तीरथ्यह राज ॥
व्यास बचन आनंद सजि । तिहुँ पुर बज्जन बाज ॥ छं० २ ॥
जुग्गिनिपुर प्रथिराज लिय । वज्जि त्रिघोष सुदंद ॥
अनंगपाल तूंअर बरन । किय तीरथ्थ अनद ॥ छं० ३ ॥

यह समाचार देश देशान्तर में फैल गया कि पृथ्वीराज दिल्ली मे निर्द्वन्द्व राज्य करता हुआ स्वजनों को मान देता है और उपकार को न मान कर अनङ्गपाल की प्रजा को बड़ा दुःख देता है ।

पद्धरी— तूअर नरिंद तप तेज जानि।प्रथिराज व्यास बचनह प्रमानि॥छं०६॥
त्रिमान ग्यान मेटै न कोइ । इंद्रादि अंत कलपंत होइ ॥
दस दिसा अमिट धरती अकास । [1]चंद्रादि सूर ग्रह ग्रह प्रकास ॥
ब्रह्मा टरंत टारंत काल । राहूंत पंच भूते बिचाल ॥ छं० ५ ॥
विष्यात बात दस दिसि कहंत । बिथ्थुरी देस देसन तुरंत ॥
अप अप्प आनि दीजै निवास । तूंअर नरिंद परजा निकास ॥ छं० ६ ॥
निरदै नरिंद इन विधि विसास । आनंग लोक हिरदै निरास ॥
उपगार को न मानै बिबेक । संसार माँहि ऐसे अनेक ॥ छं० ७ ॥

अग्नि, पाहुना, विप्र, तस्कर आदि परदुःख नहीं जानते । पृथ्वीराज दिल्ली का राज्य करता है और अनङ्गपाल पराए की भांति तप करता है ।

कवित्त—तसकर बेलक विप्प । बैद [2]दुरजन अति लोभी ॥
प्राहुन अहि जल ज्वाल । काल न्रिप इन में मोभी ॥

---

1. ए०—क०—को०—चंद्रमा सूर दिन दिन प्रकास ।
2. ए०को०—दुरजन ।

इन पर चिंता नांहि । बहुत करि जोपं कहिये ।।
[1]अप्प सहज चाल्न । चिन की बात न लहिये ।।
प्रथिराज लोक तूअर घरह । अरुवि दिष्ट मंडै तनह ।।
भोगवै धरा जीवत धनिय । संक न कोइ मानै मनह ।। छं० ८ ।।

**सोमेश्वर अजमेर में राज्य करता है और पृथ्वीराज को दिल्ली मिली यह सुनकर मालवापति महिपाल को बड़ा बुरा लगा।**

दूहा - संभरि वै मो ेस नृप । अनि उतग आचार ।।
ढिल्ली प्रथि तूअर दइय । सुन्यौ षिज्यौ महिपार ।। छं० ९ ।।

**मालवापति ने चारों ओर के राजाओं को पत्र लिखकर बुलाया। गक्खर, गुण्ड, भदौड़ और सोरपुर के राजा आए। सलाह हुई कि पहिले सोमेश्वर को जीत कर तब दिल्ली पर चढ़ाई की जाय।**

कवित्त —चदेरी चतुरंग । सेन हय गय पल्लान ।।
ठौर ठौर कग्गदह । दए मालव धरवान ।।
गष्षड़ गुंड भदौड । मोरपुर मूर ममाहे ।।
मिलि आए महिपाल । अप्प बल मेन उमाहे ।।
एकंत मत्त सोमेस पर । धुर सभरि वै ञिज्जिये ।।
प्रथिराज तुँअर ढिल्ली दिमा । फिरि कलहनर किज्जिये।।छं०१०।।

**मालवपति का अजमेर पर चढ़ाई करने के लिये सेना सहित चंबल नदी पार होना।**

बर मालव महिपाल । चढ्यो चहुआन [2]सु उप्पर ।।
सेन सजी चतुरग । दियो मेलानह सो पुर ।।
हय गय पट्ट अघट्ट । घाट चबिल परि आइय ।।
घुरि निसान घमसान । थान थानह हल्लाइय ।।
जादव नरिंद हरिबंस कुल । अति आतुर अजमेर पर ।।
उत्तऱ्यो सरित [3]समित सकल । धुस धरा रावत घर ।।छं० ११।।

**शत्रुओं के आने का समाचार सुन कर सोमेश्वर अपने सामंतों को इकट्ठा करके बोला कि पृथ्वीराज को तो अनंगपाल ने बुला लिया इधर शत्रु चढ़े हैं, ऐसा न हो कि कायरता का धब्बा लगे और नाम हँसा जाय।**

सुनि सोमेसर सूर । चिंति मन मंत उपाइय ।।
बर प्रथिराज नरिंद । अनँगपालह बुल्लाइय ।।

---

१. ए० कृ० कौ०—आप । २. ए० कृ० को०—जु । ३. ए०—समंत ।

रज रजवट रक्खियै । राव रावत्तन कीजै ॥
रहै गल्ह संसार । आव जल अंजुल छीजै ॥
मो बंस अंस आनल अटल । कोइ न कहो काइर कहिय ॥
अप्पान सुब्भ संबोधि नृप । जुद्ध घात [1]पुव्वत लइय ॥छं० १२॥

सामंतों ने सलाह दी कि शत्रु प्रबल हैं इससे इनको रात के समय छल करके जीतना चाहिए ।

सिंघ पँवार ब्रसिंघ । गौड़ संजम चहुआनं ॥
बाहन बीर सधीर । राज गुर राम सुजानं ॥
मंत मंनि भर अवर । करे समचित्त अनेकं ॥
तुम लज्जा धर धीर । बीर बीराधि [2]बिवेकं ॥
संभग्गिय सोम पुच्छन बयन । कहिय बत्त सम तत्तफल ॥
छल बल अनेक छत्रिय करन।तुच्छ सत्थ धुज्जै न [3]थल ॥छं०१३॥

दूहा—चंद चंद निमि दंद मति । [4]ऋतु मरद्द गुरवार ॥
तेरसि तकि सज्यौ सयन । रचि [5]रति वाह विचार ॥ छं० १४ ॥

सोमेश्वर ने कहा कि तुम ने नीति ठीक कहा पर रात को छापा मारना अधर्म है इसमें बड़ी निन्दा होगी ।

कवित्त—रत्नि वाह छत्र जुद्ध । अधम [6]छित्री परिमानं ॥
[7]क्रूड कपट मारियै । अधम निद्रा गति जानं ॥
मल मोचन रति रवन । सेन पूजन जल न्हानं ॥
मंत्र जाप जप्पंत । करै नह घात सुजानं ॥
तुम मंत तंत संचौ कहिय । इह अध्रम्म ध्रम हारियै ॥
जो गिनइ पुरुष निंदा अपर । लछ रति वाह विचारियै ॥छं०१५॥

सामंतों ने कहा कि सेतु बांधने में श्रीराम ने, सुग्रीव ने बालि को मारने में, नृसिंह ने हिरण्यकश्यप के मारने में और श्रीकृष्ण ने कंस के मारने में छल किया, इस में कोई दूषण नहीं है ।

छल तक्यौ श्री राम । सेत साइर तब बंध्यौ ॥
छल तक्यौ सुग्रीव । बालि जिउ ताइह संध्यौ ॥
छल तक्यौ लछिमना । सूर मंडल अरि बेध्यौ ॥
छल तक्यौ नरसिंघ । अग्गकुस नष उर छेद्यौ ॥

1. ए०कृ०को०—पुव्वक ।
2. ए० कृ० को०—बिमेकं ।
3. ए० कृ० को०—पल ।
4. ए० कृ० को०—रित, रति ।
5. मो० रवि ।
6. ए० कृ० को०—छत्रि ।
7. ए० कृ० को०—कूड़ कूड़ ।

छल बल करंत दूषन न कोइ । किरन कलह कंमहु करिय ।।
सोमेस राज तकि अप्प विधि । रनिवाह छल मन धरिय ।।छं०१६।।

दूहा - ससि निम्मल ससि सूर अप । दिय अस अस्त्र उतान ।।
प्रयुक जोग जिन साल [1]धर । मन्नोजन मव्वान ।। छं० १७ ।।

**सोमेश्वर के सामंतों का युद्ध के लिये तयारी करना ।**

भुजंगी
ग्रहे सूर सोमेस सा आयुधेसं । इक सोमई राज जोगिंद भेसं ।।
तजे मोह माया ग्रहन्नी कहन्नो । तजे बध पुत्त हरि चित्त मन्नो ।। छं० १८ ।।
इक मामि ध्रम्मं ग्रहे अग लाजं । *तिनं सस्त्र झल्ले जधं किनि काजं ।।
न काया न कामं धरे राम राजं । हवे हाक सूरा करै काइराज ।। छं० १९ ।।
पत्रं विस्नुकान्ता जलं जान्हवीयं । वपुं उद्धरे कोटि सो पाप कीयं ।।
वरे रभ वामं दुतो साम कामं । मनों दाहिनावृत्त धीरम रामं ।। छं० २० ।।
तिन सस्त्र हल्ले जुधं क्रित्य काज । हुवै हाक सूर करे काइराज ।।
सुर द्वादस आयुध दड धारै । तिनं नाम चद सु छद उच्चारै ।। छं० २१ ।।
नमी नत्र बंम ग्रहे सूल पामं । परस्सं असन्नी सकत्ती त्रिकामं ।।
ग्रहे तून तोमार भल्ली क्रपानं । जुध्र काज नालीक नाराज जानं ।।छं० २२।।
सर चक्र मारंन वजं गदायं । दड मुद्गर भिडिमालं सघाय ।।
हल मूसल सेल सावल्ल षग्गं । ग्रहे सूरना अप्प अप्पन्न बग्गं ।। छं० २३ ।।
छुरिक्का कती कन्न बक्री कुंतायं । [2]फल्लक्क कनीका भसुडी बताय ।
लिय सक [3]दुस्फोटकं पारिघायं । पटीस छत्तीस ग्रहे आयुधायं ।। छं० २४ ।।

**पट्टन के यादव राजा ने आकर डेरा डाला । अजमेर जीतने का उत्साह जी मे भरा था ।**

दूहा पट्टन जादव आय न्रप । किय डेरा बरवान ।।
मुनि सोमेसर दौरि करि । ज्यो निध्रि रक प्रमान ।। छं० २५ ।।
अति आतुर अजमेर पहु । आइ कुलिगन बाज ।।
यों रस रत्ता सूर भर । मुकति त्रिया धरि साज ।। छं० २६ ।।

**चारों ओर खलबली मच गई । रुद्रगण तथा नारद आनन्द से नाचने लगे ।**

कवित्त - अप्प अप्प मुष अरिन । सूर संमुह झल्लारिय ।।
हाइ हाइ उच्चार । धरनि अंबर तुटि डारिय ।।

---

१. मो०—धर । * यह पंक्ति मो० प्रति मे नही है ।
२. ए० कृ० को०—फक्कक । ३. मो०—दुस्फोटं ।

षमकि चित्त त्रिपुरारि । अष्ट गन नारद नंचिय ॥
सेस सटप्पटि सलकि । दिसा दंतिन तन अंचिय ॥
मनों कि जलद तुट्टिय तड़ित । बर पट्टन आहुट्ट भर ॥
रति वाह प्रात हूं ते दियो । अगनि सार बुठ्यो कहर ॥छं०२७॥

**योद्धाओं की तयारी तथा उनके उत्साह का वर्णन ।**

रसावला —
कट्टि षग्गं लगं, आइ जुट्टे अंग । जानि सूरं उगं, लग्गि षग्गं बगं ॥ छं० २८॥
जानि प्रल्लै जगं, सामि ध्रम्मं मग । षंड षंड अगं, ओन [1]तुट्टे रगं ॥छं० २९॥
पानि वाहे षगं, सूर साधें स्रग । देषि [2]ताली ठगं, ठाम ठाम ठगं ॥छं० ३०॥
डंक्कनीयं डगं, एक एकं दिगं । सूर रोपे पगं, नग्ग मानों नगं ॥ छं० ३१ ॥
सार धारं तमं, जानि ऊकं अगं । बसं जालं दगं, फुट्टि [3]षोपं षगं ॥छं० ३२॥
दद्धि मट्टं भगं, हंस उड्डे मगं । मार मारं रगं, मुष्ष बोले दगं ॥ छं० ३३ ॥
लट्ट चट्टं परं, लथ्थ बथ्थं भरं । अंत ओनं झरं, जानि पब्बै सरं ॥ छं ३४ ॥
कट्टि षंडं गुरं, हथ्थ जंगं जुरं । जानि षित्ति पलं, चंच गिद्धी पलं ॥छं० ३५॥
ईस सीसं झलं, माल मध्ये [4]घलं । सूर जट्टों बलं अभ्भ तुट्यो कलं॥छं०३६॥
भूर भूपं मिलं, आयुध्रं अत्तुलं । ... ... ... ॥ छं० ३७ ॥
दूहा — सार मार मच्ची कहर । दोउ दलनि सिर मांषि ॥
प्रौढ़ा नायक छयल रमि । प्रात न बंछे छंधि ॥ छं० ३८ ॥

**सोमेश्वर नें पिछली रात धावा कर दिया शत्रु के पैर उखड़ गए ।**

कवित्त सोमेश्वर भजि सूर । सूर उझ्झारिग झरि झरि ॥
सार फुट्टि चहुआन । भिरिय जट्टों भरि लरि लरि ॥
घरी एक तिन रत्त । सार मैंगल सिर बुट्ठिय ॥
संभर वैर सु आनि । सार भग्गि जु सिर तुट्टिय ॥
भग्गइ सूरमा दुहुं सयन । किहि न कोई बर चंपयो ॥
उप्पारि लियो अजमेर पहु । दागन [5]किहुं दीयो गयो ॥ छं० ३९॥
हथ्यिय ढाल ढलक्कि । घालि लीनो अजमेरी ॥
परि लंगा लंगरो । सेन दुज्जन दल फेरी ॥
भाग बीर प्रथिराज । अरिन उप्पारि स लीनो ॥
इन सोमेसर राव । सत्त हथ्यिन बर कीनो ॥

1. ए० कृ०—बुट्टे । 2. ए० कृ० को०—तागी ।
3. को०—चोपे । 4. ए०—वलं ।
5. को०—किन ।

जिम तिमर सूर भंजै सुभर । गुरु गल्हान न कवि टरै ॥
जब लगी भूमि साइर [1]सुभ्रित।तव लगि कवित सु[2]उब्बरै॥छं०४०॥

संसार में एक मात्र कवि कथित यश के अतिरिक्त और कुछ अमर नहीं है।

दूहा— रह्यो न को रवि मंडलहू । रहि कवि मुष्ष मु भल्हू ॥
जीरन जुग पाषान ज्यों । पूर रहंदी गल्ह ॥ छं० ४१ ॥

यादव राजा ऐसा घायल होकर गिरा कि मुंह से बोल न सकता था ।

फिरि जद्दव भर देस दिसि । समर घाइ लै सैन ॥
अवर चित्त तें अवर परि । कढ़्ढि न सक्कै बैन ॥ छं० ४२ ॥

सोमेश्वर उसे उठा लाया बड़ा यत्न किया । एक महीना बीस दिन में अच्छे होकर राजा ने आरोग्य स्नान किया । सोमेश्वर ने बहुत दान दिया ।

ग्रिह सोमेसर आनि तिन । मास एक दिन बीस ॥
रष्षि जतन किय न्हान जब । दियो दान सु जगीस ॥ छं० ४३ ॥

पृथ्वीराज ने यह समाचार सुना । उसने प्रतिज्ञा की कि जब घात पाऊँगा शत्रुओं को मजा चखाऊंगा ।

सुनिय [3]बत्त प्रथिराज नृप । चिंति भविष्यत बत्त ॥
अरियन तो आह्लोड़ियै । जो लब्भीजै घत्त ॥ छं० ४४ ॥

इधर दिल्ली की प्रजा ने बद्रिकाश्रम में अनङ्गपाल के पास जाकर पुकारा कि महाराज चोहान के अन्याय से हम लोगों को बचाइए ।

कवित्त—अनंगपाल प्रज लोक । आइ बद्री [4]पुक्कारिय ॥
हम तुम सेवक सामि । छंडि ग्रह राज निकारिय ॥
नहि अदब्ब मन्नयो कूर मच्चो चहुआनं ॥
हो अनगेस नरेस । गई ढिल्ली धर जानं ॥
जा जियत राज धर पर बसिय । नीति न्याय न प्रकासियै ॥
नर नाग देव निंदें सकल । न्रिप करंत तहं बासियै ॥ छं० ४५ ॥

अनङ्गपाल ने क्रुद्ध होकर अपने मंत्री को बुलाकर समाचार कहा । मंत्री ने कहा कि पृथ्वी के विषय में बाप बेटे का विश्वास न करना चाहिए ।

सुनिय तेज आजुल्य । दूत परधान पठाइय ॥
हम भंडार धर धान । द्रब्ब लब्भहु भरि लाइय ॥

१. मो०—सुघति ।
२. मो०—विस्तरै ।
३. मो०—खबर ।
४. मो०—पुकारय, निकारय ।

ब्यास बचन संभारि । कहि तब मंत्री पुच्छह ॥
देस क्रषी धन आदि । राज ग्रहयो गढ़ सब्बह ॥
न्रिप सेव देव दुज्जन उरग । इन ढिल्लै नन मुक्किये ॥
बर बंध पुत्र अरु तात न्रप । इन बिसास घर चुक्किये ॥छं० ४६॥

राज्य प्राप्त करने के लिये गत ऐतिहासिक घटनाओं का वर्णन ।

घर काजें कौरवन। पंड जानिय न [1]बंध गति ॥
घर काजें [2]दसग्रीव । बंध बंध्यो भभिषन मति ॥
घर काजें नल राइ । बंधवन षेत न अप्पो ॥
घर काजें बलि राइ । देव देवाधि उथप्पो ॥
घर काज मुंज त्रिय के कहै । भोज प्रहारन मत कियो ॥
घर काज कन्ह तूंअर अधम । पुत्तह सै मुष [3]बिष दियो ॥छं०४७॥

तूंअर वंश ने सर्वदा भूल की, पहिले किल्ली को उखाड़ा फिर आपने पृथ्वीराज को राज्य दिला दिया ।

दूहा -तुम तूंअर मति चूकना । करि किल्ली ढिल्लीय ॥
फुनि मत अप्पन ही करिय । प्रथीराज घर दीय ॥ छं० ४८ ॥

राजा हाथी घोड़ा स्वर्ण इत्यादि सब दे दे परंतु राज्य की सर्प मणि के समान रक्षा करे ।

राज दान गज तुरिय [4]द्रब । देत न लग्गे बार ॥
घरनिय रष्पन यो सुदृढ़ । अहि मनि रष्षन हार ॥ छं० ४९ ॥

अनङ्गपाल के आग्रह करने पर मंत्री लाचार होकर दिल्ली की ओर चला ।

मंत्रि सु मंतह सीष लै । चलि दिल्लिय चहुआन ॥
आइस कों जोइम का हा । [5]इह ध्रत धम्म प्रमान ॥ छं० ५० ॥

पृथ्वीराज से मिलकर मंत्री ने कहा कि अनङ्गपाल आप पर अप्रसन्न हैं उन्होंने आज्ञा दी है कि हमारा राज्य हमें लौटा दो या हम से आकर मिलो ।

चंद्रायना – मिल्यो न्रिपह सोमंत बसीठ जु मुक्कल्यो ॥
सा चहुआनह पास नरिंद सु इक्कल्यो ॥
बिज्यो अनंग नरिंद भूमि हमहीं तजो ॥
कै मिलो आइ चहुआन सुबुद्धिय मंत जो ॥ छं० ५१ ॥

---

१. मो०-बेध । २. मो०-दससीस । ३. मो०-असि ।
४. मो०-बर । ५. मो०-ध्रत धम्म सुप्रमान ।

इस पर पृथ्वीराज का कोपित होना।

बोल्यो हंकि नरिंद बसिठ जु दुब्बऱ्यो।
तब कमधज्ज नरिंद न उत्तर सभऱ्यो॥
बात अनंक्रन कीन हीन हुई उठ्यो॥
चंपि लुहट्टिय हथ्थ बीर बर टट्ट्यो। छं० ५२॥

बसीठ का कहना कि जिसका राज्य लिया आप उसी पर क्रोध करते हैं।

दूहा—उठ्यो बीर बसीठ बल। करि जुहार चहुआन॥
धनी उभै घर लुट्टियै। इह अविज्ज परिमान॥ छं० ५३॥

पृथ्वीराज का कहना कि पाई हुई पृथ्वी कायर छोड़ते हैं।

कवित—रे बसीठ मति [1]ढीठ। बोल बोलै मतिहीना॥
सनेरात उप्पनं। किनैं सक्कर [2]पय दीना॥
[3]घर कर छुट्टी संगि। हथ्थ चढ्ढं मरदाना॥
फिर बक्कै जो मूढ़। होइ ताही जिय ज्याना॥
सट्ठीय बुद्धि नट्ठिय न्रपति। तुम [4]बिमत्ति दिन लहि कहिय॥
उग्गमै सूर पच्छिम [5]अरक। तौ दिल्ली घर तुम नहिय॥छं०५४॥

मंत्री का यह सुनकर उदास मन हो चला आना।

दूहा—सुनि यह बत्त सी दूत चलि। बिन आदर मन मद॥
हीन दीन दिष्षन इमौ। मनों कि [6]वासर चद॥ छं० ५५॥

मंत्री ने अनङ्गपाल से आकर कहा कि मैंने तो पहिले ही कहा था,
यह दैत्यवंशी चौहान कभी राज्य न लौटावेगा।
पृथ्वी तो आप दे चुके अब बात न खोइए।

कवित—[7]तूंअर बीर बसीठ। सामि सदेस सु अष्षिय॥
तुम वृद्धत्तन कुमल। वत्त पहिले हम भष्षिय॥
वह बलिष्ट दैवान। दैत्यबंसी चहुआनं॥
मूज अप्र उप्परै। देय नह तास प्रमानं॥
तुम दई भूमि निज हथ्थ करि। अथ्थ मित्त नन षोइये॥
संभरहि देस देसन नृपति। तौ वृद्धत्त बिगोइये॥ छं० ५६॥

अनङ्गपाल ने एक भी न माना और वह सेना सज कर दिल्ली पर चढ़ आया। पृथ्वीराज नाना की मर्याद को सोचने लगा और उसने कैमास को बुला कर पूछा कि मेरी सांप छछूंदर की गति हुई है अब क्या करना चाहिए।

---

१. ढीठ, डठि, धठि। २. ए०—रर। ३ मो०—घर कर सेगिय बुद्धि।
४. ए० कृ० को०—विपति। ५ ए० कृ० को०—परक।
६. ए० कृ० को०—बासुर। ७. मो०—तोअर।

अनगपाल न न मानि । कूंच किन्नो दिल्लीय दिसि ।।
भूत [1]भविष जानी न । किय रत्तेत नयन [2]रिस ।।
अप्प सेन सजि जूह । आइ ढिल्ली घरवानं ।।
मात पिता मरजाद । चिंत लग्यो चहुआनं ।।
कैमास मंत पुच्छ्यो नृपति । कहो कहा अब किज्जिये ।।
अहि ग्रहिय छछुंदरि जो तजै । नैन जठर भषि छज्जिये ।।छं०५७।।

जो लड़ाई करता हूं तो अपनी मा के पिता (नाना) से लड़ता हूं और जो छोड़ देता हूं तो अपनी हीनता प्रगट होती है, सो अब क्या न्याय है इस पर तुम अपना मत दो ।

दूहा—जो मारौं तो मातपित । छंडौ तौ बल हानि ।।
कहि मंत्री मत्रं गपति । न्याय रीति विधि जानि ।। छं० ५८ ।।

कैमास ने कहा कि न्याय तो यह है कि कलह न कीजिए, इन्होंने पृथ्वी दी है इनको आप न दीजिए, जो न मानें यहीं आकर भिड़े तो फिर लड़ना चाहिए ।

कवित्त—सुनो नृपति चहुआन । न्याय तो कलह न किज्जे ।।
इन दीनी धर अप्प । अप्प तौ इनह न दिज्जे ।।
जो न्रिमान प्रमान । होइहै सोइ नियानं ।।
जब लग्गौ गढ़ आइ । जाइ तब जुद्ध जुरानं ।।
सजि कोट ओट सामत सथ । नारि गोर जंबूर वहि ।।
लग्गं न जोर छिज्जं सुभर । इन सामंत लगंत नहि ।। छं० ५९ ।।

अनंगपाल ने धूमधाम से युद्ध आरम्भ किया । कई दिन तक लड़ाई हुई अन्त में अनंगपाल की हार हुई ।

अनंगपाल बल मंडि । सुभर ढिल्ली गढ़ लग्गा ।।
लेहु लेहु करि दौरि । अप्प बर अप्प विलग्गा ।।
नारि गोरि आतस्स । कोट पारस भर धाइय ।।
जे भर मंडे आइ । सोर करि मोर उठाइय ।।
लग्गै न घात तूंअर नृपति । दिवस च्यार मंडिय ररिय ।।
पुज्यौ न प्रान पानप घटत । दिल्ली धर ढिल्ली करिय ।।छं० ६०।।

हार कर अनंगपाल का फिर बद्रीनाथ लौट आना ।

चौपाई—दीह च्यारि ढिल्ली नृप भारी । बर चहुआनं संमुहै हारी ।।
गोतं धर फिर रावर छंडिय।बद्री छोर सरन ग्रह मंडिय।।छं०६१।।

1. ए० कृ० को०—भवष । 2. मो०—रस ।

**आधी सेना को वहीं और आधी को अजमेर के पास छोड़ कर अनंगपाल लौट गया।**

अनगपाल पंडिय गयो। सैंन सु बंधिय थट्ट ॥
अद्ध सेन अजमेर पर। [1]टारे हथ्थ सुभट्ट ॥ छं० ६२ ॥

**मंत्री सुमन्त की सलाह से अनङ्गपाल ने माधो भाट को सुलतान शहाबुद्दीन गोरी के पास सहायता के लिये भेजा।**

बीर बसीठ सुमंत मिलि। स्वामि बचन [2]समुझाइ ॥
मतौ मंडि चहुआन को। माधो भट्ट चलाइ ॥ छं० ६३ ॥

**माधो भाट जाकर सुलतान से मिला, वह तुरन्त पृथ्वीराज को जीतने की इच्छा से चढ़ चला।**

माधो भट्ट सु मुक्कल्यो। मिल्यो जाइ सुलतान ॥
चढ्यो साहि गोरी सुबर। मिलि बंधन चहुआन ॥ छं० ६४ ॥
तूअर अरु चहुआन के। घर बज्यो बहु दद ॥
माधो भट्ट सु मुक्कल्यो। बर गज्जनै नरिंद ॥ छं० ६५ ॥

**नीतिराव क्षत्री ने अनङ्गपाल के गोरी के पास दूत भेजने का समाचार पृथ्वीराज को दिया।**

नीति [3]राव पित्री सुबर। तूंअर निहि परधान ॥
गोरी दिसि नृप अप्प दिसि। भेद दियौ चहुआन ॥ छं० ६६ ॥
अनंगपाल मान्यो नही। बरजिय पंडि नरिंद ॥
तूंअर अरु चहुआन कै। रहै न एकै बंध ॥ छं० ६७ ॥

**पृथ्वीराज ने अनङ्गपाल से दूत भेज कर कहलाया कि आप को पृथ्वी देने ही के समय सोच लेना था अब जो हमने हाथ फैलाकर ले ली तो फिर क्यों ऐसा करते हैं?**

कवित्त दई भूमि मापित्त। लई हम हथ्थ पसारह ॥
सो पाओ फिर किम सु। बोल बोलहु अविचारह ॥
तुम बिरद्ध तप जोग। राज चाहो सु करन अब ॥
दयो राज तुम हमह। कहा उपजी चित्तह तब ॥
मंगो जु आइ फिरि भूमि तम। सो[4] राज पाओ नहीं ॥
जो गयो जंत चलि ग्रेह जम। कहो सु फिरि आवै कहीं ॥छं०६८॥

---

१. मो०—टारिग। २. मो०—मम काय।
३. कृ०—बर। ४. ए०—तत्त।

जैसे बादल से बूंद गिर कर, हवा से पेड़ के पत्ते गिरकर, आकाश से तारे टूट कर फिर उलटे नहीं आ सकते, वैसेही हमें पृथ्वी देकर इस जन्म में आप उलटी नहीं पा सकते, आप सुख से बद्रिकाश्रम में आकर तपस्या कीजिए।

जलद बूंद परि धरनि। कबहुँ जावै न [1]नभ्भ फिर॥
पवन तुट्टि तरु पत्र। तरु न लग्गै सु आइ थिर॥
तुटि तारक आकास। बहुरि आकास न जाऔ॥
मिघ उलंघि सवजहू। सोइ फुनि हुनि नह थाऔं॥
अप्पिअ सु पहुमि तुम उदक सह। सो पाओ दुजै जनम॥
तप्पौ सु जाइ बद्री तपह। मत विचार राजस मनम॥ छं० ६९॥

आप सुलतान गोरी के भरमाने में न आइए, उसे तो हमने कई बार बांध बांध कर छोड़ दिया है।

तुम गोरी पतिसाह। कहैं जिन [2]मन भरमावहु॥
सत्त भ्रंम साहस्स। काइ पर कहैं गमावहु॥
सामंतनि सुलतान। बार बहु गहि गहि छंड्यो॥
उन अपत्ति के सथ्थ। सपति तुम मत्त सु मंड्यो॥
तिम लग्गि जह्यं विधवा चरन। अप समान होवन कहे॥
मंगो सु द्रब्य कारन स धम। कछू अप्प चित्तह चहे॥ छं० ७०॥

हरिद्वार में आकर दूत अनंगपाल से मिला। संदेसा सुनते ही अनंगपाल क्रोध से उछल उठा।

अरिल्ल सुनि सु दूत आयो हरद्वारह। कथ्थि अनग सम सकल विचारह॥
सुनत श्रवन अति रोस [3]झुकिन मनु। जिम सु सिप चुक्कत कुलिग जनु॥
॥ छं० ७१॥

अनंगपाल ने क्रुद्ध होकर पत्र लिखकर दूत को गजनी की ओर भेजा। पत्र में लिखा कि आप पत्र पाते ही आइए हम और आप मिलकर दिल्ली को विजय करें।

कवित्त अनँगपाल झुकि आप। दूत ढिग हुंते साह जे॥
तिनह कह्यो तुम जाइ। कहो साहब लिष्षो ते॥
दिय पत्र [4]तिन हथ्थ। धरा देत न चहुआनह॥
तुम आवहु चढ़ि अतुंर। कूंच पर कूंच मिलानह॥
मिलि अप्प एक एकहू सुमँति। लरि सु लहि दिल्लिय धरा॥
तुम मत्त छंडि तप बद्रिवर। अब सु पोह कप्पें धरा॥ छं० ७२॥

---

१ मो० को०—अभ्भ। २. ए० कृ० को०—पन।
३. ए० कृ० को०—झुकन। ४. ए० कृ० को०—तुनि।

**दूत ने आकर अनंगपाल के राज्यदान करने फिर उसे लौटाना चाहने तथा पृथ्वीराज के अस्वीकार करने अनंगपाल के हरिद्वार आने का समाचा मुलतान को सुनाया मुलतान सुनते ही चढ़ चला।**

गए दूत गज्जनै। साहि सम बत्त बदै बर ॥
तप सु छंडि तोंवरह। आइ हरद्वार लियन घर ॥
पहुमि मंडि प्रथिराज।[१] राज अप्पै न इक्क तिल ॥
दैवादर चढ़ि साहि। भूमि लिज्जै सु उभय मिलि ॥
सुनि साह थाव नीमान किय। चढ्यौ सेन चतुरग सजि ॥
हय गय समूह साकति सकल। अनगपाल साहस्स कज ॥ छं० ७३॥

**मुलतान शाहबुद्दीन की सेना की चढ़ाई तथा सरदारों का वर्णन।**

चढ़त साहि साहाब। चढ्यो तत्तार खान बर ॥
षान षान [१]षुरसान। षान मारुफ महा भर ॥
कालिम षान कमाम। मीर [२]नासेर अभगह ॥
अलूषान आलीम। चढ़िय हय गय चतुरंगह ॥
मय सयन सकल मारद्ध [३]लष। उभय सहस मत मत्त इभ ॥
नीसान बज्जि नौबति निहसि रहे गज्ज घर पुर सु नभ ॥ छं० ७४॥

छंद लघुनाराच ॥ चढ्यौ सहाब सज्जिय। निमान जोर बज्जिय ॥
मिले [४]सु साह उम्मर। सजें अनूप समर ॥ छं० ७५ ॥
गयंद मद्द गंधयं। सुझै न राह अधयं ॥
पग ठिले पहारयं। नग पर निहारयं ॥ छं० ७६ ॥
सकाज बाज साजयं। कुरग देषि लाजयं ॥
अनूर चाल उज्जवे। मयूर चित्त रिझ्झवें ॥ छं० ७७ ॥
रजोद मोद उप्पली। सपूर सूर पप्पली ॥
रिधें सु साहि आतुरं। कंपे सु अग कातरं ॥ छं० ७८ ॥
लगन्न छीन उल्लहं। षंड़े जु दूरि दुल्लहं ॥
न आन पान जानयं। उड़ान ज्यौं सिचानयं ॥ छं० ७९ ॥
करंत इल्लगारयं। सु आय सिंधु पारयं ॥ छं० ८० ॥

**सिन्धु पार उतरकर, बीस हजार सेना साथ देकर सुलतान ने ततार खां को अनंगपाल को लाने के लिये हरिद्वार भेजा। तातार खां के आने का समाचार सुनकर अनंगपाल बड़े हर्ष से उससे मिला।**

---

१. ए०—षुरसैम। २. ए० कृ० को०—नासैन।
३. ए०—लष, लक्षि। ४ ए० कृ० को०—जु।

कवित्त — सिंधु उतरि सुरतान। कह्यौ सम षान ततारह ॥
तुम अनगेसह लैन। आहु जेंह तेंह हरिद्वारह ॥
सहस बीस लै सेन। अनँग सम मिलिय सोनपुर ॥
बिलम करहु जिन बहुत। अभँग सजि आव आतुर ॥
करि नवनि षान तत्तार चलि। पहुँच्यो हरद्वारह सहर ॥
करि षवरि तब्ब अति प्रीत तन। मिल्यो राज अनगेस बर। छं० ८१॥

अनंगपाल ने बहुत से घोड़े मोल लिये और सेना भरती करके लड़ाई की तैयारी की।

दूह — तहँ तोंअर अनगेस नृप। लए मोल बहु बाज ॥
उभय सहस सेना सजित। रष्षि सुभर किय साज ॥ छं० ८२ ॥

तीन सौ वीर जो अनंगपाल के साथ बैरागी हो गए थे वे भी तलवार बांध कर लड़ने के लिये तयार हुए।

सत्त तीन भर सुभर जे। निज बैराग सरूप ॥
तिन बंधी तरवार फिरि। बदलि भेष बहु रूप ॥ छं० ८३ ॥

तातार खां ने रात भर रहकर सवेरे उठते ही अनंगपाल के साथ कूच किया। अनंगपाल को दो योजन पर रोक कर आगे से बढ़कर उसने सुलतान को समाचार दिया, सुलतान आकर अनंगपाल से मिला, दोनों एक साथ बड़े प्रेम के साथ सलाह करने लगे।

कवित्त — मिले षान तत्तार। बन मन तत्त रत्त बर ॥
दै निमान पहु फट्टन। चले पुर सोन उभै भर ॥
भए साह दल निकट। रष्षि जोजन जुग अंतर ॥
दई षवरि सुलतान। बढ्यौ साह।ब समंतर ॥
दस कोस अग्ग अनगेस कहूं। मिल्यो जाइ साहिब मुहिन ॥
बैठे सु उतरि अति प्रीति पर। मनहु उभै जन इक चित ॥छं०८४॥

अनंगपाल ने सब वृत्तान्त सुनाया, दोनों की सलाह हुई कि जो पृथ्वीराज आप आकर हाजिर हो जाय तो उसे जीव दान करना चाहिए। सुलतान ने दूत के हाथ पृथ्वीराज के पास पत्र भेजा कि तुम बड़ा अनुचित करते हो जो राजा को राज नहीं सौंप देते और जो पृथ्वी है लौटाओ तो आकर युद्ध करो। पृथ्वीराज ने कहा कि एसी कोटि चढ़ाई क्यों न करें अनंगपाल अब राज्य उलटा नहीं पा सकता।

पद्धरी –सुरतान समिलि नृप अनंगेस । किय अनग समह पतिसाह पेस ॥
गज पंच मत्त पंचास बाज । साकत्ति सज्जि दिय अनगराज ॥छं०८५॥
किरवान [1]तोन कम्मान एक । सिरपाव स्वातसुत माल मेक ॥
दे प्रीति चढ़े निस्सान पाव । आए सु मोनपुर उभै ठाव ॥ छं० ८६ ॥
मिलि साह अनग बैठे सुमत्त । तत्तार पानषाना सुचित्त ॥
कहि अनगपाल नृप पुब्ब कथ्थ । चहुआन मन न मानैं समथ्थ ॥ छं० ८७ ॥
जंपै सु साह चढ़ि चलौ प्रात । भंजे सु जुग्गनियय पुरह जात ॥
जो मिलिहु अप्प चहुआन आनि । दीजै तो उभय मिलि प्रान दान ॥छं०८८॥
मती सु राज अनगेस मन्न । उच्चर्‍यौ तांम तत्तार पन्न ॥
देपो सु अप्प दूतह पठाइय । लिप्यो सुबत्त मम ब्रिषम दाई ॥ छं० ८९ ।
चर चारु चाहि हक्कारि लीन । लिषि तत्त पत्त तिन हथ्थ दीन ॥
अनगेस पुत्रि सुत तुम्म अप्प । तुम ममपि राज गय बद्रि तप्प ॥ छं० ९० ॥
करि तप्प आइ फिरि अनंगेस । दिज्जै सु इनहि हय गय सु देस ॥
आनो न चित्त चहुआन और । जग्गे सु सामि न ब्रिम्म चोर ॥ छं० ९१ ॥
भगई न जाइ पर लेइ बस्त । समपौ सुराइ आनग समस्त ॥
गो चार पहर चारैं सु गोइ । कबहूं न धेन बर धनी होइ ॥ छं० ९२ ॥
थनत्रार अस्व सौंपै सु राज । ना होइ ओय पनि ताम बाज ॥
करमनी कृष्षि रष्षो सुभाय । तिन भोग सुभर रावर [2]सुभाय ॥ छं० ९३ ॥
अप्पौ सु देस अनगेस रस्स । जिन करो अप्प मज्झह बिरस्स ॥
भयें बिरस सुष्ष पावै न कोइ । हम देन सीष तुम हितू होइ ॥ छं० ९४ ॥
भये बीरस सुष्ष कहु भयो पंड । कुल सकल नास भो वप्पु षंड ॥
अप्पौं न भूमि जो जीय सुद्ध । तो सजहु आनि इन समहि जुद्ध ॥ छं० ९५ ॥
दिय पत्र दूत प्रथिराज जाइ । सुनि श्रवन अप्प बहु दुष्प पाइ ॥
अनगेस राज सुलतान जोर । ऐसे जु सजै कोटिक्क ओर ॥ छं० ९६ ॥
पावै न तऊ दिल्ली सु थान । झुकि राव घाव कीनौ निसान ॥ छं० ९७ ॥

**पृथ्वीराज ने डङ्कू पर चोट लगा कर सब सरदारों के साथ कूच किया और दो योजन पर डेरा डाला ।**

गाथा—झुकि किय घाव निसानं । चढ़ि प्रथिराज बाज साजेय ॥
सब सामंत समेतं । दिय डेरा सु दोइ जोजनय ॥ छं० ९८ ॥

**दूत ने आकर पृथ्वीराज के चढ़ने का समाचार सुलतान से कहा । जो सब सरदार विरक्त हो गए थे वे भी स्वामि के काम के लिये लड़ने को प्रस्तुत हुए ।**

---

१. ए०—तीन, कमान, कामान । २. मो०—सुजाय ।

दूहा – देषि दूत गये साहि ढिग । कही षबरि प्रथिराज ॥
चढ्यौ सूर सँभर धनी । हय गय दल बल साज ॥ छं० ९९ ॥
सामत सूर समस्त बर । भय संसार बिरत्त ॥
स्वामि ध्रम्म साधन सु बर । मरन लरन मन रत्त ॥ छं० १०० ॥

सुलतान ने दूत से समाचार सुन कर चढ़ाई का हुक्म दिया।

अरिल्ल—
संभलि बत्त [1]चरं सुलतानं । निहुसे [2]बज्जि सु बीर निसानं ॥
भयौ हुकुम साहाब अमानह । सजहु अमीर उम्मरा षानह ॥ छं० १०१ ॥

पृथ्वीराज के चरों ने सुलतान के कूच का समाचार पृथ्वीराज को दिया जिसे सुनते ही वह भी लड़ाई के लिये चल पड़ा।

दूहा चर सु दिष्षि चहुआन कै । साह षबरि कहि राज ॥
सुनत राज प्रथिराज बर । चल्यौ जुद्ध कज साज ॥ छं० १०२ ॥

धूमधाम के साथ पृथ्वीराज सेना के साथ चला, जब दोनों सेनाएं एक दूसरे से दो कोस पर रह गईं तब पृथ्वीराज ने डङ्कों पर चोट दी।

त्रोटक -
सजि साज चल्यौ प्रथिराज बरं । सन सामन सूर सपूर भरं ॥
बिरदैत महाब्बर बीर बली । तिन सों किन जान न रार कली ॥ छं० १०३ ॥
[3]पग्गें भिरि भारथ पारथ से । न बढ़े अग ऊपर आनन से ॥
जुध कों तिनके मुष कोंन जुरे । न मुरें मुष धार अनी सुमुरे ॥ छं० १०४ ।
सजि साहन सेंन हजार दस । रह सेर सवान सु बीर रस ॥
गज [4]सत्त दसं मुर मत्त गजै । तिन देषि बंध्याचल पब्ब लजै ॥ छं० १०५ ॥
घमके घन घुघ्घर घंट वनं । भननंकत भौरनि झौर भनं ।
गति देषि तुरंग कुरंग दुरें । तिनके उर अट्ठुन कोट परें ॥ छं० १०६ ॥
चहुआन चढ्यौ चतुरंग दलं । सजि भैरव भूत बिताल बलं ॥
चर चौसठ जुग्गिनि सथ्थ चलीं । किलकें करि भारथ बैर रली ॥ छं० १०७ ॥
चमकंत सनाह सु जोति इमी । सु करं मधि सूरति बिंब जिसी ॥
सजि टोप रंगावलि [5]हथ्थ लयं। बनि राज सु पष्पर सा [6]वलयं ॥ छं० १०८ ॥
दोइ कोस रह्यौ बिच साहि दलं । चहुआन निसान बजे सबलं ॥ छं० १०९ ॥

---

१. ए०—बरं । २. कृ० ए०—सुरतानह, निसानह ।
३. मो० बज्जे । ४ मो०—पसरें ।
५. ए० कृ० को०—सत्त सुरं मयमत्त गजं । ६. ए०—हाथ ।
७. मो०—परकर । ८. मो०—समयं ।

पृथ्वीराज के पहुंचने का समाचार सुनते ही सुलतान ने अपने सरदारों को भी बढ़ने का हुक्म दिया।

दूहा सजि आयौ चहुआन जुध। सुन्यौ श्रवन पतिसाहि॥
हुकम षान उमरान हुअ। सज्यौ अंग सन्नाह॥ छं० ११०॥

आगे तातार खां को रक्खा, मारूफ खां को बाईं ओर और खुरासान खां को दाहिनी ओर अनंगपाल को बीच में करके पीछे आप हो लिया।

गाथा मुष्ष सु रिष्षी ततार। बाईं दिसा षान मारूफं॥
दाहिन षां षुरसानं। मद्धि अनगेस पुट्ठि साहावं॥ छं० १११॥

पृथ्वीराज ने भी अपनी सेना की व्यूहरचना की। आगे कैमास को और पीछे चावंडराय को कर दिया।

सजि ठ्ठ्ठी सुल्तानं। सुनि चहुआन अप्प व्यूहानं॥
मुष कीनौ कैमासं। चावँडराइ पुच्छ सज्जायं॥ छं० ११२॥

अपनी सेना को बीच में रक्खा और आज्ञा दी कि अनंगपाल को को कोई मारे नहीं, जीते ही पकड़ना चाहिए।

दूहा मद्धि फौज प्रथिराज रचि। कह्यौ सु कर करि उंच॥
अनंग राज जीवत [1]गहौ। इह सु रचौ परपंच॥ छं० ११३॥

दोनों दलों का सामना हुआ, कैमास ने युद्धारम्भ किया।

जिन सु हनौ अनगेस जिय। गहौ सु जीयत [2]सास॥
इनें दुदल दिठ्ठाल भय। लई वग्ग कैमास॥ छं० ११४॥

दोनों दल का सामना होते ही घमसान युद्ध होने लगा।

बिहु दल बल सिंधू बजे। उपजत सूर उहास॥
[3]व्योहनि पर नष्षौ षयंग। करि कलकी कैमास॥ छं० ११५॥

कैमास ने शस्त्र संभाल कर युद्धारम्भ किया। युद्ध का वर्णन।

भुजंगी
लई षग्ग कैमास बीरं अमानं। धमंके धरा गोम गज्जे गुमानं॥
उतें उप्पगी वाग ततार षानं। मिले हिंदु मीरं दोऊ दीन मानं॥ छं० ११६॥
[4]वजे राग सिंधू सु मारु अवग्गे। गजे सूर सूरं असूरं सु [5]भग्गे॥
चढ़े व्योम विम्मान देषंत देवं। बढ़े स्वामि कज्जे सु सज्जे [6]उभेवं॥ छं० ११७॥
छुटे नाल गोला हवाई उछंगं। [7]न चित्रंमनों जानि तुट्टे निहंगं॥
करष्षे चलै बान बानं कमानं। भई अंध धुंधं न [8]सुझ्झैति भानं॥ छं० ११८॥

---

१. ए० कृ० को०—गहैं गहै। २. मो०—साह। ३. ए० कृ० को०—वोहनि।
४. ए० कृ० को०—बज्जे। ५. ए० कृ० को०—भज्जे।
६. ए० कृ० को०—नभवं। ७. मो०—ढुट्टे। ८. ए० कृ० को०—सुझ्झैसु।

मिले सेल भेलं समेलं अपारं । सनाहं फटें हीय होवत्त पारं ॥
मदं मत्त दंतं उषारे मसंदं । मनों भिल्लिया पब्ब उष्षालि कंदं ॥छं० ११९॥
लगै नाग नाग मुषी सूर ऐचैं । हथन्नापुरं जानि बलिभद्र पैचै ॥
झरं ओझरं झार झारं झनंकै । करै गज्ज चिक्कार [1]ताजी किनंकै ॥छं०१२०॥
हूअं पूरनं जाम मध्यान जंत्री । मिले दिठ्ठ तत्तार आनंग मंत्री ॥
चलै मातुलं ओर हक्कं कमासं । हन्यो षान षग्गं पहुँचे वृहासं ॥ छं० १२१॥
तके तूंवरं पै लयौ गज्ज राजं । धपे दाहिमा पागरा छडि वाजं ॥
जरी सेल गाढ़ी विचं [2]पीलवानं।बियो घाव कीयो सु कड्डु क्रपानं ॥छं०१२२॥
कटी दंत लौ सुंड लोही भभक्कं । मनों सारदा कंदरा थी उबक्कं ॥
पऱ्यो कज्जलं कूट ज्यों तूटि हथ्थी।तजे तूंअरं भज्जिगे सब्ब सथ्थी ।छं०१२३॥
भगंदंत वालौ किधौं सु प्रतीकं । महा दिघ्घ कायं अरज्जुन्न झीकं ॥
दबी द्वादसं कोस भू घंट मद्धे । पढ़े बेद बानी पुरानं प्रसिद्धे ॥ छं० १२४ ॥
पऱ्यो दाहिमा भीम ज्यों गोल कूंडे । घटो कल्ल पथ्थं न सथ्थं उमंडे ॥
अलुझ्यो पगं अग्ग में इब्भ राजं । हरी जेम कूदे करी मथ्थ गाजं ।छं०१२५॥
किलावा रह्यौ पग्ग में लग्ग पासी । ग्रह्यौ जीवतौ बद्रिकाश्रम्म बासी ॥
सनद्धं रहि कड्डियं अद्ध विद्धी।चढ़ी हथ्थ दिल्ली न कारज्ज सिद्धी ।छं०१२६॥
उभै मौत मानौं [3]रहे लग्गि छत्ती । पलें भीर सामंत की आइ पत्ती ।
षुरासान मारूफ तत्तार जोरी । करें एक फौजं धप्यौ साहि गोरी छं०१२७॥
इत चहुआनं भुजा के भरोसें । मनों [3]लंघनो सिंघ तुट्टो सरोसें ॥
[4]गढ़ं इंदपथ्थं सु हायं सु कज्जें । उभै दीन जुट्टे करे षग्ग धज्जें ॥छं० १२८॥
रसं लूक लग्गे हुए टूक टूकं । रिनं षत्त पट्टं [5]पुराने अचूकं ॥
घटे जाइ आघाट बैकुंठ थानं । मिट्यो नट्ट गोटा जिसौ आव जानं॥छं०१२९॥
बरं चंग चंगे परी हूर सूरं । रचें रुंडमालं महेसं गरूरं ॥
सिवा श्रोन घप्पी सु कीनो डकारं।करें षचरा भूचरा किल्लकारं ॥छं०१३०॥
उड़ै रेनं गैनं भयौ अंधकारं । पराए न अप्पं न सुझ्झै लगारं ॥
इसी भांति भारथ्थ मंतौ करूरं । घरी च्चार षचे रह्यौ रथ्थ सूरं ॥छं०१३१।
हरद्वार लौं जाइ लायौ सु भग्गो । सबै सेन भग्गो तिनं लार लग्गो ॥
रह्यौ पातिसाहं भुजं लाज झल्ली।षरं पंचि माइक्क छंडे सु भल्ले ॥छं० १३२॥
गनें कोंन नामं अनेकं फवज्जं । लग्यौ दाहिमा के तुरंगम्म कज्जं ॥
बड़ं गुज्जरं कम्मधज्जं पुंडीरं । छलं पारि दौन्यो करे नाहिं सीरं ॥छं०१३३॥

---

१. मो०—बाजी । २. सो० कृ० को०—पति ।
३. ए०—लंघलं, लंघने, लंघनं । ४. मो०—प्रति "हकं एक एकं सहायं सु कज्जे"
५. मो०—ग्रही कैं । ६. ए० कृ० को०—पीलो ।

घरे सिप्परं अट्ठु ह्वं काल भेसं। लियौ संग्रहे चौंडरा गज्जमेसं ॥
फटे पारसं सत्त साहस मीरं। परे पंचसै षेन हिंदू सु बीरं ॥ छं० १३४ ॥
उभै पाहुने कीन चंदं प्रकासे। ढले मुष्ष मंगे प्रथीपत्ति पासे ॥ छं० १३५ ॥

**शहाबुद्दीन को चावंड राय ने पकड़ लिया, पृथ्वीराज की जय हुई, सात हजार मुसलमान और पांच सौ हिन्दू मारे गए।**

कवित्त—बंधि साहि साहाब। लियौ चावड राय बर ॥
हय कंधह लै डारि। गयौ निज सथ्थ सेन नर ॥
नीर उतरि पति असुर। षेत ढुंढ्यौ प्रथिराजं ॥
मुसलमान सत सहस। परे सामथ करि काजं ॥
पंच सै सुभर हिंदू सु परि। उभै सत्ति झोरी सु जगि ॥
जित्यौ सु राज सोमेस सुअ। [1]घनै जैत बज्जै बजिग ॥ छं० १३६ ॥

**पृथ्वीराज का सुलतान को कैद में भेज कर अनंगपाल को आदर सहित दरबार में बुला कर उनके पैर पड़ना।**

मुसलमान धर गहि। दाग निज सुभर दिवायौ ॥
लियें जीति प्रथिराज। समह सामंत घर आयौ ॥
सभा बैठ भर सुभर। कह्यौ कैमास राइ गुर ॥
अनगेसह लै आउ। चल्यौ मत्री सु लेन घर ॥
आन्यौ सु राज अनगेस तेंह। प्रथीराज लग्यौ सु पय ॥
सनमान प्रान अति प्रीति मो। भाव भगत राजन करय ॥ छं० १३७ ॥

**दाहिम राव को हुक्म देकर सुलतान को दरबार में बुलाना, उसके आने पर पृथ्वीराज का अनंगपाल से कहना कि आप तो बड़े बुद्धिमान हैं आप इस शाह के बहकाने में क्यों आ गए ?**

दियौ हुकम दाहिम्म। ल्याउ दीवान साह कहु ॥
सब देषें सामंत। मुक्कि आनन अपत्ति बहु ॥
आन्यौ साहि हजूर। मिल्यौ प्रथिराज राज बर ॥
बैठि साह साहाब। मुष्ष देषें जु [2]सुभर भर ॥
बाल्यौ जु राज प्रथिराज बर। अनँगराइ तुम अति सुमति ॥
भरमौ सु केम कहि साहि के। इह तो [3]पति उत्तरि अपति ॥ छं० १३८ ॥

दूहा—कहै राज प्रथिराज गुर। सुभर बोलि बर अग्ग ॥
अनँग सीस उंच न करैं। नाग दमन सिर नग्ग ॥ छं० १३९ ॥

---

१. ए० कृ० को०—बजै। २. मो०—सुर सुभर।
३. ए० कृ० को०—गति।

सरदार गहलौत ने कहा इसमें महाराज अनंगपाल का दोष नहीं है यह सब प्रपंच दीवान का रचा हुआ है।

कवित्त -कहै [1]गज्जि गहिलौत। कछ्छ सामंत सुनौ सहु ॥
अप्प अनी [2]एकंत। [3]असुर सुरतान बही कहु ॥
समुद सजल जल षार। ससी लग्गौ सु कलंकह ॥
सूर गिलै रम राहु। पंथ लुट्टाइ गोय बहु ॥
दसरथ्थ श्राप काक सु विक्रम। दइ दिवान विपरीत गति ॥
पतिसाह कही सुनतें सकल। अनगपाल नठ्ठी सुमति ॥ छं० १४० ॥

चामुंड राय का कहना कि कुसंग का यही फल होता है।

दूहा—बदै राइ चामड बर। इह अवस्थ होइ अंग ॥
जब सु मानसर तजि करै। हंस काग कौ संग ॥ छं० १४१ ॥

सामंतों ने जितनी बातें कहीं, सब अनङ्गपाल नीचा सिर किए सुनता रहा, कुछ न बोला।

जिते वचन सामंत कहे। तिते सहे अनगीस ॥
षील चील्ह सम सुनि रह्यौ। उठ्यौ न ऊरध सीस ॥ छं० १४२ ॥

पृथ्वीराज का शाह को एक घोड़ा और सिरोपाव (खिल्लत) देकर छोड़ देना।

भाव भगति प्रथिराज ने। कीनी अति महिमान ॥
इक्क बाज सिरपाव दै। छंडि दियौ सुरतान ॥ छं० १४३ ॥

शहाबुद्दीन का घोड़े हाथी और दो लाख मुद्रा दंड देना और पृथ्वीराज का उसे सामंतों में बांट देना।

कवित्त—छौंड़ि दियौ सुरतान। डंड [4]कब्बूल कियौ सिर ॥
बीस [5]हस्ति सत बाज। [6]उंच जाति गातहु मिर ॥
उभै लष्ष बर द्रव्य। दियौ साहाब सु डंडं ॥
सो प्रथिराज नरिंद। अद्ध दीनौ चामंडं ॥
अध दंड सब्ब सामंत कहुं। बंटि दियौ चहुआन बर ॥
दै दंड षत्त नर बर सुभर। प्रथीराज छीवै न कर ॥ छं० १४४ ॥

म्लेच्छ को जीत कर पृथ्वीराज दिल्ली आया।

दूहा—मेच्छ बंध्र चहुआन ने। लिये हयग्गय भार ॥
फिरि प्रसन्न प्रथिराज किय। दिल्ली कोटहु बार ॥ छं० १४५ ॥

---

१. कृ०—षाजि। २. मो०—एकंग।
३. ए० कृ० को०—असुरन नं मिबही कहं। ४. मो०—कबू लै।
५. ए०—हस्ति। ६. ए०—ऊंच जाति सुतहि मिर।

बरष एक पछ्छै न्रपति। तब लगि भर सबलान ॥
समी हयगय दल सजे। चतुरंगी चहुआन ॥ छं० १४६ ॥

**राजा से राव पज्जून, गोयन्द राय आदि सामंत आकर मिले।**

कवित्त -मिल्यौ राव पज्जून। मिल्यौ मोरी महनसिय ॥
मिले राव पुंडीर। गए [1]दुज्जन वल नसिय ॥
मिले निडर रठ्यौर। मिल गोईंद गहिलौत ॥
मिलि षीची पज्जून। जाम जद्दौं पहिलौतं ॥
आरंभ राव कनकू मिल्यौ। रघुबंसी हय जा रही ॥
कविचंद मिल्यौ जयचंद कों। नाम सभट्टा भारही ॥ छं० १४७ ॥

**अनंगपाल का मंत्री से पूछना कि अब मुझे क्या करना उचित है।**

अरिल्ल -तब सुमंत परधानह पुच्छिय। कहौ मंत मंत्री मत अच्छिय ॥
किंहि विधि क्रम्म ध्रम्म जस रष्षै।मुनि परधान एह विधि अष्षै ॥छं० १४८॥

**मंत्री ने कहा कि महाराज आप अब बूढ़े हुए मृत्यु समय निकट है और पृथ्वीराज को दिल्ली आप दे चुके हैं अब इसका मोह छोड़ कर धर्म कर्म कीजिए।**

दूहा -अनगपाल तिन पावि अङ। अरु बर बंधव साल ॥
वृद्ध जोग वपुजोग धरि। चपि जरा अरि काल ॥ छं० १४९ ॥
जोगिनपुर प्रथिराज को। दैव दियौ दिन बित्त ॥
मोह बध बंधन तजे। ध्रम क्रम कीजै चित्त ॥ छं० १५० ॥

**मंत्री का कहना कि संसार के सब पदार्थ नाशमान हैं इस की चिन्ता न कीजिए।**

कवित्त -न रहै सर वापीय। अनुर गढ़ मंडप बहुज्जं ॥
न रहैं धन वन तरुनि। कूप प्रवन फिरि छज्जं ॥
न रहै ससि रबि भोम। जाइ [2]थावर अरु जगम ॥
न रहै सात समंद। धरै भंजय सोइ अगम ॥
जानहु न प्रलै चतुरंग तम। प्रलै इहै सो दिष्पियै ॥
राषौ न चित आचितका। जीमन मरन विसिष्पियै ॥छं० १५१ ॥

**रानी का सलाह देना कि पृथ्वीराज से आधा पंजाब का राज्य ले लो अथवा जो व्यास जो कहैं सो करो।**

पुनि बरज्यौ नृप त्रीय। जीय तिय [3]तीय उतारिय ॥
तजिय मान घरबार। पुच्छयौ व्यास हँकारिय ॥
चाहुआन अरि भज्जि। होइ धर अनग नरेसं ॥
पंच नदी करि अद्ध। बँटि अप्पै अध देसं ॥

---

१. मो०—बल। २. ए०—अबर अंबर। ३. मो०—मीस।

तुम कह्यौ जोति [1]अग जोति बिय। इह अपुब्ब कथ मंडिकैं ॥
कै ग्रहौ पंथ बद्री सरन। धरा काम कलि छंडि कैं ॥ छं०१५२ ॥

**व्यास जी का कहना कि बलवान पृथ्वीराज को दिल्ली का राज्य करने दीजिए। आप गुरु का ध्यान करके तप कीजिए।**

कहै व्यास अनगेस। तपै ढिल्ली चहुआनं ॥
बहु बर बल छज्जि है। बंध मोषन सुलतानं ॥
तुम बद्री तप जाहु। धरा संदेस न आनहु ॥
इह न्रिम्मान प्रमान। पुब्ब संबंधन जानहु ॥
न्रिम्मलो ध्यान गुर ग्यान करि। हरि भजि न्रिम्मल [2]होइहै ॥
नन करो चित्त दुविधा न्रपति। अत्त पुरत्तन षोइहै ॥ छं० १५३॥

**राज्य धन सम्मान मांगने से नहीं मिलता और न बल से स्नेह होता है।**

न लहै मांग्यो देस। बेस पुनि मांग्यो न लहै ॥
न लहै मंग्यो मान। पान फुनि मांग्यो म लहै ॥
न लहै धन मंगत्त। गत्त फुनि रूप [3]बिनानं ॥
पुब्ब निबध्यो बंध। लहै सोई परिमानं ॥
तुम जान ग्यान मतिमान गुर। नेह न लब्भै जोर बर ॥
आतम्म चित्त अनचिंत तजि। इहै मत्त तुम सत्त करि ॥छं०१५४॥

**मेरा मत मानो कि बद्रीनाथ जी की शरण में जाकर कन्दमूल फल खाकर तप करो।**

अरिल्ल— मानि मंत तुम तूवर छडिय। जाइ सरन बद्री तप मडिय ॥
कंद मूल आहार अचानिय। कै बन फल तन धारन पानिय ॥छं०१५५॥

**पृथ्वीराज ने अनङ्गपाल की बड़ी सेवा की। जब तेरह महीने बीत गए तब अनङ्गपाल ने दौहित्र ( पृथ्वीराज ) से कहा कि अब मुझे बद्रीनाथ पहुंचा दो वहां बैठा कर तप और भगवान का भजन करूं, पृथ्वीराज ने कहा कि आप यहीं बैठकर तप भजन कर सकते हैं।**

कवित्त— अनगराइ अति सेव। करै प्रथिराज राज अति ॥
मास एक वृष वित्त। बहुरि उपजी सु राज मति ॥
कह्यौ पुत्रि सुत सभह। मोहि मुक्कलि बद्री दिस ॥
तहां [4]बपु साधन करौ। धरौं [5]हरि ध्यान अहो निसि ॥

---

1. ए०—सम, कृ०—मम। 2. मो०—षोइये, होइये। 3. ए०—निनानं।
4. मो०—तप। 5. ए०—अहि।

बोल्यों सु राज चहुआन बर । रहौ इहां साधन करौ ॥
तप तुला दान धर्मह बिबिध । ध्यान ग्यान हिरदै धरौ ॥छं०१५६॥

पृथ्वीराज ने बहुत समझाया पर अनङ्गपाल ने एक न माना । उसे बद्रीनाथ जाने की लौ लगी रही । तब पृथ्वीराज ने बड़े आदर के साथ दस लाख रुपया सात नौकर और दस ब्राह्मण साथ देकर उन्हें बद्रीनाथ पहुंचा दिया । अनङ्गपाल वहां जाकर तपस्या करने लगा ।

कही सुत सोमेस । राज अनगेस न मानी ॥
बपु साधन तप काज । बद्रि दिसि मनसा ठानी ॥
तब पुत्री बर पुत्र । लष्ष दह द्रव्य सु अप्पौं ॥
सत अनुचर इक जान । बिप्र दस एक समप्पो ।
चल्यौ अनंग बद्री सरन । पहुँचायौ प्रथिराज नृप ॥
तह आइ राज तोंवर सुबर । तपै राज उग्रह सु तप ॥ छं०१५७॥

पृथ्वीराज की सहानुभूति दयालुता और बीरता की प्रशंसा ।

धनि सु चित्त प्रथिराज । करुन रस आप उपन्नो ॥
द्रब्ब दरक सत अद्ध । पुन्य कारन भरि दिन्नौं ॥
सबै सुभर अनगान । आनि आदर ग्रह बासिय ॥
धनि धनि जंपै लोइ । किति भू मडल भासिय ॥
आषेट दुष्ट दुज्जन दलन । करै केलि सामंत सथ ॥
कबि चंद छंद वंधिय कवित । प्रथ्थिराज भारथ्थ कथ ॥छं०१५८॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके अनंगपाल दिल्ली आगमन फिरि प्रथिराज जुरन बद्री तप सरन नाम अठाविसमो प्रस्ताव संपूरणम् ॥ २८ ॥

# अथ घघर की लड़ाई रो प्रस्ताव लिख्यते।

## ( उन्तीसवां समय )

**पृथ्वीराज साठ हज़ार सवार लेकर दिल्ली का प्रबन्ध कैमास को सौंप कर शिकार खेलने गया, यह समाचार गज़नी में पहुंचा।**

कवित्त—दिल्लियपति प्रथिराज। अवनि आखेटक [1]षिल्लय॥
साठ सहस असवार। जाइ लग्गा घर ढिल्लय॥
धूनि धरा पतिसाह। रहे पेसोर [2]सुथनाय॥
सथ्थ लिये सामंत। दिली कैमास सु [3]जानय॥
आगया सु रमय प्रथिराज बर। गज्जन वै घर धूसियै॥
दूसरो इंद्र दिल्लेस बर। सुभर सरस ढिग सुब्भियै॥ १॥

**दूतों ने जाकर गज़नी में शाह को समाचार दिया कि पृथ्वीराज धूमधाम के साथ शिकार खेलने को निकला है।**

दूहा—गई षबर ध्रम्मान की। उट्ठ चढ़े असवार॥
ढिल्ली धर लिजै तषत। दिसि गज्जनै पुकार॥ छं० २॥
प्रथीराज साजत पवँग। है गै नर भर भार॥
दिल्लपति आषेट चढ़ि। कुहकबान हथनारि॥ छं० ३॥
डेरा करि पेसोर नृप। सहस सट्ठि सुभ बाज॥
सोन[4] पंथ बिच पंथ दोइ। गल ग्रज्जे अग्राज॥ छं० ४॥

**शहाबुद्दीन के भेजे हुए गुप्तचर ने पृथ्वीराज के शिकार खेलने का समाचार लेकर गज़नी में जाहिर किया।**

कवित्त—गोरी पठए दूत। चले च्यारों चतुरन्नर॥
लीय षबरि प्रथिराज। चले पच्छे गज्जन घर॥
किय सलाम जब दूत। तबहि तत्तार सु बुज्झिय॥
कहा करंत दिलेस। चढ़त गिरबर घर धुज्जिय॥
सँग [5]सत्त षट्ट सामंत चलि। तीन पाव लष्षह तुरी॥
अनि सूर बीर नरवर सकल। उड़ी षेह धर उप्परी॥ छं० ५॥

---

१. ए०—पिल्लिय, ढिल्लिय।
२. ए० कृ० का०—धरसिय।
३. ए० कृ० को०—मतिय।
४. ए०—पंथ।
५. कृ० को० ए०—सित्त।

आषेटक दिन रमय । संग स्वानं घन चीते ॥
नावक पावक बिपुल । जक्कि दिन जामह् जीते ॥
सहस तुरी बघ्घह् सु । लंब सिरषां मिर [1]पुट्टिय ॥
जुर्रा [2]रु बाज कूही गुहा । धानुक्की दारू धरा ॥
वहु काल भाल वदकं बिला । जम भय तत्र जितिय धरा॥छं० ६॥

**सुलतान ने प्रतिज्ञा की कि जब मैं पृथ्वीराज को जीत लूंगा तभी हाथ में तसबीह (माला) लूंगा ।**

रमै राज आषेट । सत्त एकल बल भंजै ॥
पंच पथ्थ परिगाह् । रंग अप्पन मन रंजै ॥
सहस एक बाजित्र । सूर किरनह् सपेषै ॥
सुनि गोरी साहाब । दाह् दिल्ल महन क्रिमेषै ॥
जित्तौंब जब्ब प्रथिराज कों । तब तसबी कर मडिहौं ॥
टामंक सद्द् नद्दह् करों । जुगति साह तत्र [3]छंडिहौ ॥ छं० ७ ॥

**खुरासान, रूम, हबश और बलख आदि देशों मे सुलतान का सहायता के लिये पत्र भेजना ।**

दूहा  देस देस कग्गद फटे । पेसंगी पुरसान ॥
रोम हबस अरु बलक में । फट्टे पहु अप्पान ॥ छं० ८ ॥

**पांच लाख सेना लिए सुलतान का पृथ्वीराज की ओर आना और दूत का यह समाचार पृथ्वीराज को देना ।**

कवित्त - सिलह् लोह सज्जंत । लप्प पचह् मिलि पप्पर ॥
कूंच कूंच षरि षंर । गुरज धारी लष गप्पर ॥
कोस दहं दह कूच । आइ गिरवान मनत्तो ॥
दौरि दूत दिल्लेम । जाम कर त्रय दिन वित्तो ॥
मुक्काम कियो प्रथिराज नृप । तहा षबरि कहि दूत सब ॥
गोरी नरिंद है गै सुभर । सजि आयो उप्पर सु अप ॥ छं० ९ ॥

**चैत्र शुक्ल ३ रविवार को दो पहर के समय पृथ्वीराज ने कूच किया और वह घघ्घर नदी पहुंचा ।**

चैत मास रबि तीज । सेत पप्पह् कल चदह् ॥
भयो सुदिन मध्यान । चढ्यौ प्रथिराज नरिंदह् ॥
कटक सबर हिल्लोर । भार सेसह् करि भग्गय ॥
चढ़ि सामंत सकज्ज । नद्द् सुर [4]अंमर जग्गिय ॥

---

१. मो० को० कृ० पुच्छिय ।
२. ए० कृ० को०—जु ।
३. मो०—ठंडिहौं ।
४. मो०—अमर सु जग्गिय

गज रोर सोर बंधे घटा । सिलह् बीज सिलकावलिय ॥
[1]पप्पीह चीह् सहनाइ सुर । नदि घग्घर मेलान विय ॥ छं०१० ॥

**शहाबुद्दीन की सेना के कूच का वर्णन ।**

दूहा —आयौ आतुर उप्परह् । पैसंगी पतिसाह् ॥
[2]पच्छांई बादल प्रबल । भग्गे राह् विराह् ॥ छं० ११ ॥
बरन बरन तहां देषियै । घंटा रव गजराज ॥
सन्नाहा सन्नाह् रजि । पष्षर सष्षर साज ॥ छं० १२ ॥
भई हलोहल सेन सब । पान व्यूह बर षेत ॥
लष्ष एक भर अंग मैं । छत्र धऱ्यौ सिर जैत ॥ छं० १३ ॥
हुअ टामंक सु दिसि बिदिसि । हुअ संनाह् सनाह् ॥
हूअ हलोहल सुब्भरन । दोऊ दिन इक राह् ॥ छं० १४ ॥

**सेना का वर्णन ।**

त्रोटक —हुअ सद्द सु सद्दह नद्द भरं । घन घेरिक कीय सु फौज बरं ॥
लष लष्ष मिले दल संमिलयं । नर भद्दव बाहल संमिलयं ॥ छं० १५ ॥
सु अग्गे हथनारि अपार सजं । तिन देषत काइर दूरि भजं ॥
तिन पिट्ठ हजार उमत्त चले । छह् रित्त [3]झरंत करी तिहले ॥ छं० १६ ॥
तिन पिट्ठह फौज गहब्बरयं । धरि गोरिय मुट्ठ करं धरियं ॥
कमनैत अभूल सु लष्ष लियं । तिन मध्य ततारह छत्र दियं ॥ छं० १७ ॥
लष दोय गुरज्ज स गब्बरियं । पुरसान दियं दल पष्षरियं ॥
बलकी उमराव सु सत्त सयं । निसुरत्तह लष्ष हुकम्म भयं ॥ छं० १८ ॥
षुरसान तनं दल उप्पटयं । मनुं साइर सत्त उलट्ट भयं ॥
[4]जल त्रानिय [5]पानिय अद्ध मरं । लोहानिय पानिय षेत षरं ॥ छं० १९ ॥
हबसी उजबक्क हमीर भरं । कलबानिय रुम्मिय अग्ग धरं ॥
सरबानि ऐराकि मुगल्ल कनी । बहु जाति अनेक अनेक भती ॥ छं० २० ॥

**मुसलमान सेना का व्यूहबद्ध होकर नदी पार करना ।**

कवित्त —फौज बंधि सुरतान मुष्ष अग्गे तत्तारिय ॥
मधि नायक सुरतान । नील पुरसान सु भारिय ॥
मोती निसुरति षान । लाल हबसी कोलंजर ॥
पाचि पीठि रुस्तम । पना बहु भांति अवर नर ॥
उत्तरिय नद्द गोरीस पहुं । बज्जा दस दिसि बज्जिया ॥
मानों कि भद्द उलटी मही । साइर [6]अंबु गरज्जिया ॥ छं०२१ ॥

---

१. ए०—पापीह । २. कृ०—पच्छाही । ३. ए०—करंत ।
४. ए०—जब । ५. ए०—ध्यानिय । ६. ए०—अंबर ।

**पृथ्वीराज ने भी अपनी सेना सज्जित कर चामंडराव को आगे किया ।**

दूहा —दिल्लीपति फौजह रची । दियो जैत सिर छत्र ॥
चामंड रा अग्गै भयौ । मनों सु गिरवर गत्त ॥ छं० २२ ॥

**पृथ्वीराज नें अपनी सेना की गरुड़व्यूहाकार रचना की ।**

कवित्त - फौज रची सामंत । गरुड़व्यूहं रचि गढ्ढिय ॥
पंष भाग प्रथिराज । चंच चावंड सु गड्डिय ॥
गाबरि अत्ताताइ । पांइ गोइंद सु ठढ्ढिय ॥
पुच्छ कन्ह चौहान । पेट पम्मारह पढ्ढिय ॥
मुंडाल काल अग्गो धरे । [1]कढे बोइ कलहन्न किय ॥
चालंत बान गोरै प्रबल । मानहु अधकि मार दिय ॥ छं० २३ ॥

**दोनों सेनाओं का साम्हना होना । एक हजार मीरों का कैमास को घेरना ।**

तत्तारह उप्परह । चित्त चावंड चलायो ॥
दुहू फौज अग्गंज । दुहूं भुज भार भलायो ॥
मीर बान बरषंत । धार धारा हर लग्गो ॥
बाही चामँडराइ । भूमि तत्तारह भग्गो ॥
उत्तरे मीर सै पच दुइ । दाहिम्मै किन्नो दहन ॥
पहिलै जु झुझ्झ दिन पहिल कै । मच्चो जुद्ध जानें महन॥छं०२४॥

**तत्तार खां का घायल होना । मीरों की बीरता ।**

भूमि पर्यो तत्तार । मारि कमनेत प्रहारै ॥
एक घाव दोइ ट्क । परे धारन मुहु धारै ॥
[2]षुर बज्जै पुरतार । चमकि चामड चलायो ॥
भरै बथ्थ सिर हथ्थ । एक बहु लष्षन धायो ॥
जब परै बूंद तब बीर हुअ । सत्त घरी साहस धरै ॥
तिनमा [3]कटक्क त्रिबिधी घड़ा । एक एक पग अनुसरै ॥छं०२५॥

**कैमास का घायल होना और जैतराव का आगे बढ़कर उसे बचाना ।**

षान षान आषूंद । अठ्ठ सहसं बहु गब्बर ॥
परिय पंति अवनेस । पारि बहु [4]अब्बर गब्बर ॥
[5]हयौ नेज चामंड । बीर दो सहस लरै भर ॥
हस्ति एक बिन दंत । तमह तिन मथो सहस कर ॥

---

१. ए०–कढ्ढे दोई कल कियं ।　　२. ए०–पुर ।
३. ए०–कमंक ।　　४. मो०–परिकर, कृ०–उब्बर ।
५. कृ०–पयौ, ए०–मथौ ।

दाहिम्म राव मुरछयो पऱ्यो । दोन्यो जैत महाबलिय ॥
मानों कि अग्ग जज्जर बही।कलि मझ्झे रिन बट कलिय॥छं०२६॥

**चावंडराय ने ऐसा घोर युद्ध किया कि सुलतान की सेना में कहर मच गया।**

धपी [1]सेन सुरतान । [2]मुठ्ठि छुट्टी चावद्दिसि ॥
मनु कपाट उघऱ्यो । कूह फुट्टिय दिस विद्दिसि ॥
मार मार मुष किन्न । लिन्न चावंड [3]उपारे ।
पर सेन सुरतान । जाम इक्कह परि धारे ॥
गल बथ्थ घत गाढ़ो ग्रह्यो । जानि सनेही भिटयो ॥
चामंडराइ करि वर कहर । गोरी दल बल [4]कुट्टयो ॥ छं० २७ ॥

**जैतराव के युद्ध का वर्णन।**

जैत राइ जडधार । लियों कर दंत मुष्ष कर ॥
परे बज्र सिर धार । मनों मेना सिर उप्पर ॥
षुरसानी बंगाल । मनहु [5]डंडूर रमावै ॥
भरै पत्र जोगिनी । डक्क नारद्द बजावै ॥
अपछरा गीत गावत इला । तुंबर तंत बजावहीं ॥
सुरतान सेन दिल्लेस वर । [6]मग्ग मग्ग जम गावहीं ॥ छं० २८ ॥

**युद्ध का रङ्ग देख कर सुलतान सिर धुनने लगा, जैतराव और खुरासान खां का तुमुल युद्ध हुआ।**

सिर धूनत पतिसाह । धाह सुनि सेना सथ्थिय ॥
लुथ्थि लुथ्थि मुह धार । परे बथ्थन सो बथ्थिय ॥
जम सों जम आहुरै । सूर जुट्टै दोउ घुट्टै ॥
नई गंठि तन जोग । सूर मुंडावलि घुट्टै ॥
षुरसान जैत अब्भूतनिय । धार धार मुह कट्टिया ॥
ऐसो न जुद्ध दिष्षो सुन्यो । दारुन मेछ दवट्टिया ॥ छं० २९ ॥

मनु द्वादस सूरज्ज । हथ्थ चंद्रमा महा सर ॥
जिन उप्पर झलमलै । ताहि घर गोरिय सुब्भर ॥
कटक कूह किलकार । सार परमार बजायो ॥
भिरि भंज्यो सुरतान । एक एकह मुष घायो ॥
सिर सार धार बुढयो प्रहर । तब दोन्यो पज्जून भर ॥
निसुरत्ति षान लष्षह बली । लष्ष एक पाइल सुभर ॥ छं० ३० ॥

1. मो०—मुठ्ठि ।
2. मो०—मुठ्ठि ।
3. ए०—उपारे ।
4. ए० कृ० को०—छुट्टयो ।
5. ए०—कृ०—को०—दंडूक ।
6. ए०—बाग ।

**घोर युद्ध हुआ। निसुरत खां मारा गया। दोपहर के समय पृथ्वीराज की विजय हुई।**

भुजंगी—

मचे [1]कूह कूहं, बहै सार [2]सारं। चमक्कं चमक्कं, करारं मु धारं॥
भभक्कं भभक्कं, बहै रत्त धारं। सनक्कं सनक्कं, बहै बान भारं॥छं०३१॥
हवक्कं हवक्कं, बहैं सेल भेलं। हलक्कं हलक्कं मची ठेल ठेलं॥
कुकं कूक फूटी, सुरत्तान ठानं। बकी जोग माया सूर अप्पथानं॥छं०३२॥
बहै चट्ट पट्ट, उघट्ट उलट्टं। कुलट्टा [3]धरै अप्प, अप्प उहट्टं॥
दडक्कं बजै सथ्थ, मथ्थ सुटट्टं। कडक्क बजै सैन, सेना सुघट्ट॥ छं० ३३॥
बहै हथ्थ परमार, सिरदार सारं। परि सेन गोरी, बहै रत्त [4]धारं॥
पन्योषान निरसुरत्ति सेना महित्तं हुओ सूर मध्यान, दिल्लेस जित्त॥
॥ छं० ३४॥

**एक लाख कालंजरों का धावा, कान्ह चौहान के आंख की पट्टी का खुलना और उसका घोर युद्ध करना।**

कवित्त कालंजर इक लष्ष। मार सिंधुरह गुड़ावै।
मार भार सुष चवैं। सिघ्र सिघा सुष धावै॥
दौरि कन्ह नरनाह। पटी छुट्टी [5]अंषिन पर॥
हथ्थ आइ [6]किरवान। रुंड माला किन्निय हर॥
बिहु बाह लष्ष लोहै परिय। जानि करिव्वर दाह किय॥
उच्छारि पारि धरि उपरें। कन्ह कियौ कि उघान किय। छं०३५॥

भुजंगी--

छुटी अषि पट्टी, मनो उग्गि सूरं। गिरे काइर सूर बद्धे सनूर॥
लियं हथ्थकरिवार, भंजे कपारं। पियै जोगनी पत्र, कीयै डकारं॥छं० ३६॥
बहै अच्छरी हथ्थ, अन्नेक सथ्थं। करं सूर सम्हालियै घल्लि बथ्थं॥
करै कज्ज माईं, समप्पै सुघट्टं। लिय कन्ह गोरी, तन मारि थट्टं॥छं० ३७॥

**कालञ्जर के टूटते ही सुलतान की सेना का भागना। कन्ह चौहान का कमान डाल कर सुलतान को पकड़ लेना।**

कवित्त कालंजर जब परिय। भगिय सेना पातसाहिय॥
पंच फौज एकट्ठ। कन्ह करवारि [8]सम्हारिय।

---

१. ए०—कृ०—को०—हूक हूकं। २. ए०—कृ०—को०—धोरं।
३ मो०—धरं। ४. ए०—धरा।
५. मो०—षारं। ६. ए०—अषनि।
७. ए०—कृ०—को०—करिवार। ८. कृ०—सम्माहिय।

धर पारे बहु मीर। सथ्य जब सेना भग्गिय ॥
गर घत्ती कंमान। लियौ गोरीय उछंगिय ॥
उत्तरे मीर पच्छे फिरे। हाय हाय मुष हुंकर्‌यौ ॥
पज्जून झेलि मुष मीर कौ। कन्ह लेइ गोरी बर्‌यौ ॥ छं० ३८ ॥

**पज्जूनराव का मीरों को काट काट कर ढेर कर देना।**

**कन्ह का सुलतान को पकड़ कर अपने घर ले आना।**

जनु उद्यान हलाइ। पवन चल्लै ज्यौं बांधै ॥
त्यों पज्जून नरिंद। जमदड्ढै सांधै ॥
परे मीर सै सत्त। बिए रन छंडिय भज्जे ॥
चामर छत्र रषत्त। तषत लुट्टे ज्यों सज्जे ॥
कन्हा नरिंद पतिसाह ले। गयौ थान अप्पन बलिय ॥
पंमार सिंघ लग्यौ सु पय। चाव भाव कीरति चलिय ॥ छं० ३९ ॥

**कन्ह का सुलतान को अजमेर लेजाना और उसे वहां किले में रखना।**

[1]रहै कन्ह अजमेर। *गयौ चहुआन जैत लिय ॥
धरि अग्गोरी नरिंद। दौरि प्रथिराज सुद्ध दिय ॥
गयौ अप्प अजमेर। †लिय पतिसाह नरिंदह ॥
दिन किज्जै महिमान। पास ठड्ढा रहै वृंदह ॥
बैठारि तषत सिर छत्र दिय। सभा बिराजे सु पहुंभर ॥
सिर फेरि षेर दिज्जै दुनी। यों रष्षे पतिसाह दर ॥ छं० ४० ॥

**पृथ्वीराज की जीत होने का वर्णन और लूट के माल की संख्या।**

एक लष्ष बाजित्र। सहस तीनह मय मत्तह ॥
लष्प एक तोषार। तेज ऐराकी तत्तह।
आराबा हथ्थिनी। सत्त सै सत्त सु भारिय ॥
चामर छत्र रषत्त। साहि लिन्निय धर सारिय ॥
सामंत सूर बहुविधि भरिग। पट्टे घाव सु बंधियै ॥
रन जैत सोधि संभर धनी। बज्जै अनत सु बज्जियै ॥ छं० ४१ ॥

**पृथ्वीराज को सब सामंतों का सलाह देना कि अबकी बार शहाबुद्दीन को प्राण दंड दिया जाय।**

[2]रची सभा प्रथिराज। सूर सामंत बुलाए ॥
गोयंद निढ्ढुर सलष। कन्ह पतिसाह पठाए ॥

---

१. ए०–को०–हरै   * ए०–कृ०–को०–किए पतिसाह नरिंद हिय।
† ए०–कृ०–को०–तहां चहुआन जैत लिह।   २. ए०–कृ०–को०–करिय।

करी दंड सिर छत्र। राम प्रोहित पुंडीरह ॥
रा पज्जून प्रसंग। राव ह्राहुलि हंमीरह ॥
इत्तने मत्त मझ्झह मिले। हम मारैं छोरैं न अब ॥
ह्लैहै न हास्य अबकें हमें। फिर न आइहै इह सु कब ॥ छं० ४२॥

**कन्ह का कहना कि इसकी पंजाब देश ले कर इसे छोड़ दिया जाय।**

दिए देस पंधार। दिए पछिबानं सारं ॥
कासमीर कबिलास। दिए घरटिला पहारं ॥
गज्जन रष्पै देस। बियो समपं प्रथिराजह ॥
ना तरु छुट्टै नांहि। कर हम उप्पर काजह ॥
बोलयो कन्ह नरनाह सुनि। अबकैं मारै कोइ नह ॥
पंजाब दियौ छुट्टै सु अब। यह हमीर दिज्जे हमहि ॥ छं० ४३॥

**पृथ्वीराज का कन्ह की बात मानकर कुछ फौज के साथ लोहाना को साथ दे कर शाह को घर भेज देना।**

तब बुल्यो प्रथिराज। कहै काका त्यों किज्जिय ॥
जेता रंजक होइ। तिता लादा भरि लिज्जिय ॥
जग्य कियो पंडवन। हेम काचो [1]उन आन्यौ ॥
त्यों लभ्यो पतिसाहि। लष्ष लोहा हम मान्यौ ॥
करि दंड कन्ह पतिसाह को। लोहानो सथ्थं दियो ॥
असवार सहस मथ्थें चलें। कर सिर कन्ह इतो कियो ॥ छं० ४४॥

**कन्ह का अजमेर से बादशाह को दिल्ली लाना। शाह का कन्ह को एक मणि और राजा को अपनी तलवार नजर दे कर घर जाना।**

करि जुहार तब कन्ह। गयो अजमेर दुरग्गह ॥
तज्यो कन्ह पतिसाह। बत्त सब जंपी अप्पह ॥
ह्लै पुसाल गजनेस। दई इक लाल सहित मनि ॥
कन्ह लेइ पतिसाह। गयो दिली सु ततच्छन ॥
मनुहार करिय सामंत सब। तेग दई दिल्लेस बर ॥
दो अश्व करी दोइ देय करि। [2]साहि चलायो अप्प घर॥छं०४५॥

**सुलतान का कुरान बीच में दे कर कसम खाना कि अब कभी आप से विग्रह न करूंगा।**

करि सलाम गजनेस। करिय नव निह दिल्लेसर ॥
तम रषियो हम प्रीति। बरष मन सत्तह केसर ॥

---

१. ए०-कृ०-को०-तुम। २. ए० को०-षाहि, षाह।

पेसंगी घर सीम । बीच पौरान कुरानं ॥
जा तक्कौं ्म अबे । तबै तुम कढ़ियौ प्रानं ॥
उत्तरौं अटक तो मैं अवर । मुसलमान नाही धरौं ॥
तुम हम सु प्रीत चलिहै बहुत । हूंन अबै ऐसी करौं ॥छं० ४६ ॥

**सुलतान के अटक पार पहुंचने पर उधर से तत्तार खां का आकर मिलना ।**

पहु चल्यौ सुरतान । दियौ लोहानौ सथ्थं ॥
दूत च्यारि अनुसार । काल छुटयौ सें हथ्थै ॥
गयौ बीस म्होलान । अटक उत्तरि इन पारं ॥
सोवन पथ मेलान । सहस सन्हे असवारं ॥
निूरत्ति सुतन दरिया सुतन । आइ कियौ सल्लाम तहां ॥
आजान बाह महिमान किय । चल्यौ अप्पगज्जन रहां ॥ छं०४७॥

**रयसल कों दूतों का समाचार देना उसका सेना ले कर अटक उतर रास्ते में रोकना ।**

रयमल्ल हरी नवट्ट । सहस अठ्ठारह सथ्थें ॥
हे ौ करि पतसाह । पुले लग्गा इन पथ्थें ॥
दूत च्यार अनुसार । कटक देष्यौ असवारह ॥
कह्यौ चरन सब सथ्थ । सहस दोइ सेना मारह ॥
तिन बार बज्जि त्रंबाल बहु । सिलह सज्जि सिरदार सहु ॥
उत्तर्यौ कटक छोरिय अटक । नद्दि हुओ उग्गंत पहु ॥ छं० ४८ ॥

गाथा—बज्जै ुडि त्रंबालं । हथ्थिय नेत्रं मु उप्पारं फहरं ॥
जानि समुद्द उहालं । किय गजनेस मीरं ॥ छं ४९ ॥

**लोहाना का शहाबुद्दीन को आगे भेज कर आप रयसल का मुकाबला करना ।**

कवित्त—कह्यौ साह लोहान । कौंन बज्जा बज्जा ॥
दौरि दूत तिन बेर । धनी पछिवानह धाए ॥
कूच कूच पर कूच । कौन पछिवान धनी कहि ॥
सब जान्यौ रयसल्ल । सेन आजान बन्यौ सह ॥
पतिसाह चलौ हौं पछि रहौं । सहस डेढ़ असवार दिय ॥
बंधेय फौज लोहान बर । दुहूं फौज टापंक किय ॥ छं० ५० ॥

**सबेरा होते ही रयसल्ल आ पहुंचा, लोहाना से युद्ध होने लगा ।**

अरुन किरन परसंत । आइ पहुंच्यौ रयसल्लं ॥
बज्जै बान बिहुंग । जानि जुट्टा दोइ मल्लं ॥

संमाह्णी आजान । तेग मानहु हवि दिट्ठिय ।।
जानि सिषर मझि बीज । कंध रैमल्लह बुट्टिय ।।
लोहान तनी बज्जै लहरि । कोउ हल्लै कोउ उत्तरै ।।
परनाल रुधिर चल्लै प्रबल । एक घाव एकह मरै ।। छं० ५१ ।।

दूहा मुह मुह चमकै दामिनी । लोह बज्यौ लोहान ।।
इक उप्पर इक इक्क तर । लुथ्थें लुथ्थ समान ।। छं० ५२ ।।

रयमल्ल का मारा जाना, सुलतान का निर्भय गज़नी पहुंचना ।

परयौ लुथ्थि रयमल्ल तहं । ढुंढि षेत लोहान ।।
सुबर साह गोरी न्रिभय । गयौ सु गज्जन थान ।। छं० ५३ ।।

तातार खां खुरासान खां आदि मुसाहबों का सेना सहित सुलतान से आकर मिलना और बहुत कुछ न्योछावर करना ।

कवित्त तत्तारिय षुरसान । सुतन गोरी पय लग्गा ।।
न्योछाबर करि षेर । बहुत मनसा भय भग्गा ।।
लष्ष एक असवार । मिल्यौ गोरी दल पष्पर ।।
लष्ष भये दरवेस । आइ पइ लग्गे गष्षर ।।
उछ्छाह भयौ गज्जन इला । गयौ मझ्झि गोरी धनिय ।।
दरबार भीर भीरन्न घन । मिलत आइ अग अप्पनिय ।।छं० ५४।।

दस दिन लोहाना वहां रहा, शाह ने सात हाथी और पचास घोड़े लोहाना को दिए और पृथ्वीराज का दण्ड दिया ।

डेरा दिय लोहान । करिय मनुहारि रोज दस ।।
करिय सत्त आजान । तुरिय पत्रास अप्प बस ।।
इह दिन्नौ लोहान । बियौ भेजयौ नृप राजं ।।
लाठे दाइ हजार । सत्त मैं तोला साजं ।।
इक इक्क तुरी हथ्थी सु इक्क । सामंतन दीनो सबै ।।
मुह करिय किति अन्नेक बिधि । सुबर सूर फेरिय जबै ।।छं०५५।।

लोहाना बिदा होकर दिल्ली की ओर चला । पृथ्वीराज ने एक एक घोड़ा और एक एक हाथी एक एक सरदारों को दिया और सब सोना चित्तौर भेज दी ।

सीष दई लोहान चल्यौ दिल्लीय पंथानं ।।
संग सहस असवार । अप्प रिध वासव यानं ।।
दिल्लीपति सामंत । कली छत्तीसह दष्षे ।।
मिल्यौ बाहु आजान । बत्त सुरतान सु अष्षे ।।

इक इक्क तुरिय हथ्थी सु इक । सामंतन पठए घरें ॥
सोवन्न रासि रंजक बहुर । मुक्कलिये चित्रंगपुरे ॥ छं० ५६ ॥

चन्द कवि ने चित्तौर में आकर सब सेना आदि रावल को भेंट की, रावल ने चन्द का बड़ा सम्मान किया ।

गढ़ [1]चीतोड़ [2]दुरग्ग । भट्ट पठयो परिमानं ॥
लादे सिस्त सुरंग । सिस्त ले [3]तुला प्रमानं ॥
दोइ हथ्थी मय मत्त । सत्त हैवर कुल ताकिय ॥
छत्र लियो पतिसाह । जड़ित मनि मानिक साकिय ॥
लै चंद चल्यो चित्तोर गढ़ । जाइ समप्यो रावरह ॥
बहु दान दियो रावर समर । चल्यो भट्ट अप्पन घरह ॥ छं० ५७ ॥

इति श्री कविचन्द विरचिते प्रथिराज रासके घघर नदी की लड़ाई कन्ह पतिसाहग्रहनं नाम ओगनतीसमो प्रस्ताव संपूरणम् ॥ २९ ॥



---

१. ए० कृ० को०—चित्रकोट ।
२. ए० कृ० को०—दुरगा ।
३. ए० कृ० को०—तोल, तोला ।

# अथ करनाटी पात्र समयौ लिख्यते

## ( तीसवां समय )

**दूतों का दिल्ली का हाल समझ कर जैचंद से आकर कहना।**

दूहा – दूत चरित दिल्ली तनौ। देषि गयौ [1]कनवज्ज ॥
चढत पंग सम्हौ मिल्यौ। सुबर बीर कमधज्ज ॥ छं० १ ॥
करि षलषट सुरतान सौं। दल भग्गै सु विहान ॥
अब करनाटी देस पर। चढ़ि चल्यौ चहुआन ॥ छं० २ ॥

**यद्दव की सेना सहित पृथ्वीराज का दक्षिण पर चढ़ाई करना।**
**करनाटक देश के राजा का कर्नाटकी नामक वेश्या का**
**पृथ्वीराज को नजर करके संधि करना।**

कवित्त – चढयौ सुबर चहुआन। बीर क्रन्नाट देस पर ॥
मिलि जद्दव बर सेन। तारि कढयौ सु तुग नर ॥
दष्षिन दछिन नरिंद। सबै प्रथिराज सु गाही ॥
तिन राजन इक पात्र। पठय नाइक घर थाही ॥
बर बीर जुद्ध कमधज्ज करि। भीर भगी बर बीर [2]अचि ॥
तिहि दिनां बीर पज्जून पर। षग्ग मार बोहिथ्थ [3]मचि॥छं० ३॥

**करनाटकी को लेकर पृथ्वीराज का दिल्ली लौट आना।**

दूहा  लै आयौ नाइक्क सथ। करनाटी प्रथिराज ॥
जत्र तत्र एकठ भये। [4]सबै साज संमाज ॥ छं० ४ ॥

**संवत् ११४१ में दक्षिण विजय करके पृथ्वीराज का दिल्ली में**
**आकर करनाटकी को संगीतकला में अत्यंत विद्वान**
**केल्हन नायक को सौंप देना।**

कवित्त – संवत इकतालीस। दिवस प्रथिराज राज भर ॥
अति सामंत उभार। आइ अति ध्रम्म ढिल्लि घर ॥
दिय थानक नाइक्क। नाम केल्हन गुन देयं ॥
अति संगीत सु बिद्य। कला सजुत्त सुनेयं ॥

---

१. ए०–कसधज्ज। २. ए० कृ० को०–अगि।
३. ए० कृ० को०–मार्ग। ४. मो०–सब कमधज्जहि सात्र।

ता सध्य श्रीय रतिरूव तन । बर चवद् चातुर सकल ॥
दुव तीस सु लच्छित मति विमल । अति मति अगनित बिद्यबल ॥
॥ छं० ५ ॥

करनाटकी के नृत्य गान की प्रशंसा सुनकर पृथ्वीराज का उस के लिये कामातुर होना ।

गाथा—संभलि बत्त सुयं प्रथिराजं । अति अंगनि विद्याबल साजं ॥
कला सपूरन पूरन चंदं । पूरन हाटक बरन बिबंदं ॥ छं० ६ ॥
बानी जेम बीन कल सारं । स्वर जनु पंचम मझ्झ गुंजारं ॥
नष सिष रूप रूपगति उत्तं । सुभ सामंत प्रसंस प्रमुत्तं ॥ छं० ७ ॥
दरसन ताहि अवर नन दिष्षै । बासन महल मंझ तन दिष्षै ॥
सुनि सुनि रूप कला गुन सुंदरि । जग्यो काम नृपति [२]उर अंदरि ॥ छं० ८ ॥
अनि सनमान सु नाइक दीनो । बहुर प्रसंसन साध्रक कीनो ॥ छं० ९ ॥

पृथ्वीराज की अंतरंग सभा का वर्णन ।

दूहा—संझ समय अंदर महल । किय सुराज ग्रह धाम ॥
अप्प बयट्ठो राज तहं । अनत सजग्गित काम ॥ छं० १० ॥

पृथ्वीराज के सभामंडप की प्रशंसा वर्णन ।

नराज—जयं सु अत्ति जग्गियं । सु धाम तेज तग्गियं ॥
सजे सुभाल आसनं । अमोल रोहि बासनं ॥ छं० ११ ॥
सु दीप साम सोभयं । सुगंध्र गध्र ओभयं ॥
कपूर पूर जंभरं । मृगज्ज बास अंगरं ॥ छं० १२ ॥
सु सज्जि सिघ आसनं । समोल रोहि वासनं ॥
कनक्क छत्र दंडयं । सु रंग रंग मंडयं ॥ छं० १३ ॥
अबीर [३]जष्प कर्दमं । सरोहि ग्रेह सदंमं ॥
अभूत साप लोभयं । अबीर भूर ओभयं ॥ छं० १४ ॥
अयास धूम घोमरं । प्रसार वास ओमरं ॥
प्रसून ब्रन्न वन्नयं । स भूषनं स भ्रम्मयं ॥ छं० १५ ॥
घनं सु सार सम्मरं । अभूत वास अम्मरं ॥
ध्रुअं कुसम्म केसरं । सुरं अभूत जे सुरं ॥ छं० १६ ॥
तहां सु राज आसनं । सरोहि सिघ सासनं ॥
सुपाय अंग रप्पियं । कला जु काम लष्षियं ॥ छं० १७ ॥
प्रवीन भाव पायसं । विचित्र चित्र पासयं ॥
भवंति क्रति भूषनं । सुबुद्धिये वि[?]षनं ॥ छं० १८ ॥

---

१. ए०—वैस । २. मो०—प्रति । ३. कृ० ए०—यच्छ, जच्छ ।

प्रसून [1]विद्धि बासनं । अभूत [2]सिद्धि आसनं ॥
बरष्ष षोडसं समं । अदोस रूपयं [3]रमं ॥ छं० १९ ॥
कला विग्यान विद्धयं । सु पास भूप सिद्धयं ॥
सिगार सार सारयं । अभूषनं स धारयं ॥ छं० २० ॥
ग्रहे विद्दुन चामरं । सु विप्र राज सामरं ॥
धरंत कब्बि पन्नयं । सु कंठ थान सन्नयं ॥ छं० २१ ॥
सु धन्नसार पानयं । सु सगंध विद्ध मानयं ॥
करैं सु [4]द्रप्पकं करं । सु सष्षि [5]अद्धि संमरं ॥ छं० २२ ॥
शृंगार ग्रेह सोमयं । अभूत दुत्ति ओमयं ॥
समोभ धामयं सज । सुबास वासवं लजं ॥ छं० २३ ॥

**पृथ्वीराज की उक्त सभा में उपस्थित सभासदों के नाम ।**

कवित —रब्बि धाम अभिराम । राज हरि थान बयट्ठो ॥
दिपत [6]दीह सुम लीह । तेज उब्भर तप जिट्ठो ॥
बोलि [7]चंद चंडीस । बोलि जद्दव रा जामं ॥
निड्डुर बोलि कमधज्ज । अत्ति जामनि बल सामं ॥
बलिभद्र बोलि कूरंभ भर । लोहानो आजानभुअ ॥
बैठक्क बैठि आसन्न सजि । ताप सतप्पै तेज धुअ ॥ छं० २४ ॥

**कल्हन नट का करनाटी सहित सभा में आना और पृथ्वीराज का उससे करनाटी की शिक्षा के विषय में पूछना ।**

बोल्लि ताम नाइक्क । सथ्थ मथ्थह सब साजं ॥
बोलि पात्र कर्नाटि । बैठि गानं बर वाज ॥
नाटक भेद निबंध बुझि राजन बर बत्तं ॥
कवन कलाक्रत पात्र । कहो नाइक निज मत्त ॥
नाइक्क कहै प्रथिराज सुनि । एह पात्र देष्यो सु पय ॥
इह रूप रंग जोवन सु वय । कला मनोहर चिंति मय ॥छं० २५॥

**कविचंद का कहना कि ऐसा नाटक खेलो जिस में निड्डुर राय प्रसन्न हों ।**

पद्धरी —उच्चर्‍यो ताम कविचंद बानि । नायक्क अहोमति मरम जानि ॥
मो धरी कला विच्चार साज । निड्डुरह बयट्ठो पास राज ॥ छं० २६ ॥

---

१. मो०—बिद्ध । २. मो०—मद्धि । ३. को० ए०—समं ।
४. कृ०—दर्प, ए०—द्रप्प । ५. मो० अठ्ठ ।
६. मो०—देह । ७. कृ०चंद पुंडिर ।

नाटक्क बिबिध बुल्ली बिनान । बिच्चार चार सुर तान गान ॥

नाइक का पूछना कि राजा के पास बैठे हुए सुभट ये कौन हैं।

नाइक्क जंपि हो चंद भट्ट । नृप पास बयट्ठो को सुभट्ट ॥ छं० २७ ॥

कविचंद का निढ्ढुरराय का इतिहास कहना।

उच्चर्‍यो चंद नायक सरीस । कनवज्ज नाथ जैचंद जीस ॥
ता अनुज बंध बरसिंघ देव । ता सुअन कमध निढ्ढुरह एव ॥ छं० २८ ॥
नायक्क कहैं हय बत्त सच्च । आवन्न केम हुअ दिली तच्च ॥
बरदाइ कहै नायक्क चित । आवन्न क्रित्त करन्नमित्त ॥ छं० २९ ॥
जैं सिंघ कियो तहां उद्ध काज । अति तेज अप्प जैंचंद राज ॥
लघु बेस उभय बंधव सरूप । श्रुत थान उभय षेलंत भूप ॥ छं० ३० ॥
आइयो महल निढ्ढुर समेक । कहि कुमर राज सद्धो सु एक ॥
उच्चर्‍यो ताम निढ्ढुरह देव । कर कमर हंम मिच्छंत सेव ॥ छं० ३१ ॥
जयचंद समुष निरषेत ताम । कल [1]कलिय लग्ग चामट्ठ धाम ॥
करि सभा सु निढ्ढुर आइ ग्रेह । सुष धाम काम बिलसंत देह ॥ छं० ३२ ॥

निढ्ढुर का शिकार खेलने जाना और प्रधान पुत्र सारंग
के बगीचे में गोठ रचना।

कबित्त—समय एक निढ्ढुर । कमंध आषेट सपत्तो ॥
बिधि कुरंग दुअ तीन । उभय एकल निज घत्तो ॥
आइ बग्ग सारंग । सुवन सोवंत प्रधानह ॥
करिय गोठि उच्चार । सथ्थ संभरे सवानह ॥
ता अग्ग गोठि सारंग सजि । घन पकवान असान रस ॥
ग्रिह गये बाग आगम सकल । लह्यो निढ्ढुर भेव तस ॥ छं० ३३ ॥

यह खबर सुन कर उसी समय सारंग का वहां आकर
निढ्ढुर के रंग में भंग करना।

मुरिल्ल—निढ्ढुर ताम [2]गोठिलिय अप्पं । तर सेवक सारंग सु दप्पं ॥
घन पकवान सरस गति सारं । रच्चे मंस बिबहु बिमवारं ॥ छं० ३४ ॥
करि क्रीडा सो गोठि अहारे । [3]त्रपतो सथ्थ सबै बिधि भारे ॥
सुमनह द्राव सुमन सब सोहैं । कासमीर चंदन सुर रोहै ॥ छं० ३५ ॥
आहारे तंमोल [4]सुगंधं । मादक आइ अगिग जहां जग्गं ॥
सुनी श्रवन सारंग सुवत्तं । आयो आतुर [5]बग्ग सुरत्तं ॥ छं० ३६ ॥

---

१. ए० कृ० को०—कलिय । २. ए०—गोगिय । ३. मो०—नृप तो ।
४. मो०—सुरंग । ५. मो०—बेगि ।

[1]कठिन वाच निढ्ढुर सम वाचे। तरस्यौ निढ्ढुर तामंत राचे ॥
गयौ अग्र जैचंद सु रावं। लुट्टी बस्त गोठि मनि सावं ॥ छं० ३७ ॥

निढ्ढुर का जैचंद से सारंग की बुराई करना और
जैचंद का सारंग का पक्ष करना।

संभलि वचन कुप्यौ रा पंगं। कलमलि कोप रोस सब अंगं ॥
निसा महल निढ्ढुर संपत्तौ। फेरे सुष जैचंद बिरत्तौ ॥ छं० ३८ ॥
न संग्रह्यौ रस बसि सिर नायौ। निढ्ढुर ताम अप्प ग्रह आयौ ॥
सजि सु सथ्थ जुग्गनिपुर आयौ। अति आदर करि पिथ्थ बधायौ ॥छं० ३९॥

यह कथा सुन नायक का प्रसन्न होकर कहना कि मैं ऐसाही
नाटय कौशल करूंगा जिससे राजा का चित्त प्रसन्न हो।

दूहा—सुनि नाइक हरष्यौ सुमन। धनि धनि बैंन उचार ॥
लहै सुविद्या अर्थ गुन। जै जै अर्थ उचार ॥ छं० ४० ॥

गाथा—राजनीति गति रुवं। गुन संपूर त्रीस एकंगं ॥
बे रंजे रज छ्यानं। सुनि कविराज सद्ध संपूरं ॥ छं० ४१ ॥

राजाओं के स्वाभाविक गुणों का वर्णन।

साटक—विद्या विनय बिबेक [2]वानि विमलं वर्णो कुवेरप्रभा ॥
[3]सुबिचारो सु विचक्षणे रु सुमनं सोजन्य सौदंर्य्यता ॥
[4]भाग्यं रूपं अनूपयं रस रसं संजोग विभ्भोगयं ॥
मांगल्यं संपूर सौम्य कलसं जानंत केली कला ॥ छं० ४२ ॥
मृदु तत्वं मृदु गान कंच रसना मर्यादयं मंडनं ॥
[5]उद्दायं उद्दार दाव उछहं एते गुना राजयं ॥
सोयं जान विचार चारु चतुरं विव्वेक विच्चारयं ॥
सोयं [6]नीति सनीत किति अनुलं प्राप्तं जयं [7]जोरयं ॥ छं० ४३ ॥

दूहा—फुनि नाइक जंपै सु नमि। अहो चंद बरदाइ ॥
राग विनोदह त्रीसषट। कहौं सुनौ विधिसाय ॥ छं० ४४ ॥

१. ए०—कनिक।
२. ए०—कृ० को० को०—मार मलयं, विव्वेक विव्वारयं।
३. ए० कृ० को०—विव्वारं मसु तप्प सोप सुमनं सौजन्य सौभाग्ययं।
४. ए० कृ० को०—भाग्यं। ५. ए०—उद्दायं।
६. मो०—तीन। ७. ए०—को०—चोवरं।

★दंडमाली—दरसन नाद बिनोदयं । सुरंबंध नृत्य समोदयं ॥
गीताद्य अधि नव वादयं । अभिलाष अर्थ पदादयं ॥ छं० ४५ ॥
¹बक्रात जग्यपवीतयं । प्रासस्र प्रभुत प्रनीतयं ॥
पंडीत पालक तल्पयं । ते पढ्य तर्क विजल्पयं ॥ छं० ४६ ॥
प्रंमान सरन प्रमोदयं । प्रातापयंष प्रमोदयं ॥
प्रारंभ परिछद संग्रहं । निग्राह पुष्टित तुष्टिहं ॥ छं० ४७ ॥
प्रासंस प्रीति स प्रापयं । प्रातिग्र यासु प्रतिष्टयं ॥
धीरज धीर जुधं बरं । सो रज्जएव सतं नरं ॥ छं० ४८ ॥

**राजा का करनाटी को आने की आज्ञा देना ।**

दूहा— सुनि नायक राजन्न मति । जंपहि दिली नरेस ॥
पात्र प्रगट गुन सकल विधि । विद्या भाव विसेस ॥ छं० ४९ ॥

**कर्नाटी का सुर अलाप करना और बाजे बजना ।**

प्रथम गान सुरतान गुन । वादी नेक विनान ॥
पाछें नृत्य प्रचार भर । प्रगट करहु परिमान ॥ छं० ५० ॥

**नाटक का क्रम वर्णन ।**

भुजंगी—
तबै बोलियं अप्प नाइकअग्गं । मुषं पात्र आरोहु उच्चार जग्गं ॥
धरै आप बीना सुरंसाज सारे । सुरं पंच घोरं धरे थान भारे ॥ छं० ५१ ॥
धुनि रूप रागं सुहानं उपाए । रचे च्यार राहं सुभा सुभ्भ भाए ॥
गियं गान अप्पं सुरं तंति मानं । रचे मंडली राय आयास थानं ॥ छं० ५२ ॥
मनं सर्ब मोहे अति राग रूपं । तनं लग्गए तार आरंग भूपं ॥
तनं षेद रोमंच उच्छाहु अंगं । बयं विस्मयं बेपथं मोद रंगं ॥ छं० ५३ ॥
दया दीन चित्तं अभिलाष जग्गं । गुनं रूप रागं जितें चित्त लग्गं ॥
नषं सिप्प जग्यो तनं मीनकेतं । चढ़ी मत्त बेली चितं पत्र हेतं ॥ छं० ५४ ॥

**कर्नाटी के नाच गान पर प्रसन्न होकर राजा का नाइक से मूल्य पूछना और नायक का कहना कि आप से क्या मोल कहूं ।**

तबै बोलि नाइक्क राजन्न तामं । कहा मोल पात्रं कहो द्रव्य नामं ॥
कहै नाम नाइक्क पात्रं सरीसं । कहा मोल पात्रं नृपं जोग जीसं ॥ छं० ५५ ॥

★ ए० कृ० को०—में यह छंद गीता मालथी नाम से लिखा है ।

१. कृ० ए०—बक्यत, बक्मत ।

**पृथ्वीराज का नाइक को १० मन स्वर्ण देकर वेश्या को महलों में रखना।**

मनं सारधं हेम अप्पेव तासं। ग्रिहं रष्षियं अप्प पात्रं सुभासं ॥
बिसज्जे मिहल्लं करे अप्प उट्ठे। कला काम क्रत्यं निसा पात्र तुट्टे ॥छं० ५६॥

**पृथ्वीराज का कर्नाटकी के साथ क्रीड़ा करना और रात दिन सैकड़ों दासियों का उसके पहरे पर रहना।**

दूहा- काम कला तुट्ठिय नृपति। सु ग्रह पवारी द्वार ॥
तिन अवास दासी सघन। रम निस रह रषवार ॥ छं० ५७ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रामके कर्नाटी पात्र वर्णनं नाम तीसमो प्रस्ताव संपूरणम् ॥ ३० ॥**



# अथ पीपा युद्ध प्रस्ताव लिख्यते ।

## ( एकतीसवां समय )

**प्रातःकाल होते ही पृथ्वीराज का और चामंडराय आदि सामंतों का अपने अपने स्थानों पर आकर बैठना और कैमास का आकर राजा के पास बैठना ।**

कवित्त — महल भयो नृप प्रात । आइ सामंत सूर भर ।।
ठट्टा दिसि [1]उच्चारिय । राय चामंड बीर बर ।।
बंभन वास जु राज । [2]कोइ मुक्कलि इन काजं ।।
चावद्दिसि अरि नन्ह । सीम कहै नह आजं ।।
कैमास बोलि मंत्री तहां । मंत्र लाज जिहिं लाज भर ।।
सिर नाइ आइ बैठे ढिगह । मनो इंद्र ढिग इंद्र नर ।। छं० १ ।।

**सभा जम आने पर राज्यकार्य्य के विषय में वार्तालाप होना और उज्जैन और देवास धार इत्यादि पर चढ़ाई होने का मंतव्य होना ।**

पद्धरी - बैठे सु राज आरंभ गुझ्झ । पद्धरी छंद बरनेति मझ्झ ।।
बुल्लिय नरिंद जै मत्त धीर । सद्दै सु जुद्ध संग्राम धीर ।। छं० २ ।।
दिसि मत्त मत्त उज्जैन काम । बचाइ राज कग्गद सु ताम ।।
सामंत सूर तपि तोन बंधि । आवर्त्त रोस चलि सेन संधि ।। छं० ३ ।।
दिन सुद्ध राज चलियै सु आज । सम बैर बीर बंकान साज ।।
जैचंद सेन दुस्सह प्रमान । षुरसान सैन सुलतान भान ।। छं० ४ ।।
चालुक्क बीर गुज्जर नरेस । क्रित करै जुद्ध करनी विसेस ।।
थल बटिय बीर मझ्झिय हुजाव । रणपंति सूर तिन मध्य आव ।।छं० ५।।
सब सबर अरी चहुं दिस नरिंद । तिन मध्य चन्द पृथिराज इन्द ।।
सौ बरन बीर उज्जेन ठाम । मद्धि मंह काल सुमथान ताम ।।छं० ६।।
तिन बरन ठाम देवास तीय । संग्राम राज मंडन सु बीय ।।
बंध्यौ सु राज कग्गद प्रमान । धर धनुह धार अर्जुन समान ।।छं०७।।

---

१. ए० कृ० को०—उत्तरिय ।
२. ए० कृ० को०—कोदक ।

**पृथ्वीराज का क्रुद्ध होकर कहना कि इस तुच्छ जीवन में कीर्ति ही सार है।**

द्रिग करन धरन धर धरनि पाल। सामंत सूर तिन मध्य लाल ॥
देवास धीय देवास ब्याह। मंड्यौ सु राज संभरि उछाह ॥ छं० ८ ॥
जैचंद करहु अप्पर निधान। कलि काल वत्त चल्लै प्रमान ॥
सा पुरस जीवतं विय प्रकार। संभरै एक कित्ती सँसार ॥ छं० ९ ॥
जीरन सु जुग्ग इह चलै वत्त। संसार सार गल्हां निरत्त ॥
इह कच्च पिंड [1]संवी सु बत्त। जैहै सुजोग जोगाधि तत्त ॥छं० १०॥
जैहै सु भान सब ग्रह प्रकार। दिष्टिये मान सो बिनसि सार ॥
वापी विरष्ष सर मढ प्रमान।मिलिहै सु मवं अगतिस्न जान॥छं०११॥
छंडो न बीर देवा सु मुष्ष। रष्षौ सुमंन गल्हां [2]पुरुष्ष ॥ छं० १२ ॥

**राजा का कहना कि कीर्ति के ही लिये राजा दधीच ने अपनी अस्थि देवताओं को दी। दुर्योधन ने कीर्ति के लिये ही प्राण दिए।**

कवित्त गल्हां काज सु देव। अस्ति दधीच दीय बर ॥
गल्हां काज मरुष्ष। बज्र किन्नो सु इंद्र जुर ॥
गल्हां काज नरिंद। बंस दुरजोध मान रषि ॥
गल्हां काज सु धात। मान अवृत्ति भूमि लषि ॥
रष्षिहैं नरन गल्हां सुबर। गल्हां रष्षै नृपति उष ॥
जयचंद बंध दल बल सकल। सबर [3]सांइ किज्जै सरुप ॥छं०१३॥

**राजा की इस प्रतिज्ञा को सब सामंतों का सिरोधार्य करना।**

दूहा - इह [4]परतग्या नरिंद मन। करै बनै प्रथिराज ॥
सकल सूर सामंत ज्यो। मुहि अग्या सिरताज ॥ छं० १४ ॥

**सभा में उपस्थित सब सामंतों का बल पराक्रम वर्णन।**

त्रोटक –इति सामँत सूर प्रमान धरं। दरबार बिराजत राज भरं ॥
चढ़ि चच्चर चंद पुंडीर कियं। सोइ देह धरै फिरि आनँदियं ॥ छं० १५ ॥
नर लज्ज नृपनिय सारँ गयं। सभ पुज्जिन सामँत ता बरयं ॥
अतताइय अंग उतंग भरं। सिव सेव कियें तन फेरि धरं ॥ छं० १६ ॥
नर निढ्ढुर एक नरिंद समं। कनवज्ज उपज्जिय जास जमं ॥
गहिलौत गरिष्ट गोइंद बली। प्रथिराज समान सु देह कली ॥ छं० १७ ॥

---

१. मो०–सच्ची, ए०–संवी। २. ए० कृ० को०–पुरिष्ष।
३. ए० कृ० को०–साइ। ४. ए० कृ० को–परंत ग्याम।

छिति रष्षन छित्ति पजून भरं । तिन पुत्र बली बलिभद्र नरं ॥
परमार सलष्ष अलष्ष गती । तिन पुज्ज न सामत सूर रती ॥ छं० १८ ॥
कयमास सु मंत्रिय राज दरं । अरि अंग [1]उछाहन बीर बरं ॥
अचलेस उतंग नरिंद धरं । रन मझ्झ विराजत पंग भरं ॥ छं० १९ ॥
चावंड नरिंद सु षग्ग बली । नरसिंघ सु दंद अरिंद कली ॥
बर लंगरिराइ उतंग षलं । बय देहिय जानि सुबाहु बलं ॥ छं० २० ॥
[2]इक रंग सु अंग करंत रनं । कर गाइ सु अंषय हृथ्थ तनं ॥
लरि लोह लुहानय किति करं । अरि वाइव धूर ज्यों पत्त [3]हरं ॥ छं० २१ ॥
भजि भोंह चंदेल सु षल षगं । धर धूसन भुंमिय जपि जगं ॥
दिवराज सु बग्गरि बंध बियं । जिन कित्तिय जित्ति जगत्त लियं ॥ छं० २२ ॥
उदि उद्दिग बाहु पगार बली । हरि तेज ज्यों रोर फटंत षली ॥
नरनाहु सु कन्ह का कित्ति करों । भर भीषम भारथ सुद्धि धरों ॥ छं० २३ ॥
भय भट्टिय भान जिहान जपै । तिहि नाम सुने अरि अंग कपै ॥
सुन नाहर नाहर के क्रमयं । तिन कंकन बंक बियं श्रमयं ॥ छं० २४ ॥
रज राम गुरं षग ध्रम्म बली । जिन कित्ति दिसा दस बढ्ढि चली ॥
बड़ गुज्जर राम नरिंद समं । जिन [4]कंदल रुद्धि उठंत भ्रमं ॥ छं० २५ ॥
कविचंद हुकारि सु अग्ग लियो । भर भट्टिय भान भयंक बियो ॥
रघुबंसिय राम सुरग बली । कनकू जिन नाम नरिंद कली ॥ छं० २६ ॥
बर राम नरिंद नरिंद समं । तिहि कंदल उट्ठि रुधं मु जमं ॥
जिहि वस्त्र सु सस्त्रय अंग करं । धरि द्वै भर उट्ठिज बूंद भरं ॥ छं० २७ ॥
भगवत्ति अराधन न्याय करै । रघुबंसिय किल्हु नरिंद बरै ॥
जिन जित्तिय जाइ पंजाब धरं । ... ... ॥ छं० २८ ॥
जिन [5]पंडिय रावर जुद्ध जित्यो । धर मंडव मुड चका बरत्यो ॥
पांवार सलष्ष सु पुत्र बली । नृप जैत सजैत कि कित्ति कली ॥ छं० २९ ॥
सु चलै बर भाइ [6]दुभाइ भरं । तिन सीस सु जंगल देस धरं ॥
धनवंन धनू नृप [7]धात्ररयं । जित तित्त नहीं मन सावरयं ॥ छं० ३० ॥
परताप प्रथीपति नाम बरं । उपज्यो कुल पंडव जोति गुरं ॥
तन [8]तूंअर नेन त्रिनेत बरं । परिहार पहार सु नाम धरं ॥ छं० ३१ ॥

१. ए० कृ० को०-उछाहन ।
२. ए० कृ० को०-इकरंग सुरंग ।
३. ए० कृ० को०-धरं ।
४. कृ०-ककमि ।
५. ए०-मंडिय ।
६. मो० सुभाइ ।
७. मो०-धीबरयं ।
८. ए० कृ० को० तूंअर ।

सजयो जय सद्द पुंडीर बली । जिनके भुज जंगल देस कली ॥
परसंग सु षीचिय षग्ग बली । चमरालिय कि कित्ति नन्यंद हली ॥ छं० ३२ ॥
नव कित्ति नरिंद सु अल्हनय । भजि भारथ कुंभज किल्हनय ॥
सारग सुरंगिय कित्ति बली । बर चाल्लुक चार नक्षत्र हली ॥ छं० ३३ ॥
परि पारथ कन्ह कुंवार नृपं । तिहि पारथ पूजय जुद्ध जपं ॥
षग षंडिय [1]छित्रिय छित्त रनं । सब सामंत सूर समोह तनं ॥ छं० ३४ ॥
हहकारि उभै न्रप पास लिए । समतम्मि सु मत्रिय मंत्र त्रिए ॥
जित जोध विरोधत राज करै । तिन मैं मुष भारथ नाउ सरै ॥ छं० ३५ ॥
कविचंद सु नामय जाति क्रमी । तिनके गुन चंपि नरिंद भ्रमी ॥
सिर अंतय आतप छत्र धन्यो । कमकाव्रलि मंडिय मडि हन्यो ॥ छं० ३६ ॥
कवि कित्ति प्रमोश्रय राज चली । प्रथिराज विराजत देह बली ॥
बर मंगल बुद्ध गुरं सु धरं । सुक सक्रय बक्रय बुद्धि नरं ॥ छं० ३७ ॥
तिन माहि विराजत राज तरं । सु मनों छबि मेरय भान फिरं ॥
बर सेंगर सूर कल्यान नमं । जिहि भारथ कों प्रथिराज समं ॥ छं० ३८ ॥
जयचंद जंघारय नाहरयं । न्रप राज सु रष्षन साहरय ॥
मकवान महीपति मीर बली । प्रथिराज सु जानत जोति छली ॥ छं० ३९ ॥
कठ हेरिय सारंग सूर बली । प्रथिसाहि न पुज्जत जोति कली ।
जग जंबुअ राव हमीर बरं । छिति पत्ति कंगुरह सूर गुरं ॥ छं० ४० ॥
नर रूप नराइन राज भरं । भर भारथ जुग्गिनि पात्र करं ।
गुरराज सु कन्हय जम्म जिसो । मग बेद चलंतह ब्रह्म इसो ॥ छं० ४१ ॥
गुर ग्यारह मैं सकसैन बरं । प्रथिराज चढ़ंतह बाज धरं ॥
चलि सेन मिली करि एकठयं । बजि बंब कि अंबर घुम्मरय ॥ छं० ४२ ॥
झननंकत षग्ग फरी धरयं । भजि हंक ज्यों डक्कन भून भय ॥
गहरात गजिंद सुरिंद समं । जनु छुट्टि जलद्द विहद्द भ्रम ॥ छं० ४३ ॥
चलि मल्लन हल्ल ज्यों रोस रसै । जमजूथ मनों दन्न दद्द ग्रसे ॥
हयनारि सुधारि कें कंक षगी । धरि सिष्ट सु दिष्ट कि इष्ट लगी ॥ छं० ४४ ॥
कमनैत बनैत कि नेत धरं । मंडि मुष्टि मही जनु रूप करं ॥
कहराति सु बैरष वाइ बरं । सु मनों घन फुट्टिय अग्गि झरं ॥ छं० ४५ ॥
सब सेन सभा इह ब्रह्म कहै । बरषा रुव संत द्वै छब्बि लहै ॥ छं० ४६ ॥

**पृथ्वीराज का चढ़ाई के लिए तैयारी करने को कहना ।**

दोहा—जो बुलै सामंत सथ । तो [2]चल्लै प्रथिराज ॥
करि उप्पर जैचंद को । अरि बंधो सिरताज ॥ छं० ४७ ॥

---

1. ए० कृ० को०—छत्रिय । 2. मो०—मो ।

### सामंतों का राजाज्ञा मानना ।

कवित्त —जो अग्या सामंत । स्वामि दीनी सु मानि लिय ॥
ज्यों मंत्रह गुन ग्यान । धीय मानंत तंत लिय ॥
ज्यों सु ध्रम्म [1]उब्बरत्त । बीर चढ्ढी परिमानं ॥
ज्यों गुरु बलहुअ विदुष । तत्त सोई करआनं ॥
साध्रम्म त्रिया अग्या नृपति । मान मोह जानै न अंग ॥
सामंत सूर प्रथिराज सम । सबल बीर चल्लेत सँग ॥ छं० ४८ ॥

### जैचंद के ऊपर चढ़ाई की तैयारी होना ।

दूहा -अति आतुर आरंभ वल । गिनी न तिन गति काज ॥
तिन उप्पर जैचंद को । सो सज्जिय प्रथिराज ॥ छं० ४९ ॥

### कमधज्ज पर चढ़ाई करनेवाली सेना के बीर सेनापति सामंतों के नाम और सेना की तैयारी वर्णन ।

त्रोटक —सोइ सज्जिय सूर नरिंद बलं । छिति धारन को छिति छत्र कलं ॥
मति मंत्र बरष्षय सूर बरं । धर पर्वत ज्यों भर कन्ह करं ॥ छं० ५० ॥
आवृत्त अहीर करै बलयं सुरष्यो गिर एक हरी छलयं ॥
सु करै बलत्रीय अबृत्त भरं । न्रप राज सु कंठिय कंठ गुरं ॥ छं० ५१ ॥
हरसिंघ महाबल बंधु बियो । बरसिंघ बली अरि छत्र लियो ॥
बर जद्दव जाम जुवान नरं । जिन [2]कंधय ढिल्लिय राज गुरं ॥ छं० ५२ ॥
नर नाहर टांक नरिंद नमं । तिहि कंठ अरि ध्रम्म तम ॥
[3]पंचम्म पवाँर सु पुंज बरं । मद मोष बिछुट्टिय काल [4]भरं ॥ छं० ५३ ॥
परषत्त सु पल्हन अल्हनय । भुज रष्षिय भारथ ढिल्लनयं ॥
बर तूंअर रावति बान बली । जिन कित्ति कलाधर ध्रम्म छली ॥ छं० ५४ ॥
बर बीर कँठी षुरसान रनं । हय त्रीय अहुट्ठपती सुमनं ॥
कंठीर कलंकृत जैत बली । जिहि ओटत जंगल देस भली ॥ छं० ५५ ॥
नृप रूप नरिंदति वाहनयं । षुरसान दलंषिति सा हनयं ॥
जसरत्ति सुरत्ति सुरत्त गुरं । षित की षित कंध परै न धरं ॥ छं० ५६ ॥
जनएस गुरेस सबंध्र बली । जिहि निढ्ढुर उप्पर पंष [5]पुली ॥
परसंग पवित्र पवित्र छती । षुरसान दलं जिन जुद्ध मती ॥ छं० ५७ ॥
अवनीस उमाह तुरंग [6]तुरं । जिहि बंधन वास उगाहि घरं ॥
जिन गुज्जर ताप तिरं तिरनं । कयमासय उप्पर कीध घनं ॥ छं० ५८ ॥

---

१. मो०—उरबत्त ।　　२. ए० कृ० को०—कंठय ।
३. ए० कृ० को०—पंचमुष्षब बार ।　　४. ए० कृ० को०—नरं ।
५. मो०—हूली ।　　६. मो०—मुरं ।

महनंग महा मुर नैंन समं । तिन राज सु रष्षिय जित्ति क्रमं ॥
बरदावलि चंद नरिंद पढ़ी । सु मनों कल जोति सरीर बढ़ी ॥ छं० ५९ ॥
सभ सोहत सित्त रु पंच इकं । जिन जानत [1]मोद मयं करिकं ॥
कवि नामति जित्तिय जानि तिनं । तिनकी विरदावलि जपि फुनं ॥छं० ६०॥
सत में षट राजत राज समं । तिनके जुव नाम कहोति क्रमं ॥ छं० ६१ ॥

उन छः सामंतों के नाम जो सामंतों में सबसे अधिक मान्य थे।

कवित्त— निढ्ढुर सूर नरिंद । कन्ह चहुआन सपूरं ॥
जिपड़ जैत जैसिंघ । सलष पावारति सूरं ॥
जामदेव जद्दव जुवान । भारथ्थ पत्ति सिर ॥
बर रघुबंसी राम । द्रग्ग महिं कौन तास बर ॥
बर बीर्य रक्त [2]पच्छै सुनिय । रुधिर बूंद कदल परहि ॥
मधि मद्धि मुहूरत इक्क बर । अरि बर पन रुंधहि भिरहि ॥छं० ६२ ॥

उक्त छः सामंतों का पराक्रम वर्णन।

सौ सामंत प्रमान । [3]उग्गि अंकूर बीर रस ॥
सद्धि भली नकपत्त । अंग लग्गे सुभत तस ॥
[3]राजस तम सातुक्क । साष अग्गे अधिकारिय ॥
जथ्थ कथ्थ आरुहिय । रत्ति ढिल्लीपति धारिय ॥
जंगलू देस जंगल न्रपति । जग लेवै बर सूर षट ॥
पुरसान षान उप्पर चढ़िय । बर बीर रस बीर पट ॥ छं० ६३ ॥

सामंतों का जैचंदपर चढ़ाई करने का मुहूर्त शोधन करने के लिये कहना।

अनल दंग अरि लग्गि । उग्गि अगिवान बीर रस ॥
सामंता सतभाव । पंग उप्पर कीजै कस ॥
पंच घटी सौ कोस । राज अग्गं ढिल्ली तंह ॥
साम दान अरु भेद । दंड निर्नय [5]साधौ जंह ॥
मन बच क्रम कहू कहू कल्यौ । अलप न सुर सह्य सुघट ॥
दुजराज संधि गुरराज कौ । सद्धि महूरत चट्टिपट ॥ छं० ६४ ॥

प्रत्येक सामंत पृथ्वीराज की इच्छा का प्रतिबिंब स्वरूप था।

त्रोटक प्रति प्रीति प्रत्य प्रतिबिंब नृपं । ससि राज इकं प्रति ब्यंब पथं ॥
प्रतिब्यंबहु मझ्झ इकंत उभै । चहुआनरु सामंत मर सुभै ॥ छं० ६५ ॥
दिस राकय अर्कय थान बियौ । तम भजित तेज सु राज लियौ ॥
सोइ लच्छि हयग्गय मंत धुली । रवि की किरनावलि तेज डुली ॥ छं०६६ ॥

---

१. ए० कृ० को०–मोह।    २. ए० कृ० को०–परै।
३. ए० कृ० को०– "रौद्र भयानकं रस"
४. मो०– राजत।    ५. मो०साधै।

पर पष्षर स्याह तुरंग रनं । सु मनों घन सोभत नैर तनं ॥
सु बिचें बिच राजत राज रती । सु मनों प्रतिबिंब क्रिदेव किती ॥ छं०६७ ॥

**पृथ्वीराज के सब सच्चे सेवकों का एकही मंत्र ठहरा ।**

दूहा—इत्ते मंतन इक्क मुष । न्रप सेवक अरु इष्ट ॥
एक मंत्र एकह बुले । बियो न जंपै जिष्ट ॥ छं० ६८ ॥

**चढ़ाई के लिये बैसाख सुदि ५ का सुदिन पक्का करके सबका अपने अपने घर जाना ।**

तिते सूर तिहि रति बर । ग्रेह सपत्तें बीर ॥
पंचमि बर बैसाष धुर । लैजु वचन ते धीर ॥ छं० ६९ ॥

**मरने के लिये मुहूर्त साध कर सब बीरों का आनन्द में मतवाला होना ।**

अरिल्ल—अप्प अप्प गय ग्रहे ससूरं । मरन महूरत मरन न पूरं ॥
चढ़े बीर चावद्दिसि रंगं । मनों [1]घलह लिय मेघ असंगं ॥ छं० ७० ॥

**प्रातः काल सामंतों का बड़े बड़े मतवाले हाथियों पर चढ़कर जुड़ना ।**

दूहा - मेघ पंति वद्दल विषम । बल दंतिय सजि सूर ॥
चढ़ि जिहाज पर दिष्षियै । धर नहिं परै करूर ॥ छं० ७१ ॥
धरनीधर तिय गुननि बर । लिय कारन परिमान ॥
सूर उगै सत यत्र ज्यौ । ज्यों भद्दव बल भान ॥ छं० ७२ ॥

**पृथ्वीराज की सेना के जुटाव की पावस के मेघों से उपमा वर्णन ।**

त्रोटक—सुअं बर बीर सु त्रोटक छंद । छिनी छिति मत्त हयग्गय इंद ॥
रनं किय बीर नफीर रवद्द । ढलक्किय ढाल सु ढिल्लिय भद्द ॥ छं० ७३ ॥
घनं किय सक्कर अंदुन अंद । जग्यौ मनु भारत बीरय कंद ॥
छिनी छितिपूर हयग्गय भार।दिसो दिसि दिष्षहि ज्यौ जल धार ॥छं० ७४॥
डरै दिगपाल सु अट्ठय मेर । भये भयभीत भयानक भेर ॥
सुनै स्तुति छत्रिय सद्द निमान । दिसा पुरमान सु बद्दहम पान ॥ छं० ७५ ॥
मंडे मय मत्त [2]गहुम्महराज । उठै वर अंकुर मुच्छ विराज ॥
कहै कबिचंद सु उप्पम ताहि । मनों सुर लग्गिय चंद कलाहि ॥ छं० ७६ ॥
[3]अपं प्रथिराज समप्पय बाज । तिनें दिषि पंतिय प्रब्बत लाज ॥
दुअं दुअ बंधि रकेबन जोर । चढ़े बर छत्रिय सूर झकोर ॥ छं० ७७ ॥
हयद्दल पंति सुभंतिय ठांनि । मनों बगपंति घनी घट बांनि ॥
मयं मय रुद्र सु रुद्दर सार । भयो जनु अंत प्रलै दुति वार ॥ छं० ७८ ॥

१. ए० कृ० को०-घहह । २. मो०-गहुम्मग ।
३. कृ० को०-अपं ।

डहडुह बज्जय डक्कय मात । डलै तिन बीर गिरव्वर गात ॥
सु दिष्षन बांम फुरक्कय नैन । चढयौ जनु बीर परब्बत बैन ॥ छं० ७९ ॥
इमे दोउ बीर विराजत रिंष । गुफा इक मज्झ मनों दुअ सिंघ ॥
चले ग्रह छंडि ग्रहग्रह सूर । कही कविचंद सु उप्पम पूर ॥ छं० ८० ॥
कहै करुना रस कंतहि चीर । उठ्यौ तहां जित्त भयानक बीर ॥
लिषो लिष चित्रय दंपति बैन । मनों पलटै दिन चात्रिग नैन ॥ छं० ८१ ॥
छिता छिप होम प्रमान प्रमान । किधों चकई सुपमुक्कय मान ॥
भयो मन बीरन बीर प्रमान । भयौ करुना रस तीय प्रमान ॥ छं० ८२ ॥
दुहूं दिसि चित्त अचित्त अलोल । मनों दुअ पास हुलंत हिंडोल ॥
दोऊ मझ रष्षय सूर सनूर । भजै करुना रस काइर पूर ॥ छं० ८३ ॥
मिल्ले न्रिप आइ सु ढिल्लिय थान । कहै कविचंद बषान बषान ॥ छं० ८४ ॥

सामंतों की सर्प से उपमा वर्णन ।

दूहा –स्वामि ध्रम्म सों [1]सुद्ध मन । ज्यों [2]बांबी दिसि [3]सप्प ॥
ध्रग बिषांन ज्यों अरिन बर । जगि बीरा रस जप्प ॥ छं० ८५ ॥

सामंतों के क्रोध और तेज की प्रशंसा वर्णन ।

कवित्त –जगति जग्य जनु बीर । जग्गि त्रयनेत अग्गि सिव ॥
कै मचकुंद प्रमान । गुफा बारुन सु देत्य लिव ॥
कै [4]जग्यौ भसमास । दैत्य भग्गा गोरीसं ॥
इसे सूर सामंत । बीर चावद्दिसि दीस ॥
दीनी न नृपति किन निरति बर । किहु न सुनी जैचद क्रम ॥
बग्गं उपारि धाए बलिय । अभिलाषह भारथ्थ श्रम ॥ ८६ ॥

शूर बीर सामंतों का उत्साह वर्णन ।

अभिलाषह श्रम गर्व । भयौ किल किंचित सूरं ॥
ज्यों नल मति दमयंत । सेन सज्जी रन पूर ॥
भवर सद्द सम सुमन । प्रेम रस छुट्टिय जग ॥
सुवर राज चहुआन । करन उप्पर बर पंगं ॥
माधुरत मधुर बानी तजी । रजिय सूर रंजित सुभर ॥
छिति मत्त [5]लितौ छित्रिय [6]छित्रिग । दिपति दीप दिवलोक धर ॥
॥ छं० ८७ ॥

१. ए० कृ० को०–जुद्ध । २. को०–बाबी ।
३. ए० कृ० को०–सपे । ४. ए० कृ० को०–जग्गा ।
५. ए० कृ० को–छित्त । ६. मो०–छिपय ।

**फौज की शोभा वर्णन।**

मोतीदाम—दसं दिसि पूरग [1]मत्तय भार। चढ़यो जनु इंद्र धनुष्षय धार॥
तुरंगन तुंग हरष्षय ईस। षरक्किय नारद सारद रीस॥ छं० ८८॥
छहंमित छोहय शंकर हथ्थ। कहै कबिचंद सु ओपम कथ्थ॥
गए गजनेस सुसथ्थय बीर। रहै लगि भौर तिनै लगि नीर॥ छं० ८९॥
मनों कुत कुंतय बारय षुल्लि। गए मनु आरद शकर भुल्लि॥
करुना रस केलि क्रमीनह बीर। नच्यौ अदबुद्द स रुद्र डकीर॥ छं० ९०॥
इकं इक रस्स सु संतिय सूर। दिषे मुख मत्त महा मति नूर॥
सुलतानरु हिंदुअ बैर प्रमान। सुभादय जुद्ध निदान निदान॥ छं० ९१॥
दया बर हीन सगप्पन नथ्थि। ··· ··· ··· ··· ··· ··· ···॥
उमा क्रत काज प्रजापति दच्छि। तज्यौ नन मात उरग्गिय लच्छि॥छं०९२॥
षिझे सिर ईस पटक्किय जट्ट। भयो तहां जन्म सु बीरय भट्ट॥
भिरी भिरि नंदिय दंद प्रकार। पछं दछि दच्छिय दष्षि डचार॥ छं० ९३॥
इतं मिति मंत सु कंतिय राज। भयो बर बीर भयानक साज॥
दिसो दिसि पच्छिम हिंदुअ मेछ। बज्यौ रनतूर रवद्दय एछ॥ छं० ९४॥
मली जनु जंगम जो गवरीस। दसकंधु डुलावत प्रब्बत रीस॥
तज्यौ उहां मान लगी पिय कंध। नयौ रस संत सु मंतिय संघ॥ छं० ९५॥
सु जाति जरा नृप हक्कि प्रमान। चढ़यो तिन बेर बली चहुआन॥छं० ९६॥

**पृथ्वीराज का सेना को वर्ण प्रति वर्ण श्रेणीबद्ध करना।**

कबित्त—चाहुआन बर बलिय। भार भारथ रस भिन्नौ॥
मधुर सुघर सिंधुरस। अंग चावद्दिसि छिन्नौ॥
सुबर सेन सामंत। सुबर बल बीर निनारे॥
मझ मझ्झह आवृत। देव जनु जुद्ध हकारे॥
कुसमिस्त जुद्ध देवह करन। रथ सुरत्थ हय हयति नर॥
सामंत सूर पुज्जे नहीं। बर कंदल [2]उठ्ठंति धर॥ छं० ९७॥

**सामंतों की बीरता का वर्णन।**

उरग विंद रवि उठे। सीस हक्कै धर नंचै॥
देवासुर संग्राम। देव पूजा देवंचै॥
इंद्र जुद्ध तारकक। सोइ तत्तह अधिकारी॥
पंच पंच पंडव सु। भीम दुर्जोधन भारी॥
गज मंत दंत कट्टै सु भ्रत। दैवत्त जुध सामंत रत॥
उद्दयो जुद्ध आवृत मिति। नहिन मेच्छ हिंन्दू छपन॥ छं० ९८॥

---

1. ए० कृ० को०—मध्यय।  2. मो०—उठंति।

**युद्ध के लिये प्रस्तुत शूर वीर सामंतों के बीच में स्थित निड्डुर का वीर-मत वर्णन।**

मिले सूर सामंत मत मज्जिय निड्डुर बर ॥
कहां सु प्रान संग्रहै। पंच किहि जाइ मिलै घर ॥
कोन क्रम्म संग्रहै। क्रम्म को करे सु देहं ॥
कोन जीव संग्रहै। कोन भ्रिमवै सु छेहं ॥
जैचंद आनि सुरतान बर। अधर राहु लग्यो अवर ॥
षिन मत्ति दान दिय विप्र बर।रहसि राह लग्यो सु घर। छं० ९९॥

कह निड्डुर रट्ठौर। सुनहु सामंत प्रकारं ॥
कहौ देव को ध्रम्म। किति संग्रहौ सु सारं ॥
बारि बूंद बुदबुद्द। हत्थ वारी सु आव इत ॥
ज्यों बद्दलवै छांहि। घास अग्गी सु मत्ति भ्रिति ॥
इत्तनिय देह की गत्ति वर। तीय ठाम चिंतै सु नर ॥
मस्सान पुरान रु काम के। अंत चित्त सदगत्ति घर ॥ छं० १००॥

अंत मत्ति सो गत्ति। अंतजा मत्ति अमत्तिय ॥
पुब्ब ध्रम्म संग्रहै। पुब्ब गत्तिय सुइ गत्तिय ॥
देव भाव संग्रहै। काल केवल गुन वत्तिय ॥
सिंचिये वेलि जंजं बधै। तंतं बुद्धि पुरान बर ॥
भ्रिघ्घात घात पत्तिय सु वर।सु बृत काल निब्बरि सु नर।।छं०१०१॥

स्वामि निंद जिन सुनो। स्वामि निंदा न प्रगासो ॥
अह निसि वंछौ मरन। भीर संकरें निवासो ॥
तब बुल्यौ महनंग। छड्डि इह मंत्र सस्त्रगह ॥
अस्ति काज दद्धीचि। दिए सुरपत्त मत्त बहु ॥
सुरपत्ति मत्त किन्नो सु बर। निवर अंग को अंग मय ॥
जैचंद भूमि उब्बैलि कैं। चढ़हु भूमि घर सुर्ग मय ॥ छं० १०२ ॥

गाथा- के के न गया गुर ग्रेहं। के के न काल संग्रहे हंतं ॥
मंत्री जा प्रथिराजं। रघ्घे जा वीर सो सस्त्रं ॥ छं० १०३ ॥

साटक- जाता जा मनसा समस्त गुरयं, मानस्थ ग्गा सुंदरी ॥
[1]ता भग्गा मन सूर काइर बरं, [2]किल किंचि किंचित रसै ॥
अभिलाषं छिति गर्व ताडन विधे, संसार सहकारयं ॥

---

1. मो०—ना।  2. ए० कृ० को०—ल।

बारं आ पारंग दिव्यत गुरं, दीसंति देवानयं ॥ छं० १०४ ॥

घुड़सवार शूरवीरों की चाल वर्णन ।

भुजंगी--प्रवाहंत वाहं उचारै पवंगा । तिनै धावतें होइ मारुत्त पंगा ॥
झमै झुंम अग्गै सुमं तीन संधे । मनों ब्रह्म विधि गंठि लै वाइ बंधै ॥छं०१०५॥
पुजै पंष अंषी मनं षीन धावै । तिनं उप्पमा कौन कविचंद लावै ॥
किधौं कैसपष्षं चलै चित्त भारी।किधौ चक्करी हथ्थ 'आवत्त तारी ॥१०६॥
किधो वाय छुट्टै नहीं चाइ पावै । म्रगंराज कैसे उपम्माति लावै ॥
अर्गपाइ दीसे मुषं मेह कारे । मनों दिव्य वानी पढै कव्वि भारे ॥ छं० १०७॥
धरे पाइ बाजी दुढंतं निभारे । मनों तार सौं तार बज्जै हकारे ॥
तिनं दूरि तें अंग ओपंम ऐसे । मनों तार छुट्टै अकासं सु जैसे ॥ छं० १०८ ॥
इसे बाजि सज्जे समप्पेति राजं । दिषै सूर सामंत हथ्थें सुपाजं ॥ छं० १०९ ।

राजा का सामंतों को अच्छे अच्छे घोड़े देना ।

दूहा—बाज राज नृप 'राज दिय । बिलसि विधान विधान ॥
तिन उप्पम कबिचंद कहि । का दिज्जै धपबान ॥ छं० ११० ॥

घोड़ो की शोभा वर्णन ।

रसावला—
धपै बान भारे, हकारे निनारे।दुरे अप्प छाया, तते अग्गि ताया ॥छं० १११॥
धबै 'अंठ भारी, मुक्रोटं निनारी । बरं नैन ऐसें, हरी देव जैसें ॥ छं० ११२ ॥
महा मत्त ग्रीवा, विना वाइ दे वा । उरं पुठ्ठ भारी, 'सु मासं निनारी ॥११३॥
तुला जानि षंभं, पला जानि अंभं । नष झंड इद्दं, मनो झंड सिद्धं ॥छं०११४॥
द्रुमं वीर डुल्लै, कवी किंत्ति पुल्लै।मनों वाय कांडं, परी मझ्झ होडं ।छं०११५॥
कचोलंत नीरं, पिय वाज जीरं।अवत्तें निनारे, मनों स्वामि सारे ।।छं० ११६॥
इसे राज राजी, दिए वाज राजी । सु द्वै द्वै रकेबं, चढ़े बीर बेबं ॥
सुरत्तान पासं, चढ्यो बीर भासं । ... ... ... ... ॥ छं० ११७ ॥

शहाबुद्दीन से निस्वार्थ युद्ध करने की पृथ्वीराज की प्रशंसा ।

दूहा- बिना हेत सगपन बिना । इष्टपना बिन राज ॥
धन्नि राज प्रथिराज को । षग गोरी किय साज ॥ छं० ११८ ॥

शहाबुद्दीन का पृथ्वीराज की राह छोड़ कर डट रहना ।

कवित्त- चल गोरी सुरतान । जाइ रुंध्या रन अग्गै ॥
हय गय रथ नर सज्जि । बीर पावस घट जग्गै ॥
महन रंभ अग्गरंभ । रत्त अरुनोदय ढारिय ॥
चाहुआन सुरतान । बीर जंपत्त करारिय ॥

---

१ ए० कृ० को०—दीसंत । २. ए० गज ।
३. मो०—अम्बु । ४. मो०—समसं । ५. ए० कृ० को०—बेबं ।

डमरु डहकिक जुग्गिनि हंसै । जिम जिम बंबर ब्रज लसै ॥
सामंत सूर चहुआन सों । बीर बिदुरि सस्त्रह कमै ॥ छं० ११९ ॥

राजा की आज्ञा बिना चावंडराय का आगे बढ़ जाना ।

मेछ मसूरति सत्ति । मत्ति कीनी रत भारी ॥
वीरा रस बिद्दुरिय । लोह लग्गी अधिकारी ॥
छित्ति भित्ति छिति सोभ । अंषि आवै न अंषि षिन ॥
ज्यां नद्दव वन दिष्ट । चपि चूवंत मंत घन ॥
रन हरषि वरच्छिय मुक्ति जिहि । घप्पि लोह कोहां करसि ॥
चावंडराइ दाहर तनो । न्रप अग्या विन अग्र ध्रसि ॥ छं० १२० ॥

चामंडराय जैतसी लोहाना आजानबाहु का पांच कोस आगे बढ़
कर तत्तार खां खुरसान खां पर आक्रमण करना ।

रा चावंड जैतसी । लोह आजानबाह बर ॥
रष्षे रन सुरतान । [1]मत्त अग्गे सुबीर भर ॥
पंच कोस न्रप छड्डि । आप रुंध्या सुरतानं ॥
वज्ज घाट वज्जीय । आइ लग्गा सु विहानं ॥
छुट्टा कि सिंघ पल काज वर । उरसि लोह लग्गा लरन ॥
तत्तार षान षुरसानपति । अप्प मसूरति मरन मन ॥ छं० १२१ ॥

उक्त सामंतों के आक्रमण करने पर मुसलमानों का कमान पर
बाण चढ़ाकर अपने शत्रुओं से युद्ध करने को प्रस्तुत होना ।

भुजंगी - षुरासान षानं सु तत्तार बीरं । मनों वज्र देष सु वज्रं सरीरं ॥
महा बाहु बज्जी कढ़े बज्र हथ्थें । लगे अंग अगं निरथ्थे निरथ्थें ॥छं० १२२॥
छुल्लिक्का सु बानं कमानेन साही । इसे सूर बेगं चलंलै [2]त्रिबाही ॥
उरं मत्त मत्ते विमत्ते निनारे । मनौं देषियै बीर रत्ते प्रकारे ॥ छं० १२३ ॥
उरं काल काली जमंदड्ढ कड्ढी । किधौ दंड्ढ जम दड्ढु जम कर विडड्ढी॥
उरं मत मत विमत्तं सु मत्ती । परे रंग चंगं छके जानि गत्ती ॥ छं० १२४ ॥
दुवं हिंदु मेच्छं तसब्बीति नंषी । सरै सट्ठि हज्जार आवृत लष्षी ॥
तिनें हथ्थ हथ्थं मुकत्तो प्रमानं । मनों देषि देवंत देवाधि थानं ॥ छं० १२५ ॥
विन्रं विद्धि रूपं प्रमानंत न्यारे । भए अंग अंगं तहीं तथ्य सारे ॥
नचै कंध्र बंध्रं कबंध्रं दुरंगी । मनों बीर आवृत भारथ्थ रंगी ॥ छं० १२६ ॥ -
इनो जुद्ध करि बीर भए द्वै निनारे।घुमं सार घुम्मैं मनो मतवारे॥छं० १२७॥

---

1. मो०—मनह ।
2. मो०—नैनिबाही ।

**पृथ्वीराज का ससैन्य उज्जैन पर आक्रमण करने को यात्रा करना और जयचंद की सहायता ले कर शहाबुद्दीन का राह छेकना।**

*दूहा—चल्यौ राज सब सेन सजि। दिसि उज्जनिय रंग ॥
आइ साहि जग हजूरन। लयै सहायक पंग ॥ छं० १२८ ॥
गही गैल देवास की। गहन उपज्ज्यौ मिच्छ ॥
नर चित्तन इच्छै कछू। ईसर औरै इच्छ ॥ छं० १२९ ॥

**मनुष्य की कल्पनाएं सब व्यर्थ हैं और हरीच्छा बलवती है।**

कवित्त— नर करनी कछु और। करै करता कछु औरै ॥
नर चिंतन कर ईस। जिय सु नर औरै दौरै ॥
रचे रचन नर कोटि। जोरि जम पाइ बस्त सह ॥
छिनक मध्य हर हरै। केल फिर तष्ष क्रम्म इह ॥
प्रथिराज गमन देवास दिसि। व्याह विनोद सु मंडि जिय ॥
अनचित्ति जग्गि गजन्न बलिय। आनि उतंग सु कंक किय ॥
॥ छं० १३० ॥

**पृथ्वीराज का राजा बली से पटतर देकर कवि का उक्ति वर्णन।**

ज्यों बावन बलि पास। आनि अनचित्य छलन किय ॥
उन धर ले उन [1]दीन। [2]इन सु सुर बंधि छंडि जिय ॥
दसों दिसा दल उमड़ि। घुमड़ि घनघोर आइ जनु ॥
मीर मसंद ससंद। बान बहु बूंद बरषि घन ॥
दोउ दीन दंद दनु देव सम। भ्रम लग्गे लग्गे लरन ॥
प्रलैकाल हाल पिष्षिय निजरि। मनों मित्र वृत्ती करन ॥ छं० १३१ ॥

**युद्ध प्रारंभ होना।**

रसावला—

कोह लग्गे षलं, सार उड्डै पलं। अंत तुट्टै रुलं, पग्ग बेली [illegible]लं ॥ छं० १३२ ॥
नैन रत्ते झलं, जुट्टि जाल षलं। मिट्टि मोहै मलं, कोह कै केवलं ॥ छं० १३३ ॥
रुंड नच्चै दलं, मुंड बक्कै बलं। गिद्धि सिद्धी कलं, बज्जि कोलाहलं ॥ छं० १३४ ॥
छिछ उड्डै ललं, जानि तिंदू झलं। हथ्थ तुट्टै नलं, वृष्ष साषा ढलं ॥ छं० १३५ ॥
पंष पंषी बलं, ईस आसावरं। माल सोभै गरं, रुद्धि बुंदै झरं ॥ छं० १३६ ॥
आनि नग्गं परं, चढि पत्र [3]भरं। मंति डक्क डरं, भूत नच्चै घरं ॥ छं० १३७ ॥
उब्भयं चिक्करं, बक्कि नैरु रुरं। कपि स्यारंनरं, सूर बढ्ढै बरं ॥ छं० १३८ ॥
झार झारै करं, ... ... ... ॥ छं० १३९ ॥

*मो०-प्रति में पद नहीं है और पाठ के प्रसंग से क्षेपक भी ज्ञात होता है।
१. ए० कृ० को०—दीय। २. ए० कृ० को०—दन सुरन बंधि छंडिय प्रिय।
३. ए० कृ० को०—बरं। ४. ए० कृ० को०—मंत्रि।

**स्वामिधर्म रत शूर बीर मुक्ति के पथ पर पांव देने को उद्यत थे।**

दूहा—सार मंत मत्ते सुभट। षग ढिल्लै गज ठट्ट॥
स्वामि ध्रम्म सद्धै रनह। मुकति सु झारै वट्ट॥ छं० १४०॥

**दोनों ओर के शूर बीर सामंतों का पराक्रम और बल वर्णन।**

कवित्त- कोह छोह रस पान। बीर मत्ते चावद्दिसि॥
बलि उतंग सजि जंग। अंग जनु पंग कप्पि जिमि॥
हय दल बल उछ्छार। कढ्ढि गज दंत नडारै॥
ज्नु माली महि मध्य। कठ्ठि मूला करि धारै॥
भय सीतभीत काइर कपहि। बहुत सूर मामंत रिन॥
कलि कहर कंक बक्कहि विहसि। गहन गोम मत्तौ महन॥छं०१४१॥

**कन्ह गोइन्द राय लंगरी राय और अतत्ताई की बीरता और उनके पराक्रम से मुस्लमानों की फौज का विचलाना, हासब खां खुरसान खां का मारा जाना।**

भुजंगी—परी भीर मेच्छं [1]तसब्बी तनष्षं। कले कंक बक हीन जीवं मु लष्षं॥
षलं कंन्ह गोइंद कोका प्रमानं। मनो देषिये देवयं दुंद [2]थानं॥ छं० १४२॥
बढ़े बीर रूपं प्रमानं निनारै। अरी अग्ग चेतं न वित्तं धरारै॥
नचे कंध बंधं असंधं धरंगी। मनों बीर भारथ्थ आवृत्त रंगी॥ छं० १४३॥
लग्यो लंगरी लोह लंगा प्रमानं। षगे षेत षंड्यो षुरासान षानं॥
उड़ै अत्तताई हयं पाइ तेजं। दलं दिष्पिये पेट पष्षे करेजं॥ छं० १४४॥
हन्यो हासबं षान सीसं गुरज्जं। गयं उड्डि गेनं मु षोपरि पुरज्जं॥
इतो जुद्ध करि बीर भए द्वै निनारे। घुमे सार घुम्मे मनों मत्त वारे॥छं०१४५॥

दूहा - रत्त मत्तवारे सुभट। विधि विनान उनमान॥
तहन सुष्ष दुष्षं निजहि। मोह कोह रस पान॥ छं० १४६॥

**शूरवीरों का रणरंग में मत्त होना। शहाबुद्दीन का कुपित होना और पृथ्वीराज का उसे कैद करने की प्रतिज्ञा करना।**

कवित्त -मोह कोह रसपान। बीर मत्ते चावद्दिसि॥
तबल तुंग बजि जंग। बीर लग्गे सु बीर कसि॥
जा दिल्ली सुरतान। नैन बड़वानल धारी॥
प्रलय करन करवान। प्रलय इन षग्ग हकारी॥
सुभि लोह मोह अरुनय तनह। अति उदार चिन्हय रनह॥
प्रथिराज राज राजिंद गुर। गहन गज्जि लीनों पनह॥छं०१४७॥

१. मो—तसब्बीनि।
२. मो०—पार्थ।

### युद्ध की पावस से उपमा वर्णन ।

साहन बाहन बिरद । साहु गोरी सयन्न सम ॥
हय गय दल बिच्छुरहि । रोस उच्छुरहि बीर भ्रम ॥
बज्जहि षग्ग आवृत्त । जूथ उड्डहि असमानं ॥
मनहु सिष गुर गज्ज । हुक्कि कारिय सिर भानं ॥
दल जोरी विहसि साहाब भर । भर भर भिरि असिबर बजिय ॥
जानेकि मेघ मत्ते दिसा।निसा नभ्भ विज्जुल [1]लसिय ॥छं०१४८॥

### घोर युद्ध वर्णन ।

त्रोटक –इति तोटक छंद प्रमान धरं । सुनि नागकला तिहि कित्ति गुरं ॥
भिरि भारथ पारथ से उचरं । मय मंत कला कलि से बिहुरे ॥छं० १४९ ॥
रननंकय नागय बीर सुरं । मनों बीर जगावत बीर उरं ॥
छिति छत्र दुहाइय छत्र धरं । सु मनों बरबा हुवि बज्ज भरं ॥ छं० १५० ॥
छिति सोहत श्रोन अपुब्ब रनं । मनों भारत पूर चली सुभनं ॥
दोउ दीन विराजत दीन उभै । रँग रत्त रमै छिति छत्र सुभै ॥ छं० १५१ ॥
सुमनों मधु माधव रीति इलै । सुजनो कृत कंकर बीर फुलै ॥
इक अंग विमंगन हथ्थ चरै । सु मनों कल बीर कला दुसरै ॥ छं० १५२ ॥
मिति मत्त अवृत्तन धाइ घटं । सु नचै जनु पारथ बीर भटं ॥ छं० १५३ ॥
कवित्त बक्कि बीर भट सुभट । झुम्मि हुकै चावद्दिसि ।
इक्क इक्क आवृत्त । बीर बरषंत मंत असि ॥
मचि नारद किलकंत । जग्गि जुग्गनि हुक्कारिहि ॥
सार ताल वेताल । नंचि रन बीर डकारहि ॥
अंमरिय रहसि दल दुअ विहँसि । करसि बीर लग्गे सु बर ॥
चहुआन चान सुरतान दल।करहि केलि समरस अडर ॥छं०१५४॥

### चालुक्य की प्रशंसा वर्णन ।

नव बाजी नव हथ्थ । रथ्थ नव नवति सुभ्र भर ॥
इन बज्जै असि बरह । सार बुज्जै प्रहार धर ॥
केक अंत जमकंत । कढ़ढी जमदाढ़ निनारी ॥
मनु कढ़्ढी जम दढ्ढ । हथ्थ सामंत सुभारी ॥
चालुक्क चंपि बब्बर कियो । सार धार सम उत्तऱ्यो ॥
इह करी कोइ करि है न कोइ।करो सु कोगुन बिस्तऱ्यो॥छं०१५५॥
दूहा :–जंमति जमकिय जंम सम । जम प्रमना दोउ सेन ॥
मिले बीर उत्तर दिसा । आवृतह तिन नैन ॥ छं० १५६ ॥

---

[1] ए० मो०–लजिय ।

**कामदेव यादव का आध कोस आगे डटना और उसकी वीरता की प्रशंसा वर्णन।**

कवित्त—अद्ध कोस नूर अग्ग। सूर रोपे पग गड्डै॥
सद्द मद्द गजराज। चंडि पढ्ढै बल चड्डै॥
लज्ज बंध संकरिय। वीर अंकुरिय दिष्ट रन॥
सार धार बज्जी कपाट। निघात घुमत रन॥
कलमलिय कंक इम मिच्छ सह। जनु लुअ लग्गत जेठ महि॥
जद्दव सु जाम धरि इक्कलों। जनु बडवानल चंद कहि॥छं०१५७॥

गाथा - दिष्षे पुष्षय मच्छरयं। अरज दुवं सग्राम श्रवनयं॥
अछ्छरि वर कर इच्छं। भ्रमत [1]फिरंत [2]गौन मग्गाइं॥ छं०१५८॥

**पृथ्वीराज का अपनी सेना की मोरव्यूह रचना।**

कवित्त मोरव्यूह रचि राज। सज्जि सब सेन सुद्ध करि॥
चंच पीप परिहार। कन्ह गोइंद नयन सरि॥
कंठ चंद पुंडीर। पांव जुग जैत सलष सजि॥
निढ्ढुर भर बलिभद्र। पंष बजि बाय तेज गति॥
सम पुंछ और और सम पुंछ मन। बरन बरन छबि सिलह तन॥
रन रोहि रह्यौ प्रथिराज महि। गिलन श्रप्प सुरतान रिन॥छं० १५९॥

गाथा —मुछ्छीजं वर मछ्छरं। तं वटे अछरी अंगं॥
सोयं साध्र प्रमानं। सा पूजी सूर सामंतं॥ छं० १६०॥

**न्याजी खां, तत्तार खां और गोरी का उधर से आक्रमण करना और इधर से पीप (पड़िहार) नरिंद का हरावल सम्हालना।**

कवित्त— कर बल षान ततार। षान न्याजी षां गोरी॥
हरवल [3]पीप नरिंद। माहि बधी बिय जोरी॥
मोरव्यूह चहुआन। मार धारह संधारै॥
गिलन अप्प सुरतान। बोल बड्डा उच्चारै॥
कृत अकृत सीस धारन भिरवि। जै जै जै चारन सु धुअ॥
सुरतान सूर आवृत्त वर। धन्नि सुबर सामंत भुअ॥ छं० १६१॥
तन तरफत धर मिच्छ। वला छबि आनि नटक्कें॥
मत्त दन्ति आरुहैं। दंत सौ दंत कटक्कें॥
समर अमर करि बंदि। भये विस्मत पल[4] चारिय॥
जहँ तहँ चंद पुंडीर। चंद ज्यौं रैनि उजारिय॥

---

1 ए०—फरत। 2. ए० कृ० को०—गैन।
3. ए० कृ० को —अप्प। 4. ए० कृ० को हारिय।

तन ग्रेह नेह मन अंत सम । भ्रम छंडयौ दल दलि सुभर ॥
संभरिय सूर सुरतान दल । महुन रंभ मच्चौ सु [1]धर॥छं०१६२॥

**युद्ध होते होते रात्रि हो जाना ।**

हनूफाल इति हनूफालय छंद । कल विकल कल कृत चंद ॥
भय निसा उदित प्रमान । चहुआन सेन सुथान ॥ छं० १६२ ॥
कर हथ्थ बथ्थन थाक । मनों मंडि बंधि चिराक ॥ छं० १६४ ॥

**छः हजार दीपक जला कर भारत की भांति युद्ध होना ।**

कवित्त करि चिराक छह सहस । सेन उभ्भै चावद्दिस ॥
रतिवाह सम जुद्ध । बीर धावंत बीर रस ॥
तेज चिराक रु सम्त्र । रत्त द्रिग तेज प्रमानं ॥
सार धार निरधार । बेद छेदन गुन जानं ॥
सारूक करक्के रं5 पल । निसा जुद्ध किन्नौ न किहिं ॥
सामंत सूर इम उच्चरें । सुबर बीर भारथ्थ नहिं ॥ छं० १६५ ॥

**आधी रात हो जाने पर तोंअर और पड़िहार का शहाबुद्दीन पर आक्रमण करना और मुसलमान फौज का पैर उखड़ना ।**

अद्ध होत बर रत्ति । साहि गोरी धररुंध्यो ॥
तोंअर बर पाहार । कित्ति सा सिंधुह संध्यो ॥
सेत बंध बंध्योति । सूर बंध्यो रिन पाजं ॥
जै जै जै उच्चार । धन्नि सामंत सु लाजं ॥
सुरतान सेन भग्गा सुभर । तीन बान पुंजान गय ॥
गज घंट न घंट न मत्त सुनि।सुनि जंपे बर हयति हय ॥छं०१६६॥

**पीप पड़िहार का शहाबुद्दीन को पकड़ लेने का दृढ़ संकल्प करना ।**

दोत होत मध्यान । पीप नें पन मन मंडयो ॥
प्रबल पानि परचंड । साहि गोरी गहि बंध्यो ॥
सेत बंधि ज्यो राम । चंद सुर भान सूर सधि ॥
यों लिन्नों परिहार । बालि दस कंध कंष मधि ॥
रन छंडि हुंडि धर मच्छि हुअ।लाजवंत कै फिरि भरिय ॥
जय जय सु जंपें सुष धर अमर।सु मविचंद कवितह भरिय॥छं०१६७॥

**प्रसंगराय खीची, पज्जूनराय के पुत्र, बीरभान, आमदेव, अत्ताताई के भाई और शहाबुद्दीन के भाई हुजाब खां का मारा जाना ।**

भुजंगी –
पर्यौ राव तिन वेर खीची प्रसंगं । जिने षड्यिं पिसवल षग्ग अंगं ॥
पर्यौ राव पज्जून पुत्रंति राजं । गयं सुग्ग लोगं करे देव गाजं ॥ छं० १६८ ॥

---

१ ए० कृ० को०–भर ।

धुक्यौ धार धक्कै अजमेर राई । दुअं सेन जंपी मुषं क्रित्ति चाई ॥
बधं आमदेवं बधों बीरभानं । लरी अच्छरी मज्झ बीरं बरानं ॥ छं० १६९ ॥
पर्यौ धाइ षेतं अतताइ तातं । मनो देषियै भूमि कंदर्प गातं ॥
पर्यौ सेन हुज्जाब गोरीस बंधं । हयं अट्ठ भग्गे मु उठ्ठे कमंधं ॥ छं० १७० ॥
परे ताहि दीनै परे साहि भारे । दिषे यान थानं मिळं प्रात तारे ॥ छं०१७१॥

शहाबुद्दीन का पकड़ा जाना ।

दूहा इन परंत सुरतान गहि । ग्रह निग्रह घट बीर ॥
तिन जस जंपत का कबी । जिन करि जज्जर श्रीर ॥ छं० १७२ ॥

कवित्त -जज्जर पंजर प्रान । साहि गोरी गहि बध्यौ ॥
बिन सेवा बिन दान । पान पग्गह षल संध्यौ ॥
फिरि ग्रह पत्तौ राज । लूटि चतुरंग विभूतिय ॥
डोला तेरह तीस । मद्धि साहाब सुभत्तिय ॥
ग्रह गयौ लियैं सुरतान सँग । जै जै जै जस लद्धयौ ॥
जयचंद कनाइत चिंति जिय । मान प्रसंसन सिद्धयौ ॥ छं०१७३ ॥

पीपा युद्ध का परिणाम और पृथ्वीराज की निर्मल कीर्ति का वर्णन ।

कवित्त -मान भंजि सुरतान । मान भंज्यौ सुरतानं ॥
उन उप्पर नन कियौ । हुनौ वर बैर निदानं ॥
पंग लज्ज उच्चरै । सुनौ मंत्री अधिकारिय ॥
करिय षेत चहुआन । इद पहुं पथह वारिय ॥
मुह मुच्छ सुच्छ सोमेस सुअ । ध्रुअ समान सनरि धनिय ॥
पद्धरै दीह जस चद्दुई । धर पद्धर करि अप्पनिय ॥ छं० १७४ ॥

दूहा -धन्य राज अवसान मन । रन संध्यौ सुरतान ॥
लच्छि लई चतुरंग जित्ति । बर बज्जे नीसान ॥ छं० १७५ ॥

कवित्त -छत्र मुजीक निसान । जीति लीने सुरतानं ॥
गो घर ढिल्लिय ईस । बज्जि निरघात निसानं ॥
दिसा दिसा जय क्रित्ति । जित्ति गावै प्रथिराजं ॥
बाल वृद्ध भर जुवन । जंग जंपै धनि लाजं ॥
सा ध्रम्म धारि छत्री नृपति।दिपति दीप भुअलोक पति ॥
पुज्जै न कोइ सुरतान कों । मुष अयस पारध्थ गति ॥ छं०१७६ ॥

दूहा -हालाहल विसे सुभर । कोलाहल अरि गान ॥
सुबर राज प्रथिराज कौं । तपय बीर बहु जान ॥ छं० १७७ ॥

**सुलतान का मुक्त होना, पृथ्वीराज का तेज वर्णन।**

कवित्त — छंडिदियौ सुरतान। सुजस पहु पीप मंडि सिर ॥
जित्ति जंग राजान। इच्छि पूजा इच्छी थिर ॥
भूमिय मिलि इक आइ। इक्क बंधे बस किज्जिय ॥
इक्क अप्प पहराइ। मान भजि रूमन दिज्जय ॥
आवै [1]न पार लच्छी सहज। षट्ट बरन सुष्षहू रगन ॥
चहुआन सूर संभरि धनी। तपै तेज सोमह सुअन ॥ छं० १७८ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके मोरव्यूह**
**पीपा पातिसाह ग्रहनं नाम एकतीसमो**
**प्रस्ताव सम्पूर्णम् ॥ ३१ ॥**



1. ए० कृ० को०—अपार।

# अथ करहे रो जुद्ध प्रस्ताव लिख्यते।

## ( बत्तीसवां समय )

**पृथ्वीराज का मालव (देश) में शिकार खेलने को जाना।**

दूहा —[1]कितक दिवस बित्ते न्रप्रति। मारंगोगुर साज॥
धर मालव मंड्यौ नृपति। आषेटक प्रथिराज॥ छं० १॥

**पृथ्वीराज का ६४ सामंतों के साथ उज्जैन की तरफ जाना और वहां के राजा भीम प्रमार को जीत लेना।**

कवित्त— चौअग्गानी सट्ठि। सूर सामंत सु मथ्थं॥
मालव धर प्रथिराज। सज्जि आषेटक तथ्थं॥
बर उज्जेनी राव। जीति पांवार सु भीमं॥
वल संमर जो गट्ट। गाहि चहुआंन [2]जु सीमं॥
सगपन सु जोनि संभरि धनिय। ग्रहन जोंग सम बर न्रपति॥
संभाग समर सुनयौ समर। समर बीर मंडन दिपति॥ छं० २॥

**इन्द्रावती और पृथ्वीराज का योग्य दंपति होना।**

दूहा —सुबर बीर चिंतै न्रपति। बद बरनी दुति काज॥
बर इंद्रावति सुंदरी। बरन तकै प्रथिराज॥ छं० ३॥

**इन्द्रावती की छवि वर्णन।**

कवित्त इंद सुंदरी नाम। बीय इंद्रावति मोहै॥
वर समुंद पांवार। धरिग अति सम सग लोभै॥
मनमथ मथन नरिंद। हाइ करि भाइह गाढ़ी॥
[4]रूप तरंग अंकुरित। तुंग दोऊ करि काढ़ी॥
ज्यों छिति्त काम जप्यो परित। अति सुदेह न्रिम्मल झलकि॥
संकुच सु काम कर [5]कलिय तिहि। [6]रिपु सुदेखि आयो ललकि॥ छं०४॥

**पंचमी मंगलवार को ब्राह्मण का लग्न चढ़ाना।**

दूहा—श्रीफल दुजबर हथ्थ करि। दैन गयौ चहुआन॥
दिन पंचमि बर भोम दिन। लगन [7]करै परमान॥ छं० ५॥

---

१. कृ० ए० को०—कितेक, केनेन, फितेक। २. मो०—जु।
३. मो०—सुसीमं। ४ ए० कृ० को०—रुअत अंग, अंग।
५. मो०—कर लीप। ६. ए० कृ० को०—फेरिपुं देख। ७. मो०—करइ।

**पृथ्वीराज का ब्राह्मण से इन्द्रावती के रूप, गुण और वय इत्यादि के विषय में प्रश्न करना।**

दुज पुच्छै आतुर न्रपति। किहि वय किहि उनहार॥
किहि लच्छिनमति कौन [1]विधि। कहि कहि सुमति विचार॥छं०६॥

**ब्राह्मण का इन्द्रावती की प्रशंसा करना।**

कुंडलिया -बय लच्छन अरु रूप गुन। कहत न बनै सु बाम॥
सारद मुष उच्चारती। साषि भरै जो कांम॥
साषि भरै जो काम। कहै सारद मुष अप्पन॥
साषि चित्त नन [3]धरै। कहिय दिष्षियं सु अप्पन॥
बलि सरूप सज्जी मदन। सुभ सागर गुर मेव॥
सो सज्जिय भज्जिय दिवह। तकि प्रथिराज बलेव॥ छं० ७॥

**ब्राह्मण के बचनों को पृथ्वीराज का चित्त देकर सुनना।**

दूहा -बाल सुनत प्रथिराज गुन। [4]ढुरि ढुरि श्रवन सुहित्त॥
जिम जिम दुजबर उच्चरत। तन मन तिम तिम रत्त॥ छं० ८॥

**इन्द्रावती की अवस्था रूप गुण और सुलच्छनों का वर्णन।**

हनूफाल—सुनि प्रथम बालिय रूप। बर बाल लच्छन [5]नूप॥
अहि संधि सैसव पाल। अजु अरक राका हाल॥ छं० ९॥
सैसब सु सूर समान। बय चंद [6]चढुन प्रमान॥
सैसद्ध जीवन एल। ज्यों पंथ पंथी मेल॥ छं० १०॥
परि भोंह भँवर प्रमान। वै बुद्धि अच्छरि आन॥
द्रिग स्याम सेत सुभाग। सात्रक्क अग्ग छुटि बाग॥ छं० ११॥
बिय द्रिगन ओपन कोड़। भिस भ्रंग षंजन होड़॥
बर बरन नासिक राज। मनि जोति दीपक लाज॥ छं १२॥
गति सिषा पतँग नसाव। ओपंम दे कवि आव॥
नासिक्क दीपन साल। झँप देत षंजन बाल॥ छं० १३॥
बिय बाल जोवन सेव। ज्वों दंपती हुबलेव॥
वैसंधि संधि अचिंद। ज्यौं मत्त जुरहि गुविंद॥ छं० १४॥
* कहि ओपमा कविचंद। ... ... ...॥
तुछ रोम राजि विसाल। मनों अग्नि उग्गिय बाल॥ छं० १५॥

---

१. ए०-बुध। २. ए० को०-किहि किहि।
३. ए० कृ० को०-भरै। ४. ए० कृ० को०-दुरि दुरि।
५. ए०-रूप। ६. मो०-चढ़त।
* यह पंक्ति मो०-प्रति के अतरिक्त अन्य किसी प्रति में नहीं है।

कुच तुच्छ तुच्छ समर । मनों काम फल अंकूर ॥
वय रूप ओपम एह । मनों कामद्रप्पन देह ॥ छं० १६ ॥
वर छिन्न थक्कत तेह । जा जनक नृप कर देह ॥
वैसंधि कविवर वधि । ज्यों वृद्ध बाल बिबंधि ॥ छं० १७ ॥
वैसंधि संधि [1]समान । ज्यों सूर ग्रहन प्रमान ॥
वै राह ससि गिलि सूर । चव ग्रहन मत्त करूर ॥ छं० १८ ॥
वर बाल वैसंधि एह । मिश्कार काम करेह ॥
लज करे लज लजि छंडि चित रंक दीन समडि ॥ छं० १९ ॥
कहां लगि कहों बर नाइ । तो जंम अंत मु जाइ ॥
फल हथ्थ लिय परवान । तप तुंग तो चहुआन ॥ छं २० ॥

**उज्जैन में इन्द्रावती के ब्याह की जब तयारी हो रही थी उसी समय गुज्जर राय का चित्तौर गढ़ घेर लेना ।**

कवित्त- वर उज्जेनीराव । रंग वज्जे नीसानं ॥
इंद्रावति सुंदरी । वीर दीनी चहुआनं ॥
राज मंडि आषेट । समर कग्गार बर धाइय ॥
बर गुज्जरवें राव । चपि चित्तौरै आइय ॥
उत्तरे बीर प्रब्बन गुहा । धर पड्डर मेलान किय ॥
जोगिंदराव जग हथ्थ बर । गढ़ उत्तरि [2]किरपान लिय ॥छं०२१॥

**पृथ्वीराज का रावल की सहायता के लिये चित्तौर जाना ।**

दूहा छंडि बीर आषेट बर । गो मेलान नरिंद ॥
छंडि सूर सिंगार रस । मंडि वीर बर नंद ॥ छं० २२ ॥

**पृथ्वीराज का पज्जून राव को अपना खड्ग बँधा कर उज्जैन को भेजना और आप चित्तौर की तरफ जाना ।**

कवित्त- मतो मंडि चहुआन । सबै सामंत बुलाइय ॥
दै षंडो पज्जून । बीर उज्जेन चलाइय ॥
सथ्थ कन्ह चहुआन । सथ्थ बड़गुज्जर रामं ॥
सथ्थ चंदपुंडीर । सथ्थ दीनों नृप हामं ॥
आवृत अत्तताई सुबर । रा पज्जून सु मुक्कलिय ॥
मुक्कल्यो गोर निढ्ढुर सुबर । मुक्कलि जैसिंघ पष्षलिय ॥छं०२३॥

दूहा - मुक्कल्यो कविचंद सथ । [3]न्रिप मुक्कलि गुरराम ।
मुक्कल्यो कैमास सँग । दाहिम्मों बर ताम ॥ छं० २४ ॥

---

१. ए० कृ० को०—प्रमान । २. ए० कृ० को०—करषान ।
३. ए० कृ० को०—भनृप ।

सब सामंत सुसंग लै । ले चल्यो चहुआन ॥
बरनि चिन्ह उर सल्लई । कहिग कविय [1]बप्पान ॥ छं० २५ ॥

ससैन्य पृथ्वीराज के पयान का वर्णन

त्रोटक --प्रथिराज चढ्यो सिर छत्र उपं । ससि कोटि रवी ज्यों नछित्र तपं ॥
गजराज विराजत पंति घनं । घनघोरि घटा जिम गर्जि गनं ॥ छं० २६ ॥
हय पष्षर बष्षर तेज [2]तुनं । किननंकहि [3]धक्कहि सेस धुनं ।
सहनाइ नफेरिय भेरि नदं । घुरवान निसानन मेघ [4]भदं ॥ छं० २७ ॥
घन टोप सु ओप अनेक सरं । मनु भद्दव बीज उपंम धरं ॥
* किरवान कमानन तान करं । हथनारि हवाइ कुहक्क वरं ॥ छं० २८ ॥
सुजयं प्रथिराज सु सारथयं । दुतियं कहि भारथ पारथ यं ॥ छं० २९ ॥
मोतीदाम चढ्यो न्रप बीर अनंदिय चंद । सु मुत्तिवदाम पयं पय छंद ॥
दए न्रप कग्गद भृत्त सु इष्ट । मिले सब आइस जंग न रिष्ठ ॥ छं० ३० ॥
उड़ी घुर धूरि अछादिय भान । दिसा धरि अट्ठ न सुझ्झय [6]सान ॥
बजे घन सद्द निसान सुहद्द । लजे तिन सद्द समुद्दय रद्द ॥ छं० ३१ ।
[7]मुदे सतपत्र कमोदन घेरु । करे चतुरंगय संकिय मेरु ॥
द्रिगपाल पयाल पुरं सरसी । तिनकै बर कन्ह परे धुरसी ॥ छं० ३२ ॥
जु अनंदिय चंद निसाचर यों । किल कंपहि तुड जसं बर यों ॥
बिफुरे बर सूर चिहूं दिसि यों । डरपै सुर पत्ति उरं बसि यों छं० ३३ ॥
फन फूंक फनंपति को बिसरी । धरकें पय बज्जि घुरं दुसरी ॥
जु रहे रुकि चंपि धजा न धजं । तिनसों बर [8]पांति षगं उरझं ॥ छं० ३४ ॥
बर वज्जि तंद्दर तहां तवलं । निमु नंन नवीनय बंस बलं ॥
जु धरें बर गोर [9]उछंग हरं । सु कहै बर कंतिन कंपि डरं ॥ छं० ३५ ॥
जु बजावत [10]डोंरुअ डक्क सुरं । रन नंकहि जोग जुगाधि हरं ॥
सजियं चतुरंग [11]प्रथीपतियं । दुतियं कथि भारथ पारथयं ॥ छं० ३६ ॥

पृथ्वीराज का सैन सज कर चित्तौर की यात्रा करना और उधर से रावल के प्रधान का आना और पृथ्वीराज का रावल की कुशल पूछना ।

---

१. ए० बषान ।  २. ए० कृ० को०-मनं ।
३. मो०-तुमं ।  ४. ए०-धर्काहि ।  ५. मो०-नदं ।
* यह पंक्ति मो०-प्रति में नहीं है ।
६. मो०-भान ।  ७. ए० कृ० को०-मुदै ।
८ ए० कृ० को०-पंषिपते ।  ९. मो०-उबाग ।
१०. मो०-मोरे ।  ११. ए० कृ० को०-मंडहि बर ।

दूहा—सजी सेन प्रथिराज बर। बीर बरन चहुआन ॥
बरद मौर संमय मिल्यौ। चित्रंगी परधान ॥ छं० ३७ ॥
उत रावर सम्हौ मिल्यौ। चित्रंगी परधान ॥
कहौ समर रावल कहां। पुच्छि कुसल चहुआंन ॥ छं० ३८ ॥

कुंडलिया मिलत राज प्रथिराज बर। समर कुसल पुछि तौर ॥
कहां सेन चालुक्क की। कहां समरंगी बीर ॥
कहां समरंगी बीर। दियौ उत्तर परधानं ॥
करहेरा चित्रंग। राज आहुट्ठ प्रमानं ॥
गुज्जरवै गुरि 'जंम। हक्क उत्तर पद्धर चलि ॥
गढ़ इत्तें दस कोस। समर उभ्भो समरं मिलि ॥ छं० ३९ ॥

प्रधान का उत्तर देना।

कबित्त—कहि चित्र गिय मंत्रि। चंपि आयौ चालुक्कह ॥
तुम नन दीनो भेद। आइ मंडोवर चुक्कह ॥
चित्रंगी चतुरंग। आइ अड्डो करहेरां ॥
जुद्ध रुद्ध चालुक्क। हुए कोऊ दिन भेरां ॥
हम दैन खबर तुम मुक्कलिय। कहौं कहौ मुष मुष्ष रुष ॥
प्रथिराज राज अग्गे विवरि। कही वत्त परधान मुष ॥ छं० ४० ॥

पृथ्वीराज का कहना कि भीमदेव को जुड़ते ही परास्त करूंगा।

नृप बुझ्झै चालुक्क। सेन कित्तक गरमान ॥
आइ ग्रह्यौ चित्रंग। निरत दीनी नन आन ॥
सूर सुवर आवृत्त। रति रष्षी विधि जानं ॥
इन अग्गं चालुक्क। बेर कित्ती भग्गानं ॥
जोगिंद राव जीयन बलिय। कलिय काल छप्पन बिरद ॥
समरंग बीर सम सिंघ बल। चपि लैन चालुक दुरद ॥ छं० ४१ ॥

पृथ्वीराज का आगे बढ़ना।

चौपाई—करि अग्गे लीनी परधानं। आतुर ही चल्यौ चहुआनं ॥
दे गढ़ दक्खिन तच्छिन आनं। समर सजन संमुह उठि धानं ॥ छं ४२ ॥

रणभूमि की पावस ऋतु से उपमा वर्णन।

कवित्त— पावस रन प्रब्वाह। अम्भ छायौ छिति छाइय ॥
छित्री छिनि प्रमान। अब्भ बदरं उठि धांइय ॥

---

१. मो०—प्रति पत्रियां। २. ए० कृ० को०—जंग।

आलस [1]नींदय षीक्ष । सत्त राजस गहि तामस ॥
धर बुह रन मुत्तनह । करै उद्दिम रन हामस ॥
श्रंगार रंभ ग्रेहं नसह । औ कुलटा सुकबीय हुव ॥
कारक्ष किसि औ काल मिसि । द्रवै इंद्र सूरह सुलव ॥ छं० ४३

**चालुक्य सेन की सर्प से उपमा वर्णन ।**

ज्यौं गुनाव गारड्ड । सेन चालुक मिसि साही ॥
विषम जोर फुंकयौ । सु फन ब्रह्मंडन वाही ॥
जीभ षग्ग जज्झारि । सेन सज्जे चतुरंगी ॥
बान मंत्र मने न । रमन कुंनन आवग्गी ॥
मन धीर बीर तामस तमसि । निधि चल्ले मन मध्य दिसि ॥
भोरा भुवंग भंजन भिरन । पुब्ब दई चितह सु बसि ॥ छं० ४४ ।

**पृथ्वीराज की सेना की पारधि से उपमा वर्णन ।**

यह संभरि चहुआन । बीर पारधि षरि आइय ॥
दुहुं निसान बजि समुह । भूमि पुर कपि हल्लाइय ॥
बीर सिंघ आहुट्ठ । बीर चालुक मुष साहिय ॥
पुच्छ मग्ग चहुआन । दुहुन बर बीर समाहिय ॥
उत्तरिय मनों सामुद्द तहि । उदित दीह मगल अरक ॥
जोगिंद जेम जोगिंद कसि । अष्ट कुली बंछे मुरक ॥ छं० ४५ ॥

**चहुआन और चालुक्य का परस्पर साम्हना होना ।**

दुहा – चालुक्कां चहुआन दल । भई सनाह सनाह ॥
दोऊ सेन कविचंद कहि । बरनि बीर गुन चाह ॥ छं० ४६ ॥

**दोनों ओर से युद्ध के बाजे बजते हुए युद्धारंभ होना ।**

मोतिदाम सजी बर सेन सु चालुकराइ । परे वर बीर निसानन घाइ ॥
भए दल सोर चिहूं दिसि वक्क । मनों मरु पुत्त हकारहि हक्क ॥ ४७ ॥
अछादि अरुन्न न सूझय भल्ल । करें किधौं सोर कपी बर गल्ह ॥
गहब्बर बैंन उचारत श्रोन । इहै जुधकार प्रकारय द्रोन ॥ छं० ४८ ॥
धरं गज आगम नीम अउद्ध । छुटे बर पाइक फूलय रुद्ध ॥
सुसील अफूल बन्यो हयवान । बिचै गुथि मोति कुहक्क [2]अचान ॥छं०४९॥
दुहूं बिच नग्ग मगं नग पति । परी तहां पट्टनराइ मपंत ॥
जु भाल अंकूर सु सुदप बिंद । धरी हयनारि छतीसय चंद ॥ छं० ५० ॥
कसुंभिल डोरि सु पच्छिम संधि । तिठोहर बंध नरिंद सु बंध ॥
लरं मधि ब्रह्म सु चालुकराव । दिसं कुलि भट्टिय वल्लि न काव ॥ ५१ ॥

१. मो०–नीदल्पीज । २. मो०–अचान ।

दिसि वाम जवाहर मेर अराव । रच्यो अरगंध नरिंदन चाव ॥
रंग स्याम सनेत कमे घर रूप । तिन में बर छीन सुरंग अनूप ॥ छं० ५२ ॥
पसरी बर क्रम्र सनाह न तीर । अवरे उत कालिय के रुचि बीर ॥
सजी चतुरंगन अग्ग बनाइ । चढ़े अरि के उर चालुक राइ ॥ छं० ५३ ॥

इधर से पृथ्वीराज उधर से रावल समर सी जी का
चालुक्य सेना पर आक्रमण करना ।

दूहा -चालुक्कां चित्रंगपति । मिले दिष्टि दुअ दौरि ॥
मनों पुब्ब पच्छिमह तैं । उड़ि डंबर इल मौर ॥ छं० ५४ ॥
[1]इत चंल्पी चित्रंगपति । उत चुहान प्रथिराव ॥
आइ राज उप्पर करन । बज्जि निसानन घाव । छं० ५५ ॥

कुंडलिया ढाल ढलकि दुअ सेन बर । गज पंती हलि जुथ्थ ॥
मनों मल्ल आसूद दोउ । तारी दै दै हथ्थ ॥
तारी दै दै हथ्थ । राम अवनी अन पिख्ये ॥
दुहुन दिप्ट अकुरिय । पाज बंधन बल दिप्पे ॥
चंपि सेन चालुक्य । बीर भ्रम मो बग मिल्ले ॥
आहुआन [2]बर सेन । ढुरी पच्छिम दिसि ढिल्ले ॥ छं० ५६ ॥

पृथ्वीराज और हुसैन का अपनी सेना की गज
व्यूह रचना ।

कवित [3]सब सामंत रु समर । और दच्छिन दिसि हंडिय ॥
चाहुआन हूसेन । गज्ज व्यूहं रचि गढ़िडय ॥
एक दंत हूसेन । दंत दच्छिनह ततारी ॥
सुंड गरुअ गोयंद । राज कुंभस्थल भारी ॥
दिसि वाम सबै आकार गज । महन सीह मोरी सुबर ॥
बद्दलनय अंग आहुट्टपति । महन रंभ मच्चै[4] सुभर ॥ छं० ५७ ॥

युद्ध वर्णन ।

पद्धरी - घन घाइ घाइ अघ्घाइ सूर । सिधु औ राग बज्जै करुर ॥
हुंकार हुकरु जोगिनिय डक्क । मुह मार मार [5] बज्जै बबक्क ॥ छं० ५८ ॥
नंचयो ईस गौ दरिद सीस । पप्पर उपट्टि घुटे घुरीस ॥
नाचंत नद्द नारद्द तुंब । अच्छरी अच्छनद जानि लुंब ॥ ५९ ॥
गिद्धिनी सिद्ध बेताल फाल । षेचर षपाल कूदै कराल ॥
श्रोनित्त जानि सरिता प्रवाह । कड़कंत रुंड मुंडह सु वाह ॥ ६० ॥

---

१. मो०-इत    २. मो०-हुसेन
३. को०-सब ।    ४. मो०-सुल्लै ।

चमकंत दंत मध्ये कृपान । मानों कि ऊक लग्यो गिरान ॥
पति चित्रकोट चहुआन सेन । चालुक्क चूर किन्नो सुरेन ॥ छं० ६१ ॥

चालुक्य राय का अकेले रावल और पृथ्वीराज से ५ पहर संग्राम करना और उन के १००० वीरों का मारा जाना ।

दूहा—चालुक्कां परि सूर रन । सहस एक मुर सत्त ॥
चूक चित चूको चितन । अै अचिज्ज विधि बत्त ॥ छं० ६२ ॥
पंच पहर वित्यो समर । दिन अथवंत प्रमान ॥
उभै सत्त रावर [1]समर । प्रथीराज सत आन ॥ छं० ६३ ॥

दूसरे दिन तीन घटी रात्रि रहते से फिर युद्ध होना ।

निस बर घटीति [1]सत्तरहि । सेष जाम पल तीन ॥
भिरि भोरा रावर समर । रत्तिवाह सो दीन ॥ छं० ६४ ॥

भोराराय का नदी उतर कर लड़ाई करना ।

नदि उत्तरि चालुक्क बर । चिपि सुभर प्रथिराज ॥
सुभर भीम उप्पर परे । मनो कुलीगन बाज ॥ छं० ६५ ॥

घमासान युद्ध वर्णन ।

भुजगी ·
परे धाइ चहुआन चालुक्क मुष्षं । मनों मोष मद मत्त जुट्टे कुरष्षं ॥
बजे कुंन कुंनं समं सेल साही । परी सार टोपं बजी तं अघाई ॥ छं० ६६ ॥
झरे सार अग्गी दझे टोप दझ्झं । मनों तं अनेतं प्रलैअग्नि सज्जं ॥
फटे गज्ज सीसं सिरं भेदि लोही । घसी भारती कासमीरंति सोही॥छं०६७॥
दिए नागमुष्षं गजे तं तबानं । ठनक्कंत घंटं फटे पीतवानं ॥
बजे बज्र घाई उकत्तीति चिन्हं । बकै जानि भट्टं प्रसंस्ती इन्हं ॥ छं ६८ ॥
गहे दंत सूरं चढ़े कुंभ तंती । फिरै जोगिनी जोग उच्चारवती ॥
लगी हथ्थ गोरी गई अंग भेदी । मनों राहु सूरं बैठे माहि छेदी ॥छं० ६९॥
रुंधी धार मंती सुमंती उछारै । उतक्कंठ भेली जु रंभा विचारै ॥
परैं घुम्मि सूरं महा रोस भीनं । मनों बारुनी मद्द प्रथमं सु पीनं॥छं० ७०॥

समय पाकर रावल समर सिंह जी का तिरछा दल देकर धावा करना ।

दूहा—ओसरि भर पिच्छें परे । समर तिरच्छी आइ ॥
मानहुं पल दुत्तेसनी । भई बीभछ निबाइ ॥ छं० ७१ ॥

---

१. ए० कृ० को०—भर ।

**युद्ध लीला कथन ।**

त्रिभंगी --नियं बिय अरि मंतं, बहु बत्तंतं, ग्यारह जंतं, अति रंगी ।
त्रिभंगी छंदं, कहि कविचंदं, पढ़त फनिंदं, बर रंगी ।
बिय हुअ नय नालं, बज रिन नालं, असिवर झालं, रन रंगी ।
सामत भर सूरं, दिठु करुरं, मिलि [1]अरिपूरं, अनभंगी ॥छं० ७२॥
मनु भान पयानं, चढ़ि बर वान, मिलि बथ्थानं, असिझारं ।
ओडन कर डारं, बेत करारं, तामस भारं, तन तारं ॥
जुट जुट्टिय जुद्धं, जोवति वृद्ध, अरिनि अरुद्धं, अरि बक्कं ॥
उर धरिचालुक्कं, सूर जहक्कं, [2]मुर आतक्कं, धक धक्कं ।छं०७३।
दल बल पर ओटं, सीस त्रिओटं, रन रस बोटं, परि उट्टं ।
दंतं उब्बारं, कंध्रय मारं, अरि उतार, घ्रत छुट्टं ॥
जोगिन किलकारी, हसिहि ततारी, दै दै भारी, हिलकारी ।
अरि तन नन कालं, परि बेहालं, चालुक झालं, बर सारी ॥ छं० ७४॥

**सामंतों का जोश में आकर प्रचार प्रचार युद्ध करना ।**

कवित्त--वीर वीर आरब्भ । चढ़िय बीरं तन हक्के ॥
चावद्दिसि बिहुट्टरे । मोह माया न कसक्के ॥
एक दिनां आहुरे । आदि जुद्धं थिति लग्गे ॥
कै छुट्टे मद मोष । जानि बीरन द्रग जग्गे ॥
घन घाइनि घाइ आघाइ घन । मति सुभाइ बिम्भाइ नरि ॥
कविचंद बीर इम उच्चरै । प्रथम जुद्ध आदीन टरि ॥ छं० ७५ ॥

**भोलाराय के १० सेनानायक मारे गए, उन का नाम ग्राम कथन ।**

दूहा --मंझ सरट्टिय बीर भर । परिग सुभर दस राइ ॥
तिय षवास परिगह नृपनि । सिर घुम्मं घट घाइ ॥ छं० ७६ ॥

कवित्त --पर्‍यौ समर षावास । जित्यौ जिन मम चालुक्किय ॥
परि भट्टी महनंग । छत्र नष्यौ अरि सक्किय ॥
पर्‍यौ गौर केहरी । रेह अजमेरी लग्गिग ॥
परिग बीर पामार । धार धारह तन भग्गिय ॥
रघुबंस पंच पंचौ मिले । बर पंचानन और कवि ॥
चित्रंग राव रावर लरत । टरय दीह अथवंत रवि ॥ छं० ७७ ॥

---

1. मो०--असि ।
2. ए० कृ० को०--सुर ।

**आधी घड़ी दिन रहने पर पृथ्वीराज से हुसेन खां का चालुक्य पर आक्रमण करना ।**

घरी अद्ध दिन रह्यौ । चलिग हुसेन षान भ्रम ।।
चालुक्कां दिसि चल्यौ । मोह छंड्यौ जु क्रमंक्रम ।।
असि प्रहार चढ़ि धार । मन न मोन्यौ तन तोन्यौ ।।
अस्त बस्त वज्जी कपाट । दधीच ज्यों उजोन्यौ ।।
बर रंभ बरन उतकंठती । सूर हूर उत कंठ मिलि ।।
ढिल्लीव ढोल जीरन जुगं । गल्ह बीर जुग जुग्ग चलि ।।छं० ७८।।

**एक दिन रात्रि और सात घड़ी युद्ध होने पर पृथ्वीराज की जीत होना ।**

दूहा – निसि दिन घटिय तिसत्त बर । दल चहुआनन चीन्ह ।।
भिरी भोरा रावर रिनह । रत्तिवाह सो दीन ।। छं० ७९ ।।

**गुरजर राय भीम देव का भागना ।**

भिगि भग्गो सुत भुअंग को । गरुड़ समर गुर राज ।।
फिगि पच्छौ पुंछी पटकि । बिन सु गरब तजि लाज ।। छं० ८० ।।

कवित्त – षेत जीति चित्रंग । हथ्थ चढ्यो चहुआनं ।।
के ओरी भर सुभर । लीन अप्पह पर आनं ।।
के क किए परलोक । मुक्ति लभ्भी[१] जुग जानं ।।
पंच तत्त मिलि पंच । सार धारह लग्गानं ।।
चहुआन समर इकतन्नि मह । तहां सेन उत्तरि सुभर ।।
चालुक्क भीम पट्टन गयो । करी चंद कित्तिय अमर ।। छं० ८१ ।।

**कविचंद द्वारा पृथ्वीराज की कीर्ति अमर हुई ।**

चौपाई – अमर कित्ति कविचंद सु अष्षी । जा लगि ससि सूरज नभ सष्षी ।।
इह काया माया जिन रष्षी । अंत काल सोई जम भष्षी ।। छं० ८२ ।।

**पृथ्वीराज की कीर्ति का उज्वल भेष धारण कर स्वप्न में पृथ्वीराज के पास आकर दर्शन देना ।**

दूहा – निसि सुग्नंतर राज पै । कित्ति आइ कर जोर ।।
नौतन अति उज्जल तनह । नीद न्रपति मन चोर ।। छं० ८३ ।।

**कीर्ति का कहना की हे क्षत्री मैं तुझे दर्शन देने आई हूं ।**

अपि जगाइ सोमेस सुअ । मदन भीम चहुआन ।।
देत रूप छत्री प्रकृति । दरसन [२]तवही पान ।। छं० ८४ ।।

---

१. ए० गुर ।
२. ए० कृ० को०—छत्री ।

कोटि लछन सुंदरि सहज । भय सुंदरि तिन प्रेम ॥
सूर सुभर डरपै रनह । तौ सुधीर कहि केम ॥ छं० ८५ ॥

**कीर्ति का निज पराक्रम और प्रशंसा कथन ।**

कवित्त— तो कित्ती चहुआन । निदंर संसारह चल्लों ॥
तीन लोक में फिरौं । देव मानौ उर सल्लों ॥
थान थान द्रिगपाल । फिरिव चावद्दिसि रुंध्यो ॥
तन विसाल उज्जल सुरंग । दुज्जन सिर षुंदो ॥
हूं सार अडर डोंरू कहन । जोग प्रमानह उत्तरी ॥
चहुआन सुनौ सोमेम तन । भूत भविष्यत विस्तरी ॥ छं० ८६ ॥

दूहा- तो कित्ती चहुआन हो । तीनौं लोक प्रसिद्ध ॥
धीरज धीरं तन धरै । द्रवै भूमि नव निद्ध ॥ छं० ८७ ॥
हौं सु देवि सुंदरि सहज । तुम गुन गुंथित देह ॥
पुब्ब प्रेम अति आतुरह । लग्यो प्रेमलह नेह ॥ छं० ८८ ॥

**प्रातःकाल पृथ्वीराज का उक्त स्वप्न कविचंद और गुरुराम को सुनाना और फल पूछना ।**

कवित्त– जु कछु लिष्यो लिलाट । सुष अरु दुःष समंतह ॥
धन विद्या सुंदरी । अंग आधार अनंतह ॥
कलप कोटि टर जाहि । मिटै नन घटै प्रमानह ॥
जतन जोर जो करै । रंच नन मिटै विनानह ॥
सुपनंत राज आचिज्ज दिषि । बुझ्झि चंद गुरराम तरु ॥
बरनी विचित्र राजन बरहि । कही मत्ति मत्ती सु अरु ॥छं० ८९॥

**गुरुराम का कहना कि वह भोलाराये का परास्त करने वाली कीर्ति देवी थी ।**

दूहा—इह सुपनंतर चिततह । कहि सु देब जिम कीम ॥
रत्ति बाहु बर नरिंद सो । दीनों भोरा भीम ॥ छं० ९० ॥

**रात के समय भोलाराय का ५००० सेना सहित पृथ्वीराज के सिबिर पर सहसा आक्रमण करना ।**

कवित्त—चोकी जैत पंवार । सलष नंदन रचि गढ्ढौ ॥
ता सत्थह चामंड । भीम भट्टी रचि ठढ्ढौ ॥
महन सीह बर लरन । मार मारन रन चौकी ॥
उठी दिष्ट अरि भोज । प्रात षिझ्झिय बर सौकी ॥
हज्जार पंच अरि टारि कें । भोरा अरि उप्परि परिय ॥
जाने कि पुराने दंग में । अगि तिनवका झरि परिय ॥ छं० ९१ ॥

### रात का युद्ध वर्णन ।

रसावला —

अत्ति अच्छी रनं, तेग कड्ढी घनं । रत्ति अद्धी मनं, बीज कुट्टी घनं ॥
बीर रस्सं तनं, सार भंजे घनं । हक्की मच्ची रनं, बाहु बाहुं तनं ॥छं० ९२॥
रुंड मुंड घनं ईस इच्छे चुनं । धग्ग भग्गं तनं, प्राहु गंगं जनं ॥
संभ रुट्ठी मनं, तार चौसट्ठिनं । भूत प्रेतं तनं, भष्ष दिसौ घनं ॥ छं० ९३ ॥
आनि सीलं रुधी, कव्वि ओपम सुधी । मंन भारथ जलं, भेदि उप्पर चलं ॥
॥ छं० ९४ ॥

### पृथ्वीराज के प्रधान प्रधान वीर काम आए, उनके नाम ।

कवित्त — दे अरि पच्छो जैत । पर्‍यो पांवार रुघन ॥
पर्‍यो किल्ह चालुक्क । संधि चालुक्क हजूरन ॥
पर्‍यो वीर बग्गरी । भयो अग्गर चहुआनं ॥
परि मोरी जैसिंघ । सिंघ रष्षी षिजवानं ॥
हलमल्यो सबै प्रथिराज दल । दलमलि दल चालुक गयो ॥
तिय सीत अग्गि अंधार पथ । चंद तुच्छ उद्दित भयो ॥ छं० ९५ ॥

### दोनों तरफ के डेढ़ हजार सैनिकों का मारा जाना ।

दूहा — चालुक्का चहुआन दल । लुथ्थि स देढ़ हजार ॥
सब घाइल [1]होंड़े परिय । तब मुरि मेर पहार ॥ छं० ९६ ॥

### पृथ्वीराज का खेत को तिरछा देकर चालुक पर आक्रमण करना ।

कवित्त — जंगी सिर चहुआंन । लुथ्थि [2]ढुंढन उप्पारिय ॥
षेत तिरच्छो मुक्कि । षिझिय लग्गो अरि भारिय ॥
यों आतुर लग्गयो । जान चालुक्क न पायो ॥
[3]कैन्ह बैन [4]संभलियं । फेर बर भीम धसायो ॥
उच्छरिय पानि बर मद्द भिरि । संग लोह हक्कारि दुहुं ॥
गुज्जर नरिंद चहुआन दुहुं । परि पारस भररथ बहुं ॥ छं० ९७ ॥

### प्रभात होते ही युद्ध आरंभ होना ।

बर प्रभात बन होत । होड़ चौहान सु लग्गिय ॥
लरत सूर दिनमान । सिरहु चालुक पत षग्गिय ॥
षहु धरि बज्जि निसान । रत्ति आई सु भिरत्तां ॥
लोहु किरन पसरंत । सूर विकसत [5]अथ गत्तां ॥

---

१. मो०—दौड़े ।　　२. ए०—ढकन ।
३. मो०—कैन बनै संभलिय फेरि बर भीम धसायौ ।
४. ए०—समरिलिय ।　　५. ए० कृ० को०—वय रत्ता ।

बर सूर दिष्षि काइर विडुरि । ठटुकि सूर सामंत रन ॥
दिष्षनहु सूर इन काम बर । चढ़ि दिष्षन गौ सूर तन ॥छं० ९८॥

दोनों सेनाओं का जी छोड़ कर लड़ना ।

भुजंगी –भिरे सूर चालुक्क चहुआन गत्तं । लरते परंते उठे सूर तत्तं ॥
दिवं दच्छिनं भीप भिरि चित्रकोटं । परे मार ओटे चहूआन जोटं ॥छं०९९॥
किए सूर कोटं न हुल्लैं हुलाए । अमी सेन दूनं रहे हथ्थ पाए ॥
रसं बीर आयौ च°यी मोह प्रानं । जिनै छत्र बंसं धरी ध्यान मानं॥छं०१००॥
भज्यौ चित्त [1]वाहं लजे सूर दिष्षं । तहां चंद कब्बी सु ओपम्म पिष्षं ॥
पियं त्रास पिष्षं सषी पास लग्गी।मनों बाल बद्धू परे [2]पाइ अग्गी॥छं०१०१॥
असब्बार ऐसें सनाहंत कट्टं । मनों [3]बीय सौकी इषी भाग वट्टं ॥
उड़े काइरं हक्क हुरि जीअ त्रासं । उपंमा करुरं फुटे नैन पासं ॥ छं० १०२ ॥
मनों पुत्तली कंठ [4]गढ़ि चित्र लाही । करं जान लग्गी टगं टग्ग चाही ॥
फुटे फेंकरं लेट तारग झल्लै । मनों नाभि तें कोल सारग फुल्लै ॥ छं०१०३ ॥
दिए नाम मुष्षी गजं हड्डु षग्गी । पितं तेज आयौ बरं जत लग्गी ॥
उपंमा न पाई उपंमा न बंची । मनों इद्र हथ्थ करं राम षंची ॥ छं० १०४ ॥
[5]करी फारि फट्टं करं ऐक कोरं । जकं सिंधु भारं जुरं जानु जोरं ॥
पयं जोर ऐसे प्रतंगं चलायौ । भगंदत्त [6]छब्बी तहां सूर पायौ ॥ छं० १०५ ॥
गिरे कंध बंधं कमंधं निनारे । उपंमा तिनं की न ओपम चारे ॥
हकै सीस नीचं धरं उंच धायौ । मनो भंगुरी रूप न्रपती दिषायौ ॥छं०१०६॥
समं पाज घट्टं कितं साम काजं । तिते [7]ऊपरे सूर चढ़ि कित्ति पाजं ॥
बड़ सूर सिद्धं सिधं कोन जोगी । भ्रिगं षल्ल की भति ज्यों षाल ओगी ॥
॥ छं० १०७ ॥

दो पहर दिन चढ़ते चढ़ते ५ हजार सैनिकों का मारा जाना ।

कवित्त - चढ़त दीह बिप्पहर । परिग हज्जार पंच लुथि ॥
बान बचन भरि नरिंद । झारि उच्चारि देव थपि ॥
षट छह बर हज्जार । रुक्कि मंझे चहुआनं ॥
बर कद्दुन चालुक्क । मत्ति कीनी [8]परिमानं ॥
सह सेन बीर आहुठि तहां । तौ पट्टनवै कढ्ढयौ ॥
उच्चर्‍यौ बंभ भट्टी बिहर । धार धार अपु चढ्ढयौ ॥ छं०१०८ ॥

---

१. मो०–चाहु । २. को०–आइ ।
३. ए० कृ० को०–बियं पियं । ४. मो०–गहि ।
५. ए० कृ० को०–गजं । ६. ए० कृ० को०–छब्बं ।
७. ए० कृ० को०–उत्तरे । ८ मो०–परिवानं ।

**पृथ्वीराज की जीत होना और चालुक का भागना।**

तब रा निगर राव। मुक्ख धर रावर मंडिय ॥
रुकि सेन चहुआन। षग्ग मग्गह तन षंडिय ॥
परिगहिय सब सथ्थ। गयो चालुक्क बजाइय ॥
षभर षेह षग मिलिय। निरति प्रथिराज न पाइय ॥
बीरंग बीर बज्जर बिहर। भिरत बज्जि निय विप्पहर ॥
बज्जरत बीय बंभन परत। गयो भीम तन वर कुसर ॥छं०१०९॥

**चालुक की सब सेना का मारा जाना।**

दूहा—तीस सहस बर तीस अग। गत चालुक रन मंडि ॥
तिन में कोइ न ग्रह गयो। सार धार तन षंडि ॥ छं० ११० ॥
बाव सूर कोइ न भयो। धनि चालुक्की सेन ॥
सामि काज तन तुंग सो। त्रिन करि जान्यो जेन ॥ छं० १११ ॥

**पृथ्वीराज का रणक्षेत्र ढुंढवा कर घायलों को उठवाना और मृतकों की दाह क्रिया करवाना।**

कवित्त- षेत ढूंढि चहुआन। समर उप्पारि समर में ।
निठ पायो चामड। मिले सब मंस रुधिर में ॥
है गैबर विब्भूत। रंक लुट्टी चालुक्की ॥
किन हय हथ्थिय लुट्टि। गयोप्पति प्रब्बत [1]मुक्की ॥
दिन अट्ठ राज चित्तोर रहि। बहुत भगति राजन करी ।।
जोगिनी न्रपति जुग्गिनि पुरह।जस बेली उर बर धरी॥छं० ११२॥

**पृथ्वीराज का दिल्ली की ओर जाना।**

दूहा—ढिल्ली न्र। ढिल्ली गयो। बजि न्रिघात सुदंद ॥
जिम जिम जस ग्रह राज करि। तिम तिम [2]रचित कबिंद॥छं०११३॥
जस धवलो मन उज्जलो। न्रिब्बी पहुमि न होइ ॥
भूत भविच्छति त्रित्त मन। चित्रनहार न कोइ ॥ छं० ११४ ॥

**इसके पीछे पृथ्वीराज का इन्द्रावती को ब्याहना।**

षंडो सुनि पठयो सु न्र। बंज्जि निसानन घाइ ॥
बर इंद्रावति सुंदरी। बिय बर करि परनाइ ॥ छं० ११५ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके करहे री रावर समरसी राजा प्रथिराज विजय नाम बत्तीसमो प्रस्ताव ॥ ३० ॥**

●

---

१. मो०-मुक्की। २. ए० कृ० को०-सचित।

# अथ इन्द्रावती व्याह ।

## ( तैंतीसवां समय )

**उज्जैन के राजा भीम का चंद कवि से कहना कि पृथ्वीराज का हृदय नीरस है मैं उसको अपनी कन्या न विवाहूंगा ।**

कवित्त - कहै भीम सुनि भट्ट । सूर बंध्यो सुरही [1]रिन ॥
[2]दीना सों प्रति प्रीति । मामि करिहै जु मामि [3]मिन ॥
[4]अमृत रत्त विष होत । अमृत रस रत्त उपज्जै ॥
ग्राव ग्राव सों प्रीति । सार सों सार सपज्जै ॥
[5]कठ्ठ सों कठ्ठ वर बंधियै । नारि नरन सों वाहियै ॥
इह काज राज कविचंद सुनि । त्यों बरनी वर चाहियै ॥ छं० १ ॥

**कवि चंद का कहना कि समय पाय सगों की सहायता करने गए तो क्या बुरा किया ।**

सुनि भीमंग पँवार । चढ़े प्रथिराज प्रपत्ते ॥
समर दिसा चालुक्क । [6]सजे चतुरंग सपत्ते ॥
अग्नि मगन तन आनि । कित्ति चहुआन सुनिज्ज[7] ॥
साम दान अरु भेद । दंड मुंदरि ग्रह लिज्जै ॥
मो मत्त सुनो [8]घर जाइ तौ । न्रप बर महि कलहत्त भय ॥
गुर गुरह सब्ब सामंत ए । लज्ज बधि नृप हथ्थ [9]दिय ॥ छं० २ ॥

**भीमदेव का प्रत्युत्तर देना ।**

कहै जोइ वरदाइ । मंत कविचंद सु आमन ॥
मन वासों मन मिलत । जियत कै कंठ सामन ॥
जो वासुर सुर पंच । [10]?ग्ग मडै चहुआनं ॥
तौ भाविक जिह लेष । तिही ह्वैहै परिमानं ॥
भावी विगत्ति [1]भंजन गढ़न । दइय दुसंकह जानि गति ॥
लिषि बाल सीस दुष सुष्ष दुहु । सत्य होइ परमान मति ॥ छं० ३ ॥

---

१. ए० कृ० को०—सत । २. ए० कृ० को०—तदिनां । ३. ए० कृ० को०—मति ।
४. ए० कृ० को०—रत अरत्त विष होइ अमृत रत जुरत उपज्जै ।
५. मो०—कंठ । ६. मो०—सुजो ।
७. ए० कृ० को०—पर । ८. ए० कृ० को०—दिप ।
९. ए० कृ० को०—मद्धि आयो । १०. ए० कृ० को०—भंजी ।

यह समाचार सुन कर इन्द्रावती का शोकातुर होना।

दूहा—सुनि इंद्रावति सुंदरी। धरनि सरन सिर लाइ॥
के धरनी फट्टै कुहर। कै पावक जरि जाइ॥ छं० ४।
इन भव न्रप सोमेस सुअ। जुध बंधन सुरतान॥
कै जलद्धि बूड़वि मरै। अवर न [1]बंछौं प्रान॥ छं० ५॥

सखियों का इन्द्रावती को समझाना।

कवित्त—सषी कहै सुनि बत्त। सुती दानव कुल कहियै॥
अवर जाति अन्नेक। राइ [2]गुर परनह लहियै॥
करे कोन परसंग। पाइ म्रगमद घनसारं॥
कोन करै कुष्टीन। संग लहि कामवतारं॥
तो चित्त अवर बर जो दियै। तो नन जंपै अलिय वच॥
राचियै अप्प राचै तिनह। अनरच्चें रच्चे न सुच॥ छं० ६॥

इन्द्रावती का उत्तर कि मैं राजकुमारी हूं मेरा कहा वचन कदापि पलट नहीं सकता।

दूहा–तुम दासी दासी सु मति। मो मति न्रप पुत्रीय॥
बोलि बिन चुक्कै न नर। जो वर मुक्कै जीय॥ छं० ७॥

भीम का कविचंद से कहना कि तुम यहां फौज लेकर क्या पड़े हो, क्या मेरे प्रताप को नहीं जानते।

कहै भीम कविचंद [3]सुन। स्वामि काम तुंम अट्ठ॥
सेन-सगप्पन रीत नह। तुम दानव कुल चट्ठ॥ छं० ८॥

कवित्त—हौं सु भीम मालव नरिंद। मोहि घर बर अच्छिय॥
सवा लाष मो ग्राम। ठाम संपति बहु लच्छिय॥
विधि विधान न्रिम्मान। कोन मिट्टै इह बत्तिय॥
होनहार होईहै पुरुष। जंपै गति मत्तिय॥
तुम कहो नाम बरदाइ बर। गुरूराज बंदे चरन॥
ओछी सु बत्त बट्ठो कथन। एह सगप्पन विधि बरन॥ छं० ९॥

कविचन्द का कहना कि समय देख कर कार्य्य करना ही बुद्धिमत्ता है।

दूहा—अहो भीम [4]सत्तह सुमति। तुम मतिमान प्रमान॥
औसर तकि कीजै [5]जुगत। औसर लहिजै दान॥ छं० १०॥

---

१. ए० कृ० को०–छंरो।
२. ए० कृ० को०–गुन।
३. ए० कृ० को०–कहि।
४. ए० कृ० को०–सतिममत्ति।
५. को० कृ० ए०–जुरन।

**भीमदेव का पज्जून से कहना कि तुम्हें बादशाह के पकड़ने का बड़ा अभिमान है इसी से तुम और को शूरबीर ही नहीं जानते।**

कबित्त—कहै भीम पज्जून। सुनो पामर मतिहीना॥
[1]अमत कियो तुम मत। बरन बरनी षग लीना॥
तुम सहाव बलि बंधि। गर्व सिर उप्पर लीना॥
गिनों और तिल मत्त। कह्यो न सुन्यो तुम कीना॥
छत्रीन बंस छत्तीस कुल। सम समान गिनियै अवर॥
घरु जाहु राज सुक्को बरन। करन व्याह उछ्छाह नर॥छं०११॥

**जैतराव का कहना कि भीमदेव तुम बात कह कर क्या पलटते हो।**

जैतरव जम जैत। नैन लल्ले करि बोलै॥
अहो भीम करि नीम। व्रत्त पहल्ली तुम भोलै॥
बल बलिष्ट केहरिय। स्यार क्यों मुष वर घल्लै॥
लोक भाष बुझ्झी न। न्योंत बैरी को मिल्लै॥
हम कज्ज लज्ज सांई ध्ररम। षयो कढ्ढय मुष बत्तरिय॥
सु विहान बरन थप्पै मरन। आज तुम्हारी रत्तरिय॥छं० १२॥

**भीम का गुरुराम से कहना कि स्वार्थ के लिये विग्रह करना कोन सा धर्म है।**

दूहा—तब कहि भीम नरिंद सुनि। अहो सु गुर दुज राम॥
अमत मत्त मंडो मरन। इह सु कोन ध्रम काम॥ छं० १३॥

**गुरुराम का ऐतिहासिक घटनाओं के प्रमाण सहित उत्तर देना।**

कबित्त - त्रिया काज सुन भीम। मिल्यो सुग्रीव राम जब॥
[2]कहिय बत्त पय लग्गि। नाथ मो बालि हत्यो अब॥
हरी नारि तारिका। मास षट जुद्ध सु मंड्यो॥
अस्ति वस्थ करि सिथल। म्रतक सम बर करि छंड्यो॥
तुम देव सेव रसनो ग्रहिय। अब सहाय तुम सारयो॥
बंधियो सप्त तारहु सु जिय। बलिय बान इक मारियो॥छं०१४॥

**भीम का गुरुराम को मूर्ख बनाकर कविचन्द से कहना कि जैतराव को तुम समझाओ।**

दूहा—तुम बंभन बंभन सु मति। पढ़ि पुस्तक कहि सुत्त॥
दो घर मंगल मंडियै। इह घर जानी बत्त॥ छं० १५॥

१. मो०—अमम। २. ए० कृ० को०—कहा।

अहो चंद दंद न करहु । तुम कुल दंद सुभाव ॥
जैतराव [1]मिलि राम गुरु । लै काने समझाव ॥ छं० १६ ॥

**कविचन्द का सप्रमाण उत्तर देना ।**

कवित –कहै चंद मुनि दंद । त्रीय कज रावन षंड्यो ॥
[2]बैरोचन न्रप नंद । मारि अप्पन ध्रम मंड्यो ॥
कंस कन्ह सिसुपाल । कज्ज रुकमनि जुध्र मंड्यो ॥
ता बंधव रुकमान । बंध मुंडवि सिर छंड्यो ॥
सुर असुर नाग नर पषि पसु । जीव जंत त्रिय कज भिरै ॥
रे भीम सीम चहुआन की । ता बरनी को बर बरै ॥ छं० १७ ॥

**भीम का अपने प्रधान से मंत्र पूछना ।**

दूहा –भीम पूछ परधान [4]भर । कहो सु कीजै काम ॥
जुद्ध जुरै चहुआन सों । ज्यों इल रष्षै नाम ॥ छं० १८ ॥

**मंत्री का कहना कि इन्द्रावती पृथ्वीराज को ब्याह दीजिए पर भीम का इस बात को मानकर क्रोध करना ।**

कवित –इह सु नाम [5]अन्नाम । जेन नामह घर जाइय ॥
इहै नहीं घर जोग । अगनि दीपक दिष्षाइय ॥
पछ्छैं ही भज्जियै । होइ दुज्जना हसाई ॥
इंद्रावति सुंदरी । देहु चहुआन प्रथाई ॥
सुनि भीम राज तत्तो तमकि । गई बत्त बुझ्झी सु तुम ॥
हक्कारि जैत गुरुराम कवि । षग्ग ब्याहु न न करैं हम ॥छं० १९॥

**सामंतों का परस्पर विचार बांधना ।**

दूहा –उठि चल्ले सामंत सब । करन दंद मति ठाम ॥
जो बरनी बिन पछि फिरैं । नृपति न मन्नै माम ॥ छं० २० ॥

**रघुवंस रामपवार का वचना ।**

कवित्त –फिरि जानी पांवार । राम रघुवंस बिचारी ॥
जीवन जो उब्बरै । मरन केवल सधरी ॥
★महंकाल बर तिथ्थ । तिथ्थ धारा उद्धारी ॥
स्वामि ध्रम्म तिय तिथ्थ । मुकति संतो न बिचारी ॥

---

१. मो०–बलि । २. ए०–मैरोचन, बैरोचन । ३. मो०–के बंध्रव रुकमना ।
४. ए० कृ० को०–बर । ५. ए० कृ० को०–सन्नाम ।
★महंका–महाकाल "उज्जैन्याम् महाकाले" इति लिङ्गपुराणोक्त बारह ज्योतिर्लिङ्गों में से एक उज्जैन में महाकालेश्वर नाम से प्रसिद्ध शिवमूर्ति है ।

पांवार सुबल मालव नृपति । बर समुंद जिम भारयौ ॥
बर नीति किति सुर वर असुर । मुगति मथन संभारयौ॥छं०२१॥
मतौ मंडि सब सथ्थ । मत्त को बित्त बिचारिय ॥
बर पट्टन दक्षिन है । धेन लैहै हक्कारिय ॥
बर बाहर पालिहै । स्वामि षिझिहै पांवारय ॥
बर आतुर घाइहै । अप्प संम्हौ हक्कारिय ॥
घर दहै कोस अधकोस बर । फिरि चावद्दिसि रुधही ॥
करतार हथ्थ केतिय कला । तिहि दुज्जन फिरि बधही ॥छं०२२॥

**चहुआन की फौज के भीमदेव की गौओं के घेर लेने पर पट्टनपुर में खलभल पड़ना।**

दूहा - पंच कोस मेलान करि । लिय न्रप पट्टन धेन ॥
कूक कहर बज्जिय बिषम । चढ़िय भीम नृप सेन ॥ छं० २३ ॥
उंच क्रंन अनमिष नयन । प्रफुल्लित पुच्छ सिरेन ॥
रंग गंग गौ निजरि लषि । प्रज्जलि भीम उरेन ॥ छं० २४ ॥

**चहुआन सेना का मालवा राज्य की प्रजा को दुःख देना और भीम का उसका साम्हना करना।**

कवित्त – ओसरि [1]बसि सामंत । धेन लुट्टिय पट्टनवै ॥
बर मंडल उज्जेन । धाक बज्जिय बद्दनवै ॥
ग्राम ग्राम प्रज्जरहि । सूर मानव बर बज्जै ॥
सामंतारी धाक । धार मुविकय बिधि भज्जै ॥
सभरिय बीर बाहर श्रवन । बाहर हर बाहर चढ़िय ॥
चतुरंग सज्जि पांवार बर । अगन हकि ऋगपति बढ़िय ॥छं०२५॥

**भीम का का चतुरंगिनी सेना सजकर सन्नद्ध होना।**

हय गय रथ चतुरग सज्जि साइक पाइक भर ॥
आइ मिले मुषमेल । दुहुन कढ्ढिय असि बर बर ॥
[2]तेग मार सिर झार । धुंम धुम्मर हर लुक्किय ॥
पर्यौ घोर अंधियार । बिछुरि निसि भ्रम चक चक्किय ॥
को गिनै अपर पर को गिनै । लोह छोह छक्के बरन ॥
सामंत सूर जैतहं बलिय । कहत चंद जुग्गति लरन ॥ छं० २६ ॥

---

१. मो० सब ।
२. ए० कृ० को०–"झिले लोह सामंत धुम्म धुम्मर हर लुट्टिय ।

### रघुबंसराय का नाका बांधना और पज्जून का भीम की गाएँ घेर कर हांकना ।

बर सिप्रा नदि तट्ट । धाइ सामंत जु हक्किय ॥
रोकि मुष्ष रघबंस । धेन पज्जून सु हक्किय ॥
दुतिय बीर बर टिके । भीस भारथ जिम लग्गिय ॥
सूर बिना प्रथिराज । धके जुरि षग्गन षग्गिय ॥
मुकि धेन गठि बंधिय मिलवि । औसर षग कढ्ढिय लरन ॥
अरि सार तिनंगा तुट्टि बर । तिरटू अर लग्यो अरन ॥ छं०२७ ॥

### जैतराव और भीम का युद्ध वर्णन ।

मोतीदाम—

तुरंगम आउ लहू गुर ठाउ । कला [1]ससि संषि जगन्नय पाउ ॥
पयं पिय छंद सु मोतियदाम । कह्यो धर नाग सु पिंगल नाम ॥ छं० २८ ॥
मिले जुध जैतह भीम नरिंद । मच्यो जुध जानि वृतासुर इंद्र ॥
षगें षग मग्ग परे धर मुंड । परे भर बष्ष मरोरत झुंड ॥ छं० २९ ॥
कटक्कहि हड्डहि गूद करक्क । बिछुट्टकि तुट्टहि लुंब लरक्क ॥
भभक्कत बक्कत घाइन छक्क । उरझ्झत अंत सु पाइन तक्क ॥ छं० ३० ॥
करक्कस केम मनों नट भंग । नचे सब सारद नारद संग ॥
रनब्बिय बेस उलथ्थ पलथ्थ । परे धर लुथ्थिय उनें उन जथ्थ ॥ छं० ३१ ॥
करें कर आवध्र दंड छतीस । तके छल सांइय धम्म मतीस ॥
नचे भर अच्छर चोपठि नार । इसो जुध रुद्र अनुद्ध अपार ॥ छं० ३२ ॥
गए भगि सेन संग्राम सिधार । भिरे रवि मंडल सूर सुवार ॥ छं० ३३ ॥

दूहा —आदि सूर पांवार बर । भीम मरन तिन जान ॥
हसमसि हसमसि संम्हो भिरे । षग पन मोषन पान ॥ छं० ३४ ॥

### युद्ध विषयक उपमा और अलंकारादि ।

पद्धरी —★अनिबद्ध जुद्ध आवद्ध सूर । बरि भिरत भंति दीसें करूर ॥
झलमली संगि फुटि परदि तुच्छ । उप्पम। चंद जंपे सु अच्छ ॥ छं० ३५ ॥
बद्दल सु माहि दीसै प्रमान । निक्कस्यो पंचमो भाग भान ॥
†बर सांग फोरि सिप्पर प्रमान । छरि महन चंद सो भासमान ॥छं० ३६॥
मानों कि राहु ससि ग्रहै धाइ । पैठयो सरन बद्दलन जाइ ॥
किरवान बंकि बढ्ढे बिसाल । मनु ससिअ कोर कढ़ि चक्र लाल ॥छं०३७॥

---

१. मो०-सति ।

★ छन्द ३५ से ३८ तक का पाठ मो० प्रति में नहीं है ।

† यह पंक्ति मो० को० कृ०-इत्यादि प्रतियों में नहीं है ।

सिप्पर सुमंत करि तुट भमाइ । मानहु कि चक्र हरि धरि बलाइ ॥
हुहुं सेन तीर छुट्टे समूह । मानों द्रुपंति पंषिय सजूह ॥ छं० ३८ ॥
कढ़ि हसी तेग धाइय पहार । मनु श्रमं इंद्र सज्ज्यो संभारि ॥
विरची जु सूनु बाहै विहथ्थ । दिषि [1]र चढ़्ढि मनमथ्थ रथ्थ ॥ छं० ३९ ॥
भरहरैं सब्ब पाइल सुभार । रिन [2]रूप देव दिसि सूर पार ॥
गुरहरी भेरि वर भार सार । बज्जे सु तबल आकास तार ॥ छं० ४० ॥
झक झक उझक्क बद्दल दिषीव । ओपम्म चंद तिन कहत हीव ॥
कट हित्त सूर जोध्राइ मुक्कि । कढ्ढंत बाल ज्यों बाल रुक्कि ॥ छं० ४१॥
इह सार मुद्ध मिट्टिय डरेन । जानिये त्रीय वयसंधि तेन ॥
परि सहस सत्त दोउ सेन बीर। रवि गयो सिंधु तीरह सु[3]तीर ॥ छं० ४२॥

सायंकाल के समय युद्ध बन्द होना ।

कवित्त—संझ हेन बहि सार । मार [4]करि तुट्टि सनह रिझ ॥
सो ओपम कविचंद । भ्रंग छुट्टे कि बाल षिझ ॥
टोप [5]ओप उत्तरै । परै विपरीत विराजै ॥
मनों सु भाजन भीम । हथ्थ जोगिनि रुध काजै ॥
यों भन्यौ सेन सम बर सुबर । नन हान्यो जित्यौ न कोइ ॥
दोउ सेन बीच सरिता नदी । निस कढ्ढी बर बीर होइ ॥ छं० ४३॥

दूसरे दिवस प्रातःकाल होते ही पुनः सामंतों का
पान-व्यूह रचकर युद्ध करना ।

होत प्रात सामंत । पान व्यूहं जुध रच्चिय ॥
मोती भर सामंत । पान कूरंभ रा सच्चिय ॥
बर हरिन्य उथ्थट्ट । पत्ति मंडी [6]गुन राजै ॥
[7]लाल रुप कविचंद । मद्धि कनइक दुति साजै ॥
[8]नालीव रुप लीनो बरन । राम सुबर रघुवंस भिरि ॥
कोदनि सुरंग पंती करिय । बंय सहस पुंडीर परि ॥ छं० ४४ ॥

युद्ध वर्णन ।

मालती—तिय पंच गुरु, सत सत्ति चामर, बीय तीय, पयो हरे ॥
मालती छंद, सुचंद जंपय, नाग षग मिलि, चित हरे ॥

---

1. ए० कृ० को०—सूप राव । 2. ए० कृ० को०—नीर ।
3. मो०—कढ़ि । 4. मो०—ओट ।
5. मो०—सुब । 6. ए० कृ० को०—गुर ।
7. ए० कृ० को०—लाव । 8. मो०—नालीव ।

नव सूर सलि ललि, अग्नि अक मिलि, लोह झिक मिल, निकरे ॥
बर सूर तल छुटि, लजन नट्टय, बीर सबदन, बर भरे ॥ छं० ४५ ॥
मिलि सार सार, पहार बजि घट, उघटि [1]नट जिमि, [2]तानयौ ॥
झलमलत तेक, सकत्ति बंकिय, ओपमा कबि, मानयौ ॥
मनों बिट्ठु जिम, बेहार ग्रह पति, कुलट तन तिय, लोकियं ॥
घन सूर धार, अधार जन जिन, धार धार, जनेकियं ॥ छं० ४६ ॥
चिहुं दिसा चाहं, सूर बह बह, जूट चल्लं, निद्धयं ॥
मनु रास मंडल, गोप कन्हं, दंप दंपति, बंधियं ॥
बर अरिर सेन, विडारि चिहु दिसि, करषि काइर, भज्जयं ॥
बर बीर धार, पंवार सेना, परे सोम, अलुझ्झयं ॥ छं० ४७ ॥

**युद्ध होते होते उत्तरार्ध में सामंतों का उज्जैन मंत्री को घेर कर पकड़ लेना और इन्द्रावती का चहुआन के साथ ब्याह करना स्वीकार करने पर कविचन्द का उसे छुड़ा देना।**

कवित्त -दिन पल्लटयो पांवार। सस्त्र बाहे सस्त्रन पर ॥
चावद्दिसि सामंत। भीम बंठयो सुरंग नर ॥
तन सट्ट अरि सट्ट। बंधि लीने उज्जेनी ॥
बल छुटयो संग्रह्यो। दई बर भंभर नैनी ॥
कविचंद छंडायो बीच परि। बाल सुबर सुंदर बरी ॥
घरि सूर बीर सामंत ही। [3]जुमर जुद्ध इत्तौ करी ॥ छं० ४८ ॥

**भीम का सब सामंतों का आतिथ्य स्वीकार करके उनके घायलों को औषधि करना।**

दूहा -भीम भयानक भग्रह्यौ। सरन राम कविराज ॥
बर इंद्रावति सुंदरी। मे दीनी प्रथिराज ॥ छं० ४९ ॥
जो मति पच्छें उप्पजे। सो मति पहिले होइ ॥
काज न विनसे अप्पनो। दुज्जन हँसे न कोइ ॥ छं० ५० ॥
आदर करि आने सु ग्रह। भगति जुगति बहु कीन ॥
जे भर घाइल उप्परे। जतन जिवाइ सु दीन ॥ छं० ५१ ॥
पग विवाह भीमंग रुचि। बाजे बज्जन लग्गि ॥
मंगल मिलि अलि गावहीं। गोष गोष निस जग्गि ॥ छं० ५२ ॥

---

१. ए० कृ० को०—वट।
२. मो०—तीमयौ।
३. मो०—सु बर।

इन्द्रावती का विवाह उत्सव वर्णन और सामंतों का पृथ्वीराज को पत्र लिखना कि भीम देव ने विवाह स्वीकार कर लिया है।

भुजंगी—रची बेदिका बंस सोव्रन्न सोहै। जरे हेम में कुंभ देषंत मोहै॥
लगी बेद विप्रान सों [1]गान झांई। रचे कुंड मंडप्प सेषं न सांई॥ छं० ५३॥
हुसे तर्क वितर्क हासं सुरासं। घसे कुंकमं लाल गुल्लाल वासं॥
उड़े बीर [2]गोधूरकं वास रेनं। करे भेरि भुंकार गज्जत्त गेनं॥ छं० ५४॥
चवै छंद बंदी ननं पार जानं। करे दान हेमं सु विद्या बिनानं॥
भई प्रीति जेतं सुरा कव्विरानं। तिनं लेषियं कग्गदं चाहुआनं॥ छं० ५५॥

दूहा—लिषि कग्गद चहुआन दिसि। दिय पुत्री भीमानि॥
इंद्र घरनि सम सुंदरी। कलह कुमल बर बानि॥ छं० ५६॥

इन्द्रावती का शृङ्गार वर्णन।

नाराच—कन्यो सुन्हांन कामिनी। दिपंत मेघ दामिनी॥
सिंगार षोडसं करे। सु हस्त दर्पनं घरे॥ छं० ५७॥
बसन्न वासि वासनं। तिलक्क भाल [3]भासनं॥
दुनैन ऐन अंजए। चलं चलंत षंजए॥ छं० ५८॥
सुहंत श्रोन कुंडलं। ससी रवी कि मंडलं॥
सु मुत्ति नास सोभई। दसन्न दुत्ति लोभई॥ छं० ५९॥
अनेक जाति जालितं। घरंन पुप्फ मालितं॥
झंकार हार नोपुरं। घमकि घुंघरं घुरं॥ छं० ६०॥
विलेपि लेप चंदनं। कसी सु कंचुकी घनं॥
सु छुद्र घंटि घंट्रिका। तमोल आप अंटिका॥ छं० ६१॥
कनक्क नग्ग कंकनं। जरे जराइ अंकनं॥
बिसाल बानि चातुरी। दिषन्न रंभ आतुरी॥ छं० ६२॥
अनेक दुत्ति अंग की। कहंत जीभ भंग की॥
सहस्स रुप सारदं। सरन्न रुप नारदं॥ छं० ६३॥

इन्द्रावती का मंडप में सखियों सहित आना और पृथ्वीराज के के साथ गठबंधन होना।

दूहा—करि शृंगार अलि अलिन संग। रिम झिम झुंडन मंझ॥
बसन रंग नवरंग रंगे। जानु कि फुल्लिय संझ॥ छं० ६४॥

चौपाई—कर गहि षग्ग मग्ग चहुआनं। बरन इंद्र सुंदरि बर बानं॥
मन षंठे गंठिय प्रिय जानं। जानकि देव विहाह विवानं॥ छं० ६५॥

---

१. मो० गान। २. मो०—केवासु। ३. मो०—तासने।

**भीम का चहुआन को भांवरी दान वर्णन।**

दूहा—सत हथ्थी हय सहस दिय। साकति साजि अनूप ॥
हथलेवो चहुआन कों। दियो भीम वर भूप ॥ छं० ६६ ॥
नग्ग चरित चौंडोल सो। पुर सत शासिय सथ्थ ॥
दै पहुंचाइय सुंदरी। कही बनै बर गथ्थ ॥ छं० ६७ ॥

**गमन समय इन्छावती की माता की इन्छावती के प्रति शिक्षा।**

मात पुत्ति परठिय सुमति। विधि विवेक विनयान ॥
पति वृत सेवा मुष धरम। इहै तत्त मति ठान ॥ छं० ६८ ॥
पति लुप्पे [1]लुप्पै जनम। पति बंचे बंचाइ ॥
इहै सीष हम मन धरो। ज्यों सुहाग सचवाइ ॥ छं० ६९ ॥

**पृथ्वीराज का बंदियों को दान देना।**

बंदिन दान प्रवाह दिय। लिय सुंदरि जुध जीति।
दुहुं जस न्रम्मल छंद [2]गुन। पढ़न कविन इह रीति ॥ छं० ७० ॥

**सामंतों की प्रशंसा वर्णन।**

कवित्त—धनि सामंत समथ्थ। जेन न्रप बिन जुध जित्तिय ॥
धनि सामंत समथ्थ। जेन जस किद्धि विदित्तिय ॥
धनि सामंत समथ्थ। जेन बरनी बर संध्यो ॥
धनि सामंत समथ्थ। जेन भीमंग [3] रन बंध्यो ॥
सामंत धन्नि जिन कित्ति बर। ढिल्ली दिस पायान कर ॥
बैसाष मास अष्टमि सितह। क्रित्ति संचरिय देस पर ॥ छं० ७१ ॥

**विवाह के समय उज्जैन की शोभा वर्णन।**

ढिल्लिय पति सिनगार। हट्ट पट्टन की सोभा ॥
गोष गोष जारीन। दिष्षि त्रिय नर सुर लोभा ॥
भूंगल [4]भेरि नफेरि। नद्द नीसान म्रदंगा ॥
नाना करत संगीत। ताल सों ताल उपंगा ॥
गाजंत नभ्भ गज्जिय गुहिर। न्रप प्रवेस सुंदरि करि ॥
सामंत जैत पयलग्गि प्रथ। प्रथक प्रथक परसंस करि ॥ छं० ७२ ॥

**दहेज वर्णन।**

च्यार अग्ग च्यालीस। मत्त अप्पे गजराजिय ॥
सौ तुरंग तिय अग्ग। बीस चव अप्पि सु पाजिय ॥

1. मो०—छप्पे।
2. मो०—गुर।
3. ए० कृ० को०—बर।
4. ए० कृ० को० फेरि न फेरि।

इक अमोल सुंदरी । सत्त तिय दासिय त्रिटिय ॥
सबै सथ्य सामंत । रहे भर करिय अमिटिय ॥
सामंत करी प्रथिराज बिन । करै न को रबि चक्क तर ॥
सुंदरी सहित अरि जीति कै । गए बीर अष्टमि सु घर ॥ छं० ७३॥

शुक्ला अष्टमी को सामंतों का दिल्ली के निकट पड़ाव डालना ।

दूहा—बर अष्टमि उज्जल पषह । तिथि अष्टमि रवि [1]भीर ॥
अष्ट कोस दिल्लीय तें । त्रिय मुक्किग तिन बीर ॥ छं० ७४ ॥

उसी समय लोहाना का पृथ्वीराज को शहाबुद्दीन
का पत्र देना ।

गय सुंदरि सम्हौ न्नपति । गनन करन चहुआन ॥
लोहानौ सम्हौ मिल्यौ । दे कग्गद [2]सुरतान ॥ छं० ७५ ॥

लोहाना का कहना कि सुरतान दंड देने से फिर कर
दिल्ली पर आक्रमण करना चाहता है ।

कवित्त—मेषग्गाही सेन । दंड पलठयौ सु विहानं ॥
अपुठौ भर चतुरंग । सजे दस गुनौ प्रमानं ॥
बर कमान षुरसान । रोहि रंगे रा गष्षर ॥
हबस हेल षंधार । सज्जि घल्ली फिर पष्पर ॥
पंजाब देस पंचौ नदी । बर नंगे मंग्गी सु बर ॥
चहुआन राह मै [3]मग्गिली । मते मच्छ कट्टन उगर ॥ छं० ७६ ॥

पृथ्वीराज का इन्द्रावती को घर पहुंचा कर युद्ध की तैयारी करना ।

दूहा—सुनिय साहि गोरी सु बर । बर भरयौ चहुआन ॥
लै सुंदरि पच्छौ फिर्‌यौ । बर बज्जे नीसान ॥ छं० ७७ ॥

इन्द्रावती का रहाइस ।

दिस दच्छिन तच्छिन महल । सुंदरि समुद समप्पि ॥
सकल सत्त दासी अनुर । नृप इंद्रावति अप्पि ॥ छं० ७८ ॥

सुहागस्थान की शोभा वर्णन और इन्द्रावती का सखियों
सहित पृथ्वीराज के पास आना ।

कवित्त—अगर कपूरति महल । सार घनसार सु रम्मिय ॥
धुप दीप सुगंध । दीप दस दिसि वृत [4]अम्मिय ॥

---

१. ए० कृ० को०—बीर । २. ए० कृ० को०—चहुआन ।
३. मो०—मिलकी । ४. ए० कृ० को०—नम्मिय ।

सेज सुरंगति रंग। हेम नग अरे जरानं ॥
दिए भीम भूपाल। भोग साजं सु सवानं ॥
न्रप देषि अचंभ समानि मन। मुष आतुर देषन महल ॥
आनिय सु सेज त्रिय अलिन मिल। अलि गुंजत उप्पर चहिल ॥छं०७९॥

इन्द्रावती की लज्जामय मंद चाल का वर्णन।

दूहा— हंस गवन हंसह सरन। गनि गति मति सारद्द ॥
रूप देषि भूल्यो न्रपति। रचिय विरंचि बिहद्द ॥ छं० ८० ॥

सुहाग रात्रि के सुख समाचार की सूचना।

कवित्त—रस विलास उप्पज्यो। सषी रस हार सुरत्तिय ॥
ठांम ठांम चढि हुरम। सद्द कहकह तह मत्तिय ॥
सुरत प्रथम संभोग। हुंह हुंह मुष रट्टयि ॥
ना ना ना परि न्रबल। प्रीति संपति रन थट्टिय ॥
श्रृंगार हास्य करुणा सु रुद्र। बीर भयान बिभाछ रस ॥
अदभूत संत उपज्यो सहज। सेज रमत दंपति सरस ॥ छ० ८१ ॥
सुकी सरस सुक उच्चरिग। गंध्रब गति सो ग्यान ॥
इह अपुब्ब गति संभरिय। कहि चरित्त चहुआन ॥ छं० ८२ ॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके इन्द्रावती ब्याह सामंत विजे नाम तेतीसमों प्रस्ताव संपूरण: ॥३३॥

# अथ जैतराव जुद्ध सम्यौ लिख्यते ।

## ( चौंतीसवां समय )

### पृथ्वीराज का सप्रताप दिल्ली का राज्य करना ।

कवित्त—किहि भेषत प्रथिराज । किहिन भेषन चिहु पास ॥
किहि भेषत दिसि विदिसि । कहो मनया उल्हासं ॥
किहि उमाह उच्छाह । कोन ओपम द्रग राजै ॥
सो उत्तर कविचंद । देव गुरुराज विराजै ॥
सजि मान बीर चतुरंगिनी । कमल गहन सुरतान बर ॥
नव रस विलास जस रस सकल । तरे तुग चहुआन बर ॥छं० १॥

### ढाई वर्ष पश्चात पृथ्वीराज का षट्टू बन में शिकार खेलने का जाना और नीतिराव कुटवार का शहाबुद्दीन को भेद देना ।

नीतराव षित्रीय । भेद लै ग्रह चहुआन ॥
दिल्लि को [1]गृह भेद । लिष्यौ कग्गद सुरतानं ॥
बरष उभै षट मास । फेरि सु विहान पलान्यो ॥
षट्टू बन प्रथिराज । वहुरि आपेटक जान्यौ ॥
सामंत सूर सथ्थहन को । बर बराह बर षिल्लइय ॥
दैवान जोग्य चहुआन बर । भिरि दुज्जन भर ढिल्लइय ॥ छं०२ ॥

### पृथ्वीराज के साथ में जाने वाले शिकारी जंतुओं की गणना और षट्टू बन में शहाबुद्दीन के दूत का आना ।

सत चीता द्वादसति । स्वान अच्छे सु रंग दह ॥
बीय अग्ग च्यालीस । सीह बर गोस कहंदह ॥
सत्त सत्त अग अच्छ । सत्त दह अग्गति [2]पाजी ॥
आपेटक प्रथिराज । बीर ओपम अति राजी ॥
उप्परति राय षट्टूति बर । मिलि बसीठ गोरी सु बर ॥
मंगे हुसेन साहाबदी । पंच देस बंटन सु घर ॥ छं० ३ ॥

---

१. मो०-बर ।
२. ए०-षाजी ।

पृथ्वीराज का सामंतों से सलाह लेना ।

मुक्कि राज आषेट । सूर सामंत [1]बुलाइय ॥
सुबर साह गोरीस । आनि उप्पर षरि आइय ॥
मंगे धर पंजाब । षान हूसेन सु मग्गे ॥
इष्ट भ्रत्त अवसान । दिए कग्गद लिषि अग्गे ॥
संमुहे सूर सामंत बर । दै मिलांन संम्हो षरिय ॥
चालंत जेम लग्गत दिवस । झुकि लग्यो गोरी [2]गुरिय ॥ छं० ४ ॥

दूहा— बेगि सूर सामंत सह । मिले जाइ चहुआन ॥
सिंधु विहथ्थें दूत मिलि । गोरी वै सुरतान ॥ छं० ५ ॥
अनंगपाल तीरथ्थ गय । बंध्यव रण सुरतान ॥
बैर बीर ढिल्लिय [3]तनह । धर मंगै चहुआन ॥ छं० ६ ॥

शहाबुद्दीन के दूत का वचन ।

कवित्त- बर बसीठ उच्चरै । साहि जानो पहिलो ना ॥
अप्पो पहु हुस्सेन । साहि [4]जानो दस गुंना ॥
कंक बंक करतें । नरिंद कबहुक घर छिज्जै ॥
भिर गोरी तिन भरह । रहट घट्टी घट भज्जै ॥
दुप्परह छांह दीसै फिरत । भावी गति दिष्षी किनह ॥
मिलि थप्पि मत्त प्रथिराज बर । करहु एक बुद्धी सुनह ॥ छं० ७ ॥

पृथ्वीराज का कहना कि ऐ ढीठ बसीठ तू नहीं जानता कि अभी कौन जीता और कौन हारा राज्य सुख के लिये कर्तव्य छोड़ना परे है ।

अरे ढीठ वस्सीठ । कौन हार्यो को जित्यो ॥
[5]किन वित्तग वित्तयो । कोन बित्तग अब बित्यो ॥
पंच तत्त पुत्तरी । पंच हथ्थन कर नच्चै ॥
अजै बिजै गुन बंधि । चित्त तामस रस रच्चै ॥
बंछै जु सुष्ष फल राजगति । वह करतार सु नन करै ॥
उच्चरै कित्ति छल ना रहै । तब लग्गै गल बल परै ॥ छं० ८ ॥

कहां गजनी है और कहां दिल्ली और कै बार मैंने उसे बंदी किया ।

दूहा—कै कोसां ढिल्ली धरा । कै कोसा गज्जान ॥
बंधा सो [6]कर बंधिया । चहुआना [7]सुरतान ॥ छं० ९ ॥

---

१. मो०—बुलाये । २. मो०—सुरिय । ३. मो०—तिनह ।
४. मो०—आदी । ५. ए० कृ० को०—बिन ।
६. ए० कृ० को०—बर । ७. ए० कृ० को०—पुरसान ।

मैं रष्षौ *हुस्सेन बर। बर बंध्यौ सुरतान ॥
उट्ठाए बस्सीठ बर। बर बज्जै नीसान ॥ छं० १० ॥

**दोनों ओर की सेनाओं की सजावट की पावस ऋतु से उपमा वर्णन।**

मोदक—दसमत्त पयो लहु पंच गुरं। षग [illegible] हरे बिष हरे विष पत्त [1]बरं ॥
बर सुद्ध प्रयान हुल्लास छबी। कहि मोदक छंद प्रमान कबी ॥ छं० ११ ॥
जु सजी चतुरंगन दान दियं। कबि दो[3]अ सेन उपम्म कियं ॥
[2]सुत षंजन ज्यों बुधगत्ति रढ़ी। सति सीतल [3]बात प्रमान बढ़ी ॥ छं०१२ ॥
बर रत्त ग्रषत्त सुरत्त बनं। तिन की छबि पावस सज्जि घनं ॥
सु बजे बर बीर निसान बजं। सु मनों घन पावस सज्जि गजं ॥ छं० १३ ॥
बजावत बीर जंजीरन सूर। कँपै सुर बीर पयालनपूर ॥
उड़ि रेन चिहूंदिसि विथ्थुरियं। मुदरी द्रग अट्ठत धुंधरियं ॥ छं० १४ ॥
तिह ठौर रसं अप बंधव से। तिनके मुष बाल भुअंग ग्रसे ॥
बर अग्गत नेन सु मेन मुचें। तहां कूर नमें नर आइ नचें ॥ छं० १५ ॥
श्रम सूर तिनं अभिलाष रिनं। बर ग्रब्ब बलं बर बंमु तनं ॥
कल किंचित संकर सूर दियं। बर बीर अजादन लाज लियं ॥ छं० १६ ॥
सहनाइय सिंधुअ अहरियं। तिन ठौर भयानक संचरियं ॥
बर पंच सु दीह ससी चढ़ियं। बर बीर अवाज दिम वढ़ियं ॥ छं० १७ ॥

**शहाबुद्दीन का पृथ्वीराज और पृथ्वीराज का शहाबुद्दीन की तरफ बढ़ना।**

गाथा—तं बीरं जल गंभीरं। आव यों उप्पटी सेनं ॥
गोरी दिसि चहुआनं। चहुआनं गोरीयं साहि ॥ छं० १८ ॥

**इधर से चहुआन और उधर से शहाबुद्दीन का युद्ध के लिये उत्सुक होना।**

कुंडलिया—इह सु राज राज आतुर [4]षरिय। सुरतानह प्रथिराज ॥
भूमि भार कछु [5]बढ्ढयो। सो उत्तारन [6]काज ॥
सो उत्तारन काज। परे आतुर दोउ दीनह ॥
तिन अर बस चर परे। को इन [7]छट्टै मति हीनह ॥

---

१. मो०—हुरं। २. मो०—ग्गत। ३. ए० कृ० को०—बाल।

*हुसेन शब्द से यहां मीर हुसैन से अभिप्राय नहीं है बरन उसके पुत्र से तात्पर्य है जैसा कि समय ३१ में भी दिखाया जा चुका है।

४. ए० कृ० को०—धरिय। ५. मो०—पार।
६. मो०—पार। ७. मो०—छंडै।

अप्पन सुसिह बहुरे [1]सुरह । चक्कई चक मुक्की नहीं ।।
अप्पन सुहथ्य भरही परै । दया न किज्जै मन इही ।। छं० १९ ।।

**शहाबुद्दीन का सिंध नदी तक आना और चहुआन को दूतों द्वारा समाचार मिलना ।**

दूहा —चढ़त सिंध सुरतान [2]दल । दूत सपत्ते आइ ।।
बर चरित चहुआन दल । कहि साह सों जाइ ।। छं० २० ।।

**पृथ्वीराज का शहाबुद्दीन की तरफ बढ़ना ।**

कवित्त - नहिन इंद्र प्रथिराज । सोम नंदन सिवरं दिसि ।।
बर इंद्रह दीसै न । महल मंडयो सु दुहु निसि ।।
जबहीं हम संचरे । काल तबही दिसि पासं ।।
परत वाह लष्षंत । दिष्ट देवन सुष बासं ।।
लच्छीन [3]ग्रीव बस बीर रस । दह दिसि भिरि दानव मिलिय ।।
मेलान कोस परपंच को । गोरी वै संम्हौ चलिय ।। छं० २१ ।।

**चहुआन सेना में शूरवीरों का उत्साह करना और कायरों का भयभीत होना ।**

दूहा —इह अवाज चहुआन दल । बंटि सेन सु विहान ।।
काइर भर सह उच्चरै । कहि बंधन सुरतान ।। छं० २२ ।।

कवित्त हाइ हाइ कहि साहि । चरनि वरज्यो सु विहानं ।।
झुज्झ रहे के [4]जाइ । जु कछु पत्तो चहुआनं ।।
बरन मेच्छ बर हिंदु । सुनत रन पन कर हेरी ।।
जय जानी अन पंच । चपं चतुरंग सु भेरी ।।
भुअ बीर रूप गोरी सु बर । मुक्कि भयानक [5]भट्ट जिम ।।
पलटयौ भेष देषत सयन । बर बज्जै नीसान तिम ।। छं० २३ ।।

**चलते समय सेना का आतंक वर्णन ।**

चंद्रायना - बर बज्जिग नीसान, दिसान पयान हुअ ।
उड्डि उछंगिय रेन, सु मेरनि भान भय ।।
गोरी वै भो राह रयन हुर मिग्गई ।
गज असवारन सूर निव्रत्त सु लग्गई ।। छं० २४ ।।

**शाही सेन की सजावट की वर्णन ।**

गीतामालवी — गुर पंच सत्तति चामरे कवि, जोग नव गति संधयो ।।
सब पाइ गिगल सावरे लहु, बरन अच्छिर बंधयो ।।

---

१ ए० कृ० को०—सुहर । २ ए० कृ० को०—पुल ।
३. ए० कृ० को०—मीव । ४. मो०—नीव । ५. मो०—सट्ट ।

लगि गीत मालति छंद चंदय, दवरि साहित गोरियं ॥
गज मद्द नद्दय छिरह्‌ भद्दय, अननि दिन दिन जोरयं ॥ छं० २५ ॥
घन चढ्यौ गिरि जनु चले दिस दिस, बीय बग्ग उरब्बरे ॥
तिन देषि मन गति होत पंगुर, दान छुट्टि पटे भरे ॥
गजदंत कलिय झलक्कि उज्जल, पिष्पि पंतन रा इयं ॥
रबि किरनि बद्दल पसरि धावै, वाय पंकति मज्जयं ॥ छं० २६ ॥
गज करत दंत सुमंन ऊरध चंद, उग्गम मंडिकै ॥
मनो बग्ग पंतिय वार, [1]उड्गन मोह दिसि सो छंडिकै ॥
धर मत्त दंतिय सेन वंधिय, इम्भ छबि [2]कवि तामयं ॥
मनों मेघ बरषत विज्ज कोंधन, अभ्भ बुढि गिरि स्यामयं ॥ छं० २७ ॥
गति नाग गिरबर गात दीसैं, कूट कज्जल उज्जले ॥
धर चलत गिरबर बरुन, स्याम बद्दल हलिचले ॥
[3]झटकंत सुंड दिपंत पाइक, बनि समथ पसु पुज्जवै ॥
अति सेन सापरि कोन पुज्जै, जोग जुगति [4]लज्जवै ॥ छं० २८ ॥
त्रय लष्ष मीरनि साह गोरिय, भार झुज्झ अलुज्झवै ॥
षुरसान षान अरक्क आरब, सज्जि सेन [5]सझंझवें ॥ छं० २९ ॥

**शहाबुद्दीन का स्वयं सम्हल कर सेना को उत्कर्ष देना कि**
**अब की पृथ्वीराज अवश्य पकड़ लिया जाय ।**

भ्रमरावली —सजे बर साह तुरंगम तुंग । लजे कविचंद उपंम कुरंग ॥
सितं सित चोर गुरैं गज गाह । तिनं उपमा बरनी नन जाइ ॥ छं० ३० ॥
जु सजे हय गोरियसाहि षरे । तिन देषि रवी रथ के विसरे ॥
दिषि सेन तिनं उपमा सु करी । सु मनों नदि पूर छिली दुसरी ॥ छं० ३१ ॥
[6]कहि चंद कविंद इदं कवित । गुरु बक पिष मन मन कै चढ़त ॥
बजि बाज कुहू धर सद्द षुरं । सु मनों कठतार बजंत तुरं ॥ छं० ३२ ॥
गज गाह गुरं सित सोभ षगे । मनों सेत केऊरन भान उगे ॥
नभ कै तिमरं जित के समरं । मनु उट्टि किरन्न सु पाल परं ॥ छं० ३३ ॥
बिय ओपम चंद बनी बनिकैं । सु धर्से मनु गग तरंगनि कैं ॥
जग हृथ्थ बने हय के सिरयं । गलि प्रब्बत हेम द्रुमं बरयं ॥ छं० ३४ ॥
बर पष्षर सोभ करै तनयं । मनु अक्क अरक्क बिचें घनयं ॥
तिनकी हुर बाय फुलिंग सजै । सु कहैं कविचंद कुरंग लजै ॥ छं० ३५ ॥

---

१. ए० कृ० को०-उडन । २. ए० कृ० को०-इम्भ छविद्रता, छविद्र ।
३. मो०-झमकंत । ४. ए०-पुज्जवै
५. ए० कृ० को०-अंबजवें । ६. मो०-कविचंद ।

बुहु रैनन आसन जो डरयं । [1]मग मत्त मनों बहरें बनयं ॥
मन मत्ति तिहां इत असि पढ़ी । हय नष्षत रागन सांस कढ़ी ॥ छं० ३६ ॥
बिय बाय अरक्कन बंध्र चढ़े । कबिचंद पयप्पन बाद बढ़े ॥
सु उड़े नन धावत धूरि षुरं । गतिमान सुसील विसाल उरं ॥ छं० ३७ ॥
पय मंझत अश्वत आतुरयं । विरचे नच पातुर चातुरयं ॥
दुहु पार अषार अबद्ध षरी । मनुं गावहिं इंदुन बंध धरी ॥ छं० ३८ ॥
हय अप्पिय भ्रत्तन साहि बरं । जु गहो चहुआन पयाल पुरं ॥ छं० ३९ ॥

प्रातः काल होते ही जमसोजखां और नवरोजखां का
युद्ध के लिये सेना तैयार करना ।

दूहा - सबै सेन गोरी सु बर । चढ़िग षान जमसोज ॥
प्रात सेन चतुरंग सजि । उट्ठि षान नवरोज ॥ छं० ४० ॥

चहुआन का सेना तैयार करना ।

चौपाई—
ढल [2]मिली ढाल चिहुं दिसि बनाइ । [3]डम्मरी उड्डि आकाम छाइ ॥
अचरनचरन गोरीन [4]साईं । सेंन चहुआन हथ्थें बनाई ॥ छं० ४१ ॥

दोनों सेनाओं का मुंहजोड़ होना ।

दूहा – समर सउप्पर समर किय । चानद्दिसि अरुनग्ग ॥
सुष गोरी चहुआन भिरि । ज्यों रावन लगि अग्ग ॥ छं० ४२ ॥

चौपाई—
समह्यो रन चहुआन सपट्ठिय । वजिग वाय सुझ्झिन [5]नदि उट्ठिय ॥
धुंधर अन बद्दर निसि भद्दों । सुझ्झिय न अंष कन्न सुनि नद्दों ॥ छं० ४३ ॥

युद्ध समय के नक्षत्र योगादि का वर्णन ।

कवित्त — अट्ठ अट्ठ जोगिनिय । सुक्र सम्हो सुरतानं ॥
दिसा सूल दिसि बाम । बैर कन्हा चहुआनं ॥
सिव बाम भैरवी । गहक बोली गोरी दिसि ॥
गुर पंचम रवि नवों । राहु ग्यारमो सुरंग मसि ॥
ईसान मध्य देवी पहुकि । गहक मझ्झ घू घू बहक ॥
आकास मद्धि गज्यो गयन । परों बूंद बेबंग हक ॥ छं० ४४ ॥

दूहा—ज्यों जगदीसह कान दै । तकसी रन किहुं कीन ।
मिलि उत्तर पच्छिमहुं तें । भिरन भरत दोउ दीन ॥ छं० ४५ ॥

---

१. ए० कृ० को०—मन । २. मो०—मलो । ३. मो०—मम्मरी ।
४. ए०—समाई । ५. ए० कृ० को०—न दिट्ठिय ।

**दोनो सेनाओं में रन वाद्य बजना और उससे सूर बीर लोगों तथा घोड़े इत्यादि का भी प्रसन्न होकर सिंहनाद करना और क्रुद्ध हो युद्ध करना।**

भुजंगी—

परे धाइ धोइ दीन हीनं न जुद्धे। मुरं मार मारं निनं मान मद्धे ॥
परी आवधं होइ बज्जै निमानं। बजे हक्क सूरं दमामे न जानं ॥ छं॰ ४६ ॥
बढ़े आवधं हथ्थ सामंत सूरं। घुरें त्रै निमानं बजे जैत [1]पूरं ॥
कढ़े बे सनाहं झनक्के उनंगी। मनो आवधं हथ्थ बज्जै विनंगी ॥ छं० ४७ ॥
परे पीलवानं मढं [2]मरक दंती। ढली ढाल ढालं ढलक्क तुरंती ॥
फुरे हथ्थ ऊनं मुरक्की उरक्की। मुरे धार धारं सुधारं मुरक्की ॥ छं० ४८ ॥
तुटे सिप्परं कोर फूलै समती। ग्रस्यौ राह सूर छटे नभ्भ हुंती ॥
परे सार तीरं छनक्कंत वज्जे। सद तीनरं जेम सो पच्छि गज्जै ॥छं० ४९॥
बहे सीर गोरी पछै दै सभानं। भगं पच्छिनी पंति पावै न जानं ॥
तुटे सीस जुझ्झै कमंधंत नच्चं। चलै रुद्धि धार चिहूं पाम गच्छै ॥छं०५०॥
धरा भारती गंग पारथ्थ आई। मनो उप्पठि सो सिंध को मिलन धाई ॥
फटी वारि धारं चली ईस सीस। लगे धार धारं रजं रज्जकीम ॥छं० ५१ ॥
मनो तप्त लोही परे बूंद पानी। ढुंढी लुथ्थि पावै व नद्दी बहानी ॥
मनं मोद लै सोम मुद्राह कीनी।··· ·· ··· ··· ॥ छं ५२ ॥
उठं रुद्ध सीमं उपंमा समूलं। मनो पावकं प्रलय धो श्रोन लल्लं ॥
दोऊ दीन धाए मनें कोप रीसं। तिनक्रोध करि धार आकाससीसं। छं०५३॥
परें लुथ्थि लुथ्थी अलुथ्थी जबै वे। इसो जुद्ध देषो न दानव्व देवै ॥ छं०५४॥

**लड़ाई होते होते तीसरे पहर शहाबुद्दीन का साम्हने से पृथ्वीराज पर आक्रमण करना।**

कवित्त— त्रतिय पहुर पर पहुर। बीर घरियार ठनक्किय।
गोरी वै सो हथ्थ। चंपि चहुआन सु [3]तक्किय ॥
धरिय इक्क बनि सेन। सूर सामंत परष्षिय ॥
धरि ओड़न करि बग्ग। बैर सु विहान परिक्कय ॥
कर बार धारि सिप्पिर [4]करह। एक होइ उप्पर तरै ॥
दिसि बाम चंपि दुज्जन दलह। उसरि सेन सम्हो भिरै ॥छं०५५॥

1. मो०—सूरं।
2. ए० कृ० को०—सरक दंती।
3. मो०—चक्किय।
4. ए० कृ० को०—सिष्षर।

**पृथ्वीराज का अपनी बीरता से शत्रु सेना को बिडार देना।**

षिक्षि नंध्यो है नरिंद। भूमि धुज्जिय षुरतारं॥
मनों बद्दर [1]गज्जयत। सद्द पर सद्द पहारं॥
उड्डि माल चमंकि। मझझ धुंघर छबि लग्गिय॥
रबि ओरम कविचंद। चंद मावस घन उग्गिय॥
अरि सेन भग्गि दिसि बिड्डुरिय। परे मध्य सेना घनिय॥
घनि घनि नरिंद सोमेस सुअ। इहु अरि तें तिन बर गनिय॥छं० ५६॥

**इस युद्ध में दोनों ओर के मृत सरदारों के नाम।**

इत्त षान मारूफ। फिरत उसमान षान ढहि॥
इन दुज्जन हय नंषि। बाग आजान बाह गहि॥
इतं दीह अथ्थम्यो। सूर बर सिंधु [2]सपन्नो।
मुकत तट्ट मिलि सूर। स्याम रन अप्प अपन्नो॥
साषला सूर [3]सारंग ढहि। जुरि जुवान पंचाइनो॥
केहरी गौर अजमेरपति। पर्‍यो झुज्झि रन भाइनो॥ छं० ५७॥

**सूर्य्योदय के समय की शोभा वर्णन।**

दूहा—निसि घट्टिय फट्टिय तिमिर। दिसि रत्तो धवलाइ॥
सैसब में जुब्बन कछू। तुच्छ तुच्छ दरसाइ॥ छं० ५८॥

**दूसरे दिन प्रहर रात्रि रहने से दोनों सेनाओं की तैयारी होना।**

कवित्त—जाम निसा पाछली। सेन सज्जियं दोउ बीरं॥
सामंता चहुआन। आनि गोरी कछमीरं॥
भान पयानन भयो। करे द्रिग रत्तह चढ्ढिय॥
ता पहिले पायान। जोध रन असुरन कढ्ढिय॥
आदिहार बीर गोरी सुबर। चाहुआन दिन सुदिन घन॥
करतार हथ्थ किर्त्ति कला। लरन मरन तकसीर नन॥ छं० ५९॥

**दोनों सेनाओं का परस्पर घोर युद्ध वर्णन।**

भुजंगप्रयात—
पर्‍यो साहि गोरी सुरत्तान गाजी। चपी [4]गज्ज सेना क्रमं पंच भाजी॥
तहां बाहुर्‍यो बीर बीरं नरिंदं। लग्यो धार धारं सची किति चंदं॥छं० ६०॥
अनी एक मेकं घरी अद्ध पच्छी। फटी सेन गोरी मुरी सो तिरच्छी॥
दोऊ दीन बाहै दोऊ हथ्थ लोहं। पर्‍यो आनि बाराह पारद्धि रोहं॥छं० ६१॥
कटे कंध बंधं कमंधं निनारे। मनों पत्त रत्तं बसंतं सुढारे॥
ननं अग्ग बल्लैं चलैं हथ्थ रोजं। ननं मित्त बल्लै रबो रथ्थ दोजं॥छं० ६२॥

१. ए० कृ० को०—गज्जंत, गरजंत। २. मो०—सपंत्तो।
३. मो०—प्रागंत। ४. ए० कृ० को०—राज।

घनं अश्व फेरें चलै अश्ववाहं। तिनं की उपंमा कवीचंद गाहं ॥
ग्रहं पत्ति अग्गै रहै ज्यों कुलट्टं। चित्तं वृत्ति चल्लै अगे स्वामि घट्टं ॥छं० ६३॥
बरं कज्ज माला ग्रही रंभ सथ्थं। चढ़ै धार धारं भिदै रव्वि रथ्थं ॥
रही रंभ रंभी टगंटग्ग आई। मनों पुत्तली कट्ट करसी लगाई ॥ छं० ६४ ॥
हहंकार बीरं हहंकार पाई। मनों पातुरं चातुरं सो दिषाई ॥
दोऊ बाह सेना दोऊ बीर ठेलं। मनो डिंभूरू जानि [1]हड्डूड षेल ॥छं० ६५॥
तजे आवधं सब्ब इक तेग साहं। करे भाग बिबं अरी कोप वाह ॥
जबै बिड्डुरी सेन गोरी नरिंदं। दिषे थान थान मनों प्रात चंदं ॥ छं० ६६ ॥
परे षान चौसट्ठि दुहं बाहु राई। दुहूं मुक्कती रास कवि कित्ति गाई ॥छं०६७॥

**शहाबुद्दीन का हाथीपर से गिर पड़ना और चहुआन सेना का जोर पकड़ना।**

दूहा—परत साहि गोरी सुधर। है गै भूमि भयान ॥
रन रुंध्यो सुरतान कों। परी बीटि चहुआन ॥ छं० ६८ ॥

**शहाबुद्दीन के गिरने पर सलषराज का आक्रमण करना और यवन वीरों का शाह की रक्षा करना।**

भुजंगी-परी वींट गोरी मुरे मीर षानं। तबै साहि गोरी गह्यो कोपि वानं ॥
न को कंध कट्टै चाहुआन तिन्नं। पर्यो धाइ पावार भर सलष दिन्नं ॥६९॥
लग्यो सत्त बेनं सुलित्तान साह्यो। तहा मीर मारुफ अग्गं गुरायो ॥
घरी अद्ध झुझ्यो करी छत्र धारं। वहै सब्ब सामंत विचि तीन धारं ॥छं०७०॥
तुटै आवधं सब्ब अरि हथ्थ लाजी। तबै आइ सीसं [2]गुरज्जंत वाजी ॥
गजं गहन प्राहार निट्ठें ढहायो। तबै गज्जनी साह पावार साह्यो ॥छं० ७१॥

**जैतराव (प्रमार) का शहाबुद्दीन को पकड़ कर पृथ्वीराज के सम्मुख प्रस्तुत करना।**

कवित्त—गहि गोरी सु विहान। हथ्थ आप्पो चहुआनं ॥
चामर छत्त रषत्त। तषत लुट्टे सुरतानं ॥
गोरी वै हुस्सेन। बीर [3]तुट्टे आहुट्टिय ॥
मान तुगं चहुआन। साहि मुष के बल षुट्टिय ॥
मध्यान भान प्रथिराज तप। बर समूह दिन दिन [4]चढ़े ॥
जस जोति मंत संभर धनिय। चंद बीज जिम बर बढ़ै ॥छं० ७२॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके राजा आषेटक मध्ये गोरी पातसाह आगमन जैतराइ पातिसाह बंधन चौतीसमो प्रस्ताव संपूर्ण ॥ ३४ ॥**

१. ए०-हुड्डुड।
२. ए० कृ० को०-गुरं गुरज।
३. ए० कृ० को०-पुटे।
४. मो०-बढ़े।

# अथ कांगुरा जुद्ध प्रस्ताव लिष्यते ।

( पैंतीसवां समय । )

**पृथ्वीराज से जालंधर रानी की माता का कहना कि मैं कांगड़ा दुर्ग को आना चाहती हूं और आप इस का वचन भी दे चुके हैं ।**

कवित्त--कितक दिवस [1]निस मात । आइ जालंध्रर रानी ॥
कहै राज सों बचन । हूं सु कंगुर दुग जानी ॥
तो तुट्टी कर पान । लेहु में वाचा दष्षिय ॥
भोट भान धुर जीति । पल्हु पच्छैं फिरि अष्षिय ॥
हम्मीर भीर अग्गें करै । दल [2]भज्जै मति सत्ति करि ॥
बरनी सु लच्छ लच्छी सहज । परनि राज आवहु सु घर ॥छं०१॥

**पृथ्वीराज का कांगड़े के राजा के पास दूत भेजना ।**

दूहा—चलिय राज कंगुर दिसा । [3]दयौ भाट फुरमान ॥
कै आवै हम सेव पय । कै जीतौं नृप भान ॥ छं० २ ॥

**दूत के वचन सुनकर कांगड़े के राजा भान का क्रुद्ध होकर दूत को डपटना ।**

कवित्त—तब सुनि भान नरिंद । सबद उब्भार अतुर बर ॥
रे जंगली जुवान । मोहि पुज्जै अप्पन बर ॥
[4]जो षजुआ अति तेज । तोइ का दिनयर लोपै ॥
[5]जो इवना अति सूर । तोइ का [6]भाठी कोपै ।
हूं नीति जानि अन्नि न करि । तूं लोभी आतुर आतुर ॥
इनि बात मोहि आगे अवन । आई फुनि जंहै सु तुर ॥ छं० ३ ॥

**दूत का पीछे आकर पृथ्वीराज को वहां की बात निवेदन करना ।**

दूहा—सुनि ह दूत पच्छौ फिर्‌यौ । कही राज सौं बत्त ॥
तमकि तोन लीनी न्रपति । मनों सुजोधक पथ्य ॥ छं० ४ ॥

---

1. मो०–मिस ।
2. मो०–भग्गै ।
3. मो०–दियौ ।
4. ए० कृ० को०–षोट ।
5. ए० कृ० को०–जौ षजुआ ।
6. ए, कृ० को०–जौ इवना ।
7. मो०–भाची ।

**इधर से पृथ्वीराज का चढ़ाई करना उधर से भानराज का बढ़ना और दोनों में युद्ध छिड़ना।**

कवित्त –चढ़िग राज प्रथिराज। सथ्य सामंत सूर भर ॥
है गै रथ चतुरंग। गोरि जंबूर नारि सर ॥
कूंच कूंच अरि भान। आइ अड्डो षग बज्यो ॥
जनु कि मेघ में बीज। तमकि तातो होइ रज्यो ॥
आवृत झरत झारत परत। श्रोन धार धर पैर चलि ॥
इत उत्त सूर देषै लरत। घरी पंच रवि रथ न हलि ॥ छं० ५ ॥

**युद्ध वर्णन और उस समय योगिनियों का प्रसन्न होकर नृत्य करना।**

दूहा –भिरत भान अति छोह करि। जन जन मुष मुष जानि ॥
घोर विछुट्टी दामिनी। सब चकचौंधिय आनि ॥ छं० ६ ॥

कवित्त –पग वाहिय भिरि भान। अरिन अद्धर धर किन्नो ॥
जय जय मुष उच्चार। सीस उम्मापति लिन्नो ॥
रिझरु लिग उत मंग। अमिय विष जंग सु डरयो ॥
ठंडो मंडि असद्ध। नद्दि भो अंग जु परयो ॥
बीभच्छ भनायक भय उमा। रुद्र रुद्र मुष हास हुअ ॥
सिंगार बीर अच्छर बरन। नव रस सुर्नाह नरिंद दुअ ॥ छं० ७ ॥

**युद्ध से प्रसन्न हो गंधर्वों का गान करना।**

दूहा –स्नम भिन्नाष गंधर्व [1]हुअ। नारद तुम्मर गान ॥
संकर कल किंचित भयो। चाहुआन प्रम्मान ॥ छं० ८ ॥

**पृथ्वीराज का जय पाना।**

कवित्त –जीति समर भिरिभान। परी अरि मग्ग अरिष्टह ॥
रन मुक्कि न ग्रह [2]गइय। बरत अच्छरि नन दिट्ठह ॥
कहुँ त मंस कहुं अंस। हुंस कहुं सस्त्र बस्त्र कह ॥
ब्रह्मथान शिवथान। थान देषिय न जम्म जह ॥
दीथो न अगनि रवि भेद ननि। तत्व जोति जोतिह मिल्यो ॥
इस दीप चरित प्रथिराज ने। कवित [4]एह जुग जुग चल्यो ॥ छं० ९ ॥

**सायंकाल के समय राजा भान की सेना का भागना।**

इह परंत चहुआन। मोष लभ्यो सु रथं रबि ॥
दिन पूरन पुनि भयो। मिटे अंकुरन भान छबि ॥

---

१. ए०–उर। २. मो०–भय।
३. मो०–अद्दव ४. मो०–एक।

दिन पूरन पुनि भयो । हुरहु भग्गी [1]उतकंठं ॥
भग्गि मनोरथ रंभ । [2]ब्रह्म भग्गी चित गंठं ॥
झल हूलत नीर काइर मुषन । प्रलय सुभर रनरत्त रह ॥
दिन पति पतझ सह तप्प तन । भान भान भेदंत [3]नह ॥छं० १०॥

**राजा भान का शोच वश होकर कंगुर देवी का ध्यान करना और देवी का कर कहना कि मैं होनहार नही मेट सकती ।**

तब कंगुर पाल्हंन । चित्त चिंता उप्पन्नी ॥
सुनि भोटी भर मरन । सरन कोइ सुद्धि न मन्नी ॥
निसि अंतर करि ध्यान । मात कंगुर आराधी ॥
सो आई न्रप सुपन । कहे सुनि बात अगाधी ॥
[4]सोभति अनेक आनै न को । मो सेवा को परि लहै ।
भावी बिगत्ति हों पकृति हों । तो प्रधान झूठह कहै ॥ छं० ११ ॥

**सवेरा होतेही भोटी राजा का मंत्री को बुला कर स्वप्न का हाल सुनाना ।**

चौपाई-
वचनन मात कही समझाइय । निसि पल प्रमित गमत बरु आइय ॥
भोटो न्रप कन्हा [5]पैं आइय । काली कन्ह कि हंकि जगाइय ॥ छं० १२ ॥
तब कन्हा परधान बुलाइय । मात वचन की जुगति सुनाइय ॥
दिल्लीपति दल लै चढ़ि आइय । करो सुनति जिहि होइ भलाइय ॥छं० १३॥

**प्रधान कन्ह का कहना कि मेरे रहते आप कुछ चिंता न करें मे शत्रु का मान मर्दन करूंगा ।**

अरिल्ल -का चिंता सु विहानं । * कन्ह होइ जाके परधानं ॥
स्वामि बचन किन्नी परमानं । लरि भंजो दुज्जय चहुआनं ॥ छं० १४ ॥

**भोटी राजा भान का अपने स्वप्न का हाल कहना ।**

कवित्त— सो सुपनंतर राज । रैन दिठ्ठी सु कही रचि ॥
बर बंसी [6]ससिपाल । पल्ह आयौ सु सेन सचि ॥

---

१. मो०—उप कंठं ।
२. ए० कृ० को०—प्रतियों में 'चतुरानन भगि चेत टारि रथ मग्ग मुग्गली" (मुगली) अधिक पाठ है । ३. मो०—यह ।
४. ए० कृ० को मो भति ।   ५. ए० कृ० को०—पै ।
* राजा भानराय भोटी के प्रधान कर्मचारी का नाम "कन्ह" था ।
६. मो०—सिसुपाल ।

लष्ष एक असवार । लष्ष दह पाइल भारी ॥
अप्प सेन उप्पर्रें । जुगं जुग गहि उच्चारी ॥
घरि अद्ध अद्ध अप सेन मुरि । पच्छि उररि दुज्जन परिय ॥
चढ़ि गयौ बीर परवत गुहा । सामना कुडल फिरिय ॥ छं० १५ ॥

**पृथ्वीराज का रघुवंसराय और हाहुलीराय हम्मीर को कंगुर गढ़ पर आक्रमण करने की आज्ञा देना ।**

बर रघुबंस प्रधान । राज मङ्गौ बिचवारिय ॥
बोलि वीर हम्मीर । भेद जानै घर मारिय ॥
बाट घाट बन जूह । धरा पद्धर नद घाट ॥
अश्व जान ग्रिमान । कौन पद्धर [1]बन बाट ॥
अगवान देहु नारेन वर । कछक मन जग्गौ सु तुम ॥
जालंधराज जंबू घनी । स्वामि ध्रम्म मइहित हम ॥ छं० १६ ॥

**हाहुली राय का कहना कि इस दुर्गम बन प्रान्त को सहज ही जीतूंगा ।**

सुनि हाहुलि हम्मीर । हथ्थ जोरैं नृप अग्गै ॥
सकल भूमि को भेद । राज जानै ग्रु भग्गै ॥
अति सु बिकट बन जूह । चढ़ै सग्राम न होई ॥
अश्व पाय गज पाइ । चढन किहि ठौर कोई ॥
बन बिकट जूह परबत गुहा । बर बेहर बकम विषम ॥
दारुन भयानक अति मरल । वर प्रस्तर नहि जल सुषम छं० १७।

**कंगुर गढ़ के पहाड़ जंगल इत्यादि की सघनता और उसके बिकटपन का वर्णन ।**

भुजंगी - बनं जा विषमं विष बाज कन्न । घनं व्याघ्र आघातता नद्द घंटं ॥
षहू जा षजूरी घनं जूथ भोरं । जिनै [3]वाम आम लगे पक मोरं ॥ छं० १८ ॥
घन पामरं जाति बंधै घनंकी । गिर देखने गनि भाजै मनकी ॥
झरै झरनि झोरं सु आघात सोरं । जिने मद्दगा मद्द ता अग मोरं ॥छं० १९॥
हयं तज्जि राजं चलै हथ्थ डोरं । इक इक्क रच्छै बिप जन्न जोरं ॥
बजे सद्द सद्दं परछंद उट्ठै । सुनै क्रन्न सोरं सु धीरज्ज छुट्टै ॥ छं० २० ॥
इकं होइ राजं पथं सत्त [4]रुद्धै । दियै हथ्थ तारं तिनं कोन [5]बद्धै ॥
तबै मुक्कले राज नारेन बीरं । ननं षग्ग मग्गं सधै इक्क तीरं ॥ छं० २१ ॥

---

१. मो०—बर । २. मो०—मइहि न हम ।
३. मो०—जिनें । ४. ना० स० को—रुंधै ।
५. ए० कृ० को०—बंधै ।

ग्रपं काम नाही ¹प्रधानं प्रवानं । दोऊ सेन रघुबंस अरिसेन भानं ॥छं० २२॥

**उक्त दोनों बीरों का घुड़चढ़ी सेना को हुसेन खां को सुपुर्द करके आप पैदल सेना सहित किले पर चढ़ाई करना।**

दूहा— मानि मंत चहुआन को। मुकलि दीय दोइ बीर॥
ताजी तुंग समप्पियै। ²षां हुसेन दिय भीर॥ छं० २३॥

**नारेन और नीति राव का घोड़ों पर सवार होकर चढ़ाई करना।**

कवित्त— तब लगि पान सु पान। हथ्थ नारेन मंडिलिय॥
नमि चरननि कर बाहि। रोस आरोहि अंषि विय॥
ताजी तुंग सु अध्धिय। जेन रुक्के बर बिय करि॥
नीतिराव कुटवार। संग दीनो नरिंद बरिंद बरि॥
बारंग बीर बज्जर बहिर। निघि निसान बज्जे सुभर॥
नेपुरह अप्प बरनी बरा। जस मुकट्ट प्रथिराज बर॥ छं० २४॥

**कंगुर द्रुग पर आक्रमण करने वाले वीरों की प्रशंसा वर्णन।**

बर भग्गियं बर अप्प। लियो फुरमान नरिंदं॥
लाज राज बिटयो। जानि पारस बिच चंदं॥
श्रीय काज श्रीराम। सु छल हनमंतह तैसे॥
स्वामि काज सामंत। बियो घर मझ्झब जैसे।
जस तिलक हथ्थ चहुआन को। दुज्जन दल जित्तन चल्यो॥
रवि वार सुरंग सु सत्त में। गुन प्रमान जंबुअ षुल्यो॥ छं० २५॥

**नारे (पीठ की सेना के नायक) के चढ़ाई करते ही शुभ शकुन होना।**

पद्धरी—नारेन जंबु गढ बढयो काज। बोलहित वाम कोदहति ताज॥
दाहिने स्याग संमुह फुनिंद। नौरूप बोल बोलहित हद्द॥ छं० २६॥
हुंकरै सिंह कोदहति वाम। उत्तरै ³देबि दाहिन सु ताम॥
दिसि बाम कोद घू घू टहक्क। फुनि करै हक्क केकी पहक्क॥ छं० २७॥
उत्तरै ⁴दार वाराह ⁵सथ्थ। डहकरै सांड़ दिसि वाम तथ्थ॥
⁶बन्नर बिरूर दाहिनै सद्द। सुनियै न क्रम्म नंदनी नद्द॥ छं० २८॥
⁷कुरलंत बाम सारस समूह। मुक्कइ न गिद्धि पच्छै अजूह॥
कुरलेत कग्ग चित्तहत हीन। हंसीय बाम आनंद कीन॥ छं० २९॥

---

१. ए० कृ० को०—प्रयानं। २. ए०—खान। ३. मो०—देव।
४. ए०कृ० को०—डार। ५. ए० कृ० को०—रत्थ, हथ्थ।
६. ए० कृ० को०—बंदर। ७. कृ० कुरलेत।

हां कहत हल्ल करि गढ़ मध्य । चहुआन पिथ्य रिझ्झेव तथ्य ॥
हाहुल्लराव दीनो विरद्द । आनंद बज्जि नीसान नद्द ॥ छं० ३० ॥

सेना का हल्ला करके क्रोध से धावा करना ।

दूहा—हां कहतें ढीलन करिय । हलकारिय अरि मध्य ॥
*तायें विरद हमीर को । हाहुलि राव सु कथ्य ॥ छं० ३१ ॥
चढ़ि चल्ले बंदन [1]सुकन । भागह जे प्रथिराज ॥
बर प्रब्बत बैदेस सधि । बीर वजी रन बाज ॥ छं० ३२ ॥

युद्ध और वीरों की वीरता वर्णन ।

पद्धरी—आएस लीन जुग्गिन नरेस । सजि सिलह सुभर मंडी सु भेस ॥
सिंगिनी सुथ्थ गो गंठि थाल । अरि अंग पतंग मैं पाति [2]काल ॥ छं० ३३ ॥
नेजा सुरंग बंबरि त्रिपान । अट्ठार टंक षंचै कमान ॥
घन सुरंग रत्त गजराज हालि । जानं कि भमि बद्दलनि चालि ॥ छं० ३४ ॥
अनि छुत्त दहकि धर धरकि हल्लि । चतुरंग सेन चिहुं पास चल्लि ॥
आमंत तीर सब तुंग मानि । गढ़ मुक्कि गढ्ढ ओऊंडि थान ॥ छं० ३५ ॥
आवाज बज्जि दस दिसा मान । भूमियां संकि गय मुक्कि थान ॥
वल्लभ सु बाल गय बाल मुक्कि।रो रथ्थ नारि चक्कि नय सु चक्कि ।छं०३६॥
फट्टै दुकूल नग नगन चढ्ढि । मंगलिक जानि वन्नौर कढ्ढि ॥
[3]फुटि अंमु वास रस गत दिषाहि।नौग्रह सु हेम गिरि मल्ल गाहि ॥छं० ३७॥
नंषंनि हार कहुं बाल नारि । तिन की उपंम बरनी सुभार ॥
तुट्टंन मुत्ति पग पगन मान । नंषंत तीय पिय को निसान ॥ छं० ३८ ॥
के दुरन धाइ चित चित्रसाल । जानंहि सुचित्त पुत्तलिय बाल ॥
ना नष्य जाइ रहै षंचि सास । मानहु कि रच्चि चित्रहु बिलास ॥छं० ३९ ॥
सुर नुकी दीन भइ बाल बाम । अग्गं सुवाल दीसहि सु ताम ॥
कविचंद सु ओपम एक बार । उतर्यो राहु रूपह सवार ॥ छं० ४० ॥
त्रिग्रहुति साल रष्षीति बाल । नह परहि बंदि ते तिहुति काल ॥
दझ्झवै [4]वाहि मंदिरत्ति रिझ्झि । चल्लै न पाइ मानं उलझ्झि ॥ छं० ४१ ॥
देषन सुमन गति भई पंग । रूठुई काम रति कोटि रंग ॥
नठुई उगति तिन देषि बाल । मानो कि रास मझ्झें गुपाल ॥

---

*छंद नं० ३० का आधा और ३१ संपूर्ण मो० प्रति मे नहीं है ।

१. मो०—समुन ।
२. ए० कृ० को०—षाल ।
३. ए० कृ० को०—फेट्टे ।
४. मो०—नाहि ।

अकेले रघुबंस राम का किले पर अधिकार कर लेना।

दूहा— बंस दुजन घर गाहि फिरि। तब लगि कुजति सपन्न ॥
एकल्ले रघुबंस ने। लै गढ़ सबर प्रपन्न ॥ छं० ४३ ॥

सब सामंतों का सलाह करके (रामरेन) राममरिंद को गढ़ रक्षा पर छोड़ना और सब का गढ़ के नीचे पृथ्वीराज के पास जाकर विजय का हाल कहना।

कवित्त— सबै सूर सामंत। पल्ह बंध्यो गढ़ लिन्नो ॥
थप्यो राम नरिंद। हथ्थ फुरमान मु [1]दिन्नो ॥
तुम रहियो इन थान। जाइ कंगुर संपत्तो ॥
मिलो जाइ प्रथिराइ। राज सम्हो प्रापत्तो ॥
आनंद फते तप तुझ्झ बल। धन समह आइय सु धर ॥
सुभ्भर सुधाइ तेरह परे। बिय दाहिम्म नरिंद बर ॥ छं० ४४ ॥

सब भोटी भूमि पर चहुआन की आन फिर जाना और भान रघुबंस का हार मान कर पृथ्वीराज को अपनी पुत्री ब्याहना।

सबै भूमि अरि गाहि। आन फेरी चहुआनं ॥
पऱ्यो भान रघुबंस। बीर बचे फुरमानं ॥
माल्हन वास नरिंद। राज रष्यो तिन थानं ॥
बर बंध्या अरि साहि। षून कढ्यो परवानं ॥
बर बरनि बीर प्रथिराज बर। बर रघुबंस बुलाइयो ॥
दिन देव दमनि बर भूमि बर। तदिन सु रंगन पाइयो ॥ छं० ४५ ॥

नियत तिथि पर ब्याह होना।

दूहा— परिनि बीर प्रथिराज बर। बर सुंदरी सु लच्छ ॥
देव ब्याह दुज्जन दवन। दिन पद्धरो सु अच्छ ॥ छं० ४६ ॥

भोटी राज का कन्या के रूप गुण का वर्णन।

कवित्त— [1]दच्छिन कूल सुनाभि। तुंग नासा गज गमनी।
सासनि गंध्र रु पंजु। कुटिल केसं रति तरनी ॥
बर जंघन मृदु पंथ। कुरंग लज्जे छबि हीनं ॥
इह ओपम कविचंद। हथ्थ करतार सु कीनं ॥

---

1. ए० कृ० को०—लिन्नो।

वर बरनि बीर प्रथिराज बर। घन निसान बज्जै सुबर ॥
अंबूअ राव हम्मीर ने धम्म काज दीनौ [1]सुघर ॥ छं० ४७ ॥

**भोटी राज की तरफ से जो दहेज दिया गया उसका वर्णन और पृथ्वीराज का दिल्ली में आकर नव दुलहिन के साथ भोग विलास करना।**

बर बरनी दै हथ्थ। गुंट अप्पे जु एक सो ॥
चौर मृगंमद मधुर। ञम्म दीनि सु मत्त सो ॥
अठ्ठ सुरंग गजराज। बाज ताजी सौ दासी ॥
बर लच्छी चतुरंग। चद [2]पिष्षिय सोभासी ॥
ढिल्लीव नाथ ढिल्ली दिसा। अरनि जीनि वर परनि कै ॥
संजीव काम बोलिय सु ढिग। बर निसान बर बरनि कै॥छं०४८॥

दूहा—आयौ न्रप ढिल्ली पुरह। वर वज्जे निघोस ॥
डोला पंच नरिंद सँग। मधि सुदरी अदोष ॥ छं० ४९ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके कांगुरा विजै नाम पैंतोसमों प्रस्ताव संपूर्णः ॥ ३५ ॥**



1. ए० कृ० को०—सु कर।   2. ए०—दिष्षी।

# अथ हंसावती विवाह नाम प्रस्ताव लिख्यते।

## ( छत्तीसवां समय )

### पृथ्वीराज का शिकार के लिये षट्टूपुर आना।

दूहा—इक तप पंग नरिंद को। सुनि अवाज सुरताद ॥
आषेटक प्रथिराज गय। षट्टूपुर चहुआन ॥ छं० १ ॥

### रणथंभ में राजा भान राज्य करता था उसकी हंसावती नामक एक सुंदर कन्या थी, और चंदेरी में शिशुपाल बंसी पंचाइन नाम राजा राज करता था।

कवित्त—रा जद्दव रिनथंभ। भान पंचाइन भारी ॥
हंसावति तिन नाम। हंसवति गत्ती सारी ॥
[1]अवनि रूप सुंदरी। काम करतार सु कीनी ॥
मन मन्नवै विचार। रूप सिंगार स लीनी।
लष्षन वतीस लच्छी सहस। अति सुंदरि सोभा सु कवि ॥
अस्तम्म उदै वर [2]बक्र विच। दिष्षि न कहुं चक्रंत रवि॥छं० २।

### हंसावती की शोभा वर्णन।

नाग बेनि सुनि पीन। कंति दसनह [3]सोभत सम ॥
अंषि पदम पत्र मनु। भाल अष्टम रति प्रतिक्रम ॥
सिषा नाभि गज गत्ति। नाभि दछना वृत सोभै ॥
सिंघ सार कटि चारु। जंघ रंभा जुषि लोभै ॥
सुंदरी सीत सम वरि चरित। चतुर चित्त हरनी बिदुष ॥
सन पत्र गंध मुष ससिय सम। नैनं रंभ आरंभ रुष ॥ छं० ३ ॥

### चंदेरी के राजा का हंसावती पर मोहित होकर रणथंभ को दूत भेजना।

गाथा—बर बंसी [4]ससिपालं। चितं जस संभलं बालं ॥
मन बयनं तन [5]बद्दै। रिनथंभं [6]मुक्कवै दूतं ॥ छं० ४ ॥

---

१. मो०—अवरि।
२. को०—चक्र।
३. मो०—सोभतं।
४. मो०—शिशुपालं।
५. मो०—बद्दे।
६. ए० कृ० को०—मुक्कले, मुकले।

**चँदेरी का रणथंभ में आकर पत्र देना।**

अरिल्ल—दूत आइ बर बीर सपत्ते। जग्गद हथ्थ दिए बर तत्ते ॥
हंसावति अप्पै बर [1]रंभं। तजो वेग उभ्भो रिन थंभं ॥ छं० ५ ॥

**रणथंभ के राजा भानुराय का क्रुद्ध होकर उत्तर देना कि मैं चंदेरी पति से युद्ध करूंगा उसके घुड़कने से नहीं डरता।**

कवित्त—रा जद्दव रिन भान। तमकि कर चंपि लुहट्टी ॥
बर रनथंभ उत्तरी। बीर बस्सी [2]अहुट्टी ॥
बर कग्गद [3]कर फेरि। सुध्धि करियै बर राजन ॥
मतै बैठि कुंडली। धम्म छत्री जिन भाजन ॥
बुल्लई न एन दुज्जन भिरन। तरन तार साध्रन मरन ॥
बर बीर जुद्ध चालुक्क रन। हक्कायो दुज्जन भिरन ॥छं० ६ ॥

कुंडलिया—रिन थंभह बर उप्परे। चढि गट्ठो करि साहि ॥
हंस मरत रा भान को। धसि उप्पर घर धाइ ॥
धसि उप्पर घर जाइ। सुजम जपै सब कोई ॥
जोग मग्ग लभ्भनहु। पग्ग मग्गह मत होई ॥
अलप आव संसार। सिद्ध साधकहु अथंभह ॥
सब्ब जोग सहक्रम्म। सब्ब तीरथ रनथंभह ॥ छं० ७ ॥

**चँदेरीपति का कुपित होकर रणथंभ पर चढ़ाई करना।**

कवित्त—सुनि बंसी ससिपाल। बीर पंचाइन कोप्यो।
सद्द मद्द गज जेमि। तममि धीरज सम लोप्यो ॥
रिनथंभह दिसि थंभ। दियो बर वीर मिलानं ॥
गय हय दल चतुरंग। सजे तिन वेर प्रमान ॥
बर बीर अग्ग बस्सीठ चलि। राजद्दो संमुह दिसा ॥
परनाइ कुंअरि हंसावती। सु बर कोपि आयो निसा ॥ छं० ८ ॥

**चँदेरीपति का एक दूत राजा भान को समझाने को भेजना और एक शहाबुद्दीन के पास मदद के लिये।**

दूहा—अस बेली रिनथंभ न्रप। फल पच्छै न्रप आइ ॥
रा जद्दव सुरतान सौं। कहि बर जाइ सुधाइ ॥ छं० ९ ॥

**स्त्री के पीछे रावण दुर्योधन इत्यादि का मान प्राण और राज्य गया।**

कवित्त—सीय [4]रष्षि रावनहु। लंक तोरन कुल षोयो ॥
कपट रष्षि दुरजोध। पग्ग षोहनि दल [5]गोयो ॥

---

१. ए० कृ० को०—उभ्भं। २ ए०—उठही। ३. ए० कृ० को०—बर।
४. ए०—रषी। ५. मो०—षोयो।

मंतहीन बर चंद । कियो गुरबार सुहिल्लौ ॥
क्रम्म रषि रघुराइ । अजै जान्यौ न पहिल्लौ ॥
रनथंभ मंडि छंडी [1]सरन । भिरन कह्यो बर बीर सब ॥
ससिपाल वीर वंसी [2]बिलस । हम देषै आयो सु अब ॥ छं० १० ॥

**जीव रक्षा के लिये देव दानवादि सब उपाय करते हैं ।**

जीवन बलह विनोद । अलह नब्बी घन मंगहि ॥
जीवन बलह विनोद । आस आसन्न असुर गहि ॥
जा जीवन सुदर । सुगंध बर बधव लोकै ॥
जा जीवन काजें । कपूर पूरन प्रभु कोकै ॥
जा जियन देव दानव मिलन । किलमन कलि आवन गवन ॥
तिन भवन छंद छंडित गहर । तजित तुंग तन सो भवन॥छं०११॥

**भानुराय यद्धव का बसीठ की बात न मानना ।**

दूहा – रा जद्दव बर भान नें । वहु मंग्यो बर हट्ट ।
वाजी नार पयानरै । तुंगी तेरह ठट्ट ॥ छं० १२ ॥

**बसीठ का लौट कर चंदेरीपति की फौज में जा पहुंचना ।**

इह सुनि बीर बसीठ उठि । भानह हल्यो न हल्ल ॥
तीस कोस सम्हो मिल्यो । बर पंचाइन हल्ल ॥ छं० १३ ॥

**पंचाइन की सहायता के लिये गजनी से नूरीखां हुजावखां आदि सरदारों का आना ।**

कवित -अगिवान उजबक्क । धाइ भाई परवानिय ॥
ता पच्छैं साहाब । षान बधे तुरकानिय ॥
ता पच्छैं नूरी हुजाब । सेई सवारिय ॥
केलीषान कुलाह । सब्ब सेनी कुटवारिय ॥
बानिक्क बीर दुल्लह सुजर । भाइ षान रन अंभ बर ॥
ससिपाल बीर बंसी बिलस । बर आयो रनथंभ पर ॥ छं० १४ ॥

**दोनों घनघोर सेनाओं सहित चंदेरी के राजा का आगे बढ़ना ।**

दूहा - पचाइन बल पष्षरै । [3]थह रनथंभह काज ॥
कंक बंक बर कट्ठनह । चढ़ि चल्ल्यो रन राज ॥ छं० १५ ॥

**चंदेरी राज की चढ़ाई का वर्णन ।**

भुजंगी -
ससीपाल बंसी चढ्यो कोरिरथ्थं । मनों बंक चक्रं धस्यो आनि पथ्थं ॥
जऊं जुम्भनं जूथ धावै दुरंगा । करै कूंच उंचं [4]उरज्जै तुरंगा ॥ छं० १६ ॥

---

१. ए० कृ० को०–सरन ।
२. मो०–विमल ।
३. ए० कृ० को०–हुप, हुप्प ।
४. मो०–उग्गी, उरजै ।

कहै बत्त रत्ती मुषं रत्त आहौ। कहैं अश्व आठ रनथंभ ढाहौ ॥
ससीपाल बंसी चंदेरीय रायं। उठ्यौ छत्र सीसं कवी देषि गायं ॥ छं०१७ ॥
नगं पंति मुत्ती सिरं हेम दंडी। ग्रहं अट्ठ मानों ससी मेच्छ मंडी ॥
फिरी पंति राई रिनंथंभ घेर्‍यौ। मनों भावरी भान सुम्मेर फेर्‍यौ ॥छं० १८॥

**रनथंभपति भान का पृथ्वीराज से सहायता मांगना।**

दूहा घन घेर्‍यो निरथंभ पर। लिषि ढिल्ली परवान ॥
तब जद्दव रा भान ते। दिय कग्गद चहुआन ॥ छं० १९ ॥

**भानराय का पृथ्वीराज को पत्र लिखना।**

कवित्त रा जद्दव बीराधि। बीर गुज्जह अनुसर्‍यौ ॥
हयदल पयदल गज। अरोहि रिनथंभ यौ अर्‍यौ ॥
धंधेरा धंधेल। चंद ससिपालह बसिय ॥
अध लष दलहि हिलोर। जोर गरुवत्तं गसिय ॥
हम्मीर राव हाड़ा हठी। षीची राव प्रसग दुह ॥
प्रारंभ करै संभरि धनी। जोरं बंध तुमान सह ॥ छं० २० ॥

**उक्त पत्र पढ़ कर पृथ्वीराज का समर सिंहजी के पास कन्ह को भेजना।**

दूहा -सुनि कग्गद चर चित कै। तिथि साते चहुआन ॥
समर सिंघ रावर दिसा। गुर जन मुक्यो कान्ह ॥ छं० २१ ॥

**कन्ह का समरसिंह के पास पहुँच कर समाचार कहना।**

कवित्त बर पंचाइन सबर। सबर बसी ससिपालं ॥
घेर्‍यौ तिन रनथंभ। सुबर जपे बर कालं ॥
मान बीर पुक्कार। धाइ आई ढिल्लीवै ॥
अद्ध अद्ध पहु पंग। सथ्थ अद्धौ बर है वैं ॥
जोगिंदराव जग हथ्थ बर सहन रंभ उप्पर सबर ॥
कालंक राइ कप्पान बिरद। [1]तुम आओ रचि सेन बर। छं० २२॥

**समर सिंह जी का सेना तयार करके कन्ह से कहना कि हम अमुक स्थान पर आ मिलेंगे।**

दूहा -चित्रंगी चतुरंग सजि। बर रनथभ सु काज ॥
बर सहेट रावर समर। आवन बदि प्रथिराज ॥ छं० २३ ॥
चलत कन्ह चहुआन बर। कहि चतुरंगी राज ॥
तुम अग्गं हम आइहैं। आवन सुधि प्रथिराज ॥ छं० २४ ॥

---

१. मो०-तुम आओ सेना बरन।

**तथा यहां से रनथंभ केवल ६५ कोस है इसलिये तुम से आगे आ पहुंचेंगे।**

पंच कोस बर सट्ठि अग। चीतौरह रनथंभ ॥
तुम अग्गें हम आइहैं। महन रंभ आरंभ ॥ छं० २५ ॥

**कन्ह का कहना कि पृथ्वीराज का दिल्ली से तेरस को चले हैं और राजा भानपर बड़ी विपत्ति है।**

कवित्त - महन रंभ आरंभ। कन्ह चालत मन मंडिय ॥
अट्ठ दीह हम अग्ग। राज तेरसि ग्रह छंडिय ॥
बर बंसी ससिपाल। गंज लग्गिय न्रप [1]भानं ॥
घरति घवर [2]तह नाम। सेत मिसि देही दानं ॥
अग्र हून ग्रहून रिनथंभ मति। इह सुमित्र आयौ पढ़न ॥
कालंक राइ कप्पन विरद। महन रंभ बढ्यौ बढ़न ॥ छं० २६ ॥

**समरसिंह का कहना कि हमारे कुल की यह रीति नहीं है कि शरणागत को त्यागें और बात कह के पलटें।**

सुनि कन्हा चहुआन। रीति आहुट्ठ ग्रेह कुल ॥
सरन रष्षि कड्ढइन। मिलै जो कोटि देव बल ॥
संग्रामं हरषै न। सुबर षत्री बर धायो ॥
रन रष्षै रजपूत। छत्र छल छांहू नवायो ॥
द्रिग रत बल बंसै सुबर। बेद धम्म बंध्यो चवै ॥
कालंक राइ कप्पन विरद। कित्ति काज नव निधि द्रवै ॥छं०२७॥

**समर सिंह का कन्ह की दी हुई नजर को रखना।**

दूहा - तिय हजार तेरह तुरंग। हस्त मत्त बर तीन ॥
मनि गन मुत्तिय माल दष। रष्षे कन्ह सु बीन ॥ छं० २ ॥
पूज कुलह चहुआन दय। वे सब मनि [3]गनि साह ॥
लच्छिय सब हथ्थिय ग्रहन। दीना सत्थ समाहि ॥ छं० २९ ॥

**कन्ह का यह कह कर कूच करना कि तेरस को युद्ध वर्णन**

चले कन्ह बर संग नृप। समर सजग्गी आउ ॥
तेरसि त्र्यंबक बज्ज है। घरकि बीर उमराउ ॥ ३० ॥

**दसमी सोमवार को समर सिंह जी की यात्रा की मुहूर्त होगा।**

कवित्त - घरी पंच बर सोम। देव दसमी ग्रह सारिय ॥
दुष्ट दान करि मंत्र। सुगुर पंचमि बुध [4]चारिय ॥

---

१. ए० कृ० को०-मान। २. ए० कृ० को०-नाहि।
३. ए० कृ० को०-बर साहि, बर साई। ४. ए० कृ० को०-चारिय।

अद्ध चार भय सूर । फेरि नव मीन न भग्गा ॥
असुर सुगुर वक्रयो । छड त्रिय थानति अग्गा ॥
चित्रंग राइ रावर समर । महा जुद्ध संग्राम रजि ॥
दस कोस बीर मेलान दै । सुबर बीर चतुरंग [1]सजि ॥ छं० ३१ ॥

**यात्रा के समय समर सिंह जी की चतुरंगिनी सेना की शोभा वर्णन ।**

पद्धरी - सजि चल्यौ समर रावर सु तथ्थ । जानै कि सरित सागर समथ्थ ॥
बज्जे निसान दिसि दिसि प्रमान । मानो समुद्द गिरि [2]गजिय थान ॥छं०३२॥
सुझ्झै न भान रज मझ्झि मलीव । चक्कीय चक्कवे चलि सु कीव ॥
च तुरंग सेन चल्लिय सुरंग । बहु रुक्कि अभ घन नभ्भ मग ॥ छं० ३३ ॥
सहनाइ भेरि कल कलनि वज्जि । जल होइ थलनि थल जलन रुझ्झ ॥
उन्नयौ मेह हय गय प्रमान । मद [3]चलहि गध गज शिर समान ॥ छं० ३४ ॥
बर रंग नेज कल मिली त हि । बर बरन बीच सोहन जाहि ॥
पाइन पयाल द्रुमपाल हल्लि । चतुरंग सेन चित्रग च लि ॥ छं० ३५ ॥
घन जिम निसान बज्जे विमाल । जोगिंद मत्त जग हथ्थ भाल ॥
पावस समूह रावर नरिंद । भिषजार भट्ट मोरन गिरिंद ॥ छ० ३६ ॥
कोकिल नफेरि पप्पीह चीह । बोलत मद्द कवि मधुर जीह ॥
बरषहति दान गज मद्द मान । फरहरहि ध ज बगाति मान ॥ छं० ३७ ॥
अंकून सद्द झिंगुर झंकार । सुझ्झहि भमद्द बदि श्रवन यार ॥
पावस समूह करि समर चल्लि । रिनथभ दिसा मेलान मल्लि ॥ छं० ३८ ॥

**सुसज्जित सेनाओं सहित रणथंभ गढ़ के बाएं ओर पृथ्वीराज और दहिने ओर से समर सिंह जी का आना ।**

कवित्त बाम कोद प्रथिराज । छडि रनथभ संपत्तो ॥
बर दच्छिन समरंग । बीर जोगिंद प्रपत्तो ॥
दुहुन बीर गढ चंपि । सुकवि ओपम तिन पाई ॥
कुंभ अंब डोलंत । हथ्थ बरनै रस माई ॥
चहुआन सेन चित्रंगपति । चावद्दिसि बर विड्डुरिय ॥
बर दोह छंडि चंदेर नृप । जुग्गिनि [4]ह्वै सम्हो भिरिय ॥ छं० ३९ ॥

दूहा —उत चंपे चहुआन ने । इत चंपे चित्रंग ॥
मूंदि सास अरि सम दरी । जनु [5]चंप्यौ सु प्रदंग ॥ छं० ४० ॥

१. ए० कृ० को०—राजि । २. ए० कृ० को०—गज्जि ।
३. मो०—मधि । ४. मो०—चीह ।
५. मो०—मत्त । ६. ए० कृ० को०—चंपी ।

**पूर्व में पृथ्वीराज और पश्चिम में समर सिंह जी का पड़ाव था और बीच में रणथंभ का किला और शत्रु की फौज थी।**

कवित्त –प्राची दिसि चहुआन। चढ्यो पच्छिम चतुरंगी॥
दुहूं बीच रिनथंभ। बीच अरि फौज सु रंगी॥
दुहूं सेन [2]समकंत। [3]नग्ग मत्ता गज अग्गी॥
मनु राका रवि उदै। अस्त होते रथभग्गी॥
ससिपाल बीर बंसी [4]विमल। दुहुन वीच मन मेर हुअ॥
षह मिलै षेह षग्गह हन्यो। चवै चंद रवि दंद दुअ॥ छं० ४१॥

**किले और आस पास की रणभूमि की पक्षी से उपमा वर्णन।**

अनल पंष अंकुन्यो। जुद्ध पंचाइन मंड्यो॥
इक सपंष षग वीय। पेट रनथंभ सु छंड्यो॥
पीठि पंड पावार। सु वर हूओ नष पंप॥
एक मुष्ष वन बीर। धीर उभ्भौ विय मुष्षं॥
निम्मान बंभ बर पुंछ कवि। पुच्छ पाइ साधन समर।
दुरु लोह कढ्ढि परियार तें। समर मोह भूल्यो अमर॥ छं० ४२॥

**उस युद्ध भूमि को यज्ञ स्थल और पावस से उपमा वर्णन।**

भुजंगी मिले आइ धाय सु आहुट्ठ राई। लगे बीर बथ्थं लगे लोह धाई॥
कढी बंक असमी समी बीय गत्ती। बरं ज्वाल सूर मनों हव्वि तत्ती॥छं०४३॥
करै हक्क सीसं महा मार मारं। धरं कित्ति सीसं तुर पार पारं॥
बजे सस्त्र बीसं [6]तुरित्तं बषानं। तिन सद्द अग्गे दुरे वे निसानं॥ छं० ४४॥
धकै आइ सूरं बिधं कन्ह हथ्थं। थकी रंभ उतकंठ मनो पंग तथ्थं॥
लगे धार धारं धरक्कं विवानं। गहै हथ्थ छुट्टं चलै देवथानं॥ छं० ४५॥
कटै सुंड डंडं कथै दंत तथ्थ। मनो ज्यों पुलदी कढ़े कंद हथ्थं॥
धनं धक्क हथ्थं रस रक मत्तं। मनों दंपती सजुधं की सुरत्तं॥ छं० ४६॥
परै ढाल ढीवाल गज ढाहि सूरं। महा दिष्षियं बीर रूपं करूरं॥
कटै कंध सूरं उड़े छिछ भारी। झरे फूल तथ्थं गिरं डुंड झारी॥ छं० ४७।
जगी जोगिनी जुद्ध देषे [7]जरूर। उड़े रेंन रावत्त कच्छे करूरं॥
धराधाव श्रोनी पलं भद्द जानं। गजे सूर जुद्धं विसानं दिसानं॥ छं० ४८॥
तपे तेज तेजं सु नेजं सुरंगं। मनो विज्जमाला चमक्कंत चगं॥
धनुष्षं कमानं धरे मेघ मद्दं। रवै डंड डंडं नफ़ेरी सबद्दं॥ छं० ४९॥

---

१. ए०–चतुरग। २. ए० कृ० को०–चमकंत।
३. ए० को०–नग, नगा। ४. ए० कृ० को०–बिमल।
५. ए० कृ० को०–घाई। ६. मो०–तुरित। ७. ए० कृ० को–करूरं।

बहै षग्ग बानं मनौं बग्ग पानं । रचै चित्त चहुआन षेतं किसानं ॥
भिरै भंति भारी परै जूह राजं । ढरै घाइ धंधेर बंधी सु पाजं ॥ छं० ५० ॥
[1]इलावार पूरं सरित्तान श्रोनं । तिरै रुंड मुंडं मछं जानि तोनं ॥
मुषं मेद पाटं सु घाटं पुमानं । भिरे भौर भारी मु ग्रब्बे उमानं ॥ छं० ५१ ॥
गहै नाग मुष्षी अरी जा उठायौ । मनौं चंद संदेस पच्छै पठायौ ॥
ग्रहै रंभ मालं भरं ग्रीव बालं । रचै ईस सीसं गरै रुडमालं ॥ छं० ५२ ॥
पर्‌यौ षग्ग षीची भरं चित्रकोटं । जलं पष्ष मच्छी घरं जानि लोटं ॥
तहां गत्ति मत्तं न सुष्षं न दुष्षं । थकी जंममालं लरे सूर पिष्षं ॥ छं० ५३ ॥
महादेव जुद्धं दिष्यौ मेस यानं । धनी चित्रकोटं [2]धसी सेन जानं ॥छं० ५४॥

**चंदेरी की सेना और रुस्तमखां के बीच में रावल समर सिंह जी का घिर जाना।**

कवित्त – उन बंसी सगिराल । इनै रुस्तम्म दुद बल ॥
बिचै समर रावर । नरिंद बीरन गाहरमल ॥
उतै तेग उब्भारि । इनै मिगनि घरि बानं ॥
छंडि निधक अरियान । उग्गि पारी परि तानं ॥
रन तुंग अवर चिने रिपुन । हनि मुष रुप मुक्कै नहीं ॥
भर सुभर दार रप्पन सु बर । समर समर उब्भौ पही ॥छं०५५॥

**पृथ्वीराज का रावल की मदद करना।**

सम लरत्त बर समल । दिष्षि चहुआन कियो[3] बल ॥
बांम मुष्ष अरोहि । नंर असि झल्ल मुपह झल ॥
सौ सामंत छै सूर । मध्य प्रथुराज सु धायौ ॥
सार कोट अरि जोट । पग्ग पल पंभ हलायौ ॥
जै जैत देत जं जै करहि । देव बीर आनंद बढ्यौ ॥
तारुन्न तुंग तन तेज बर । असि पहार धर भर चढ्यौ ॥छं० ५६॥

**रनथंभ के राजा भान का समर सिंह जी से मिलना और पृथ्वीराज का भी चरन छूकर भेंट करना।**

दूहा – रा जदव रिनथंभ तजि । मिलिय राव प्रति मान ।
समरसिंह रावर सु प्रति । चरन चंपि चहुआन ॥ छं० ५७ ॥

---

१. मो०–इलाबार।
२. ए० कृ० को०–मथी।
३. ए० कृ० को०–कीय।

**समर सिंह, पृथ्वीराज और राजा भान तीनों का मिल कर युद्ध के लिये प्रस्तुत होना।**

★दिन धवळो धवली दिसा। धवल कंध भारथ्थ ॥
समरसिंघ रावर मिल्यौ। चाहुआन समरथ्थ ॥ छं० ५८ ॥
मद्धि फौज प्रथिराज बल। रा जद्दव दिसि बाम ॥
समरसिंघ दछ्छिन दिसा। चढ़ि संग्राम सु काम ॥ छं० ५९ ॥

**चंदेरी के राजा की फौज से युद्ध के समय दोनों सेना के वीरों का उत्साह और ओजस्विता एवं युद्ध का दृश्य वर्णन।**

छंद त्रिभंगी—ससिपालय बंसी, मिलि रन गंसी, बीर प्रसंसी, बर बीरं ॥
सँमुष चहुआनं, दुति दरसानं, तमकि रिसानं, चित धीरं ॥
तुरसी रस मंजरि, पति [1]समनंजरी, ग्रह दिय अंजरि, श्रृंग रारी ॥
बर टोप सु कंतिय, सूर सुभंतिय, बद्दर पंतिय, जम रारी ॥ छं० ६० ॥
गोरष्षन पाइय, कंठन लाइय, कढ़ि असि धाइय, विरुझाई ॥
परि जोगह सोकं, दिय दिषि धोकं, बसि सुरलोकं सरसाई ॥
†वीरंग विचारे, डक्क हक्कारे, मंत्रं मारे, उभ्भारे।
अप्फार कि फारं, असि बर तारं, बंसेति मारं, सिर मूरं ॥
बर टोप समेतं, सिप्पर तेतं असि आलेतं, हँसि हूरं।
[2]हारी रउ चिन्हं, हथ्थ न लिन्हं, भयउ ममन्नं, ब्रह्मचारं ॥ छं० ६२ ।
बर दरसि कपालं, बिय जिय मालं, हसि बर बालं किल कालं।
‡नचि नारद पूरं, वजि रन तूरं, बरि बरि मूरं, धरि मालं ॥
कर ब्रम्म सु तुट्टं धर धर लुट्टं, ओपम घट्टं, कविराजं।
ओपम्म विराजं, ज्याजल काजं, मच्छवराजं, सक साजं ॥ छं० ६३ ॥
चष छिछ्छत श्रोनं, लगि घटि कोनं, उप्पम होनं, घन घाई।
कवि ओपम तासं, सूर विलासं, माधव मासं, फिरि आई ॥ छं० ६४ ॥

**युद्ध में मारे गए सैनिक वीरों की गणना।**

कवित्त—दस क्रम्मन अरि ठेल। मुरिय पंचाइन सेनं ॥
बीर छत्रक उत्तरी। मुक्ति भिरि रन रत नैनं ॥

★ "मो" प्रति छन्द ५८ और ५९, उनके बाद आया है प्रसंग मे यही मिल-मिला ठीक जँचता है।

१. ए०—समनेजरि। † यह पंक्ति मो० प्रति में नहीं है।

२. ए० कृ० को०—हारी चिर चिन्हु।

‡ यह पंक्ति ए० को० कृ० तीनों प्रतियों में है, केवल मो० प्रति में नहीं है, परंतु इस का ठाप गौण मालूम होता है।

मुरस पियो प्रथिराज । प्रगटि अंषिन जल झल्किय ॥
पी अधरा रस पीन । प्रातसो की मुष जक्किय ॥
चहुआन सु बर सोरह परिग । समर सिंघ तेरह त्रिघट ॥
ससिपाल बीर बंसी सुबर । सहस पंच लुथ्थय सुभट ॥ छं० ६५ ॥

**पृथ्वीराज का अपनी सेना की पांच अनी करके आक्रमण करना ।**

दूहा - निग्रह [1]नर बंछत न्रपति । अहि गवन्न सुष वान ॥
पंच अनी करि षेत चढ़ि । षेत अरक चहुआन ॥ छं० ६६ ॥

**युद्ध के लिये सन्नद्ध हुए वीरों के विचार और उनका परस्पर वार्तालाप ।**

[2]जिन गुन प्रगटत पिंड । सोई मिघार मूर बल ।
म्रत्त [3]कुलस तन जान । लभ्भ कित्तीति सुभट कल ॥
जिहि मरन्न मन सूर । मरन जेही मन उत्तरि ॥
पंच पंच पथ गोअ । फिर न एक्कु नर नर ।।
घरियार रूपि सु कुठार घट । तत मुक्कि लग्गी नदिय ॥
सिचीय किस्ति तर अमिय में । धुअ थ्यापं लग्गंन दिय ॥ छं० ६७ ॥

**हंसावती की घरयार से और दोनों सेनाओं की छाया से उपमा वर्णन ।**

दूहा -बाल कुंअर घरियार घ रे । विय तरवर बर छीह ॥
जिम जिम लग्गे तिम अरिय । ढाहन ढाहै दीह ॥ छं० ६८ ॥

**सेना के बीच में समर सिंह की शोभा वर्णन ।**

कुंडलिया - पंच चिराकन मझ्झ न्रप । सो सोभित जुग्गिद ॥
मुनि ग्रह सत्तह बीस थह । लिय पारस मडि चंद ॥
लिय पारस मंडि चंद । सुभ्रित ससिपाल सु बंसिय ॥
अप्प सामि बर जानि । किन्नि जपै रन धंसिय ॥
सुनिय बेंन बुल्लियै । घोरि ढंकी अरि रंचै ॥
कपट द्रोह करि इक्क । पथ्थ टारै [4]पच पंचै ॥ छं० ६९ ॥

**प्रातः काल होते ही समर सिंह जी का अपनी सेना को चक्रव्यूहाकार रचना ।**

दूहा -इम निसि बीर कढिय समर । काल फंद अरि कढ्ढि ॥
होत प्रात षित्रंग [5]पहु । चकाव्यूह रचि ठढ्ढि ॥ छं० ७० ॥

---

१. ए० कृ० को०-निग्रह नबर ।
२. ए० कृ० को०-प्रतियों में यह छन्द दुबारा लिखा हुआ है । पाठ भेद कुछ भी नहीं है ।
३. ए० कृ० को०-कुसल ।
४. मो०-बर बीह ।
५. ए० कृ० को०हय ।
६. ए० कृ० को०-पंच ।
७. ए० कृ० को०-पंग ।

**समरसिंह जी के रचित चक्रव्यूह का आकार और क्रम वर्णन।**

कवित्त –समरसिंघ रावर। नरिंद कुंडल अरि घेरिय॥
एक एक असवार। बीच बिच पाइक फेरिय॥
मद सरक्क [1]तिन अग्ग। बीच सिल्लार सु भीरह॥
गोरंधार विहार। सोर छुट्टै कर तीरह॥
रन उदै उदै बर अरुन हुअ। दुहू लोह कढ्ढी बिभर॥
जल उकति लोह हिल्लोरही। कमल हंस नंचै [2]सु सर॥छं०७१॥

**युद्ध वर्णन।**

रसावला-करं लोह कढ्ढै, रयं रोस बढ्ढै। अंगं अंग गढ्ढै, कथं सूर क्ढ्ढै॥
॥ छं० ७२॥
असी अंच उढ्ढै, थटं थट्ट गढ्ढै। हकं सीच रढ्ढै, षगं सूर कढ्ढै॥ छं०७३॥
गिधं लोल रट्टै, द्रुनं नंच ठट्टै। थनी रंभ पट्टै, अंनं तुट्ट जुट्टै॥ छं० ७४॥
सिरं अंग बढ्ढै, लोहं पच्छ कढ्ढै। करं किति मढ्ढै वकं बीन नढ्ढै॥छं०७५॥
मुषं चंद पढ्ढै, ... ... ..। सिंघ सम्भ रंनी, लुध्यि लुथ्थ घन्नी॥छं०७६॥
संधि तुट्टं ऐसे, कंधं बध्य जैसे। .. ..., ... ... ..॥ छं० ७७॥

**समरसिंह की युद्ध चातुरी से राजा भान का उत्साह बढ़ना और तिरछे दल पर पृथ्वीराज का आक्रमण करना।**

दूहा – ससरसिंघ दिष्षत सुबर। उप्पारे स्व भान॥
इह समान दुज्जन दवन। तिरछौ परि चहुआन॥ छं० ७८॥

**चंदेरी की सेना का तुमुल युद्ध करना।**

रसावला – इसी सेन राई, चंदेरी सुभाई। षगं षोलि धाई, अरी सीस घाई॥
। छं० ७९॥
भिरंतं बजाई, रजं तम्म छाई। बिरुझ्झाई धाइ, असी बंक झाई॥ छं०८०॥
कि रच्चं उढाई, ससी ब्यंव पाई। सुतं [3]राति छाई, कवी किति गाई॥
॥ छं० ८१॥
उमा ज्यों बताई, बरं पंच पाई। चवंसठ्ठि ताई, .. ...॥ छं० ८२॥
लही मुग्ति रासी,अब्बिअबी नासी॥उपं राज जीतं, सु भारथ्थ बीतं॥छं०८३॥

**रावल समरसिंह जी और चंदेरी के राजा का द्वन्द्व युद्ध और चन्देरी के राजा (बीर पंचाइन) का मारा जाना।**

कवित्त—बर बंसी ससिपाल। समर रावर रन [4]जुढे॥
अमर [5]बंध चित्रंग। बीर पंचाइन बढे॥

---

१. ए०—बिन। २. मो०—सु।
३. ए० कृ० को०—रारि। ४. मो० सझे। ५. ए० कृ० को०—बांधे।

सबै सथ्य सामंत । षेत ढोह्यो विरुझाइय ॥
गुरिम गयौ अरि ग्रहन । लद्ध नन लुथ्थि न पाइय ॥
प्रथिराज बीर ओंगिद न्रप । दिष्ट देव अंकुरि रहिय ॥
बंधनह बत्त बंधन दिवन । दिष्टकूट हसि हसि कहिय ॥छं० ८४॥

**युद्ध के अन्त में रणथंभ गढ़ का मुक्त होना । हुसेन खां और कन्हराय का घायल होना ।**

लुट्टि लच्छि चित्रंग । राज रिनथंभ [1]उवारे ॥
षेत ढुंढि चहुआन । कन्ह चहुआन उपारे ॥
उभै घाइ बर अस्सु । घाइ आट्ठ अठोभिय ॥
पंच घाइ हुस्सेन । षान चौडोल घालि लिय ॥
प्रथिराज बीर बीरंग बलि । निसि सपनंतर अद्ध पहि ॥
[2]यागत्ति जागि देषै न्रपति । तबह कन्ह जलथान लहि ॥छं० ८५॥

**पृथ्वीराज का स्वप्न में एक चन्दवदनी स्त्री के साथ प्रेमालिङ्गन करना और नींद खुलने पर उसे न पाना ।**

हंस [3]सुगति मानर्नी । चंद जामिनि प्रति घट्टी ॥
इक तरंग सुंदरि सुचंग । [4]हथ नयन प्रगट्टी ॥
हंस कला अवतारी । कुमुद बर फुल्लि समथ्थै ॥
एक चित्त सोइ बाल । मीत संकर अस रथ्थै ॥
तेहि बाल संग मैं पूहुय लिय । बरन बीर संगति जुवह ॥
जाग्रत्त देवि बोलि न कछू । नवह देव नन मान वह ॥ छं०८६ ॥

**पृथ्वीराज से कविचन्द का कहना कि वह स्त्री आपकी भविष्य स्त्री हंसावती है कहिए तो मैं उसका स्वरूप रंग कह डालूं ।**

दूहा—★सो सुपनंतर देषि वह । मो तुअ बर बर नारि ॥
बे बर गज्जि नरिंद तूं । हँसि हँसि पुच्छि कुंआरि ॥ छं० ८७ ॥
एन बयन रुपहु रवन । इन गुन इन उनमान ॥
धीरत्तन पूजंत बर । सुनहु तो कहूं प्रमान ॥ छं० ८८ ॥

---

१ मो०—उषारे । २. ए० कृ० को०—मति ।
३. मो० बति । ४. मो०—हुष ।

★इस छन्द में यद्यपि पृथ्वीराज और चन्द कवि किसी का नाम स्पष्ट नहीं है परंतु छन्द के भाव से यह ज्ञात होता है ।

हंसावती के स्वरूप गुण और उसकी वयःसन्धि
अवस्था की सुखमा और उसके लालित्य का वर्णन ।

हनूफाल –सुनि सुबर बरनी रूप । तिहि चढन बे न्रप भूप ॥
दिन धरत सैसव एह । बालत्त तज्जन देह ॥ छं० ८९ ॥
वय काम दिन पछितान । आवंन दिन सुभ जानि ॥
इन काज असुभ प्रमान । ज्यों महिव तजि अनि ध्यान ॥छं० ९०॥
घन धनक वेदी काम । [1]द्रिग काल गोरभ वाम ॥
जंजीर भौंह चढाइ । देषंत काम बजाइ ॥ छं० ९१ ॥
बरछिन्न उन्नित बाल । बर काम चित चढि साल ॥
चित हरुअ गरुअ सुहंत । गुर गरू होत पढ़त ॥ छं० ९२ ॥
जिम जिम सु विषा आइ । तुच्छ भरत तुछ सरसाइ ॥
मति लघू अलघु प्रमान । [2]अंब निबद समान ॥ छं० ९३ ॥
बर मत्त पिछली जीअ । तहां रसन [3]हीनात पीय ॥
गति हंस चढ़त सुभाइ । सुत बंटि जसु अभिसाइ ॥ छं० ९४ ॥
सैसव सु सुतन सुषाइ । जोवन्न रस सरसाइ ॥
तिसहंत गजगति जानि । .. ... .. ॥ छं० ९५ ॥
जसु पन्न चित क्रम मान । जिम संधि प्रथम गियान ॥
प्राचीन मुष रंग सूर । प्रगघो सु काम करूर ॥ छं० ९६ ॥
बर बाल महि सरुप । घट धरक कपट अनूप ॥
वय बाल जोवत काज । किप कपट उत्तर लाज ॥ छं० ९७ ॥
मधु मधुर [7]अमृत जानि । बेजियन सीषत बानि ॥
मति मत्ति बरनी षाइ । तहां बाल बेस [8]छिकाइ ॥ छं० ९८ ॥

पृथ्वीराज उक्त बातों को सुनही रहा था कि उसी समय
भान के भेजे हुए प्रोहित का लग्न लेकर आना ।

कवित्त – कहि सुपनंतर [9]नृपति । सु वह श्रोतान बढ़ाइय ॥
तव लगि [4]भान नरिंद । बीर दुजराज पठाइय ॥
[10]वर दुजराज पठाय । रतन उर कीनो अप्पी ॥

१. ए० कृ० को०–द्रग का लगो सुभ बांम । २. मो०–अंब विन्द समान ।
३. मो०–हीनित । ४. मो०–अभि अनु माइ ।
५. ए० कृ० को०–जोवन । ६ ए० कृ० को०–उत्तम ।
७. मो०–छुकाय । ८. मो–उपति ।
९. ए० कृ० को०–भान ।
१०. ए० कृ० को०–"इम हथ्थिय भनि सुत्त रतन उर किन्हो रप्पी" ।

तिथ पंचम रवि भोम। लगन प्रथिराज सु थप्पी ॥
कमधज्ज सुरीज किन्नो कनक। किनि लच्छी दुज्जन वहिय ॥
तप तेज भान मध्यान ज्यों। तिन चौहान चवद्द कहिय ॥ छं० ९९ ॥

और उक्त रनथंभ के युद्ध की रत्नाकर से उपमा वर्णन।

बर पंचाइन समर। दंड मुक्किय बर मुक्किय ॥
मथी सेन सम्मूह। रतन कित्ती फल रुक्किय ॥
लच्छि भाग चहुआन। हथ्थ हसावति लद्धिय ॥
अमृत भाग चित्रग। सेन हाला हल सद्धिय ॥
बारुनी बीर अस्सिय सु भर। अग्नि पाइ जस रतन लिय ॥
मह महन रंभ हथ्थह कपट मिभ सीस बर अप्प लिय ॥ छं० १०० ॥

लग्न के समय के अन्तरगत पृथ्वीराज का वारू बन
को शिकार खेलने के लिये जाना।

दूहा—तब लगि मंतन लगन दिन। न्रिप आषेटक जाइ ॥
बारू बन उभ्भो न्रपति। मात दरस निस गाइ ॥ छं० १०१ ॥

पृथ्वीराज के बारू बन मे शिकार करते समय सारंग
राय सोलंकी का पितृबैर लेने का विचार करना।

कवित्त—बारु विरल न्रपति। राइ आषेटक सारिय ॥
सारंग चालुक चूक। रूक तिहि बेर विचारिय ॥
समरसिंघ चढ़ि हथ्थ। हथ्थ आवै चहुआन ॥
पिता बैर बहु बध। हुओ कर नार समान ॥
बर बैर सपुत्तन निक्कसै। ज्यो आगम अरि अगयो ॥
बर बीर बैर ससि सनिहु लगि। गुन प्रधान बर मगयो ॥ छं० १०२ ॥

सारंगदेव का कहना कि पितृबैर का लेना वीरों का मुख्य
कर्तव्य है।

दूहा—बैर काज बर नंद सुत। बर बैरोचन हत्त ॥
करि बसीठ माली सुतन। बैर पुब्ब मन जित्त ॥ छं० १०३ ॥

कवित्त—सुनि मंत्रीवर बैर। राम रावन ★सिर सज्जिय ॥
बैर काज ग्रहभेद। करन उरजन सिर भज्जिय ॥
बैर काज सुग्रीव। बाल जान्यो न बंध्रमति ॥
बैर बीति सुर इंद्र। बैर चिंतिजै इसी भंति ॥
चहुआन समर लच्छै जु तत। बैर सूर जिम ग्रेह लिय ॥
बर चूक बाल अग लग्गिहै। किति एक जुग जुग चलिय ॥ छं० १०४ ॥

[1]किस्ति काज परधान । राज राजन सुख चुक्किय ॥
किस्ति काज विक्रम्म । देश देसह धर लुक्किय ॥
किस्ति काज पंवार । सीस जगदेव समप्पो ॥
किस्ति काज बर सिवरि । [2]मध्य कर कट्टि सु अप्पो ॥
‡ रप्पंत [3]अचल गल्हां जियन । कीरति सब जग भल कहै ॥
सकंग एक जुग्गन विरह । रहै तो गुर भल्हा रहै ॥ छं० १०५ ॥

दूहा— केहरि कल केहरी हिरन । करन जोग में ईस ॥
कोइक उत्तर देषिये । गल्ह बोहंथी सीस ॥ छं० १०६ ॥

सारंग राय★ का नागोर के पास मंगलगढ़ के राजा हाड़ा हम्मीर से मिल कर उसे अपने कपट मत में बांधना ।

कवित्त— मंगल गढ़ मंगलिय । नयर नामवह मिलंतह ॥
है हाड़ा हम्मीर । नैन बाहू सु-जुरंतह ॥
पारधिरा प्रथीराज । चूक मंड्यो चालुक्कां ॥
हाड़ा सों हथलेव । मूल कढ्ढन [4]सालुक्कां ॥
भंभरी भीर भौनिग तनय । परि पगार उद्दिग तन ॥
पंचारि राइ पट्टनपती । तिवर तेग बत्ते कहन ॥ छं० १०७ ॥

★ सारंग राय का पृथ्वीराज और समरसिंह जी के पास न्योता भेजना ।

दूहा— भोजन मिस चालुक्क ने । [5]पाइक पाइक कीन ॥
ग्रेह कपट्ट सु मंडि कै । करि जु निवंतन कीन ॥ छं० १०८ ॥
बरन राव रावन्न ढिग । बर चालुक्क सु थान ॥
समर सिंघ चहुआन कों । न्योतन को बलवान ॥ छं० १०९ ॥

---

★ "सारंग राय" भीम देव का पुत्र था । यद्यपि यह बात इस छन्द में स्पष्ट नहीं लिखी गई है परंतु इस "पिता बैर बहुबन्ध, हुओ कर नार ममान" पंक्ति से उक्त आशय निकलता है ।

१. ए० कृ० को०—किसी को परधान राज हरिचन्द म मंचिय ।

२. ए० कृ० को०—मंम ।    ३. ए० कृ० को०—अचर ।

‡ ए० कृ० को०—प्रतियों में "किसी काज प्रिय राम राज आभीछन दोनों" पाठ है और दूसरी पंक्ति "किसी काज विक्रम्म जैसे देसह धर लुक्किय" नहीं है ।    ४. ए० कृ० को—चालुक्कां ।

★इस प्रबन्ध में चालुक शब्द से सारंग राव से ही अभिप्राय है ।

५. कों० मो० छाइक ।

यहां एक एक मकान में पांच पांच शस्त्रधारी नियत करके कपट-चक्र रचना।

कवित्त—एक ग्रह बिच बीच। सुभर [1]सन्नाहति पंचे ॥
पंच षट्टि पंचाम। बीर अंबी रज संचै ॥
तक्र लोह सह दीन। करै चालुक्क सु चल्लै ॥
आषेटक चहुआन। समर रावर बर मिल्लै ॥
भोजन्न भंति रस बीर बर। बर प्रबोध ग्रह दिसि चल्लिय ॥
मन तन्न मुष्ष मिट्ठे मघन। सुबर बीर संगह हल्लिय ॥ छं० ११०॥

हाड़ा राबा का पृथ्वीराज और समर सिंह से मिल कर शिष्टाचार करना।

दूहा—आज हनंदे पाप बर। ग्रह बहु बड़राइ ॥
समरसिंघ चहुआन मिलि। दुष्ष हनंदे आइ ॥ छं० १११ ॥

कवि का हाड़ाराव पर कटाक्ष।

बर प्रमान ग्रह ग्रेह कै। भेद चूक तिन जानि ॥
घालि पिटारी उरग कों। मेल्है को ग्रह आनि ॥ छं० ११२ ॥

पृथ्वीराज को नगर में पैठतेही अशकुन होना।

गाम बाम पैसत न्रपति। बन न्रप बोलत सद्द ॥
फेरि बीर दष्षिन भयो। बैरी करन निकंद ॥ छं० ११३ ॥

ज्योनार होते हुए वार्तालाप होना।

करिय सबर मनुहार न्रिप। चित्त धरं धरकत्त ॥
भोजन विधि विधि सकल भय। अकल अपुरब बत्त ॥ छं० ११४ ॥

उसी समय किले के किवार फिर गए और पृथ्वीराज पर चारों ओर से आक्रमण हुआ।

कवित्त—दै किपाट बिहुंकोद। राज मुक्यो सु मंझ ग्रह ॥
ठाम ठाम सब सथ्थ। सूर सामंत सथ्थ रहि ॥
घोरंधार विहार। विपन बर बर बन मुक्किय ॥
संझ सपत्ते राज। चूक चालुक्क सलुक्किय ॥
प्रथिराज सथ्थ सामंत सह। बर षवास लोहान भर ॥
बर बंध उभै सेवक त्रिगट। [2]समर काज उब्भो समर ॥ छं० ११५॥

दूहा—तकि बकि उट्ठे सुभर। चंपे चालुक राइ ॥
हाइ हाइ मच्ची समुष। बकत बीर प्रथिराइ ॥ छं० ११६ ॥

---

१. मो०—सन्नाहित। २. ए० कृ० को०—समर।

सारंगदेव के सिपाहियों का सबको घेरना और पृथ्वीराज के सामन्तों का उनका साम्हना करना।

कवित्त—चिहूं कोद बर सूर। तेग कढ्ढी सु हक्कि कर ॥
बज्र कढ्ढि कुंडली। करिय मंडली रजं फिरि ॥
लहि न और अवसान। कढी बर [1]अब्भि सु सस्सी ॥
झरि चालुक सब देह। सिरह बढ्ढी मन हस्सी ॥
कैधूं दुबढि बंदर सिर। हलधर हल सिर झारयो ॥
सामंत सट्ठि ग्रह कूदि कै। फिरि पारस अरि पारयौ ॥छं० ११७॥

रावल जी और भीम भट्टी का द्वन्द युद्ध।

रावगीन बर समर। भीम भट्टी जु कंध परि ॥
तेग हथ्थ झकझोर। बीर लिन्नों सु बथ्थ [2]भरि।
दुतिय घात आघात। घाइ [3]अग्गा बर बाहै ॥
कमल पंति दती। समूह दारुन जल गाहै ॥
घट घाव भंग भेदै नहीं। चीकट जल घट बूंद जिम ॥
बाहुट्ट उग्र साहस करिय। पत्र तरोवत अरिन तिम ॥ छं० ११८॥

पृथ्वीराज का ★ नागफनी से शत्रुओं को मारना।

दूहा—नागमुषी चहुआन लिय। अरिन करन्न सु दाह ॥
हद्द[4] नंषि उच्चाइ अरि। ज्यों कल बंधि बराह ॥ छं० ११९ ॥

घोर घमसान युद्ध होना और समस्त राज्य महल में खरभर मच जाना।

मोतीदाम—रन बीर रवद्द कहै कवि चंद। सु मोतिय दाम पयं पय छंद ॥
कढै बर आवध बज्जत तूर। उठै परसद्द महल्लन मूर ॥ छं० १२० ॥
नचै बर उट्ठि धरं धर सूर। करैं हक देषि उमस्सि करूर ॥
जु तक्कत अच्छर आलिन मद्धि। रही तिन मज्झ सुकीव समुज्झ ॥छं० १२१॥
दिवी दिषि [5]सुक्किव अच्छरि जुथ्थ। उपावहि [6]मत्त जु सुंदर तथ्थ ॥
उपावत मत्त सु छोड़न घट्ट। चलंत है विद्धि अगम्मनि वट्ट ॥ छं० १२२ ॥
[7]अपज्जस कित्ति तज्यो अस राइ। चल्यौ अप अग्ग छुड़ावत जाइ ॥
बरं कुलटा छंडि छंडि सु केउ। मुभै उल कत्ति तज्यो करि पेउ ॥छं० १२३॥
जु पीय बियोग सह्यो नह जाइ। चली बर नारि अमग्गन धाइ ॥
करंतह भूपति भान कुंआर। करै मनु [8]बज्जद बज्ज प्रहार ॥ छं० १२४ ॥

---

१. क० को०—अति बस्से।  २. ए० कृ० को०—परि।
३. मो०—अग्गा।  ४ मो०—हट्ठ नंषिइ।
★ 'नगफनी' एक शस्त्रविशेष।  ५. मो०—सुकवि, कुक्कवि।
६. ए० को०—मंत।  ७. ए०—अयंजस।  ८. मो०—बज्जह।

करै बर बालुक चंपत घट्ट । स त्रीरह नारि अगंम सुभट्ट ॥
त्रिगं त्रिग लज्जन दच्छन जाइ । भजै क्रम सूर [1]त्रियं गय पाइ ॥छं०१२५॥
कढ़ी बर तेग लग्यो ग्रह घग्न । उडै बर मग्ग अलग्ग [2]क्रसन्न ॥
सु उज्जल छोह चल्यो रुधि छेदि । मनो जल गग सु भारति भेदि ॥छं०१२६॥
तजै जर जम्म भिदे रवि जाइ । परै घर मुत्ति जु सूरन आइ ॥ छं० १२७ ॥

रामराय बड़ गूजर का हाथी पर से किले के भीतर पैठ कर पारस करना ।

कवित्त—बर बड़ गुज्जर राम । कूह वज्जिग बर धायो ॥
पीलवान अरियान । [3]पील अरि पूर लगायो ॥
नारिगोरि सा बात । तीर जल जोर सु बढ्ढी ॥
मीन रूप रघुवंस । पूर सम्हो अरि चढ्ढी ॥
कल मलिनि कलिनि कलि कलन कल । लोह लहर सम्हो हली ॥
अरि घरा फुट्टि बर [4]धार सो । सुमन लोह उड्डु मिली ॥छं०१२८॥

कविचन्द द्वारा "युद्ध" एवं सारंग देव के कुकृत्य का परिणाम कथन ।

पंच क्रमन दस हथ्थ । लुथ्थि पर लुथ्थिय हुट्टिय ॥
न को जियत सचयो । न को जुझ्झ्यो बिन षुट्टिय ॥
कोन जम सु जुझ्झवै । वैर मगं सु पुव्व अब ॥
ब्याज तत्त अप्पीय । मूल अप्पयो कुटंब सब ॥
अदिहार बीर वालुक्क को । नको षेत बित मुक्कयो ॥
संभाग बीर चहुआन को । सबै सथ्थ झोरी कियो ॥ छं० १२९ ॥

पज्जून राय के पुत्र कूरंभराय का बड़ी वीरता के साथ मारा जाना ।

कवित्त—[5]सुत पज्जून नरिंद । बीर कूरंभ नाम हर ॥
बस्त बस्त अरु सस्त । टूक लभ्भै न ढूढ घर ॥
बिहुत बीच अरु षंड । एक [7]उगरि षेहेक भय ॥
कवि आयो गुर तीय । नभ्भ कहि सहिस अत्ति हय ॥
कुंडल अस्ति न सुझि परै । लोह किरचि रच्यो रह्यो ॥
भेदयो राह रुपह सु रवि । बरन बीर बैकुंठ गयो ॥ छं० १३० ॥

---

१. ए० कृ० को०–त्रियंभग । २ ए० कृ० को०–सक्रन्न । ३. ए०–पीर ।
४. ए०–घरा । ५ मो०–"जोधि पर लोय" ।
६. मो०–सत । ७. ए०–उगरि ।

इस युद्ध में एक राजा, तीन राव, सोलह रावत और पंद्रह भारी योद्धा काम आए।

कवित्त—तीन राइ रजवार। सु इक्क रायत्तन सोरह ॥
रावत्तन दस पंच। सेन संभरिपति ओरह ॥
नागर चाल नरिंद। रैन [1]रावत पट्टनवै ॥
इते राइ अंगए। चूक एकन ठट्टनवै ॥
उद्दिग दार पांवार पर। पहुर तीन तुट्यो करन ॥
आचिज्ज सूर मंडल सुन्यो। सहु सथ्थं [2]बंध्यौ सुतन ॥छं० १३१॥

रेन पवांर ( सामंत ) की प्रशंसा।

कुंडलिला—मरन न लद्धो तुंग तिहि। सब सथ्थई पंवार ॥
सोमेसर नंदन [3]छला। गहि गज्जे गंमार ॥
गहि गज्जे गंमार। तेग तोरिन बर जारन ॥
चूक मूकि चालुक्क। स्वामि कढयो बर बारुन ॥
[4]है हलान हथ्थियन। रयन रायत्तन सिद्धे ॥
सह सथ्था तन ताइ। तुंग तिन मरन न लद्धे ॥ छं० १३२ ॥

रेन पंवार के भाई का सारंग को पकड़ना और पृथ्वीराज का उसे छुड़ा कर हम्मीर को तलाश करके उससे पुनः मित्र भाव से पेश आना।

कवित्त—बंध रेन लिय रज्ज। चाइ चालुक छंडायो ॥
ढक्कि सेन संभरी। हेल हम्मीर बढ़ायो ॥
पेल बग्ग पुमान। पान जोरें जल पीनो ॥
सो षीची परसंग। राइ तुल्लें दल लीनो ॥
अंकुन्यो अरिन रिनथंभ सों। सजि जद्दव बीरन बलिय ॥
रवि राहु सस्सि संमुह गहन। जानि छछुंदरि अप्पलिय ।छं०१३३॥

तेरह तोमर सरदार और अन्य बारह सरदार सारंग की तरफ के काम आए।

भयो भूमि भूचाल। संच समरी आहुट्टै ॥
सजि सद्धे सिंदूर। सिंह पिंडी रवि तुट्टै ॥
तट्टे तेरह [5]तुरैव। सथ्थ बंबर बर भारी ॥
बार बार रावत्त। हुस्त बर बाहूर तारी ॥

---

१. मो०—रावन। २. ए० कृ० को०—मंडयो।
३. ए० कृ० को०—कला। ४. मो०—हेयसथ्थान बंबेरन।
५. ए० कृ० को०—तुररा।

अद्‌भूत जुद्ध चहुआन किय । मिलि षुमान चल्ल्यो षलह ॥
अजहूं सु अजत्र जुग्गिनि जगहि । पत्र संभरि पषिन पलह ॥१३४॥

**हुसेनखां का अमरसिंह की बहिन को पकड़ लेना और रावल जी का उसे छुड़ा देना ।**

कुंडलिया — बंधे बर हुस्सेन । षान बल सुबर कुँआरिय ॥
रन जित्ते दुज्जनह । कोइ न मंडै रारिय ॥
कोइ न मंडै रारि । मेछ सुंदरी बषरी ॥
समरसिंह मुनि कूह । त्रियं बंधत फिरि हेरी ॥
[1]धीठ षान दै आन । हद्द अहुरत्तन मंधे ॥
धीठ जमन हंकार । समर हेनु बर बंधे ॥ छं० १३५ ॥

**रावल अमरसिंहजी की प्रशंसा और अमरसिंह का उनको अपनी बहिन ब्याह देना ।**

दूहा — अमर बंध रष्षी अमर । अगि दीनो बर माल ॥
जस बेली चतुरंग कों । बरन षलिल उर माल ॥ छं० १३६ ॥

चोपाई — जसबेली [2]बरिगो चतुरंगी । चढ़ि चौंडोल ग्रेह अनभंगी ॥
बरन राव रावल संजोगी । सु अर फेरि चालुक्क न भोगी ॥छं० १३७॥

**आधी रात को समाचार मिलना कि रणथंभ के राजा को चन्देल ने घेर लिया है ।**

कवित्त — अद्ध रयनि संदेह । सद्द सावद्द कत्र यस ॥
पर्‌यो बीर जद्दव । नरिंद चंदेल [3]छबीयस ॥
गूड़राइ सत्रमलह । जुद्ध लोहं लरि बित्ते ॥
मुर्‌यो सेन पुब्बहि । पसार पच्छिम भरि जित्ते ॥
[4]अप्पाह अप्प बीतक त्रियो । बधि चँदेल सज्जै मुहर ॥
आवद्ध बीर मत्तो कहर । गही गल्ह बंधी सु घर ॥ छं० १३८ ॥

**षुमान और "प्रसंगराय" खीची का रणथंभ की रक्षा के लिये जाना ।**

गाथा — जित्ताराय षुमानं । निसानें सद्दयं आयं ॥
छुट्टा रन रनथंभं । षा बग्गे षीचियं रायं ॥ छं० १३९ ॥

चोपाई — षीचीराइ हमीर अवत्निय । दोइ चहुआन घरम्म भवन्निय ॥
चालुक्कां सों षह सवत्निय । दुत्तिय दीपंता निरवत्निय ॥ छं० १४० ॥

---

1. ए०—षीठ ।
2. ए० कृ० को०—बरिगो ।
3. ए० कृ० को०—सबीयस ।
4. कृ०—अप्पांह ।

कवित्त—दूसासन अंग में । राज विहँग गति कीनी ।।
मध्यदेश मालव नरिंद । हंसध्वज भीनी ।।
नीलध्वज कर ग्ररिग । विप्र बंदन संपन्नौ ।।
नालिकेल तरु फूल । अनंद सौंनह सुभ किन्नौ ।।
सत पत्र लगन लभ्भह भरिय । घरिय अट्ठ तेरह तिनह ।।
रनथंभ सेन संचरि न्रपति । करिय अवधि ताकरि रनह ।।

पृथ्वीराज का रणथंभ ब्याहने आना ।

दूहा—आगम बीर बसंत को । रन जित्ते जुधवान ।।
बर हंसावति सुन्दरी । चलि ब्याहे चहुआन ।। छं० १४२ ।।

पृथ्वीराज की स्तुति वर्णन ।

गाथा—रंग सुरंग सुदीहं । ज्यों कुंजिन मेलयं सव्वं ।।
बयं रुष मुष अंकुरियं । सा मिलयं बंकुरी मुच्छं ।। छं० १४३ ।।

दूहा—मुच्छ रबन्निय राजमुष । बर बंधिग सुरतान ।।
तीन दिनन आवन लगन । आय सगंध पुरान ।। छं० १४४ ।।

दोधक—ग्रंथहु ग्रंथ पुरान कुरानय । राज रसं बरुनी बरु आनय ।।
नीति अनीति सुधं सरसानय । लभ्भह किति लही चहुआनय ।। छं० १४५ ।।
संपय राज स कोकिल संठिय । जानि जुवान न जानि सु पुट्ठिय ।।
गायन गाइ सुअथ्थ सु अथ्थिय । संभय गानकला कल सथ्थिय ।। छं०१४६ ।।
छंदह छंद रसे रस जानन । कंठ कला मधुरे मधु आनन ।।
उद्दिम मेन उदार सुधारिय । [1]न्रज्जय रूप सरूप सुरारिय ।। छं० १४७ ।।

दूहा—श्रवन रवन अरु सिष भवन । पवन त्रिविध तन लग्ग ।।
वापी कूप [2]तड़ाक बृष । विधि ग्रंनन कवि लग्ग ।। छं० १४८ ।।

पृथ्वीराज का आगमन सुनकर उन्हें देखने की इच्छा से
हंसावती का झरोखे से झांकना ।

सा सुंदरि हंसावती । सुनि श्रोतान सुरुध्ध ।।
बर दिष्टा नम मानियै । बेला लग्गि गवष्ष ।। छं० १४९ ।।
सुनि आयो चहुआन अप । गुरुजन बंध्यो जानि ।।
तब मति सुंदरि चितवै । भेदक गोष वषान ।। छं० १५० ।।

गोख में से देखती हुई हंसावती की दशा का वर्णन ।

कवित्त—पंच बाल पिय झंकि । सुभ्रित बिंदियं सु राजै ।।
मनों चंद उड़गन बिसाल । मेरहु चढ़ि भाजै ।।

---

१. ए० कृ० को०—नृपज्जय, नृपजय । २. ए० कृ० को०—तड़ाक ।

सुनिय श्रवन दै सैन । अलिन अलिमैन सरोजं ॥
रति मच्छर मति काम । जानि अच्छरि सुर सोजं ॥
धावंत वेस अंकुरित वपु । बसि सैसव तिन बेस धुरि ॥
श्रोतान सुष्ष दिष्टान धनि । यह कहि चलि सैसव बहुरि ॥

दूहा—प्रथम बत्त श्रोतान सुनि । सुष पै दिषहि सलोइ ॥
सच्च बात झूठी चवी । तब जिय सुष्ष न होइ । छं० १५२ ॥
सुनि श्रोतान सु मन्त्रिय । दिषि दिष्टांत सचीय ॥
बीज चंद पूरन्न जिम । बधै कला मनि जीय ॥ छं० १५३ ॥

हंसावती के शृंगार की तय्यारी ।

बर बेहरि देषी नृपति । गो त्रिय त्रिपबर थान ॥
बाल सुअंबर काज कौं । बर बज्जे नीसान ॥ छ० १५४ ॥

हंसावती की अवस्था की सूक्ष्मता वर्णन ।

आभूषन भूषन न्रपति । बैसंधि कहि न कविंद ॥
कवि बनन इह लग्गि त्रिय । ज्यों बूढ़त लघु चंद ॥ छं० १५५ ॥

हंसावती का स्वाभाविक सौन्दर्य्य वर्णन ।

कवित्त—बर भूषन तजि बाल । सुबर मज्जन आरंभय ॥
सोइ छबि बर दिष्षनह । कोटि [1]ओपम गारंभिय ॥
बर सैसव बर चंपि । कंपि चिहु कोद अपायो ॥
सो ओपम कविचंद । जोन्ह बूड़त नल धायो ॥
बालपन बीर बर मित्र पन । रबि ससि करि अजुरि भरिय ॥
बय बाल [2]उबीनन प्रीति जल । सैसव तें हरई करिय॥छं०१५६॥

नेत्रों की शोभा वर्णन ।

दूहा—बर सैसव अच्छर नहीं । जोवन जल बर मैन ॥
बाल बरी घरियार ज्यों । नेह नीर बुड़ि नैन ॥ छं० १५७ ॥

हंसावती के स्नान समय की शोभा ।

मोतीदाम—
कि बाल प्रमोद सु मज्जन चंद । सुभुत्तिय दाम पयं पय छंद ॥
लटि भिजि बार रही लपटाइ । मनो दिढ़ सुक्र लग्यो ससि आइ ॥छं०१५७॥
बि ओपम दै बरनै कबिराज । द्रवै ससि रीस दसं मदु आज ॥
बहै जल भेदि सु कुंकम बार । तिनं उपमान लहै कवि चार ॥
जु राहुय ग्रास पियै बिष सोम । द्रवै मुष चंदह मत्तह भोम ॥
करैं बर मज्जन सज्जन नारि । धरैं मन धारत संत सँवारि ॥छं० १५८ ॥

---

1. मो०—उपमा ।    2. ए० कृ० को०—उलीचन ।

हंसावती के शरीर में सुगंधादि लेपन होकर सोलहो शृंगार और बारहो आभूषण सहित शृंगार की उपमा उपमेय सहित शोभा वर्णन।

नराच—कियं सुरंग मज्जनं। नराच छंद रज्जनं॥
सुगंध केस पासयो। बिहथ्थ हथ्थ भासयो॥ छं० १६१॥
उपम्म जीस साम्रयो। बिरंचि लेष बाध्रयो॥
जु बुद्धि रासि भासयो। गजीवता प्रगासयो॥ छं० १६२॥
[1]जु केस मुत्ति संजुरे। सभी सराह दो लरे॥
मनीस बाल साच ज्यों। कि कन्ह कालि नाच ज्यों॥ छं० १६३॥
षरी नवैन कथ्थयो। जु कन्ह कालि मथ्थयो॥
तिलक्क भाल भासयो। भलक्क काल साचयो॥ छं० १६४॥
बिधार गंग पावयो। जु तिथ्थराज आसयो॥
वसंत सोमता वरं। कलीन भद्र सावरं॥ छं० १६५॥
सुभाव वान [2]बाढ़यो। सुराह कंपि [3]ठाठयो॥
सु पट्टि बाल ठानयो। सु राह रूप जानयो॥ छं० १६६॥
उपम्म नेन ऐनसी। मनों कि मीन मैनसी॥
कवी [4]निसंक जानयो। उपम्म चित्त मानयो॥ छं० १६७॥
भवन्न जीव छंडयो। ससीम रूप मंडयो॥
उपंम बिंब उग्गनं। कमल्ल जासु सुम्मनं॥ छं० १६८॥
रुलंत मुत्ति सोभई। उपम्म अत्ति लोभई॥
अभ्रत्त तार विच्छुरी। दु चंद अग्ग निक्करी॥ छं० १६९॥
सु तारि हंस सामरं। अनेक भेस तामरं॥
विभास रूप जामरं। सु चंद चित्त साहरं॥ छं० १७०॥
रत्तन्न बिन आनयं। सु चंदबी प्रमानयं॥
त्रिवल्लि ग्रीव सोभई। जु पोति पुंज [5]लोभई॥ छं० १७१॥
ससीह राह छंडि कैं। असंन बैठि मंडि कैं॥
डरं हरा विसाल यौ। कि ईस दीप मालयो॥ छं० १७२॥
उरं त्रिअंग जित्तयो। जु सुक्क बग्ग पंतयो॥
कि काम बीर भंजयो। दहत्ति ग्रेह रंचयो॥ छं० १७३॥
उपंम ईस [6]कुच्चयो। अनंग नीति रच्चयो॥
रोमंग तुच्छ राजयं। उम्पम्म ता बिराजयं॥ छं० १७४॥

---

१. मो०—सु। २. मो० बाढ़की। ३. मो०—ठाढ़की।
४. ए० कृ० को०—संक। ५. मो०—लुब्भई। ६. ए०—चक्कयो।

उरज्ज यत्र काम को । लिषै जोवंत वाम को ।।
कटी अलप्क्ता ग्रही । मनों कि रिद्धि रंकई ।। छं० १७५ ।।
कि सीभ ह्वै न्रपं रही । तुला कि दंडिका कही ।।
कलंत छुद्र घंटिका । सदंत सद्द दंडिका ।। छं० १७६ ।।
जु जेहुरी जराइ की । घुरंत नद्द पाइ की ।।
नितंब अद्धं तुंबियं । प्रबाल रंग [1]पुब्बियं ।। छं० १७७ ।।
कि काम रथ्थ चक्रए । चलंत एड़ि वक्रए ।।
उलट्टि रंभ जंघनं । करी सु नाम पिंडन ।। छं० १७८ ।।
उपंम रंग राजही । जलज्ज भांति साजही ।।
बसन्न सेत बन्नयं । उपम्म कव्वि भन्नयं ।। छं० १७९ ।।
मनों कि दीय अंभय । सुभंत मध्य रंभयं ।।
दसन्न जोति दामिनी । मनो अनंग भामिनी ।। छं० १८० ।।
सुगत्ति हंस लीनयं । सिंगार सोभ कीनयं ।।
झंकार झंजनं झनं । मनो कि सोर भद्दनं ।। छं० १८१ ।।
सु काममीर रंगयं । जु एड़ि जावकं लयं ।।
मनों कि हंस सावकं । चलै बिद्रुम्म भावकं ।। छं० १८२ ।।
[2]जरित्त मुद्रका नगं । सु जोति अंगुली लगं ।।
जुवास रास त्रामयं । मनो हुतास पासयं ।। छं० १८३ ।।
[3]दिपति नष्ष बीसयं । रबी ससी सुरीसयं ।।
नव ग्रहीय पुञ्चिया । उपम्म कब्बि बंच्चिया ।। छं० १८४ ।।
जु चंद राहु षेदि कै । कि हुस्त चंद भेदि कै ।।
उभै तिषट्ट भूषनं । सजंत मेटि दूषनं ।। छं० १८५ ।।
चलंत वाम कोड़यं । तजंत हंस होड़यं ।।
उमग्गि प्रिथ्यि देषनं । अलीन मझ्झ पेषनं ।। छं० १८६ ।।
सु सैसवं लगंत रष्षि । मुक्किय दरस्स दिष्षि ।। छं० १८७ ।।

**हंसावती के वस्त्र आभूषणों की शोभा वर्णन ।**

हनूफाल – सुर मनों कोकिल जोइ । अबजघ रंचन होइ ।।
अंबर कमल्ल पुटन्न । रितु देषि सीत वसन्न ।। छं० १८८ ।।
इह संधि रंभ दसन्न । बनि रवनि प्रीत बसन्न ।।
कसि कासमीर सुरंग । झंकार पिंड अभंग ।। छं० १८९ ।।

१. मो०–पुब्बियं, को०–पुब्बियं २. मो०–जरित ।
३. मो०–दिपत्त ।

नग जरित मुद्रिक पानि । रवि परी होइ सुजानि ॥
नो ग्रहिअ पुंचिय हथ्थ । उपम्म चद सु कथ्थ ॥ छं० १९० ॥
सोई चंद उप्पम षेदि । कै हंसत हिमकर भेदि ॥
बर एड़ि मडि सुरंग । जनु प्रभा रवि ससि संग ॥ छं० १९१ ॥
षट दून भूषन मज्जि । सजि सजत सैसव लज्जि ॥
नग मुत्ति जेहर जोड़ । गति हंस तजहित होड़ ॥ छं० १९२ ॥
बर चरन लगि चिपयान । पय परम चलि चहुआन ॥
कर वाम [1]पान सलाइ । वे काज क्रम अगदाइ ॥ छं० १९३ ॥
तब लग्गी सैसव रष्षि । मो [2]कंत दरसन दष्षि ॥ छं० १९४ ॥

**हंसावती के केशरकलित हाथ पावों की शोभा वर्णन ।**

कुंडलिया—बर कुंकुम सब सथ्थ रगि । बहु सथ [3]नृप बर सथ्थ ॥
सो ओपम बर राज लहि । कबि बरनन लहि कथ्थ ॥
कवि बरनन लहि कथ्थ । फिरिय गुर राजहि कथ्थें ॥
मन ससिनर काम की । प्रात उग्गत रवि सथ्थै ॥
[4]सुभ्रन रवि ससि रूप । एक असु जीव काम तर ॥
पंचानन तिन होइ । पंच प्रथिराज देव बर ॥ छं० १९५ ॥

**पृथ्वीराज का विवाह-मंडप में प्रवेश ।**

दूहा—वंदन वर आयौ नृपति । तोरन संभरिवार ॥
प्रीति पुरातन जानि कै । कामिन पूजत मार ॥ छं० १९६ ॥

**पृथ्वीराज के रत्नजटित मोर ( ब्याह मुकुट ) की शोभा और दीप्ति वर्णन ।**

कुंडलिया—नग मग जटित सुमेर सिर । तन तर बर मन सोभ ॥
पंच उभै ग्रह चंद सिर । संग सपत्तो लोभ ॥
संग सपत्तो लोभ । जुद्ध तट वर मन रुक्की ॥
रहे नृपति दे आन । नैन चितवत फिर मुक्की ॥
चंचन पच चिमनिय । ति नर तर्क्षा मन [5]लग्गा ॥
रन रावत जिम रेह । सूर मंगन ग्रह नग्गा ॥ छं० १९७ ॥

**हंसावती का सखियों सहित मंडप में आना ।**

चौपाई—सत संग किम अनंत अली । नंचत बर [6]अचित [7]पाय चलि ॥
पिय तन देषि रुप रस [7]सानि । पंषि मनी नव पंजर आनि ॥ छं० १९८ ॥

---

१. ए० कृ० को०—यान ।   २. मो०—कहत ।
३. मो०—उप ।   ४. मो०—कै सुभ्रत ससि रूप ।
५. ए० कृ०को०—लग्गा लग्गा ।   ६. ए० कृ० को०—पिय ।   ७. मो०—मानी ।

**पृथ्वीराज का हंसावती का सौन्दर्य देख कर प्रफुलित होना।**

**कवित्त**—बंदि सु बर चहुआन। मझ ग्रह काज सु लिन्नो॥
बाल रूप अवलोकि। महूर महुरं रस पिन्नो॥
द्रिग सौं द्रिव संमुहे। पीय उमगे द्रिग ओरन॥
सो ओपम प्रथिराज। चंद ज्यो चंद चकोरन॥
नव भ्रमर पिठु वर कमल में। कै मकरंद झुलावही॥
आनंद उगनि मगल अभिष। सो कवि वरनन गावहीं॥छं० १९९॥

**पृथ्वीराज का हंसावती के साथ गठबन्धन होना।**

**दूहा**—बर अंचल सोमेस त्रिन। बध्रि बीर बर नारि॥
देवक्रम दुज क्रम कही। मो बर बीर कुआरि॥ छं० २००॥

**हंसावती के अंग प्रत्यंग में काम की अलौकिक लालिमा का वर्णन।**

**कवित्त**—बैनि नाग लुट्ठयो। बदन ससि राका लट्यो॥
नैन पदम पंषुरिय। कुंभ कुच नारिंग छट्यो॥
मद्धि भाग प्रथिराज। हंस गति [1]सारंग मत्ती॥
जंघ रंभ बिपरीत। कठ कोकिल रस मत्ती॥
ग्रहि लियो साज चंपक बरन। दमन बीज दुज नास बर॥
सेना समग्र एकत करिय। काम राज जीतन सुभ्रर॥छं० २०१॥

**दूहा**—कवि लघु लघु बत्ती कही। उकति चंद नन छेव॥
मनों जनक बंदन करन जानु कि बद्दै दव॥ छं० २०२॥

**इसी समय दिल्ली पर मुसलमान सेना का आक्रमण करना और ५० सामंतों का उस आक्रमण को रोकना।**

**कवित्त**—चढ्ढिय सब सामंत। चूक सब सेन सु दिष्षिय॥
षट दस बर सामंत। मरन केवल मन लिष्षिय॥
पंत निसुरत्ति समूह। जूह देवान सु धाइय॥
मार मार [2]उच्चरत। मार कहि समर सु माइय॥
इत उतह सब्ब सामंत रजि। तिन अरि नन तिन बर करिय॥
मानव न नाग दिन आइ जुध। सुबर जुद्ध रत्ती करिय॥छं०२०३॥

**पृथ्वीराज के सामंतों और मुसलमान सेना का युद्ध वर्णन।**

**रसावला**—

सूर सम्हें परे, सेन भग्गे लरे। काफरं बिड्डु रे, लोह मच्ची झरे॥छं०२०४॥
पारसं तं फिरं, सूर हक्के करं। कढ्ढियं षंजरं, नंष्षि लोहं करं॥ छं०२०५॥
सूर बध्यं परं, मोह मोहं परं। कूक बज्जी षरं, लोह वड्फरं॥छं०२०६॥

---

१. ए० कृ० को०—सारव। २. मो०—ऊीपन।

* यद्यपि यहां पर दिल्ली का कोई जिक्र नहीं है परंतु यह बात आगे छं० १९० में चुकती है। ३. ए० कृ० को—उचंत, उच्चंत।

अग्ग उट्ठी झरं, बीर बाजं डरं। श्रोन रतं [1]धरं, अंत आलुझ्झरं ।।छं०२०७।।
सूर जा उच्चरं, रारि उग्गं जरं। लज्ज पब्ब परं, लोह लोहं करं।।छं०२०८।।
बास साजं भरं, रेनि अद्धी बरं। बाज कुट्टी झरं, षान झारा झरं।।छं०२०९।।
डाह मीरं धरं, मज्झ रोसं ररं। सानि सामं नरं, षाह घुम्मैं षरं ।।छं० २१०।।
दूहा—कन्ह बंध मझ्झें रह्यौ। रहे सु जैत कुआर ।।
है मुक्किव सामंत गौ। उप्पार मेर पहार ।। छं० २११ ।।

**दूसरे दिवस प्रातः काल सुरतान खां का आक्रमण करना।**

कवित्त—प्रात षान सुरतान। सेन [2]बंधी अहसारी ।।
बर सोभै कविचंद। चंद अष्टमि आकारी ।।
अर्द्ध चंद्र महमूंदि। अर्द्ध षुरसान षान करि ।।
मध्य भाग रुस्तम्भ। सेन षुरसान जित्ति [3]वरि ।।
दल धरकि भरकि सिप्पार लई। अरुन दीय उद्दिम सुभर ।।
चित्रंग राइ रावर समर। चढि मंग्यो [4]बंधव अमर ।। छं०२१२ ।।

**हिन्दू मुसलमान दोनों सेनाओं की चढ़ाई के समय की शोभा वर्णन।**

त्रोटक—सारंग चढ्यौ कविचंद भनं। रन नंकिय बीर नफेरि घनं ।।
छननंकहि घंटन घंटन की। तन नंकहि भेरि भयटन की ।। छं० २१३ ।।
घननंकहि घुग्घर प्पष रनं। ठननंकहि आइ प्रसद्द घनं ।।
[5]बर चिक्किय चकित मिले पलटे। दिषि घुग्घुर रेनिय अस्स घटै। छं० २१४।।
तमके तन तेज पहार उठे। बहुरे किधु पावस अम्भ बुठे ।।
कविचंद सु अंसुय [6]साव धरे। त्रय [7]नैत्त जु गंग समीर षरे ।। छं० २१५ ।।
दोउ दीन आनंदिय तेग छुटी। सु बनै चहुआनय सार टटी ।। छं० २१६ ।।

**तब तक पृथ्वीराज का भी युद्ध के लिये तैयार होना।**

दूहा—उट्टि ढाल चहुआन बर। बढ़ि अवाज परवान ।।
सुनि बरनी सों रत्त तिन। सत छुट्टे बर थान ।। छं० २१७ ।।

**थोड़ी देर युद्ध होने पीछे मुसलमान सेना के पैर उखड़ गए।**

कवित्त—धुअ मुख रावर समर। षान निसुरत्ति षेत तजि ।।
घरी अद्ध बजि लोह। सबै चतुरंग सेन भजि ।।
जुद्ध कंध कुल-नास। षान निसुरत्ति बहुट्टे ।।
चामर छत्र रषत्त। तषत है वै बर छुट्टे ।।
प्रथिराज बीर रावर समर। मिलि [8]नषित्र पति ग्रहन गिरि ।।
धर लज्जि लज्जि आहुट्ठ पति। तीन बार बहुंग गिरि ।छं०२१८।।

---

१. मो०-भरं। २. मो०—बन्धी। ३. ए० कृ० को०-बर।
४. ए० कृ० को०—बंध्यौ। ५. ए० कृ० को०—"बर चक्किय"।
६. मो० साष। ७. मो०—नेत्र। ८. ए० कृ० को०—नक्षिन।

**युद्ध के अन्त में लूट में एक लाख का प्रसवान हाथ लगना और पीरोज खां का मारा जाना।**

जीत लियौ चतुरंग। चारु चतुरंग समोरी॥
[1]एक लष्ष प्रम्मान। ढाल गोरी ढंढोरी॥
षां पिरोज परि षेत। षेत को का उप्पारी॥
समर सिंघ रावर। नरिंद झोरी करि डारी॥
बज्जे निसान जयपत्त के। बिन सुरतानै[2] लुट्टि दल॥
नीसान नद्द उनमद्द के। चामर छत्र रषत्त तल॥ छं० २१९॥

**पृथ्वीराज का सब सामंतों को हृदय से लगा कर कहना कि मैं आपका बहुत ही अनुगृहीत हूं।**

मिले आइ चहुआन। सब्बर सामंतन मन्ने॥
उच्च भाव आदर सु। दीन उर चपि सु लिन्ने॥
नैन चैन नन बैन। हीन सुपत्र कढ़ि दोऊ॥
बर समान तुम राज। तेग राजन विधि कोऊ॥
रष्षयौ गाम रतिवाह दै। तुम कधें ढिल्ली नयर॥
चित्रंग राव रावर समर। [3]पाघ सीम बंधी अमर॥ छं० २२०॥

**पृथ्वीराज का रावल समर सिंह के पौत्र कुंभा जी को संभर की जागीर का पट्टा लिखना।**

दूहा—[4]तेजसिंह सुत समरसी। तिह सुन कुंभ नरेस॥
संभरि संभरि वार दै। दौहित्तो सोमेस॥ छं० २२१॥

**समर सिंह का उस पट्टे को अस्वीकार कर लौटा देना।**

कवित्त—तब चित्रंग [5]नरेस। पिथ्थत्ति नष्यो बर पट्टौ॥
तुम ढूंढा कुल ढुढ। सु मनि ऐसी मति ठट्टो॥

---

१. मो०—"एक लष्ष पम्मर प्रमांन" ए० कृ० को०—एक लष्ष पष्षर प्रमांन।

२. मो०—"बिन सुरतान सु लुट्टि" छन्द।

३. कृ० पाय।

४. छंद २२१ की प्रथम पंक्ति का पाठ ए० कृ० को०—तीनों प्रतियों मे समान है जिसका अर्थ होता है कि "समरसी का पुत्र तेजसी तिसका पुत्र कुम्भकरन थी कि पृथ्वीराज का भांजा था किन्तु मो०—प्रति में तेज सिंह चित्रंग सुत नाम [illegible] बर वेष" पाठ है, इससे उक्त अर्थ में भेद पड़ता है।

५. मो० कवित्त।

हुथ्थ नीच करतार । हुथ्थ उप्पर गजल गुर ॥
हम आहुट्ठ मझामि । स्वामि कहिजे सु [1]उंच बर ॥
कालंक राइ कप्पन [2]बिरुद्द । कुलह कलंक न लग्गयो ॥
दग्गो न हाथ [3]चित्तौर पति । हम जगत्त सब दग्गयो ॥छं०२२२।

**समर सिंह का चित्तौर जाना ।**

दूहा—ग्रेह गयो चित्रंग पति । गौ ढिल्लिय न्रप छेह ॥
मास बीय बित्ते न्रपति । मतौ मंडि न्रप एह ॥ छं० २२३ ॥

**पृथ्वीराज का हंसावती के प्रेम में मस्त हो जाना ।**

बिमल बिलोकन कोक रस । सोक हरन सुष मत्त ॥
समुष हंस प्रभु नीलप्रभ । बिभ्रम वर द्रिग मत्त ॥ छं० २२४ ॥

**हंसावती के प्रथम समागम का वर्णन ।**

भुजंगी—द्रिगं मंत्र मंत्रं सुमंत्रं प्रमानं । वियंकेलि करनी विधानं सुजानं ॥
निजं नेह नीलं सु कील कलानं । मुषं मूल बिप्पं सु देवं सथानं ॥ छं० २२५॥
मयं मोह मंडं सु बंदीन दानं । हयं हेम हट्टं पताका सु थानं ॥
[4]मु अंषं च सोभा स सोभा स मंत्रं।[5]छयं छंद जोतीय संसाइ तंत्रं ॥छं०२२६॥
पियं पेम तंत्रं सु कंतं सु थान । सुराया बिहंगं सु पुत्री प्रमान ॥
लियं ग्रेह सज्ज्या प्रथमं अलीन । मनों मत्त मातंग [6]बंध्यौ कलीनं ।छं०२२७॥
बचं अंकुसं हेट हेटं चलावै । दुरै देषि जालंतरे फेरि नावै ॥
छुट्यो सैसवं लज्ज तें प्रेम आसं।फिरे जानि बाला तनं प्रेम आस ॥छं०२२८॥
सया हंस हंसावती नील थाह । कवी केलि कंठे थकी सच्च स्याहं ॥
उरं अंत घोरं विवाहं बिरोरं । कला केलि बढ्ढी बिहानं सजोरं ॥छं०२२९॥
दनो देव ज्यौं आनि सद्दान सेजं । सदा स्वेद षेदं हुओ प्रात हेजं ॥
... ... । ... ... ... ॥ छं० २३० ॥

**मुग्धा हंसावती की कोक कला में पृथ्वीराज का मुग्ध होकर कामान्ध वृषभ की नांई मस्त होना ।**

* कवित्त—अगह गहन रमि रमन । रवन रमि रवन सु छुट्टिय ॥
दहिय [7]वदन सहि रहिय । सरस रस सौर सु लुट्टिय ॥

---

१. मो०—बंच । २. ए० कृ० को०—बिरद्द ।
३. कृ०—चीतौर । ४. कृ० को०—सुषं ।
५. मो०—"छय दुतिय छंग्द छम्माय तंत्रं । ६. मो०—बध्यौ ।
* यह छन्द मो०—प्रति में नहीं है । ७. को०—वयद ।

महिय लहिय नहिं नहिय । ¹हहय हय हयइ यथा ²हइ ॥
सहिय सेज कहु कहिय । चंषि विचनिय सम्र थह ॥
कामंध अंध मुद्धह वृषभ ³भ्रमन भ्रमावहु निलक सन ॥
इह अर्थ सर्थ जानन सु गह । अगहु मुगद्धन मन हसन ॥छं०२३१॥

**हंसावती के मन का पृथ्वीराज के प्रेम में निर्म्मल चन्द्रमा की भांति प्रफुल्लित हो जाना ।**

दूहा—मन हिय वृत्तन मुगधनिय । रमि राजन निय नेह ॥
नमिय निसा कर ⁴अग रथिय । निसि निम्मल दिय छेह ।छं०२३२॥

**शनैः शनैः हंसावती के डर और लज्जा का ह्रास होना और उसकी कामेच्छा का बढ़ना ।**

छंद कमंध—निम्मली नेह नासा । दिष्ट एन लग्गी सु त्रासा ॥
छेहंग कामी रसा । संचान भग्गी त्रसा ॥ छं० २३३ ॥
हंसावती संकुची । दासी प्रीति संवची ॥
† पुस्तका पढ़ि विस्तरी । कथा गाथा प्रेम विस्तरी ॥छं० २३४॥
दंत कंडक निस्तरी । हास विलास सुस्तरी । छं० २३५ ॥

**हंसावती के बढ़ते हुए प्रेम रूपी चद्रमा को देख कर पृथ्वीराज के हृदय समुद्र का उमड़ना ।**

काव्य - गगन सरस हंसं स्याम लोकं प्रदीपं ।
सस ⁴सज बंधू चक्रवाकोवि कीरा ॥
तिमिरगजम्रगेद्रं चन्द्रकांतंप्रमाथी ।
बिकसि अरुन प्राची भास्करं तं नमामी ॥ छं० २३६ ॥
अमृतमय शरीरं सागरा नंद हेतुं ।
कुमुद बन बिकासी रोहीणी जीव तेसं ॥
मनसिज नस बंधु मानिनीमानमर्द्दी ।
रमति रज निरमनं चंद्रमा तं नमामी ॥ छं० २३७ ॥

**दिवस के समय रात्रि को पृथ्वीराज से मिलने के लिये हंसावती ऐसी व्याकुल रहती जैसो चकोर चन्द्र के लिये ।**

मुरिल—बंछय चंद चकोरत राजन । ⁵हंसनि हंस उदै भयो साजन ॥
बिहु निसि नेह निसाकर बढ्ढिय । कनक जेम कसि कर ⁶आहुट्टिय॥छं०२३८॥

---

१. ए०—हरय । २. को०—हय
३. मो०—भ्रमविय । ४. मो०—ममं मसं ।
† इस छन्द का पाठ चारों प्रतियों में उलट पलट है ।
५. ए० कृ० को०—हसति, हंमति । ६. ए०—आहुठ्ठिय ।

गाथा—उवनि फलनी फंदा । विसनी पत्त बलाकरे हुप्यं ॥
म रकति मनि भाजन्ने । परठियं पहुप सु तीयं ॥ छं० २३९ ॥

### पावस का अन्त होने पर शरद का आगम और शीत का बढ़ना ।

झिल्ली झिंगुर खरी । गायन पुत्रीय ललित लुब्भरियं ॥
पहुकिय पंथ [1]सु हासं । झलकिय सीताइ मदं मंदाइं ॥ छं० २४० ॥
किय मंडि सु पुक्करियं । मैनं राइ सिरीय बंधायं ॥
पर दार चोर साही । [2]क्कारे जाहु रे जाहु ॥ छं० २४१ ॥

### शीत काल की बढ़ती हुई रात्रि के साथ दंपति में प्रेम बढ़ना ।

पंपट करि करतारं । हंसा सयनेव हंस सह पायं ॥
निसि बढ्ढय अंकुरियं । कुक्कडयं [3]कंठ कल्लायं ॥ छं० २४२ ॥
अचलीय नेह ससी हर[3] । [4]रसनहु रंगी सुरंगयं देहं ॥
उवकंठय सदेसं । गावै एकंत चित्त सलाइं ॥ छं० २४३ ॥
हे मोनं करि कोकिलयं । जलधर सम एहु कंठ [5]उंचत ॥
विकसित कर जल बंदे । विकसित रमे कोक सावासी ॥ छं० २४४ ॥
संग्राम गए सूरो [6]संपगे । होइ चंद्रोदए ॥
विविधा काम तीयं । अवसर रत्त [7]काम लब्भाइं ॥ छं० २४५ ॥
गाहा नक्किय तत्ती । सदानं नूपुरें उरवा ॥
[8]जिहु अंकुर पब्भितं । भूतं जुब्भांइ मंग भगुरयं ॥ छं० २४६ ॥
जोई छबिना वेनं । रचया सि महिला न रूप महु कमले ॥
तां नंचिय सु बियोगे । निमहं मुत्तंच जुग्ग जुग्गाए ॥ छं० २४७ ॥

### हंसावती पृथ्वीराज की ओर पृथ्वीराज हंसावती की चाह में अहर्निसि मस्त रहते थे ।

पीय आरंभत त्रिययं । त्रिय आरंभ कंतं [9]चितायं ॥
सो तिय पिय पतो । मा पिमं [10]विहुमं श्रामं ॥ छं० २४८ ॥
अजा [11]सत्र ओ होजा । कंठायं पयो हुरं फलयं ॥
दीहुंते सय लब्धं । हसनं रस नाय सा बकियं होइं ॥ छं० २४९ ॥

---

१. ए० कृ० को०—महासं । २. मो०—कंटक ।
३. ए० कृ० को०—"अचलिय नेह से सहिए" । ४. ए० कृ० को०—रसरह ।
५. ए० कृ० को०—उचंती ६. ए०—संप ।
७. ए० कृ० को०—काम । ८. ए० कृ० को०—"जिह अंकुरं ए नित" ।
९. ए० कृ० को०—चितायं । १०. मो०—बंधयं ।
११. ए० कृ० को०—सामंत ।

†जोती अहर सहाओ । उचसिया कील कंतायं ॥
सो तिय अग्ग सुहाई । दिस असनी रसं नायं ॥ छं २५० ॥

कवित्त—रयनि पंच संकुलित । पंच लज्जित दुरि लोइन ॥
भिरत उभय भिरि षग्ग । मग्ग लग्गिय जुर जोइन ॥
[1]मिलत चतुर इक रीय । अतुर ग्रहं [2]दद्दुर बल ॥
कमल कमल मंडिय सु चित्त । नष अष [3]बष्प बल ॥
आरति सोइ दइता विछुरि । पार [4]समुद्र न नेह लहि ॥
इय प्रति पतिवृत प्रथम पहु । नवति चित आचम लहि॥छं०२५१॥

**इस समय की कथा का अंतिम परिणाम वर्णन ।**

कवित्त—हंसराइ [5]हंसनिय । पानि ग्रहनी ग्रह हल्लिय ॥
मालव दुग्ग देवास । [6]वाम मुद्धत नव वल्लिय ॥
हय गय धुर धर धम्म । क्रम्म कित्ती अति दानह ॥
ता पाछे रनथंभ । प्रीति षीची चोहानह ॥
चित्रंग राइ रावर रमिय । [7]देव राज जद्दव वहिय ॥
वितिय वसंत रिति अब्भरिय । अचल एक कित्ती रहिय ॥ छं० २५२ ॥

**समर सिंह जी और पृथ्वीराज की अवस्था वर्णन ।**

दूहा—वत्त कवित्त उगाह करि । चंद छंद [8]कविचंद ॥
समर अठारह बरष दर । दिवस त्रिपंच रविंद ॥ छं० २५३ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके हंसावति विवाह नाम छत्तीसमो प्रस्तावः संपूर्णम् ॥ ३६ ॥**



---

† यह छंद ए० कृ० को०—तीनों प्रतियों मे नहीं है ।

१. मो०—मचित　　२. ए० कृ० को०—दुदुर ।

३. मो०—बष्ब ।　　४. मो०—समुद्रिम ।

५. ए०—संचनिय ।　　६. मो०—वाम मुहंत नवल्लिय ।

७. ए० कृ० को०—देवराज ।　　८. मो०—कवि छंद ।

# अथ पहाड़राय सम्यो लिष्यते ।

## ( सैंतीसवां समय )

कविचंद की स्त्री का पूछना कि पहाड़राय तोंमर ने
शहाबुद्दीन को किस प्रकार पकड़ा ।

दूहा— दुज सम दुजी सु उच्चरिय । ससि निसि उज्जल देस ॥
किम तूंअर पाहार पहु । गहिय सु असुर नरेस ॥ छं० १ ॥

शहाबुद्दीन का तत्तार खां से पूछना कि पृथ्वीराज का
क्या हाल है ।

कवित्त— संवत सर च्यालीस । मास मधु पष्ष ध्रम्मधुर ॥
त्रतिय दीह अहरुन्न । उदित रवि व्यंब बरन तर ॥
अलिय आल आलोल । गरुअ [1]गज्जे [2]विसम्म गन ॥
रस रसाल मंजरि । तमाल पल्लव कमल्ल मन ॥
साहाब दीन सुरतान भर । आनि द्वार ठढ्ढो सु बर ॥
अष्षै ततार षुरसान षां । कहा षबरि चहुआन घर ॥ छं० २ ॥

तत्तार खां का उत्तर देना ।

गाथा— उच्चरि षान ततारं । अरि वरजोर अतर अत्तारं ॥
सामंत सूर सभारं । मत्त अमित समित जमकारं ॥ छं० ३ ॥

शहाबुद्दीन का पृथ्वीराज पर चढ़ाई
करने को सलाह करना ।

भुजंगी—
कही साह साहाब तत्तारषानं । रचो मंडली मंडि दीवान षानं ॥
भरी [3]षान दिष्षी बरं आसमानं । [4]करी कूच सेना प्रकासंत भानं ॥छं० ४॥
दलं लष्ष तीनं गजं बाज पूरं । तिनं तेज तोनं करं कित्ति सूरं ॥
अनंहद्द नीसान नद्दे कि नूरं । नचे भूत बैताल मत्ते मझूरं ॥ छं० ५ ॥
हलाहुम्म झंकार हुंकार झारी । तुटै तेक तानं झरं हुमि धारी ॥
करै सेन मग्गं नचै जोगमाया । घनं निद्दरे घोर नंचै न छाया ॥ छं० ६ ॥

---

1. मो०—गज्ज । 2. ए० कृ० को०—विसंम मन ।
3. ए० कृ० को०—षान । 4. मो—करी कूच सेनाह सासंत भानं ।

सुरं सिदनं सोभ सा भानं लोलं । सजे सेन राजी रसालं सदोलं ।।
रचै रंग रंभा विमानं विमानं । जयं सद्द देवी [1]दिमानं दिमानं ।। छं० ७ ।।
मनों साल मंजीक तेजं प्रकारं । रची स्वामि सची रची मडि रारं ।।
ध्रजं धूमरं सेत पीतं सुरंगे । रितं राज अग्गे मनूं फूलि [2]दगे ।। छं० ८ ।।
असं बेस कंपी ढुरी चौर मज्जी । चढ़े [3]बाम फजरं पती पीत सज्जी ।।
निहारं विहारं उपं हार हारं । बरें अग्रसेना मध्य [4]ब्रत्त पारं ।। छं० ९ ।।
रचे तुंड तुंगं तियं एक नैनं । सजे ताल वैताल सिद्द सबैनं ।।
बनै अच्छरी कच्छि बिम्मान गैनं । पतं जुग्गिनी पानि इच्छैं त रैनं ।।छं०१०।।
नचै रंग नारद्द मंडै अनूपं । चमू च्यारि भारं भरं सद्दि रुपं ।।
अनी कोर आकार आक्रत्ति नूपं । वढ़ी भाग पथ्थी पथो उंचओपं ।।छं०११।।
मही मंडि माया रही लोपि मालं । षिले [5]षग्ग अग्गं बल बोलि तालं ।।
नवं नद्द नीसान [6]भेरी भयानं । मनों मेघ गज्जे [7]कयानं पयानं ।। छं० १२ ।।

**दूसरे दिन गजनी राजमहल के दरवाजे पर सहस्रों मुसलमान सेना का सज कर इकट्ठा होना ।**

दूहा — [8]तब ततार षुरसान षां । सुनौ साह साहाब ।।
अरि अभंग दल सक्क रस । अमित तेज बल आव ।। छं० १३ ।।
अरुन बरुन उद्दित अरुन । बढ़ि प्राची रुचि [9]रुप ।।
मेच्छ सामि चढ़ि सेत अस । रन दिल्ली सम भूप ।। छं० १४ ।।

**समस्त सेना का दस कोस पूर्व को बढ़ कर पड़ाव डालना ।**

कवित्त — अरुन कोर बर अरुन । बंदि साहाब साहि बढ़ि ।।
दिसि प्राची दच्छिन [10]विपध्थ । पच्छिम उत्तर बढ़ि ।।
सेस भाग भै भाग । भोमि संकुचि कुकपि निल ।।
गमन सेन उड़ि रन । गैंन [10]रवि षत्त धुंध इल ।।
दस कोस थान दल उत्तरिग । घन अवाज घर रिपु [11]परिग ।।
गत मेच्छ मंडि मंडल सुमति । गति सु जंग अगर घरिग ।। छं० १५ ।।
दूहा — रत निसान डग मग अरुन । जिम दीपक बसि बात ।।
सुनिव कंप अति साह मन । तन विकंप अकुलात ।। छं० १६ ।।

---

१. ए० कृ० को०—विमानं विमाने   २. मो०—हुंगे ।
३. मो०—बात ।   ४. मो०—पग्ग ।
५. ए० कृ० को०—भेभी ।   ६. मो०—पयानं कयानं ।
७. ए० कृ० को०—तबि ।   ८. ए० कृ० को०—रुरि ।
९. मो०—विपथ ।   १०. मो०—रचि ।   ११. मो०—परिय ।

अरिल्ल — मिले मेच्छ मंडल भर भीरं। अतुलित पान षान संधीरं ॥
उठत बंयन अप अप्प समीरं। साहि [1]बढ़ो थिर कर कंठीरं ॥ छं०१७ ॥

शहाबुद्दीन की आज्ञानुसार दीवान खास में गोष्ठी के लिये
उपस्थित हुए सदस्य योद्धाओं के नाम।

हनूफाल — घम घम्म बज्जि निसान। चढ़ि सेन कंपि दिसान ॥
पहु ओर [2]गीरति भान। भर मंडि साहि दिवान ॥ छं० १८ ॥
बर मंत्र षान ततार। जुरि जुद्ध सेन करार ॥
षुरसान रुस्तम षान। [3]बाजिद मीर प्रमान ॥ छं० १९ ॥
मनसूर सेर हुजाब। जिन दान षग जम आब ॥
[3]महमंद कम्मन काल। तिन तेज अरि भै चाल ॥ छं० २० ॥
मन ज्यंद जम्मन धीर। तेजम्म षान गँभीर ॥
बेहद्द षान जिहान। निसुरत्ति आजम मान ॥ छं० २१ ॥
ममरेज से रनसिंघ। भजि जात तिन अरिभंग ॥
मुलतान षान मसद्द। भारथ्थ षान सुहद्द ॥ छं० २२ ॥
आमोद जाजन पीन। तिन हक्कि अरि तन छीन ॥
आषेट आतम मीर। सारुफ सेर गँभीर ॥ छं० २३ ॥
सुरतान [4]मंडि दिवान। बर मंच करि परमान ॥ छं० २४ ॥

सभा में ततार खां का नियमित कार्य के लिये प्रस्ताव करना।

दूहा — मिले मीर भर षान सब। रचि दिवान दरबार ॥
मंड मसूरत्ति मत्त बर। तब षुरसान ततार ॥ छं० २५ ॥

वितंड खां का सगर्व अपना पराक्रम कहना।

कवित्त - मीरषान से रनवितंड। हक्किय हुक्कारिय ॥
सनमुष साहि सहाब। बोलि बह बह बक्कारिय ॥
हनों सेन हिंदवान। ऐन चहुआनह सधौं ॥
अरि अरिन्न अरि भीर। हक्कि हक्कों षग[5]पंधों ॥
गज बाज साजि ऊथल पथल। थल अंडुन भजों [6]भरन ॥
भुअ भाष मिस्त मंकोद रन। कै [7]षोरहु जीवन धरन ॥ छं० २६ ॥

खुरसान खां का राजनीति कथन।

पद्धरी — षुरसान षान कहि सुनि ततार। संचो सु बत्त जंपौ सु ढार ॥
दल ओर तेज हिंदू अकार। बर मंत्र सेन रच्यो [8]विचार ॥ छं० २७ ॥

---

१. ए० कृ० को०—षटो षठ्ठी। २. मो०—गाजीव।
३. ए०—महमूद। ४. ए० मंडि, कृ०—मांडि।
५ ए० कृ० को०—बन्धी। ६. ए० कृ० को०—सरन।
७. ए० कृ० को०—षोरहि। ८. ए० कृ० को०—बिचार।

बुल्ल्यौ वितंड काली तमंकि । तस छत्तें जुद्ध [1]किम साह संकि ॥
संग्रहौ सेनपति हिंदुराज । बंध्यों अषारि षल षग्ग बाज ॥ छं० २८ ॥
निसुरत्ति मीर जंपै सु तब्ब । तम हसे साह किज्जैं न ग्रब्ब ।छं०२९॥

दूहा –रावन ग्रब्ब बिनाश रज । एन सीस हयबीर ॥
अप्पा कोनन उच्छयौ । कालू से रनमीर ॥ छं० ३० ॥

पद्धरी –पुनि अष्षि साहि निसुरत्ति बैंन । सूरतान आन भरकान [2]नैन ॥
कुहि बाज तेन चालंत पब्ब । भीषंग कंपि है ग्रब्ब सब्ब ॥छं० ३१॥
राई सुमेर करते न बार । [3]अल्लह सुआल ऐसी विचार ॥
बिन साह तेज बढ्ढै सु ग्रब्ब।इष्षै न ताहि अल्लह अदब्ब ॥छं०३२॥
मनो न संक चहुआन सूर । बंधव सुमंत्र भर मंत्र पूर ॥
बेलू बिलाइ नदि बंधि वारि।बिन सेन कंक चहुआन च्यारि ॥छं०३३॥
★हिंदू सहस्स दस सामसंद । दल गैन लेस तन तेक कंद ॥
बुल्लाइ बैनपति समर मंड । बंचै विचार सु विहान चंड ॥छं०३४॥

**बादशाह का ( लोरक राय ) खत्री को पत्र देकर धर्म्मायन के पास दिल्ली भेजना ।**

गाथा –[4]बुल्लि सु दूत हजूरं । मंडे पत्रीय बीर पठायं ॥
अष्षित पान प्रमानं । कथ्थी गाथाय सूर चहुवानं ॥ छं० ३५ ॥

दूहा –बोलि दूत चव निकट लिय । दिय सु पत्र तिन हथ्थ ॥
कह्यौ जाइ ध्रम्मान सों । सजि चहुआन समथ्थ ॥ छं० ३६ ॥

**दूत का दिल्ली को जाना और इधर चढ़ाई के लिये तैयारी होना ।**

गाथा –निज के वीसा रुढं । बर साहाब ढिल्लीयं प्रासं ॥
बरति मंत्र मष किन्नं । गज्जंय मद्द भद्द नीसानं ॥ छं० ३७ ॥

दूहा –गए दूत चलि निकट चव । करि सलाम बर साहि[5] ॥
पुर बंकिन कंकन सजन । बलि आतुर बर ताहि ॥ छं० ३८ ॥

**दूत का दिल्ली पहुँचना ।**

स्याम [6]पष्ष पूरन क्रमिग । पहु जुग्गिनपुर नैर ॥
दिय कग्गर ध्रम्मान कर । बर [7]भ्रिम्मै रिन बेर ॥ छं० ३९ ॥

---

१. मो०–क्यों । २. मो०–दैन । ३. ए० कृ०–अलहसुआल ।
★ ए० कृ० को०–"हिन्दु सु हर सोमेस नंद । लग्गे न लेस तन तेक कंद" ।
४. ए० कृ०–बुल्लवि । ५. मो०–साह ।
६. मो०–पष्ख । ७. ए० कृ० को०–मंत्री ।

**दूत का धर्म्मायन से मिलना ।**

गाथा—दिय पत्री ध्रम्मानं । पानं गहि पाइ नाइ बर मथ्थं ॥
भर चोहान समथ्थं । सज्जो सम साह कज्जयं बैरं ॥ छं० ४० ॥

**धर्म्मायन का पत्र पढ़ कर बादशाह के मत पर शोक करना ।**

दूहा—कायथ कागर बंचि कर । हायथ [1]हाय सु कीय ॥
साहि काल सुब्भर सभर । आय पहुंच्यो दीय ॥ छं० ४१ ॥

**धर्म्मायन का दरबार में आ कर यह पत्री कैमास को देना ।**

बचनिका—पत्री ध्रम्मन बाचि कें देहु । बहुरि दरबार गएहु ॥
कैमास कों तसलीम कीनी । पत्री सु हाथ दीनी ॥ छं० ४२ ॥

**शहाबुद्दीन की पत्री का लेख ।**

चौपाई—हम तुम घरतें सोगंध कीनी । नाते ध्रम्म दुद्ध है चीन्ही ॥
दानव देव आदि भी लग्गे । तातें बैर पुरातन [2]जग्गे ॥ छं० ४३ ॥
ज्यों ज्यों हम तुम बजिहैं [3]धार । त्यों त्यों सुकवि गाइहैं सार ॥
अमर नाम साहिब का सांचा । पानी पिंड षेह का कांचा ॥ छं० ४४ ॥
हम तुम में बंध्या अहंकार । मरदां ध्रम्म पुरातन धार ॥
मरदा अलि भारथ्या बेती । मरद मरै तब निपजै षेती ॥ छं० ४५ ॥

दूहा—मरदां षेती षग मरन । [4]अष्षि समप्पन हथ्थ ॥
सो सच्चा कच्चा अवर । कोइ दिन रहै सु कथ्थ ॥ छं० ४६ ॥
कथा रही पैगंबरा । अरु भारथ्थ पुरान ॥
तातें हठ हजरत्ति है । सुनो राज चहुआन ॥ छं० ४७ ॥

**धर्म्मायन का कैमास के हाथ में पत्र देना ।**

दिय पत्री इह कहि सु कर । करि सलाम तिय बार ॥
साहिब तुम सन लरन को । आयो सिंधु उतार ॥ छं० ४८ ॥

**कैमास का पत्र पढ़ कर सुनाना ।**

सुनि मंत्री नृप अष्षि सम । बंचि पत्र तिन बार ॥
कंच कूंच षंधार पति । आयो सिंधु उतार ॥ छं० ४९ ॥

**पत्री सुनकर पृथ्वीराज का सामंतों की सभा करना ।**

सुनि पत्री चहुआन ने । सम सामंतन राज ॥
बात परट्ठिय सब भरन । अप्प अप्प [5]भरसाज ॥ छं० ५० ॥

---

1. ए० को०—हीय ।　　2 ए० कृ० को०-लग्गो ।
3. ए० को—धारै ।　　4. ए०—हथ्यि ।
5. मो०—बल ।

**पृथ्वीराज का उक्त पत्री का मर्म सब सामंतों को समझाना ।**

कवित्त — कहै राज प्रथिराज । सुनो सामंत सूर भर ।।
गज्जनेस चतुरथ्थ । विरथ आयौ सु अप्प पर ।।
साज बाज मय मत्त । षग्ग बर भर उब्भारिय ।।
उतरि वेग नदि सिंधु । सुनिय धुनि अर उत्तारिय ।।
सज्जो समथ्थ सामंत सब । संमर चावर हंब रन ।।
सुरतान खान खुरसानपति । दल बद्दल पावस परन ।। छं० ५१ ।।

**सामंतों का उत्तर देना ।**

तमकि राज प्रथिराज । कहै ममत सूर भर ।।
चाहुआन समरथ्थ । पथ्थ भारथ्थ चारु चर ।।
सिंधु साहु गज गाह । पग्ग षंडो पल पित्तह ।।
कर अंजुलि रिषि [1]अस्ति । चंद अचवन दल किन्नह ।।
हर हार मार संमुष समर । अमर महो जग्यो अमर ।।
ज्यों मान ब्योम आरुढ़ [2]धरि । दनी चमू चौसर चमर ।।छं०५२।।

**पृथ्वीराज का पचीस हजार सेना के साथ आगे बढ़ना ।**

अरिल्ल—
चढ्यो राज प्रथिराज सु राजन । [3]पाव लष्ष दल बल गज बाजन ।।
चामर छत्र रषत्त निसानं । मनु घनघोर दिसान दिसानं ।। छं० ५३ ।।

**कूच के समय सेना की शोभा और उसका आतंक वर्णन ।**

त्रोटक — चढ़ि राज महा भर सन भरं । उडि षेह पुर ढक्कि सूर करं ।।
बनि अच्छरि बच्छरि चारु बरं । किल [4]कौतिग भूत वेताल वरं ।। छं० ५४।।
मुष छंद सु चंद बरं पठियं । [5]मुष जुग्गिनि अंग थियो गहियं ।।
सुर सद्द जयं जयरं [6]कथयं । चल चंचल सूर चढ़े कसियं ।। छं० ५५ ।।
तल ताल करालति कूक करं । ... ... ... ।।
दोइ आइस दूत ससाहि दलं । तिन अष्षिय सेन निकट्ट कलं ।। छं० ५६ ।।

**पृथ्वीराज का पड़ाव डालना ।**

दूहा — सुनि अवाज सुरतान दल । हरषि राज प्रथिराज ।।
कोस पंच हुअ संबचिग । हिंदुअ मेच्छ अवाज ।। छं० ५७ ।।

---

१. ए० कृ० को०—लागस्ति, अगस्त ।
२. ए० कृ० को०—ढरि ।
३. मो०—तीन फौज रक्खे गज बाजन ।
४. ए० कृ० को०—कौतिक ।
५. ए०—पयषं ।
६. ए० कृ० को०—मुख ।

**अरुणोदय होते ही पृथ्वीराज का शत्रु पर आक्रमण करना।**

उदय भान आवी अरुन । चढ़यौ राज सजि सेन ॥
उर पातर कातर [1]हसे । मेच्छ पीर फर सेन ॥ छं० ५८ ॥

गाथा—अच्छरि कच्छिय गैनं । चैनं चवसठ्ठ गैन गोमायं ॥
हर हरषे हारायं । जुद्धं सज्जाइ दो दसा दीनं ॥ छं० ५९ ॥

**हिन्दू और मुसलमान दोनों सेनाओं का परस्पर मिलना।**

दूहा—मिलिवि सेन अरुन सु अनी । तनी तनी दुअ [2]दीन ॥
असुर ससुर सज्जे सयन । दोउ बीरां रस भीन ॥ छं० ६० ॥

**शहाबुद्दीन का अपने सैनिकों को उत्तेजित करना।**

भोटि साहि भर षान सब । पति पुच्छी इह बत्त ॥
अरिय प्रचंड प्रचंड दल । करहु समर सक मत्त ॥ छं० ६१ ॥

**सूर्य्योदय होते होते दोनों सेनाओं में रणवाद्य बजना और कोलाहल होना।**

अरिल्ल—प्रगटित भान पयानिति पूरं । वाजिग दुंदभि धुनि सुर कूरं ॥
चढ़यौ साहि संमर करि सूरं । अरुन बरुन मिलि तथ्य [3]मनूरं ॥ छं० ६२ ॥

**दोनों सेनाओं का एक दूसरे पर धावा करना।**

दूहा—ढलकि ढाल बहुरंग बर । [4]गुरुत मत्त गजराज ॥
झलकि नीर वपु दल चढ़िय । मनों पावस गुर राज ॥ छं० ६३ ॥

**दोनों सेनाओं के उत्कर्ष से मिलने की शोभा और यवन सेना का व्यूह वर्णन।**

भुजंगी—
ढलकी सु ढालं, हुलक्केति [5]सूरं । धमक्के धरा, नाग नीसान [6]पूरं ॥
किलक्कै सुभेरु, बजे बाज तूरं । झलक्कै सुनेजा धरा [7]धूम धूरं ॥ छं० ६४॥
बरक्के बितालं, बजे तार तालं । करै कूह कूहं, जगी जोग मालं ॥
नचै सठ्ठि चारं, करै राग सिधू । बकैं भूत प्रेतं, कठें तार तिधू ॥ छं० ६५ ॥
मिली सॅन सेनं, टगी लग्गि [8]नैंनं । वढ़ी काल काया, चढ़ी गिद्धि गैनं ॥
भरं भीर भीरं, भिरैं बीर भारं । रची अठ्ठ फौजं, विवै साहि सारं ॥छं०६६॥
मुष अग्ग मंने, षुरासान अग्री । भरं चिम्मनं, वान तेयं दिठग्गी ॥
दिसं वाम मारुफ पीरोज सज्जे । दिसा दच्छनं, चिम्मनं अम्मरज्जे ॥
॥ छं० ६७ ॥

---

१ ए० कृ० को०—हिसे ।
२. ए० कृ० को०—दीस ।
३ ए० कृ० को—न धूरं ।
४. मो०—"घुरतम चढ़ि गजराज" ।
५ ए०—निसानं ।
६. ए०—भेरं, कृ०—भूरं ।
७ मो०—"धरा धूर धूरं" ।
८. मो० नैनं ।

अनी च्यारि पिठ्ठं, अनी दोइ अग्गं । गुरं गोर वारं, फरो पाइ कग्गं ॥
अग्यो अंग जोरं, हुओ बीर सोरं । घनंनद्द नीसान, भद्दं सघोरं ॥ छं० ६८ ॥

दूहा — भर सहाब सज्जिय अनी । जिवन जोर चतुरंग ॥
सुभर प्रफुल्लित वीर मुष । काइर कंपत अंग ॥ छं० ६९ ॥

**हिन्दू सेना की शोभा और उपस्थित युद्ध के लिये उस के अनी भाग और व्यूह बद्ध होने का वर्णन ।**

भुजंगी —
चढ्यो राज चहुआन कुप्यो करूरं । बढ़ी वेद साषी चढ़ी जाग रूरं ॥
ढलक्की मुढालं सु ढालं घमक्कं । करं कृत षग्गं सु पट्टं चमक्के ॥ छं० ७० ॥
घनंआगमं जानि विज्जू दमक्के । घनघोर नीसान नादं घमक्के ॥
रची पंच [1]सेना मधे [2]मंद्धि राजं । गजं वाजि रोहं हथन्नार साजं ॥छं०७१॥
मुषं अग्ग कैमास चावंड सूरं । महस्सं अठं सेन गज बाजि पूरं ॥
[3]भुजा दच्छिनं भीम कन्ह किवारं । सतं तथ्थ सामंत सेनं सवारं ॥छं० ७२॥
दिगं वाम पंम्मार आबू [4]प्रईसं । चमू च्यारी सोभं भिरी आनि सीसं ॥
[5]रसं रौद्र मंड्यो षगं [6]षंडि जीसं । फिरै केक ढाल [7]ढुरै नागरीसं ॥छं०७३॥
पछं जाम जाजं दलं सिंघ साजं । सयं पच पंचास सगी विराजं ॥
दहं तीन पंषं [8]तयं पंच सज्जं । इलं लेप नंद गनं गेन गज्जं ॥ छं० ७४ ॥
घमं घम्म नीसान रीसान वज्जं । सबद्दं [9]मु सद्दं सु सिद्धं सु लज्जं ॥
चढ़े मेच्छ हिंदू मिली जुद्ध अन्नी । कथी व्यास भारथ्थ सा आज वन्नी ॥
॥ छं० ७५ ॥
कुरं पंड बंध्यो बधे आप अंगं । इसे मेच्छ हिंदू भरं षग्ग लग्गे ॥ छं० ७६ ॥

**दोनों सेनाओं की अनियों का परस्पर यथाक्रम युद्ध होना ।**

दूहा – जनुकि पथ्थ भारथ्थ भर । लगि कुर पंड प्रचंड ॥
चाहुआन दल मेच्छ दल । हक्कि हय गय झुंड ॥ छं० ७७ ॥
इत हिंदू उत मेच्छ दल । [10]रन चढ्ढे बर धीर ॥
हक्कि तेज असि वेग बढ़ि । लगे सुभर हर भीर ॥ छं० ७८ ॥

---

१. मो०—फौजं । २. ए० कृ० को०—मध्य ।
३. ए० को०—दिसा । ४. मो०—अईसं ।
५. मो०—"रसं छक्कर मद्धि षग षांडे जीसं" । ६. ए० कृ० को०—षंड ।
७. ए० कृ० को—ढलै, ढलैं । ८. ए० कृ० को०—मयं ।
९. ए० कृ० को—सुसव्वं । १०. ए० कृ० को०—चल्ले चढ़ि ।

युद्ध का दृश्य वर्णन ।

दंडमाल—मेछ हिंदु जुद्ध थरहरि । धाइ धाइ अथाय धर हरि ॥
रुंड मुंडन षंड धर हर । गत्त बहुत सुरत्त झरहरि ॥ छं० ७९ ॥
भग्ग काइर जूह भीरम । छंडि जल सूरिज्ज धीरम ॥
रुंड बढ्ढिय रच्चि धर हरि । रक्त जुग्गिनि पत्र पिय भरि॥छं०८०॥
चवत कीरति अच्छ अच्छरि । सुफटि पट्ट सुरट्ट फर हरि ॥
सिद्ध सूरन वीर जुरि जुरि । ... ... ... ॥ छं० ८१ ॥
प्रबल षीलिय पाल सेनिय । विचलि थल दिग परे ऐनिय ॥
गोम गैंन निसान नंगिय । थान थान बितान संगिय ॥ छं० ८२ ॥
भुअन भिरि भुअधार धारन । श्रोन तुच्छिय हीर झारन ॥
हिंदु मेच्छ अघाइ धाइन । नंचि नारद जुद्ध चायन ॥ छं० ८३ ॥

गाथा—नंचिय नारद मोदं । क्रोधं धन देषि सु भट्टायं ॥
हर हरषिय हारं । पत्तो चंद भानं भा यानं ॥ छं० ८४ ॥

सायंकाल होने पर दोनों सेनाओं का विश्राम करना ।

दूहा—थकि झुझ्झत संध्या सपत । सपत भान पायान ॥
पट्ठ प्राची बजि पंचजन । लह सूझत गोयान ॥छं० ८५ ॥

प्रातःकाल होते ही इधर से कैमास का और उधर शहाबुद्दीन का अपनी अपनी सेना को सम्हालना ।

कुंडलिया—पट्ठलग्गे चामंड सुभर । अरु विमन्न चतुरंग ॥
इंद्रजीत लछिमन रहसि । बहसि बढ़ी [1]सु तुरंग ॥
बहसि बढ्ढि सु तुरंग । पंच साइक भाले भिलि ॥
फुनि गोरी दाहिम्म । सु हय छंडे सु बंधि कलि ॥
जिम रघुपति पतिलकं । बकं कंकन कर अग्गी ॥
तिम गोरी दाहिम्म । सु हय छंडे जुध्र लग्गी ॥ छं० ८६ ॥

सूर्य्योदय होतेही दोनों सेनाओं का आगे बढ़ना और अपने अपने स्वामियों का जैकार शब्द करना ।

कवित्त—उदय भान पाषान । कोर दिष्षिय दल बढ्ढिय ॥
हय गय [2]नर आररिय । सद्ध पर सद्दन बढ्ढिय ॥
अच्छरि तन सच्छरिय । व्योम विम्मानह चढ्ढिय ॥
दिष्षि सूर सामंत । देव जैजै मुख पढ्ढिय ॥
हथ्थिय सुधारि हयनारि धरि । गजनारि करनारि बजि ॥
चढि हिंदु मेछ मुह मिलि अनिय । मनों अभ्भ पावस सु रजि ॥
॥ छं० ८७ ॥

---

१. मो०—चतुरंग ।    २. ए० कृ० को०—भर ।

**दोनों सेनाओं का परस्पर एक दूसरे पर बाणों की वर्षा करना ॥**

दूहा -भर भीषम तीकम अमर। धनुष बान अग्रान ॥
हिंदुअ मीर सुद्दक हुअ। मीरचंद सनमान ॥ छं० ८८ ॥

**दोनों सेनाओं का एक दूसरे में पैठ कर शस्त्रों की मार करना।**

भुजंगी -मिले हिंदु मेच्छं अनी एक मेकं। [1]बजे षग्ग धारं रजे तोन तेकं ॥
करं पत्र [2]सत्ती चवै [3] मिध नद्दं। श्रवै श्रोन गंडूष षग्गं उनग्गं ॥ छं० ८९ ॥
उठं रत्त पीतं षमं धूम रंगं। मतं [4]सेत नीलं जलं जात संगं ॥
उठं पत्र [5]डंडूर सर सोभ सज्जी। मनों डंड सालं समंडं डरज्जी ॥ छं० ९० ॥
बितालं बितालं रजे ताल प्रेरं। गिरं मेच्छ हिंदू घनं घाइ बेरं ॥
जमं जांम जग्यो जमानं सुजग्गं। तिलं [6]तिज्झ अग्ग बढ़े षग्ग षग्गं ॥ छं० ९१ ॥
जयं अग्गि जग्गी जनू जग्य जूनं। रते अंग अंगं चले संग [7]सूनं ॥
चढ़ी सिद्धि गैनं छयो बान भानं। परे पाइ सामंत सो चंद जानं ॥ छं० ९२ ॥
जिमं पड [8]कैरू परे मज्झि जुद्धं। सही सत्रु कथ्थी षगं द्रढ़्ढ उद्धं ॥
कवीचंद कथ्थी कुरष्षेत हेतं। इसे हिंदु मीरं चढ़े बंदि नेतं ॥ छं० ९३ ॥

**युद्ध भूमि में बेताल और योगिनियों के नृत्य की शोभा वर्णन।**

कवित्त नेत बंधि हिंदू। नरिंदं सामंत मनभर ॥
मीर भार असरार। सबै ढाहे सु सद्धि सर ॥
पथ्थ जेम भारथ्थ। कथ्थ सुक्रमै जिम कथ्थिय ॥
सु कविचंद बरदाइ। एम अथ्थिय रन बत्तिय ॥
घन घाइ आघाइ सुघाई घट। तेक तानि नंचिय करस ॥
चहुआन राइ सुरतान दल। न्रत्य बीर मंड्यो सरस ॥ छं० ९४ ॥

दूहा तेग तार मंडिय समर। नचिय नंच बिन पैर ॥
चाहुआन सुरतान रिन। रचे न्रत्य बर बैर ॥ छं० ९५ ॥

**योगिनी भूत बेताल और अप्सराओं का प्रसन्न होना और सूरबीरों का बीरता के साथ प्राण देना।**

भुजंगी - रचे न्रत्य बर बैर [9]हिंदू ह मीरं। अदुंमंदलं तज्ज राजंत धीरं ॥
घनं गज्ज नीसान ईसान सोरं। करैं न्रत्य भूतं रचे ओर कोरं ॥ छं० ९६ ॥

---

१. मो०—"बजे षग्ग धारं जेनो सततेकं"। २ ए० कृ० को०—सट्ठी।
३. मो०—सिद्ध। ४. मो०—सेल।
५. ए०—डैंडूर। ६. ए० कृ० को०—तिल्ल।
७. मो०—सूनं। ८. ए० कृ० को०—केरं। ९. मो०—हिन्दू समीरं।

करंताल भालं बजें रंग रंगं । भ्रमें गिद्धि गैनं नची चारि जंगं ॥
सुरं सुंदरी मंदरी चढ्ढि व्योमं । छवी छब्बि छायं बरं बार सोमं ॥छं० ९७॥
उडैं रत्त गुल्लाल फूले सु फागं । चलं षग्ग कूचं समं माल लागं ॥
उठें गाइनं नंचि तोरंत तानं । लगें षग्ग पत्तं सु पेरंत मानं ॥ छं० ९८ ॥
कटै अद्ध सीसं बहै रक्तजानं । रतं पट्ट बंध्यो मनों रिझ्झ भानं ॥
सुरं सट्ठि नद्दं चबै मुष्ष गानं । फिरैं जुद्ध जोधं बहै मोह बानं ॥ छं० ९९ ॥
बढ़े मांस प्रासाद भूतं असूरं । रतं पानि डारं तकै सूर नूरं ॥
धरे रत्त रूरं कचं कुंच बासं । विधि छित्ति राजी रसं रंग रासं ॥छं० १००॥
नचै प्रेत पानं बिना सीस केलं । मनों अग्ग फागं जगे ग्रत्य षेलं ॥
षगं षंटि नाना कढे रुंड सेषं । इभं रूढ़ सट्ठी निनें नारि देषं ॥ छं० १०१ ॥
बकै मत्त हालाहलं षग्ग षंडे । जिसे राम रन मझ्झ रावन्न मंडे ॥
नवं नारिका बाटिका बीर तुट्टै । घनं घाइ प्रघ्घाइ जुग जोग छुट्टै ॥छं०१०२॥

**युद्ध रूपी समुद्र मथन को उक्ति वर्णन ।**

कवित्त— नव बढ्ढिय नाटिका । षग्ग कढ्ढी असु हविकय ॥
हिंदु मेच्छ मिलि षेत । अप्प अप्पन चढ़ि कंकिय ॥
रा चावंड रा जैतसी । राइ पज्जून कनक्कह ॥
मीर षान भर पंच । यग्ग बढ्ढए तननंकह ॥
वपु वेद चन्द बानी विमल । विर्दुरि षग्ग षल षेत बढ़ि ॥
केवल सु कढ्ढि सुरतान दल।लिय रतन्न मथि देव दधि ॥छं०१०३॥

कुंडलिया – मथि कढ्यौ सुरतान दल । दधि केवल मन बढ्ढि ॥
मीर षान माकफ दल । बीर बिमानन चढ्ढि ।
बीर बिमानन चढ्ढि । दिष्ट बढ्ढी बारह परि ॥
भर चंदेल विरंम । षेत झोरी सुभोंह भर ॥
गय नंगचंद अमृत झरिग । कुसुम गुच्छ कविचंद पथि ॥
बिम्मान पथ्थ रवि कुंत रथ।षग्ग नेत कढि केल मथि ॥छं० १०४॥

**इस युद्ध में जो जो वीर सरदार मारे गए उनके नाम और उनका पराक्रम वर्णन ।**

मोतीदाम—मथ्यो सुरतानय सेन पयार । लई जस कीरति चंद सुषार ॥
परे रन मझ्झ चंदेल सुभाइ । परे बहु षान सुभाइ अघाइ ॥ छं० १०५ ॥

---

१. ए० कृ० को०—कर्म ।
२. ए० कृ० को०—कनककह ।
३. को०—सुरतान, पुरतान ।

पर्यो भर बाहर [1]राइति साल धरद्धर षग्गन तुट्टिय ताल ॥
बरें कर अच्छर सुच्छर माल । धकद्धक काइर छत्ति त्रिसाल ॥ छं० १०६ ॥
झुकि झुकि तुंडन अद्ध कमद्ध । मनों हरि चक्कन केतन बद्ध ॥
पर्यो घन [2]घाव सु वीरमदेव । हयग्गय विद्धिय छत्र अनेव ॥ छं० १०७ ॥
बिनों सिर नंचत मीर कमंध । हये हय नाग नरभ्भर सध्ध ॥
लयो भर सीस सुभ्यो असि साइ । हनै लगि पंचय पंचय घाइ ॥ छं०१०८ ॥
[3]हुए लगि पंचल बिम्मन घाइ । ... ... ..
[4]पर्यो पीरोज सु रावन नंद । करे न[5]य कोतिग सूरन चंद ॥ छं० १०९ ॥
चले दल चंचल दो सुरतानं । लगे कर देषि चँदेल परानं ॥
परे मफरद्द सुमंच [6]विमीर । लगे ग्रहलुट्टि क्रषी कर कीर ॥ छं० ११० ॥
गिरे सु पिरोज तिलत्तिल गात । विय छवि छछ बढी हूत्रिपात ॥
[7]रजे रति आगम राव बसंत । नगम्मनि जग परे बर सत ॥ छं० १११ ॥
गही तरवार विपानि सु झारि । नवंनिय वाइस अंत उतारि ॥
पर्यो सम बाज सु हाजमषान । रचे गज इंद्र सु [8]ब्रह्म धियान ॥छं० ११२॥
कर्यो मन सूर तिलत्तिल षग्ग । उड़े रिन [9]पत्तरि तप्पत अग्ग ॥
चढ़े सारूप सु गँवर रूप । छयो सम सीस धरद्धर भूप ॥ छं० ११३ ॥
भिरें भर हिंदुअ मीर अघाइ । गिरे दस पंच सहस्सह छाइ ॥ छं० ११४ ॥

**युद्ध होते होते रात्रि हो गई ।**

दूहा—गिरे मेच्छ हिंदू सुभर । हय गय घाइ अघाइ ॥
[10]सुंड दंड मुंडन भरत । रत्त झाकि झुकि ताइ ॥ छं० ११५ ॥

**उपरोक्त वीरों के मारे जाने पर पहाड़ राय तोमर का हरावल में होकर स्वयं सेनापति होना ।**

भिरि तूंअर लिय बग्ग भरि । हय करि नीर प्रवाह ॥
सघन घाइ संमुष [1] समर । लगे मेच्छ पति थाह ॥ छं० ११६ ॥

**पहाड़राय तोमर का बल और पराक्रम वर्णन ।**

घाइ घाइ तन छाइ छिति । रत्त छिछ उछरत ॥
भर तोंवर हर जिम तमकि । लगि[11]जमन गज अत ॥ छं० ११७ ॥

---

१. मो०—राव बिसाल ।
२. मो०—घाय ।
३. ए० कृ० को—हुनैं, हने ।
४. ए० कृ० को—"परयो पुं पीरोज;"
५. ए० कृ० को०—अय ।
६. ए० कृ० को०—बिमीर ।
७. मो०—रते ।
८. मो०—ब्रह्म बुधान ।
९. मो०—पातरि ।
१०. ए० कृ० को०—मुंड ।
११. ए—ससन, कृ० को०...सरन ।
१२. मो०—समुन ।

कवित्त—भर तोंअर अभि रत्त । धरत कर कुंत अंत अरि ॥
गअन बाज धर ढारि । धरनि बर रत्त जुथ्थ परि ॥
भगि मीर काइर कनैंग । हिय पत्त [1]मुच्छि [2]द्रह ॥
भगि सेन सुरतान । विथ्थि भर सुभर पानि कढ़ ॥
उब्भारि सिंगि कुंभन छरिय । झरिय श्रोन मद गज ढरिय ॥
हर हरषि हरषि जुगिगनि सकल। जै जै जै सुर उच्चरिय ॥छं० ११८॥

दुतिया का चन्द्रमा अस्त होने पर युद्ध का अवसान होना ।

दूहा—प्रदिपद परिपातह पहर । समर सूर चहुआन ॥
दिन दुतिया दल दुअ उरझि । ससि जिम सद्धि विसान ॥ छं० ११९॥

तृतिया को दोनों सेनाओं में शान्ति रही और चतुर्थी
को पुनः युद्धारंभ हुआ ।

कवित्त—दिन त्रतिया बर तुंग । झुक्कि झारन झुकि झुक्किन ॥
हिंदु मेच्छ हय हक्कि । धक्क बज्जिय भर हक्कन ॥
कटि मंडल घटि घुम्मि । झुम्मि झंझरिन अकालहि ॥
भूत बीर बेताल । मंस तुट्टत भ्रम चालहि ॥
दसकंध कोपि रघुपति रहसि । बिहसि चंद बढ्ढिय बदन ॥
चतुरथ्थ जुद्ध जंगिय जगी । रंगि कंक ढक्किन रदन ॥छं० १२०॥

चतुर्थी के युद्ध में वीरों का उत्साह कोप उत्कर्ष वर्णन और युद्ध
का अलमय बीभत्स दृश्य वर्णन ।

दंडक—चवथि जुद्ध उदोत आरनि । सुभर भीर समुष्ष धारनि ॥
कोपियं चहुआन भरहर । घाइ कुंजर ढाहि धरहर ॥ छं० १२१ ॥
श्रोन द्रोन प्रवाह थरहर । अत अंतन अंत झर हर ॥
[3]तार तान विताल करि करि । तेग खेंचत पाइ परि परि ॥ छं०१२२ ॥
घुम्मि झुम्मि निसान बज्जिय । अगम मेघ असाढ़ गज्जिय ॥
धुनि सु असि असमान रज्जिय । दिष्षि देव विमान छज्जिय॥छं०१२३॥
कंपि कायर लज्जि लज्जिय । [4]बिकल गुष्ष ह्वै [5]निकलि भज्जिय ।
समुष तोंवर साह सज्जिय । [6]विचल अरि कर तेग तज्जिय ॥छं०१२४॥

१. ए० कृ० को०-मुट्ठि ।    २. को०—द्रग ।
३. को०—तार वितान विताल कर कर ।    ४. ए० कृ० को०—बिकल ।
५. ए० कृ० को०—निकरि ।    ६. ए०—बिचल ।

बीर बहुरि विशेष वानय । छुट्टि छाय अकास भानय ॥
रेन सूर दिसान थानय । सोक कोक [1]अलोक आनय ॥ छं० १२५ ॥
झमकि सुर मुष सस्त्र लग्गिय । दमकि दिसि दिसि षग्ग नग्गिय ॥
रत्त पत्त प्रवाह झरि झरि । ईस सीस [2]सजंत गुरि गुरि ॥ छं० १२६ ॥
मच्छ मच्छन कच्छ कच्छिय । दलन दोन कलोन अच्छिय ॥
अंत [3]दंतिय दंत पाइन । गिद्ध जुग लै उड़ी चाइन ॥ छं० १२७ ॥
नषत षित्त मुहत्त फिरि फिरि । मप्पि डोरि पसारि कर घरि ॥
रुहिर सर सम बहन धार स । भँवर पंषिन काक पारस ॥ छं० १२८ ॥

मौका पाकर पहाड़ राय का शहाबुद्दीन के हाथी पर तलवार का वार करना और हाथी का भहरा कर गिरना ।

हनूफाल —रंगिय रदनु जुग्गिन बीर । है गै पारि असि [4]वर मीर ॥
तोंवर राइ दिष्यौ साहि । नंष्यौ बाज सनमुष आइ ॥ छं० १२९ ॥
डारिय तेग सिर करि षीज । ★गिर पर जनु कि करकिय बीज ॥
करि कर वारि गज धर ढाहि। [5]गैंवर गिरत निक्करि साहि॥छं०१३०॥
तोंवर दिष्षि राह पहार । गैंवर दिष्षि है कंध्र डारि ॥
भावरी भग्गि उठ्ठ मेच्छान । जै जै जै जंपिय चहुआन ॥ छं० १३१ ॥

मुसलमान सेना का घबरा कर भाग उठना ।

दूहा —भग्गि सेन सुरतान सब । रव लग्गी मुष तक्कि ॥
गह्यौ साहि तोंवर [6]पुरस । जानि गाह ससि बक्क ॥ छं० १३२ ॥

अपनी सेना भाग उठने पर शहाबुद्दीन का चकित होकर रह जाना और पहाड़ राय का उसका हाथ जा पकड़ना और लाकर उसे पृथ्वीराज के पास हाजिर करना ।

कवित्त —जुग्गिनि गन गर सिंधु । करत उच्चार सार मुष ॥
अछि अच्छरि बर इच्छ । बिसन श्रक पानि नेन सिष ॥

---

१. ए० कृ० को०—असोक आनय । २. मो०—जंति ।

★ मो०—गिर पर जानु करकिय बीज-पाठ है और ए० कृ० को०—प्रतियों में "गिरि पर किकर कीय बीज" पाठ है किन्तु इन दोनों पाठो मे छन्दोभंग होता है । ३. ए० कृ० को०—दंतिय ।

४. मो०—वर । ५. मो०—गिर वंत गैवर निकर साह ।

६. मो०—पुरिस ।

बज्जि ताल बेताल । रज्जि बर [1]रुंड मंड सँग ।।
श्रोन छोनि छय छंछ । गुंज गन देन रत्ति अंग ।।
[2]मुरि मेच्छ धाइ षट सघन परि । हथ्थ घालि सुरतान लिय ।।
जित्तो जु आनि सोमेस सुअ । अभै सुभै अंगन घटिय ।।छं० १३३ ।।

सुलतान सहित पृथ्वीराज का दिल्ली को लौटना और दंड
लेकर उसे छोड़ देना ।

गहि गोरी सुरतान । अप्प ढिल्ली संपत्तौ ।।
माह सुकल पंचमी । बार भ्रगु बर दिन वित्तौ ।।
किय सु दंड पतिसाह । सहस सत्तह सुभ हैंवर ।।
दुरद षट्ट प्रम्मान । वहै षट रित्त मद्द झर ।।
कोटेक द्रव्य न्रप हेम लिय । घालि सुषासन [3]पठय दिय ।।
कलि काज कित्ति बेली अमर।सुभत सीस चहुआन किय ।। छं० १३४ ।।

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके तोंबर पहाड़
राइ पातिसाह ग्रहन नाम सैंतीसमो
प्रस्ताव संपूर्णम् ।। ३७ ।।



---

१. ए० कृ० को०–संड ।    २. मो०–मुरि मेन धाइ मिछ सघन परी ।
३. मो०– पट्ठ ।

# अथ बरुण कथा लिष्यते ।

## ( अड़तीसवां समय )

"सोमेश्वर" सांसारिक सम्पूर्ण सुखों का आनन्द लेते हुए स्वतंत्र राज्य करते थे ।

दूहा —सुष लुट्टहि लुट्टहि मयन । अरि घर लुट्टै धाइ ॥
अंग नवनि करि उब्बरै । है पुर पग्गह चाइ ॥ छं० १ ॥

चन्द्र ग्रहण पर सोमेश्वर जी का समाज सहित यमुना जी पर ग्रहण स्नान करने जाना ।

सोम [1]ग्रहन सुनि सोमन्न्रप । कालिंद्री मन आनि ॥
[2]है गै जन सब संग लै । तहां बोले बिप्र ठानि ॥ छं० २ ॥

सोमेश्वर जीके साथ में जाने वाले योद्धाओं के नाम और पराक्रम वर्णन ।

मोती दाम —
जु षोड़स दान बिचारिय राज । रची बिधि ज्यों [3]बुध [4]देवति साज ॥
तहां ढिगोसिघ पँवार पवित्त । [5]सुध्रम्मय ध्रम्म तहां बिपचित्त ॥ छं० ३ ॥
जु गौर गुरंबर सिंह सुसंग । जिनै करि जज्जर देहिय जंग ॥
तहां ढिग संजम राव नरिंदु । धरे जनु इंद्र बिराजत [6]चन्द ॥ छं० ४ ॥
सुबाहुन बीर बली कुनि नथ्थ । तिनै कलि ध्रम्मन दूजि यकथ्थ ॥
तहां गुर राज [7]बिराजत ताम । तिदिष्ट बशिष्ट मनों ढिग राम ॥ छं० ५ ॥
सु और अनेक महाभर मंझ । अमंत क्रमंत [8]सयन्निय संझ ॥ छं० ६ ॥

उक्त समय पर पूर्णमा की शोभा वर्णन ।

साटक —मुँदी मुष्व कमोद हंसति कला, चक्कीय [9]चक्कंचितं ॥
चंदं किरन कढंत पोइन पिमं, भानं कला छीनयं ॥

---

१. ए० कृ० को०—ग्रहनी ।   २. ए० कृ० को०—हाम जय ।
३. ए० कृ० को०—बुध ।   ४. मो०—देवनी ।
५. ए० कृ० को०—सुधर्मय ध्रम नहीं बिपबिन ।
६. ए० कृ० को०—इन्द, इन्द्र ।   ७. मो०—बिरामत ।
८. ए० कृ० को०—सपबिय ।   ९. मो०—चक्कीचितं ।

बानं मन्मथ मत्त रत्त जुगयं, भोग्यं च भोगं भवं ।
[1]निद्रा वस्य [2]अगत्त भक्त अनयं, वा अग्य कामी नरं ॥ छं० ७ ॥
त्रोटक—★चकी चक्क चकिकय चित्त मयं । बिछुरे बिय दिष्यिय संझ मयं ॥
† जु पयो ध्रिम तत्त मझं मुरबी।सु मनों दिसि दिस्सि सिंदूर[3]जबी॥॥छं० ८॥
घन सोर द्रुमं करि पंष घनं । सु मनौं लगि पारसियं पढ़नं ॥
अलि वासिय पंकज कोक नदं । कुलटा बसि छैल रसं [4]किमिदं ॥ छं० ९ ॥
बिरही जन दिष्टि सु धाम दुरी । उलटैं बसि डोरि ज्यौं चंग उरि ॥
बजी बर देवल झल्लर झूर । तिसं षरु सिंगिय सिद्धन पूर ॥ छं० १० ॥
[5]कपी मुग धाषिय केलि कठोर । [6]मुदै हसि प्रोढत सुंदर चोर ॥
छबि दीपक द्वारन जोति जगै । जनु दंपति नैन सुभे उमगै ॥ छं० ११ ॥
जु लगीं घुअ घुंमर रैनन मंडि । चलै क्रम चोर मगं [7]पियं छंडि ॥
‡ जुरसे रस चामर सीस इसे । दिषि दीपक जोति पतंग जिसे ॥ छं० १२ ॥
बिरहा उर झारिय केलि करी । इन दाहिय देहुव प्रीति धरी ॥
बिरही त्रिय मुष्ष सु दुष्ष [4]सदं । कुम्हिलै जनु पंकज कोक नदं ॥ छं० १३ ॥
जु संजोगय भोग सुषं सरसे । सु कमोदिन चंद फुलै दरसे ॥
जु ग्रिहं ग्रह जोवत दीप जुवं । जु वए मनु काम के बीज भुवं ॥ छं० १४ ॥

अर्द्ध रात्रि के समय ग्रहण का लग्न आने पर सब का
यमुना के किनारे पर आना ।

दूहा—साझ समय ससि उग्गि नभ । गइ जामिनि जुग जाम ॥
ग्रहन समय दिषि होतही । जमुन पधारे ताम ॥ छं० १५ ॥

वरुण के बीरों का जागृत होना ।

स्नानं जंकी नो न्रपति । जल रक्षा जगि बीर ॥
[8]हुवकारे संमुष उठे । मंगन जुद्ध [9]सरीर ॥ छं० १६ ॥

---

१. मो०—निद्रया । २. ए० कृ० को०—अगंत ।
★ ए० कृ० को०—"कवि चक्क सु चक्किय" ।
† ए० कृ० को०—जु पयोध्र पतंत मझं मुरबी । ३. मो०—बधी ।
४. मो०—किमि । ५. ए० कृ० को०—पिम ।
‡ ए० कृ० को०—"जुरसे रस चामर सीदक से" ।
६. ए० कृ० को०—मुदं ।
७. मो०—धाम । ८. ए० कृ० को०—हूहकारे ।
९. ए० कृ० को०—समीर ।

इधर सामंत लोग शस्त्र रहित केवल दूब और अक्षत आदि लिए हुए खड़े थे।

ए बिन वस्त्र रु सस्त्र बिन। हस्त दरभ कुस कोस ॥
तिल तंदुल जव पुहप कर। बरन रत उठि रोस ॥ छं० १७ ॥

वीरों का गहरे जल में शब्द करना।

अति प्रचंड गहराइ गल। गल गज्जे बल बीर ॥
स्याम बरन भय भीत दिषि। धीरन छुट्टै धीर ॥ छं० १८ ॥

जलवीरों के सहज भयानक और विकराल स्वरूप का वर्णन।

कवित्त— अति उतंग बज्जंग। उदित उर जोति रत्त द्रिग ॥
अरुन रुधिर नष अधर। बस्त्र नन अस्त्र सस्त्र ढिग ॥
दसन ऊंच सिर केष। वेस भय भग्गिय पासं ॥
अति उनाह जम दाह। कौन मंडै जुध आसं ॥
कल कलह बचन किलकंत सुर। सुर बाजत जनु धुनि धमनि ॥
हम करत केलि जल संचरत। तुम [1]संमुह कोइ [2]मत अवनि ॥
॥ छं० १९ ॥

सांमतो का ग्राव पर चला जाना।

दूहा— सुभट दिष्ष करि क्रोध उर। भये भयानक सूर ॥
सस्त्र हथ्थ दिष्षे नहीं। ★ग्राव ग्रहे जलपूर ॥ छं० २० ॥

जल वीरों के उछारने से वेग से जो जल ग्राव पर पड़ता था उसका दृश्य वर्णन।

कवित्त—परत ग्राव जल पूर। झरत जनु रुष्ष फल सुवन ॥
बजत घात आघात। फरत अवसान बीर तन ॥
रावत्तन अवसान। देव दुंदुभि अधिकारी ॥
[3]जोग ग्याल त्रय मान। बनिक बुधि मोहि सुनारी ॥
राजेंद्र दान सिद्धह तपह। भुगति जुगति विधि [4]कोबिदह ॥
इत्तनी बत्त अवसान मिलि। मनहु मंत्र जनु गुन भिदह ॥छं०२१॥

जल के बीच में जल वीरों की आसुरी माया का वर्णन।

आवरि कर वर करह। भिरत भारथ [5]पच्चारिय ॥
अंग अंग संग्रहहि। इक्क इक्कत अधिकारिय ॥

---

१. ए० कृ० को०—सुमुह। २. ए० कृ० को०—मति।

★ ग्राव यह शुद्ध संस्कृत शब्द है यथा-शब्दकल्पद्रुम "पृथ्वी तावत् त्रिकोण विपिन मव नदी ग्रावरुद्धं तदद्धम्"। इसका तात्पर्य डेलटा से है।

३. मो०—ज्यों। ४. मो१-कोबदह।

५. ए० कृ० को०—परचारिय।

अधम जुद्ध जुरि करहि । करहि बल कपट अनंगिय ॥
कबहु धूम वे करहि । करहि कब झार झरन्निय ॥
कब्बहूं मेघ [1]उट्ठं सुजल । कब्बहि करन ग्रावह वरष ॥
उच्चरहि बैन बहु बीर बर । बिरचि कबहु बुल्लैं हरष ॥छं०२२॥

**जलबीरों के बहुत उपद्रव करने पर भी सोमेश्वर के सामंतों का भयभीत न होना ।**

कबहुं सस्त्र सर परहि । कबहुं डक्कें डक्कारिहिं ॥
तीन लोक तन [2]हक्कहि । बक्कहि बीरन बक्कारहिं ॥
अकल कलह बल करहि । समहि संग्राम सुधारहिं ॥
अजुत जंग उद्धरहि । *कलह बल धार उधारहिं ॥
सामंत भूमि भंजहि भिरहिं । गिरहिं परहिं उट्ठहिं लरहि ॥
सोमेस सूर संक न [3]गनहिं।बिरचि गाल गल बल करहि॥छं०२३॥

**वीरों को स्वयं अपना पराक्रम वर्णन करके सामंतों का भय दिखाना ।**

हम सु भयंकर बल अभूत । सुभटन [4]हक्कारिहिं ॥
हम सु [5]प्रवत्त प्रमान । कनिष्ट अंगुरि उप्पारहिं ॥
हम समुद्र प्रम्मान । डोहि जल पहुमि [6]प्रवाहहि ॥
देषी सुनी [7]न कोइ । सोइ ब्रह्म मंडल गावहि ॥
किन काम धाम तजि वाम सुष । आइ सपत्ते जमुनि निसि ॥
बर बेर निसाचर हम फिरहिं । नीर रमें तिल लेइ ग्रसि॥छं०२४॥

**वीरों का राजा सहित सामंतों पर आसुरी शस्त्र प्रहार करना ।**

दूहा —[8]इह कहि के लग्गे लरन । गैन गुंज जल फार ॥
मानहु भारथ अंत को । भार उतारन हार ॥ छं० २५ ॥

**सामंतों का वीरों से यथाशक्ति युद्ध करना ।**

कवित्त —काल संक अहुरहि । तार बज्जत प्रहार सुर ॥
जम्मुन [9]जल अंदोल । बीर बोलंत बीर गुर ॥
कलहु केलि सम केलि । ठेलि कढ्ढें झावद्दिसि ॥
एक ग्राब बरषंत । एक फारंत नव्व कलि ॥

---

1. मो०—वुट्ठे ।  2. मो०—तक्कहि ।
* कृ० को०—कबहि बीरन बक्कारहि ।
3. मो०—भिरहि ।  4. ए० कृ० को०—हक्कारिय ।
5. ए० कृ० को०—पंड प्रब्बत समान ।  6. मो०—प्रवाहिहि ।
7. न होइ ।  8. मो०—इह कहे ।  9. मो०—सचल ।

परि मुच्छि मध्य विक्रम बलिय। जुद्ध निसाचर विषम ¹अषि ॥
बर बीर धीर घप्पे लरन। फट्टु पट्टत न्रा सोम ²लषि ॥ छं०२६ ॥

**इसी प्रकार अरुणोदय की लालिमा प्रगट होते देख वीरो का बल कम होना और सामंतों का जोर बढ़ना।**

पद्धरी—तिम ³निम सु बीर तामसत थोर। दिन उगन ⁴बढ़े रजपूत जोर ॥
बढ्ढे जु मल्ल मुट्ठी प्रहार। फट्टे कि भूम पट तार तार ॥ छं० २७ ॥
उच्छरत जमुन जल इन प्रकार। क्रीड़त जानि मद गज फुंकार ॥
तरफरहि मध्य अत इन प्रकार। कपि कोर नंषि गिरि ममुद सार ॥छं०२८॥
बर भरहि करहि लननिनि हाइ। *बज्जंत बज्र जनु विषम घाइ ॥
रन रह बहस्सि उच्चार बैन। इतनें भयो ⁶परताप गैन ॥ छं० २९ ॥
निसिचरन दिष्षि जब समय सूर। झलमलत किरन त्रिमल करूर ॥
तमचरह पूर प्रगटी किरन्न। प्रगटी सु दिसा विदिसान अन्न ॥ छं० ३० ॥
तब लगि पंच भर परिय मुच्छ। निसचर उतंग करि जुद्ध गच्छ ॥छं०३१॥

**प्रातःकाल के बाल सूर्य्य की प्रतिभा वर्णन।**

दूहा—ज्यों संसत्र में जुवन ⁷कम्रु। तुच्छ तुच्छ दरसाइ ॥
यों निसि मध्यह अरुन कर। उद्दित दिसा ⁸लसाइ ॥ छं० ३२ ॥
*रत्ति रही वर विलगि बर। ज्यों ससि कोरह राह ॥
हरि डढ्डै बाराह धर। कै हरि चपत राह ॥ छं० ३३ ॥

**सूर्योदय होते ही वीरों का अन्तर्ध्यान होना और सोमेश्वर सहित सब सामंतों का मूर्छित होना।**

अरिल्ल—गच्छिय सुद्ध निसाचर बीर। परे धर मुच्छि सु पंच सरीर ॥
किए तन थान प्रमानन जान। सु देवहि दुंदुभि ज्ञानिय गान ॥ छं० ३४ ॥

**सब मूर्छित पड़े हुए थे उसी समय पृथ्वीराज का वहां पर आना।**

दूहा—मृतक समानति मृतक परि। रहिग जीव छिपि छान ॥
तब कगि तहं प्रथिराज रन। आनि सपत्ते ⁹पान ॥ छं० ३५ ॥

---

१ ए० कृ० को०—षिषि।
२ ए० कृ० को०—लिषि।
३. ए० कृ० को० तिमनि।
४. मो०—बढ्छे।
५. मो०—मुषल।
* मो०—बज्ज लेत हथ्थ जम्बू बिथह
६. ए० कृ० को०—परभात।
७. ए० कृ० को०—कम्र।
८. मो०—ललसाइ।
* मो०—"ओं रत्ति ही रविलग बर"
९. ए० कृ० को०—थान।

निज पिता एवं सब सामंतों की ऐसी दशा देख कर पृथ्वीराज के हृदय में दुःख होना।

साटक — [1]सोहिष्षं ग्र र राज तात निजयं। बीभच्छ इच्छा क्रुधं ॥
कालं केलिय छिछ रुद्ध तनयं, रुद्रं[2] सु संरत्तयं ॥
माते तामस रस्स कस्स असुरं, [3]हालाहलं नैनयं ॥
राजं जा प्रथिराज चिति तनयं, पुच्छै गुरं [3]ततगुरं ॥ छं० ३६ ॥

यमुना के सम्मुख हाथ बांधकर खड़े हो पृथ्वीराज का स्तुति करना।

दूहा — जमुन सनंमुष जोर कर। अस्तुति मंडिय मुष्ष ॥
तूं माता दुष भंजनी। रंजन सेवक सुष्ष ॥ छं० ३७ ॥

यमुना जी की स्तुति।

भुजंगी —
नमो मात मातंग [4]सूरज्ज जाया। नमो देवी भग्नी जमं पै [5]कहाया ॥
जगं अंधकूपं सु दीपक्क गम्नी। नदी कौन [6]पुज्जै सु तेरी करम्नी ॥छं० ३८॥
महा ध्रम्म धारन्न तारन्न देही। नि[7]रस्सी सलीलं सु सेलं समेही ॥
बलीभद्र रष्षी हरष्षी हलंदी। तुअं नाम पासं सुभं हो कलंदी ॥ छं० ३९ ॥
त्रयं ताप भंजै जगत्तं जनन्नी। तुयं सेपियं [8]सु नंमं सरन्नी ॥
तुही तारनी जुग्ग हारन्नि पापं। तुहीं मात [9]करनी अघं कष्ट कायं॥छं०४०॥
तुही यांम सूरं जलं मुक्ति धारा। तुही नम्भ मातंग नर लोग सारा ॥
तुहीं साधवी मात नष्षं समानी। तुहो तारनं लोक त्रैलोक रानी ॥छं० ४१॥
तुही बाल बेसं तुही वृद्ध काली। तुवी तापसं ताप आपं सुराली ॥
तुअं तट्ट सेवैं जिते [8]सिद्ध सिद्धं। तिते मुक्ति मुक्ति मनं बंछ दिद्धं ॥छं०४२॥
तुही [9]मद्दनं मथ्थनं तेज धारा। तुहीं देवता देव त्रय लोक हारा ॥
तुही जोगिनी जोग जोगं कपालं। तुही कल्प [10]मैं कंप रांघंत आलं॥छं०४३॥
तुही विस्न रूपं तुहि विस्न माया। तुही तारनं जन्न संसार आया ॥
कियौ अस्वमेधं पुनर्जन्म आवै। नही जन्म मातंग तो ध्यान पावै ॥छं० ४४॥

---

१. ए० कृ० को०—सो दिष्षं। २. ए० कृ० को०—हाली।
३. ए० कृ० को०—सद्गुरं, तद्गुरं। ४. मो०—सुरिज्ज।
५. ए० कृ० को०—कहावै। ६. मो०—पूजै।
७. ए० कृ० को०—कर बत, कर बत्त।
८. ए० कृ० को०—"सिद्ध सिद्धंति"।
९. मो०—माहव। १०. ए० कृ० को—मैं कप्प।

तुअं ध्यान मातंग अस्नान पूरं। करै अर्घ [1]आचार उग्गंत सूरं ॥
तनं तम्मनं नं मयं निर्विकारी। इमी जमन [2]अप्पं सदिष्षी अकारी॥ छं० ४५॥

स्तुति के अन्त में पृथ्वीराज का यमुना जी से वर मांगना ।

कवित्त— गंगा मूरति विसन। ब्रह्म मूरति सरसत्तिय ॥
जमुना मूरति ईस। दिव्य देवन मुनि थप्पिय ॥
मिली जाइ [3]झल मंग। गंग सागर अवधारिध ॥
ता सोमेसर रोग। दोष दोषह तन टारिय ॥
अब सुभट सहित देवी सु तन। करि निरमल तन मोह मय ॥
इह कहत जग्गि नृप मूरछा। प्रति बुल्लो प्रथिराज तय ॥ छं० ४६॥

सोमेस की मूर्छा भंग होने पर पृथ्वीराज का पुन ब्रह्मज्ञान को युक्तिमय स्तुति करना ।

साटक— [4]त्वं मे देह सु भाजनेव [5]सरिसा जीवं धनं प्रनायं ॥
दाहं अग्गि सु क्रम्म दारुन धरे आवस्य [6]बंदं करं ॥
सं रुद्धं जम जोग तिवृत तनै अद्धं पलं मध्ययं ॥
जीवी वारि तरंग चंचल धियं बिस्मत [7]अस्नंतरं ॥ छं० ४७ ॥
आसा अस्य सरोवरीय सलिलंपंषी वरं [8]मुद्धयं ॥
सुष्वं दुष्वय मध्य वच्छ तवयं सावास्य त्रै गुन्नयं ॥
मोहं पत्तय रत्त वृन्नव क्रमे फूलं फलं धारनं ॥
एकश्रय संतोष दोष तिगुना अस्याय वा निर्गनं ॥ छं० ४८ ॥
यों भूतं आभूत बर्ष सु सतं आयुर्बलं अद्मृतं ॥
तेषा अर्द्ध निसा गतं रवि उभै बाल्यैंच वृद्धेगता ॥
प्राप्तं जोवन रत्त मत्तय रस व्याधं कुधं बंधनै ॥
ना भूतं संसार तारन गुने [9]संभार निस्तारयं ॥ छं० ४९ ॥

इस प्रकार मूर्छा जगने पर पृथ्वीराज का गन्धर्व यंत्र का जप करना जिससे मूर्छित लोगों का शिथिल शरीर चैतन्य होना ।

दोहा— ग्यान ध्यान अस्तुति करिय। भयसु प्रसन्नय देव ॥
राज सहित सामंत सब। जगे मूरछा एव ॥ छं० ५० ॥

१. ए०—आचार ।
२. ए० कृ० को०—अप्पं ।
३. ए० कृ० को०—जल बंध ।
४. ए० कृ० को०—त्वमे ।
५. ए०—सरसी ।
६. ए० कृ० को०—सबदं ।
७. ए० कृ० को०—नर ।
८. मो०—सुठयं ।
९. मो०—संसार ।

गंध्रब मंत्र सुइष्ट [1]जिय । आराध्यौ प्रथिराज ॥
[2]बरुन दोष तन ताप गय । उठि निद्रा जनु भाज ॥ छं० ५१ ॥

पृथ्वीराज का सोमेश्वर को सिर नवाना ।

पद्धरी –प्रथिराज राज सिर नामि आइ । आनंत मरम तुम सकल राइ ॥
सरिता रु ताल वापी अन्हाइ । निसि समय बरुन तन ग्रस्यि पाइ ॥छं० ५२॥
सरवरिय केलि सोइस्त [3]आइ । पाताल ईस क्रीलै सुभाइ ॥
सुमिरै न नाम सन सुद्ध [4]ध्याइ । उपजै सु विघन कै धर्म जाइ ॥ छं० ५३ ॥
भौसेन तब्ब तहँ एक ठाइ । करि वेद पठन तहँ विप्र गाइ ॥
करि होम जाप किस्नह पराइ । भए सुद्ध पाय गए तन [5]पुलाय ॥ छं०५४ ॥

सोमेश्वर को लिवा कर पृथ्वीराज का राजमहल में आना ।

दूहा बरुन दोष मेंटयो सुप्रथु । ग्रेह संपते आय ॥
देषि पराक्रम सोम नृप । फूल्यौ अंग न माय ॥ छं० ५५ ॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके बरुण कथा नाम
अड़तीसमो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ ३८ ॥



---

१. ए० कृ० को०–हुव ।
२. ए० कृ० को०–बरन ।
३. ए० कृ० को०–पाइ ।
४. ए० पाइ, कृ० को०–आइ ।
५. ए० कृ० को०–फुगाइ ।

# अथ सोमबध सम्यो लिष्यते ।

## ( उन्तालीसवां समय । )

### भीमदेव की इच्छा

कवित्त— गुज्जर धर चालुक्क । भीम जिम भीम महाबल ॥
कोइ न चंपै सीम । कित्ति बर रीति अचंगल ॥
सोमेसर संभरिय । तास मन अंतर सल्लै ॥
प्रथीराज ढिल्लीस । रीस तम [1]अंतर नल्लै ॥
मिलि मंत तत्त बुझ्झवि मरम । करिय सेन चतुरंग सज ॥
धर लेउ आज दुज्जन दवटि । एकछत्र मडोति रज ॥ छं० १ ॥

### भीमदेव का दिल्ली पर आक्रमण करने की सलाह करना ।

पद्धरी— संभरिम राज गुज्जर नरेस । रत्तो जु साम दानह [2]असेम ॥
[3]कालिंद कूल जंगलिय जास । प्रथिराज अकस रप्पै इलास ॥ छं० २ ॥
चंपो जु श्रप्प उर रषै डंस । मंन मध्य भीम इम भूमि गंस ॥
हारे जुआरि कलमलिय [4]षेल । चालुक्क चित्त इम [5]मिलन सेल ॥छं०३ ॥
कुलटा छयल्ल जिम मिलव हेत । इम षगन षेत चहुआन चेत ॥
जिम चंद सूर मनि राहु केत । कलभलिय चलिय उर भीम तेत ॥छं० ४ ॥
रानंग देव झाला नरिंद । बुल्यो मु राइ चालुक्क इंद ॥
[6]तमि कह्यो ताम हो इतत रोस । झलहलत अग्गि ज्यों जग्गि कोस
॥ छं० ५ ॥

बुल्लाइ सव्व भर इक्क ठौर । चढ़िवाइ वेगि बर करो दौरि ।
षेलंत नारि नर लेइ गढ्ढ । इम लेउ भूमि षल षग्ग बढ्ढि ॥ छं० ६ ॥
जिम करिब बाल बर मिटत धूरि । तिम इला आउ चहुआन चूरि ॥
भज्जंत षील जिम बर सुहाल । सभरिय भूमि इम करों हाल ॥ ७ ॥

कवित्त— बोलि कन्ह कढ्ढीं नरिंद । रानिग राज बर ॥
धीरा सिम अयसिंघ । बीर धवलग देव धर ॥
धोल हूरै सुरतान । बीर सारंग मकवानं ॥
जूनामढ़ ततार । सार लभ्यो परवानं ॥

---

1. मो०—अंबर ।
2. ए० कृ० को०—अरेस ।
3. मो०—कालंद ।
4. ए० कृ० को०—षेव ।
5. ए० कृ० को०—मलन ।
6. मो०—मत ।

मत मंति सज्जि चालुक्क भर । पुव्व वैर साल्यौ हियैं ।।
केती ८ बरस संभरि धरा । रहै रंग बब्बर कियैं ।। छं० ८ ।।
गाथा—सोमसी रन जिला । केवा किन्न संभरी राजं ।।
[1]तं केलि कलहुंतं । सल्लै सूल षग्ग [2]मग्गायं ।। छं० ९ ।।

सब सरदारों का कहना कि वैर का बदला अवश्य लेना चाहिए ।

कवित्त—बोली राव रानिंग । बोलि चौरासिम भानं ।।
स्यामा स्याम नरिंद । भीर कढ़्ढी रन थानं ।।
अति उदार अति रूप । भूप साईं रन रष्षन ।।
चाहुआन बरसिंह । [3]बिझ्यौ बड़वानल भष्षक ।।
जै जैत क्रित्ति संसै न करि । सुबर वैर कढ़्ढौ विषम ।।
भारथ्थ कथ्थ भावै भवन । सुभर मुत्ति लब्भै सुषम ।। छं० १० ।।
दूहा—सुगम पिंड संग्रहिय बर । जुग जोम [4]नह लब्भ ।।
हिम ग्रीषम पावस सु तप । करै बीर प्रति अब्भ ।। छं० ११ ।।

भीमदेव के सैनिक बल की प्रशंसा ।

भुअंगी—करै बीर बीरं सु बीरं प्रकारं । लगे राह चहुआन सो जुद्ध सारं ।।
सु रावत्त रत्ता अभीरत्त कोनं । करै षेत भीमंग की सोन जोनं ।। छं० १२ ।।
करै कोन जमजोति ओरयं प्रकारं । गनै कोन बेलू सु गंगा प्रकारं ।।
गिनै कोन तारक्क ते [5]तेज भोरै । लरै कोनु चालुक्क सो जुद्ध सोरै
।। छं० १३ ।।

भीमदेव की सेना का इकट्ठा होना ।

गाथा—फट्टे पुट्टु फुरमानं । धाये धराजित्त जिताइं ।।
इम जुट्टे सब सेनं । ज्यों भू नीर वढ्ढि सरताइं ।। छं० १४ ।।

भीमदेव की सेना की सजावट और सैनिक
ओजस्विता का दृश्य ।

विअष्षरी—जुट्टें दल पहु पंग [6]अपारं । हैगं बर भर लब्भि न सारं ।।
बनै हयं नय पंष समानं । पहू भूमी जनु पंष उड़ानं ।।छं० १५ ।।
गज गज्जैं गज्यौ जनु नीरं । मद्दव बद्दल आनि समीरं ।।
दिषियै सूर नूर बहु पूरं । संध्या सागर [7]नूर करूरं ।।छं०१६।।
चल्लै मल्ल मंग मल्हारे । धावैं धर पग पाहर कारे ।।
कच्छे कच्छे बंधे डोरी । चंदन चोरि चिढि जनु होरी ।।छं०१७।।

---

१. ए० कृ० को०, "तंकेलि कुलहंत" । २. ए० कृ० को०—मग्गाई ।
३. मो०—बिझ्झो । ४. ए० कृ० को०—नहि ।
५. मो०—तेज । ६. ए० कृ० को०—अपारं ।
७. ए० कृ० को०—सूर ।

जिन पय भूमि न ढिल्लैं कोई। तिवरै लरै जानि जम दोई ॥
पाइक पग पिन्नै जनु नठ्ठं। बंडा कढ्ढि वढ़े गज दढ्ढं ॥छं० १८ ॥
गोरी बिन तिन लोह न छिज्जै। धार अनी कर बर ठेलिज्जै ॥
चंचळ अस्वह [१]नंषत सूरं। सूर तेज जिन मुष्ष सनूरं ॥ छं० १९ ॥
बंकी भोंह भयंकर नैनं। फूली बंबर लग्गे गैनं।
रत्ते [२]स्वामि ध्रम्मं रस रंगं। जोग जुगति मनचढ्ढत जंगं ॥छं०२०॥
नेहू न देहू न माया ग्रेहं। चितत सदा ब्रह्म मन लेहं ॥
तेग त्याग मन मंड न अंगं। सुब्भत सेन मनों सुभ्र गंगं ॥ छं० २१ ॥
गढ्ढ परे न्रप गाहत गढ्ढं। जिम वाराह मोथ रस दढ्ढं ॥
औगुन अंग न स्वामित जंगं। ज्यों सह गोन दुहागिल रंगं ॥छं०२२॥
यों आतुर रत्ते षग मग्गं। ज्यों कुलटान छैल मन लग्गं ॥
दसहूं दिसि दारुन दल वढ्ढं। ज्यों धुर बद्दल भद्दव चढ्ढं ॥छं०२३॥
सिलह सज्जि बढ्ढे बल बंकं। रीछ लंगूर मनों कपि लंकं ॥
विष्षत सेनहू नैन भुलाई। मानहु साइर पार डुलाई ॥ छं० २४ ॥
अमरसिंह सेवर परिमानं। भैरू भट्ट तत्त बुधि जानं ॥
बंभन लीला लच्छिन मंडें। देव क्रंम मब बंधि रु छंडे ॥ छं० २५ ॥
सांम रूप सेवर परिमानं। दान रूप बर भट्ट सुजानं ॥
भेद रूप दुज राज वकारं। डंड रूप चारन आकारं ॥ छं० २६ ॥
लीने भीम संग चव मंत्री। दुष्ट अरिष्ट रमे जिन [३]जंत्री ॥
सुर्गं मृत्यु पाताल सुसंकं। अस आडंबर मंडत कंकं ॥ छं० २७ ॥

भोलाराय भीम का साम दाम दंड और भेद स्वरूप अपने चारों मंत्रियों को बुलाकर उचित परामर्श की आज्ञा देना।

दूहा—साम दाम अरु भेद करि। निरनै दंड रु सार ॥
[४]च्यारि [५]दूत चतुरंग मन। बर सिषंन आकार ॥ छं० २८ ॥
ए बुलाइ चालुक्क बर। मंत्री भोरा राज ॥
अमरसिंह सेवर प्रसन। मंत्र जंत्र गुन काज ॥ छं० २९ ॥
[६]इनहिं समीप बुलाइ करि। बोलिय भीम नरिंद ॥
ज्यों तुम जंपो [७]त्यों करों। तुम [८]छत मो सुख [९]निंद ॥ छं० ३० ॥

---

१. मो०—वढ्ढं, वढ्ठं। २. मो०—जनुंषत।
३. मो०—साम। ४. ए० को०—पाइ।
५. ए०—मंत्री। ६. मो०—इनह।
७. ए० कृ० को० ज्यौ। ८. मो०—बत।
९. ए० कृ० को०—ग्यंद।

मंत्रियों का कहना कि इस कार्य्य में विलंब न करना चाहिए।

जंपि सु मंत्री मंत्र तव। सुनि भीमंग सुदेव ॥
धरती वर पर अप्पनी। लेत न कीजै [1]छेव ॥ छं० ३१ ॥

राज्य प्राप्त करने की लालसा से गत भीषण घटनाओं का ऐतहासिक उदाहरण।

साटज—भूमीनं धर धम्म क्रम्म [2]निरतं, बंध्यो बधें पाडवं ॥
भूमी काज दधीच आस मृगया, नित्तं बज्रं कारनं ॥
केऽइयं भुअ काज रामय बनं, दसरथ्थ मंगे बरं ॥
सा भूमी क्रित कारनेव सरसा, लेहाययं भूमय ॥ छं० ३२ ॥

पुनः मंत्रियों का आख्यान कहना।

कवित्त—जा जीवन जग पाइ। आइ अवनी रस रंगह ॥
जो जा जीवन वलह। विनोद रवह मन पंगह ॥
जा जीवन कज्जह। कपूर पूरन प्रभु कोकह ॥
जा जीवन आरंभ। कित्ति सा धम्म सु रोपह ॥
जिहि काज जियन तप जप करहि। भमर गुफा साधहि अवस ॥
तिहि जियन [3]त्यागि मंडय कलह। तो भूमिय लभ्भै सु [4]रस ॥छं० ३३॥

दूहा—सो जीवन इम पहुनि करि। अच्छित सती समान ॥
चावद्दिसि नथ्थै निढिर। यों लभ्भै [5]भिम पान ॥ छं० ३४ ॥

भोलाराय का सेन सज कर तय्यारी करना।

सुनत मंत चल्लिय न्रपति। सज्जि सेन चतुरंग ॥
अनु बद्दल बहु उम्मए। दिट्ठु न परत [6]नभंग ॥छं० ३५ ॥

सेना के जुड़ाव का वर्णन।

अरिल्ल—हाला हलं मिलत्तं सेनं। [7]ज्वाला मलि [8]ज्वालाहू क्रत्तेनं ॥
दैवत देव बंधि चतुरंगी। है हिलम्र हिंदू दल [9]नंगी ॥ छं० ३६ ॥

गाथा—सो चतुरंगय सेनं। हय गय सज्जि बीर उर रेवं ॥
अरुनोदय गुन मंतं। जानिज्जे सूरतं बीरं ॥ छं० ३७ ॥

भीमदेव के सिर पर छत्र की छाया होना।

दूहा—उठ्यो छत्र छिति राज सिर। त्रिपत बीर रस पान ॥
यों सब सेना रज्जियै। ज्यों जोगिंद जुआन ॥ छं० ३८ ॥

---

१. ए० कृ० को०—सेव। २. मो०—सग्गं।
३. मो०—काव। ४. मो०—सर।
५. ए० कृ० को०—त्रिम। ६. ए० कृ० को०—नर्भग।
७. मो०—भाला। ८. मो०—भालाहू। ९. ए० कृ० को०—लंगी।

कवि की उक्ति कि मंत्री सदैव भला मंत्र देते हैं परन्तु वे होनहार को नहीं जानते।

कहहि मंत्र मंत्रिय सुमति। विधि विधि सुविधि न जान॥
कै भंजे कै रंजई। कै [1]दिवत्त प्रमान॥ छं० ३९॥

सेना का श्रेणीबद्ध खड़ा होना।

आनिअ [2]अल्लित साल गुन। विधि चालुक्क सयन्न॥
पुब्ब बैर सोभित्ति को। भिरि भंजे रिन तन्न॥ छं० ४०॥
पंच सहस पंचौ सुक्रत। पंचौ पंच प्रकृत्त॥
पंच रष्षि पंचौ ग्रहै। तो भारथ्थ सु जित्त॥ छं० ४१॥

सेना समूह का क्रम वर्णन।

दूहा—सली मिली कज्जल वन्न। भेक भयानक भंति॥
तिन अग्गें घर मँडे। तिन अग्गें गज पंति॥ छं० ४२॥

उक्त सभासमूह की सजावट के आतंक की पावस ऋतु से उपमा वर्णन।

माधुर्य—गज पंति चल्लिय जलद हल्लिय गरज नग घन भुल्लियं॥
हल हलन घंटन घोर घुंघर नाग दुम्मर डुल्लियं॥
गत लग्गि गिरवर पुरहि तरवर हलहि घरवर धाहही॥
झलकंत दंत कि पंत बग घन धाम कल सति गावही॥ छं० ४३॥
गज बहुत मदहद [3]मनहुँघन मद छुट्टि [4]छछन उम्भरे॥
पग जोरि मोरि मरोरि मुर जनु दिष्षि सुरपति लुम्भरे॥
बसि पीलवाननि ढाल हालनि बनिय बैरष साजही॥
मनुं सिषर गिरि वर काम अंगन छत्र चमर कि राजही॥छं०४४॥
अंध धुंधन चलत मग्गन सुनत बज्जन चल्लही॥
वै कोट ओटन अगड़ मग्गत सिषर गिर रद झल्लही॥
दल मुष मंडिय मेंघ छंडिय मनहु सुरपति वज्जयं॥
सुर सोम सोमह मझ्झ मोमह ग्रेह तजि प्रज भज्जयं॥ छं० ४५॥
परि देस देसन रौरि दौरिय सुनिय संभरि रज्जयं॥
बर मंगि बाजिय सिलह संचिम [1]वहै भोरा अज्जयं॥ छं० ४६॥

---

१. ए० कृ० कौ०—दैवत्त।    २. मो०—अनति।
३. मो०—मनक।    ४. मो०—वहीं।

इसी अवसर में मुख्य सामंतों सहित पृथ्वीराज का उत्तर
की तरफ आना और कैमास के संग कुछ सामंतों को
पीठि सेना की तरफ आने की आज्ञा देना

कवित्त— उत्तर वै विजयंत । रोहु रत्तौ प्रथिराजं ॥
सोमेसर ढिल्लीस । संग सामंत सुराजं ॥
षीची राव प्रसंग । आम जहाँ घट भारिय ॥
देवराज बग्गरिय । भान पट्टी षल हारिय ॥
उद्दिग्ग बाहु [1]पम्मार भर । बलिय राव बलिभद्द सम ॥
इत्तनें रष्षि कैमास संग । कलहु कूच किन्नौ सुक्रम ॥ छं० ४७ ॥

पृथ्वीराज के चले आने पर उन सब सामंतों का भी चला
आना जिनके भुजबल के आश्रित दिल्ली नगर था ।

दूहा—जिन कंठन ढिल्ली नयर । ते रष्प प्रथिराज ॥
रसित स्वामि अभ्यंतरहु । कलहु न [2]इच्छन काज ॥ छं० ४८ ॥
सुनत पुकारहु छोहु छकि । सत्तिय सत्त प्रमान ॥
चढ़त सोम चढ़्ढे हयन । विटि नछिन्न भान ॥ छं० ४९ ॥
रन बन घन सोमेस सुत । सज्जि सेन चतुरंग ॥
को विद गुन मन ज्यों रमत । ज्यों भर जानत जंग ॥ छं० ५० ॥

उसी समय पूर्व बैर का बदला लेनें के लिये भीमदेव का अजमेर
पर चढ़ आना, प्रातःकाल की उसकी तैयारी का वर्णन ।

कवित्त— नाग कलं मलि भार । सार सज्जत रन रज्जन ॥
दै दुवाहु चालुक्क । भीम भारथ सों लग्गन ॥
सोझत्ती बर बैर । बहुरि हालाहल मच्च्यौ ॥
भरन पहुंचिय [3]आव । लेष लंघै को रच्यौ ॥
करि [4]न्हान दान इष्टं सु जप । भट अभंग सज्जे समुद ॥
विगसंत नयन दिय बयन । मनों प्रात फुल्ले कुमुद ॥ छं० ५१ ॥

इधर कन्ह और जैसिंह के साथ सोमेश्वर का भीमदेव के
सम्मुख युद्ध करने के लिये तैयार होना ।

कुसुम जुद्ध कुसुमेक । कुसुम संग्राम कुसुमेकहु ॥
आदि जुद्ध संपनो । दैव बढ्यौ दुति देकहु ॥
संभरि वै संभरिय । राज सोमेसह कज्ज ॥
उत्तर दिसि प्रथिराज । गयौ उत्तर दिसि भज्ज ॥

---

१. ए० कृ० को०—पम्मार ।
२. ए० कृ० को०—इच्छत ।
३. ए० कृ० को—आउ ।
४. को०—न्हानु ।

जै सिंह देव जै सिंह सुअ। सुअ प्रमान पय [1]डड घरी ॥
इल अचल अचल लग्गन नदिय। गरिल ग्गागर उभ्भरी॥छं०५२॥

सोमेश्वर की सेना की तैयारी वर्णन।

हनुफाल —सजि सेन सोम अगार। सुनि सज्ज सेन प्रकार॥
सोमेस सूर बिचार। सजि चढ़े बीर जुझार॥ छं० ५३॥
*धरा धरा कंपिय भार। ... ... ... ... ॥
चढ़ि राइ वालुक पान। धर धरिय दिल्लि सुथान॥ छं० ५४॥
सुनि श्रवन संभरि राज। बर बज्जि [2]विजयत बाज॥
तन [3]त्रविधि तूर तरंग। विधि मंडि बीर विजंग॥ छं० ५५॥
दल देषि सूर सुसंग। उर होत अरियन पंग॥
ढलकंत ढिल्लिय ढाल। मधु माघ नूत तमाल॥ छं० ५६॥
छुटि अचंग अच्छनुपार। पाहार फारि प्रहारि॥
उड्डि बृत्त तिड्डिय सेन। मनों राम लंका लेन॥ छं० ५७॥

सैनिकों का उत्साह सोमेश्वर की वीरता और
कन्हराय का बल वर्णन।

कवित्त —त्रिविध साज बज्जिय। अवाज भेरी कोकिल सुर॥
भवर झुंड झंकार। चीर मोरह दुरंत बर॥
बर बसंत मम वीर। नच्चि तोपार त्रिभंगिय॥
[4]रन रत्तो सोमेस। भीम भारथ अनभंगिय॥
दल धरकि भरकि काइर सरकि। हरषि सूर बज्जिय करम॥
कन्हा नरिंद प्रथिराज बिन। सुभर कक माडिय सरम॥ छं०५८॥

युद्ध प्रारंभ होना।

दूहा —सुबर बीर मंड्यो समर। रन उतंग सोमेस॥
दै दुबाह [5]दुज्जन घरी। घरी सु अक्क तरेस॥ छं० ५९॥

---

१. कृ० को० मो०—इंड।
* यद्यपि यह पाठ मो०-प्रति में ५३ छंद का चतुर्थ चरण करके दिया हुआ है किंतु अन्य तीनों ए० कृ० को० प्रतियों में छं० ५३ के चतुर्थ चरण का "सजि चढ़े बीर जुझार" पाठ है। अतएव यह पाठ भेद नहीं होसकता, आगे चलकर छंद भंग भी है-इससे मालूम होता है कि इसके साथ का दूसरा चरण लेखक की भूल से छूट गया है।
२. मो०—विजयतु।
३. ए० कृ० को०—विधि।
४. को० कृ०—मर, ए०—मर।
५. ए० कृ०—दुर्ज्जन।

कन्ह का वीरभेस और तदनुसार सेनापति उसका व्याख्यान।

कवित्त—जा दिन जीव द जम्म। क्रम्मता दिय जंम पच्छी॥
सुष्ष दुष्ष जय अजय। लोभ माया नन सुच्छी॥
काल कलह संग्रही। मोह पंजर आरुढी॥
[1]मुगति मग्ग सुझी न। ग्यानं अंतहु किन सुढी॥
प्रतिब्यंब अंब अंबहु जुगति। मुगति क्रम्म सहु उद्धरै॥
केवल सु ध्रम्म [2]षिग्गिय तनहु। कन्ह कंक जो सुद्धरै॥ छं० ६०॥

दूहा—वीर गज्जि गज्जिय विवुध। * नर निरदोष सघोष॥
संभरवे [3]संमर सुमति। नृप लगि सुमत अमोष॥ छं० ६१॥

कन्ह की आंखों की पट्टी खुलना।

कवित्त—सजिय सकल सन्नाह। दाह जनु दंगल पट्टिय॥
सुमरि साह इक देव। दुबन दल देषि [4]दपट्टिय॥
छुट्टिय पट्टिय नयन। भइ दुंदभी गयन्ना॥
नेज वेग भ्रम भ्रमिय। मच्छ आरीठ भयन्ना॥
फूलहु सु धार धर कन्ह वर। कर पर छुट्टिय छह परिय॥
पग सट्ठि नट्ठि भीमंग दल। बल अभूत कन्हा करिय॥ छं० ६२॥

दोनों हिंदू सेनाओं की परस्पर ओजस्विता का वर्णन।

दूहा—काल चंपि वर चंपि कल। नर निर्घोष निसान॥
[5]सुवर वीर हिंदुअ सयन। वर वीरा रस पान॥ छं० ६३॥

कन्हराय के युद्ध का पराक्रम वर्णन।

† कलाकल—कलहंतय केलि सु कन्ह कियं। जु अनंदिय नंदिय ईस बियं॥
नचि [5]नौ रसमं इक कन्ह भरं। मय मंषि भयानक अंत करं॥छं०६४॥
झमकंत सु दंतन अस्सि झरी। जनु विज्जुलि पष्षत मेघ परी॥
उड़ि घुंघरियं निय छाइ जनं। जनु सज्जिय [6]जुग्ग जुगद्दि पनं॥छं०६५॥

---

1. कृ० को०—मुकति, ए०—मुकति। 2. ए० कृ० को०—छवी
3. ए०—संमर। * ए० कृ० को०—नर निर बोस बोष।
4. ए०—दुपट्टिय, मो० को०—लपट्टिय। 5. मो०—नौ रस मैं।
6. मो०—सज्जि।
† इस छंद को "को" प्रति में मधुराकल करके लिखा है और "मो" प्रति में भ्रमरावली करके लिखा है परंतु भ्रमरावली छंद यह है नहीं। भ्रमरावली अथवा नलिनी छन्द ५ सगन का होता है पर इस छंद में केवल चारही सगन है।

बजि [1]बीरश्र इक्क निसान घुरं। जनु बीर जगावत बीर उरं।
दुअ सेन बलं असियो बरषी। नचि जुग्गनि षप्पर लै हरषी ॥छं० ६६॥
[2]जिनके सिर मार दुआर झरै। वहुन्यो नन पंजर आय परै ॥छं० ६७॥

कवित्त – कहर मगर जिम षेल। ठेल सेलन सम ठिल्लहि ॥
इक्क धुकत धर तुट्टि। * इक्क वल्लन गल मिल्लहि ॥
इक्क कमंध उठंत। इक्क अंतन आलुझ्झहि ॥
इक्क हथ्थ [3]पग झरहि। टिक्कि षग [4]पग बिन झुझ्झहि ॥
[5]तरफरत इक्क धर मीन जनु। रन रवन्न [6]छित्रिन कन्यो ॥
घन घाइ घुम्मि घट धुकि [7]धर। इम सु जुद्ध कन्हह [8]भिन्यो ॥छं०६८॥

कन्ह राय का कोप।

किन्न दंति बिन दंत। सुभट सीसन बिन किन्निय ॥
हय किन्निय बिन नरनि। सेन भीमह करि झिन्निय ॥
[8]बुद्धा बिन किय काल। बाल बर बिगरिन दिष्षिय ॥
पल हारिय पल पूर। सूर कन्हा भय भिष्षिय ॥
कीनी सुकित्ति भूमी अचल। सबल सस्त्र सह झंझरिय ॥
मदमत्त गंध महियों [9]दुरिय। मनों वाय वृच्छह गुरिय ॥ छं० ६९ ॥

दूहा – सत्तह [10]आराधिय सुमहि। हरि दाढा ग्रन जान ॥
[11]सो संमरि सोमेस बर। सो कीनी पहिचान ॥ छं० ७० ॥

अपनी सेना को छितर बितर देख कर भीम देव का
रोस में आकर स्वयं युद्ध करना।

कवित्त - मध्य रूप मध्यंत। मध्य [12]धम्मन तन मोचन ॥
सिद्ध सुरध अनुरद्ध। वृद्ध वय कामति सोचन ॥
[13]पुत्र बिना बिन बंध। बन्न सु बंध्यो भीमंदे ॥
सार सुक्रत आरद्ध। सुष्ष लष्षं तंमंदे ॥
बंभनिय बिनै सद्धी सयन। ★नय तरत्त रत्ती सुगति ॥
सोमेस सूर सोमेस सों। सार लग्गि बीरह सुभति ॥ छं० ७१ ॥

---

१. ए० कृ० को०—इक्क।
२. मो०—जिन।
* मो०—इक्क बुल भग्गल मिहकहि।
३ ए० कृ० को०—षग।
४. मो०—षग।
५. ए० कृ० को०—तरफंत।
६. ए० कृ० को०—छत्री।
७ ए० कृ० को—लन्यो।
८. ए० बुधा, कृ०—बुधवा।
९. मो०—दुरत।
१०. ए० कृ० को—आआरिय।
११. ए० कृ० को०—से मरिबै सोमेस बर।
१२. मो०—धूम्र।
१३. ए० कृ० को०—पुत्रि।
★ मो०—"नयन तरत्त तरती सुगति"।

कन्ह और भीम देव का परस्पर घोर युद्ध होना।

रसावला—

रसं बीर मत्ते, लरै लोह तत्ते। धुरा कन्ह मत्ते, रनं [1]रोस दत्ते ॥ छं० ७२ ॥
मनों काल [2]दंते, रसं रुद्र रत्ते। झरै फुल्ल पत्ते, विमानं बिहत्ते ॥ छं० ७३ ॥
बगंगे बिहत्ती, उड़ै गज्ज मुत्ती। असं मंस कत्ती, बही धार रत्ती ॥ छं० ७४॥
उमा हाथ कत्ती, उछारंत छत्ती। महा भीम मत्ती, हसी रुद्र रत्ती ॥ छं० ७५॥
तजै मोह बंसं, मिलै हंस हंसं। झरै अंत झूमी, मनों मेघ भूमी ॥ छं० ७६ ॥

कवि की उक्ति।

कवित्त—सघन घाय निघाइ। † मच्यौ को मरन अहुट्टिय ॥
सूरबीर संग्राम। धीर भारथ्थ स जुट्टिय ॥
कोन खेत तजि गयो। कोन हन्यौ को जित्तो ॥
लिषं अंक बिन कंक। कोन माया रस बित्तो ॥
छह घरी श्रोन असिवर उभयो। धार मार रुधि धार चलि ॥
संजुत्त अग्गि धूमह संजुत। [3]छलि बलि बीर बलिष्ट बलि ॥
॥ छं० ७७ ॥

युद्ध स्थल की उपमा वर्णन।

सिद्धि रिद्ध विष्फुरिय। लुथ्थि पूर लुथ्थि अहुट्टिय ॥
श्रोन सलिल बढ़ि चलिय। मरन मन किक्कन जुट्टिय ॥
कलमल सिर बहि गुरिय। नयन अलि बास सु बासिय ॥
जंघ [4]मगर कर मीन। कच्छ धुप्परि षग चासिय ॥
पोइनी अंत सेवाल कच। अंगुलि पग करि भिंग झरि ॥
सोमेस सूर चहुआन रन। भीम भयानक जुद्ध करि ॥ छं० ७८ ॥

दूहा—हय गय जुद्ध अनुद्ध परि। बहुत सार असरार ॥
★मानों आलुग अंत को। आनि सँपत्तो पार ॥ छं० ७९ ।

कन्हराय का भीमदेव के हाथी को मार गिराना।

कवित्त—सोमेसर अरि सूर। ताहि [5]दीनै [6]बरि वानै ॥
नल कूबर मनि ग्रीव। जमल भग्गा [7]तह कान्है ॥

---

1. मो०—रोष। 2. ए० कृ० को०—बत्ते।
† मो०—मुच्यो कौमर आहुट्टिय"।
3. ए० कृ० को०—बलि। 4. ए० कृ० को०—मकर।
★ ए० कृ० को०—मनों जोग जुगति को। 5. ए० कृ० को०—दीनो।
6. ए० कृ० को०—वर। 7. मो०—तर।

वे सराव नारद प्रमान । दरसन हर लद्धिय ॥
इन तमंग उत्तरै । सार कड्ढे बर बढ्ढिय ॥
त्रिष्वात माल मत्तौ कलह । असुर सुरन मत्तौ [1]महन ॥
कड्ढै सुरत्त कित्तिय सुभट । सु कविचंद [2]कित्ती कहन ॥छं०८०॥

दोनों सेनाओं में परस्पर घोर युद्ध ।

भुजंगी — बजे बीर बीरं सु सारं षनक्कं । महा मुक्ति बत्ते सु बीरं रनक्के ॥
गजे बीर बहं करभाल सद्दं । सनाहं ससूरं बहै सार हद्दं ॥ छं० ८१ ॥
नचै अंग रंगं ततथ्थे तथंगं । [3]लचै रंक चित्तं मनं सूर [4]पंगं ॥
बढै बंक कंकं ससंकी घरानं । नगं नग्ग जुट्टे अभग्गं परानं ॥ छं० ८२ ॥
ठनक्कंत घंटं रनक्के नफेरी । भया मोह दोषन्न सूरन्न [5]नेरी ॥
धरं धार ढोरैं ढंढोरैं सु ढालं । मनों चक्र फेरैं कि पंकं कुलालं ॥ छं० ८३ ॥

आमराय यद्दव और उसके सम्मुख खंगार का युद्ध करना,
दोनों की मतवाले हाथियों से उपमा वर्णन ।

कवित्त — समर समुद भीमंग । मध्य बड़वानल राजं ॥
चाहुआन चालुक्क । रोस जुट्टे बल साजं ॥
दल दष्षिन जदु जाम । कलप अंती कर कुप्पो ॥
[6]ता मुष्षहू षंगार । झार अग्गी झर रुप्पो ॥
बिरचे कि [7]महिष बलबंड बल । दल [8]चमूह चवदंत हुअ ॥
न्रप काम जाम इक जहर झर । बहुर रूप पिष्षेति दुव ॥छं०८४॥

रसावला —
जदू जाम जोधं, षंगारं सरोधं । भरं भार क्रुद्धं, रमै रोस उद्धं ॥छं० ८५ ॥
करें केलि कंकी, घुले लज्ज पंकी । कररं करारे, मनों मत्तवारे ॥ छं० ८६ ॥
पियें लोहू छक्कं, बकै मार हुक्कं । धरा धीर घूनें, फिरं अश्व सूनें ॥छं० ८७॥
विना दंत दंती, किए क्रुद्धवंती । गिरे कूट कारे, झरें रत्त धारे ॥ छं० ८८ ॥
परें [9]सार मारे, भयानं निनारे । हयं पाइ एकं, फिरे षेत केकं ॥छं० ८९ ॥
दुअं मुष्ष लग्गें, डिगै नाति डिग्गें । परें लोह पूरं, गिनै नाति सूरं ॥छं०९०॥
बहे श्रोन धारं, झरें [10]झिन्न तारं । ... ... ... ॥ छं० ९१ ॥

१. ए०—महन । २. मो०—कीरति ।
३. ए० कृ० को०—लंग । ४. ए० कृ० को०पले ।
५. ए० कृ० को०—मेरी । ६. मो०—तमु ।
७. ए० कृ० को०—मयव । ८. ए० कृ० को०—समूह ।
९. मो०—भार । १०. ए०—फिरन, कृ० को० मो०—झिरन ।

उक्त दोनों वीरों की मदान्ध बैल से उपमा वर्णन ।

गाथा—यों लग्गे रन सूरं । ज्यों मत्तं [1]वृषभ रोस रंगाइं ॥
गरजें घर पुर धुंदे । तक्कें घाइ अप्प अंगाइं ॥ छं० ९२ ॥

इन वीरों का युद्ध देखकर देवताओं का विस्मित होना और पुष्प वृष्टि करना ।

दूहा—अंमर घर पन्नग असुर । पिषि सहु रष्षित नैन ॥
सुमन ससंभ्रम पिष्षि क्रम । सुमन स[2] वृष्टिय गैन ॥ छं० ९३ ॥
सघन घाइ घूमत विघट । षिलै कि पन्नग मंत्र ॥
विस भोए डंविस सबल । [3]सगति नही जुग [4]जंत्र ॥ छं० ९४ ॥

सोमेश्वर जी के वाम सेनाध्यक्ष बलभद्र का पराक्रम वर्णन ।

कवित्त—वाम अंग सजि संग । बलिय बलिभद्र बिरचि रन ॥
सेत चमर गज सेत । सेत गज झंप करनि गन ॥
सेत हयन गज गाह । घंट घूंघर घनघोरं ॥
वष्षर पष्षर जीन । सार दद्दुर दल रोरं ॥
गज गाज बाजि नीसान धुनि । अति उब्भर दल जोर वर ॥
बजि लाग राग सिंधू स धुनि।करन सु उयल्ल[5]पल्थल्लधर।।छं०९५॥

भीम देव की सेना का भी मावस की रात्रि के समान छूट कर आगे बढ़ना ।

दूहा—पावस मावस निसि धुनिय । सजि सारंगी आइ ॥
तिमिर षेत घन धाइ मिलि । जानिक लग्गी लाइ ॥ छं० ९६ ॥

सोमेश्वर जी की तरफ के बहुत से ★कछवाहे वीरों का मारा जाना ।

भुजंगी—मिले सेन [6]क्रूरं कहरं करारे । छुटे बान कम्मान करि वार धारे ॥
परैं कत्तियं घात निरघात वीरं । फिरं रुंड मुंडं तनं तच्छ [7]नीरं ॥छं० ९७॥
उड़ैं दंत सुंडं भसुंडं निनारे । मनों कज्जलं कूट अहि चंद वारे ॥
उड़ै टोप टूकं गुरज्जं प्रहारे । मनों सूर सीसं वसे चंद तारे ॥ छं० ९. ॥

---

१. मो०—मनयं रोसं ।
२. मो०—प्रष्टिय ।
३. मो०—सकति, ।
४. ए०—तंत्र ।
५. मो०—पथ्य ।

★ कछवाहा क्षत्रियों की एक जाति विशेष को कहते हैं । वर्तमान जैपुर राज्य उसी वंश में है । कवि ने इस कछवाहा शब्द के लिये प्रायः कूरंभ शब्द प्रयोग किया है जो कि कूर्म (कच्छप, कछुआ) शब्द का अपभ्रंश है ।

६. ए० कृ० को०—क्रूर ।
७. मो० नीरं ।

भई तीरयं भीर अप्रेव मानं। सरं पंजरं पथ्य थंडेव आनं ॥
मिले सेल भेलं भएकं भयंती। कुटे धान मानों घनं कूटकंती ॥ छं० ९९ ॥
रजं रज्ज रज्जे सुरज्जे अनूपं। रमैं जानि वासंत भूपाल भूपं ॥
जिनं कच्छ वच्छं धरं धम्म धारे। तिनं झल्लियं षग्ग अरि सस्त्र झारे ॥
॥ छं० १०० ॥
जिते काछवाचं जितं धम्म धारी। तिनं ठिल्लियं भार भर भीर फारी ॥
धरं धुक्कियं धार कूरंभदेवं। सुभै सस्त्र सज्या मनों संत नेवं ॥ छं० १०१ ॥

**भीमदेव की सेना का चारों ओर से सोमेश्वर को घेर लेना।**

दूहा - दच्छिन पच्छिम वाम दल। वृत्त अनुद्धिय मार ॥
गोल गहुर गाजी अनी। सोमेसर अरि भार ॥ छं० १०२ ॥

**उस समय चहुआन बीरों का जीवन की आशा छोड़ कर युद्ध करना।**

गाथा - बज्जे रन रनतूरं। गज्जे गहर सूर पल चूरं ॥
मंडे निजर करुरं। छंडे मरन मोह गासूरं ॥ छं० १०३ ॥

**सोमेश्वर और भीमदेव का परस्पर साम्हना होना।**

साटक - पिष्षेयं सोमेस गुज्जर धनी, मचकंदु निद्रा तयं ॥
जलधेयं गंजाल कोपित वलं, हालाहलं नैनयं ॥
जो बंडं करवान कणित दलं, अज्जेन आयातयं ॥
श्री बीरं चहुआन वानति वलं, चालुक्क संघातयं ॥ छं० १०४ ॥

**भीमदेव और सोमेश्वर दोनों की सेनाओं का परस्पर युद्ध करना।**

भुजंगी - बढ़े वान चहुआन चालुक्क षेतं। महा मंत्र विद्या गुरं मुक्र जेतं ॥
घने घोर नीसान गज्जे गहारं। उठे जानि प्रासाद वर्षा [1]प्रहारं ॥छं०१०५॥
बजी भेरि झंकार नफ्फेरि नादं। तड़क्कंत बिज्जू करभ्भाल सादं ॥
छुटी बान जंत्री उड़ी गेन अग्गी। [2]महादेव बीरं चषं निद्र भग्गी ॥छं०१०६॥
सहन्नाइ सिंधू सुरं हर्ष वीरं। नचें ताल संभाल वेताल श्रीरं ॥
नचें नृत्य नीसान नारद्द वाई। चढ़ी व्योम त्रिम्मान अपछरि सुहाई ॥
॥ छं० १०७ ॥
जके अष्ष गंध्रर्व कोतिग्ग हारी। प्रलैकालयं ष्वाल [3]ष्याल विचारी ॥
दुवं दिग्गपालं दुवं छत्रधारी। दुवं ढाल ढिंचाल मल्लं करारी ॥छं० १०८॥
दुअं [4]तबल हारं दुवं बिरद बानं। दुअं भूमि संघार हिं१ हृदानं ॥
दुअं सूर पूतं दुअं [5]कस्य पाए। दुअं दंद दारुन्न बाजे बजाए ॥ छं० १०९ ॥

---

१ मो०—पहारं। २. ए० कृ० को०—महावीर देवं।
३. को०—चषी, ए० कृ० को०—अषी। ४. ए०—तम, कृ० को०—तल्व।
५. को०—कुस्य, ए० कृ०—भस्य।

दुबं लोह मेवाड़ मंडूर मानं । दुबं हूंकि हुंकार बड़ुदेव रानं ॥
हुवं सैन स्याही अलं बह्लानं । दुअ' गञ्ज गुम्मानयं तेज भानं ॥ छं० ११० ॥
रची चच्चरी लोह डंडं करारी । प्रवृत्तीय बेरा अचंती करारी ॥
[1]सरं बाल भालं भिदे अंग जीवं । हुयं हीस मढे गरज्जे करीवं ॥ छं०१११॥
तुटै हड्ड मंसं धरंगं अचंती । गहे अंत गिद्धी गयंनं भमंती ॥
उठं छीछ तारं अपारं उतंगं । सुरं वृष्ट बंधूक पुजं [2]जुतंगं ॥ छं० ११२ ॥
छटं मझ्झ सझ्झं नरं केक कच्चे । लरें अंग हथ्यं बिना केक रच्चे ॥
उड़े खुप्परी षग्ग झारं करारी । मनों चंद सूरं दधी पूज धारी ॥ छं० ११३ ॥
किते घाइ अघ्घाइ घट घूम लुट्टैं । [3]तिनं जम्म जनं क्रमं बंध छुट्टैं ॥
किते लोह छक्के रनं भूमि घूमें । तिनं वास बैकुंठ कै ठाम घूमें ॥छं० ११४॥
जिते अंगं अंगं परे टूटि न्यारे । तिनं उप्पजी मुक्ति कै भूम त्यारे ॥
कहै कब्बि बष्षान कि बनि तेनं । फलै [4]कष्षि पच्छं मरंनं जितेनं॥छं०११५॥
कवित्त—हालाहल बित्तयौ । सार मत्तौ झोलाहल ॥
जुग्गिनि जय जय जपहिं । पस्सु पंषिन कोलहल ॥
धर परंत धुरि धरनि । उत्त मंगत्तिहिं कारहिं ॥
झर झरंत षग्गाह । बीर डंकिनि डक्कारहिं ॥
महि मच्चि महूरत मरन रन । सद्द आइ जय सूर करिय ॥
चहुआन सूर सोमेस रन । षंड षंड तन झरि परिय ॥ छं०११६ ॥

अपना मरण निश्चय जान कर सोमेश्वर का अतुलित वीरता
से युद्ध करना और उसका मारा जाना ।

हय गय नर भर परिय । भिरिय भारथ सम्मानं ॥
सोमेसर संचयो । मरन निहचै उनमग्नं ॥
रत्त रंग सबरंग । जंग सारह उझ्झारे ॥
हुक्कि मार धकि सार । झुम्मि झग सार [5]सु रारे ॥
कलहंत कंक अनभूत हुअ । उडहि हंस हंसन मिलहिं ॥
तन तुट्टि रुधिर पल हड्ड सन।कै कमंध उठि रन भिलहिं॥छं०११७॥

सोमेश्वर के साथ मारे गए हाथी घोड़े पदाती एवं रावत
सामंतों की संख्या कथन ।

बाजि नंषि सोमेस । सहस बर इक्क प्रमानं ॥
[6]तिन मझ्झ कहिं पंचास । बीर भारथ भरि पानं ॥

१. ए० कृ० को०—रसं ।
२. ए० कृ० को०—भुतंगं ।
३. मो०—तनं ।
४. ए०—ष्षिष्ष ।
५. मो०—मुरारे ।
६. मो०—तिन मझ्झ सु पंचास ।

तीन तीस षट परे । पर्‍यौ सोमेसर षेतं ॥
गिद्धि सिद्धि बेताल । कंक बंध्यौ सिर नेतं ॥
लच्छी सु मुगति अदभुत जुगति । हंस हकि हंसह मिल्यौ ॥
सोमेस करी सोमेस गति । पंच तत्त पंचह मिल्यौ ॥ छं० ११८ ॥

**सोमेश्वर का मरना और भीमदेव का घायल होकर मूर्छित होना ।**

दूहा—जुज्झि पर्‍यौ सोमेस घर । डोला चालुक राय ॥
दुहुं सेन झरि घर परे । बजी बत्त षग चाइ ॥ छं० ११९ ॥
नए भृत्य नृप रिष्षि के । ज्यों फिरि करिहैं झुज्झ ॥
चतुरानन चिंता भई । नर भारथ्य अबुज्झ ॥ छं० १२० ॥

**सोमेश्वर को मुक्ति सहज ही मिली ।**

गाथा—जा [1]मुक्कि जोगिंद । कालं काह भ्रम्म भ्रमाइं ॥
सा मुत्ती सोमेसं । इक्क छिने लब्भियं राजा ॥ छं० १२१ ॥
भूमी भरंत भरयं । कलयं कर कथ्थि कथ्थेवं ॥
जै जै जंपि जगत्तं । है है नभ्भ सद्द सुर यायं ॥ छं० १२२ ॥

**पृथ्वीराज का सोमेश्वर की मृत्यु सुन कर भूमि शय्या धारण करना और षोड़सी आदि मृत्युकर्म्म करना ।**

कवित्त—सुन्यौ राज प्रथिराज । भूमि सिज्जा अवधारिय ॥
तात काज तिन पिंड । दान षोडस विच्चारिय ॥
भट्ट मट्ट सद्दयौ । राज गति श्रब्ब प्रकारं ॥
द्वादस दिन प्रथिराज । भूमि सज्या संथारं ॥
बिन भोग भोज इक टंक करि।सुहथ दान दिय राज बर ॥
दिन्नौ न कोइ देहै न कोइ । इनौ दान अनमंत नर ॥छं० १२३॥

**पृथ्वीराज का भूमि गो स्वर्णादि दान करना और पण करना कि जब तक भोराराय को न मार लूंगा न पाग बांधूंगा न घी खाऊंगा ।**

अट्ठ सहस दिय धेन । । *तब प्रथ्थी विधि धारिय ॥
हेम श्रृंग षुर हेम । तौल द्वादस हिमसारिय ॥
जुगति जुगति विधि नान । दान षोड़स विस्तारं ॥
तात बैर संग्रहन । लेन प्रथिराज विचारं ॥
घृत मुक्कि पाघ बंधन तजिय । सुवृत बीर लीनो विषम ॥
चालुक्क भीम भर गंजिके । कढ़ौ तात उदरह सुषम ॥छं० १२४॥

---

1. ए० कृ० को०—मुत्ति, मुक्ति ।
* मो०—"तब प्रथिराज मुधारिय" पाठ है ।

अरिल्ल -धिग ताहि ताहि जीवन प्रमान । सध्यो न तात बैरहु बिनाव ॥
राजिदु दृष्टि रग तेत नेन । बढ्यो सु रोसु बर उमड़ि गेन ॥छं०१२५॥

**पृथ्वीराज का भोलाराय पर चढ़ाई करने की इच्छा करना परन्तु मंत्रियों का पृथ्वीराज को अजमेर की गद्दी पर बैठाने का मंत्र देना ।**

दूहा -सजन सेन चाहै न्रपति । बैर तात प्रथिराज ॥
पाठ पुब्ब बैठन मतौ । पच्छ सु जुद्धह काज ॥ छं० १२६ ॥

**पृथ्वीराज का राज्याभिषेक ।**

कवित -बोलि विप्र प्रथिराज । तस बुद्धी अधिकारिय ॥
राज क्रंम सब आन । ध्रम्म क्रम्मह तन धारिय ॥
जग्य आप मति जोग । क्रम्म बंधन बल बधन ॥
दिषत [1]मुष्ष जनु [2]ब्रह्म । पाप भंजन जन सज्जन ॥
जोगिंद जोग पुज्जै नहीं । काल त्रिदस आनै सुभति ॥
सासींति सूर सोमहु करन । सुविधि सूर मंत्री सुमति ॥छं०१२७॥

दूहा--राज विप्र सुवृत । जजन सुजग्य पवित्र ॥
तन्न कोइ पुज्जै नहै । क्रम बारन बर मित्र ॥ छं० १२८ ॥

**पृथ्वीराज का दरबार में बैठना और विप्रों का स्वस्तयन पढ़ कर तिलक करना ।**

पद्धरी -आएसु विप्र दरबार बार । [3]साधंत जोग मति सिद्ध [4]सार ॥
मतिवंत [5]रत्ति प्रथमीत जोग । जुग जगति सेव तिम [6]देन भोग ॥छं०१२९॥
पूजै प्रकार [7]साधन अनेव । तिन प्रसन होइ तन मद्धि देव ॥
देषेति विप्र इन विधि प्रकार । आनंत बुद्धि तसी प्रचार ॥ छं० १३० ॥
महि मगन मंडि नहीं निकट फंद । दिष्षंत देहु आनंद कंद ॥
प्रथिराज इंद्र राजिंद जोग । अप्पै सु मुक्ति अरु भुक्ति भोग ॥ छं० १३१ ॥
धर धरनि भिरन दै दान राज । सोवन्न भुमि मंडी विराज ॥
पर सहस सहस बर हेम इक्क । अप्पै सु दान मानहु विसिक्क ॥ छं०१३२ ॥
[8]जोगिंद [9]मत्ति प्रथिराज किन्न । बर बीर धीर साधंत जिन्न ॥ छं० १३३ ॥

---

१. मो०—मुष्य
२. मो०—ब्रिम्ह ।
३. कृ०—साधक्त ।
४. ए० कृ० को०—धार ।
५ ए० कृ० को०—रत्त ।
६. कृ० ए०—मीन ।
७. को० मो०—साधन ।
८. ए० कृ० को० जोगिंद ।
९. मो०—मंति ।

**पृथ्वीराज का ब्राह्मणों को दान देना और दरबार में नृत्य गान होना।**

दूहा—विविध दान परिमान करि। निगमबोध सुभ थान॥
लिय विष्षा जहां ध्रम्म सुत। करि अभिषेक नृपान॥ छं० १३४॥

भ्रमरावली—नव बीर नवं रस बीर नच्यौ। भ्रमरावलि छंद सु चंद रच्यौ॥
सिधि बुद्धिय विप्र समान घरं। मति जानत तत्त सुमत्ति गुरं॥ छं० १३५॥
गुर आनन गो विध तत्त सुरं। मनु बिंब सु बिंबर रंभ डरं॥
त्रिय दिष्षिय रंभति रंभ गती। ... ... ... ॥ छं० १३६॥
बय स्याम सषी गुन गौर धरं। कविचंद मु व्रनन कित्ति करं॥
तमकी तम तेज किरंन [1]रजं। तिन देषत चंद कलाति लजं॥ छं० १३७॥
गुर सत्त बुधं गुरमत्त ग्रसं। तिन कै उर काम ककश नसं॥
चहुकें नग ज्यों गज मग्ग फिरे। तुटि वार प्रहारत धार धरे॥ छं० १३८॥
.. ... ... । मनु तारक तेज ससी उचारै॥
छलकै छिति मत्ति अराइ जलं। झलकै जनु मुत्तिय मुत्ति गसं॥ छं० १३९॥
गुर च्यार ग्रहं गुरु जीव रवी। प्रगटी जनु जोति सु तेज हवी॥ छं० १४०॥

**दर्बार में सब सामंतों सहित बैठे हुए पृथ्वीराज की शोभा वर्णन।**

कवित्त—प्रगटि राज दर जोति। रंग रवनी रस गावहि॥
पाट बैठि प्रथिराज। सब्ब सामंत सु भावहि॥
दधि तंदुल हरि दूब। सुम्भ रोचन कसमीरं॥
मनों भान में भान। प्रगटि कल [2]किरन सगीरं॥
दिष्षियै बाल गावत सरन। सपत सुरस [3]षट राग [4]मति॥
संसार भेद आभेद [5]रत।पत्ति [6]प्रकृति साधत [7]सुरति॥छं०१४१॥

भुजंगी—कुरंगीं सु चंगी द्रपंगं ति वाले। इकं मोल अमोल लोलंत भाले॥
गरे पुप्फ माला बिसालाति धारें। मयंका मुषी कंठ[8]कलयठ सारें॥छं०१४२॥

दूहा—चित मति गति सारंत विधि। न्रप जै जै प्रथिराज॥
मनों इंदु सुरपुर गहन। उदै करै मनु साज॥ छं० १४३॥
लोइ स पते तिन महल। जहं सामंत नरिंद॥
इच्छिनि अंचल गंठ जुरि। मनों इंद्रानी इंद्र॥ छं० १४४॥

---

१. ए०—बरं। २. ए० कृ० को० किरति।
३. ए० कृ० को०—षट। ४. ए० कृ० को०—गति।
५. मो०—रम। ६. ए० कृ० को० प्रगति।
७. मो०—सुरति। ८. मो०—कलकंठ।

भुजंगी —
नृपं इंछिनी गंठि बंधी प्रकारे । मनों कामता काम की बुद्धि तारें ॥
दुहूं रंग रंगी सु रंगीति साधी । मानों जीव गुर राहु एकंत बाधी॥छं० १४५॥
सही सत्त मंतं प्रकारे निनारे । मनों मेनिका रंभ आवे अधारे ॥
वरं देषि असमान अभिमान जानै।बने कौन वृप्रं त ता बुद्धि दानै॥छं० १४६॥
दूहा —चोअग्गानी लच्छि दै । सब सामंतन सथ्थ ॥
जस जा हथ्थन विप्प के । भौ कामिनिति समथ्थ ॥ छं० १४७ ॥
गाथा —उभै राम बर सूरं । सामंतं सत्त षट दूनं ॥
ता अप्पन प्रथिराजं । चौ अग्गा लच्छि संग्रामं ॥ छं० १४८ ॥

**इंछनी से गठबन्धन हो कर पृथ्वीराज का कुलाचर संबन्धी पूजन विधान करना ।**

भुजंगी—
भई,कामना काम कामित्त राजं । दियो कन्ह चहुआन हथ्थी विराजं ॥
उभै राज राजंग जोगिंदु मित्तं । मनो देवता जीव के जग्य जत्तं॥छं० १४९॥

**पृथ्वीराज का राज गद्दी पर बैठना । पहिले कन्ह का और तिस पीछे क्रमानुसार अन्य सब सामंतों का टीका करना ।**

दूहा—प्रथम तिलक सिर कन्ह किय । दुत्तिय निड्डर रठौर ॥
इन अग्गह सुभ संत करि । तापछ सुम्भर ओर ॥ छं० १५० ॥

कवित्त—कियो तिलक वर कन्ह । पाट प्रथिराज विराजहि ॥
मनों इंद्र अरधंग । हथ्थ इंदीवर राजहि ॥
चमर सेत सोभंत । ढुरत चावद्दिसि मीसं ॥
चमर सेत सोभंत । ढुरत चावद्दिसि मीसं ॥
मनों भान पर धरिय । किरनि ससि की प्रति रीसं ॥
अवनीस इंद्र लग्यो तपन । ध्रुअ सुतेज तप उद्धरन ॥
सुरतान गहन मोषन करन । बहु बीरां रस संविग्रन ॥छं० १५१॥

**पृथ्वीराज की शोभा का वर्णन ।**

कनक दंड सिर छत्र । सुभत चोहान सीस पर ॥
कै तरत्त ससि भान । तेज मंगल जंगल गुर ॥
ग्रह सुसंत संग्रहन । पंच पंचो अधिकारिय ॥
चावद्दिसि चहुआन । दिष्टि नवग्रह बल टारिय ॥
प्रज मिलिय आनि बढ्यो अनंद । चंद छंद चातिग रटहि ॥
प्रथिराज सु बर दुज्जन मनहु।काल ब्याल कारन ठटहि॥छं०१५२॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके भोला भीम विजय सोमेस बंधनो नाम उन चालिसमों प्रस्ताव सम्पूर्णम् ॥ ३९ ॥

# अथ पज्जून छौंगा नाम प्रस्ताव लिष्यते★ ।

## ( चालीसवां समय । )

पृथ्वीराज का पिता की मृत्यु पर दिल्ली आना ।

दूहा –† सुनि कगद प्रथिराज जब । बध्यो भीम सोमेस ॥
आतुर धरि आयो जहां । दिल्ली देस नरेस ॥ छं० १ ॥

पज्जून राय कछवाहे की पट्टन के संग्राम में वीरता वर्णन ।

दूहा -कित्ति कला कूरंभ बल । कहत चंद बरदाय ॥
ज्यों पट्टन संग्राम किय । जाइ सु भोग राइ ॥ छं० २ ॥
सुनी राज प्रथिराज ने । झाला रानिंग सूय ॥
बिरद बुलावे महबली । छौंगा सज्यो सभूय ॥ छं० ३ ॥

पृथ्वीराज का पज्जून राय के सिर पर छौंगा‡ बांध कर
लड़ाई पर जाने की आज्ञा देना ।

कवित्त छौंगा ला सिर छत्र । सीस बंध्यो पज्जून ॥
जस जयपत्त जु आनि । करं परसन मह [१]ऊनं ॥
अप्पातें घर रैठि । रीस कीनी चालुक्का ॥
हीय घटक्के साल । बान संभरि बालुक्का ॥
पुच्छेव पल्ह कुरंभ कों । अप्पानो दल टरियो ॥
पज्जून मलयसी वीर वर । करन कूच उच्चारयो ॥ छं० ४ ॥

दूत का पृथ्वीराज को समाचार देना कि भोलाराय इस समय
सोनिगर के किले में है और यहां पर पज्जूनराय
का चढ़ाई करना ।

दल भोला भीमंग । साल चितिउ सोनिगर ॥
किये कूच पर कूच । काल घेन्यो कि कूट गिर ॥

---

★ मो० प्रति में "पज्जून कछवाहा छौंगा नाम प्रस्ताव" ऐसा पाठ है ।

† यह दोहा मो० प्रति में नहीं है और पाठ से भी क्षेपक ज्ञात होता है ।

१. ए० कृ० को०–दूनं ।

‡ एक प्रकार का राजसी या सरदारी चिन्ह जो पगड़ी के ऊपर बांधा जाता है जिसे कांगी भी कहते हैं । सपुरेच, कलगी तुर्रा इत्यादि का एक भेद है ।

चंद मंहि ओपम्म । सरद राका परिमानं ॥
उदधि मद्धि जिम अनिल । अलधि लंका गढ़ आनं ॥
दल दूत राज पिथ्थहु कहिय । हक्कार्‍यौ पज्जून बल ॥
तुम जाइ जुरो [1]ऊपम करो । हनो राज भीमंग बल ॥ छं० ५ ॥

दूहा—सकल सूर कूरंभ वर । सथ लिन्नी अप [2]अत्ति ॥
समर धीर बीरत सबर । लज्जी परै न [3]भत्ति ॥ छं० ६ ॥

पज्जूनराय की चढ़ाई की शोभा वर्णन ।

पद्धरी—

चढ़यो बीर पज्जून कूरंभ सथ्थं । मनों कच्छियं जोग जोगी समथ्थं ॥
दुअं तोन बंधे दुअं लै कमानं । * मनों उत्तरा पथ्थ पारथ्थ जानं ॥छं० ७ ॥
दुअं असं बंसं रचे रथ्थ ओरं । लगे पाइ छत्री उठी भोमि भोरं ॥
कियो पट्टनं कूच चालुक्क थानं । अपं सथ्थ बीरं सु लीए जुवानं ॥ छं० ८ ॥
पुछै पंथ पंथी तनं सच्च जंपै । सुनै दुष्ट बैरी तितं तेज कंपै ॥
इकं चित्त इष्टं [4]निजा साइ मानें । इसे बीर कूरंभ रैवान जानें ॥ छं० ९ ॥
तहा घेरियं ग्राम चालुक्क रायं । अचानक बीरं दरब्बार आयं ॥ छं० १० ॥

दूहा—★चौकी भीमानी चढ़ै । झाला रानिग सथ्थ ॥
छौंगा बीर महाबली । बर बीरा रस कथ्थ ॥ छं० ११ ॥

पज्जूनराय का घेरा डालना । मलय सिंह का मुकाबला करना ।

कवित्त—चंपि काल पज्जून । बीरा भोरा भीमंदे ॥
कै आयो उप्परै । फुट्टि पायाल सबद्दे ॥
सकल सेन चमक्यो । बीर भोरा उठि जग्यो ॥
मलैसीह मुषकाल । हाल सम [5]व्याल सु [6]भग्यो ॥
[7]बक्कार बीर छौंगा गह्यो । सिर मंडन लिय हथ्थ धरि ॥
आए सु सीस पज्जून करि । समर बाल बीरं सुबरि ॥ छं० १२ ॥

पज्जूनराय का चाबुक भूल जाना और फिर सात कोस से लौट कर चालुक की भरी सेना में से चाबुक ले आना ।

दूहा—लै छौंगा बर [8]बीर बलि । चावक भूल्यौ हथ्थ ॥
सात कोस ते बाहुर्‍यौ । बर बीरा रस कथ्थ ॥ छं० १३ ॥

---

१. ए० कृ० को०—ऊमर । २. ए० कृ० को०—जित्ति ।
३. ए० कृ० को०—मित्ति । ★ मो०—मनों उत्त पारथ्थ जानं ।
४. ए० कृ० को०—निज ।
★ ए० कृ० को०—"चिठ्ठी चिमान चिट्ठवी" । ५. ए० कृ० को०—व्यालह ।
६. ए० कृ० को०—जग्गी । ७. ए०—चक्कार । ८. ए०—वलि ।

पट्टन हट्टन मझ्झ ते । लै आयौ फिरि धीर ॥
ता पाछें बाहर चढ़यो । दल चालुक्की बीर ॥ छं० १४ ॥

**चालुक सेना का पीछा करना और पज्जून राय का उसे परास्त करना।**

भुजंगी—चढ़े पच्छ चालुक्क सो सज्जि सेनं । हकारे नरिंदं सु कूरंभ तेनं ॥
सुने सद्द क्रम्मं फिरे तथ्थ बीरं । छुटै तीर तीरं मनों सिंधु नीरं ॥ छं० १५ ॥
बजै घाइ अध्घाइ गज्जै हवाई । बजे आवधं मझ्झ आवद्ध झाई ॥
मिले बीर बीरं स्वयं सूर भारे । परे रंग जंगं मनों मत्तवारे ॥ छं० १६ ॥
झरै सार सारं बिनंगीस उठ्ठे । मनो सिगनं भद्दवं रेनि वुठ्ठे ॥
घनं रत्त घंटै उमा बीर रत्तं । परे अठ्ठदह बीर कूरंभ पत्तं ॥ छं० १७ ॥
परे सहस चालुक्क द्वैबान बीरं । तहां इत्तनें भान अस्तंम नीरं ॥ छं० १८ ॥

**छौंगा देकर भीमदेव का पट्टन को जाना और मलय सिंह और पज्जून राय की कीर्ति का स्थापित होना।**

दूहा मलैसीह पज्जून रा । दस दिसि किनि अवाज ॥
दे छौंगा भोरा फिर्यो । गयो सुपट्टन राज ॥ छं० १९ ॥

**पज्जून राय का पृथ्वीराज को छौंगा नजर करना।**

गयो सुचालुक ग्रेह तजि । रही करै गिरि [1]लाज ॥
छौंगा कूरंभ रावलै । [2]कर दीनो [3]प्रथिराज ॥ छं० २० ॥

**पृथ्वीराज का पज्जून राय को ही छौंगा दे देना और एक घोड़ा और देना।**

राज सु छौंगा फेरि दिय । बर है वर आरोहि ॥
घटि चालुक [4]बढ़ि कूरमा । अयुत पराक्रम [5]तोहि ॥ छं० २१ ॥
मलैंसिंह रानिग सुत । सुभ्भर भोरा राज ॥
कूर्म अचानक यों पर्यो । ज्यो तीतर पर बाज ॥ छं० २२ ॥
★पज्जून राइ महाबली । मलैंसिह धर पारि ॥
छौंगा लै पाछे फिर्यो । सुनि चालुक्क पुकार ॥ छं० २३ ॥

**चन्द कवि की उक्ति से पज्जून राय के वीरशिरोमणि होने की प्रशंसा।**

बहुत जुद्ध कीनो सुबर । सुभर तेज प्रथिराज ॥
भट्ट चंद कीरति तबै । कूरंभह सिरताज ॥ छं० २४ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके पजून कछवाहा छौंगा नाम च्यालीसमो प्रस्ताव सम्पूर्णम् ॥ ४० ॥**

---

१. ए० कृ० को०—लज्ज । २ मो०—कर दानो ।
३ ए० कृ० को—प्रभु हृष्य । ४ मो०—बधि । ५. ए० कृ० को०—तवी ।
★ छन्द २१ और २२ मो०—प्रति में नहीं है । इन छन्दों में पुनरुक्ति है इस से इनके क्षेपक होने का भी सन्देह हो सकता है ।

# अथ पज्जून चालुक नाम प्रस्ताव लिष्यते।

## ( एकतालीसवां समय। )

जै चंद के उभाड़ने से बालुका राय सोलंकी और शहाबुद्दीन की सेना का दिल्ली पर आक्रमण करना।

दूहा —[1]बालुक्का हिंदू कमध। और सु गोरी साहि॥
सामभेद जैचंद किय। पति दोली सम ताहि॥ छं० १॥

दूत का पृथ्वीराज को यह खबर देना।

कवित्त—आइ षबरि चहुआन। [2]सु दल बालुक्कराइ सजि॥
आइम पंग नरेस। साह साहाब बैर कजि॥
लष्ष दोइ भर दोइ। पुरह षोषंद सुआइय॥
दिषि है गै अनमत्त। दूत ढिल्ली दिसि धाइय॥
प्रथिराज रुधिरु कारी कढ़िय। समह राम [3]प्रोहित्त रढ़िय॥
सुरतान समध बालुक कमध। [4]कहैं कौन चम्मू चढ़िय॥छं० २॥

पृथ्वीराज का विचार करना की पज्जून राय से यह कार्य्य होना संभव है।

चालुक्का परि राइ। बीर बज्जे नीसानं॥
सकल सूर सामंत। षग्ग मग्गं किय पानं॥
सबर सेन सुरतान। राज प्रथिराज बिचारिय॥
बिन कूरंभ को दलै। नृपति इह तथ्थ उच्चारिय॥
जो त्रियन बस्य नन द्रव्य बसि। मरनसु तिन जिम तन मनैं॥
सिर धरै काम चहुआन को। बियो काम चित्त न गनै॥ छं० ३॥

पृथ्वीराज का पज्जूनराय को [5]बुलाना।

दूहा —बोलि राज प्रथिराज तब। पान हथ्थ दिय साज॥
कहौ जाइ कूरंभ [6]कौं। इह किज्जै हम काज॥ छं० ४॥

पृथ्वीराज का सभा में बीड़ा रखना और किसी का बीड़ा न उठाना, सबका पज्जूनराय की प्रशंसा करना।

कवित्त—सुनि सुबत्त कूरंभ। कोइ झिल्लै न पान बर॥
बड़गुज्जर दाहिम्म। सूर चालुक्क चंपि धर॥

---

१. मो०—चालुक्का। २. मो०—"सुबर चालुक्का राइ सजं।
३. ए० कृ० को—प्रोहि। ४. मो०—कहौ काम चढ़ै।
५. ए० कृ० को—बाब। ६. ए० कृ० को—कौं।

परमारह कमधज्ज । बीर परिहारय भट्टिय ॥
सकल सूर बर नटे । काल चपे मति षट्टिय ॥
पज्जूनराइ षग अग्गरो । करै नाम निरमऊ सु धर ॥
इन सम न कोइ रजपूत रन । डरहि काल [1]दिष्षिय [2]निजर ॥छं० ५॥

**पज्जूनराय का भरी सभा में बीड़ा उठा कर दोनों शत्रुओं का ध्वंस करने की प्रतिज्ञा करना ।**

ए कूरंभह बीर । धीर आवृन धनुद्धर ॥
* ओ मह नह पूजंत । जोग पल षंडन सब्बर ॥
इनह अप्प बल दोरि । जाइ असि असि अरि झारिय ॥
एकल्लै पज्जून सिंघ । परि पिसुन पछारिय ॥
लै पान सीस कूरंभ धरि । सकल सूर सामन नटि ॥
बालुककराइ हिं दुमह । विषम काल व्यालह सु जुटि ॥ छं० ६ ॥

**मुलतान और कमधज्ज के दल की सर्प और अफीम से उपमा और पज्जूनराय की गरुड़ और ऊँट से उपमा वर्णन ।**

दूहा --कालव्याल सुरतान दल । कमध सु पपय कूट ॥
हरि बाहन पज्जून दल । ते सजि धाए [3]ऊँट ॥ छं० ७ ॥

**पज्जूनराय के बीड़ा उठाने पर सभा में आनन्द ध्वनि होना ।**

भुजंगी --लियौ पान पज्जून कूरंभराइं । स्वय जानने मोइ कीनी सु भाइं ॥
मिलि अग्गि कूरंभ पोषित जान । गई टुट्ट चहुआन सुरतान मान ॥छं०८॥
बजे दुदुभी देव देवं सु थानं । भयौ सुष्ष कूरंभ चित स भान ॥ छं० ९ ॥

**पृथ्वीराज का पज्जूनराय को घोड़ा देना ।**

दूहा --लरन हथ्थ लिय तेग बर । बगसि राज नव बाज ॥
लिए कूरंभ कुल उज्जले । सीस नवाइ समाज ॥ छं० १० ॥

**चढ़ाई के लिये तय्यार होकर पज्जूनराय का अपने कुटुम्ब से मिलना और उसके पांचों भाइयों का साथ होना ।**

कवित्त --[4]षग्ग बंधि कूरंभ । आइ पज्जन अप्पन भर ॥
सुभर बीर बलिभद्र । तात पज्जन सथ्थ वर ॥
कन्ह बीर बर बीर । सिंघ पाल्हन सुधार ॥
मलयसिंह सब हथ्थ । संग लीने भर मार ॥
चित स्वामिध्रंम सो अरि भिरन । लरन मरन तकसीर नन ॥
सुनि राग बीर काइर धरकि । बजिग बीर नीसान घन ॥छं०११॥

---

१. ए० कृ० को०--दिष्षै । २. ए० कृ०--नजरि ।

* मो०--प्रति--प्रोसम पुज्जै जोग पल षडन बीर ।

३. ए० कृ० को०--ऊँट । ४. कृ० को०--षगा ।

पज्जूनराय की चढ़ाई की शोभा वर्णन ।

दूहा—बजिग बीर नीसान घन । पावस सक्र समीर ॥
चढ़िग जोध पज्जून भर । सज्जि हयगय बीर ॥ छं० १२ ॥

भुजंगी—
चढ़्यो बीर बलिभद्र कूरंभ रायं । कला पथ्थ कोटं सुजोटं दिषायं ॥
छबी तेज मुष्षं सु सोभंत बीरं । मनों केवलं अंग बीरं सरीरं ॥ छं० १३ ॥
चढ़्यो बीर संगं नरं सिंग रायं । दिठी दिट्ठ दिट्ठी मनों बेद गायं ।
चढ़्यो राइ पज्जून छत्रं सुधारे । बदै जाहि स्वामी रवी रत्त भारे ॥छं०१४॥
द्रुमं सीस फेरै पज्जूनं सहेतं । मनो बाज राजं परं बंधि नेतं ॥
चढ़े सेत बंधी सयं सज्जि सारं । तिथं पंचमी पूर आदीत बारं ॥ छं० १५ ॥

पज्जून राय के कूच की तिथि वर्णन ।

दूहा - तिथि पंचमि रवि बार बर । छंडि पंच भर आस ॥
चढ़े जोध है गै परिय । [2]मुगति सु लूटन रासि ॥ छं० १६ ॥

पज्जून राय का कृत वीरताओं का वर्णन ।

साटक—[3]धीरंजं धर धीर कूरम बली, पज्जून रायं बरं ॥
जित्तेतं सुरतान मान सरसं, आवृत्त बानं बिषं ॥
भूयो बाल भुआल भारथ कृतं, कृष्णों घ।।ा घट्टियं ॥
तं काजं बर बीर धीर धरयं, संसार मुक्तं बरं॥ छं० १७ ॥

पज्जून राय की चढ़ाई का आतंक वर्णन ।

पद्धरी—चढ़ि चल्यो सेन कूरंभ बीर । झपटीय जानि साइर गंभीर ॥
बंधिय सुतीन कूरंभ मंत । जाने कि जोग जोगाधि अंत ॥ छं० १८ ॥
तहां हुए सगुन ए सुभ्र रूप । दाहारसिंघ रवि रथ्थ जूप ॥
दाहिनैं पूठ मृग मृगिय जाय । बामह सुग्रीव सारस सुभाय ॥ छं० १९ ॥
उत्तरै तार देवीति वार । हहकंत सद्द जुगिनिय भार ॥
मृगराज मिल्यो दंतह प्रमान । [4]बंदे सुराज पज्जून आन ॥ छं० २० ॥

पज्जून राय का यवन सेना के मुकाबिले पर पहुंचना ।

दूहा—सकल सूर कूरंभ बर । भान भयन मुष बीर ॥
तबै राइ चालुक्क बर । आइ [5]संपत्तो तीर ॥ छं० २१ ॥

---

१. मो०—परि । २. ए० कृ० को०—मुकति ।
३. ए० कृ० को०—धीरज्जं । ४. ए०—बद्दी, कृ०—बंदै ।
५. ए० कृ० को०—संपत्तौ ।

**कमधुज्ज और यवन सेना से पज्जून राय का साम्हना होना।**

आइ संपत्ते सूर भर। सुरताना कमधज्ज ॥
कूरंभह पज्जून सम। चढ़े जोध गुर गज्ज ॥ छं० २२ ॥

**दोनों प्रतिपक्षी सेनाओं का आतंक वर्णन।**

पद्धरी—दुअ दीन हिंदु ममुहु प्रमान। चालुक्क राइ अरि मलन भान ॥
चहुआन सूर रबि जेम बीर। पट्टन सु राइ अरि ग्रमन धीर॥छं०२३॥
कूरंम दान षग रूप दीन। असान जान रज रूप कीन ॥ छं० २४ ॥

दूहा—करिण मेन ममुष मुबर। गरूड़ ब्यूह किय बीर ॥
लरन मरन भारथ्थ क्रत। जज्जर करन सरीर ॥ छं० २५ ॥
[1]ग्रिद्ध ब्यूह कूरभ करि। नाग ब्यूह सुरतान ॥
षा ततार षुरसान पति। मडि फौज मैदान ॥ छं० २६ ॥

**पज्जून सेना के व्यूहबध्य होने का स्पष्टीकरण।**

कवित्त—[2]पग जद्दव परिहार। पुच्छ पामार सुधारिय ॥
भट्टी सेन बिषम्म। पिंड पावं अधिकारिय ॥
जानु होइ पुंडीर। नष्ष उर मंस अंस करि ॥
पंच अंष सुभ जीह। बीर कूरंभ [3]पयद्धरि ॥
[4]ग्रीवा सुजोति गज गाह गहि। [5]लहि लोहानो [6]ठौर बर ॥
छत्रह [7]मुजीक पज्जून सह। दौरि पर्यो बलिभद्र बर ॥छं० २७॥

**युद्ध की तिथि।**

घरिय सत्त दिन रह्यो। बार नोमीति मुक बर ॥
पंच बीस आवट्टि। ★षट्टि लोथ सुबधि धर ॥
कूरंमह षग झारि। सार भारथ्थ सु किन्नौं ॥
सार बज्ज घरियार। टोप टकार सु भिन्नो ॥
आचार चाह राजन बरे। मरे बीर रजपूत वर ॥
संग्राम सूर कूरंभ सम। नर न नाग दानव्व [8]सुर ॥ छं० २८ ॥

श्लोक—मानवं दानवं नैव। देवानां कुरु पांडवो ॥
कूरम्म राइ समो बीरं। न भूतो न भविष्यते ॥ छं० २९ ॥

---

१. मो०—गद्ध। २. मो०—पग।
३. ए० कृ० को०—राइ धरि। ४. ए० कृ० को०—ग्रीवह।
५. ए० करि। ६. मो०—मिठि।
७. मो०—मुनीक। ★ ए० कृ० को०—"लुथ्थि पर लुथ्थि बंधि धर"।
८. मो०—असुर।

पज्जून राय की सेना का बड़ी वीरता से युद्ध करना ।

कवित्त—हाइ हाइ कहि घृष्ट । इष्ट बलिभद्र अंमरिय ॥
बलिय तप्प कूरंम । सार साहित्त सुम्मरिय ॥
यों पजून दल मल्यो । सोइ ओपम कवि भाइय ॥
कमल पंति गजराज । सरित मझ्झह झुकि ग्राहिय ॥
घन घाइ अघाइ सुघाइ घट । करिय एम कूरंभ घट ॥
सुघ्घाट आइ कुघ्घाट किय । सुभट घाइ भारथ्थ [1]घट ॥ छं० ३० ॥

दूहा—सुभट घाइ भारथ्थ भिरि । ते अंगन दिष्षाइ ॥
रुधि सुक्कै कद्दम हुए । हय तरंग सुम्भाइ ॥ छं० ३१ ॥

इस युद्ध में पज्जून राय के भाइयों का मारा जाना ।

जुद्ध सुचालुक राइ तहँ । च्यार बंधि परि षेत ॥
पंच भ्रात कूरंभ बर । उप्पारे सु अचेत ॥ छं० ३२ ॥

पज्जून राय की जीत होना और शत्रु सेना का माल मता लूटा जाना ।

कवित्त—उप्पारिग पज्जून । बीर बलिभद्र उपारिग ॥
उप्पारिग पाल्हन नरिंदु । घाव [2]सठु तन धारिग ॥
परि पंचाइन कन्ह । जैत जैतसिंह जुवानं ॥
हिंदु बीर दससान । मेच्छ गड्डुन परिमानं ॥
लुट्टि दरब्ब गज बाजि रथ । रिंघ राव उप्पारयो ॥
जस जैत लियो कूरंभ [3]रन । जीवन अवनि सु धारयो ॥ छं० ३३ ॥

पृथ्वीराज के प्रताप की प्रशंसा ।

दूहा—★ आज भाग चहुआन घर । आज भाग हिंदवान ॥
इन जीवत दिल्ली धरा । गंज न सक्कै आनि ॥ छं० ३४ ॥

पज्जून राय का भाइयों की क्रिया करना और
२५ दिन गमी मना कर दान देना ।

कोस षट्ट चहुआन बर । संमुष गय बर बीर ॥
उभै बीस अरु पंच दिन । न्हाइ दाम दिय धीर ॥ छं० ३५ ॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासाके चालुक
समागम पज्जून विजय नाम इकतालीसमो
प्रस्ताव सम्पूर्णम् ॥ ४१ ॥



---

१. ए०—नट । २. ए० कृ० को०—सठे ।
३. ए० कृ० को०—नर । ★ छन्द ३४ मो०—प्रति में नहीं है ।

# अथ चंद द्वारका समयो लिष्यते ।

## ( बयालीसवां समय । )

### कविचंद का द्वारिका को जाना ।

दूहा—चलन [1]चित चंदह कर्‌यो । चलि द्वारिका सु चित्त ॥
मंगि सीष प्रथिराज [2]पहु । सजिय सकल अप सथ्थ ॥ छं० १ ॥

### कविचंद का यात्रा समय का साज सामन और उसके साथियों का वर्णन ।

कवित्त—दोइ सहस है बर [3]बिसाल । सत [4]बरुन [5]सथ्थह ॥
सत गयंद रथ रूढ़ । साज आसन प्रथि रज्जह ॥
पलक बेद जोजन प्रमान । थटे * संबल्ल क्रत पाइय ॥
साज लष्ष तन लष्ष । सकल बल कोरि सजाइय ॥
मानुक्क धार सत अट्ठ चलि । करन तिथ्थ जात्रह चल्लिय ॥
सत सुभट दान दिय तुरिय गज । मनहु जमन सागर मिलिय॥छं०२॥

### चंद का चित्तौर के पास पहुंचना ।

[6]गज घंट्टन त्रंबाल भेरि सहनाइय बज्जिय ॥
चलत आइ चित्रकोट । पुरन त्रियलोक [7]सुरज्जिय ॥
कन्ह मान लेय न कविंद । जोजन दुअ दिष्षिय ॥
शृंगारिय गढ़ हट्ट । [8]मनों इंद्रासन पिष्षिय ॥
बजि त्रंब बंब बज्जन बहुल । मन उच्छाह भिष दान दिय ॥
गढ़ मद्धि धाम मनु राम पुर । कवि सु [10]तथ्थ डेरा करिय ॥ छं० ३ ॥

### चित्तौर गढ़ की स्थापना का वर्णन ।

दूहा—†गिरवर डूंगर गहर बन । प्रबल पेषि जल ठौर ॥
चित्रंगद मोरी बसिय । दै गढ़ नाम चितौर ॥ छं० ४ ॥

---

१. मो०—चित्त ।
२. मो०—पै ।
३. ए० कृ० को०—त्रिलास ।
४. ए० कृ० को०—बारुनह ।
५. मो०—समथ्थह ।
* पाठ अधिक है ।
७. मो०—बज ।
८. ए० कृ० को०—परषिय ।
९. मो०—मनों इन्द्र थान बिसिष्यिय ।
१०. ए० कृ० को०—सथ्थ ।
† छंद ४ से लेकर छंद १५ पर्यंत मो०—प्रति मे नहीं है और पाठ से भी यह अंश क्षेपक मालूम होता है ।

**चित्रकोट गढ़ की पूर्व कथा।**

कवित्त – चित्रकोट दिय नाम। बंधि चित्रंगद सर बर॥
पंषि असंष निवास। सघन छाया तट तरवर॥
बुरज कोट कंगुरा। गोष जारी चित्रसारी॥
महलायत चहुवचा। झिरन कारंज किनारी॥
पागार पोरि आगार करि। थान सदेवत पिष्षयौ॥
छतीस बंस महिचंद कहि। मोरी नाम सुरष्षयौ॥ छं० ५॥

**उक्त मोरी का गोमुष कुंड बनवाना।**

अरिल्ल गोमुष कुंड बंधि फुनि मोरिय। सुर पति विपन सोभ सब चोरिय॥
भार पठार उगी बन राइब। देषि कैं रीझ रह्यौ बरदाइय॥ छं० ६॥

**एक सिहनी का ऋषि के शिष्य को खालेना।**

कोरि कढ़्ढि पाषान महि। गिरि कंदर इक रिष्ष॥
मुहु अग्गे सिघनि भषत। हनि बालक तिहि सिष्ष॥ छं० ७॥

**सिहनी की पूर्व कथा।**

कवित्त – नगर अजोध्या नृपति। नाम कीरत्ति प्रबल्लं॥
सर ऊसुरि तातट्ट। रमत सिक्कार सयल्लं॥
तानि बान कम्मान। हनिय हिरनी ग्रभ बत्तिय॥
तरफंरत अवलोकि। श्रोन घन द्वार श्रवतिय॥
उतपन्न ग्यान बैराग लिय कुंवर स कोसल संजुगत॥
अड़ सट्ठि करे तीरथ अटन। चित्रकोट महि तप तपत॥ छं० ८॥

पद्धरी – तप तपत आइ चित्रकोट मद्धि। सहचरिय आइ इह करिय सुद्धि॥
सूनि कान बानि रानी प्रफुल्लि। उतरन महल्ल सोपानि भुल्लि॥ छं० ९॥
अनुराग सुत्तपति को हरष्ष। उठि चलिय मिलन मारग गवष्ष॥
चकचूर भइय परि पहुमि आइ। तड़िता कि तेज तारक दिषाइ॥ छं० १०॥
जल अलनि विष्ष गिरि झंप पात। पावहि न गत्ति इह सत्ति बात॥
जप तप्प तित्थ अस्नान दान। कोटिक्क पढहु पंडित पुरान॥ छं० ११॥
अंतह सुमत्ति गति होइ सोइ। अहंकार उमर जिन करहु कोइ॥ छं० १२॥

कवित्त – बघिनि होइ बिकराल। आइ गिरि कंदर प्यासिय॥
प्रगटि पुब्ब तामस्स। भजि अँग जंगल प्रासिय।
दंत कंति चमकंत। अरित कुंदन मय मेषं॥
ईहा [1]मोह करंत। जनम पछिलो संपेषं॥
असराल चष्ष अंसू ढरत। पंसुरहि तुच मंस गलि॥
इक मास लगि अनस्रन करि। गय नंगन उड़े हंस चलि॥ छं० १३॥

---

1. छ०—मोह।

दूहा—किति धवल धीरज्ज धरि। श्रवन आइ उपकंठ ॥
राम नाम सभलाइ सुर। कुंअर पाइ बैकुंठ ॥ छं० १४ ॥
रघुवंसी राजिंद नें। मन हटक्कि तब्ब ॥
प्रभवंती हिरनी हनी। तिहि वदलो लिय अब्ब ॥ छं० १५ ॥

**कविचंद का आना सुन कर पृथाकुमारी का कवि के डेरे पर जाना।**

कवित्त - कवि सु सथ्थ मति प्रबल। बोलि सहचरी मत्ति बर ॥
नव नव रस भोइन। अनंत इंद्रानि इंद्र घर ॥
रूप माल सु विसाल। मेघ माला सुभ मंजरि ॥
मदन बेलि मालति। विसाल मन अट्ठ अनंबर ॥
नरकंध रथ्थ के आरुहिय। ढकि छब्बि मनों अंब जल ॥
प्रति चलिय भट्ट कट्टन दरिद। मोघ निरखि अनुराज थल ॥ छं० १६ ॥
कितक छब्बि वत्त्रंग। मद्धि माला मुत्तिय मनि ॥
सीतारामी सहस। कनक थारी मत बीजनि ॥
अगर पान अड़सट्ठ। रजक पालिका पठाइय ॥
सुवन इक्क पुत्तरिय। कर सु सारंग [1]मुह गाइय ॥
मुक्कलिय प्रथा कवि थान कहुं। भरन भार अभ्रन भरिय ॥
प्रति प्रति सु दान मानहु प्रबल। कवि सषियन आदर करिय ॥छं० १७॥

**कवि का चित्तौर जाना।**

दूहा दिय बहोरि न्रप नगर को। प्रिथ आसीस पढ़ाइ ॥
प्रति सुनंत मति दति प्रबल। करिस [2]कूप कन्ह नाइ।.छं० १८।
नील कंठ सिव दरस करि। मात भवानी भेटि ॥
फुनि नरिंद चित्रंग मिलि। चद दंद तन मेटि ॥ छं० १९ ॥

**कवि का किले में भोजन करने जाना। पृथा का उसे भोजन परोसना।**

अरिल्ल --प्रतिहारन रावन पधराइय। बोलि मंत्र भोजन बुलवाइय ॥
करन प्रथा जेवन परिमानं। उड़ि घुम्मर अम्मर सु प्रमानं ॥छं० २०॥
[3]लोह कुंड रच्चे सुर सच्ची। कुरछन झारि दियंत सु षिच्ची।
मनों ओपमा में छबि रच्ची। जेवे बरन अठारह जच्ची ॥छं० २१॥
एकलिंग अवतार सु धारिय। नारि केल पुज्जे नर नारिय ॥
कलिनि कलंक काल कटि भारिय। जेंवे सब परिगह परिवारिय ॥छं० २२॥
केसर अगर बीरि सब किद्धिय। पान सु पारि कपूर प्रसिद्धिय ॥
हथ्थी है मोती नग बिद्धिय। दान मान रावर कर दिद्धिय ॥ छं० २३ ॥

---

१. ए०—मुह। २. ए० कृ० को-कूप, कूर।
३. मो०—कही। ४. मो०-देख ते रची।

कन्ह अमरसिंहादि सामंतों का पृथा कुमारी को उपहार देना।

कनक साज है तुरी रठाइय। कन्ह एक गज मुत्तिय गाहिय॥
अमरसिंघ गज मुत्ति सुभाइय। जो चित्रंग भ्रत्य सम राइय॥छं० २४॥
मोरी रामप्रताप महाभर। सुष्पासन आरोहिय उप्पर॥
मोती जिरित मोल घन सज्जर। दीय सु दान मान अपरंपर॥छं० २५॥

चन्द का चित्तोर से चलना

दूहा—चलिय चंद पट्टन १रह। अहि सिर पर धरि पीर॥
पंथ एक पष्षह चलिय। द्रिग सागर दिषि नीर॥ छं० २६॥

द्वारिकापुरी में पहुंच कर श्रद्धा भक्ति से दर्शन और यथाशक्ति दान करना।

कबित्त—उत्तरि हथ्थिय बाजि। ★पाइ प्रति मिले सु मंगन॥
दिट्ठिय देवल धज्ज। पाप परहरि अंग अंगन॥
गजत पिट्ठ गोमत्तिय। भान तप तेज बिराजिय।
सागर जल उच्छले। पाप भंजन पाराजिय॥
रिनछोर राइ दरसन करिय। परिय मोह मानुष्ष पर॥
सुरथान मान इतनी सुचित। देवलोक कैलास दर॥ छं० २७॥

दूहा—हाटक मंडप छत्र लहि। मुत्तिय १पंतिन माल॥
मनों चंद बहु भान मम। कल मप कट्टत काल॥ छं० २८॥
फिरि परदछ दरसन करिय। हुअ परतष्षि प्रमान।
तब अस्तुति सु प्रनाम करि। प्रभा बिराजिय भान॥ छं० २९॥

कविचंद कृत रणछोड़ जी की स्तुति।

रसावला—
तुअं देह हट्टी, तुअं मान बट्टी। तुअं बीर दट्टी, तुअं थान थट्टी॥ छं० ३०॥
तुअं लोक पालं, तुअं जालमालं। तुअं भाल बालं, तुअं द्रिग्गपालं॥छं० ३१॥
तुअं देस दष्षी, तुअं भीर भष्षी। तुअं द्रोप रष्षी, तुअं सर्व सष्षी॥छं० ३२॥
तुअं तीन रष्षी, तुअं ब्रह्म लष्षी। तुअं पंच रोही, तुअं गोप मोही॥छं० ३३॥
तुअं सत्रु द्रोही, तुअं सत्र सोही। तुअं सिद्धि तूं ही, तुअं रिद्धि सोही॥छं० ३४॥
तुअं सर्व अंडं, तुअं तीन कुंडं। तुअं पिस १घंडं, तुअं चार मुंडं॥छं० ३५॥
तुअं ग्यान गट्ठं, तुअं रंभ घट्ठं। कवीचंद पट्ठं, गयो दूर हट्ठं॥छं० ३६॥

दूहा—हरिहर बच सब बारि बर। धुर धरि सिर पर इंद॥
मनु गुर तद कर चार नमि। झलमलि हलि गोविंद॥छं० ३७॥

---

★ मो०—पाइ प्रति चले सु मंगन।

१. ए०—पंतिय, पंतिय।   १. ए० कृ० को०—पंडं।

## देवी की स्तुति ।

भुजंगी— नमो तु नमो तुं नमो तु कुमारी । नमो तुं नमो तुज संसार सारी ॥
नमो तुं अभष्वी नमो बीज भष्वी । नमो रिष्व पूजत सज्जतं सष्वी॥छं०३८॥
नमो तुं रटै राज राजं रजाई । नमो [1]तुंज संसार तें सिद्ध पाई ॥
नमो तंत जाल विकालंत राई । नमो विश्वथान [2]गिरजा गिराई ॥छं ३९॥
★नमो सस्सिपाल अकाल अभष्वी । नमो काल जन्म न काल न सष्वी ॥
नमो एक भग्नी भरत्तार पचं । नमो कोरि कोर करत्तार मचं ॥छं० ४०॥
नमो सिद्ध तुं रिद्ध तुं दद्धि पानी । नमो काल तु भाल तु साल रानी ॥
नमो किस्ति तुं मंत्र तुं गीत गानी । नमो आदि तु अत तु जोग जानी ॥
॥ छं० ४१ ॥
नमो विश्व तु भिस्त तु भार भारी । नमो जोग तु जीव तु जुग्ग चारी ॥
नमो भूमि तुं धूम तुं अब पानी । नमो तप्प तु ताष तु अट्ठरानी ॥छं०४२॥
नमो बाल तुं वृद्ध तूं हाल चाली । नमो भान तु मान तु मुक्ति माली ॥
नमो व्याघ्र तुं सार तु वाग वद्दं । नमो भुड मुड तुही पारि मद्द ॥ छं० ४३ ॥
नमो पत्र तुं छत्र तु छित्ति धारी । नमो वृद्ध तु वृक्ष तु अघ्र हारी ॥
नमो रूपतुं रग तु राग रत्ती । नमो भील तु भाव तु मील मत्ती ॥
॥ छं० ४४ ॥
नमो प्रत्त तुं वृत्त तु वारु बानी । नमो चद चडी सदा चारु मानी ॥छं०४५॥

### कवि का होम कर के ब्राह्मण भोजनादि कराना ।

दूहा— करि असतुति ससतुति सुबर । होम हवन हरि नाम ।
सीवन तुला सु माज बर । करि सुभट्ट सुचि काम ॥ छं० ४६ ॥
हय हथ्थी सत दान दिय । रथ रथ्थिय [6]द्रब दिद्ध ॥
हाटक चीर [5]वसुंधरा । कवि घर दीन सु निद्ध ॥ छं० ४७ ॥

### द्वारिकापुरी में छाप लगवाने का महात्म्य ।

कवित्त— † जे द्वारामति जाइ । छाप भुज नाहिं दिवावहिं ॥
ते दरबारह चढ्ढि । न्याय हय पिठ्ठ दगावहिं ॥

1. ए० कृ० को०—तूष, तुझ, तुझे ।  2. ए० कृ० को०- गिरज्जा ।
★ मो०—नमो ससि पाल अकालंत राई । नमो काल जमस काल नसाई ॥
3. ए० कृ० को०—रंगी ।  4. ए० कृ० को०—संगी ।
5. ए० कृ० को०—धर ।  6. ए० कृ० को०—अनत अनि ।
† छन्द ४८ और ४९ दोनों मो०—प्रति मे नही है तथा क्षेपक जान पड़ते हैं ।

हरि चरन करि सेव। रहि न उन्मी जुरि करि वर ॥
ते वागुरि अवतरे। अधोमुष [1]मूलत तर वर।
दीनी न जिनहि परदच्छिना। दंडवृत्त करि सुद्ध उर ॥
★ कविचंद कहत ते वृषभ होइ। अरहट जु [2]पेरिरंत नर ॥ छं० ४८ ॥
भद्र भेषनह हुए। आइ गोमत्ति न न्हावै।
तजै न ध्रम सेवरा। होइ करि केस लुचावै ॥
मुष पावन हन करै। वस्त्र धोवै न विवेकं ॥
आसू अंष परंत। करत उपवास अनेकं ॥
दरसन्न देव मानै नहीं। गंगा गया न श्राद्ध क्रम ॥
कविचंद कहत इन कहा गति। किहि मारग लग्गे सु भ्रम ॥ छं० ४९ ॥

द्वारिकापुरी से लौट कर चन्द का भीमदेव की राजधानी पट्टनपुर में आना।

बंदि देव द्वारिका। करिय अति दान अचग्गल ॥
पट्टन पत्ति भीमंग। मनो चंदन मिलि अग्गर ॥
वास भट्ट गरलंत। लपटि लग्गा मन [3]डाहर ॥
तिन सेवर बदि बद्द। चंद मावस उग्गा बर ॥
तिन नग्गर पहुच्यो चंद कवि। मनों कैलास समाप लहि ॥
उपकंठ महल सागर प्रवल। सघन साह [4]चाहन चलहि ॥ छं० ५० ॥

पट्टनपुर के नगर एवं धन धान्य की शोभा वर्णन।

सहर दिष्षि अंषियन। मनहु बद्दर वाहनु दुति ॥
इक चलंत आवंत। इक्क ठलवंत नवनि भति ॥
मन दंतन दंतियन। इला उप्पर इल भारं ॥
बिप भारथ परि दंति। किए एकठ व्यापारं ॥
रजकंब लष दस बीस बहु। दोइ गंजन बाद्दह पन्यो ॥
अन्नेक चीर सूपक फिरंग। मनों मेर कंठै भन्यो ॥ छं० ५१ ॥
घलक विविध धन भार। रतन मुत्तिय द्रिग रंजत ॥
गज भरि लिज्जै कोरि। दान चुक्कत मति मंजत ॥

---

१. ए०—मूमत, को०—मूम्मत।
२. ए० कृ० को०—फिरत।  ३. ए० कृ० को०—दाहह।
★ "कविचन्द कहत" ऐसा पाठ कहीं भी नहीं पाया जाता है कथाक्रम, काव्य, भाषा आदि ४८ और ४९ छन्दों की बहुत कुछ भिन्न है अत एव इन दोनों छन्दों के क्षेपक होने का सन्देह है।
४. ए० कृ० को०—वाहन।

मनों गुल फूलिय धरनि । किद्ध नवग्रह ताराइन ॥
लेय न इव हिम दान । रज्ज साला हिम भाइन ॥
भाषन सु भाष कढ़्ढै मुषह । सिर स्वानह तरु धरु धवल ॥
प्रतिबिंब बसहु द्रय मानि मन । कबि मोहन दिष्षीय बल ॥छं० ५२॥

पट्टनपुर के आनन्दमय नगर और वहां की सुन्दरी
स्त्रियों की शोभा वर्णन ।

अर्द्धनराच - बजान बज्जयं घनं । सुरा सुरं अनंगनं ॥
सदान सद्द सागरं । समुद्दयं पटा झरं ॥ छं० ५३ ॥
[1]अग्गयंद के गजं बरं । ... ... ... ॥
हलं मलं हयं गयं । नरा नरं नरिंदयं ॥ छं० ५४ ॥
गिरं वरं [2]सुरा घरं । सबद्ध सागरं पुरं ॥
अनेक रिद्धि मानयं । नवं निधं सु जानयं ॥ छं० ५५ ॥
भरे जु कुंभयं घनं । इला सु पानि गंगनं ॥
असा अनेक कुंडनं । ... ... ... ॥ छं० ५६ ॥
सरोवरं समानयं । परीम रंभ जानयं ॥
बतक्क सार संमयं । अनेक हंस क्रम्मयं ॥ छं० ५७ ॥
भरे सु नीर कुंभयं । ... ... ... ॥
अरुढ़ काम रथ्थयं । सु उत्तरी समथ्थय ॥ छं० ५८ ॥

राज्य उपवन में चंद का डेरा दिया जाना ।

दूहा — दिय डेरा कुंदन सुढिग । जे लीने सुरतान ॥
तर ते बर तंबू तनिय । मनंहु कलस के भान ॥ छं० ५९ ॥
गज बंधे गज साल मे । हय बंधे हयसाल ॥
अद्ध कोस बिस्तार अति । भई भीर भर चाल ॥ छं० ६० ॥
किनक आन भोरा कह्यो । दिल्लीपति दानेस ॥
अंबाई बर दान इन । नाम चंद ब्रह्म बेस ॥ छं० ६१ ॥

भीमदेव का कविचंद के पास अपने भाट जगदेव को भेजना ।

कवित्त - कहै भीम जगदेव । जाहु तुम चंद [3]समप्पन ॥
नग मनि मुत्तिय माल । परसपर बाद सऩप्पन ॥
दियो सु हथ्थिय एक । मत्त हय इक ऐराकिय ॥
लै सु जाहु तुम लच्छि । भट्ट पुच्छो [4]मनुहाकिय ॥
बल दुष्ट भट्ट आयो बरै । करि मुक्कौ मग्गह सुपरि ॥
आरंभ डंभ सुनियं बहुत । कर पिछानि मन बेद करि ॥छं० ६२

---

१. ए० कृ० को०—मुगदं बम्मजं गरं ।
२. मो०—सुधा ।
३. मो०—समप्पन ।
४. मो०—मनुहारिय ।

### जगदेव का कविचंद से मिलना।

दूहा  घर लग्गा दिसि कवि वरा। आयौ भोरा भट्ट॥
  करिय अनूपम रूप दुरि। वेस अचंभम <sup>१</sup>नट्ट॥ छं० ६३॥
  दीवी जाल कुदाल छिग। अंकुस पैरी हथ्थ॥
  पूछे भोरा भट्ट इह। किन समान इह कथ्थ॥ छं० ६४॥

### जगदेव का अपने स्वामी भीमदेव के बल वैभव की प्रशंसा करना।

कवित्त—सोमेसर किन बधिय। चंद आनौ वह गत्तिय॥
  आबू गढ़ किन लीन। भीम चालुक जुध मत्तिय॥
  इह दरिया को राव। सिद्ध पट्टनवै नदन॥
  इह सु जुद्ध तें बड़ो। गाम धामह गति गमन॥
  कवि जुगति जानि अधिको कहों। बुझ्झो नाहिन मरम गति॥
  इह पंच दीह में जानिहो। इह तुम इह हम जुद्ध मति॥छं० ६५॥

दूहा—मिलिय परसपर रसन रहि। मिलि नाहर इक ठौर॥
  बत्त घत्त भर मत्त मिलि। <sup>२</sup>सइ अछिय द्रब कौर॥ छं० ६६॥
  साज बाज सब फेरि दिय। प्रथ किय किति अपार॥
  जगदेवह भोरा भनिय। <sup>३</sup>काहु सु कवित्त उचार॥ छं० ६७॥

### कविचन्द का पृथ्वीराज की कीर्ति का उच्चार करना।

सोमेसर किन वधिय। सार संमुह किन सज्जिय॥
कन्ह पीर क्यों सहिय। किद्ध किन आबू कज्जिय॥
इह गुज्जरी नरेस। वह सु दिल्ली विरदा मै।
कूप पीर आदरै। धाम उदरे वृत धामै॥
वागुरिन वृत्त अवतार गनि। भिरि भुअंग भोरा सुबर॥
अवतार लियो कलि उप्परो। कलि प्रगटिय मनु सहस कर॥छं० ६८॥
पुहमि राइ हस्तिनी। च्यार हंडी <sup>४</sup>रंधानिय॥
इक गज्जनी सहाव। सुइ सूंपी तुर <sup>५</sup>तानिय॥
इक्क राइ परमार। सधर सिर वानग जित्यो॥
करन मंद चालुक्क। दई तिहुवार विधुत्तो॥
मेल्ही जु तीन तिहु राइ घर। सु इह बत्त जुग सब करिय॥
इम चन्द कहै जगदेव सुनि। एक राइ तुम उद्धरिय॥ छं० ६९॥

१. ए कृ० को०-सन भट्ट, भट्ट।  २. मो०-"सइ अच्छिय द्रब कौर"
३. को०-कवि।  ४. ए० कृ० को०-रंधानिग।
५. ए० कृ० को०-सुरतानिय।

दूहा—दस लष्षन भष्षन करै। प्रथु सामत कुमार ।।
भोरा उठि गोरा गयन। तब सिर छत्र उभार ।। छं० ७० ।।
चढ़ि भोरा तुम उप्परें। दरियापति दस लष्ष ।।
[1]खग्ग साहि भंजे सुभर। सित्त सूर पति भष्ष ।। छं० ७१ ।।

**जगदेव का कहना कि अच्छा तो तुम अपने पृथ्वीराज को लिवा लाओ।**

कवित्त—दइय सीष जगदेव। जाहु तुम लै आओ प्रभु ।।
जद्दिन सूर सामंत। तद्दिन रिष्षो सुरत्ति सुभ ।।
नाम करिग तुम सुथिर। पाव चंचल होइ जैहैं ।।
मेछ मिलै पट पंड। परम [2]उतमंग जुध जुरहै।
रन षुध संपूरन भग्गिहै। जब महिमानी हम करै।।
जगदेव भट्ट मंत्री चवै। चंद भट्ट इम उच्चरै।। छं० ७२ ।।

**भोराराय भीमदेव का चन्द के डेरे पर आना।**

दूहा—आइ सु भोर चंद यह। हय गय नर भर भार ।।
अथ्थ सपन्नो तथ्थ सब। बज्जा वज्जिय मार ।। छं० ७३ ।।
देषिय डेरा भीम नृप। उच्चै थह आवास ।।
गोव पट्टिका बनि गरुअ। देषिय बादर [3]राम ।। छं० ७४ ।।

**कविचन्द का भीमदेव को अगवानी देकर मिलना।**

आदर करि आसीस दिय। भुअ भोरा भीमग ।।
सिद्ध दिद्ध जै सिघ तुअ। तिन पहु पुज्जि पवग। छं० ७५ ।।

**कविचन्द का भोराराय भीमदेव को आशीर्वाद देना।**

पद्धरी—जिन सिद्ध दिद्ध लिद्धी विषंड। अन्ने[4]क दीप वाहन उतंड ।।
जिन धर मनुष्य पहिरे न चीर। कलि कूट रूप देषन बीर ।। छं० ७६ ।।
गिर धरै कंध उप्पारि नंष। पहिरे सु एक ओट सुपष ।।
प्रति तिरें मच्छ सागर पयाल। बहु लिए रतन अन्ने[5]क माल ।। छं० ७७ ।।
तिन जीति लिए बहु रिद्धि देस। सब दीप मज्झ गुज्जर नरेस ।।
मझि दीप रोम राहब कुसाब। संजाल दीप प्रति काल आव ।। छं० ७८ ।।
गिरवान दीव कंचन सुहीर। तिन मुज्झ दक्खि आसिष्ष बीर ।।
हय मुष्ष आहु चर अब एक। तिन जीत लिए जल जानि देक ।। छं० ७९ ।।

---

१. ए० कृ०—खाग।
२. ए० कृ० को०—उतकंठ।
३. को०—राव० ए०—रान।
४. ए० कृ० को०—जिन।
५. ए० कृ० को—टेक।

बाहन अरोहि लीने असंव । प्रति पान पुरातन लद्ध पंथ ॥
अवतार सेस लीनो अवज्जि । इन भंति चंद्र कवि करि तबज्जि ॥ छं० ८० ॥

कविचन्द और अमर सिंह सेवरा का परस्पर वाद होना और कविचन्द का जीतना ।

कवित्त—तब पुच्छिय भीमंग । तुम बरदान सु दिद्धिय ॥
बाद [1]बहि देवंग । सुपन पिष्षिय मन सिद्धिय ॥
चंद देव किय सेव । तिन सु अमरा बुल्लाइय ॥
धूल रथ्थ आरूढ़ । चंद असमान चलाइय ॥
तरवर सुपत्त बैठो तिनह । फिरि न बाद कीनो बलिय ॥
नट्टी जु सषी उपजी अनल । सुरस बंचि नंषो कलिय ॥ छं०८१ ॥

अरिल्ल—जीता वे जीता चंदानं । परि पिष्षिय रष्षिय रंभानं ॥
मुष बुल्लै जै जै चहुआनं । नाटिक करि नच्चै निरवानं ॥छं०८२॥
हूल हुलंत तंबू हल हिलियं । बंदि भ्रत्त है गै पति चलियं ॥
चंद मंत्र पट्टन चल चलियं । मनो अंब ताराइन तुलिय ॥छं०८३॥

भीमदेव का अपने महल को लौट जाना ।

दूहा—आरोहिय असु उप्परह । उड्डी रेन धुर षेह ॥
भोरा चढ़ि सोरा भयौ । गयौ अप्पने ग्रेह ॥ छं० ८४ ॥

कविचन्द का सुरतान की चढ़ाई की खबर सुनकर दिल्ली को प्रस्थान करना ।

प्रथु कागद चंदह पढ़िय । आयो चरि गजनेस ॥
कूच कूच मग चंद चरि । पहुंच्यो घर दानेस ॥ छं० ८५ ॥

इति श्री कविचन्द विरचिते प्रथिराज रासके चंद
द्वारिकागमन देव मिलन परस्पर वादजुरन
नाम बयालीसमो प्रस्ताव सम्पूर्णम् ॥ ४२ ॥



---

[1] मो०—छंद ।

# हिन्दी का आदि कवि

( बाबू श्यामसुन्दरदास बी० ए० लिखित )

आज कल प्रायः सभी प्राचीन विषयों के अनुसंधान की ओर लोगों का ध्यान आकर्षित हो रहा है और प्राय सभी पढ़े लिखे लोग इन विषयों में अपना अनुराग प्रगट करते हैं। इसलिये ऐसे अवसर पर हिन्दी भाषा का, जो इस समय उन्नति के चिह्न दिखा रही और अपनी ओर लोगों को आकर्षित कर रही है, कुछ तत्त्वानुसंधान करना कदाचित अनुपयुक्त न हो।

यह बात सर्वसम्मत है कि ईस्वी सन् के २५० वर्ष पहिले भारतवर्ष के उत्तर में एक भाषा बोली जाती थी जिसकी उत्पत्ति प्राचीन काल की वैदिक संस्कृत से हुई और जो समय पाकर नित्य प्रति के व्यवहार की साधारण भाषा हो गई। इस भाषा का नाम प्राकृत था। इसके साथ ही साथ एक दूसरी परिष्कृत और संस्कारयुक्त भाषा का पढ़े लिखे लोगों में प्रचार था। यह संस्कृत नाम से प्रसिद्ध थी और अब तक उसी नाम से प्रसिद्ध है।

इस प्राकृत भाषा में ही राजा अशोक के आज्ञा पत्र जो अबलों चट्टानों पर खुदे हुये पाए जाते हैं लिखे हुए हैं। उनके देखने और अध्ययन करने से यह स्पष्ट विदित होता है कि उस समय प्राकृत भाषा दो मुख्य भागों में विभक्त थी—एक पश्चिमी और दूसरी पूर्वी। पश्चिमी प्राकृत का दूसरा नाम सौरसेनी था। इस से गुर्जरी, अवन्ती, सौरसेनी और महाराष्ट्री इन भाषाओं की उत्पत्ति हुई। इस सौरसेनी से ही हमारी हिन्दी भाषा ने जन्म ग्रहण किया पर यह जन्म किस वर्ष में हुआ इसका निर्णय करना बड़ा कठिन है। शिवसिंह सरोज के अनुसार तो हिन्दी का आदि कवि पुष्य है पर न तो उसके किसी ग्रन्थ का और न उसकी भाषा का ही कहीं कुछ पता लगता है। दूसरा ग्रन्थ खुमान रासा है जो सन् ८३० में लिखा गया था पर इस ग्रन्थ की जो प्रतियाँ अब विद्यमान हैं उनमें महाराणा प्रताप सिंह का भी वृत्तान्त सम्मिलित है जिससे यह मानना पड़ता है कि इसकी भाषा, जैसा कि अब यह वर्तमान है नौवीं शताब्दी की नहीं मानी जा सकती। तीसरा प्रसिद्ध कवि जिसके विषय में हमें कुछ वास्तविक वृत्तान्त विदित है चन्द बरदाई है। इसने एक ऐसी भाषा में ग्रन्थ लिखा है जो प्राकृत के अन्तिम रूप और हिन्दी के आदि रूप से बहुत कुछ मिलती है। इससे यह सिद्ध होता है कि उस समय भाषा का रूपान्तर हो

रहा था। इसके अतिरिक्त प्राकृत का अन्तिम वैयाकरण हेमचन्द्र भी ११५० के लगभग वर्तमान था। इसलिये जहां तक अभी पता चला है चन्द को ही हिन्दी का आदि कवि मानना पड़ता है और हिन्दी भाषा की उत्पत्ति का काल ११ वीं शताब्दी नियत करना पड़ता है। यदि अनुसंधान करने पर और ग्रन्थों का पता लग गया तो इस मत को छोड़ना पड़ेगा परन्तु जब तक यह न हो, इसी सिद्धान्त को स्थिर मानना चाहिए—

अस्तु चन्द बरदाई का नाम हिन्दी और ऐतिहासिक समाज में प्रसिद्ध है—यह लाहोर का रहने वाला था और अन्तिम हिन्दूपति पृथ्वीराज चौहान का राज्य कवि और प्रधान मन्त्री था। ऐसा कहा जाता है कि जिस दिन पृथ्वीराज का जन्म हुआ उसी दिन चन्द भी जनमा और दोनो एक साथ ही परलोक को भी सिधारे।

पृथ्वीराज का नाम भारत वर्ष के इतिहास मे सदा स्मरणीय बना रहेगा। हिन्दू राज्य का अन्त इसी के साथ हुआ। आपस की कलह और परस्पर के बैर विरोध ने भारतवर्ष का नाश किया। पृथ्वीराज सोमेश्वर राज का पुत्र था—सोमेश्वर राज का बिवाह दिल्ली के राजा अनंगपाल की कन्या से हुआ। अनंगपाल को कोई पुत्र न होने के कारण उसने अपने नाती पृथ्वीराज को गोंद लिया। इससे अजमेर और दिल्ली का राज्य एक हो गया। यह बात कन्नौज के राजा जयचन्द को न भाई क्योंकि वह कहता था कि दिल्ली के सिंहासन पर मुझे बैठना चाहिये न कि पृथ्वीराज को। निदान इसी डाह और ईर्षा में पड़ कर जयचन्द ने राजसूय यज्ञ किया और भिन्न-भिन्न स्थानों के राजाओं को यज्ञ का सब कार्य करने के लिये नेवता भेजा। पृथ्वीराज भी निमन्त्रित हुये पर उन्होने जयचन्द के घर आकर दासकृत्व करना स्वीकार नहीं किया। जयचन्द ने अपनी कन्या का स्वयम्बर भी इन दिनो मे रच दिया कि जिसमे उसके पाणिग्रहण की आकांक्षा से अनेक राजे आवें। पृथ्वीराज से और जयचन्द की इस कन्या से आन्तरिक प्रेम था पर इन सब बातो के होते भी पृथ्वीराज उस यज्ञ में न गया। हाँ वह छिपा हुआ कन्नौज पहुंच गया कि जिसमे समय पर अपना काम करके चलता बने। जयचन्द ने जब यह देखा कि सब राजे तो आये पर पृथ्वीराज नही आया तो उसे बड़ा क्रोध आया और उसने पृथ्वीराज की एक स्वर्णमूर्ति बनवा कर द्वार पर रखवा दी। ऐसा करने से उसका आशय यह प्रगट करने का था कि यद्यपि पृथ्वीराज नहीं आया पर उसकी प्रतिष्ठा ऐसी है कि वह आकर इस यज्ञ के समय द्वारपाल का काम करता। निदान जब स्वयम्बर का समय आया तो जयचन्द की कन्या जयमाल लेकर निकली। सब राजाओं को देखते-देखते उसने अन्त में आकर पृथ्वीराज की स्वर्ण प्रतिमा के गले मे माला डाल दी और इस प्रकार अपने गाढ़ तथा गूढ़ प्रेम का पूर्ण परिचय दिया। पृथ्वीराज तो कन्नौज मे पहिले से ही उपस्थित था। झट अवसर पाकर उसी समय वहां का

पहुँचा और घोड़े पर अपनी प्राणप्यारी को बैठा दिल्ली की ओर भाग चला। जयचन्द ने बहुत कुछ उद्योग किया, सेना भी पीछे दौड़ाई पर पृथ्वीराज किसी के हाथ न आया। यह अप्रतिष्ठा जयचन्द न सह सका पर अकेला कुछ कर भी नहीं सकता था इसलिये उसने अफगानिस्तान के अधिपति शहाबुद्दीन मुहम्मद गोरी को कहला भेजा कि यह समय है कि तुम दिल्ली पर आक्रमण करो मैं तुम्हारी सहायता करूँगा। इन यवनों को अपने मनोरथ की सिद्धि के लिये बहाना ढूंढ निकालना कोई बड़ी बात है ही नहीं। शहाबुद्दीन एक नवयौवना सुन्दरी पर आसक्त था पर वह उसे नहीं चाहती थी। शहाबुद्दीन के उसे और उसके प्रेमी को बहुत दिक्क करने पर वे दोनों भाग कर पृथ्वीराज के पास चले आये और उससे शरण माँगी। उस उस समय तक हिन्दुओं मे इतनी वीरता और इतना आतिथ्य-धर्म वर्तमान था कि शरणागत के साथ कभी विश्वासघात न करके सदा उनकी रक्षा करते थे। अब शहाबुद्दीन को यह प्रकट हुआ तो उसने पृथ्वीराज को कहला भेजा कि वह उस स्त्री और उसके प्रेमी को अपने देश से निकाल दे। पृथ्वीराज ने यह उत्तर भेजा कि शरणागत की रक्षा करना मेरा धर्म्म है, उन्हे निकालना तो दूर रहा मैं सदा उनकी रक्षा करूँगा —बस अब क्या था शहाबुद्दीन दिल्ली पर चढ़ दौड़ा। कई युद्ध हुए जिनका वर्णन पढ़ कर इस समय भी हिन्दू-हृदय रोमांचित और वीररस पूर्ण हो जाता है। निदान अन्तिम युद्ध मे पृथ्वीराज पकड़े गए और गोर लेजाकर वहाँ मारे गए। साथ ही चन्द बरदाई भी इस संसार को छोड़ परलोक मे भी अपने स्वामी का साथ देने गया।

इन्हीं कथित ऐतिहासिक घटनाओं को चन्द ने अपने पृथ्वीराज रासो नामक प्रसिद्ध ग्रन्थ में वर्णन किया है —हिन्दी भाषा में यह ग्रन्थ अपनी समता नहीं रखता पर जब इस अमूल्य रत्न पर भी लोग बिना समझे बूझे अथवा ईर्षा या द्वेष से आक्षेप करने बैठते हैं तो हृदय को दुःख होता है। अभी नागरीप्रचारिणी सभा के अधिवेशन में जोधपुर के मुंशी देवीप्रसाद का एक लेख पढ़ा गया था जिसमें उन्होने पृथ्वीराज रासो का खण्डन किया था। मुझे इस बात के लिखते बड़ा दुःख है कि मैं एक बात में भी मुंशी देवीप्रसाद से सहमत नहीं हो सकता। सबसे पहिले इस रासो का खण्डन उदयपुर के कविराजा श्यामलदास जी ने किया था, उनके पीछे तो हिन्दू भेड़ियाधसान की उक्ति के अनुसार सब लोग वही राग अलापने लगे। किसी ने यह न सोचा कि वास्तव मे क्या बात है उसका पता लगावें। अस्तु, कविराजा श्यामलदास जी का कथन था कि रासो मे जितने संवत् दिये हैं सब झूठे है। इसी बात को मुंशी देवी प्रसाद भी कहते हैं। आज इस लेख द्वारा हम यह दिखाया चाहते हैं कि पृथ्वीराज रासो के संवत् झूठे नहीं हैं पर सब ठीक हैं—यह लोगों का भ्रम है कि उनको ऐसा समझते हैं।

पृथ्वीराज का राजत्वकाल तीन मुख्य घटनाओं के लिये प्रसिद्ध है ( १ ) पृथ्वीराज और जयचन्द का युद्ध ( २ ) कालिंजर के परमारदिदेव का पराजय ( ३ ) और शहाबुद्दीन और पृथ्वीराज का युद्ध जिसमें पृथ्वीराज बन्दी बने और अन्त में मारे गये। इस स्थान पर यह उचित होगा कि पृथ्वीराज, जयचन्द, परमारदिदेव और शहाबुद्दीन का समय ठीक-ठीक जान लिया जाय और इस बात का निर्णय दान पत्रों और शिलालेखों से हो तो अति ही उत्तम है क्योंकि इनसे बढ़ कर दूसरा कोई विश्वासदायक मार्ग इस बात के जानने का नहीं है।

( १ ) अब तक ऐसे चार दानपत्रों और शिलालेखों का पता लगता है जिन पर पृथ्वीराज का नाम पाया जाता है। इनका समय विक्रम संवत १२२४ और १२४४ के बीच मे है।

( २ ) जयचन्द के सम्बन्ध के १२ दान पत्रों का पता लगा है इनमें दो पर जो विक्रम संवत १२२४ और १२२५ के हैं इसे युवराज करके लिखा है। शेष १० पर महाराजाधिराज जयचन्द यह नाम लिखा है। इनका समय विक्रम संवत १२२६ से १२४३ के बीच में है।

( ३ ) कालिंजर के राजा परमारदिदेवा के जिनको पृथ्वीराज ने पराजित किया था, ६ दानपत्र और शिलालेख वर्तमान हैं, जिनका समय विक्रम संवत १२२३ से १२५८ तक है। इनमें से एक पर जो विक्रम संवत १२३९ का खुदा हुआ है पृथ्वीराज और परमारदिदेव के युद्ध का वर्णन है।

( ४ ) शहाबुद्दीन मुहम्मद गोरी का समय फारसी के इतिहासों से सिद्ध है और उसके विषय में किसी का मतभेद नहीं है। मेजर रेवर्टी "तपकाते नासरी" के अनुवाद के पृष्ठ ४५६ में लिखते है कि "५८७ हिजरी ( ईस्वी ११९० ) में उन सब ग्रन्थकारों के अनुसार जिनसे मैं उद्धृत कर रहा हूं तथा अन्य अनेक ग्रंथकारों के अनुसार जिनमें इस ग्रंथ का कर्त्ता भी सम्मिलित है, राय पिथोरा के साथ ( शहाबुद्दीन मुहम्मद गोरी का ) पहिला युद्ध और उसका दूसरा युद्ध जिसमें राय पिथोरा पराजित हुआ और ( मुसलमान लेखकों के अनुसार ) मारा गया निःसन्देह हिजरी सन् ५८८ ( ईस्वी ११९१ विक्रम १२४८ ) में हुआ।

ऊपर जिन सन् संवतों का वर्णन किया जा चुका है वे पृथ्वीराज, जयचन्द और परमारदिदेव के दानपत्रों और शिलालेखों से लिए गए हैं और एक दूसरे को शुद्ध और प्रामाणिक सिद्ध करते हैं। निदान इन सबसे अब यह सिद्धान्त निकलता है कि पृथ्वीराज विक्रम तेरहवीं शताब्दी के प्रथमार्द्ध और ईस्वी बारहवीं शताब्दी के द्वितीयार्द्ध में जीवित था और उसका अन्तिम युद्ध विक्रम संवत १२४८ ( ईस्वी ११९१ ) में हुआ।

जिन शिलालेखों का ऊपर उल्लेख हो चुका है उनके अतिरिक्त अर्णोराज और सोमेश्वर के भी शिलालेख और दानपत्रादि मिलते हैं जो ऊपर दिए हुए सन् संवतों की प्रामाणिकता और ऐतिहासिक सत्यता को सिद्ध करते हैं।

अब हम रासे के सन संवतों पर विचार करेंगे। चार भिन्न-भिन्न संवतों पर विचार करने से यह स्पष्ट विदित हो जायगा कि वे अन्य इतिहासों में दिए हुए संवतों से कहां तक मिलते हैं। चंद ने पृथ्वीराज का जन्म काल संवत ११११ में, दिल्ली गोद जाना ११२२ में, कन्नौज जाना ११५१ में और शहाबुद्दीन के साथ युद्ध ११५८ में लिखता है। तबकाते नासरी में अन्तिम युद्ध का समय, जिसमें पृथ्वीराज पराजित हुआ और बन्दी बनाया गया, हिजरी ५८८ दिया है। अब यदि १२४८ में से ११५८ बाकी निकाल दिया जाय तो ९० बाकी बचता है। इसके अतिरिक्त इन चार भिन्न-भिन्न अवसरों पर पृथ्वीराज के वयक्रम का हम ध्यान करें तो यह सिद्ध होता है कि उपरोक्त घटनाएं १२०५, १२१२, १२४१ और १२४८ में हुई न कि ११११, ११२२, ११५१ और ११५८ में जैसा कि रासो में किया है—यह भेद नीचे दिए विवरण से स्पष्ट हो जायगा—

| घटनाएं | रासे का संवत् | पृथ्वीराज की उस समय वय | अन्य पुस्तकों का ठीक संवत् | अन्तर |
|---|---|---|---|---|
| जन्म | १११५-१६ | ● | १२०५-०६ | ९०-९१ |
| गोद जाना | ११२२-२३ | ७ | १२१२-१३ | ९०-९१ |
| कन्नौज गमन | ११५१-५२ | ३६ | १२४१-४२ | ९०-९१ |
| अन्तिम युद्ध | ११५८-५९ | ४३ | १२४८-४९ | ९०-९१ |

अब यदि प्रत्येक घटना के संवत् मे पृथ्वीराज के जीवन के शेष वर्ष जोड़ दिये जायं तो सबका समय १२४८ हो जाता है। जो कुछ ऊपर लिखा जा चुका है उससे स्पष्ट है कि चन्द ने अपनी पुस्तक में ९०-९१ की भूल की है परन्तु सब स्थानों में समभेद का रहना भूल की गिनती में नहीं आ सकता। चन्द ने ९० वर्ष का अन्तर अपने ग्रन्थ की वर्णित समस्त घटनाओं में क्यों रखा इसका कोई उपयुक्त कारण अवश्य होगा।

हस्तलिखित हिन्दी पुस्तकों के अनुसंधान में मुझे पण्डित मोहनलाल विष्णु लाल पंड्या से ९ प्राचीन परवानों और पट्टों की नकल मिली जिनका सम्बन्ध रासो में वर्णित घटनाओं से है। हम पहिले इन परवानों और पट्टों की नकल और उनका अनुवाद देकर तब इनके विषय में कुछ कहेंगे।

( १ )

( नकल )

स्वस्ती श्री श्री चीत्रकोट महाराजाधीराज तपोराज श्री श्री रावल जी श्री समरसी जी बचनातु दाअमा आचारज ठाकुर रूसीकेष कस्य थाने दलीसु डायजे लाया अणी राज में ओषद थारी लेवेगा ओषद ऊपरे माल की थाकी है जो जनना में थारा बंसरा टाल वो दुजो आवेगा नहीं ओर थारी बेठक दली में ही जी प्रमाणे परधान बरोबर कारण रेवेगा ओर थारा बंस क सपून कपूत वेगा जी ने गाम गोगो अणो राज में थाय्या पाय्या जायगा और थारा चाकर घोड़ा को नामो कोठार सू मला जायेगा ओर थूं जमाखातरी रीजो मोई में राजथान बाद जो अणी परवाना री कोई उलंघण करेगा जो ने श्री एक लींग जी की आण है। दुवे पंचोली जानकी दास सं० ११३९ काती बीद ३।

( अनुवाद )

स्वस्ति श्री चितौड़ से महाराजाधिराज तपेराज श्री रावल समर सिंह जी की आज्ञा से आचारज ठाकुर ऋषिकेश को लिखा। हम तुम्हें दिल्ली से दहेज में लाए। इस राज में तुम्हारी औषधि ली जायगी और राज्य के औषधि विभाग पर तुम्हारा अधिकार रहेगा। जनाने में तुम्हारे बंस के लोगों को छोड़ दूसरा न जायगा। दर्बार में तुम्हारा स्थान, जैसा कि दिल्ली में मंत्री के निकट था, रहेगा, तुम्हारे वंशज चाहे कपूत या सपूत हों गांव और घोड़ा पावेंगे और उन्हें भोगेंगे और तुम्हारे नौकरों और घोड़ों के लिये राज से प्रबन्ध होगा। निश्चय रक्खो, मोई ग्राम में घर बनवाओ। इस परवाने को कोई उल्लंघन न करे क्योंकि इसमें श्री एकलिंग जी की आन है। दुबे पंचोली जानकी दास द्वारा संवत ११३९ मिति कार्तिक बदि ३ को लिखा गया।

( २ )

स्वती श्री उदैपुर सुथाने महाराजाधिराज महाराणा श्री भीमसींघ जी आदेसातु आचारज संबुसीव सदासीव राव स्य अप्रं थां तीरे महारावल जी श्री समरसी जी की सही को पंडानो पंचोली जानकी दास के दुवे कीय्यों संवत ११३९ काती बीद ३ की मती को आचारज ठाकुर रुसीकेस का नाम को दली की राजा प्रथीराजो

कना यी हाथवे लाया जीरो परवानो के बगस्यो जो मे लीषी है के अणी राज में औषद थारो लेवेगा ओषद ऊपरे मालकी थाकी है और जनाना में थारा बंसरा टाल ओ दुजो आवेगा नहीं और थारी बेठक दली मे ही जी प्रमाणे परधान बरोबर कारग रेवेगा और थारा बंस का सपुत कपुत वेगा जीने गाम गोडी अणी राज मे पावता पावगा जायेगा और थारा चाकर गोडा को गामो कोठार मों मलगा जावेगा और थु जवापावो रेजो मोई मे रावयान बाद जी अणी प्रवाना हे कोई ऊलंगण करेगा जी ने श्री येक लिंग जी की आण है.......
परवानगो पाडेरी येकलीग दास संमत १८५८ वर्षे जेठ सुद ३ गुरे।

( अनुवाद )

स्वस्ति श्री उदयपुर सुथानि महाराजाधिराज श्री भीमसिंह जी की आज्ञा मे सदासिव के पुत्र आचारज पत्रुरीव को लिखा। आगे तुम्हारे पास महारावल जी श्री समरसी जी की सही का एक परवाना है जो पत्रोजो बालकी दास का संवत १९३९ कार्तिक वदी ३ का आचारज ऋषीकेश के नाम का लिखा है जिसमें लिखा है कि दिल्ली के राजा पृथ्वीराज के यहां से तुम्हें दहेज मे लाए। यह परवाना तुम्हारे पास था। बहुत जीर्ण हो जाने मे एक नया हमने दिया। उसने लिखा है कि इस राज मे तुम्हारी औषधि ली जायगी। औषधिविभाग पर तुम्हारी मालकी रहेगी। जनाने मे तुम्हारे बंसवालों की टाल और कोई नहीं जायेगा—तुम्हारी बेठक जैसी कि दिल्ली मे मंत्री के निकट थी, यहां रहेगी और तुम्हारे कपूत या सपूत वंश वाले गांव और घोडा पावे और भोगेंगे और तुम्हारे नौकर और घोडे के लिये राज मे प्रबन्ध होगा। तुम जवाबानरो रखना। मोई ग्राम मे घर बनवाओ। कोई इस परवाने का उल्लंघन न करे क्योंकि इसमें एकलिंग जी की आन है।

पानगो एकलिंग दास द्वारा संवत १८५८ जेठ सुदी ३ बृहस्पति वार को दिया गया।

( २ )




( सही )

श्री श्री दलीनं मंडूनं राजानं धीराजनं हटुमयानं राजप्रानं संभरी नरेश पुरब दली तषत श्री श्री महानं राजं धीराजनं श्री प्रथीराजी सुमयानं आचारज बरीकेश ब्रुंवंवनं अग्रन तम को बाह श्री प्रभु कवरन की साथ हतलेवे बीमकोठ

को दीया तुम्हारा हक चहुआन के रव में साबीत हे तुमारी ओलाद का सपुत कपुत होगा जो चहान की पील आवेगा जीन की भाई सी तरे समजेगा तुमारा कारंम नही घटेगा तुम जमधार्च से बाई के आ तुमरी ओ हुवे श्री मुख दुवे पंचोली हडमंराअ के संमत ११४३ बषे आसाड सुद १३ ।

( अनुवाद )

श्री श्री दिल्ली स्थान से जो महाराजाधिराज पूर्वीय भारत वर्ष के साकम्भरी राजाओं की राजधानी है, श्री महाराजाधिराज पृथ्वीराज की आज्ञा से आचारज ऋषिकेश धन्वन्तरि को। आगे दहेज में तुमको श्री पृथु कुंअरि के साथ चित्रकोट ( चितौर ) दिया। चहुआन के राज्य में तुम्हारा हक साबित है और तुम्हारे वंशजों में से कपूत अथवा सपूत जो चहुवानों के द्वार आवेगा वह भाई माना जायगा। तुम्हारी प्रतिष्ठा नहीं घटेगी जमाखात्री से तुम बाई के यहां रहना। श्रीमुख दुवे पंचोली हडमंराय द्वारा संवत ११४३ मिती आषाढ़ सुदी १३ को दिया गया।

( ४ )

श्री रामहरी

◆◆◆◆◆◆◆◆◆◆◆◆◆◆
॥ श्री ॥
पूर्वदेश महीपति प्रथीराज दली
नरेस संवत ११२२ बैसाख सुदी ३
◆◆◆◆◆◆◆◆◆◆◆◆◆◆

( सही )

श्री श्री दलीन महाराजनं घीराजं श्री श्री प्रथोराजंनं की आगना पोछे आचारज भ० रुषी केस ने चत्रकोट पोछे आहा श्री काकाजीनं महा......हुई छै सो थाम रुको बांचने अठा हाजर बीजे संमत ११४५ चेत बीद ७ ।

( अनुवाद )

श्री श्री दिल्ली महाराजाधिराज महाराज श्री श्री पृथ्वीराज की आज्ञा आचारज भाई ऋषिकेश को चित्रकोट ( चितौड ) पहुंचे। यहां काकाजी को महा...... हुआ है सो इस खास रुक्के को बांचते यहां चले आओ। संवत ११४५ मिती चेत बदी ७ ।

( ५ )

श्री हरी एकलिंगी जयति

श्री श्री चीत्रकोट बाई साहब श्री प्रथु कुंवर बाई का चारण गाम मोड़ी आचारज भायी रुखीकेस जी बांच जो अप्रन श्री दली सुं थाही लंमरी राजी आ आ है जो श्री दलीसुं श्री हजुर को श्री खास रुका आयो है जी मारो श्री

पधारवा की सीखवी है ने दली काका जी रे खेद है जो कागद बाचत चलत आव जो थाने मा आगे आंणो पडेगा थांके वास्ते डाक बेठी है श्री हजूर ·· हुकम बी वेगीयो है जो ये ताकीद सू आव जो थारे संदर को ब्याव का मारथ अबार करांगा दली सु आ पीछ करागा ओ— रथे सवेरे दन अठे आंथसी संवत ११··· चेत सुदी १३ ।

( अनुवाद )

श्री श्री चित्रकोट ( चित्तौर ) से बाई साहिबा श्री प्रथा कुंवर बाई का बारण ( प्रणाम ) आचारज भाई ऋषिकेश जी मोई गाम मे बांचे। आगे दिल्ली से भाई श्री लंगरी राई आए है और दिल्ली से श्री हजूर का भी खास रुका आया है और हमारे भी दिल्ली जाने की आज्ञा हो गई है। दिल्ली मे काका जी को खेद है सो कागज बाचते चले आओ क्योंकि तुम्हे हमारे आगे जाना पड़ेगा। तुम्हारे लिये डाक बैठी है। श्री हजूर का भी हुकुम हो गया है इसलिये ताकीद से आओ। जो तुम्हारे मन्दिर की प्रतिष्ठा का मुहुर्त है तो दिल्ली से आने पर करेंगे। ऐसा करो कि सवेरा वहां हो और संध्या यहा। सवत ११......चैत सुदी १३।

( ६ )

श्री राम हरी




सही

श्री श्री दली महाराजं धीराजन हिंदुसथानं राजधानं संभरी नरेस पुरब दली तखत श्री श्री महानं राजं धीराजंनं श्री प्रथीराजो सुसाथनं आचारज हवीकेष धनंत्रि अप्रन तमने काका जीन के दुवा की आराम थओ जीन के रीजं मे राकड रुपीआ ५००० तुमरे अहाती गोडे का बरचा सीवाअ आवेंगे षजानं मे इनं को कोही माफ करेंगे। जीन को नेर को के अधंकारी होवेंगे सही दुवे हुकम के हडमंत राअ संमत ११४५ वर्षे असाड १३ सुदी।

( अनुवाद )

श्री श्री दिल्ली स्थान मे जो महाराजाधिराज पूर्वीय भारतवर्ष के साकम्भरी राजाओं की राजधानी है, श्री महाराजाधिराज श्री पृथ्वीराज की आज्ञा से आचारज ऋषीकेश धन्वन्तरि को-आगे तुमने काका जी को दवा से आराम किया जिसमे

पुरस्कार में ५०००) रु० नगद और हाथी घोड़ा खरचे सहित खजाने से जायगा। जो कोई इसे न होने देगा वह नरक का अधिकारी होगा। हनुमंतराय के आज्ञा से संवत ११४५ मिती आषाढ़ सुदी १३ को लिखा।

( ७ )

सही

श्री श्री चीत्रकोट महाराजधीराज तपेराज श्री रावर जी श्री श्री समरसी जी वचनातु दाअमा आचारज ठाकुर रसीकेस कस्य गाम मोही रो खेडो वाले मभा को दो लोग भोग सुदीया आवा दानकर जो जमा थाची सो आबां दान करजे थारे हे दुबे धरा मुक्त नाथ''' संमत ११४५ जेठ सुदी १३।

( अनुवाद )

श्री श्री चित्रकोट महाराजाधिराज तपे राज श्री रावल जी श्री श्री समरसी जी की आज्ञा से दायमा आचारज ठाकुर ऋषिकेश को गांव मोई का खेडा तुमको दान में दिया जाता है उसे बसाओ निस्सन्देह उसे बसाओ। वह तुम्हारा है। दुबे धवा मुक्तनाथ द्वारा संवत ११४५ जेठ सुदी १३ को लिखा गया।

( ८ )

चीत्रकोट महा सुभ सुथाने श्री''''''मी पास तीरे मामाब चबाण श्री परथु'' ''की आसीस बाचजो श्री दली का''''''सु अप्रन अठे श्री हजुर माआसुद १२ क'''गाडां में वेकु पदारी आने आचारज सीकेस बी श्री हजुर की लार काम आ आ''''''श्री हजुर की लारे जावागा वेकुट ने पछे''''''सीकेस रा मनवा की चात्री राखजो मारा''''''रा का मनवा की चात्री राख जो ही मारा थारी''''''नव मारा जीवका चाकर हे होवासु राज''' ''हरामखोर नीवेगा दुवे नदुरराव के''''—११५७ माह्रा सुद १२ दसगत रामरान बेन''''''रका भं—मा साब श्री—पुत्राही का वेकुट''''''

यह पत्र बहुत ही जीर्ण हो गया और इससे स्पष्ट नहीं पढ़ा जा सकता। बड़ी कठिनता से जो कुछ ऊपर दिया गया है वह पढ़ा जा सका है। ऐसा जान पड़ता है कि इस पत्र को महारानी पृथा बाई ने अपने पुत्र को चितौर लिखा था—इसमें उन्होंने निज पति के परलोकवास और साथ ही आचारज ऋषिकेश की मृत्यु की भी सूचना देकर यह लिखा था कि उन चार घरों के लोगों को जो दिल्ली से दहेज में उनके साथ आए थे प्रतिष्ठा से रखना क्योंकि वे राज्य के विश्वासी नौकर होंगे। महारानी ने निजपति के साथ स्वर्ग जाने की इच्छा से सती होने की भी सूचना इसी पत्र में दी थी—इस पट्टे को महाराज नरसिंह ने संवत् १७५१ में फिर से नयाकर दे दिया था जिसकी नकल आगे दी है।

( ९ )

श्री गणेशप्रसादात् श्री रामो जयति । श्री अकलीग प्रसादात् ।

सही

स्वस्ति श्री ऊदैपुर सुथाने महाराजा धीराजमहाराणा श्री जैसीघ जी आदेसात् आचारज अषेराम रगुनाथ रा कस्य ३ अप्र थारे पास मा साहेब चवाण जी श्री प्रथुबाई बेकुंट रावल जी श्री समरसी जी दली काम आया जरी सारा पदारता श्री चीत्रकोट लषी के आचारज भाई रुसीकेस ता रावली श्री हजुर की लोर कामा आध्या ने पाछे मारा च्यारी गरा का मनषा की षात्री राष जोडी मारा जीव का चाकर है जो थासु कही हराम षोर नीवेगा । मो लष्यो हो जो देपेन नवी करा देवाणो जो थे अणी राज का स्यामषोर हो दुवे पंचोली जगमोहन संमत १७५१ वर्ष माहा वीद १० ।

( अनुवाद )

स्वस्ति श्री उदयपुर शुभ स्थान से महाराजाधिराज महाराणा श्री जयसिंह जी की आज्ञा से रघुनाथ के पुत्र आचारज अषेराम को लिखा । आगे तुम्हारे पास माजी श्री चौहान पृथू बाई जी का ( एक परवाना ) है जिसमे उन्होंने श्री रावल श्री समरसी जी के दिल्ली काम आने पर चित्रकोट लिखा था कि आचारज भाई ऋषीकेश भी रावल श्री हजूर जी के साथ काम आया । हमारे पीछे हमारे चारों घर के लोगों को खातिर रखना क्योंकि वे हमारे जीवन के चाकर हैं और तुम्हें कभी धोखा न देंगे । यह उसमे लिखा था सो नया करके दिया । अब तुम इस राज्य के स्यामखोर ( हरामखोर का उलटा हलाल खोर ) होवो । दुवे पचोली जगमोहन दास के द्वारा सवत १७५१ माघ बदी १० को दिया गया ।

अब इन पट्टो और परवानो[१] से जिनकी नकल और जिनका अनुवाद ऊपर दिया जा चुका है और जिनका समय ११३५ से १९५७ के बीच में है, निम्नलिखित बातें प्रमाणित होती हैं ।

( १ ) ऋषीकेश कोई बडा वैद्य था जिसका बहुत ही घनिष्ट सम्बन्ध मेवार और दिल्ली के राज घरानो मे था और जो पृथा बाई के विवाह समय चित्तोर

---

(१) इनके लिये मैं पण्डित माह 'लाल विष्णु लाल पड्या' का अत्यन्त अनुगृहीत हूँ । इन सब परवानों को उन्होंने उदयपुर मे ऋषीकेश के वंशजो के अधिकार में पाया और उनकी फोटो ले ली । इससे मैं इनको यहां प्रकाशित करने मे समर्थ हुआ । मुझे इस बात के लिखने मे विशेष सन्तोष होता है कि पंड्या जी की सहायता ही से मैं इनके पढ़ने और अनुवाद करने मे भी समर्थ हुआ ।

के महाराज श्री रावल समरसी जी को दहेज में दिया गया था। यह घटना इन परवानों के अनुसार संवत ११४५ में हुई...महारानी पृथाबाई ने जो अन्तिम पत्र अपने पुत्र को लिखा था उसमें उन चार घर के लोगों का उल्लेख था जो उनके साथ चित्तौर से आए थे और जिन्हें सम्मान पूर्वक रखने के लिये उसने अपने पुत्र को लिखा था। "पृथ्वीराज रासो" के "पृथा विवाह समो" के निम्न लिखित उद्धृत खंड से यह कथा स्पष्ट हो जायगी।

श्रीपत साहु सुजान देश थम्भह संग दिन्नो

अरु प्रोहित गुरुराम ताहि अग्या नृप किन्नो

रिषीकेष दिय ब्रह्म ताहि अनंतर पष सोहे

चंद सुतन कवि जल्ह असुर सुर नर मन मोहे

कविचंद कहे वरदाय वर फिर सुराज अग्या करिय

करि जोर कह्यो पीथल नृपति तब रावर सत भांवर फिरिय

निगम बोध बोतम रिषि, थिर जेहि बल्ली थान

दास भगवती नाम दे पृथी राज चौहान

रिषीकेस अरु राम रिषि बहु विधि देकर मान

पृथा कुंअरि परनाइ के संग चलाये जान"

इससे अब यह स्पष्ट है कि जिन घरों का वर्णन पृथा बाई ने अपने पत्र में किया है उनके विषय में चन्द का कथन है कि वे दहेज में रावल समरसिंह को दिए गए थे। श्रीपत साह "देपुरा महाजन" वंश का, गुरुराम प्रोहित "सनावढ़ ब्राह्मणों" का, "रीषीकेश", अचारज ( दायमा ) ब्राह्मणों का और चन्द का ज्येष्ठ पुत्र जल्ह "राजोरा राय वंश" का आदि पुरुष था। ये चारो लोग पृथाबाई के साथ चित्तोर गए और अब तक इनके वंशजों की मेवार दर्बार में विशेष प्रतिष्ठा है।

( २ ) पृथीराज का अन्तिम युद्ध जिसमें चित्तोर के रावल समर सिंह ( या समरसी ) मारे गए संवत ११५७ के माघ शुक्ल पक्ष में हुआ था जो समय चन्द के दिए हुए समय से अर्थात ११५८ से मिलता है।

(३) कविराज श्यामलदास जी और उनके अनुयायी लोगों के न मानने पर भी यह बात सिद्ध है कि पृथाबाई का विवाह समरसिंह के साथ हुआ—जो वंशवृत्त मेवार वंश का उस दर्बार से प्रगट किया जाता है वह ठीक नहीं माना जा सकता। मुहम्मद अबदुल्ला लिखित "तारीख तुहफे राजस्थान" में जो मेवार दर्बार की ओर से छापी गई थी और जिसे स्वयं महाराणा और कविराजा

श्यामलदास जी ने सुना और स्वीकार किया था ( उसकी भूमिका देखो ) उदयपुर वंश की नामावली है जिसमे से दो नाम जान बूझ कर निकाल दिए गए हैं— एक तो उदित सिंह का और दूसरे बनवीर का। यद्यपि आगे चल कर यह लिखा गया है कि वे दोनो उदयपुर की गद्दी पर बैठे थे। इस स्पष्ट पूर्वापर विरोध का कारण भी खोजने पर उसी ग्रन्थ से मिल सकता है क्योंकि उसमे लिखा है कि इन दोनों मे से एक तो दासीपुत्र था और दूसरे ने अपनी कन्या को एक मुसलमान को देने को कहा था। अतएव एक ऐसे वंश ने जो बहुत दिनों से राजपूताने के सब वंशो मे प्रसिद्ध चला आता है यह उचित न समझा कि ऐसे दो नाम उनके वंश में बने रहे। जिनके कारण उनके निर्मल यश मे कलंक लगता हो। बस फिर क्या था झट कलम से दो नाम काट दिए गए। यद्यपि वंश के विचार से यह कार्य किसी प्रकार से प्रशंसनीय हो सकता है पर इतिहास के लिये इससे बढ़ कर दूसरा कोई घोर पाप नही है। इस बात से यह स्पष्ट है कि जो वंश इस प्रकार का कार्य कर सकता है वह यदि यह बात कहे कि पृथाबाई का विवाह समर सिंह के साथ हुआ ही नही और समर सिंह पृथ्वीराज की पताका के अधीन होकर न लड़े और न मारे गए तो इतिहासवेत्ता विज्ञ पाठक गण उन पत्रों और वर्णनो पर जो ऊपर दिए जा चुके हैं ध्यान देकर स्वयं विचार और न्याय कर सकते हैं कि यह बात कहा तक सत्य मानी जा सकती है।

इस सम्बन्ध में एक ऐतिहासिक घटना ऐसी है जिस पर विचार कर लेना आवश्यक है। यदि समरसी पृथ्वीराज के समकालीन थे तो उनके पुत्र रतनसी का युद्ध अलाउद्दीन खिलजी के साथ १३०२-३ ई० मे कैसे हुआ। सादडी के जैनी शिलालेख मे जिस पर १४९६ विक्रम संवत खुदा है और जो राणा कुम्भ करन के राजत्व का काल है, वाप्पारावल से लेकर कुम्भकरन तक के राजाओं की नामावली दी है। उसमे लिखा है कि भुवन सिंह ने जिसका नाम समरसिंह के पीछे दिया है, अलाउद्दीन को हराया। तुहर्फ राजस्थान ने जो नामावली दी है उसमें समर सिंह और भुवनसिंह के बीच मे ९ राजाओं के नाम और दिए हैं—वे हैं (१) समरसी (२) रत्नसी (३) करनसी (४) राहुत (५) नरपत (६) दिनकर (७) जसकरण (८) नागपाल (९) पूर्णपाल (१०) पृथ्वीपाल (११) भुवनसिंह। भुवनसिंह के पीछे भीमसिंह प्रथम, जै सिंह प्रथम और लक्ष्मण सिंह ये तीन नाम दिए हैं। कर्नल टाड लिखते हैं कि राहुप से लक्ष्मणसिंह तक के बीच मे नो राजे चित्तौर की गद्दी पर बैठे और थोड़े थोड़े दिनों तक राज करके सब सुरधाम को सिधारे। इन राजाओं मे से ६ लड़ाई मे मारे गए। इन सभों ने क्या को मुसलमानों से रक्षित रखने के लिये अपने प्राण दिए। पृथ्वीपाल ने इन मुसलमानों को डरा दिया और अलाउद्दीन के पूर्व मे अपने जघन्य कर्म से पराङ्मुख रहे।

अब इससे भुवनसिंह का समय १२८० ई० के लगभग होता है और लक्ष्मणसेन का उससे कुछ पीछे इससे यह सम्भव जान पड़ता है कि वह रत्नसी नहीं था जिसकी स्त्री प्रसिद्ध सुन्दरी पद्मावती के लिये अलाउद्दीन ने चित्तौर का नाश किया बरन वह लक्ष्मणसिंह था जिसका नाम अब तक इस सम्बन्ध में प्रसिद्ध चला आता है। कविराजा श्यामलदासजी जिस शिलालेख को अपने पक्ष में उपस्थित करते हैं वह ठीक नहीं माना जा सकता। पण्डित मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या उसकी पोल भली भाँति खोल चुके हैं और मैं इन शिलालेखों पर पूर्णतया विश्वास कदापि नहीं कर सकता जब तक उनकी फोटो न छापी जाय क्यों कि ऐसा कहा जाता है कि किसी अन्ध पक्षपाती महाशय ने उनमें २ के स्थान पर ३ बनवा दिया है।

(४) पृथ्वीराज के परवानों पर जो मोहर है उससे उसके सिंहासन पर बैठाने का समय ११२२ विदित होता है। यह भी चन्द के दिए हुए समय से मिलता है। रासो के "दिल्ली दान समो" मे यह लिखा है—

एकादस संवत: अट्ठ अग्ग हत तीस भने।

प्रथ सुरित तहां हेम सुद्ध मर्गसिर सुमास गने।

सेत पक्ख पंचमीय सकल गुर पूरन।

सुदि मृगसिर सम इन्द जोग सद्दहि सिद्ध चूरन।

पहु अनंगपाल अप्पिय पहुमि। पुत्तिय पुत्त पवित्त मन।

छंड्यो सुमोह सुख तन बदनि। पत्ती बद्री सजे सरन।

तो अब चन्द के अनुसार अनंगपाल ने राजसिंहासन अपने दोहित्र को शुद्धमन से ११३०-८=११२२ की मार्गसीर्ष सुदी ५ को दिया। इससे यह सम्भव है कि पृथ्वीराज गद्दी पर बैशाख ३ संवत ११२२ को बैठा हो।

इन पर्वानों और चिट्ठियों की सत्यता मे किसी प्रकार का सन्देह नही किया जा सकता क्योंकि वे एक दूसरे की सत्यता को प्रमाणित करते है। कुछ फारसी शब्दों के प्रयोग से सन्देह हो सकता है पर यह जान लेने से संदेह का कारण दूर हो जाता है कि पृथाबाई दिल्ली से आई थी जहां एक सेना मुसल्मानी योद्धाओं की सदा रहती थी और जहां लाहौर के मुसल्मानी दर्बार से दूतों का आना जाना सदा लगा रहता था क्योंकि दोनों राज्यों की सीमा मिली हुई थी और पृथ्वीराज के १०० वर्ष पहिले से मुसल्मानी राज्य पंजाब में स्थापित हो चुका था। इस अवस्था में क्या यह आश्चर्य की बात है कि दिल्ली के रहने वालों की भाषा में कुछ फारसी के शब्द मिल गए हों?

जो कुछ ऊपर कहा जा चुका है उससे स्पष्ट है कि चन्द ने निज "रासो" में जो सब सन संवत दिये हैं वे अशुद्ध नहीं हैं वरन् वे उस अब्द से ठीक मिलते हैं जो उस समय दर्बार के कागजों मे प्रचलित था और जो प्रचलित विक्रम संवत् से ९०-९१ पूर्व था। इसी अब्द से हम यह बात स्पष्ट सिद्ध कर सकते हैं कि शिलालेख और परवनि तथा पट्टे दोनों सत्य हैं। पण्डित मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या का कथन है कि इस नवीन संवत् का आभास वे आदि पर्व के ३५६ वें रूपक (१) में ही पाते हैं जिसमें चन्द लिखता है कि जैसे युधिष्ठर के ११०० वर्ष पीछे विक्रम का संवत चला वैसे विक्रम के ११०० वर्ष पीछे मैं पृथ्वीराज का संवत चलाता हूं। आदि पर्व के ३५५ वें रूपक में पुनः चन्द इस नवीन अब्द को स्पष्ट कर देता है (२)। अब तक मेवाड़ मे यह बात प्रसिद्ध है कि पूर्वकाल मे दो विक्रम संवत थे। कर्नल टाड भी हारावती के वर्णन मे इस बात का उल्लेख करते हैं। अब तक "आनन्द" शब्द का अर्थ "आनन्द" "शुभ" लगाया जाता था परन्तु पण्डित मोहनलाल जी का कथन है कि इसका अर्थ है "नन्द रहित" और नन्द के अर्थ नौ के हैं क्योंकि "नव नन्दा प्रकीर्तिताः" यह भागवत मे लिखा है। अ का अर्थ है शून्य—अंकानां वामतो गति" के अनुसार अब आनन्द का अर्थ हुआ है ९० और इसे घटा देने से चन्द का दिया हुआ समय सब ठीक मिल जाता है। दूसरा अर्थ अनन्द का यह है। मौर्य वंश का आदि राजा चन्द्रगुप्त हुआ जो महानन्द का पुत्र था और इस वंश के राजा नन्दवंशीय कहलाते थे। मेवाड़ के राजपूतों ने जानबूझ कर इन राजाओं के काल की गणना न करने के उद्देश्य से प्रचलित विक्रम संवत में से उनका राजत्वकाल घटा दिया और इस "अनन्द विक्रम संवत" का प्रचार किया हो। इन अर्थों के अतिरिक्त सबसे उपयुक्त एक दूसरी ही बात सूझती है जिसे मैं यहां लिख देना उचित समझता हूं। यह बात इतिहास मे प्रसिद्ध है कि कनौज का राजा जयचन्द अपने को अंगपाल का उत्तराधिकारी बताता था और कहता था कि गद्दी पर बैठने का अधिकार मेरा है और न कि पृथ्वीराज का। इस कारण पृथ्वीराज और जयचन्द दोनों मे परस्पर विवाद रहा और अन्त मे दोनों का नाश हुआ। कनौज के राजाओं ने जयचन्द तक केवल ९०-९१ वर्ष राज्य किया था अतएव आश्चर्य नहीं कि उनके राजत्वकाल को न गिनने के प्रयोजन से और उन्हे नन्दवंशियो के तुल्य मानने के अभिप्राय से इस नवीन संवत का प्रचार किया गया हो (३)।

(१) एकादस सै पंच दह। विक्रम साक अनन्द
तिहि रिपु जयपुर हरन को। भय प्रिथिराज नरिंद

(२) एकादस से पंचदह। विक्रम जिमि ध्रम सुत। त्रतिय साक प्रथिराज को
लिख्यो विप्र गुन गुप्त।

(३) इस विचित्र कथा मात्र ही अत्यन्त उपयुक्त सम्मति के लिए मैं अपने परम प्रिय मित्र बाबू राधा कृष्णदास का अनुगृहीत हूं।

जो कुछ ऊपर लिखा जा चुका है उससे स्पष्ट है कि चन्द के संवत मनोकल्पित और असत्य नहीं हैं और रासो में जो बातें लिखी हैं वे निरी गप्प नहीं हैं। यह भी सिद्ध कर दिया गया है कि १२वीं शताब्दी में मेवाड़ में दो संवतों का प्रचार था एक सनन्द और दूसरा अनन्द और उनमें ९०–९१ वर्ष का अन्तर था। अब यह स्वतः सिद्ध है कि चन्द का रासो वास्तविक सत्य घटनाओं से पूरित ग्रन्थ है जैसे कि उस काल के ऐतिहासिक ग्रन्थ प्रायः सब देशों में मिलते हैं और अब इसे झूठा सिद्ध करने का उद्योग केवल निरर्थक, निष्प्रयोजनीय और द्वेषपूर्ण माना जायगा। इसमें सन्देह नहीं है कि यह ग्रन्थ सहस्रों मनुष्यों के हाथों में गया है और सैकड़ों ने इसे लिखा है। इससे यदि आज हमको इसके पाठ में दोष वा कहीं-कहीं गड़बड़ मिले तो इसमें आश्चर्य ही क्या है। इससे उस ग्रन्थ के गुण और आदर में किसी प्रकार की क्षति न होनी चाहिये।

अन्त में अब मुझे केवल इतना ही कहना है कि यदि पण्डित मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या जी अपने कर्तव्यपालन से पराङ्मुख न होते, यदि पृथ्वीराज रासो अब तक छप कर प्रकाशित हो गया होता तो आज मुझे इतना लिखने तथा अन्य लोगों को व्यर्थ आक्षेप करने का अवसर न प्राप्त होता। आशा है कि अब वे इस अमूल्य रत्न को चिथड़ों में न लपेट कर उस आसन पर इसे सुशोभित करेंगे जिसके यह योग्य है और जो अब तक इसे मिलना उचित था—यदि पण्डित मोहनलाल जी अब भी मौन साधे बैठ रहें तो हमें केवल देश का दुर्भाग्य मानने के और कोई चारा नहीं है।



# पृथ्वीराज रासो

## ( मुन्शी देवी प्रसाद लिखित )

पृथ्वीराज रासे के न छपने से जो खेदमयी सूचना नागरीप्रचारिणी सभा की पिछली रिपोर्ट में प्रकाशित की गई है उससे मैं भी सहमत हूँ क्योंकि हिन्दी भाषा के साहित्य में यह बड़ा भारी ग्रंथ एक महाभारत के समान है। सबसे पहिले एशियाटिक सोसाइटी बंगाल में इसके छापने का प्रबन्ध हुआ था परन्तु दो तीन अंकों से अधिक नहीं निकले, फिर पण्डया मोहनलाल जी ने उद्योग किया किंतु वह भी पूरा न हुआ। उसके पीछे सुना था कि अजमेर के छापेखाने में छपा परंतु यह बात झूठी ही निकली। अब कहीं से भी सुनने में नहीं आता कि इसके छापने का उद्योग हो रहा हो। हां उदयपुर में अवश्य एक महाशय ने इसका साराश प्रकाशित किया है परंतु महा कवि चंद बरदाई के कवितारस पान करने के उत्सुक जनों की प्यास इससे नहीं बुझती, हां इतिहास के भूखों की तृप्ति तो शीघ्र ही हो जाती है क्योंकि उसमें जो इतिहास है वह अधिकांश कल्पित, बहुत ही असंगत और असत्य है तथा विचार करने से ऐसा ज्ञात होता है कि पृथ्वीराज जी के बहुत पीछे चंद या किसी दूसरे कवि ने चंद के नाम से अटकल पच्चू इतिहास की भरती करके यह काव्य रचा है। इसी कारण यदि एशियाटिक सोसाइटी वालों ने इसका छपना बन्द कर दिया हो तो आश्चर्य नहीं है और पण्डया जी के बाबत यह सुना गया है कि जब उदयपुर के कविराज श्यामलदासजी ने पृथ्वीराज रासो का खण्डन छापा था तो यह बात वहाँ के चौहान ठाकुर बेदलेराव जी को बहुत बुरी लगी थी और उन्होंने पण्डया जी को सहायता देकर पृथ्वीराज रासे का संरक्षण भी छपाया था और रासे का छापना भी प्रारम्भ कराया था परन्तु वह बहुत बड़ा काम था इसलिए पूरी सहायता न मिलने से आगे न चला।

अब रासे का छपना कठिन है, इसके अनेक कारण हैं प्रथम तो कठिन ग्रंथ फिर क्षेपकों की भरमार, दो प्रतियां परस्पर मेल नहीं खातीं तीसरे आजकल पठित समाज की काव्य में रुचि कम और इतिहास में अधिक है और रासे के इतिहास से विचारवान् विद्वानों की अरुचि हो चुकी है। इसलिए जो काव्य के रसिक ही कुछ सहाय करेंगे तो यह ग्रन्थ छपेगा। नागरीप्रचारिणी सभा पंड्या जी से १०० ग्रन्थ लेना चाहती है तो भी पूरी आशा छपने की नहीं होती क्योंकि यह बड़े खर्च और परिश्रम का काम है।

जब तक यह ग्रंथ मेरे देखने में नहीं आया था तब तक मुझे भी इसका बड़ा चाव था परन्तु देखे पीछे चौहानों के शुद्ध और यथार्थ इतिहास मिलने की जो आशा थी वह पूरी नहीं हुई किन्तु उल्टी अरुचि हो गई क्योंकि कपोलकल्पित और मनमानी कथाएं इसमें बहुत देख पड़ीं जिनका इतिहास से कुछ भी सम्बन्ध नहीं पाया गया। उनमें से बहुत सी तो मेरे ही संशोधन और निर्णय से असत्य सिद्ध हो गईं।

कविराज श्यामलदास जी ने रासे का एक खण्डन छापा था। उससे १०/१२ वर्ष पहिले ही मुझे रासे की ऐतिहासिक और सामयिक अशुद्धियां विदित हो गईं थीं जब कि मैंने संवत १९२७ में उदयपुर राज्य अन्तर्गत राज समुद्र तलाव की पाज के शिलालेखों की उर्दू में उल्था की थी और उसके एक नोट में छाप दिया था कि पृथ्वीराज रासे के संवतों में यथार्थ समय से १०० वर्ष का अन्तर है और इस बात को न मानने वालों के परितोषार्थ मुसल्मानों के विशुद्ध और अखण्डित इतिहासों के अतिरिक्त पृथ्वीराज जी के समय का शिलालेख ढूंढ कर प्रकाशित कर दिया था। यह प्रत्यक्ष प्रमाण बहुत द्रव्य व्यय करने पर जयपुर राज्य बीसलपुर ग्राम से प्राप्त हुआ था जो कि बिनास नदी के तट पर राजमहल के समीप गोकर्णेश्वर महादेव से कुछ दूर पर बसा है। उसके एक सूने मन्दिर की प्रशस्ति मे संवत् १२४४ और पृथ्वीराज का नाम परम भट्टारक महाराजाधिराज परमैश्वर्यादि विशेषणों से संयुक्त खुदा है और यह गांव भी पृथ्वीराज के दादा बीसलदेव जी का ही बसाया हुआ माना जाता है जिनका दूसरा नाम विग्रहराज देव था। और एक शिलालेख इनका भी मैंने अजमेर में ढाई दिन के झोपड़े से २/३ वर्ष पहिले ढूंढ़ निकाला है जिसमें विग्रहराज नाम और संवत् १२१० खुदा है। फिर इसी पर लिखी प्रशस्ति में भी बिसलपुर का नाम "विग्रहपुर" लिखा है।

इन शिलालेखों, मुसल्मानी इतिहासों, और पृथ्वीराज विजय ग्रन्थ में, जो पृथ्वीराज के समय का बना हुआ है रासे की गलतियां खूब पकड़ी जाती हैं। रासे में जिन राजों और वृत्तान्तों का संवत ११००—१२०० में होना लिखा है वे १०० वर्ष पीछे १२००—१३०० के बीच में हुए थे।

( २ ) रासे में लिखे राजों में से कई तो उस समय से पहिले भी हो गये थे जैसे मंडोर महीपनाह राव प्रतिहार जिसकी ८वीं पीढ़ी में राजा कक्कुक प्रतिहार संवत् ९२२ में हुआ था। इसका प्रमाण उस प्रकृत शिलालेख में है जो मैं अपनी पुस्तक "प्राचीन लेख संग्रह" में प्रकाशित कर चुका हूं।

( ३ ) कई राजों के झूठे नाम ही लिख दिए हैं—जैसे आबू पहाड़ के राजा जैत और सलख—जिनके नाम वहां के शिलालेखों में कहीं नहीं हैं। आबू पर तो उस समय धारावर्ष प्रमार ही राज करता था जो पृथ्वीराज के पीछे तक जीता रहा।

( ४ ) कई राजों का झूठे ही पृथ्वीराज के हाथ से मारा जाना लिख मारा है। उन मे एक गुजरात के राजाधिराज भीमदेव ही को लीजिए कि रासे में तो उनका पृथ्वीराज जी के हाथ से मारा जाना लिखा है और मुसल्मानी इतिहासों तथा शिलालेखों के अनुसार संवत् १२७२ तक उनका जीवित समय निश्चित होता है।

इसी भांति शहाबुद्दीन गोरी का भी पृथ्वीराज जी के तीर से मारा जाना सच नहीं है जो पृथ्वीराज जी को मार कर १० वर्ष पीछे संवत् १२६० मे गक्कड़ों के हाथ से मारा गया था।

( ५ ) पृथ्वीराज जी से १०० पीछे होने वाले राजो को भी उनका समकालीन और सम्बन्धी लिख दिया है। दृष्टांत के लिए चित्तौड के रावल समरसी जी को ही लीजिए जिनका विवाह, चन्द तो पृथ्वीराज जी की बहिन पृथा से करता है और उनके शिलालेख संवत् १३३० से १३४२ के मिलते हैं।

( ६ ) ऐसे ही पृथ्वीराज जी का शहाबुद्दीन को सात बेर पकड़-पकड़ कर छोड़ देना भी असत्य है केवल एक बेर हरा दिया था पकड़ा नही। दूसरी बेर संवत् १२४९ मे शहाबुद्दीन ने पृथ्वीराज को मार कर दिल्ली और अजमेर का राज्य ले लिया। चन्द ने जो पृथ्वीराज रासे के अन्तिम प्रकरण मे बादशाह का पृथ्वीराज को अन्धा करके पकड़ ले जाना, अपना उनके पास पहुंच कर बादशाह से उनके शब्दवेधी बाण चलाने की प्रशंसा करके उनको राजसभा मे बुलाना, बादशाह का शब्द सुना कर बादशाही बैठक को मांप बताना जिसके परिमाण पर पृथ्वीराज जी का बाण द्वारा सुल्तान को मार गिराना, फिर चन्द और पृथ्वीराज का परस्पर कट मरना इत्यादि लिखा है जो कि सर्वथा निर्मूल है। ये तथा अन्यान्य बातें भी उसने केवल आत्म श्लाघा और पृथ्वीराज जी की वीरता के वर्णन का धर्म निभाने के लिये लिखी हैं जिसका प्रारम्भ बड़ी धूमधाम से किया गया था, और आश्चर्य यह है कि इस कल्पित रासे को प्रमाण समझ कर जयपुर, जोधपुर, उदेपुरादि पिछले अल्पबुद्धि इतिहास लिखने वालों ने अपने पुराने यथार्थ इतिहासो को बिगाड़ कर उसके अनुकूल कर दिया है। अतएव यह रासा इतिहास विषय मे तो कुछ उपयोगी नही है, हां काव्य तो अति अनुपम है और वीर रस से भरा पड़ा है।

